# मुक्ति बोध

(संत गरीबदास जी महाराज की वाणी के सरलार्थ का कुछ अंश)

लेखक तथा सरलार्थ कर्ता :-

**संत रामपाल दास**

कबीर, और ज्ञान सब ज्ञानड़ी, कबीर ज्ञान सो ज्ञान। जैसे गोला तोब का, करता चले मैदान।।

जीव हमारी जाति है, मानव धर्म हमारा। हिन्दु मुस्लिम सिक्ख ईसाई, धर्म नहीं कोई न्यारा।।

धर्मार्थ मूल्य - ---------- रूपये


प्रकाशक :-
प्रचार प्रसार समिति तथा सर्व संगत
सतलोक आश्रम, बरवाला, जिला-हिसार (हरियाणा)
सम्पर्क सूत्र :- 8222880541, 8222880542, 8222880543, 8222880544, 8222880545
E-mail : jagatgururampalji@yahoo.com  Visit us at : www.jagatgururampalji.org
Follow us onTwitter : twitter.com/satlokashram

मुद्रक :-
कबीर प्रिंटर्स
C-117, सैक्टर-3, बवाना इन्डस्ट्रियल एरिया, नई दिल्ली।

# विषय सूची

❑❑❑

# निवेदन

इस पवित्र पुस्तक ''मुक्ति बोध'' में संत गरीबदास जी के अमर ग्रन्थ के सरलार्थ से कुछ अंग लिखे हैं जो भिन्न पुस्तक बनाई है। इसमें संत गरीबदास जी के अमर ग्रन्थ के सरलार्थ की एक झलक है। दूसरे शब्दों में सरलार्थ का नमूना (Sample) है। जैसे कुँए से एक बाल्टी जल निकालकर उसे पीकर जाँचा जाता है कि मीठा है या खारा।

अन्य उदाहरण :- व्यापारी लोग बोरी में परखी मारकर कुछ माल निकालकर जाँच कर लेते हैं कि बोरी में कैसा माल है? ''अमर बोध'' संत गरीबदास जी के अमर ग्रन्थ के सरलार्थ से निकाला परखी वाला माल है। इसे पढ़कर जाँचें कि सरलार्थ कैसा है? ''अमर बोध'' के सरलार्थ को समझने के लिए दो शब्द लिखने अनिवार्य हैं। ये दो शब्द ''अमर ग्रन्थ'' संत गरीबदास जी के सरलार्थ में सर्वप्रथम लिखे हैं जो अमर बोध तथा मुक्ति बोध को समझने में सहयोगी हैं। अब पढ़ें दो शब्द :-

## ''दो शब्द''

संत गरीबदास जी के अमर ग्रन्थ की अमतवाणी का सरलार्थ प्रारम्भ करने से पूर्व कुछ आवश्यक जानकारी कराना अनिवार्य समझता हूँ। श्री सद्ग्रन्थ साहेब में अधिक वाणी सन्त गरीबदास महाराज जी की हैं। सन्त गरीबदास जी का जन्म गाँव-छुड़ानी जिला-झज्जर प्रांत-हरियाणा में सन् 1717 (विक्रमी संवत् 1774) में हुआ। गाँव छुड़ानी में गरीबदास महाराज जी का नानका है। ये गाँव करौंथा (जिला-रोहतक, हरियाणा) के रहने वाले धनखड़ गोत्र के थे। इनके पिता श्री बलराम जी का विवाह गाँव छुड़ानी में श्री शिवलाल सिहाग की बेटी रानी देवी से हुआ था। श्री शिवलाल जी का कोई पुत्र नहीं था। इसलिए श्री बलराम जी को घर-जमाई रख लिया था। गाँव छुड़ानी में रहते 12 वर्ष हो गए थे, तब सन्त गरीबदास महाराज जी का जन्म गाँव छुड़ानी में हुआ था। श्री शिवलाल जी के पास 2500 बीघा (बड़ा बीघा जो वर्तमान के बीघा से 2.75 गुणा बड़ा होता था) जमीन थी। जिसके वर्तमान में 1400 एकड़ जमीन बनती है। (2500 x 2.75/5 = 1375 एकड़) उस सारी जमीन के वारिस श्री बलराम जी हुए तथा उनके पश्चात् उनके इकलौते पुत्र सन्त गरीबदास जी उस सर्व जमीन के वारिस हुए। उस समय पशु अधिक पाले जाते थे। लगभग 150 गऊऐं श्री बलराम जी रखते थे। उनको चराने के लिए अपने पुत्र गरीबदास जी के साथ अन्य कई चरवाहे (पाली = ग्वाले) किराए पर ले रखे थे। वे भी गऊवों को खेतों में चराने के लिए ले जाया करते थे।

जिस समय सन्त गरीबदास जी 10 वर्ष की आयु के हुए, वे गायों को चराने के लिए अन्य ग्वालों के साथ नला नामक खेत में गए हुए थे। फाल्गुन मास की शुद्धि द्वादशी के दिन के लगभग 10 बजे परम अक्षर ब्रह्म एक जिन्दा महात्मा के वेश में मिले। गाँव कबलाना की सीमा से सटा नला खेत है। सर्व ग्वाले एक जांडी के पेड़ के नीचे बैठकर खाना खा रहे थे।

वह पेड़ गाँव कबलाना से छुड़ानी को जाने वाले कच्चे रास्ते पर था। वर्तमान में सरकार ने उस रास्ते पर सड़क का निर्माण करवा दिया है।

परमेश्वर जी सतलोक से पेड़ से कुछ दूरी पर उतरे। रास्ते-रास्ते कबलाना की ओर छुड़ानी को जाने लगे। जब ग्वालों के पास आए तो ग्वालों ने कहा, बाबा जी आदेश! राम-राम! परमेश्वर जी ने कहा, राम-राम! ग्वालों ने कहा कि बाबा जी! खाना खाओ। परमेश्वर जी ने कहा कि खाना तो मैं अपने गाँव से खाकर चला था। ग्वालों ने कहा कि महाराज! खाना नहीं खाते तो दूध तो अवश्य पीना पड़ेगा। हम अतिथि को कुछ खाए-पीए बिना नहीं जाने देते। परमेश्वर ने कहा कि मुझे दूध पिला दो और सुनो! मैं कंवारी गाय का दूध पीता हूँ। जो बड़ी आयु के पाली (ग्वाले) थे, उन्होंने कहा कि आप तो मजाक कर रहे हो। आप जी की दूध पीने की नीयत नहीं है। कंवारी गाय भी कभी दूध देती है? परमेश्वर ने फिर कहा कि मैं कंवारी गाय का दूध पीऊँगा। गरीबदास बालक ने एक बछिया जिसकी आयु 1½ वर्ष की थी, जिन्दा बाबा के पास लाकर खड़ी कर दी। परमात्मा ने बछिया की कमर पर आशीर्वाद भरा हाथ रख दिया। बछिया के स्तन लम्बे-लम्बे हो गए। एक मिट्टी के लगभग 5 कि.ग्रा. की क्षमता के पात्र (बरोले) को बछिया के स्तनों के नीचे रखा। स्तनों से अपने आप दूध निकलने लगा। मिट्टी का पात्र भर जाने पर दूध निकलना बन्द हो गया। पहले जिन्दा बाबा ने पीया, शेष दूध को अन्य पालियों (ग्वालों) को पीने के लिए कहा तो बड़ी आयु के ग्वाले (जो सँख्या में 10-12 थे) कहने लगे कि बाबाजी कंवारी गाय का दूध तो पाप का दूध है, हम नहीं पीऐंगे, दूसरे आप न जाने किस जाति के हो, आपका झूठा दूध हम नहीं पीऐंगे, तीसरे यह दूध आपने जादू-जन्त्र करके निकाला है। हम पर जादू-जन्त्र का कुप्रभाव पड़ेगा। यह कहकर जिस जांडी के वक्ष के नीचे बैठे थे, वहाँ से चले गये। दूर जाकर किसी वक्ष के नीचे बैठ गए।

तब बालक गरीबदास जी ने कहा कि हे बाबा जी! आपका झूठा दूध तो अमत है। मुझे दीजिए। कुछ दूध बालक गरीबदास जी ने पीया। परमेश्वर जिन्दा वेशधारी ने सन्त गरीबदास जी को ज्ञानोपदेश दिया। तत्वज्ञान (सुक्ष्मवेद का ज्ञान) बताया। सन्त गरीबदास जी के अधिक आग्रह करने पर परमेश्वर ने उनकी आत्मा को शरीर से अलग किया और ऊपर के रुहानी मण्डलों की सैर कराई। एक ब्रह्मण्ड में बने सर्व लोकों को दिखाया, श्री ब्रह्मा, श्री विष्णु तथा शिव जी से मिलाया। उसके पश्चात् ब्रह्म लोक तथा श्री देवी (दुर्गा) का लोक दिखाया। फिर दशवें द्वार (ब्रह्मरन्द्र) को पार करके ब्रह्म काल के 21 ब्रह्मण्डों के अन्तिम छोर पर बने ग्यारहवें द्वार को पार करके अक्षर पुरुष के 7 शंख ब्रह्मण्डों वाले लोक में प्रवेश किया। सन्त गरीबदास जी को सर्व ब्रह्मण्ड दिखाये, अक्षर पुरुष से मिलाया। पहले उसके दो हाथ थे, परंतु परमेश्वर के निकट जाते ही अक्षर पुरुष ने दस हजार (10000) हाथों का विस्तार कर लिया जैसे मयूर (मोर) पक्षी अपने पंख (चन्दों) को फैला लेता है। अक्षर पुरुष को जब संकट का अंदेशा होता है, तब ऐसा करता है। अपनी शक्ति का प्रदर्शन करता है क्योंकि अक्षर पुरुष अधिक से अधिक 10 हजार हाथ ही दिखा सकता है। इसके 10 हजार हाथ हैं। क्षर पुरुष के एक हजार हाथ हैं। गीता अध्याय 10-11 में अपना एक हजार

हाथों वाला विराट रुप दिखाया। गीता अध्याय 11 श्लोक 46 में अर्जुन ने कहा कि हे सहस्त्र बाहु (एक हजार भुजाओं वाले) अपने चतुर्भुज रुप में आइए। संत गरीबदास जी को अक्षर पुरुष के 7 शंख ब्रह्मण्डों के भेद बता व आँखों दिखाकर परमेश्वर जिन्दा बाबा बारहवें (12वें) द्वार के सामने ले गया जो अक्षर पुरुष के लोक की सीमा पर बना है। जहाँ से भंवर गुफा में प्रवेश किया जाता है। जिन्दा वेशधारी परमेश्वर जी ने संत गरीबदास जी को बताया कि जो दसवां द्वार (ब्रह्म रन्द्र) है, वह मैंने सत्यनाम के जाप से खोला था। जो ग्यारहवां (11वां) द्वार है, वह मैंने तत् तथा सत् (जो सांकेतिक मन्त्र है) से खोला था। अन्य किसी भी मन्त्र से उन द्वारों पर लगे ताले (Locks) नहीं खुलते। अब यह बारहवां (12वां) द्वार है, यह मैं सत् शब्द (सार नाम) से खोलूंगा। इसके अतिरिक्त किसी नाम के जाप से यह नहीं खुल सकता। तब परमात्मा ने मन ही मन में सारनाम का जाप किया, 12वां (बारहवां) द्वार खुल गया और परमेश्वर जिन्दा रुप में तथा संत गरीबदास जी की आत्मा भंवर गुफा में प्रवेश कर गए।

फिर सत्यलोक में प्रवेश करके उस श्वेत गुम्बद के सामने खड़े हो गए जिसके मध्य में सिंहासन (उर्दु में तख्त कहते हैं) के ऊपर तेजोमय श्वेत नर रुप में परम अक्षर ब्रह्म जी विराजमान थे। जिनके एक रोम (शरीर के बाल) से इतना प्रकाश निकल रहा था जो करोड़ सूर्यों तथा इतने ही चाँदों (चन्द्रमाओं) के मिले-जुले प्रकाश से भी अधिक था। इससे अन्दाजा लग जाता है कि उस परम अक्षर ब्रह्म (सत्य पुरुष) जी के सम्पूर्ण शरीर की कितनी रोशनी होगी। सत्यलोक स्वयं भी हीरे की तरह प्रकाशमान है। उस प्रकाश को जो परमेश्वर जी के पवित्र शरीर से तथा उसके अमर लोक से निकल रहा है, केवल आत्मा की आँखों (दिव्य दृष्टि) से ही देखा जा सकता है। चर्म दृष्टि से नहीं देखा जा सकता।

फिर जिन्दा बाबा अपने साथ बालक गरीबदास जी को लेकर उस सिंहासन के निकट गए तथा वहाँ रखे चंवर को उठाकर तख्त पर बैठे परमात्मा के ऊपर डुराने (चलाने) लगे। बालक गरीबदास जी ने विचार किया कि यह है परमात्मा और यह बाबा तो परमात्मा का सेवक है। उसी समय तेजोमय शरीर वाला प्रभु सिंहासन त्यागकर खड़ा हो गया और जिन्दा बाबा के हाथ से चंवर ले लिया और जिन्दा बाबा को सिंहासन पर बैठने का संकेत किया। जिन्दा वेशधारी प्रभु असंख्य ब्रह्मण्डों के मालिक के रुप में सिंहासन पर बैठ गए। पहले वाला प्रभु जिन्दा बाबा पर चंवर करने लगा। सन्त गरीबदास जी विचार कर ही रहे थे कि इनमें परमेश्वर कौन हो सकता है, इतने में तेजोमय शरीर वाला प्रभु जिन्दा बाबा वाले शरीर में समा गए, दोनों मिलकर एक हो गए। जिन्दा बाबा के शरीर का तेज उतना ही हो गया, जितना तेजोमय पूर्व में सिंहासन पर बैठे सत्य पुरुष जी का था। कुछ ही क्षणों में परमेश्वर बोले हे गरीबदास! मैं असंख्य ब्रह्मण्डों का स्वामी हूँ। मैंने ही सर्व ब्रह्मण्डों की रचना की है। सर्व आत्माओं को वचन से मैंने ही रचा है। पाँच तत्व तथा सर्व पदार्थ भी मैंने ही रचे हैं। क्षर पुरुष (ब्रह्म) तथा अक्षर पुरूष व उनके लोकों को भी मैंने उत्पन्न किया है। इनको इनके तप के बदले में सर्व ब्रह्मण्डों का राज्य मैंने ही प्रदान किया है। मैं 120 वर्ष तक पृथ्वी पर कबीर नाम से जुलाहे की भूमिका करके आया था।

भारत देश (जम्बू द्वीप) के काशी नगर (बनारस) में नीरु-नीमा नाम के पति-पत्नी थे। वे मुसलमान जुलाहा थे। वे निःसंतान थे। ज्येष्ठ शुद्धि पूर्णमासी की सुबह (ब्रह्म मुहूर्त में) लहरतारा नामक सरोवर में काशी के बाहर जंगल में मैं नवजात शिशु का रुप धारण करके कमल के फूल पर लेटा था। मैं अपने इसी स्थान से गति करके गया था। नीरु जुलाहा तथा उसकी पत्नी प्रतिदिन उसी तालाब पर स्नानार्थ जाया करते थे। उस दिन मुझे बालक रुप में प्राप्त करके अत्यन्त खुश हुए। मुझे अपने घर ले गए। मैंने 25 दिन तक कुछ भी आहार नहीं किया था। तब शिवजी एक साधु के वेश में उनके घर गए। वह सब मेरी प्रेरणा ही थी। शिव से मैंने कहा था कि मैं कंवारी गाय का दूध पीता हूँ। तब नीरु एक बछिया लाया। शिव को मैंने शक्ति प्रदान की, उन्होंने बछिया की कमर पर अपना आशीर्वाद भरा हाथ रखा। कंवारी गाय ने दूध दिया। तब मैंने दूध पीया था। मैं प्रत्येक युग में ऐसी लीला करता हूँ। जब मैं शिशु रुप में प्रकट होता हूँ, तब कंवारी गायों से मेरी परवरिश की लीला हुआ करती है। हे गरीब दास! चारों वेद मेरी महिमा का गुणगान करते हैं।

वेद मेरा भेद है, मैं ना वेदन के मांही। जौन वेद से मैं मिलूं, वह वेद जानते नाहीं।।

ऋग्वेद मण्डल 9 सूक्त 1 मन्त्र 9 में लिखा है कि जब परमेश्वर शिशु रुप में पथ्वी पर प्रकट होते हैं तो उनकी परवरिश की लीला कंवारी गायों द्वारा होती है। मैं सत्ययुग में ''सत्यसुकत'' नाम से प्रकट हुआ था। त्रेतायुग में ''मुनीन्द्र'' नाम से तथा द्वापर में ''करुणामय'' नाम से और संवत् 1455 ज्येष्ठ शुद्धि पूर्णमासी को मैं कलयुग में ''कबीर'' नाम से प्रकट व प्रसिद्ध हुआ था।

❖ यह सब प्रसंग सुनकर सन्त गरीब दास जी ने कहा कि परवरदिगार! यह ज्ञान मुझे कैसे याद रहेगा? तब परमेश्वर जी ने बालक गरीबदास जी को आशीर्वाद दिया और कहा कि मैंने तेरा ज्ञानयोग खोल दिया है। आध्यात्म ज्ञान तेरे अन्तःकरण में डाल दिया है। अब आप असँख्य युगों के पहले से लेकर वर्तमान तथा भविष्य का ज्ञान भी याद रखोगे।

❖ दूसरी ओर नीचे पथ्वी पर शाम के 3 बजे के आसपास अन्य ग्वालों (चरवाहों) को याद आया कि गरीब दास नहीं है, लाओ उठाकर। तब एक पाली गया। उसने दूर से आवाज लगाई कि हे गरीब दास! आजा गायों के सामने खड़ा होकर अपनी बारी कर। हम बहुत देर से खड़े हैं। भक्त गरीबदास जी नहीं बोले और न उठे क्योंकि पथ्वी पर तो केवल शरीर था। जीवात्मा तो ऊपर के मण्डलों की सैर कर रही थी। उस पाली ने निकट जाकर हाथ से शरीर को हिलाया तो शरीर जमीन पर गिर गया, पहले सुखासन पर स्थिर था। ग्वाले ने देखा तो बालक गरीबदास को मत पाया। उसने शोर मचाया। अन्य ग्वाले दौड़े आए। उनमें से एक गाँव छुड़ानी की ओर दौड़ा। छुड़ानी गाँव से गाँव कबलाना के रास्ते पर वह जांडी का वक्ष था जिसके नीचे परमेश्वर जी जिन्दा रुप में गरीबदास जी तथा अन्य पालियों के साथ बैठे थे। गाँव कबलाना की सीमा के साथ वह खेत सटा हुआ था जो छुड़ानी गाँव का है जो गरीबदास जी का अपना ही खेत था। वह स्थान गाँव छुड़ानी से 1½ किलोमीटर दूर है।

गाँव छुड़ानी में जाकर उस पाली ने गरीबदास जी के पिता-माता, नाना-नानी को सब

हाल बताया कि एक बाबा ने कंवारी गाय का दूध जादू-जन्त्र करके निकाला, वह दूध हमने तो पीया नहीं बालक गरीबदास ने पी लिया। हमने अभी देखा तो वह मर चुका है। बच्चे के शव को चिता पर रखकर अन्तिम संस्कार की तैयारी कर दी। उसी समय परमेश्वर जी ने कहा हे गरीबदास! आप नीचे जाओ। आपके शरीर को नष्ट करने जा रहे हैं। सन्त गरीबदास जी ने नीचे को देखा तो यह पृथ्वी लोक सत्य लोक की तुलना में नरक लोक के समान दिखाई दे रहा था। सन्त गरीबदास जी ने कहा हे प्रभु! मुझे नीचे मत भेजो, यहीं पर रख लो। तब सत्यपुरुष कबीर जी ने कहा कि आप पहले भक्ति करोगे, जो साधना मैं तुझे बताऊँगा, उस भक्ति की कमाई (शक्ति) से फिर यहाँ स्थाई स्थान प्राप्त करोगे। सामने देख वह तेरा महल है जो खाली पड़ा है। सर्व खाद्य पदार्थ भरे पड़े हैं। नीचे पृथ्वी पर वर्षा होगी तो अन्न होगा। कितनी मेहनत करनी पड़ती है। यहाँ जैसे पदार्थ पृथ्वी पर हैं ही नहीं। आप नीचे जाओ। प्रथम मन्त्र मैंने तुझे दे दिया है। फिर सत्यनाम भी तुझे प्रदान करने आऊंगा। यह सत्यनाम दो अक्षर का होता है। एक ॐ अक्षर दूसरा तत् (यह सांकेतिक है) अक्षर है। फिर कुछ समय उपरान्त तुझे सारनाम दूँगा। इन सर्व नामों (प्रथम, दूसरा तथा तीसरा) की साधना करके ही तू यहाँ आ सकेगा। मैं हरदम भक्त के साथ रहता हूँ। तू चिन्ता मत करना। अब आप शीघ्र जाइए।

इतना कहकर परम अक्षर पुरुष जी ने सन्त गरीबदास जी के जीव को शरीर में प्रवेश कर दिया। कुल परिवार के लोग चिता में अग्नि लगाने ही वाले थे, उसी समय बच्चे के शरीर में हलचल हुई। शव को रस्से से बाँध कर ले जाते हैं, वह रस्सा भी अपने आप टूट गया। सन्त गरीबदास जी उठकर बैठ गए। चिता से नीचे उतरकर खड़े हो गए। उपस्थित गाँव के व परिवार के व्यक्तियों की खुशी का ठिकाना नहीं रहा। बालक गरीबदास ऊपर को आँखें करके परमात्मा को देख रहा था तथा जो अमृतज्ञान परमेश्वर जी ने उनके अन्तःकरण में डाला था, वह अमृतवाणी दोहों व चौपाइयों तथा शब्दों के रुप में बोलने लगा। गाँव वालों को उस अमृतवाणी का ज्ञान नहीं था। इसलिए उन्होंने सोचा कि बच्चे को बाबा ने फटकार मार दी जिस कारण से बड़बड़ा रहा है। कुछ का कुछ बोल रहा है, परंतु परमात्मा का सौ-सौ शुक्र मना रहे थे कि लड़की का लड़का जीवित हो गया। पागल है तो भी लड़की रानी देवी अपना दिल रोक कर खुश रहेगी। यह समझकर महापुरुष गरीबदास जी को पागल (गाँव की भाषा में बावलिया) कहने लगे।

इस घटना के तीन वर्ष के पश्चात् एक गोपाल दास सन्त गाँव छुड़ानी में आया जो दादू दास जी के पंथ से दीक्षित था। वह सन्तों की वाणी को समझता था। उसके महत्व को जानता था। वह वैश्य जाति से था, सन्त वेशभूषा में रहता था। बनिये के घर जन्म होने के कारण कुछ पढ़ा-लिखा भी था। घर त्यागकर सन्यास ले रखा था। अधिकतर भ्रमण करता रहता था। गाँव-गाँव में जाकर प्रचार करता था। कुछ शिष्य भी बना रखे थे। उसका एक बैरागी जाति का गाँव छुड़ानी का भी शिष्य था। वह उसके घर रुका हुआ था। उस शिष्य ने सन्त गोपाल दास से कहा कि हे गुरुदेव! हमारे गाँव के चौधरी का दोहता (लड़की का लड़का) किसी साधु की फटकार से पागल हो गया। वह तो मर गया था, चिता पर रख दिया

था। लड़की रानी की किस्मत से बच्चा जीवित तो हो गया, परंतु पागल हो गया। सब जगह झाड़-फूंक करने वालों से भी इलाज करा लिया, अन्य दवाई पागलपन दूर करने की भी बहुत खिला ली, लेकिन कोई राहत नहीं मिली। उस शिष्य ने वह सर्व घटना भी बताई जो कंवारी गाय का दूध निकलवाकर बच्चे गरीबदास को पिलाने की घटित हुई थी। फिर उसने कहा कि कहते हैं संत की विद्या को संत ही काट सकता है। कुछ कपा करो गुरुदेव।

सन्त गोपाल दास जी ने कहा कि बुलाओ उस लड़के को। शिष्य ने चौधरी शिवलाल जी से कहा कि मेरे घर पर एक बाबा जी आया है। मैंने उसको आपके दोहते गरीबदास के बारे में बताया है। बाबा जी ने कहा है कि एक बार बुलाओ, ठीक हो जाएगा। एक बार दिखा लो, अब तो गाँव में ही बाबा जी आया है। बहुत पहुँचा हुआ संत है।

शिवलाल जी के साथ गाँव के कई अन्य व्यक्ति भी बाबा के पास गए। साथ में बच्चे गरीबदास जी को भी ले गए। संत गोपाल दास जी ने बालक गरीबदास जी से प्रश्न किया कि बेटा! वह कौन बाबा था जिसने तेरा जीवन बर्बाद कर दिया। प्रिय पाठकों को यहाँ पर यह बताना अनिवार्य है कि संत गोपाल दास जी सन्त दादू दास जी के पंथ से दीक्षित थे। सन्त दादू जी को भी सन्त गरीबदास जी की तरह 7 वर्ष की आयु (एक पुस्तक में ग्यारह वर्ष की आयु में जिंदा बाबा मिला लिखा है। हमने ज्ञान समझना है। व्यर्थ के तर्क-वितर्क में नहीं पड़ना है।) में बाबा जिन्दा के वेश में परमेश्वर कबीर जी मिले थे। सन्त दादू जी को भी परमेश्वर शरीर से निकालकर सत्यलोक लेकर गए थे। सन्त दादू जी तीन दिन-रात अचेत अवस्था में रहे थे। तीसरे दिन वापिस सचेत हुए तो कहा था कि मैं परमेश्वर कबीर जी के साथ अमर लोक गया था। वह आलम बड़ा कबीर है। वह सबको रचने वाला है। सर्व संष्टि का रचनहार है। कहा कि :-

जिन मुझको निज नाम दिया, सोई सतगुरु हमार। दादू दूसरा कोई नहीं, कबीर सिरजन हार।।
दादू नाम कबीर की, जै कोई लेवे ओट। उनको कबहु लागे नहीं, काल वज्र की चोट।।
अब ही तेरी सब मिटै, काल कर्म की पीड़ (पीर)। स्वांस–उस्वांस सुमरले, दादू नाम कबीर।।
केहरी नाम कबीर का, विषम काल गजराज। दादू भजन प्रताप से, भागै सुनत आवाज।।

इस प्रकार दादू जी के ग्रन्थ में वाणी लिखी है। गोपाल दास इस बात को जानता था कि दादू जी को बूढ़ा बाबा के रुप में परमात्मा मिला था। दादू जी मुसलमान तेली था। इसलिए मुसलमान समाज कबीर का अर्थ बड़ा करता है। जिस कारण से काशी वाले जुलाहे कबीर को नहीं मानते। दादू पंथी कहते हैं कि कबीर का अर्थ बड़ा भगवान अल्लाहु कबीर = अल्लाह अकबीर है।

❖ इसी प्रकार श्री नानक देव जी सुल्तानपुर शहर के पास बह रही बेई नदी में स्नान करने गए, परमात्मा जिन्दा बाबा के रुप में उस समय मिले थे। उनको भी तीन दिन तक अपने साथ रखा था। सच्चखण्ड (सत्यलोक) लेकर गए थे। फिर वापिस छोड़ा था।

❖ एक अब्राहिम सुल्तान अधम नाम का बलख बुखारे शहर का राजा था। (इराक देश का रहने वाला था।) उसको भी परमात्मा जिन्दा बाबा के रूप में मिले थे। उसका भी उद्धार कबीर परमेश्वर जी ने किया था।

**सन्त गोपाल दास ने बच्चे गरीबदास जी से प्रश्न किया था कि तेरे को कौन बाबा मिला था जिसने तेरा जीवन बर्बाद कर दिया। सन्त गरीबदास जी ने उत्तर दिया था कि हे महात्मा जी! जो बाबा मुझे मिला था, उसने मेरा कल्याण कर दिया, मेरे जीवन को आबाद कर दिया। वह पूर्ण परमात्मा है।**

गरीब, हम सुल्तानी नानक तारे, दादू कूं उपदेश दिया। जाति जुलाहा भेद न पाया, काशी माहें कबीर हुआ।।
गरीब, अनन्त कोटि ब्रह्मण्ड का, एक रती नहीं भार। सतगुरु पुरुष कबीर हैं, कुल के सिरजन हार।।
गरीब, सब पदवी के मूल हैं, सकल सिद्धि है तीर। दास गरीब सत्पुरुष भजो, अविगत कला कबीर।।
गरीब, अजब नगर में ले गए, हमको सतगुरु आन। झिलके बिम्ब अगाध गति, सुते चादर तान।।
गरीब, शब्द स्वरुपी उतरे, सतगुरु सत् कबीर। दास गरीब दयाल हैं, डिगे बंधावैं धीर।।
गरीब, अलल पंख अनुराग है, सुन मण्डल रह थीर। दास गरीब उधारिया, सतगुरु मिले कबीर।।
गरीब, प्रपटन वह लोक है, जहाँ अदली सतगुरु सार। भक्ति हेत से उतरे, पाया हम दीदार।।
गरीब, ऐसा सतगुरु हम मिल्या, है जिन्दा जगदीश। सुन्न विदेशी मिल गया, छत्र मुकुट है शीश।।
गरीब, जम जौरा जासे डरें, धर्मराय धरै धीर। ऐसा सतगुरु एक है, अदली असल कबीर।।
गरीब, माया का रस पीय कर, हो गये डामा डोल। ऐसा सतगुरु हम मिल्या, ज्ञान योग दिया खोल।।
गरीब, जम जौरा जासे डरें, मिटें कर्म के लेख। अदली असल कबीर हैं, कुल के सतगुरु एक।।

**संत गरीबदास जी को कौन मिला था, बाबा जी को उसका परिचय दिया जो ऊपर लिखी वाणियों में संत गरीबदास जी ने स्पष्ट कर दिया है कि जिस परमेश्वर कबीर जी ने हम सबको संत गरीबदास, संत दादू दास, संत नानक देव तथा राजा अब्राहिम सुलतानी आदि-आदि को पार किया। वह भारत वर्ष के काशी शहर में कबीर जुलाहा नाम से प्रसिद्ध हुआ है। वह अनन्त कोटि ब्रह्मण्डों का सजनहार है। वह मुझे मिला था। यह उपरोक्त वाणी बोलकर संत गरीबदास 13 वर्षीय बच्चे चल पड़े। संत गोपाल दास जी समझ गए कि यह कोई सामान्य बच्चा नहीं है। यह तो परमात्मा से मिला है। ऐसी अमतवाणी बोल रहा है। इस वाणी को लिखना चाहिए।**

**यह विचार करके बालक गरीबदास के पीछे-पीछे चल पड़ा और कहने लगा हे गाँव वालो! यह बालक पागल नहीं है, तुम पागल हो। यह क्या बोल रहा है, तुम समझ नहीं सके। मुझे पता चला है यह बच्चा तो अवतार है प्रभु का। इसको तो जिन्दा बाबा के रुप में स्वयं भगवान मिले थे। इसी प्रकार हमारे पूज्य दादू साहेब जी को भी मिले थे। दादू जी की सब वाणी लिखी नहीं गई थी। अब इस बच्चे से सर्व वाणी लिखवाऊंगा, मैं खुद लिखूंगा। यह वाणी कलयुग में अनेकों जीवों का कल्याण करेगी। संत गोपाल दास जी के बार-बार आग्रह करने पर सन्त गरीबदास जी ने कहा गोपाल दास जी यदि पूरी वाणी लिखे तो मैं लिखवाऊं, कहीं बीच में छोड़े तो नहीं लिखवाऊंगा। संत गोपाल दास जी ने कहा महाराज जी मैं तो घर से निकल चुका हूँ परमार्थ और कल्याण कराने के लिए, मेरी 62 वर्ष की आयु हो चुकी है। मुझे इससे अच्छा कोई कार्य नहीं है। आप कपा करें।**

**तब संत गरीबदास जी तथा संत गोपाल दास जी बेरी के बाग में एक जांडी के नीचे बैठकर वाणी को लिखने-लिखवाने लगे। वह बेरी का बाग संत गरीबदास जी का अपना ही**

था। उस समय छुड़ानी गाँव के आस-पास रेतिला क्षेत्र था जैसे राजस्थान में है। वहाँ पर जांडी के वक्ष अधिक होते थे। उनकी छाया का ही प्रयोग अधिक किया जाता था। इस प्रकार संत गरीब दास जी ने परमात्मा से प्राप्त तत्वज्ञान आँखों देखा हाल वाणी रुप में बोला तथा संत गोपाल दास जी ने लिखा। लगभग छः महीनों तक यह कार्य किया गया। फिर जब-तब किसी से वार्ता होती तो संत गरीबदास जी वाणी बोला करते थे तो अन्य व्यक्ति भी लिख लिया करते थे। जिन सबको मिलाकर एक ग्रन्थ रुप में हाथ से लिखा गया था।

संत गरीबदास जी के समय से ही इस ग्रन्थ का पाठ करना प्रारम्भ हो गया था। इसको कुछ वर्षों पूर्व टाइप कराया गया था। इसके अतिरिक्त परमेश्वर कबीर जी ने जो सुक्ष्म वेद अपने मुख कमल से बोला था। उस अमत सागर (कबीर सागर) से निकालकर कुछ अमतवाणी ग्रन्थ के अंत में लिखी हैं। इस पवित्र अमतवाणी की पुस्तक को अमर ग्रन्थ नाम दिया है। इस अमतवाणी का अब सरलार्थ प्रारम्भ किया जाता है।

लेखक तथा सरलार्थ कर्ता :-

(संत) रामपाल दास<br>
सतलोक आश्रम<br>
टोहाना रोड़, बरवाला।<br>
जिला - हिसार (हरियाणा)

## ।।सत साहेब।।

## ''सुमिरन के अंग का सरलार्थ''

### (अथ सुमिरन का अंग)

❖ शब्दार्थ :- अथ = प्रारम्भ, अविगत = जिस परमेश्वर की गति यानि सामर्थ्य कोई नहीं जानता। जिसको गीता अध्याय 8 श्लोक 3 में परम अक्षर ब्रह्म कहा है तथा अध्याय 8 के ही श्लोक 8, 9, 10 में परम दिव्य पुरूष तथा श्लोक 20 से 22 में अविनाशी अव्यक्त कहा है। गीता अध्याय 18 श्लोक 61-62, 66 में गीता ज्ञान दाता ने जिस परमेश्वर की शरण में जाने के लिए कहा है, उसी को संत गरीबदास जी ने अविगत राम कहा है।

❖ राम की परिभाषा :- राम कहो, प्रभु, स्वामी, अल्लाह, भगवान, ईश, परमात्मा या साहब (साहिब) कहो। ये परमात्मा का बोध कराने वाले नाम हैं।

उदाहरण के लिए :- जैसे तहसीलदार साहब अपने कार्य क्षेत्र का स्वामी है, मालिक है, प्रभु है।

उपायुक्त साहब :- यह अपने जिले में साहब, स्वामी, प्रभु, मालिक है।

आयुक्त साहब :- यह कई जिलों का साहब, स्वामी, प्रभु, मालिक है।

प्रान्त का मंत्री भी साहब है, स्वामी, प्रभु है। मुख्यमंत्री भी साहब (राम, प्रभु, स्वामी) है। केन्द्र सरकार का मंत्री भी साहब (राम, प्रभु, स्वामी) है।

देश के प्रधानमंत्री जी भी साहब (राम, प्रभु, स्वामी) हैं।

देश के राष्ट्रपति जी भी साहब (स्वामी, राम, प्रभु) हैं।

परंतु इन सबकी अपनी-अपनी सीमाऐं हैं। अपने-अपने कार्यक्षेत्र के सब ही प्रभु हैं, परंतु वास्तव में समर्थ शक्ति राष्ट्रपति जी हैं। उनके पश्चात् प्रधानमंत्री जी समर्थ शक्ति हैं। पूर्ण साहब हैं।

इस सुमरण के अंग में वाणी नं. 15-16 में कहा है कि मूल कमल में राम है यानि गणेश जी हैं। यह भी स्वामी हैं। राम हैं यानि देव हैं। (स्वाद कमल में राम) ब्रह्मा-सावित्री भी प्रभु हैं। (नाभि कमल में राम) विष्णु-लक्ष्मी भी प्रभु हैं। (हृदय कमल विश्राम) हृदय कमल में शिव-पार्वती भी प्रभु (राम) हैं।(15)

(कण्ठ कमल में राम है) देवी दुर्गा भी राम है, मालिक-स्वामी है। (त्रिकुटी कमल में राम) सतगुरू रूप में परमेश्वर त्रिकुटी में विराजमान हैं। वे उस स्थान पर सतगुरू रूप में अपने कार्य के स्वामी (राम-प्रभु) हैं। (संहस कमल दल राम है) काल-निरंजन भी अपने 21 ब्रह्मण्डों का राम (स्वामी-प्रभु) है जो संहस्र कमल दल में अव्यक्त रूप में बैठा है। (सुनि बस्ती सब ठाम) सब स्थानों (लोकों) पर जिसकी सत्ता है, वह भी राम (स्वामी, प्रभु) है। वाणी नं. 17 में कहा है कि वास्तव में समर्थ राम है :-

अचल अभंगी राम है, गलताना दम लीन। सुरति निरति के अंतरे बाजै अनहद बीन।।

अचल (स्थाई) अभंगी (अविनाशी) जो कभी भंग यानि नष्ट नहीं होता, वह समर्थ राम है।

सुमरण का अर्थ है परमात्मा के सत मंत्र का जाप करना। जैसे कबीर परमेश्वर जी

**ने कहा है कि :-**

सारशब्द का सुमरण करहीं, सो हंसा भवसागर तरहीं।
सुमरण का बल ऐसा भाई। कालही जीत लोक ले जाई।।
नाम सुमरले सुकर्म करले कौन जाने कल की, खबर नहीं पल की।

श्वांस–उश्वांस में नाम जपो, बिरथा श्वांस न खोय। ना बेरा इस श्वांस का, आवन हो के ना होय।।
कहता हूँ कही जात हूँ, सुनता है सब कोय। सुमरण से भला होयेगा, नातर भला ना होय।।
सुमरण मार्ग सहज का, सतगुरू दिया बताय। श्वांस–उश्वांस जो सुमरता, एक दिन मिलसी आय।।

❖ **राग आसावरी से शब्द नं. 63,66 तथा 75 :-**

✯नर सुनि रे मूढ गंवारा। राम भजन ततसारा।।टेक।। राम भजन बिन बैल बनैगा, शूकर श्वान शरीरं। कउवा खर की देह धरैगा, मिटै न याह तकसीरं।।1।। कीट पतंग भवंग होत हैं, गीदड़ जंबक जूंनी। बिना भजन जड़ बिरछ कीजिये, पद बिन काया सूंनी।।2।। भक्ति बिना नर खर एकै हैं, जिनि हरि पद नहीं जान्या। पारब्रह्म की परख नहीं रे, पूजि मूये पाषानां।।3।। थावर जंगम में जगदीशं, व्यापक पूरन ब्रह्म बिनांनी। निरालंब न्यारा नहीं दरसै, भुगतैं चार्यौं खांनी।।4।। तोल न मोल उजन नहीं आवै, असथरि आनंद रूपं। घटमठ महतत सेती न्यारा, सोहं सति सरूपं।।5।। बादल छांह ओस का पानी, तेरा यौह उनमाना। हाटि पटण क्रितम सब झूठा, रिंचक सुख लिपटांना।।6।। नराकार निरभै निरबांनी, सुरति निरति निरतावै। आत्मराम अतीत पुरुष कूं, गरीबदास यौं पावै।।7।।63।। ✯भजन करौ उस रब का, जो दाता है कुल सब का।।टेक।। बिनां भजन भै मिटै न जम का, समझि बूझि रे भाई। सतगुरु नाम दान जिनि दीन्हा, याह संतौं ठहराई।।1।। सतकबीर नाम कर्ता का, कलप करै दिल देवा। सुमरन करै सुरति सै लापै, पावै हरि पद भेवा।।2।। आसन बंध पवन पद परचै, नाभी नाम जगावै। त्रिकुटी कमल में पदम झलकै, जा सें ध्यान लगावै।।3।। सब सुख भुक्ता जीवत मुक्ता, दुःख दालिद्र दूरी। ज्ञान ध्यान गलतांन हरी पद, ज्यौं कुरंग कसतूरी।।4।। गज मोती हसती कै मसतगि, उनमन रहै दिवानां। खाय न पीवै मंगल घूमें, आठ बखत गलतानां।।5।। ऐसैं तत पद के अधिकारी, पलक अलख सें जोरैं। तन मन धन सब अरपन रहीं, नेक न माथा मोरैं।।6।। बिनहीं रसना नाम चलत है, निरबांनी सें नेहा। गरीबदास भोडल में दीपक, छांनि नहीं सनेहा।।7।।66।। ✯भक्ति मुक्ति के दाता सतगुरु। भक्ति मुक्ति के दाता।। टेक।। पिण्ड प्रांन जिन्हि दान दिये हैं, जल सें सिरजे गाता। उस दरगह कूं भूलि गया है, कुल कुटंब सें राता।।1।। रिधि सिधि कोटि तुरंगम दीन्हें, ऐसा धनी बिधाता। उस समरथ की रीझ छिपाई, जग से जोर्या नाता।।2।। मुसकल सें आसान किया था, कहां गई वै बाता। सत सुकृत कूं भूलि गया है, ऊंचा किया न हाथा।।3।। सहंस इकीसौं खंड होत हैं, ज्यौं तरुवर कैं पाता। थूंनी डिगी थाह कहा पावै, यौह मंदर ढह जाता।।4।। इस देही कूं देवा लोचैं, तूं नरक्यौं उकलाता। नर देही नारायन येही, सनक सनन्दन साथा।।5।। ब्रह्म महूरति सूरति नगरी, शुन्य सरोवर न्हाता। या परबी का पार नहीं रे, सकल कर्म कटि जाता।।6।। सुरति निरति मन पवन बंद करि, मेरदण्ड चढि जाता। सहंस कमल दल फूलि रहै है, अमी महारस खाता।।7।। जहां अलख निरंजन जोगी बैठ्या, जा सें रह्या न भाता। गरीबदास पारंग प्रान है, संख कमल खिलि जाता।।8।।75।।

❖ **राग बसंत से शब्द नं. 8 :-**

✯कोई है रे परले पार का, जो भेद कहै झनकार का।।टेक।। वारिही गोरख वारिही दत, बारिही ध्रू प्रहलाद अरथ। वारिही सुखदे वारिही ब्यास, वारिही पारासुर प्रकाश।।1।। वारिही दुरबासा दरबेश, वारिही नारद शारद शेष। वारिही भरथर गोपीचंद, वारिही सनक सनंदन बंध।।2।। वारिही ब्रह्मा वारिही इन्द, वारिही सहंस कला गोविंद। वारिही शिबशंकर जो सिंभ, वारिही धर्मराय आरंभ।।3।। वारिही धर्मराय धरधीर, परमधाम पौंहचे कबीर। ऋग यजु साम अथरवन बेद, परमधाम नहीं लह्या भेद।।4।। अलल पंख अगाध भेव, जैसैं कुंजी सुरति सेव। वार पार थेहा न थाह, गरीबदास निरगुन निगाह।।5।।8।।

❖ **राग होरी से शब्द नं. 8 :-**

✯अलल का ध्यान धरौ रे, चीन्हौं पुरुष बिदेही।।टेक।। उलटि पवन रेचक करि राखौ, काया कुंभ भरौ रे। अडिग अमांन अडोल अबोलं, टार्यौ नांहि टरौ रे।।1।। बिन सतगुरु पद दरशत नाहीं, भावै तिहूं लोक फिरौ रे। गुन इन्द्री का ज्ञान परेरो, जीवत क्यौं न मरौ रे।।2।। पलकौं दा भौंरा पुरुष बिनांनी, खोटा करत खरौ रे। कामधेनु दूझे कलवारनि, नीझर अजर जरौ रे।।3।। कलविष कुसमल बंधन टूटैं, सब दुःख ब्याधि हरौ रे। गरीबदास निरभै पद पाया, जम सें नांहि डरौ रे।।4।।8।।

## ''सुमिरन के अंग का सारांश''

**संत गरीबदास जी ने अपनी अमृतवाणी रूपी वन में प्रत्येक प्रकार के पेड़-पौधे, जड़ी-बूटियां, फूल, फलदार वृक्ष, मेवा की लता आदि-आदि उगाए हैं। इसका मुख्य कारण यह रहा है कि जो मूल ज्ञान है, उसको गुप्त रखना था। यह परमात्मा कबीर जी का आदेश था। इसी कारण से संत गरीबदास जी ने अनेकों वाणियाँ कही हैं। मन की आदत है कि यदि कम वाणी हैं तो उनको कण्ठस्थ करके अरूचि करता है। ये ढ़ेर सारी अमृतवाणी लिखवाकर संत गरीबदास जी ने मन को व्यस्त तथा रूचि बनाए रखने का मंत्र बताया है। मन पढ़ता रहता है या सुनता रहता है, आत्मा आनन्द का अनुभव करती है।**

**वाणी नं. 18 में कहा है कि :-**

गरीब, राम कहा तो क्या हुआ, उर में नहीं यकीन। चोर मुसें घर लूटहि, पाँच पचीसों तीन।।18।।

❖ **भावार्थ :- यदि साधक को परमात्मा पर विश्वास ही नहीं है तो नाम-सुमरण का कोई लाभ नहीं। उसके मानव जीवन को काम, क्रोध, मोह, लोभ, अहंकार रूपी पाँच चोर मुस (चुरा) रहे हैं। इन पाँचों की पाँच-पाँच प्रकृति यानि 25 ये तथा रजगुण के आधीन होकर कोठी-बंगले बनाने में, कभी कार-गाड़ी खरीदने में जीवन नष्ट कर देता है। सतगुण के प्रभाव से पहले तो किसी पर दया करके बिना सोचे-समझे लाखों रूपये खर्च कर देता है। फिर उसमें त्रुटि देखकर तमोगुण के प्रभाव से झगड़ा कर लेता है। इस प्रकार तीन गुणों के प्रभाव से मानव जीवन नष्ट हो जाता है। यदि तत्वदर्शी संत से ज्ञान सुनकर विश्वास के साथ नाम का जाप करे तो जीवन सफल हो जाता है।**

**जिन-जिन भक्तों ने मर्यादा में रहकर जिस स्तर की भक्ति, दान आदि-आदि किया**

है, उनको लाभ अवश्य मिला है। उदाहरण बताया है कि :-

(वाणी नं. 31 से 39 में) = गोरखनाथ, दत्तात्रे, शुकदेव, पीपा, नामदेव, धन्ना भक्त, रैहदास (रविदास), फरीद, नानक, दादू, हरिदास, गोपीचंद, भरथरी, जंगनाथ (झंगरनाथ), चरपटनाथ, अब्राहिम अधम सुल्तान, नारद ऋषि, प्रहलाद भक्त, ध्रुव, विभीक्षण, जयदेव, कपिल मुनि, स्वामी रामानंद, श्री क'ष्ण, ऋषि दुर्वासा, शंभु यानि शिव, विष्णु, ब्रह्मा आदि सबकी प्रसिद्धि पूर्व जन्म तथा वर्तमान में की गई नाम-सुमरण (स्मरण) की शक्ति से हुई है, अन्यथा ये कहाँ थे यानि इनको कौन जानता था? इसी प्रकार आप भी तन-मन-धन समर्पित करके गुरू धारण करके आजीवन भक्ति मर्यादा में रहकर करोगे तो आप भी भक्ति शक्ति प्राप्त करके अमर हो जाओगे। जिन-जिन साधकों ने जिस-जिस देव की साधना की, उनको उतनी महिमा मिली है।

कबीर जी ने कहा है कि :-

जो जाकि शरणा बसै, ताको ताकी लाज। जल सौंही मछली चढ़ै, बह जाते गजराज।।

❖ भावार्थ :- जो साधक जिस राम (देव-प्रभु) की भक्ति पूरी श्रद्धा से करता है तो वह राम उस साधक की इज्जत रखता है यानि उसको अपने सामर्थ्य अनुसार अपने क्षेत्र में पूर्ण लाभ देता है।

उदाहरण दिया है कि जैसे मछली का जल से अटूट नाता है। वह कुछ समय ही जल से दूर होने पर तड़फ-तड़फकर प्राण त्याग देती है। ऐसी श्रद्धा देखकर जल ने उसको अपने क्षेत्र में पूर्ण स्वतंत्रता दे रखी है। उसको कोई रोक-टोक नहीं है। जैसे ऊँचे स्थान (Fall) से 50 फुट से दरिया का जल गिर रहा होता है। वह जल की धारा बड़े से बड़े हाथी यानि गजराज को भी बहा ले जाती है जो हाथियों का राजा होता है। परंतु अपनी पुजारिन मछली को पूरी स्वतंत्रता दे रखी है। वह उस गिरते पानी में नीचे से ऊपर (50 फुट तक) चढ़ जाती है। इसी प्रकार जो साधक जिस प्रभु की पूरी श्रद्धा से भक्ति करता है तो वह प्रभु अपने भक्त को अपने स्तर का लाभ अपनी क्षमता के अनुसार पूरा देता है।

❖ समझने के लिए सामान्य उदाहरण :-

अपने देश में अभी तक अंग्रेजों वाली परंपरा का प्रभाव भी है। जैसे किसी सामान्य व्यक्ति को पुलिस थाने से बुलावा आता है तो उसके लिए बड़ी आपत्ति होती है। थाने के आस-पास से भी सामान्य व्यक्ति डरकर जाता है। बुलावा आने पर तो उसके साथ क्या बीतेगी? स्पष्ट है। जाते ही लगभग प्रत्येक पुलिसकर्मी तथा थानेदार का दुर्व्यवहार झेलना पड़ता है। मारपीट तो पहला प्रसाद है। गाली देना पुलिस वालों का मूल मंत्र है।

उसी थाने में किसी का मित्र थानेदार लगा है। वह व्यक्ति वहाँ जाता है तो थानेदार उसे कुर्सी पर बैठाता है, चाय-पानी पिलाता है। इस प्रकार जो व्यक्ति जिस अधिकारी का मित्र है, वह अपने स्तर की राहत अवश्य देता है। वह राहत उस सामान्य व्यक्ति के लिए असहज होती है यानि सामान्य नहीं होती, परंतु वह पर्याप्त भी नहीं है। यदि पुलिस अधीक्षक से मित्रता हो जाए तो थानेदार भी नतमस्तक हो जाता है। यदि मंत्री जी से मित्रता हो जाए तो एस.पी. भी नतमस्तक हो जाता है। यदि मुख्यमंत्री-प्रधानमंत्री के साथ मेल हो जाए तो

**नीचे के सर्व अधिकारी-कर्मचारी आपके साथ हो जाएंगे। इसी प्रकार यदि कोई किसी देवी-देव, माता-मसानी, सेढ़-शीतला, भैरो-भूत तथा हनुमान जी की भक्ति करता है तो उसको उनका लाभ अवश्य होगा, परंतु गीता अध्याय 16 श्लोक 23-24 में तथा अध्याय 7 श्लोक 12-15 तथा 20 से 23 तक में बताए अनुसार व्यर्थ साधना होने से मोक्ष से वंचित रह जाते हैं। कर्म का फल भी अच्छा-बुरा भोगना पड़ता है। इसलिए यह साधना करके भी हानि होती है। इसलिए संत गरीबदास जी ने वाणी नं. 38 में कहा है कि :-**

गरीब, ऐसा निर्मल नाम है, निर्मल करे शरीर। और ज्ञान मण्डलीक हैं, चकवै ज्ञान कबीर।।

❖ **भावार्थ :- वेदों, गीता, पुराणों, कुरान, बाईबल आदि का ज्ञान तो मण्डलीक यानि अपनी-अपनी सीमा का है।(Divisional है) परंतु परमेश्वर कबीर जी द्वारा बताया आध्यात्म सत्य ज्ञान यानि तत्वज्ञान (सुक्ष्मवेद) चक्रवर्ती ज्ञान है जिसमें सब ज्ञान का समावेश है। वह कबीर वाणी है।**

❖ **वाणी नं. 41-42 :-**

गरीब, गगन मण्डल में रहत है, अविनाशी आप अलेख। जुगन—जुगन सत्संग है, धर—धर खेलै भेख।।41।।
गरीब, काया माया खण्ड है, खण्ड राज और पाट। अमर नाम निज बंदगी, सतगुरू सें भई साँट।।42।।

❖ **भावार्थ :- पूर्ण परमात्मा कबीर जी गगन मण्डल यानि आकाश में रहता है जो अविनाशी अलेख है।{अलेख का अर्थ है जो पृथ्वी से देखा नहीं जा सकता। जिसे अविनाशी अव्यक्त गीता अध्याय 8 श्लोक 20 से 23 में कहा है। जैसे कुछ ऋषिजन दिव्य दृष्टि के द्वारा पृथ्वी से स्वर्ग लोक, श्री विष्णु लोक, श्री ब्रह्मा लोक तथा श्री शिव जी के लोक को तथा वहाँ के देवताओं को तथा ब्रह्मा-विष्णु-महेश को देख लेते थे। परंतु ब्रह्म काल को तथा इससे ऊपर अक्षर पुरूष तथा परम अक्षर पुरूष (अविनाशी अलेख) को कोई नहीं देख सकता। जिस कारण से उस परमात्मा का यथार्थ उल्लेख ग्रन्थों में नहीं है। यथार्थ वर्णन सुक्ष्मवेद में है जो स्वयं परमात्मा द्वारा बताया अध्यात्म ज्ञान है। इसलिए उस पूर्ण परमात्मा को अलख तथा अलेख कहकर उपमा की है। उस परमेश्वर को देखने के लिए पूर्ण सतगुरू जी से दीक्षा लेकर तब सतलोक जाकर ही देखा जा सकता है।} वह परमात्मा स्वयं अन्य भेख (वेश) धारण करके पृथ्वी पर प्रत्येक युग में प्रकट होता है। अपना तत्वज्ञान (चक्रवर्ती ज्ञान) स्वयं ही बताता है कि यह सब राज-पाट तथा शरीर खण्ड (नाशवान) है। केवल सतगुरू से मिलन तथा उनके द्वारा दिया निज नाम (सत्य भक्ति मंत्र) ही अमर है।**

**यदि सच्चे भक्ति मंत्र प्राप्त नहीं हुए तो अन्य नामों का जाप (सुमरण) तथा यज्ञ करना सब व्यर्थ है।**

❖ **सुमरण के अंग की वाणी नं. 20 में कहा है कि :-**

गरीब, राम नाम निज सार है, मूल मंत्र मन मांहि। पिंड ब्रह्मंड सें रहित है, जननी जाया नाहिं।।20।।

❖ **भावार्थ :- संत गरीबदास जी ने कहा है कि मोक्ष के लिए राम के नाम का जाप ही निज सार है। यानि मोक्ष प्राप्ति का निष्कर्ष है। नाम-स्मरण से ही मुक्ति होती है। नाम भी मूल मंत्र यानि यथार्थ नाम हो। जिस पूर्ण परमात्मा का जो मूल मंत्र यानि सार नाम है, वह परमेश्वर पिण्ड यानि नाड़ी तंत्र से बने पाँच तत्व के शरीर से रहित (उसका पाँच तत्व का**

शरीर नहीं है) है। परमात्मा का जन्म किसी माता से नहीं हुआ।(20)

❖ वाणी नं. 21 :-

गरीब, राम रटत नहिं ढील कर, हरदम नाम उचार। अमी महारस पीजिये, योह तत बारंबार।।21।।

❖ हे साधक! पूर्ण गुरू से दीक्षा लेकर उस राम के नाम की रटना (जाप करने में) में देरी (ढ़ील) ना कर। प्रत्येक श्वांस में उस नाम को उच्चार यानि जाप कर। यह स्मरण का अमंत बार-बार पी यानि कार्य करते-करते तथा कार्य से समय मिलते ही जाप शुरू कर दे। इस अमंत रूपी नाम जाप के अमंत को पीता रहे। यह तत यानि भक्ति का सार है।(21)

❖ यदि यथार्थ नाम प्राप्त नहीं है तो चाहे पुराणों में वर्णित धार्मिक क्रियाऐं करोड़ों गाय दान करो, करोड़ों धर्म यज्ञ, जौनार (जीमनवार = किसी लड़के के जन्म पर भोजन कराना) करो, चाहे करोड़ों कुँए खनों (खुदवाओ), करोड़ों तीर्थों के तालाबों को गहरा कराओ जिससे जम मार (काल की चोट) यानि कर्म का दण्ड समाप्त नहीं होगा।

❖ वाणी नं. 22 :-

गरीब, कोटि गऊ जे दान दे, कोटि जग्य जोनार। कोटि कूप तीरथ खने, मिटे नहीं जम मार।।22।।

जैसे किसी देव या संत के नाम का मेला लगता है। उसका स्थान किसी छोटे-बड़े जलाशय के पास होता है। श्रद्धालुओं को उस तालाब से मिट्टी निकलवाने को कहा जाता है तथा उसको पुण्य का कार्य कहा जाता है। यदि सतनाम का जाप नहीं किया तो मोक्ष नहीं होगा। साधक को अन्य साधना का फल स्वर्ग में समाप्त करके पाप को नरक में भोगना होता है। इसलिए सब व्यर्थ है।(22)

❖ वाणी नं. 23 :-

गरीब, कोटिक तीरथ ब्रत करी, कोटि गज करी दान। कोटि अश्व बिपरौ दिये, मिटै न खैंचातान।।23।।

❖ चाहे करोड़ों तीर्थों का भ्रमण करो, करोड़ों व्रत रखो, करोड़ों गज (हाथी) दान करो, चाहे करोड़ों घोड़े विप्रों (ब्राह्मणों) को दान करो। उससे जन्म-मरण तथा कर्म के दण्ड से होने वाली खेंचातान (दुर्गति) समाप्त नहीं हो सकती।(23)

❖ वाणी नं. 24 :-

गरीब, पारबती कै उर धर्‌या, अमर भई क्षण मांहिं। सुकदेव की चौरासी मिटी, निरालंब निज नाम।।24।।

❖ वाणी नं. 24 का भावार्थ है कि जैसे पार्वती पत्नी शिव शंकर को जितना अमरत्व (वह भगवान शिव जितनी आयु नाम प्राप्ति के बाद जीएगी, फिर दोनों की मंत्यु होगी। इतना मोक्ष) भी देवी जी को शिव जी को गुरू मानकर निज मंत्रों का जाप करने से प्राप्त हुआ है। ऋषि वेद व्यास जी के पुत्र शुकदेव जी को अपनी पूर्व जन्म की सिद्धि का अहंकार था। जिस कारण से बिना गुरू धारण किए ऊपर के लोकों में सिद्धि से उड़कर चला जाता था। जब श्री विष्णु जी ने उसे समझाया और स्वर्ग में रहने नहीं दिया, तब उनकी बुद्धि ठिकाने आई। राजा जनक से दीक्षा ली। तब शुकदेव जी की उतनी मुक्ति हुई, जितनी मुक्ति उस नाम से हो सकती थी। परमेश्वर कबीर जी अपने विधान अनुसार राजा जनक को भी त्रेतायुग में मिले थे। उनको केवल हरियं नाम जाप करने को दिया था क्योंकि वे श्री विष्णु जी के भक्त थे। वही मंत्र शुकदेव को प्राप्त हुआ था। जिस कारण से वे श्री विष्णु लोक के स्वर्ग

रूपी होटल में आनन्द से निवास कर रहे हैं। वहीं से विमान में बैठकर अर्जुन के पौत्र यानि अभिमन्यु के पुत्र राजा परीक्षित को भागवत (सुधा सागर की) कथा सुनाने आए थे। फिर वहीं लौट गए।

गरीब, ऋषभ देव के आईया, कबि नामें अवतार। नौ योगेश्वर में रमा, जनक विदेही उधार।।

❖ भावार्थ :- परमेश्वर कबीर जी अपने विधान अनुसार {कि परमात्मा ऊपर के लोक में निवास करता है। वहाँ से गति करके आता है, अच्छी आत्माओं को मिलता है। उनको अपनी वाक (वाणी) द्वारा भक्ति करने की प्रेरणा करता है आदि-आदि।} राजा ऋषभ देव (जैन धर्म के प्रथम तीर्थंकर) को मिले थे। अपना नाम कविर्देव बताया था। ऋषभ देव जी ने अपने धर्मगुरूओं-ऋषियों से सुन रखा था कि परमात्मा का वास्तविक नाम वेदों में कविः देव (कविर्देव) है। परमात्मा कवि ऋषि नाम से ऋषभ देव को भक्ति की प्रेरणा देकर अंतर्ध्यान हो गए थे। नौ नाथों (गोरखनाथ, मच्छन्द्रनाथ, जलंदरनाथ, चरपटनाथ आदि) को समझाने के लिए उनको मिले तथा राजा जनक विदेही (विलक्षण शरीर वाले को विदेही कहते हैं) को सत्यज्ञान बताकर उनको सही दिशा दी। परंतु राजा जनक ने विष्णु उपासना को नहीं त्यागा। राजा जनक से दीक्षा लेकर शुकदेव ऋषि को स्वर्ग प्राप्त हुआ। परंतु वह पूर्ण मोक्ष नहीं मिला जो गीता अध्याय 15 श्लोक 4 में कहा है:-

(तत्वदर्शी संत से तत्वज्ञान समझने के पश्चात्) अध्यात्म अज्ञान को तत्वज्ञान रूपी शस्त्र से काटकर उसके पश्चात् परमेश्वर के उस परम पद की खोज करनी चाहिए जहाँ जाने के पश्चात् साधक लौटकर संसार में कभी नहीं आते। जिस परमेश्वर से संसार रूपी वृक्ष की प्रवृति विस्तार को प्राप्त हुई है यानि जिस परमेश्वर ने संसार की रचना की है, केवल उसी की भक्ति करो।

वाणी नं. 24 में यही स्पष्ट किया है कि यदि स्वर्ग जाने की भी तमन्ना है तो वे भी विशेष (निज) मंत्रों के जाप से ही पूर्ण होगी। परंतु यह इच्छा तत्वज्ञान के अभाव से है। जैसे गीता अध्याय 2 श्लोक 46 में बहुत सटीक उदाहरण दिया है कि सब ओर से परिपूर्ण जलाश्य (बड़ी झील=Lake) प्राप्त हो जाने पर छोटे जलाशय (तालाब) में मनुष्य का जितना प्रयोजन रह जाता है। उसी प्रकार तत्वज्ञान की प्राप्ति के पश्चात् विद्वान पुरूष का वेदों (ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद) में प्रयोजन रह जाता है।

❖ भावार्थ :- तत्वज्ञान की प्राप्ति के पश्चात् अन्य देवताओं से होने वाले क्षणिक लाभ (स्वर्ग व राज्य प्राप्ति) से अधिक सुख समय तथा पूर्ण मोक्ष (गीता अध्याय 15 श्लोक 4 वाला मोक्ष) जो परमेश्वर (परम अक्षर ब्रह्म=गीता अध्याय 8 श्लोक 3, 8, 9, 10, 20 से 23 वाले परमेश्वर) के जाप से होता है, की जानकारी के पश्चात् साधक की जितनी श्रद्धा अन्य देवताओं में रह जाती है :-

कबीर, एकै साधै सब सधै, सब साधें सब जाय। माली सींचे मूल कूँ, फलै फूलै अघाय।।

भावार्थ :- गीता अध्याय 15 श्लोक 1-4 को इस अमृतवाणी में संक्षिप्त कर बताया है कि:-

जो ऊपर को मूल (जड़) वाला तथा नीचे को तीनों गुण (रजगुण ब्रह्मा, सतगुण विष्णु, तमगुण शिव) रूपी शाखा वाला संसार रूपी वृक्ष है :-

कबीर, अक्षर पुरूष एक पेड़ है, निरंजन वाकी डार। तीनों देवा शाखा हैं, पात रूप संसार।।

**जैसे पौधे को मूल की ओर से पृथ्वी में रोपण करके मूल की सिंचाई की जाती है तो उस मूल परमात्मा (परम अक्षर ब्रह्म) की पूजा से पौधे की परवरिश होती है। सब तना, डार, शाखाओं तथा पत्तों का विकास होकर पेड़ बन जाता है। छाया, फल तथा लकड़ी सर्व प्राप्त होती है जिसके लिए पौधा लगाया जाता है। यदि पौधे की शाखाओं को मिट्टी में रोपकर जड़ों को ऊपर करके सिंचाई करेंगे तो भक्ति रूपी पौधा नष्ट हो जाएगा। इसी प्रकार एक मूल (परम अक्षर ब्रह्म) रूप परमेश्वर की पूजा करने से सर्व देव विकसित होकर साधक को बिना माँगे फल देते रहेंगे।(जिसका वर्णन गीता अध्याय 3 श्लोक 10 से 15 में भी है) इस प्रकार ज्ञान होने पर साधक का प्रयोजन उसी प्रकार अन्य देवताओं से रह जाता है जैसे झील की प्राप्ति के पश्चात् छोटे जलाशय में रह जाता है। छोटे जलाशय पर आश्रित को ज्ञान होता है कि यदि एक वर्ष बारिश नहीं हुई तो छोटे तालाब का जल समाप्त हो जाएगा। उस पर आश्रित भी संकट में पड़ जाऐंगे। झील के विषय में ज्ञान है कि यदि दस वर्ष भी बारिश न हो तो भी जल समाप्त नहीं होता। वह व्यक्ति छोटे जलाशय को छोड़कर तुरंत बड़े जलाशय पर आश्रित हो जाता है। भले ही छोटे जलाशय का जल पीने में झील के जल जैसा ही लाभदायक है, परंतु पर्याप्त व चिर स्थाई नहीं है। इसी प्रकार अन्य देवताओं (रजगुण ब्रह्मा जी, सतगुण विष्णु जी तथा तमगुण शिव जी) की भक्ति से मिलने वाले स्वर्ग का सुख बुरा नहीं है, परंतु क्षणिक है, पर्याप्त नहीं है। इन देवताओं तथा इनके अतिरिक्त किसी भी देवी-देवता, पित्तर व भूत पूजा करना गीता अध्याय 7 श्लोक 12 से 15, 20 से 23 तथा अध्याय 9 श्लोक 25 में मना किया है। इसलिए भी इनकी भक्ति करना शास्त्र विरूद्ध होने से व्यर्थ है जिसका गीता अध्याय 16 श्लोक 23-24 में प्रमाण है। कहा है कि शास्त्र विधि को त्यागकर मनमाना आचरण करने वालों को न तो सुख प्राप्त होता है, न सिद्धि प्राप्त होती है और न ही परम गति यानि पूर्ण मोक्ष की प्राप्ति होती है अर्थात् व्यर्थ प्रयत्न है।(गीता अध्याय 16 श्लोक 23)**

**इससे तेरे लिए अर्जुन! कर्तव्य यानि जो भक्ति कर्म करने चाहिए और अकर्तव्य यानि जो भक्ति कर्म न करने चाहिए, उसके लिए शास्त्र ही प्रमाण हैं यानि शास्त्रों को आधार मानकर निर्णय लेकर शास्त्रों में वर्णित साधना करना योग्य है।(गीता अध्याय 16 श्लोक 24)**

❖ **सुमरन के अंग की वाणी नं. 38 में कहा है :-**

गरीब, ऐसा निर्मल नाम है, निर्मल करै शरीर। और ज्ञान मंडलीक है, चकवै ज्ञान कबीर।।

❖ **वाणी नं. 47-50 :-**

गरीब, नाम बिना क्या होत है, जप तप संयम ध्यान। बाहरि भरमै मानवी, अब अंतर में जान।।47।।
गरीब, उजल हिरंबर भगति है, उजल हिरंबर सेव। उजल हिरंबर नाम है, उजल हिरंबर देव।।48।।
गरीब, निजनाम बिना निपजै नहीं, जपतप करि हैं कोटि। लख चौरासी त्यार है, मूंड मुंडायां घोटि।।49।।
गरीब, नाम सिरोमनि सार है, सोहं सुरति लगाइ। ज्ञान गलीचे बैठिकरि, सुंनि सरोवर न्हाइ।।50।।

**वाणी नं. 47 से 50 में भी यही समझाया है कि निज नाम (विशेष मंत्र) बिना अन्य नामों का जाप तथा मनमाना घोर तप जो करते हैं, उनकी साधना व्यर्थ है।**

**{गीता अध्याय 17 श्लोक 1 से 6 तक में भी यही स्पष्ट किया है :- श्लोक 1 में अर्जुन ने पूछा कि आपने गीता अध्याय 16 श्लोक 23-24 में कहा है कि शास्त्रविधि के विपरित साधना व्यर्थ है। यदि साधक शास्त्रविधि को त्यागकर श्रद्धा से अन्य देवताओं (जिनके विषय में गीता अध्याय 7 श्लोक 12 से 15, 20 से 23, अध्याय 9 श्लोक 23, 25 में वर्णन है) का पूजन करते हैं। उनकी स्थिति सात्विक है या राजसी है या तामसी है?**

**अध्याय 17 श्लोक 2 से 6 तक गीता ज्ञान दाता ने उत्तर दिया :- मनुष्यों की स्थिति तीन प्रकार की ही होती है। सात्विक वंति के व्यक्ति (तत्वज्ञान के अभाव से) देवताओं की भक्ति (पूजा) करते हैं। तामसी व्यक्ति प्रेतों, पित्तरों आदि के जन्त्र-मन्त्र में लगे रहते हैं, जो व्यक्ति शास्त्रविधि को त्यागकर मन कल्पित घोर तप को तपते हैं, वे शरीर में स्थित मुझे, उस परमेश्वर तथा कमलों में विराजमान मुख्य देवताओं को कष्ट देने वाले अज्ञानी हैं। उनको राक्षस स्वभाव के जान।}**

❖ **वाणी नं. 49 :-**

गरीब, निज नाम बिना निपजै नहीं, जप तप करहें कोटि।
लख चौरासी तैयार हैं, क्या मूंड मुंडाया घोटि।।49।।

❖ **भावार्थ :- वास्तविक नाम (सात नाम, सतनाम तथा सारनाम) बिना भक्ति रूपी फसल नहीं उपजती यानि जैसे गेहूँ की फसल प्राप्त करने के लिए गेहूँ का बीज ही बीजना पड़ता है। यदि ग्वार का बीज बोकर गेहूँ की प्राप्ति की इच्छा लिए है तो भूखा मरेगा। इसलिए कहा है कि वास्तविक नाम के जाप बिना अन्य नामों का जाप तथा मनमाना घोर तप करके आप खुश हुए बैठे हो, कोई सिर के सब बाल तथा दाढ़ी-मूँछ कटाकर सफाचट रहता है, गलत साधना करके मोक्ष की आशा लगाए है, उनसे कहा है कि चौरासी लाख योनियों की प्राप्ति तैयार है।**

कबीर, करता था तब क्यों किया, अब करके क्यों पछताए।
बोए पेड़ बबूल का, आम कहाँ से खाय।।

**यह सुमरन के अंग का सारांश है।**

## ''सुमिरन के अंग का सरलार्थ''

### (राग बिलावल से शब्द नं. 17 भी पढ़ें।)

✯तत कहन कूं राम है, दूजा नहीं देवा। ब्रह्मा बिष्णु महेश से, जाकी करि हैं सेवा।।टेक।। जप तप तीर्थ थोथरे, जाकी क्या आशा। कोटि यज्ञ पुण्य दान से, जम कटै न फांसा।।1।। यहां देन वहां लेन है, योह मिटै न झगरा। वाह बिना पंथ की बाट है, पावै को दगरा।।2।। बिन इच्छा जो देत है, सो दान कहावै। फल बांचै नहीं तास का, अमरापुर जावै।।3।। सकल द्वीप नौ खंड के, क्षत्री जिन जीते। सो तो पद में ना मिले, विद्या गुण चीते।।4। कोटि उनंचा पृथ्वी, जिन दीन्ही दाना। परशुराम अवतार कूं, कीन्ही कुरबाना।।5।। कंचन मेर सुमेर रे, आये सब माही। कामधेनु कल्पबृक्ष रे, सो दान कराहीं।।6।। सुर नर मुनिजन सेवहीं, सनकादिक ध्यावैं। शेष सहंस मुख रटत हैं, जाका पार न पावैं।।7।। ब्रह्मा बिष्णु महेश रे, देवा दरबारी। संख कल्प युग हो गये, जाकी खुल्है न

तारी।।8।। सर्ब कला सम्पूर्णां रे, सब पीरन का पीरा। अनन्त लोक में गाज है, जाका नाम कबीरा।।9।। प्रलय संख्य असंख्य रे, पल मांहि बिहानी। गरीब दास निज नाम की, महिमा हम जानी।।10।।17।।

❖ **वाणी नं. 1-2 :-**

गरीब, ऐसा अबिगत राम है, आदि अंत नहिं कोइ। वार पार कीमत नहीं, अचल हिरंबर सोइ।।1।।
गरीब, ऐसा अबिगत राम है, अगम अगोचर नूर। सुंन सनेही आदि है, सकल लोक भरपूर।।2।।

**संत गरीबदास जी ने जिसको अविगत राम (परम दिव्य पुरूष) कहा है। वह कबीर परमेश्वर काशी शहर में जुलाहे की भूमिका किया करता था।**

गरीब, सब पदवी के मूल हैं, सकल सिद्धि हैं तीर। दास गरीब सतपुरूष भजो, अविगत कला कबीर।।
गरीब, अनन्त कोटि ब्रह्मण्ड का, एक रति नहीं भार। सतगुरू पुरूष कबीर हैं, कुल के सिरजनहार।।
गरीब, हम सुल्तानी नानक तारे, दादू कूं उपदेश दिया। जाति जुलाहा भेद ना पाया, काशी मांहे कबीर हुआ।।

❖ **सरलार्थ :- संत गरीबदास जी ने इस अविगत राम का निज नाम पूर्ण सतगुरू से लेकर सुमरन (स्मरण) करने के लिए जोर देकर कहा है। उसकी महिमा बताई है। उसकी भक्ति से लाभ तथा अन्य देव की भक्ति से लाभ तथा फिर दोनों की तुलना करके निर्णय दिया है कि** ''राम कबीर का नाम जप भईया, जे तेरा पार चलने को दिल है जी।''

**कबीर परमेश्वर ऐसा अविगत राम है जिसका न आदि (जन्म-शुरूआत) है, न अंत है यानि मत्यु है अर्थात् सनातन अविनाशी परमात्मा है। उसका कोई वार-पार यानि भेद नहीं, वह अनमोल, अचल (स्थाई) हिरंबर (स्वर्ण की तरह सुनहरी रंग यानि तेजोमय) है। जैसे एक ''पारस'' पत्थर है। उसके छोटे से टुकड़े को एक क्विंटल के लोहे के गाटर (स्तम्भ) से छू दिया जाए तो पूरे स्तम्भ को सोना (Gold) बना देता है। यदि सौ क्विंटल के लोहे के स्तम्भ से छू दे तो उसको भी स्वर्ण बना देता है। यदि हजार-लाख क्विंटल के लोहे से घिसा दे तो उसे भी स्वर्ण बना देता है। इसी प्रकार उस पत्थर के टुकड़े का मूल्य क्या बताया जाए? उसे अनमोल कहते हैं।**

क्या आकाश फेर (अंत) है, क्या धरती का तोल। क्या परमेश्वर की महिमा कहें, जैसे क्या पारस का मोल।।

**इस प्रकार कबीर परमेश्वर अनमोल यानि बेकीमत करतार है।(1)**

❖ **वह परमात्मा सुन्न में आकाश में रहता है। वहीं से सब लोकों को अपनी शक्ति से भरपूर (परिपूर्ण) किए हैं। जैसे सूर्य करोड़ों कि.मी. धरती से दूर आकाश में होते हुए भी पूरी पथ्वी को अपने प्रकाश तथा उष्णता से परिपूर्ण कर रहा है। अगोचर नूर का अर्थ है अव्यक्त प्रकाशयुक्त जो सामान्य साधना तथा चर्मदष्टि से दिखाई नहीं देता।(2)**

❖ **वाणी नं. 3 से 7 :-**

गरीब, ऐसा अबिगत राम है, गुन इन्द्रिय सै न्यार। सुंन सनेही रमि रह्या, दिल अंदर दीदार।।3।।
गरीब, ऐसा अबिगत राम है, अपरम पार अल्लाह। कादर कूं कुरबान है, वार पार नहिं थाह।।4।।
गरीब, ऐसा अबिगत राम है, कादर आप करीम। मीरा मालिक मेहरबान, रमता राम रहीम।।5।।
गरीब, अलह अबिगत राम है, बेच गूंन चित्त माहिं। शब्द अतीत अगाध है, निरगुन सरगुन नाहिं।।6।।
गरीब, अलह अबिगत राम है, पूर्णपद निरबान। मौले मालिक है सही, महल मढी सत थान।।7।।

❖ वाणी नं. 3 से 7 का सरलार्थ :-

{शब्दार्थ :- कादर माने समर्थ, दीदार माने दर्शन, करीम माने दयालु, थाह माने अंत, (मीर) मीरा माने लाठ साहब यानि नवाब, बेचगून माने अव्यक्त जिसको तत्वज्ञान के अभाव से निराकार अर्थ कर रहे हैं। सत् भान माने सत्य स्थान यानि सत्य लोक। पूर्ण पद निरबान माने पूर्ण मोक्ष प्राप्त करने की पद्यति। अल्लाह, मौला, मालिक माने प्रभु।}

सरलार्थ :- कबीर जी ऐसे अविगत राम हैं जो तीनों गुणों तथा भौतिक शरीर की इन्द्रियों से न्यारे हैं। उनका शरीर तथा सामर्थ्य सबसे भिन्न और अधिक है। उसका कोई अन्त नहीं है। वह बेचगून यानि अव्यक्त है। जैसे सूर्य के सामने बादल छा जाते हैं, उस समय सूर्य अव्यक्त होता है। उसी प्रकार परमात्मा और आत्मा के मध्य पाप कर्मों के बादल अड़े हैं। जिस कारण से परमेश्वर विद्यमान होते हुए भी अव्यक्त है, दिखाई नहीं देता।

गरीब, जैसे सूरज के आगे बदरा, ऐसे कर्म छया रे। प्रेम की पवन करे चित मंजन, झलकै तेज नया रे।।

❖ भावार्थ :- सत्य साधना शास्त्रोक्त विधि से करने से परमात्मा के प्रति प्रेम उत्पन्न होता है।

सुमरन (स्मरण-जाप) करते समय या परमेश्वर की महिमा सुनने तथा परमात्मा का विचार आने पर प्रभु प्रेम में आँसू बहने लगते हैं जो पाप कर्म नाश होने का प्रतीक होता है जैसे तेज वायु चलने से बादल तितर-बितर हो जाते हैं, सूर्य का प्रकाश स्पष्ट नया ताजा दिखाई देने लगता है। इसी प्रकार नाम जाप से उत्पन्न प्रेम की आँधी से आत्मा तथा परमात्मा के सामने से पाप कर्म रूपी बादल तितर-बितर हो जाते हैं। फिर परमेश्वर जी दिव्य दृष्टि से दिखाई देते हैं। उनका नूर (प्रकाश) पहले अगोचर था। फिर दिव्य दृष्टिगोचर हुआ। उसी परमेश्वर की भक्ति से पूर्ण निर्बाण (पूर्ण मोक्ष) प्राप्त होता है। वह परमात्मा (मौला) सत्धाम (सत्यलोक) में रहता है।

❖ सुमिरन के अंग की वाणी नं. 8 से 12 :-

गरीब, अलह अबिगत राम है, निराधारों आधार। नाम निरंतर लीजिये, रोम रोम की लार।।8।।
गरीब, अलह अबिगत राम है, निरबानी निरबंध। नाम निरंतर लीजिये, ध्यान चकोरा चंद।।9।।
गरीब, अलह अबिगत राम है, कीमत कही न जाइ। नाम निरंतर लीजिये, मुख से कह न सुनाइ।।10।।
गरीब, अलह अबिगत राम है, निरबानी निरबंध। नाम निरंतर लीजिये, ज्यूं हिल मिल मीन समंद।।11।।
गरीब, दोऊ दीन मधि एक है, अलह अलेख पिछान। नाम निरंतर लीजिये, भगति हेत उर आन।।12।।

❖ वाणी नं. 8 से 12 का सरलार्थ :-

उस अविगत राम कबीर के निज नाम (वास्तविक नाम) का जाप-स्मरण निरंतर करो। जिनका कोई आधार नहीं, उनका आश्रय वही परमात्मा है। वह परमात्मा निरबानि यानि पूर्ण मोक्षदायक है, निरबन्ध यानि स्वतन्त्र है। उनके ऊपर किसी की हुकूमत (सत्ता) नहीं चलती। वह कुल का मालिक है। उसका नाम इस प्रकार सुमरण करो जैसे मीन (मछली) समुद्र में एक पल भी निश्चल नहीं रहती। उसी प्रकार नाम का स्मरण करते रहो। परमेश्वर के नाम से ध्यान ऐसे लगाओ जैसे चकोर पक्षी चाँद से लगाता है। संत धर्मदास जी ने कहा है कि :-

निर्विकार निर्भय तू ही, और सकल भयमान। सब पर तेरी साहेबी (सत्ता), तुझ पर साहब ना।।

दोनों धर्मों (हिन्दु-मुसलमान) का परमात्मा एक ही है। तत्वज्ञान के अभाव से मुसलमान कहते हैं कि जिसने ''कुर्रान शरीफ'' का ज्ञान हजरत मुहम्मद जी से कहा, वह कादर अल्लाह (समर्थ प्रभु) है। हिन्दु कहते हैं कि जिसने ''गीता'' का ज्ञान अर्जुन को दिया, वह श्री कृष्ण ही सर्वशक्तिमान प्रभु है। संत गरीब दास कह रहे हैं कि मुसलमान उसे बेचून अल्लाह कहते हैं, हिन्दु अलख (निराकार अलेख का अर्थ अदृश्य भी होता है जो दिखाई नहीं देता) कहते हो, उसकी पहचान करो। वह कौन है, फिर उसके पश्चात् परमात्मा का विशेष नाम की (भक्ति हेत) भक्ति हृदय में श्रद्धा उत्पन्न करके करो।

❖ **वाणी संख्या 13 से 16 :-**

गरीब, अष्ट कमल दल राम है, बाहिर भीतर राम। पिंड ब्रह्मंड में राम है, सकल ठौर सब ठाम।।13।।
गरीब, सकल व्यापी सुंनि में, मन पवना गहि राख। रोम रोम धुन होत है, सतगुरु बोले साख।।14।।
गरीब, मूल कमल में राम है, स्वाद चक्र में राम। नाभि कमल में राम है, हृदय कमल बिश्राम।।15।।
गरीब, कंठ कमल में राम है, त्रिकुटि कमल में राम। संहस कमलदल राम है, सुंनि बसति सब ठाम।।16।।

❖ **सरलार्थ :-**

मानव शरीर में नौ (9) कमल हैं। जिनका कबीर वाणी (सुक्ष्म वेद) के अतिरिक्त कहीं वर्णन नहीं है। ऋषि-महर्षि केवल सात कमल बताते हैं, परन्तु परमेश्वर कबीर जी ने अपने द्वारा बनाऐ शरीर का यथार्थ ज्ञान कराया है।

वाणी नं. 13 में कहा है कि अष्ट कमल में भी राम है, अष्ट कमल दल में अक्षर पुरूष (परब्रह्म) का प्रसारण केन्द्र है। मानव शरीर एक टैलीविजन (T.V.) की तरह है। इसमें कमल रूपी चैनल लगे हैं। इन कमलों में प्रत्येक प्रभु का प्रसारण केन्द्र है, जैसे मूल कमल गणेश देव का चैनल है, नाभि कमल विष्णु-लक्ष्मी जी का चैनल है, हृदय कमल में शिव-पार्वती जी का चैनल है। कण्ठ कमल में देवी दुर्गा जी का चैनल है। त्रिकुटी कमल सतगुरू रूप में कबीर जी का चैनल है। (काल तो धोखा देने के लिए गुप्त रहता है)

त्रिकुटी कमल से पहले छठा संगम कमल है जो मुख्य रूप में सरस्वती का चैनल है जहाँ पर भक्तों तथा भक्तमतियों की परीक्षा होती है। इस कमल की तीन पंखुड़ियाँ हैं। इसलिए इसको संगम कमल कहा जाता है। जब पंखुड़ी नं. 1 तथा नं. 2 में स्त्री-पुरूष भक्त भिन्न प्रवेश करते हैं, वहाँ पर स्त्री-भक्तमतियों को पुरूष रूप में काल के सुन्दर दूत अपनी अदाओं से लुभाते हैं। जिन स्त्रियों का मन भक्ति के कारण निश्चल हो चुका है, वे उनके जाल को समझ कर अपने गंतव्य की ओर बढ़ जाती हैं। जो कच्ची होती हैं, वे वहीं आड़ पकड़ जाती हैं। उनको दूत वहाँ बने सुन्दर एकान्त स्थान पर ले जाकर उनसे यौन सम्बन्ध बनाकर भ्रष्ट करके काल जाल में फँसाकर सरस्वती रूप में विराजमान दुर्गा देवी के पास ले जाते हैं। वह उस भक्तमति को बहुत प्यार देती है तथा अपने स्थान पर रख लेती है। कुछ दिन उपरांत धर्मराज के दरबार में ले जाकर उसका हिसाब करवाया जाता है। तत्पश्चात् उसके पुण्य तथा भक्ति कर्म अनुसार स्वर्ग में अप्सरा बना दी जाती है। इसी प्रकार पुरूष भक्त पंखुड़ी दो में प्रवेश करते हैं। वहाँ पर 72 करोड़ सुन्दर अप्सराऐं रहती हैं उन पुरूषों को वे अपनी अदाओं से लुभाकर जाल में फंसाती हैं। जो उस जाल को इस

ज्ञान से समझ जाता है, वह उनकी ओर देखता तक नहीं, अपने गंतव्य (गंतव्य का अर्थ है उद्देश्य वाले स्थान यानि त्रिकुटी की ओर जाने वाली तीसरी पंखुड़ी वाले मार्ग) की ओर चलते रहते हैं। जो कच्चे भक्त होते हैं। सतसंग में भी इसी तरह टेढ़े देखते रहते हैं, वे भी उन सुन्दर जालिम अप्सराओं की अदाओं से आकर्षित होकर एकान्त स्थान की ओर पेशाब या पानी पीने के बहाने खिसक जाते हैं। आगे वह अप्सरा संकेत करके आगे-आगे चल पड़ती हैं, पीछे-पीछे मजनु भक्त इधर-उधर देखता हुआ अपने को सुरक्षित जानकर उस काल के कूप में गिर कर नष्ट हो जाता है। उसको भी कुछ दिनों उपरान्त उसी अप्सरा के साथ धर्मराज की कोर्ट भेजकर उसका कर्मों का हिसाब (**Account**) करवाकर स्वर्ग में कर्मानुसार देव पद या पारखद पद देकर उसको ठग लिया जाता है।

जो भक्त या भक्तमति परीक्षा पास करके उस तीसरी पंखुड़ी में यानि सत्य मार्ग पर चलकर त्रिकुटी में प्रवेश कर जाते हैं, वे एक परीक्षा से और गुजरते हैं। इस तीसरी पंखुड़ी के मुख्य द्वार को संगम कहते हैं। जैसे भारत देश के उत्तर प्रदेश के इलाहाबाद शहर के पास गंगा दरिया तथा यमुना दरिया एक हो जाती हैं, तीसरी दरिया सरस्वती नीचे से आकर मिलती बताई गई है। उस स्थान को संगम कहा जाता है। इसी प्रकार यह छठा कमल संगम कमल भी कहा जाता है।

सातवां त्रिकुटी कमल है। इसमें दो पंखुड़ी हैं। एक सफेद तथा दूसरी काली। सफेद स्थान पर परमेश्वर कबीर जी सतगुरू रूप में विराजमान हैं। जैसे मेरे (रामपाल दास) से दीक्षा प्राप्त भक्तों के लिए मेरा रूप बनाकर परमेश्वर मिलते हैं। काल ब्रह्म भी धोखा करने के लिए सतगुरू का रूप बनाता है। जिन भक्तों ने ज्ञान ठीक से समझा होता है, वे सत्यनाम तथा सारनाम का सुमरन करके जाँच करते हैं। सुमरन के पश्चात् भी यदि सतगुरू रूप है तो वास्तविक परमेश्वर है। यदि नकली सतगुरू काल ब्रह्म होगा तो सुमरन से उसका नकली सतगुरू रूप समाप्त हो जाएगा। काल रूप दिखाई देगा। यह घटना केवल उसी भक्त को दिखाई देगी जिनको यह ज्ञान याद है और जिसको ज्ञान याद नहीं रहता, वे वहाँ असफल (**Fail**) हो जाते हैं। काल के पक्ष में पहुँच जाते हैं। जन्म-मरण के चक्र में फँसकर करा-कराया नष्ट करके जन्म-मरण के चक्र में रह जाते हैं।

जो भक्त परीक्षा में सफल हो जाते हैं। उनको परमेश्वर कबीर जी सतगुरू रूप में साथ लेकर धर्मदास की कोर्ट में ले जाते हैं। वकालत करके ब्रह्म काल के स्तर के धार्मिक कर्मों का पुण्य वहाँ जमा कराकर भक्तों को अपने साथ ब्रह्मरन्द्र के सामने त्रिवेणी पर लाते हैं। वहाँ सत्यनाम के ओम् (ॐ) से दूसरे मंत्र का जाप करते हैं। ब्रह्मरन्द्र का किवाड़ तुरंत खुल जाता है। आगे चलकर दो रास्ते हो जाते हैं। बांया रास्ता काल के ब्रह्म लोक में संहस्र कमल में चला जाता है। दांया रास्ता मिनी सतलोक की ओर जाता है।

जो काल ब्रह्म के साधक हैं, उनके लिए संहस्र कमल अष्ट कमल है जिसमें ज्योति निरंजन का निवास है। यह ब्रह्म के पुजारियों का आठवां कमल है। परंतु इस स्थान पर केवल वह जा सकता है जिसको काल ब्रह्म किसी उद्देश्य से बुलाता है या परमेश्वर कबीर जी का भक्त सत्यनाम के स्मरण से ब्रह्मरन्द्र को खोलकर जाता है। जहाँ दो रास्ते ब्रह्मरन्द्र

के बाद आते हैं, वहाँ जाते ही ॐ का जाप अपने आप बंद हो जाता है। केवल सत्यनाम के दूसरे मंत्र का जाप चलता रहता है। श्वांस-उश्वांस यानि श्वांस लेते समय और छोड़ते समय यही मंत्र चलेगा। साथ में सारनाम भी दोनों (अंदर-बाहर) श्वांसों में चलेगा।

गरीब, सोहं—सोहं धुन लगे, दर्द बंद दिल मांही। सतगुरू पर्दा खोलही, अगम दीप ले जांही।।

दांई ओर चलने पर यह अष्ट कमल आएगा जो अक्षर पुरूष वाला चैनल है जिसकी दस पंखुड़ियां हैं। इसके आगे मिनी सतलोक है जो नौंवा कमल है। इसकी असँख्य पंखुड़ियाँ हैं। परम अक्षर पुरूष यानि सत्य पुरूष का चैनल है। इस प्रकार प्रत्येक कमल में राम (प्रभु) हैं। परंतु पूर्ण परमात्मा (सत्य पुरूष) कुल का मालिक होने से प्रत्येक कमल में अपनी अदृश्य शक्ति से विद्यमान रहता है। इस नौंवे कमल का संबंध (Connection) हृदय कमल (जो चौथा कमल शिव-पार्वती का है) में भी है। मिनी सतलोक वाला Seen (दृश्य) वहाँ भी टी.वी. की तरह एक कोने में चलता रहता है। वहाँ परमेश्वर अन्य रूप में होने से पहचान में नहीं आता। उसे कोई ऋषि जानकर विशेष महत्व नहीं देते। संत गरीबदास जी ने कहा है कि सकल व्यापि यानि सब कमलों तथा सर्व ब्रह्मण्डों में व्यापक परमात्मा सुन्न यानि आकाश में रहता है। उसकी सत्ता सब पर है। वह सकल व्यापी यानि वासुदेव है। (गीता अध्याय 3 श्लोक 15 में सर्वगतम् ब्रह्म का अर्थ सर्वव्यापी ब्रह्म यानि वासुदेव परम अक्षर ब्रह्म है।) हे साधक! तू मन तथा श्वांस को नाम मंत्र पर दृढ़ता से लगाए रख।

❖ वाणी नं. 17 से 21 :-

गरीब, अचल अभंगी राम है, गलताना दम लीन। सुरति निरति के अंतरै, बाजे अनहद बीन।।17।।
गरीब, राम कह्या तौ क्या हुआ, उर में नहीं यकीन। चोर मुसैं घर लूटहीं, पांच पचीसौं तीन।।18।।
गरीब, एक राम कहते राम है, जिनके दिल हैं एक। बाहिर भीतर रमि रह्या, पूर्ण ब्रह्म अलेख।।19।।
गरीब, राम नाम निज सार है, मूल मंत्र मन मांहि। पिंड ब्रह्मंड सें रहित है,जननी जाया नाहिं।।20।।
गरीब, राम रटत नहिं ढील कर,हरदम नाम उचार। अमी महा रस पीजिये,योह तत बारं बार।।21।।

❖ सरलार्थ :- संत गरीबदास जी ने अपनी आँखों देखकर बताया है कि कबीर परमेश्वर ही अचल (स्थाई) अभंगी (कभी नष्ट न होने वाला Everlasting) है। नाम का जाप सुरति तथा निरति से यानि ध्यान लगाकर करने से सत्यलोक में होने वाली धुन सुनाई देने लगेगी।

यदि पूर्ण विश्वास के साथ राम नाम यानि दीक्षा में प्राप्त मंत्र का जाप नहीं किया तो नाम जपा न जपा के बराबर है। उस साधक पर पाँचों विकार (काम, क्रोध, मोह, लोभ, अहंकार) तथा प्रत्येक की पाँच-पाँच प्रकृति जो कुल पच्चीस हैं तथा तीनों गुण (रज, सत, तम) मिलकर ये चोर आपके जीवन रूपी श्वांस धन को मुस रहे हैं यानि चुरा रहे हैं। (मुसना=चोरी करना) तेरे शरीर रूपी घर को लूट रहे हैं।

जिन साधकों का दिल परमात्मा में रम (लीन हो) गया, वे एक परमात्मा का नाम जाप करके राम हो जाते हैं यानि आध्यात्मिक शक्ति प्राप्त करके देव के समान पद प्राप्त कर लेते हैं यानि देवताओं जितनी आध्यात्मिक शक्ति वाले हो जाते हैं। परमात्मा शरीर के कमलों में तथा बाहर सब जगह विद्यमान है।

❖ (वाणी नं. 20-21) परमात्मा प्राप्ति के लिए साधना करने में राम नाम यानि गुरू जी

**से प्राप्त सत्य मंत्र ही निज सार है यानि विशेष महत्व रखता है। वह मूल मंत्र मन में समाया रहै यानि निरंतर जाप करता रहे। वह परमात्मा जिसका जाप मूल मंत्र (सारनाम) है, वह पिण्ड यानि शरीर तथा ब्रह्मण्ड से भिन्न आकाश में बने अमर धाम में रहता है। उसका जन्म किसी माता से नहीं हुआ है।**

❖ **वाणी नं. 21 :- अब उस राम का सुमरन (स्मरण) करने में ढ़ील (देरी) ना कर। प्रत्येक श्वांस (हरदम) से नाम का उच्चारण कर। यह स्मरण रूपी अमंत को पी ले, यह तत्व यानि निष्कर्ष है। बार-बार इस नाम के जाप का आनन्द ले। अमी महारस यानि अमर होने का महान मंत्र के जाप रूपी रस (Juice) को पी ले।**

❖ **वाणी नं. 22 से 24 :-**

गरीब, कोटि गऊ जे दान दे, कोटि जग्य जोनार। कोटि कूप तीरथ खने, मिटे नहीं जम मार।।22।।
गरीब, कोटिक तीरथ ब्रत करी, कोटि गज करी दान। कोटि अश्व बिपरौ दिये, मिटै न खैंचा तान।।23।।
गरीब, पारबती कै उर धर्या, अमर भई क्षण मांहिं। सुकदेव की चौरासी मिटी, निरालंब निज नाम।।24।।

❖ **सरलार्थ :- संत गरीबदास जी ने परमेश्वर कबीर जी से प्राप्त आध्यात्म ज्ञान को बताया है कि :-**

**यदि यथार्थ नाम जाप करने को नहीं मिला तो चाहे पुराणों में वर्णित धार्मिक क्रियाऐं करोड़ों गाय दान करो, करोड़ों (यग्य) धर्म यज्ञ तथा जौनार (जीमनवार = किसी खुशी के अवसर पर भोजन कराना) करो, चाहे करोड़ों कुँए खनों (खुदवाओ), करोड़ों तीर्थों के तालाबों को गहरा कराओ जिससे जम मार (काल की चोट) यानि कर्म का दण्ड समाप्त नहीं होगा।(22)**

❖ **चाहे करोड़ों तीर्थों का भ्रमण करो, करोड़ों व्रत रखो, करोड़ों गज (हाथी) दान करो, चाहे करोड़ों घोड़े विप्रों (ब्राह्मणों) को दान करो। उससे जन्म-मरण तथा कर्म के दण्ड से होने वाली खेंचातान (दुर्गति) समाप्त नहीं हो सकती।(23)**

❖ **वाणी नं. 24 का भावार्थ है कि जैसे पार्वती पत्नी शिव शंकर को जितना अमरत्व (वह भगवान शिव जितनी आयु नाम प्राप्ति के बाद जीएगी, फिर दोनों की मत्यु होगी। इतना मोक्ष) भी देवी जी को शिव जी को गुरू मानकर निज मंत्रों का जाप करने से प्राप्त हुआ है। ऋषि वेद व्यास जी के पुत्र शुकदेव जी को अपनी पूर्व जन्म सिद्धि का अहंकार था। जिस कारण से बिना गुरू धारण किए ऊपर के लोकों में सिद्धि से उड़कर चला जाता था। जब श्री विष्णु जी ने उसे समझाया और स्वर्ग में रहने नहीं दिया, तब उनकी बुद्धि ठिकाने आई। राजा जनक से दीक्षा ली। तब शुकदेव जी की उतनी मुक्ति हुई, जितनी मुक्ति उस नाम से हो सकती थी। परमेश्वर कबीर जी अपने विधान अनुसार राजा जनक को भी त्रेतायुग में मिले थे। उनको केवल हरियं नाम जाप करने को दिया था क्योंकि वे श्री विष्णु जी के भक्त थे। वही मंत्र शुकदेव को प्राप्त हुआ था। जिस कारण से वे श्री विष्णु लोक के स्वर्ग रूपी होटल में आनन्द से निवास कर रहे हैं। वहीं से विमान में बैठकर राजा परीक्षित को भागवत कथा सुनाने आए थे। फिर वहीं लौट गए।**

गरीब, ऋषभ देव के आईया, कबि नामें अवतार। नौ योगेश्वर में रमा, जनक विदेही उधार।।

❖ भावार्थ :- परमेश्वर कबीर जी अपने विधान अनुसार {कि परमात्मा ऊपर के लोक में निवास करता है। वहाँ से गति करके आता है, अच्छी आत्माओं को मिलता है। उनको अपनी वाक (वाणी) द्वारा भक्ति करने की प्रेरणा करता है आदि-आदि जो पूर्व में विस्तार से लिख दिया है।} राजा ऋषभ देव (जैन धर्म के प्रथम तीर्थकर) को मिले थे। अपना नाम कविर्देव बताया था। ऋषभ देव जी ने अपने धर्मगुरूओं-ऋषियों से सुन रखा था कि परमात्मा का वास्तविक नाम वेदों में कविः देव (कविर्देव) है। परमात्मा कवि ऋषि नाम से ऋषभ देव को भक्ति की प्रेरणा देकर अंतर्ध्यान हो गए थे। नौ नाथों (गोरखनाथ, मच्छन्द्रनाथ, जलन्दरनाथ, चरपटनाथ आदि-आदि) को समझाने के लिए उनको मिले तथा राजा जनक विदेही (विलक्षण शरीर वाले को विदेही कहते हैं) को सत्यज्ञान बताकर उनको सही दिशा दी। राजा जनक से दीक्षा लेकर शुकदेव ऋषि को स्वर्ग प्राप्त हुआ। परंतु वह पूर्ण मोक्ष नहीं मिला जो गीता अध्याय 15 श्लोक 4 में कहा है :-

(तत्वदर्शी संत से तत्वज्ञान समझने के पश्चात्) आध्यात्म अज्ञान को तत्वज्ञान रूपी शस्त्र से काटकर उसके पश्चात् परमेश्वर के उस परम पद की खोज करनी चाहिए जहाँ जाने के पश्चात् साधक लौटकर संसार में कभी नहीं आते। जिस परमेश्वर से संसार रूपी वृक्ष की प्रवृति विस्तार को प्राप्त हुई है यानि जिस परमेश्वर ने संसार की रचना की है, केवल उसी की भक्ति करो।

वाणी नं. 24 में यही स्पष्ट किया है कि यदि स्वर्ग जाने की भी तमन्ना है तो वे भी विशेष (निज) मंत्रों के जाप से ही पूर्ण होगी। परंतु यह इच्छा तत्वज्ञान के अभाव से है। जैसे गीता अध्याय 2 श्लोक 46 में बहुत सटीक उदाहरण दिया है कि :- सब ओर से परिपूर्ण जलाशय (बड़ी झील=Lake) प्राप्त हो जाने पर छोटे जलाशय में मनुष्य का जितना प्रयोजन रह जाता है। उसी प्रकार तत्वज्ञान की प्राप्ति के पश्चात् विद्वान पुरूष का वेदों (ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद) में प्रयोजन रह जाता है।

❖ भावार्थ :- तत्वज्ञान की प्राप्ति के पश्चात् अन्य देवताओं से होने वाले क्षणिक लाभ (स्वर्ग व राज्य प्राप्ति) से अधिक सुख समय तथा पूर्ण मोक्ष (गीता अध्याय 15 श्लोक 4 वाला मोक्ष) जो परमेश्वर (परम अक्षर ब्रह्म=गीता अध्याय 8 श्लोक 3, 8, 9, 10, 20 से 22 वाले परमेश्वर) के जाप से होता है, की जानकारी के पश्चात् साधक की जितनी श्रद्धा अन्य देवताओं में रह जाती है यानिः-

कबीर, एकै साधै सब सधै, सब साधें सब जाय। माली सींचे मूल कूँ, फलै फूलै अघाय।।

❖ भावार्थ :- गीता अध्याय 15 श्लोक 1-4 को इस अमृतवाणी में संक्षिप्त कर बताया है किः-

जो ऊपर को मूल (जड़) वाला तथा नीचे को तीनों गुण (रजगुण ब्रह्मा, सतगुण विष्णु, तमगुण शिव) रूपी शाखा वाला संसार रूपी वृक्ष है :-

कबीर, अक्षर पुरूष एक पेड़ है, निरंजन वाकी डार। तीनों देवा शाखा हैं, पात रूप संसार।।

जैसे पौधे को मूल की ओर से पृथ्वी में रोपण करके मूल की सिंचाई की जाती है तो उस मूल परमात्मा (परम अक्षर ब्रह्म) की पूजा से पौधे की परवरिश होती है। तब तना, डार, शाखाओं तथा पत्तों का विकास होकर पेड़ बन जाता है। छाया, फल तथा लकड़ी सर्व प्राप्त

**होती है जिसके लिए पौधा लगाया जाता है। यदि पौधे की शाखाओं को मिट्टी में रोपकर जड़ों को ऊपर करके सिंचाई करेंगे तो भक्ति रूपी पौधा नष्ट हो जाएगा। इसी प्रकार एक मूल (परम अक्षर ब्रह्म) रूप परमेश्वर की पूजा करने से सर्व देव विकसित होकर साधक को बिना माँगे फल देते रहेंगे।(जिसका वर्णन गीता अध्याय 3 श्लोक 10 से 15 में भी है) इस प्रकार ज्ञान होने पर साधक का प्रयोजन उसी प्रकार अन्य देवताओं से रह जाता है जैसे झील की प्राप्ति के पश्चात् छोटे जलाश्य में रह जाता है। छोटे जलाश्य पर आश्रित को ज्ञान होता है कि यदि एक वर्ष बारिश नहीं हुई तो छोटे तालाब का जल समाप्त हो जाएगा। उस पर आश्रित भी संकट में पड़ जाऐंगे। झील के विषय में ज्ञान है कि यदि दस वर्ष भी बारिश न हो तो भी जल समाप्त नहीं होता। वह व्यक्ति छोटे जलाश्य को छोड़कर तुरंत बड़े जलाश्य पर आश्रित हो जाता है। भले ही छोटे जलाश्य का जल पीने में झील के जल जैसा ही स्वादिष्ट है, परंतु पर्याप्त व चिर स्थाई नहीं है। इसी प्रकार अन्य देवताओं (रजगुण ब्रह्मा जी, सतगुण विष्णु जी तथा तमगुण शिव जी) की भक्ति से मिलने वाले स्वर्ग का सुख बुरा नहीं है, परंतु क्षणिक है, पर्याप्त नहीं है। इन देवताओं तथा इनके अतिरिक्त किसी भी देवी-देवता, पित्तर व भूत पूजा करना गीता अध्याय 7 श्लोक 12 से 15, 20 से 23 में मना किया है। इसलिए भी इनकी भक्ति करना शास्त्र विरूद्ध होने से व्यर्थ है जिसका गीता अध्याय 16 श्लोक 23-24 में प्रमाण है। कहा है कि शास्त्र विधि को त्यागकर मनमाना आचरण करने वालों को न तो सुख प्राप्त होता है, न सिद्धि प्राप्त होती है और न ही परम गति यानि पूर्ण मोक्ष की प्राप्ति होती है अर्थात् व्यर्थ प्रयत्न है।(गीता अध्याय 16 श्लोक 23)**

**इससे तेरे लिए अर्जुन! कर्तव्य यानि जो भक्ति कर्म करने चाहिऐ और अकर्तव्य यानि जो भक्ति कर्म न करने चाहिऐ, उसके लिए शास्त्र ही प्रमाण हैं यानि शास्त्रों को आधार मानकर निर्णय लेकर शास्त्रों में वर्णित साधना करना योग्य है।(गीता अध्याय 16 श्लोक 24)**

❖ **वाणी नं. 25 :-**

गरीब, अगम अनाहद भूमि है, जहां नाम का दीप। एक पलक बिछुरै नहीं, रहता नयनों बीच।।25।।

❖ **सरलार्थ :- उस परमेश्वर का द्वीप यानि सत्यलोक अगम अनाहद (काल के तथा अक्षर पुरूष के लोकों से आगे वाली) विशाल धरती है। अनहद माने जिसकी हद (सीमा) न हो। सतलोक विसीमित है। वह परमात्मा तत्वज्ञान प्राप्त साधक की आँखों का तारा बनकर रहता है। एक पल (क्षण) भी दूर नहीं होता। भक्त को आँखों के सामने कुछ रेखाऐं दिखाई देती हैं। वे परमात्मा की भक्ति का सांकेतिक तोल-माप हैं।**

❖ **वाणी नं. 26 से 37 :-**

गरीब, साहिब साहिब क्या करै, साहिब है परतीत। भैंस सींग साहिब भया, पांडे गावैं गीत।।26।।
गरीब, राम सरीखे राम हैं, संत सरीखे संत। नाम सरीखा नाम है, नहीं आदि नहिं अंत।।27।।
गरीब, महिमा सुनि निज नाम की, गहे द्रौपदी चीर। दु:शासनसे पचि रहे, अंत न आया बीर।।28।।
गरीब, सेतु बंध्या पाहन तिरे, गज पकड़े थे ग्राह। गनिका चढी बिमान में, निरगुन नाम मल्लाह।।29।।
गरीब, बारद ढारी कबीर जी, भगत हेत कै काज। सेऊ कूं तो सिर दिया, बेचि बंदगी नाज।।30।।
गरीब, कहां गोरख कहां दत्त थे, कहां सुकदेव कहां ब्यास। भगति हेत सें जानियैं, तीन लोक प्रकास।।31।।

गरीब, कहां पीपा कहां नामदेव, कहां धना बाजीद। कहां रैदास कमाल थे, कहां थे फकर फरीद।।32।।
गरीब, कहां नानक दादू हुते, कहां ज्ञानी हरिदास। कहां गोपीचंद भरथरी, ये सब सतगुरु पास।।33।।
गरीब, कहां जंगी चरपट हुते, कहां अधम सुलतान। भगति हेत प्रगट भये, सतगुरु के प्रवान।।34।।
गरीब, कहां नारद प्रह्लाद थे, कहां अंगद कहां सेस। कहां विभीषण ध्रुव हुते, भक्त हिरंबर पेस।।35।।
गरीब, कहां जयदेव थे कपिल मुनि, कहां रामानंद साध। कहां दुर्बासा कृष्ण थे, भगति आदि अनाद।।36।।
गरीब, कहां ब्रह्मा कहां बेद थे, कहां सनकादि चार। कहां शंभु कहां बिष्णु थे, भगति हेत दीदार।।37।।

❖ **सरलार्थ :- संत गरीबदास जी ने बताया है कि :-**

**साहिब-साहिब यानि राम-राम क्या करता फिरता है। साहेब तो परतीत (विश्वास) में है। जैसे भैंस का टूटा हुआ सींग जो व्यर्थ कूड़े में पड़ा था, वह भक्त के विश्वास से साहिब (परमात्मा) बन गया। पंडित गुरू को विश्वास नहीं था। वह केवल परमात्मा की महिमा के गुणगान निज स्वार्थ के लिए कर रहा था।**

## ''भैंस का सींग भगवान बना''

**एक पाली (भैंसों को खेतों में चराने वाला) अपनी भैंसों को घास चराता-चराता मंदिर के आसपास चला गया। मंदिर में पंडित कथा कर रहा था। भगवान के मिलने के पश्चात् होने वाले सुख बता रहा था कि जिसको भगवान मिल गया तो सब कार्य सुगम हो जाते हैं। परमात्मा भक्त के सब कार्य कर देता है। भगवान भक्त को दुःखी नहीं होने देता। इसलिए भगवान की खोज करनी चाहिए।**

**पाली भैंसों ने तंग कर रखा था। एक किसी ओर जाकर दूसरे की फसल में घुसकर नुकसान कर देती, दूसरी भैंस किसी ओर। खेत के मालिक आकर पाली को पीटते थे। कहते थे कि हमारी फसल को हानि करा दी। अपनी भैंसों को संभाल कर रखा कर। पाली ने जब पंडित से सुना कि भगवान मिलने के पश्चात् सब कार्य आप करता है, भक्त मौज करता है तो पंडित जी के निकट जाकर चरण पकड़कर कहा कि मुझे भगवान दे दो। मैं भैंसों ने बहुत दुःखी कर रखा हूँ। पंडित जी ने पीछा छुड़ाने के उद्देश्य से कहा कि कल आना। पाली गया तो पंडित ने पहले ही भैंस का टूटा हुआ सींग जो कूड़े में पड़ा था, उठाकर उसके ऊपर लाल कपड़ा लपेटकर लाल धागे (नाले=मौली) से बाँधकर कहा कि ले, यह भगवान है। इसकी पूजा करना, इसको पहले भोजन खिलाकर बाद में स्वयं खाना। कुछ दिनों में तेरी भक्ति से प्रसन्न होकर यह भगवान मनुष्य की तरह बन जाएगा। तब तेरे सब कार्य करेगा। यह तेरी सच्ची श्रद्धा पर निर्भर है कि तू कितनी आस्था से सच्ची लगन से क्रिया करता है। यदि तेरी भक्ति में कमी रही तो भगवान मनुष्य के समान नहीं बनेगा।**

**पाली उस भैंस के सींग को ले गया। उसके सामने भोजन रखकर कहा कि खाओ भगवान! भैंस का सींग कैसे भोजन खाता? पाली ने भी भोजन नहीं खाया। इस प्रकार तीन-चार दिन बीत गए। पाली ने कहा कि मर जाऊँगा, परंतु आप से पहले भोजन नहीं खाऊँगा। मेरी भक्ति में कमी रह गई तो आप मनुष्य नहीं बनोगे। मैं भैंसों ने बहुत दुःखी कर रखा हूँ।**

परमात्मा तो जानीजान हैं। जानते थे कि यह भोला भक्त मत्यु के निकट है। उस पाखण्डी ने तो अपना पीछा छुड़ा लिया। मैं कैसे छुड़ाऊँ? चौथे दिन पाली के सामने उसी भैंस के सींग का जवान मनुष्य बन गया। पाली ने बांहों में भर लिया और कहने लगा कि भोजन खा, फिर मैं खाऊँगा। भगवान ने ऐसा ही किया। फिर अपने हाथों पाली को भोजन डालकर दिया। पाली ने भोजन खाया। भगवान ने कहा कि मेरे को किसलिए लाया है? पाली बोला कि भैंस चराने के लिए चल, भैंसों को खेत में खोल, यह लाठी ले। अब सारा कार्य आपने करना है, मैं मौज करूँगा। परमात्मा ने लाठी थामी और सब भैंसों की अपने आप रस्सी खुल गई और खेतों की ओर चल पड़ी। कोई भैंस किसी ओर जाने लगे तो लाठी वाला उसी ओर खड़ा दिखाई देता। भैंसे घास के मैदान में भी घास चरने लगी। दूसरों की खेती में कोई नुक्सान नहीं हो रहा था। पाली की खुशी का कोई ठिकाना नहीं था। वह अपने गुरू जी पंडित जी का धन्यवाद करने मंदिर में गया। पंडित डर गया कि यह झगड़ा करेगा, कहेगा कि अच्छा मूर्ख बनाया, परंतु बात विपरित हुई। पाली ने गुरू जी के चरण छूए तथा कहा कि गुरू जी चौथे दिन आदमी रूप में भगवान बन गया। मैंने भी भोजन नहीं खाया, प्राण निकलने वाले थे। उसी समय वह लाल वस्त्र में बँधा भगवान जवान लड़का बन गया। मेरी ही आयु के समान। अब सारा कार्य भगवान कर लेता है। मैं मौज करता हूँ। उसके भोले-भाले अंदाज से बताई कथा सत्य लग रही थी, परंतु विश्वास नहीं हो रहा था। पंडित जी ने कहा कि मुझे दिखा सकते हो, कहाँ है वह युवा भगवान। पाली बोला कि चलो मेरे साथ। पंडित जी पाली के साथ भैंसों के पास गया। पूछा कि कहाँ है भगवान? पाली बोला कि क्या दिखाई नहीं देता, देखो! वह खड़ा लाठी ठोडी के नीचे लगाए। पंडित जी को तो केवल लाठी-लाठी ही दिखाई दे रही थी क्योंकि उसके कर्म लाठी खाने के ही थे। पाली से कहा कि मुझे लाठी-लाठी ही दिखाई दे रही है। कभी इधर जा रही है, कभी उधर जा रही है। तब पाली ने कहा कि भगवान इधर आओ। भगवान निकट आकर बोला, क्या आज्ञा है? पंडित जी को आवाज तो सुनी, लाठी भी दिखी, परंतु भगवान नहीं दिखे। पाली बोला, आप मेरे गुरू जी को दिखाई नहीं दे रहे हो, इन्हें भी दर्शन दो। भगवान ने कहा, ये पाखण्डी है। यह केवल कथा-कथा सुनाता है, स्वयं को विश्वास नहीं। इसको दर्शन कैसे हो सकते हैं? पंडित जी यह वाणी सुनकर लाठी के साथ पथ्वी पर गिरकर क्षमा याचना करने लगा। भगवान ने कहा, यह भोला बालक मर जाता तो तेरा क्या हाल होता? मैंने इसकी रक्षा की। पाली के विशेष आग्रह से पंडित जी को भी विष्णु रूप में दर्शन दिए क्योंकि वह श्री विष्णु जी का भक्त था। फिर अंतर्ध्यान हो गया।

प्रिय पाठकों से निवेदन है कि इस कथा का भावार्थ यह न समझना कि पाली की तरह हठ योग करने से परमात्मा मिल जाता है। यदि कुछ देर दर्शन भी दे गए और कुछ जटिल कार्य भी कर दिए। इससे जन्म-मरण का दीर्घ रोग तो समाप्त नहीं हुआ। वह तो पूर्ण गुरू से दीक्षा लेकर मर्यादा में रहकर आजीवन साधना करने से ही समाप्त होगा।

पाली तथा पंडित पिछले जन्म में परमात्मा के परम भक्त थे, परंतु अपनी गलती से मुक्त नहीं हो पाए थे। उनको अबकी बार पार करना था। उस कारण से यह सब कारण

बनाए थे। पूर्व जन्म की भक्ति के प्रभाव से मानव परमात्मा की प्राप्ति के लिए प्रयत्न करता है। मार्ग ठीक न मिलने से शास्त्र विरूद्ध क्रिया करता रहता है। जैसे पंडित जी कर रहा था। जैसे पाली को यह विश्वास होना कि यह लाल कपड़े में लिपटा भगवान मनुष्य बन जाएगा, फिर दृढ़ता से क्रिया करना, यह पूर्व जन्म के भक्ति कर्मों का प्रभाव होता है। मोक्ष तो पूर्ण सतगुरू से सत्य मंत्र लेकर जाप करने से ही संभव है। संत गरीबदास जी ने वाणी रूपी वन में प्रत्येक प्रकार के पेड़-पौधे, जड़ी-बूटियां लगाई हैं। तत्वदर्शी संत रूपी वैद्य ही जन्म-मरण के रोग के नाश की औषधि तैयार करके कल्याण करता है। इस तरह की लीला जो गुरू के भक्त नहीं होते, उनमें युगों पर्यान्त करोड़ों में से किसी एक के साथ होती है। यदि इतने से ही सब कुछ होता हो तो अन्य मंत्र जाप करने, धर्म करने की प्रेरणा की तथा वाणी लिखने की क्या आवश्यकता थी? इस तरह की लीला करके परमात्मा भक्तों में विश्वास बनाए रखता है। भक्ति से मोक्ष होता है। गुरू के भक्तों के लिए तो परमात्मा अनेकों अनहोनी लीलाऐं भी करता रहता है, मोक्ष भी देता है।(26)

❖ प्रभुओं में समर्थ प्रभु ही कल्याणकारक है।(सांई माने मालिक-प्रभु) संतों में तत्वदर्शी संत ही उद्धार करने वाले हैं। नामों में सत्यनाम तथा सारनाम ही मोक्ष के हैं तथा परमात्मा की शक्ति का कोई अंत नहीं। वेद में (कविरमितौजा) यानि कविर्देव (अमित) असीमित (औजा) शक्ति वाले हैं।(27)

❖ द्रोपदी पूर्व जन्म में परमात्मा की भक्ति करती थी। परमात्मा अनेकों वेश बनाकर भक्तों को प्रोत्साहित करते रहते हैं। परमात्मा गुरू-ऋषि रूप में नगरी के पास आश्रम बनाकर रहते थे। कंवारी द्रोपदी को भी अन्य सहेलियों के साथ प्रथम मंत्र पाँच नाम वाला प्राप्त था। विवाह के पश्चात् पाण्डवों के साथ श्री कष्ण जी को गुरू धारण कर लिया था। जो यथार्थ नाम इन देवों के हैं, उनका जाप करती थी। जिस कारण परमेश्वर जी ने अंधे का रूप धारकर साड़ी का टुकड़ा दान लिया। फिर उसकी रक्षा की यानि द्रोपदी का चीर बढ़ाया। दुःशासन जैसे योद्धा चीर उतारते-उतारते थक गए, ढ़ेर लग गया, परंतु चीर का अंत नहीं आया। इस प्रकार दान करने की प्रेरणा किसी जन्म में निज नाम की भक्ति करने का फल है।

श्री रामचन्द्र जी ने श्रीलंका जाने के लिए समुद्र पर पुल बनाना चाहा तो परमेश्वर जी मुनिन्द्र ऋषि के रूप में वहाँ गए। निकट के पहाड़ के चारों ओर अपनी डण्डी (छोटी लाठी) से रेखा खींचकर उसके अंदर के पत्थर हल्के कर दिए, तब पुल बना था। जब गज (हाथी) तथा ग्राह (मगरमच्छ) आपस में लड़ रहे थे तो हाथी का पैर मगरमच्छ ने पकड़कर जल में खींचा तो हाथी ने आधा राम (रा......) कहा था। उसी समय परमात्मा ने सुदर्शन चक्र मगरमच्छ के माथे पर मारा, तब हाथी की जान बची। इस वाणी में यह बताना चाहा है कि परमात्मा का जाप ऐसे भाव से करे जैसे हाथी को अपनी जान की भीख भगवान से माँगने के लिए सुमरन (स्मरण) किया था तो परमात्मा ने उसकी विपत्ति टाली।

वही बात यहाँ भी स्पष्ट है कि ऐसी घटनाऐं युगों पर्यन्त घटती हैं। हाहा-हूहू नाम के दो तपस्वी थे। वे ही हाथी तथा मगरमच्छ बने थे। पिछली भक्ति संस्कारवश उनकी रक्षा हुई थी।

## "गज-ग्राह की कथा"

हाहा-हूहू नाम के दो तपस्वी थे। उनको अपनी भक्ति का गर्व था। एक-दूसरे से अधिक सिद्धि-शक्ति वाला कहते थे। अपनी-अपनी शक्ति के विषय में जानने के लिए ब्रह्मा जी के पास गए। ब्रह्मा जी से पूछा कि हमारे में से अधिक सिद्धि-शक्ति वाला कौन है? ब्रह्मा जी ने कहा कि आप श्री विष्णु जी के पास जाओ, वे बता सकते हैं। ब्रह्मा जी को डर था कि एक को कम शक्ति वाला बताया तो दूसरा नाराज होकर श्राप न दे दे।

हाहा-हूहू ने श्री विष्णु जी के पास जाकर यही जानना चाहा तो उत्तर मिला कि आप शिव जी के पास जाऐं। वे तपस्वी हैं, ठीक-ठीक बता सकते हैं। शिव जी ने उन दोनों को पृथ्वी पर मतंग ऋषि के पास जाकर अपना समाधान कराने की राय दी। मतंग ऋषि वर्षों से तपस्या कर रहे थे। अवधूत बनकर रहते थे। अवधूत उसे कहते हैं जिसने शरीर के ऊपर एक कटि वस्त्र (लंगोट) के अतिरिक्त कुछ न पहन रखा हो। मतंग ऋषि शरीर से बहुत मोटे यानि डिल-डोल थे। जब हाहा-हूहू मतंग ऋषि के आश्रम के निकट गए तो उनके मोटे शरीर को देखकर हाहा ने विचार किया कि ऋषि तो हाथी जैसा है। हूहू ने विचार किया कि ऋषि तो मगरमच्छ जैसा है। मतंग ऋषि के निकट जाकर प्रणाम करके अपना उद्देश्य बताया कि कृपा आप बताऐं कि हम दोनों में से किसकी आध्यात्मिक शक्ति अधिक है? ऋषि ने कहा कि आपके मन में जो विचार आया है, आप उसी-उसी की योनि धारण करें और अपना फैसला स्वयं लें। उसी समय उन दोनों का शरीर छूट गया यानि मृत्यु हो गई। हाहा को हाथी का जन्म मिला तथा हूहू को मगरमच्छ का जन्म मिला। जब दोनों जवान हो गए तो एक दिन हाथी दरिया पर पानी पीने गया तो उसका पैर मगरमच्छ ने पकड़ लिया। सारा दिन खैंचातान बनी रही। कभी हाथी मगरमच्छ को पानी से कुछ बाहर ले आए, कभी मगरमच्छ हाथी को पानी में खैंच ले जाए। शाम को मगरमच्छ पैर छोड़ देता। अगले दिन हाथी उसी स्थान पर जाकर अपना पैर मगरमच्छ को पकड़ाकर शक्ति परीक्षण करता।

पुराणों में लिखा है कि यह गज-ग्राह का युद्ध दस हजार वर्ष तक चलता रहा। आसपास के वन में हाथी का आहार समाप्त हो गया। साथी हाथी दूर से आहार लाकर खिलाते थे। कुछ दिन बाद वे हाथी भी साथ छोड़ गए। हाथी बलहीन हो गया। एक दिन मगरमच्छ ने हाथी को जल में गहरा खींच लिया। हाथी की सूंड का केवल नाक पानी से बाहर बचा था। हाथी को अपनी मौत दिखाई दी तो मृत्यु भय से परमात्मा को पुकारा, केवल इतना समय बचा था कि हाथी की आत्मा ने र... यानि आधा राम ही कहा, केवल र... ही बोल पाई। उसी क्षण परमात्मा ने सुदर्शन चक्र मगरमच्छ के सिर में मारा। मगरमच्छ का मुख खुल गया। हाथी बाहर पटरी पर खड़ा हो गया। परमात्मा प्रकट हुए। हाथी से कहा कि तुम स्वर्ग चलो, तुमने मुझे सच्चे मन से याद किया है, मेरा नाम बड़ी तड़फ से लिया है। मगरमच्छ ने कहा कि हे प्रभु! जिस तड़फ से इसने आपका नाम जपा है, मैंने उसको उसी तड़फ से सुना है, परंतु हार-जीत का मामला था। इसलिए मैं छोड़ नहीं पा रहा था। आप तो अंतर्यामी हैं। मन की बात भी जानते हो। मेरा भी कल्याण करो। प्रभु ने दोनों को स्वर्ग

भेजा। फिर से जन्म हुआ। फिर अपनी साधना शुरू की।

## ''जानने योग्य यानि निष्कर्ष''

1. यदि परमात्मा का उस कसक (तड़फ) के साथ नाम जपा जाए तो विशेष तथा शीघ्र लाभ होता है। जैसे हाथी ने मौत के भय से नाम उच्चारा था। केवल 'र' ही बोल पाया था। फिर डूब जाना था। इसको संतों ने ररंकार धुन (लगन) कहा है। कई संतजन दीक्षा मंत्रों में ररंकार नाम जाप करने को देते हैं। वह उचित नहीं है।

2. जैसे कहीं संत सत्संग करता है तो उसे विशेष तड़फ के साथ परमात्मा की महिमा सुननी चाहिए। उसका श्रोताओं पर गहरा प्रभाव पड़ता है। श्रोताओं को भी उसी तड़फ (ररंकार वाली लगन) से सत्संग सुनना चाहिए। उससे वक्ता तथा श्रोता दोनों को ज्ञान यज्ञ का समान लाभ मिलता है।

3. घोर तप करने वाले मोक्ष प्राप्त नहीं कर सकते क्योंकि तप करना शास्त्र विरूद्ध है। गीता अध्याय 17 श्लोक 1 से 6 में कहा है कि जो साधक शास्त्रविधि को त्यागकर मनमाने घोर तप को तपते हैं, वे राक्षस स्वभाव के हैं। उपरोक्त कथा से भी तपस्वियों का चरित्र स्पष्ट है कि हाहा-हूहू के मन में क्या बकवास आई? अपनी आध्यात्म शक्ति की जाँच कराने चले। मतंग ऋषि के डिल-डोल (अत्यंत मोटे) शरीर को देखकर दोष निकालने लगे। भगवान की रचना का मजाक करना परमात्मा का मजाक है। मतंग तपस्वी ने भी विवेक से काम न लेकर स्वभाव ही बरता। दोनों को शॉप दे दिया। जिस कारण से वे पशु तथा जलचर योनि को प्राप्त हुए। दस हजार वर्ष तक संघर्ष करते रहे, कितने कष्ट उठाए। यदि मतंग ऋषि उनको समझाते कि साधको शक्ति तो परमात्मा में है, शेष हम तो उसके मजदूर हैं। जितनी मजदूरी (साधना) करते हैं, उतनी ध्याड़ी यानि भक्ति शक्ति (सिद्धि) दे देते हैं। साधकों को अपनी शक्ति का अभिमान नहीं करना चाहिए। अपनी साधना आजीवन करनी चाहिए। इस प्रकार समझाने से वे भक्त अवश्य अपना मूर्ख उद्देश्य त्यागकर कष्ट से बच जाते। परंतु यह बुद्धि न गुरू में, न चेलों में, फिर तो यही ड्रामा चलेगा।

4. तपस्या से क्या लाभ होता है, आओ जानें :-

गरीब, तप से राज, राज मध्य मानम्। जन्म तीसरे शुकर श्वानम्।।

भावार्थ :- तप से राज्य की प्राप्ति होती है यानि राजा बनता है। राजा में अहंकार अधिक होता है। अहंकार के कारण अनेकों पाप कर डालता है। फिर अगले जन्म में शुकर (सूअर) तथा श्वान (कुत्ता) बनता है। पहला मनुष्य जीवन शास्त्र विरूद्ध साधना (तप) करके नष्ट किया। दूसरा जीवन राज करके खो दिया। शास्त्रों में प्रमाण है :-

''तपेश्वरी सो राजेश्वरी, राजेश्वरी सो नरकेश्वरी''

भावार्थ :- जितना अधिक समय तक तप करेगा, वह ('तपेश्वर' यानि तपस्वियों में श्रेष्ठ माना जाता है) उतना ही अधिक समय तक राज्य करेगा। (राजेश्वरी का अर्थ है राजाओं में श्रेष्ठ है यानि लम्बे समय तक तथा विशाल साम्राज्य पर राज्य करेगा) जो जितने अधिक समय तक तथा विशाल क्षेत्र पर राज्य करेगा, वह उतने अधिक पाप का भागी होगा।

जिससे नरक का समय भी अधिक होगा। उसको नरकेश्वरी कहा है कि वह नरक को अन्य से अधिक समय तक भोगेगा। फिर कभी मानव जन्म मिलेगा, कोई परम संत (तत्वदर्शी संत) मिले या न मिले। यदि तत्वदर्शी संत नहीं मिला तो फिर वही प्रक्रिया। तप करो, राज करके नरक में गिरो।

गरीब, यह हरहट का कुंआ लोई। यो गल बंध्या है सब कोई।।
कीड़ी–कुंजर (चींटी–हाथी) और अवतारा। हरहट डोर बंधे कई बारा।।

भावार्थ :- पुराने समय में सिंचाई के लिए एक कुंआ खोदा जाता था। उससे पानी निकालने के लिए एक पहिये जैसा बड़ा चक्र लोहे का बनाया जाता था जो लकड़ी के सहारे कुऐं के ऊपर मध्य में रखा जाता था। उसके ऊपर लंबी चैन की तरह बाल्टियाँ लगाई जाती थी। कुंए से कुछ दूरी पर कोल्हू जैसा यंत्र लगाकर बैलों के द्वारा चलाया जाता था। बाल्टियाँ जो चैन (पटे) पर लगी होती थी, वे बैल द्वारा घुमाने से खाली नीचे कुंए में चली जाती थी, पानी से भरकर ऊपर आती थी। ऊपर एक नाले में खाली होकर फिर नीचे कुंए में भरने के लिए जाती थी। यह क्रम सारा दिन और महीनों चलता रहता था। इसका उदाहरण देकर संत गरीबदास जी ने समझाया है कि जब तक तत्वदर्शी संत (सतगुरू=सच्चा गुरू) नहीं मिलता, तब तक जीव स्वर्ग-नरक, पृथ्वी पर ऐसे चक्र काटता रहता है जैसे रहट की बाल्टियाँ नीचे कुंए से जल भरकर लाती हैं। ऊपर नाले में खाली होकर पुनः कुंए में चली जाती हैं। उसी प्रकार जीव पृथ्वी पर पाप-पुण्य से भरकर ऊपर स्वर्ग-नरक में अपने कर्म सुख-दुःख भोगकर खाली होकर पृथ्वी पर जन्मता-मरता रहता है। इस जन्म-मरण के हरहट (रहट) वाले चक्र में चींटी (कीड़ी), कुंजर (हाथी) और अवतारगण यानि श्री राम, श्री कृष्ण, श्री विष्णु, श्री ब्रह्मा तथा श्री शिव जी आदि-आदि भी चक्कर काट रहे हैं। इसी के गल बंधे हैं यानि कर्मों के रस्से से बँधकर इस चक्र में गिरे हैं।

जो सिद्ध करना था वह यह है कि :-

पाली (चरवाहा) तो मनुष्य था। उसको परमात्मा मिलना और सुख देना पूर्व जन्म के संस्कार से ही था तथा सच्ची लगन का परिणाम भी, परंतु मोक्ष नहीं। इस गज-ग्राह कथा में दोनों ही पशु थे। फिर भी भगवान ने अनहोनी कर दी। परंतु पूर्व जन्म का संस्कार ही प्राप्त हुआ। संत गरीबदास जी ने समझाना चाहा है कि जो गुरू बनकर जनता को भ्रमित करते हैं, वे पूर्व जन्म के पुण्यकर्मी प्राणी हैं और वर्तमान में जीवन व्यर्थ कर रहे हैं। उनसे तो सामान्य व्यक्ति जो पूर्व जन्म का पुण्यकर्मी है और वर्तमान में विशेष पाप नहीं कर रहा है तो यदि उस पर कोई आपत्ति आती है तो परमात्मा उसके बचे हुए पुण्यों के आधार से चमत्कार कर देता है, परंतु नकली गुरू पद पर विराजमान व्यक्ति अपने पुण्यों तथा भक्ति शक्ति को दुआ (आशीर्वाद) तथा बद्दुआ (शॉप) देकर नष्ट कर देता है। इस कारण से :-

पंडित गए नरक में, भक्ति से खाली हाथ। भाग्य से मिले जीव को परम संत का साथ।
बिन सतगुरू पावै नहीं खालक खोज विचार। चौरासी जग जात है, चिन्हत नाहीं सार।।

❖ भावार्थ :- नकली गुरू (ब्राह्मण) नरक में जाते हैं। भक्ति कर्म शास्त्र के विरूद्ध होने से भक्ति की शक्ति प्राप्त न करके खाली हाथ चले गए। पूर्व जन्म में शुभ कर्मों के संयोग

बिना परम संत यानि तत्वदर्शी संत नहीं मिलता और सतगुरू के बिना खालिक (परमात्मा) का विचार यानि यथार्थ ज्ञान नहीं मिलता। जिस कारण से संसार के व्यक्ति चौरासी लाख प्रकार के प्राणियों के शरीरों को प्राप्त करते हैं क्योंकि वे सार नाम, मूल ज्ञान (तत्वज्ञान) को नहीं पहचानते। वाणी नं. 26 का भावार्थ है कि परमात्मा में पूर्ण विश्वास करके क्रिया करने से लाभ होता है, औपचारिक्ता से नहीं।

❖ इसी प्रकार द्रोपदी पूर्व जन्म में परमात्मा की परम भक्त थी। फिर वर्तमान जन्म में एक अंधे साधु को साड़ी फाड़कर लंगोट (कोपीन) के लिए कपड़ा दिया था। (अंधे साधु के वेश में स्वयं कबीर परमेश्वर ही लीला कर रहे थे।) जिस कारण से जिस समय दुःशासन ने द्रोपदी को सभा में नंगा करने की कोशिश की तो द्रोपदी ने देखा कि न तो मेरे पाँचों पति (पाँचों पाण्डव) जो भीम जैसे महाबली थे, सहायता कर रहे हैं। न भीष्म पितामह, द्रोणाचार्य तथा दानी कर्ण ही सहायता कर रहे हैं। सब के सब किसी न किसी बँधन के कारण विवश हैं। तब निर्बन्ध परमात्मा को अपनी रक्षार्थ हृदय से हाथी की तरह तड़फकर पुकार की। उसी समय परमेश्वर जी ने द्रोपदी का चीर अनन्त कर दिया। दुःशासन जैसे योद्धा जिसमें दस हजार हाथियों की शक्ति थी, थककर चूर हो गया। चीर का ढ़ेर लग गया, परंतु द्रोपदी निःवस्त्र नहीं हुई। परमात्मा ने द्रोपदी की लाज रखी। पाण्डवों के गुरू श्री कष्ण जी थे। जिस कारण से उनका नाम चीर बढ़ाने की लीला में जुड़ा है। इसलिए वाणी में कहा है कि निज नाम की महिमा सुनो जो किसी जन्म में प्राप्त हुआ था, जब परमेश्वर सतगुरू रूप में उस द्रोपदी वाली आत्मा को मिले थे। उनको वास्तविक मंत्र जाप करने को दिया था। उसकी भक्ति की शक्ति शेष थी। उस कारण द्रोपदी की इज्जत रही थी।

कबीर कमाई आपनी, कबहु ना निष्फल जाय। सात समुद्र आडे पड़ो, मिले अगाऊ आय।।

भावार्थ :- कबीर परमेश्वर जी ने कहा है कि अपनी भक्ति की मजदूरी (कमाई) कभी व्यर्थ नहीं जाती, चाहे कितनी बाधाऐं आ जायें। वह अवश्य मिलती है। इसी के आधार से द्रोपदी का चीर बढ़ा, महिमा हुई। इसलिए कहा है कि निज नाम (यथार्थ भक्ति मंत्र) की महिमा सुन और उस पर अमल करो।

एक वैश्या (गणिका) थी। उसको जीवन में पहली बार सत्संग सुनने का अवसर मिला। उस दिन अपने कर्म से ग्लानि हो गई और सतगुरू से दीक्षा लेकर सच्ची लगन से भक्ति करके विमान में बैठकर स्वर्ग लोक में गई। सच्चा नाम जिस भी देव का है, वह खेवट (मलहा) का कार्य करता है। जैसे नौका चलाने वाला मलहा व्यक्तियों को दरिया से पार कर देता है। ऐसे वास्तविक नाम भवसागर से भक्तों को पार कर देता है।(28-29)

वाणी नं. 30 :-

गरीब, बारद ढारी कबीर जी, भगत हेत कै काज। सेऊ कूं तो सिर दिया, बेचि बंदगी नाज।।30।।

❖ सरलार्थ :- संत गरीबदास जी ने परमेश्वर कबीर जी का उदाहरण देकर हम भक्तों को समझाया है कि जैसे कबीर भक्त के साथ काशी के पंडितों तथा मुल्ला-काजियों ने ईर्ष्या के कारण झूठी चिट्ठियाँ डाली थी कि कबीर जी भोजन-भण्डारा करेंगे। प्रत्येक भोज के पश्चात् एक मोहर तथा एक दोहर दक्षिणा देंगे। इस कारण 18 लाख (अठारह लाख)

साधु-संत-भक्त निश्चित दिन पहुँच गए थे। कबीर जी जुलाहे का कार्य करते थे। जो मेहनताना (Salary) मिलता था, उससे अपने परिवार के खर्च का रखकर शेष को भोजन-भण्डारा करके धर्म में लगा देते थे। जिस कारण से घर में दो व्यक्ति आ जाऐं तो उनका भी आटा नहीं रहता था। उस दिन अठारह लाख मेहमान उपस्थित थे तो परमेश्वर कबीर जी अन्य रूप केशव बणजारे का धारण करके नौ लाख बैलों की पीठ पर बोडी यानि गधों के बोरे जैसा थैला धरकर उनमें पका-पकाया भोजन भरकर सतलोक से लेकर आए और तीन दिन का भोजन-भण्डारा पत्रों में लिखा था तो तीन दिन ही 18 लाख व्यक्तियों को भोजन कराया तथा प्रत्येक खाने के पश्चात् एक स्वर्ण की मोहर तथा एक दोहर दी गई। जो हरिद्वार से गरीबदास वाले पंथियों ने सत्ग्रन्थ छपाया है, उसमें वाणी इस प्रकार है :-

गरीब, बारद ढुरि कबीर कै, भक्ति हेत के काज।

यथार्थ वाणी ऊपर लिखी है, फिर भी हमने भावार्थ समझना है।

जब कबीर जी काशी में लीला से लहरतारा तालाब में कमल के फूल पर शिशु रूप में प्रकट होकर लीला करने आए हुए थे। उसी समय एक रामानन्द जी पंडित थे जो प्रसिद्ध आचार्य माने जाते थे। उनको कबीर परमेश्वर जी ने अपने सत्यलोक के दर्शन कराए, अपना परिचय कराया। फिर वापिस शरीर में लाकर छोड़ा। उसके पश्चात् स्वामी रामानन्द जी ने कहा :-

दोहू ठौर है एक तू, भया एक से दोय। गरीबदास हम कारणें, आए हो मग जोय।।
बोलत रामानन्द जी, सुन कबीर करतार। गरीबदास सब रूप में, तुम ही बोलनहार।।
तुम साहब तुम संत हो, तुम सतगुरू तुम हंस। गरीबदास तव रूप बिन, और न दूजा अंश।।

भावार्थ :- स्वामी रामानन्द जी ने कहा है कि हे कबीर जी! आप ऊपर सतलोक में भी हैं, आप यहाँ हमारे पास भी विद्यमान हैं। आप दोनों स्थानों पर लीला कर रहे हैं। वास्तव में आप ही साहब यानि परमात्मा हैं। वास्तव में आप ही पूर्ण संत के गण हैं और वास्तव में सतगुरू भी आप ही हैं तथा एक वास्तविक हंस यानि जैसा भक्त होना चाहिए, वे लक्षण भी आप में ही हैं।

कबीर जी एक उदाहरण पेश कर रहे थे कि जैसे मैं मेहनत करके धन कमाता हूँ, भक्ति भी करता हूँ तथा निर्धन होकर भी भोजन-भण्डारा (लंगर) करवाता रहता हूँ। यदि अन्य भक्त भी मेरी तरह पूर्ण विश्वास के साथ ऐसा करेगा तो परमात्मा उस भक्त की ऐसे सहायता करता है जैसे मेरी की है। अठारह लाख साधुओं-भक्तों को तीन दिन भण्डारा-भोजन करा दिया। वास्तव में सब लीला स्वयं कबीर जी ही ने की थी भक्तों का मनोबल बढ़ाने के लिए। वास्तविक कथा इस प्रकार हैः-

## ''काशी में भोजन-भण्डारा करना''

शेखतकी सब मुसलमानों का मुख्य पीर (गुरू) था जो परमात्मा कबीर जी से पहले से ही खार खाए था अर्थात् पहले से ही ईर्ष्या करता था। सर्व ब्राह्मणों तथा मुल्ला-काजियों व शेखतकी ने मजलिस (Meeting) करके षड़यंत्र के तहत योजना बनाई कि कबीर निर्धन

व्यक्ति है। इसके नाम से पत्र भेज दो कि कबीर जी काशी में बहुत बड़े सेठ हैं। उनका पूरा पता है कबीर पुत्र नूरअली अंसारी, जुलाहों वाली कॉलोनी, काशी शहर। कबीर जी तीन दिन का धर्म भोजन-भण्डारा करेंगे। सर्व साधु संत आमंत्रित हैं। प्रतिदिन प्रत्येक भोजन करने वाले को एक दोहर (जो उस समय का सबसे कीमती कम्बल के स्थान पर माना जाता था), एक मोहर (10 ग्राम स्वर्ण से बनी गोलाकार की मोहर) दक्षिणा में देगें। प्रतिदिन जो जितनी बार भी भोजन करेगा, कबीर उसको उतनी बार ही दोहर तथा मोहर दान करेगा। भोजन में लड्डू, जलेबी, हलवा, खीर, दही बड़े, माल पूड़े, रसगुल्ले आदि-2 सब मिष्ठान खाने को मिलेंगे। सुखा सीधा (आटा, चावल, दाल आदि सूखे जो बिना पकाए हुए, घी-बूरा) भी दिया जाएगा। एक पत्र शेखतकी ने अपने नाम तथा दिल्ली के बादशाह सिकंदर लोधी के नाम भी भिजवाया। निश्चित दिन से पहले वाली रात्रि को ही साधु-संत भक्त एकत्रित होने लगे। अगले दिन भण्डारा (लंगर) प्रारम्भ होना था। परमेश्वर कबीर जी को संत रविदास दास जी ने बताया कि आपके नाम के पत्र लेकर लगभग 18 लाख साधु-संत व भक्त काशी शहर में आए हैं। भण्डारा खाने के लिए आमंत्रित हैं। कबीर जी अब तो अपने को काशी त्यागकर कहीं और जाना पड़ेगा। कबीर जी तो जानीजान थे। फिर भी अभिनय कर रहे थे, बोले रविदास जी झोंपड़ी के अंदर बैठ जा, सांकल लगा ले। अपने आप झख मारकर चले जाएंगे। हम बाहर निकलेंगे ही नहीं। परमेश्वर कबीर जी अन्य वेश में अपनी राजधानी सत्यलोक में पहुँचे। वहाँ से नौ लाख बैलों के ऊपर गधों जैसा बौरा (थैला) रखकर उनमें पका-पकाया सर्व सामान भरकर तथा सूखा सामान (चावल, आटा, खाण्ड, बूरा, दाल, घी आदि) भरकर पथ्वी पर उतरे। सत्यलोक से ही सेवादार आए। परमेश्वर कबीर जी ने स्वयं बनजारे का रूप बनाया और अपना नाम केशव बताया। दिल्ली के सम्राट सिकंदर तथा उसका धार्मिक पीर शेखतकी भी आया। काशी में भोजन-भण्डारा चल रहा था। सबको प्रत्येक भोजन के पश्चात् एक दोहर तथा एक मोहर {10 ग्राम सोना(Gold)} दक्षिणा दी जा रही थी। कई बेईमान साधक तो दिन में चार-चार बार भोजन करके चारों बार दोहर तथा मोहर ले रहे थे। कुछ सूखा सीधा (चावल, खाण्ड, घी, दाल, आटा) भी ले रहे थे।

यह सब देखकर शेखतकी ने तो रोने जैसी शक्ल बना ली और जाँच (Enquiry) करने लगा। सिकंदर लोधी राजा के साथ उस टैंट में गया जिसमें केशव नाम से स्वयं कबीर जी वेश बदलकर बनजारे (उस समय के व्यापारियों को बनजारे कहते थे) के रूप में बैठे थे। सिकंदर लोधी राजा ने पूछा आप कौन हैं? क्या नाम है? आप जी का कबीर जी से क्या संबंध है? केशव रूप में बैठे परमात्मा जी ने कहा कि मेरा नाम केशव है, मैं बनजारा हूँ। कबीर जी मेरे पगड़ी बदल मित्र हैं। मेरे पास उनका पत्र गया था कि एक छोटा-सा भण्डारा यानि लंगर करना है, कुछ सामान लेते आइएगा। उनके आदेश का पालन करते हुए सेवक हाजिर है। भण्डारा चल रहा है। शेखतकी तो कलेजा पकड़कर जमीन पर बैठ गया जब यह सुना कि एक छोटा-सा भण्डारा करना है जहाँ पर 18 लाख व्यक्ति भोजन करने आए हैं। प्रत्येक को दोहर तथा मोहर और आटा, दाल, चावल, घी, खाण्ड भी सूखा सीधा रूप में दिए जा रहे हैं। इसको छोटा-सा भण्डारा कह रहे हैं। परंतु ईर्ष्या की अग्नि में जलता हुआ विश्राम

गह में चला गया जहाँ पर राजा ठहरा हुआ था। सिकंदर लोधी ने केशव से पूछा कबीर जी क्यों नहीं आए? केशव ने उत्तर दिया कि उनका गुलाम जो बैठा है, उनको तकलीफ उठाने की क्या आवश्यकता? जब इच्छा होगी, आ जाएंगे। यह भण्डारा तो तीन दिन चलना है।

सिकंदर लोधी हाथी पर बैठकर अंगरक्षकों के साथ कबीर जी की झोंपड़ी पर गए। वहाँ से उनको तथा रविदास जी को साथ लेकर भण्डारा स्थल पर आए। सबसे कबीर सेठ का परिचय कराया तथा केशव रूप में स्वयं डबल रोल करके उपस्थित संतों-भक्तों को प्रश्न-उत्तर करके सत्संग सुनाया जो 24 घण्टे तक चला। कई लाख सन्तों ने अपनी गलत भक्ति त्यागकर कबीर जी से दीक्षा ली, अपना कल्याण कराया। भण्डारे के समापन के बाद जब बचा हुआ सब सामान तथा टैंट बैलों पर लादकर चलने लगे, उस समय सिकंदर लोधी राजा तथा शेखतकी, केशव तथा कबीर जी एक स्थान पर खड़े थे, सब बैल तथा साथ लाए सेवक जो बनजारों की वेशभूषा में थे, गंगा पार करके चले गए। कुछ ही देर के बाद सिकंदर लोधी राजा ने केशव से कहा आप जाइये आपके बैल तथा साथी जा रहे हैं। जिस ओर बैल तथा बनजारे गए थे, उधर राजा ने देखा तो कोई भी नहीं था। आश्चर्यचकित होकर राजा ने पूछा कबीर जी! वे बैल तथा बनजारे इतनी शीघ्र कहाँ चले गए? उसी समय देखते-देखते केशव भी परमेश्वर कबीर जी के शरीर में समा गए। अकेले कबीर जी खड़े थे। सब माजरा (रहस्य) समझकर सिकंदर लोधी राजा ने कहा कि कबीर जी! यह सब लीला आपकी ही थी। आप स्वयं परमात्मा हो। शेखतकी के तो तन-मन में ईर्ष्या की आग लग गई, कहने लगा ऐसे-ऐसे भण्डारे हम सौ कर दें, यह क्या भण्डारा किया है? महौछा किया है।

महौछा उस अनुष्ठान को कहते हैं जो किसी गुरू द्वारा किसी वद्ध की गति करने के लिए थोपा जाता है। उसके लिए सब घटिया सामान लगाया जाता है। जग जौनार करना उस अनुष्ठान को कहते हैं जो विशेष खुशी के अवसर पर किया जाता है, जिसमें अनुष्ठान करने वाला दिल खोलकर धन खर्च करता है। संत गरीबदास जी ने कहा है कि :-

गरीब, कोई कह जग जौनार करी है, कोई कहे महौछा। बड़े बड़ाई किया करें, गाली काढ़े औछा।।

सारांश :- कबीर जी ने भक्तों को उदाहरण दिया है कि यदि आप मेरी तरह सच्चे मन से भक्ति करोगे तथा ईमानदारी से निर्वाह करोगे तो परमात्मा आपकी ऐसे सहायता करता है। भक्त ही वास्तव में सेठ अर्थात् धनवंता हैं। भक्त के पास दोनों धन हैं, संसार में जो चाहिए वह भी धन भक्त के पास होता है तथा सत्य साधना रूपी धन भी भक्त के पास होता है।

## एक अन्य करिश्मा जो उस भण्डारे में हुआ

वह जीमनवार (लंगर) तीन दिन तक चला था। दिन में प्रत्येक व्यक्ति कम से कम दो बार भोजन खाता था। कुछ तो तीन-चार बार भी खाते थे क्योंकि प्रत्येक भोजन के पश्चात् दक्षिणा में एक मौहर (10 ग्राम सोना) और एक दौहर (कीमती सूती शॉल) दिया जा रहा था। इस लालच में बार-बार भोजन खाते थे। तीन दिन तक 18 लाख व्यक्ति शौच तथा पेशाब करके काशी के चारों ओर ढ़ेर लगा देते। काशी को सड़ा देते। काशी निवासियों तथा उन 18 लाख अतिथियों तथा एक लाख सेवादार जो सतलोक से आए थे। उस गंद का ढ़ेर लग जाता, श्वांस

लेना दूभर हो जाता, परंतु ऐसा महसूस ही नहीं हुआ। सब दिन में दो-तीन बार भोजन खा रहे थे, परंतु शौच एक बार भी नहीं जा रहे थे, न पेशाब कर रहे थे। इतना स्वादिष्ट भोजन था कि पेट भर-भरकर खा रहे थे। पहले से दुगना भोजन खा रहे थे। हजम भी हो रहा था। किसी रोगी तथा वृद्ध को कोई परेशानी नहीं हो रही थी। उन सबको मध्य के दिन चिंता हुई कि न तो पेट भारी है, भूख भी ठीक लग रही है, कहीं रोगी न हो जाऐं। सतलोक से आए सेवकों को समस्या बताई तो उन्होंने कहा कि यह भोजन ऐसी जड़ी-बूटियां डालकर बनाया है जिनसे यह शरीर में ही समा जाएगा। हम तो प्रतिदिन यही भोजन अपने लंगर में बनाते हैं, यही खाते हैं। हम कभी शौच नहीं जाते तथा न पेशाब करते, आप निश्चिंत रहो। फिर भी विचार कर रहे थे कि खाना खाया है, परंतु कुछ तो मल निकलना चाहिए। उनको लैट्रिन जाने का दबाव हुआ। सब शहर से बाहर चल पड़े। टट्टी के लिए एकान्त स्थान खोजकर बैठे तो गुदा से वायु निकली। पेट हल्का हो गया तथा वायु से सुगंध निकली जैसे केवड़े का पानी छिड़का हो। यह सब देखकर सबको सेवादारों की बात पर विश्वास हुआ। तब उनका भय समाप्त हुआ, परंतु फिर भी सबकी आँखों पर अज्ञान की पट्टी बँधी थी। परमेश्वर कबीर जी को परमेश्वर नहीं स्वीकारा।

पुराणों में भी प्रकरण आता है कि अयोध्या के राजा ऋषभ देव जी राज त्यागकर जंगलों में साधना करते थे। उनका भोजन स्वर्ग से आता था। उनके मल (पाखाने) से सुगंध निकलती थी। आसपास के क्षेत्र के व्यक्ति इसको देखकर आश्चर्यचकित होते थे। इसी तरह सतलोक का आहार करने से केवल सुगंध निकलती है, मल नहीं। स्वर्ग तो सतलोक की नकल है जो नकली (**Duplicate**) है।

**वाणी नं. 30 में कहा है कि :-** सेऊ कूं तो शीश दिया, बेच बन्दगी नाज।

**सेऊ (शिव) ने किस कारण शीश दान किया, पढ़ें सत्य कथा :-**

## ''सेऊ-सम्मन की कथा''

एक समय साहेब कबीर अपने भक्त सम्मन के यहाँ अचानक दो सेवकों (कमाल व शेखफरीद) के साथ पहुँच गए। सम्मन के घर कुल तीन प्राणी थे। सम्मन, सम्मन की पत्नी नेकी और सम्मन का पुत्र सेऊ (शिव)। भक्त सम्मन इतना गरीब था कि कई बार अन्न भी घर पर नहीं होता था। सारा परिवार भूखा सो जाता था। आज वही दिन था। भक्त सम्मन ने अपने गुरुदेव कबीर साहेब से पूछा कि साहेब खाने का विचार बताएँ, खाना कब खाओगे? कबीर साहेब ने कहा कि भाई भूख लगी है। भोजन बनाओ। सम्मन अन्दर घर में जा कर अपनी पत्नी नेकी से बोला कि अपने घर अपने गुरुदेव भगवान आए हैं। जल्दी से भोजन तैयार करो। तब नेकी ने कहा कि घर पर अन्न का एक दाना भी नहीं है। सम्मन ने कहा पड़ोस वालों से उधार मांग लाओ। नेकी ने कहा कि मैं मांगने गई थी लेकिन किसी ने भी उधार आटा नहीं दिया। उन्होंने आटा होते हुए भी जान बूझ कर नहीं दिया और कह रहे हैं कि आज तुम्हारे घर तुम्हारे गुरु जी आए हैं। तुम कहा करते थे कि हमारे गुरु जी भगवान हैं। आपके गुरु जी भगवान हैं तो तुम्हें माँगने की आवश्यकता क्यों पड़ी? ये ही भर देगें तुम्हारे घर को आदि-2 कह कर मजाक करने लगे। सम्मन ने कहा लाओ आपका चीर गिरवी रख कर तीन सेर आटा ले आता हूँ।

नेकी ने कहा यह चीर फटा हुआ है। इसे कोई गिरवी नहीं रखता। सम्मन सोच में पड़ जाता है और अपने दुर्भाग्य को कोसते हुए कहता है कि मैं कितना अभागा हूँ। आज घर भगवान आए और मैं उनको भोजन भी नहीं करवा सकता। हे परमात्मा! ऐसे पापी प्राणी को पृथ्वी पर क्यों भेजा। मैं इतना नीच रहा हूँगा कि पिछले जन्म में कोई पुण्य नहीं किया। अब सतगुरु को क्या मुंह दिखाऊँ? यह कह कर अन्दर कोठे में जा कर फूट-2 कर रोने लगा। तब उसकी पत्नी नेकी कहने लगी कि हिम्मत करो। रोवो मत। परमात्मा आए हैं। इन्हें ठेस पहुँचेगी। सोचेंगे हमारे आने से तंग आ कर रो रहा है। सम्मन चुप हुआ। फिर नेकी ने कहा आज रात्रि में दोनों पिता पुत्र जा कर तीन सेर (पुराना बाट किलो ग्राम के लगभग) आटा चुरा कर लाना। केवल संतों व भक्तों के लिए। तब लड़का सेऊ बोला माँ - गुरु जी कहते हैं चोरी करना पाप है। फिर आप भी मुझे शिक्षा दिया करती कि बेटा कभी चोरी नहीं करनी चाहिए। जो चोरी करते हैं उनका सर्वनाश होता है। आज आप यह क्या कह रही हो माँ? क्या हम पाप करेंगे माँ? अपना भजन नष्ट हो जाएगा। माँ हम चौरासी लाख योनियों में कष्ट पाएंगे। ऐसा मत कहो माँ। आपको मेरी कसम। तब नेकी ने कहा पुत्र तुम ठीक कह रहे हो। चोरी करना पाप है, परंतु पुत्र हम अपने लिए नहीं बल्कि संतों के लिए करेंगे। जिस नगर में निर्वाह किया है, इसकी रक्षा के लिए चोरी करेंगे। नेकी ने कहा बेटा - ये नगर के लोग अपने से बहुत चिड़ते हैं। हमने इनको कहा था कि हमारे गुरुदेव कबीर साहेब (पूर्ण परमात्मा) पृथ्वी पर आए हुए हैं। इन्होंने एक मृतक गऊ तथा उसके बच्चे को जीवित कर दिया था जिसके टुकड़े सिंकदर लौधी ने करवाए थे। एक लड़के तथा एक लड़की को जीवित कर दिया। सिंकदर लौधी राजा का जलन का रोग समाप्त कर दिया तथा श्री स्वामी रामानन्द जी (कबीर साहेब के गुरुदेव) को सिंकदर लौधी ने तलवार से कत्ल कर दिया था वे भी कबीर साहेब ने जीवित कर दिए थे। इस बात का ये नगर वाले मजाक कर रहे हैं और कहते हैं कि आपके गुरु कबीर तो भगवान हैं तुम्हारे घर को भी अन्न से भर देंगे। फिर क्यों अन्न (आटे) के लिए घर घर डोलती फिरती हो? बेटा! ये नादान प्राणी हैं। यदि आज साहेब कबीर इस नगरी का अन्न खाए बिना चले गए तो काल भगवान भी इतना नाराज हो जाएगा कि कहीं इस नगरी को समाप्त न कर दे। हे पुत्र! इस अनर्थ को बचाने के लिए अन्न की चोरी करनी है। हम नहीं खाएंगे। केवल अपने सतगुरु तथा आए भक्तों को प्रसाद बना कर खिलाएगें। यह कह कर नेकी की आँखों में आँसू भर आए और कहा पुत्र नाटियो मत अर्थात् मना नहीं करना। तब अपनी माँ की आँखों के आँसू पौंछता हुआ लड़का सेऊ कहने लगा - माँ रो मत, आपका पुत्र आपके आदेश का पालन करेगा। माँ आप तो बहुत अच्छी हो न।

अर्ध रात्रि के समय दोनों पिता (सम्मन) पुत्र (सेऊ) चोरी करने के लिए चल दिए। एक सेठ की दुकान की दीवार में छिद्र किया। सम्मन ने कहा कि पुत्र मैं अन्दर जाता हूँ। यदि कोई व्यक्ति आए तो धीरे से कह देना मैं आपको आटा पकड़ा दूंगा और ले कर भाग जाना। तब सेऊ ने कहा नहीं पिता जी, मैं अन्दर जाऊँगा। यदि मैं पकड़ा भी गया तो बच्चा समझ कर माफ कर दिया जाऊँगा। सम्मन ने कहा पुत्र यदि आपको पकड़ कर मार दिया तो मैं और तेरी माँ कैसे जीवित रहेंगे? सेऊ प्रार्थना करता हुआ छिद्र द्वार से अन्दर दुकान में प्रवेश कर गया। तब सम्मन ने कहा पुत्र केवल तीन सेर आटा लाना, अधिक नहीं। लड़का सेऊ लगभग तीन सेर

आटा अपनी फटी पुरानी चद्दर में बाँध कर चलने लगा तो अंधेरे में तराजू के पलड़े पर पैर रखा गया। जोर दार आवाज हुई जिससे दुकानदार जाग गया और सेऊ को चोर-चोर करके पकड़ लिया और रस्से से बाँध दिया। इससे पहले सेऊ ने वह चद्दर में बँधा हुआ आटा उस छिद्र से बाहर फैंक दिया और कहा पिता जी मुझे सेठ ने पकड़ लिया है। आप आटा ले जाओ और सतगुरु व भक्तों को भोजन करवाना। मेरी चिंता मत करना। आटा ले कर सम्मन घर पर गया तो सेऊ को न पा कर नेकी ने पूछा लड़का कहाँ है? सम्मन ने कहा उसे सेठ जी ने पकड़ कर थम्ब से बाँध दिया। तब नेकी ने कहा कि आप वापिस जाओ और लड़के सेऊ का सिर काट लाओ। क्योंकि लड़के को पहचान कर अपने घर पर लाएंगे। फिर सतगुरु को देख कर नगर वाले कहेंगे कि ये हैं जो चोरी करवाते हैं। हो सकता है सतगुरु देव को परेशान करें। हम पापी प्राणी अपने दाता को भोजन के स्थान पर कैद न दिखा दें। यह कह कर माँ अपने बेटे का सिर काटने के लिए अपने पति से कह रही है वह भी गुरुदेव जी के लिए। सम्मन ने हाथ में कर्द (लम्बा छुरा) लिया तथा दुकान पर जा कर कहा सेऊ बेटा, एक बार गर्दन बाहर निकाल। कुछ जरूरी बातें करनी हैं। कल तो हम नहीं मिल पाएंगे। हो सकता है ये आपको मरवा दें। तब सेऊ उस सेठ (बनिए) से कहता है कि सेठ जी बाहर मेरा बाप खड़ा है। कोई जरूरी बात करना चाहता है। कृप्या करके मेरे रस्से को इतना ढीला कर दो कि मेरी गर्दन छिद्र से बाहर निकल जाए। तब सेठ ने उसकी बात को स्वीकार करके रस्सा इतना ढीला कर दिया कि गर्दन आसानी से बाहर निकल गई। तब सेऊ ने कहा पिता जी मेरी गर्दन काट दो। यदि आप मेरी गर्दन नहीं काटोगे तो आप मेरे पिता नहीं हो। मेरे को पहचानकर घर तक सेठ पहुँचेगा। राजा तक इसकी पहुँच है। यह अपने गुरूदेव को मरवा देगा। पिताजी हम क्या मुख दिखाऐंगे? सम्मन ने एकदम करद मारी और सिर काट कर घर ले गया। सेठ ने लड़के का कत्ल हुआ देख कर उसके शव को घसीट कर साथ ही एक पजावा (ईटें पकाने का भट्ठा) था उस खण्डहर में डाल गया।

जब नेकी ने सम्मन से कहा कि आप वापिस जाओ और लड़के का धड़ भी बाहर मिलेगा उठा लाओ, तब सम्मन दुकान पर पहुँचा। उस समय तक सेठ ने उस दुकान की दीवार के छिद्र को बंद कर लिया था। सम्मन ने शव की घसीट (चिन्हों) को देखते हुए शव के पास पहुँच कर उसे उठा लाया। ला कर अन्दर कोठे में रख कर ऊपर पुराने कपड़े (गुदड़) डाल दिए और सिर को अलमारी के ताख (एक हिस्से) में रख कर खिड़की बंद कर दी।

कुछ समय के बाद सूर्य उदय हुआ। नेकी ने स्नान किया। फिर सतगुरु व भक्तों का खाना बनाया। फिर सतगुरु कबीर साहेब जी से भोजन करने की प्रार्थना की। नेकी ने साहेब कबीर व दोनों भक्त (कमाल तथा शेख फरीद), तीनों के सामने आदर के साथ भोजन परोस दिया। साहेब कबीर ने कहा इसे छः दौनों में डाल कर आप तीनों भी साथ बैठो। यह प्रेम प्रसाद पाओ। बहुत प्रार्थना करने पर भी साहेब कबीर नहीं माने तो छः दौनों में प्रसाद परोसा गया। पाँचों प्रसाद के लिए बैठ गए। तब साहेब कबीर ने कहा -

आओ सेऊ जीम लो, यह प्रसाद प्रेम। शीश कटत हैं चोरों के, साधों के नित्य क्षेम।।

साहेब कबीर ने कहा कि सेऊ आओ भोजन पाओ। सिर तो चोरों के कटते हैं। संतों

**(भक्तों) के नहीं। उनको तो क्षमा होती है। साहेब कबीर ने इतना कहा था उसी समय सेऊ के धड़ पर सिर लग गया। कटे हुए का कोई निशान भी गर्दन पर नहीं था तथा पंगत (पंक्ति) में बैठ कर भोजन करने लगा।**

गरीब, सेऊ धड़ पर शीश चढ़ा, बैठा पंगत मांही। नहीं घरैरा गर्दन पर, औह सेऊ अक नांही।।

**सम्मन तथा नेकी ने देखा कि गर्दन पर कोई चिन्ह भी नहीं है। लड़का जीवित कैसे हुआ? शंका हुई कि यह वही सेऊ है या कोई और। अन्दर जा कर देखा तो वहाँ शव तथा शीश नहीं था। केवल रक्त के छीटें लगे थे जो इस पापी मन के संश्य को समाप्त करने के लिए प्रमाण बकाया था।**

**ऐसी-2 बहुत लीलाएँ साहेब कबीर (कविरग्नि) ने की हैं जिनसे यह स्वसिद्ध है कि ये ही पूर्ण परमात्मा हैं। सामवेद संख्या नं. 822 तथा ऋग्वेद मण्डल 10 सूक्त 16 मंत्र 2 में कहा है कि कविर्देव अपने विधिवत् साधक साथी की आयु बढ़ा देता है।**

❖ **वाणी नं. 31 से 37 में कहा है कि इन-इन महापुरूषों तथा देवताओं की जो महिमा आप सुनते हैं। इन्होंने भी भक्ति की थी। उसी कारण उनकी प्रसिद्धि संसार में हुई है। परंतु मुक्ति तो यथार्थ भक्ति ज्ञान तथा निज नाम से ही संभव है।**

❖ **वाणी नं. 38 :-**

गरीब, ऐसा निर्मल नाम है, निर्मल करै शरीर। और ज्ञान मण्डलीक है, चकवै ज्ञान कबीर।।

❖ **भावार्थ :- वेदों, गीता, पुराणों तथा कुरान व बाईबल में मण्डलीक (आंशिक) ज्ञान है। कबीर परमेश्वर द्वारा बोली अमरवाणी स्वस्मवेद में संपूर्ण अर्थात् चक्रवर्ती ज्ञान है। इसके लिए पढ़ें सष्टि रचना जो इसी पुस्तक में पष्ठ 518 पर है।**

**(राग बिलावल से शब्द 21 भी पढ़ें। उसमें कबीर परमेश्वर की अथाह शक्ति का प्रमाण है।)**

✯अबिगत राम कबीर हैं, चकवै अबिनाशी। ब्रह्मा बिष्णु वजीर हैं, शिब करत खवासी।।टेक।। इन्द्र कोटि अनंत हैं, जाकै प्रतिहारा। बरन कुमेरं धर्मराय, ठाढे दरबारा।।1।। तेतीस कोटि देवता, ऋषि सहंस अठासी। वैष्णव कोटि अनंत हैं, गुण गावैं राशी।।2।। नौ जोगेश्वर नाद भरि, सुर पूरै संखा। सनकादिक संगीत हैं, अबिचल गढ बंका।।3।। शेष गणेश रु सरस्वती, और लक्ष्मी राजैं। सावित्री गौरा रटैं, गण संख बिराजैं।।4।। अनंत कोटि मुनि साध हैं, गण गंधर्व ज्ञानी। अरपैं पिंड रु प्राण कूं, जहां संखौं दानी।।5।। सावंत शूर अनंत हैं, कुछ गिणती नाहीं। जती सती और शीलवंत, लीला गुण गाहीं।।6।। चंद्र सूर बिनती करैं, तारा गण गाढे। पांच तत्व हाजिर खड़े, हुकमी दर ठाढे।।7।। तीर्थ कोटि अनंत हैं, और नदी बिहंगा। ठारा भार तो कूं रटै, जल पवन तरंगा।।8।। अष्ट कुली परबत रटैं, धर अंबर ध्याना। महताब अगनि तो कूं जपैं, साहिब रहमाना।।9।। अर्स कुर्स पर सेज है, तन तबक तिराजी। एक पलक में करत हैं, सो राज बिराजी।।10।। अलख बिनानी कबीर कूं, रंग खूब चवाया। एक पानी की बूंद से, संसार बनाया।।11।। अनंत कोटि ब्रह्मण्ड हैं, कछू वार न पारा। लख चौरासी खान का, तूं सिरजनहारा।।12।। सूक्ष्म रूप स्वरूपहै, बौह रंग बिनानी। गरीबदास के मुकट में, हाजिर प्रवानी।।13।।21।।

❖ **वाणी नं. 39 :-**

गरीब, राम नाम सदने पिया, बकरे के उपदेस। अजामेल से ऊधरे, भगति बंदगी पेस।।39।।

❖ भावार्थ :- एक सदन नाम का कसाई था, उसकी कथा इस प्रकार है :-

## ''सदन कसाई का उद्धार''

**एक सदन नाम का व्यक्ति एक कसाई के बुचड़खाने में नौकरी करता था।**

गरीब, सो छल छिद्र मैं करूं, अपने जन के काज। हरणाकुश ज्यूं मार हूँ, नरसिंघ धरहूँ साज।।

**संत गरीबदास जी ने बताया है कि परमेश्वर कबीर जी कहते हैं कि जो मेरी शरण में किसी जन्म में आया है, मुक्त नहीं हो पाया, मैं उसको मुक्त करने के लिए कुछ भी लीला कर देता हूँ। जैसे प्रहलाद भक्त की रक्षा के लिए नरसिंह रूप {मुख और हाथ शेर (Lion) के, शेष शरीर नर यानि मनुष्य का} धारण करके हिरण्यकशिपु को मारा था। फिर कहा है कि :-**

गरीब, जो जन मेरी शरण है, ताका हूँ मैं दास। गैल–गैल लागा रहूँ, जब तक धरणी आकाश।।

**परमेश्वर कबीर जी ने कहा है जो जन (व्यक्ति) किसी जन्म में मेरी शरण में आ गया है। उसके मोक्ष के लिए उसके पीछे-पीछे फिरता रहता हूँ। जब तक धरती-आकाश रहेगा (महाप्रलय तक), तब तक उसको काल जाल से निकालने की कोशिश करता रहूँ। फिर कहा है कि :-**

गरीब, ज्यूं बच्छा गऊ की नजर में, यूं सांई कूं संत। भक्तों के पीछे फिरै, भक्त वच्छल भगवन्त।।

**जैसे गाय अपने बच्चे (बछड़े-बछड़ी) पर अपनी दृष्टि रखती है। बच्चा भागता है तो उसके पीछे-पीछे भागती है। अन्य पशुओं से उसकी रक्षा करती है। इसी प्रकार परमेश्वर कबीर जी अपने भक्त के साथ रहता है। यदि वर्तमान जन्म में उस पूर्व जन्म के भक्त ने दीक्षा नहीं ले रखी तो भी परमेश्वर जी उसके पूर्व जन्म के भक्ति कर्मों के पुण्य से उनके लिए चमत्कार करके रक्षा करते हैं। उदाहरण = भैंस का सींग परमात्मा बना, द्रोपदी का चीर बढ़ाना, प्रहलाद भक्ती की रक्षार्थ नरसिंह रूप धारण करना और इस कथा में सदन भक्त के लिए लीला करना।**

**शंका :- नए पाठकों को भ्रम होगा कि परमेश्वर समर्थ होता है। फिर भी लाचार (विवश) कैसे है? एक ही जन्म में पार क्यों नहीं कर देता?**

**समाधान :- सब जीव अपनी गलती के कारण परमेश्वर की इच्छा के विरूद्ध अपनी इच्छा से काल के साथ आए हैं। जिस समय परमेश्वर कबीर जी प्रथम बार हमारी सुध लेने के लिए काल लोक में आए थे तो काल ने चरण पकड़कर कुछ शर्तें रखी थी जो परमेश्वर कबीर जी ने मान ली थी :-**

**1. काल ब्रह्म ने कहा था कि हे प्रभु! आप कह रहे हो कि मैं जीवों को तेरे (काल ब्रह्म के) जाल से निकालकर वापिस सतलोक लेकर जाऊँ। हे स्वामी! मेरे को आपने श्राप दे रखा है कि एक लाख मानव शरीरधारी जीव खाने का तथा सवा लाख उत्पन्न करने का। यदि सब जीव वापिस चले गए तो मेरी क्षुधा (भूख) कैसे समाप्त होगी? इसलिए आप जोर-जबरदस्ती करके जीव न ले जाना। आप अपना ज्ञान समझाना। जो जीव आपके ज्ञान को स्वीकार करे, उसको ले जाना। जो न माने, वह मेरे लोक में रहे। परमेश्वर जी को ज्ञान था कि जब तक इनको सत्यलोक के सुख का और काल लोक के दुःख का ज्ञान नहीं होगा**

तो ये मेरा साथ देंगे ही नहीं। यदि जबरदस्ती (By Force) ले जाऊँगा तो ये वहाँ रहेंगे ही नहीं क्योंकि इनका मोह परिवार और सम्पत्ति में फँसा है। पहले इनको ज्ञान ही कराना होगा। इसलिए परमेश्वर कबीर जी ने काल की शर्तों को स्वीकार किया था। अब काल ब्रह्म (ज्योति निरंजन) ने पूरा जोर लगा रखा है कि सब मानव को काल जाल में फँसे रहने का ज्ञान कराने के लिए अनेकों प्रचारक लगा रखे हैं जो केवल राम-कष्ण, ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव जी तथा इनके अंतर्गत अन्य देवी-देवताओं-भैरो, भूत-पित्तरों, माई-मसानी, सेढ़-शीतला आदि-आदि की महिमा का ज्ञान बताते रहते हैं। सतपुरूष (कबीर परमेश्वर जी) का नामो-निशान मिटा रखा है। अपने पुत्रों (ब्रह्मा, विष्णु, शिव) तथा अपनी महिमा का ज्ञान सब स्थानों पर फैला रखा है। चारों वेद, गीता, पुराण, कुरान, बाईबल (जो तीन पुस्तकों जबूर, तौरात, इंजिल का संग्रह है) का ज्ञान पूरी पथ्वी पर प्रचलित कर रखा है। सब मानव इन्हीं तक सीमित हो चुका है। इन पुस्तकों में पूर्ण परमात्मा की प्राप्ति का ज्ञान नहीं है। परमेश्वर कबीर जी ने कहा है कि :-

कबीर, बेद मेरा भेद है, ना बेदन के मांही। जोन बेद से मैं मिलूँ, बेद जानत नांही।।

**प्रमाण** :- यजुर्वेद अध्याय 40 श्लोक 10 में कहा है कि परमात्मा का यथार्थ ज्ञान (धीराणाम्) तत्वदर्शी संत बताते हैं, उनसे (श्रुणूं) सुनो।

गीता शास्त्र चारों वेदों का संक्षिप्त रूप है। इसमें भी कहा है कि परमात्मा तत्वज्ञान यानि अपनी जानकारी तथा प्राप्ति का ज्ञान अपने मुख कमल से वाणी बोलकर बताता है। उस ज्ञान से मोक्ष होगा। तथा सत्यलोक प्राप्ति होगी। उस ज्ञान को तत्वदर्शी संतों के पास जाकर समझ।(गीता अध्याय 4 श्लोक 32, 34 में)

कुरान शरीफ सूरत फुर्कानि 25 आयत नं. 52 से 59 में कहा है कि :-

जिस परमेश्वर ने छः दिन में सष्टि रची। फिर तख्त पर जा विराजा।(जा बैठा) वह अल्लाह कबीर है। उसकी जानकारी किसी बाखबर (तत्वदर्शी संत) से पूछो।

इन प्रमाणों से स्पष्ट है कि पूर्ण परमात्मा की प्राप्ति का ज्ञान इन उपरोक्त पवित्र शास्त्रों में नहीं है। वह ज्ञान स्वयं परमेश्वर कबीर जी प्रकट होकर बताते हैं। भक्ति विधि बताते हैं। शिष्य बनाते हैं। भक्ति के लिए मर्यादा बनाते हैं। कुछ नियम निर्धारित किये जाते हैं। नियम खण्डित होने से नाम (दीक्षा) खण्डित हो जाता है। जिस कारण से भक्त रूपी पतंग की डोर कट जाती है। वह कुछ देर हवा में लहराता फिरता है। फिर किसी वक्ष पर टंगकर या पथ्वी पर गिरकर पशुओं के पैरों तले कुचला जाता है।

इसी प्रकार काल, सर्वप्रथम कबीर जी के भक्त का नाम खण्डित करवाता है। जिस कारण से उस साधक का सम्पर्क (Connection) परमात्मा से कट जाता है। जैसे बिजली का कनैक्शन कट जाने के पश्चात् सब लाभ बंद हो जाते हैं। न पंखा चलता है, न बल्ब-ट्यूब जगती है। सब मशीनें बंद हो जाती हैं। परमात्मा से कनैक्शन कटने का आभास देर से होता है। बिजली से कनैक्शन कटने का आभास शीघ्र हो जाता है। उसी प्रकार नाम खण्डित भक्त को परमात्मा से लगातार मिल रहा लाभ रूक जाता है। परंतु कुछ समय मर्यादा में रहकर किए मंत्र जाप तथा यज्ञ-हवन, धर्म का लाभ संग्रह हो जाता है। जब तक वह पूर्व का भक्ति

धन (पुण्य) संग्रह किया हुआ समाप्त नहीं होता, तब तक ऐसा लगता है कि सब ठीक है। परंतु वह जमा धन समाप्त होने के पश्चात् सब ओर से कठिनाईयाँ (संकट) घेर लेती हैं, तब ज्ञान होता है। भक्त को चाहिए कि वह नाम शुद्ध कराए। जैसे वर्तमान में इन्वर्टर (**Inverter**) को बिजली से चार्जर द्वारा चार्ज किया जाता है। इन्वर्टर की बैटरी चार्ज हो जाती है। यदि चार्जर को हटा दिया जाए या अन्य किसी कारण से चार्जर का सम्पर्क बिजली से कट जाए तो बैटरी चार्ज होना बंद हो जाती है। परंतु पहले जितनी चार्ज हो चुकी है। उसके कारण पंखे भी चल रहे होते हैं। बल्ब-ट्यूब भी जल रही होती हैं। सब ठीक-ठाक लगता है। परंतु चार्जर के काम न करने के कारण अचानक सर्व ट्यूब-पंखे बंद हो जाते। अंधेरा-गर्मी आदि सब प्रकार की परेशानी खड़ी हो जाती है। इसी प्रकार किसी मानव जन्म में नाम-दीक्षा लेकर भक्ति करने वाले भक्त का नाम खण्डित हो तो उनको कुछ दिन सब लाभ मिलता है। परंतु वे काल के जाल में फँस चुके होते हैं। उनको कई जन्म लगातार मानव के भी मिल जाते हैं। उन मानव (स्त्री-पुरूष के) जन्मों में फिर से चार्जर नहीं लगा यानि फिर से सच्चे संत से दीक्षा नहीं मिली तो सब मानव जन्म नष्ट होकर चौरासी लाख योनियों में जन्म-मरण वाले चक्र में गिरकर बर्बाद हो जाता है। इसलिए परमेश्वर स्वयं ऐसे पूर्व जन्म वाले भक्तों को मिलकर उनको फिर से जागत करके सत्य साधना पर लगाते हैं। पाप वाले कर्म छुड़वाते हैं। उस मार्ग से भटके प्राणी को फिर से भक्ति करने की प्रेरणा करते हैं। जैसे सम्मन-सेऊ-नेकी वाली सत्य कथा में आपने पढ़ा। सम्मन वाली आत्मा नौशेरखान बना। फिर वही आत्मा बलख बुखारे का राजा अब्राहिम अधम सुल्तान बना। प्रत्येक जन्म में परमेश्वर मिले। भक्ति की प्रेरणा की, परंतु फिर भी काल जाल में रहे। अब्राहिम सुल्तान वाले जन्म में जाकर सम्मन वाला जीव मुक्त हुआ। परमात्मा कबीर जी ने कहा है जो संत गरीबदास जी ने बताया है :-

अनन्त कोटि बाजी जहाँ, रचे सकल ब्रह्मण्ड। गरीबदास मैं क्या करूं, काल करे जीव खंड।।

भावार्थ :- परमेश्वर कबीर जी ने कहा है कि हे गरीबदास! मैं इतना समर्थ हूँ। मैंने अनन्त करोड़ ब्रह्मण्डों की रचना की। उनका संचालन कर रहा हूँ, परंतु मैं क्या करूं? काल ब्रह्म मेरे भक्त को मेरे से खण्ड यानि भिन्न कर देता है। उसका नाम खंडित करवा देता है। जिस कारण से वह प्राणी फिर से काल के जाल में रह जाता है। मैं उसको फिर किसी मानव जन्म में किसी संत-भक्त के रूप में मिलता हूँ। उसकी भक्ति की गाड़ी फिर से पटरी पर लाता हूँ। जो भक्त विश्वास के साथ मर्यादा में रहकर आजीवन भक्ति करते रहते हैं, वे काल के सिर पर पैर रखकर भक्ति की शक्ति से सतलोक चले जाते हैं। वे परम पद प्राप्त करते हैं तथा वह शाश्वत स्थान (सनातन परम धाम) प्राप्त करते हैं जिसका वर्णन गीता अध्याय 15 श्लोक 4 तथा अध्याय 18 श्लोक 62 में है। उसी विधान अनुसार परमेश्वर कबीर जी ने नरक इकठ्ठा कर रहे पूर्व जन्म के सदना कसाई को पुनः शरण में लिया। अब सदना कसाई की उद्धार कथा सुनाता हूँ :-

सदना एक कसाई का नौकर था। प्रतिदिन 2 से 10 तक बकरे-बकरी, गाय-भैंसें काटता था। उसी से निर्वाह चल रहा था। एक दिन परमेश्वर एक मुसलमान फकीर जिन्दा

बाबा के रूप में सदन कसाई को मिले। उसको भक्ति ज्ञान समझाया। जीव हिंसा से होने वाले पाप से परिचित कराया। सर्व ज्ञान समझकर सदन कसाई ने दीक्षा लेने की प्रबल इच्छा व्यक्त की। परमेश्वर जिन्दा ने कहा कि पहले यह कसाई का कार्य त्याग, तब दीक्षा दूँगा। सदना के सामने निर्वाह की समस्या थी। वह जिन्दा बाबा को बताई। जिन्दा वेशधारी प्रभु ने कहा कि भाई सदना! कसाई तो कुल सौ हैं आपके शहर में, अन्य हजारों व्यक्ति भी निर्वाह कर रहे हैं। आप भी कोई अन्य कार्य कर लो। सदना इस कार्य के लिए तैयार नहीं हुआ। अपनी निर्वाह की समस्या आगे रखी। जिन्दा ने कहा कि आप हिंसा कम कर दो। सदना ने कहा कि मैं मालिक की आज्ञा की अवहेलना नहीं कर सकता। वह जितने पशु काटने को कहेगा, मुझे काटने पड़ेंगे। जिन्दा बाबा ने कहा कि आप निर्धारित कर लो कि इतने पशुओं से अधिक नहीं काटूँगा चाहे नौकरी त्यागनी पड़े, तो मैं आपको दीक्षा दे दूँगा। सदना कसाई की दीक्षा लेने की इच्छा प्रबल थी। नौकरी छूटने का भय भी कम नहीं था। इसलिए इस बात पर सहमत हो गया और हिसाब लगाया कि प्रतिदिन छोटे-बड़े 10 या 12 पशु ही कटते हैं। यदि कोई इद-बकरीद त्यौहार आता है या किसी के विवाह में माँस की पार्टी होती है तो मुश्किल से 50 पशु वध किए जाते हैं। सदना ने कहा कि बाबाजी! मैं पक्का वादा (वचन) करता हूँ कि सौ पशुओं से अधिक नहीं काटूँगा, चाहे नौकरी भी क्यों न त्यागनी पड़े। जिन्दा बाबा बोले, ठीक है। आपको मुझसे मिलने की इच्छा हो तो मैं जगन्नाथ मंदिर में पुरी में रहता हूँ, वहाँ आ जाना।

कुछ समय सब ठीक-ठाक चलता रहा। एक दिन नगर में कई विवाह थे। साथ में नवाब के लड़के का विवाह था। उस दिन पूरे सौ बकरे काटे। सदना ने अल्लाह का धन्यवाद किया। अपना वचन खण्ड होने से बाल-बाल बचा। सब औजार धोकर साफ करके रख दिए। कुछ रात्रि बीतने के पश्चात् मालिक कसाई के पास एक अन्य कसाई आया। उसके शहर में 50 बकरों की आवश्यकता थी। उसके लिए वह सदना के मालिक के पास आया तथा 50 बकरे लेने की बात कही, सौदा तय हो गया। रात्रि में सदना के मालिक के घर ही रूका। उसके खाने के लिए मालिक ने सदना को बुलाया तथा एक बकरा काटकर एक व्यक्ति की सब्जी के लिए माँस रसोई में भेजने के लिए कहा। सदना को पसीना आ गया। अपना वचन खण्ड होने का भय सताने लगा। उसी समय एक विचार आया कि क्यों न बकरे के अण्डकोष काटकर रसोई में भेज दूँ। मेरा वचन भी रह जाएगा और मालिक भी खुश रहेगा। एक बकरा लाकर सदना ने उसके अण्डकोष काटने के लिए छुरा उठाया। उसी समय परमात्मा ने बकरे को मनुष्य बुद्धि प्रदान कर दी तथा तत्वज्ञान की रोशनी कर दी। बकरे ने कहा कि हे सदन भाई! आप मेरी गर्दन काटो, अण्डकोष मत काटो। आप यह नया वैर शुरू ना करो। हे सदना! मैंने कसाई रूप में तेरे कई सिर काटे हैं जब तुम बकरे की योनि में थे। आपने भी मेरे बहुत सिर काटे हैं जब मैं बकरा और तुम कसाई थे। यदि आप मेरे अण्डकोष काटोगे तो मैं सारी रात्रि तड़फ-तड़फकर रो-रोकर मरूँगा। अगले किसी जन्म में जब मैं कसाई बनूँगा, तुम बकरा बनोगे तो अल्लाह के विधान अनुसार मैं तेरे अण्डकोष काटूँगा, तुम भी तड़फ-तड़फकर प्राण त्यागोगे। इसलिए यह नई दुश्मनी शुरू न कर। मेरी

गर्दन काट, अपना बदला ले।

उसी समय सदने के हाथ से करद (लम्बा चाकू) छूट गया। काँपने लगा। अचेत होकर गिर गया। मालिक ने रसोईये को आवाज लगाई कि खाना लाओ। रसोईये ने बताया कि सदना ने माँस नहीं पहुँचाया तो मालिक कुछ नौकरों के साथ आया। सदना जमीन पर बैठा था। वह सचेत हो चुका था। बकरा खड़ा था। वहीं पर चाकू पड़ा था। मालिक ने कहा, नमक हराम! इतनी देर कर दी माँस भेजने में, जल्दी कर। सदना ने हाथ जोड़कर कहा, मालिक! बहुत बकरे काट दिए हैं। सौ बकरे काटे हैं, अब और नहीं कटते। मैं और नहीं काटूँगा। कल काट दूँगा। मालिक जो कसाई ठहरा। क्रोध में भरकर साथ में आए नौकरों से कहा कि इसी छुरे से इसके दोनों हाथ काट दो, चाहे सदना हाथ जोड़े, गिड़गिड़ाता रहे। ये नमक-हराम मेरे लाभ में खुश नहीं है। इस सौदागर ने दुगने मूल्य में बकरों का सौदा किया है। भोजन देरी के कारण नाराज होकर चला गया तो मेरी कितनी हानि हो जाएगी। यह आज आज्ञा का पालन नहीं कर रहा है, पक्का हराम खोर है। इतना सुनकर नौकरों ने सदना के दोनों हाथ काट दिए। नौकरी से निकाल दिया। वैद्य के पास जाकर इलाज कराया। जख्म भरने के पश्चात् सदना भक्त जगन्नाथ पुरी की ओर चला। चलते-चलते रात्रि में एक गाँव में एक नम्बरदार के घर रूका। नम्बरदारनी ने सदना को अपने हाथों भोजन कराया। सदना ने उस देवी की भूरी-भूरी प्रशंसा की। नम्बरदारनी की चाल-चलन (चरित्र) अच्छा नहीं था। वह सदना के यौवन पर दृष्टि लगाए हुए थी। सदना सुंदर जवान था। आयु तीस वर्ष के आसपास थी। रात्रि में नम्बरदारनी सदना के बिस्तर पर आ गई और अपने साथ संभोग करने को कहा। सदना बिस्तर छोड़कर खड़ा हो गया और कहा बहन! आप नम्बरदार की इज्जत हो, आप उसकी धरोहर हो। मैं पहले ही दुःखी हूँ। आप मुझे क्षमा करो। मैं अभी चला जाता हूँ। आप नम्बरदार जी के साथ धोखा कर रही हो, आपको अल्लाह के दरबार में जवाब देना पड़ेगा। डरो उस परवरदिगार से।

सदना का यह उत्तर सुनकर नम्बरदारनी ने विचार किया कि यह मेरे पति को बताएगा, इससे पहले मैं ही बता देती हूँ। रात्रि के दो बजे थे। नम्बरदारनी ने कहा कि वह व्यक्ति जो आज अपना मेहमान बना था, मेरे साथ गलत हरकत करने लगा। यह कहकर बुरी तरह रोने लगी। पृथ्वी पर गिरकर सिर पटकने लगी। नम्बरदार ने तुरंत अपने आदमियों को सदना को पकड़कर लाने को कहा। सदना को पकड़कर पंचायतघर (चौपाल) में बाँधकर बैठा दिया। नवाब के पास शिकायत की गई। नवाब ने सदना को बुलाकर पूछा कि तेरे को अतिथि बनाकर रखा, भोजन दिया। अरे दुष्ट! तूने यह क्या किया? सदना ने अपनी हकीकत बताई, परंतु नवाब तथा पंचायत को झूठी कहानी लगी। नवाब ने सदना भक्त को मीनार में चिनवाने का आदेश दिया। एक छोटा-सा मंदिरनुमा भवन बनाया गया, उसके अंदर भक्त को बाँधकर डाला गया। उद्देश्य था कि सदना दम घुटकर रो-रोकर, तड़फ-तड़फकर मरे। नम्बरदारनी ने आरोप लगाया था कि इसने मेरी छाती पर हाथ डाला। दोनों स्तनों को टुंडे हाथों से छूआ। मेरी नींद खुली तो मैंने विरोध किया तथा पति को बताने की बात कही तो उठकर चला गया। रास्ते से पकड़कर लाए हैं जी! ज्योंही कारीगर मीनार

का द्वार बंद करके हटे, उसी समय मीनार के पत्थर-ईटें आकाश में उड़ गई जैसे बम्ब विस्फोट हुआ हो। कुछ वहीं आसपास गिर गई, कुछ नवाब के आँगन में गिरी। कुछ नम्बरदार के घर की छत पर तथा आँगन में गिरी। नम्बरदारनी के दोनों स्तन कटकर गिर गए। वो दर्द के मारे चिल्लाने लगी। अपनी गलती को बताने लगी। पूरे शहर के व्यक्ति-नवाब तथा उसका परिवार मीनार के पास आया। भक्त सदना आराम से बैठा था। उसके दोनों हाथ स्वस्थ हो गए। कटे हुए थे, पूर्ण हो गए। सब नगर निवासियों ने तथा नम्बरदार-नम्बरदारनी ने अपनी-अपनी गलती की क्षमा याचना की। भक्त सदना वहाँ से चलकर जगन्नाथ पुरी में पहुँचा। वहाँ वही सतगुरू मिले। उनको सदना ने बकरे से प्राप्त उपदेश बताया। दीक्षा ली और कल्याण कराया।

{नोट :- कुछ वक्ता कहते हैं कि सदना के हाथ कसाई ने नहीं कटवाए थे, नवाब ने कटवाए थे क्योंकि नम्बरदारनी ने कहा था कि हाथों से मेरे स्तनों को छूआ था। परंतु विचार करें तो ऐसे निष्कर्ष निकलता है :- मुसलमान राजा या नवाब हाथ काटने की सजा चोरी करने वाले को देते थे। यह चोरी का मामला नहीं था। दूसरा विचार यह आता है कि यदि नम्बरदारनी के स्तन हाथों से छूने के कारण हाथ नवाब ने कटवाए थे तो मौत की सजा नहीं सुनाई जाती। हाथ कटवा देना पर्याप्त दण्ड था। फिर भी हमने कथा के सारांश को समझना है।}

सदना भक्त से क्षमा याचना तथा अपनी गलती सार्वजनिक करने से नम्बरदारनी के स्तनों के जख्म ठीक हो गए। दर्द भी बंद हो गया, परंतु कटे निशान आजीवन बने रहे। कुछ वर्षों के पश्चात् सदना की प्रेरणा से उस नगर के 80 प्रतिशत हिन्दु-मुसलमानों ने परमेश्वर जिन्दा बाबा से दीक्षा ली और अपने जीव का कल्याण कराया। वाणी नं. 39 का अनुवाद चल रहा है।

परमेश्वर कबीर जी ने अपनी प्यारी आत्मा संत गरीबदास जी को तत्वज्ञान दिया जिसको संत गरीबदास जी ने आध्यात्म ज्ञान रूपी सागर को अमृत वाणी रूपी गागर (घड़े) में भरकर रखा है जिसका सरलार्थ कार्य मुझ दास (संत रामपाल दास) द्वारा गागर से सागर का रूप दिया जा रहा है।

वाणी नं. 39 की एक पंक्ति का सरलार्थ हुआ है।

गरीब, राम नाम सदने पीया, बकरे के उपदेश। अजामेल से उधरे, भक्ति बंदगी पेश।।

## ''अजामेल के उद्धार की कथा''

काशी शहर में एक अजामेल नामक ब्राह्मण शराब पीता था। वैश्या के पास जाता था। वैश्या का नाम मैनका था, बहुत सुंदर थी। परिवार तथा समाज के समझाने पर भी अजामेल नहीं माना तो उन दोनों को नगर से निकाल दिया। वे उसी शहर से एक मील (1.7 कि. मी.) दूर वन में कुटिया बनाकर रहने लगे। दोनों ने विवाह कर लिया। अजामेल स्वयं शराब तैयार करता था। जंगल से जानवर मारकर लाए और मौज-मस्ती करता था।

विशेष :- अजामेल पूर्व जन्म में विष्णु जी का परम भक्त था। ब्रह्मचर्य का पूर्ण पालन करता था। साधक समाज में पूरी इज्जत थी। बचपन से ही घर त्यागकर साधुओं में रहता

था। वैश्या भी पूर्व जन्म में विष्णु जी की परम भक्त थी। ब्रह्मचर्य का पूर्ण पालन करती थी। पर पुरूष की ओर कभी दोष दृष्टि से नहीं देखती थी। इस लक्षण से साधक समाज में विशेष सम्मान था।

साधकों में ध्यान समाधि लगाने का विशेष प्रचलन है जो केवल काल प्रेरणा है। हठ योग है जो गीता तथा वेदों में मना किया है। एक दिन श्याम सुंदर (अजामेल का पूर्व जन्म का नाम) लेटकर समाधि लगाए हुए था। शरीर पर केवल एक कोपीन (लंगोट जो एक छः इंच चौड़ा तथा दो फुट लंबा कपड़े का टुकड़ा होता है जो केवल गुप्तांग को ढ़कता है। तागड़ी में लपेटा जाता है। तागड़ी=बैल्ट की तरह एक मोटा धागा बाँधा जाता है, उसे तागड़ी कहते हैं।) पहने हुए था। सर्दी का मौसम था। दिन के समय धूप थी। उस समय श्याम सुंदर वैष्णव ने समाधि लगाई थी। रात्रि तक समाधि नहीं खुली। उस समय एक तीर्थ पर मेला लगा था। राम बाई (मैनका का पूर्व जन्म का नाम) ने देखा, यह साधु इतनी सर्दी में निःवस्त्र सोया है, नींद में ठण्ड न लग जाए। यह मर न जाए। यह विचार करके उसके ऊपर लेट गई और अपने कम्बल से अपने ऊपर से उस साधु को भी ढ़क लिया। अन्य व्यक्तियों को लगा कि कोई अकेला सो रहा है। भोर भऐ (सूर्य उदय होते-होते) श्याम सुंदर की समाधि खुली। उसने उठने की कोशिश की, तब रामबाई उठ खड़ी हुई। उस समय एक कम्बल से स्त्री-पुरूष निकले देखकर अन्य साधक भी उस ओर ध्यान से देखने लगे। श्याम सुंदर ने साधक समाज में अपने मान-सम्मान पर ठेस जानकर अपने को पाक-साफ सिद्ध करने के लिए राम बाई से कहा कि हे रंडी (वैश्या)! तूने मेरा धर्म नष्ट किया है। मैं तो अचेत था, तूने उसका लाभ उठा लिया। तू वैश्या बनेगी। अन्य साधु भी निकट आकर उनकी बातें सुनने लगे।

रामबाई ने कहा कि हे भाई जी! शॉप देने से पहले सच्चाई तो जान लेते। आप निःवस्त्र सर्दी में ठिठुर रहे थे। आप अचेत थे। आपके जीवन की रक्षा के लिए मैंने आपको ताप (गर्मी) देने के लिए मैं आपके ऊपर लेटी थी। कम्बल बहुत पतला है, चद्दर से भी पतला है। इसलिए मुझे इस पर विश्वास नहीं हुआ। एक बहन ने भाई की रक्षा के लिए यह बदनामी मोल ली है। आपने इसके फल में मुझे बद्दुआ (शॉप) दी है। सुन ले! तू अगले जन्म में भड़ुवा बनेगा। वैश्याओं के पास जाया करेगा। दोनों ने एक-दूसरे को शॉप देकर अपनी भक्ति का नाश कर लिया। जब श्याम सुंदर को सच्चाई पता चली और अपना अंग देखा, सुरक्षित था तो रामबाई से बहुत हमदर्दी हो गई। अपनी गलती की क्षमा याचना की। विशेष प्रेम करने लगा। अधिक मोह हो गया। रामबाई भी श्यामसुंदर से विशेष प्यार करने लगी। वह प्यार एक मित्रवत था, परंतु मोह भी एक जंजीर (बंधन) है। मत्यु उपरांत दोनों का जन्म काशी नगर में हुआ। श्याम सुंदर का नाम अजामेल था। ब्राह्मण कुल में जन्म हुआ।

रामबाई का जन्म भी ब्राह्मण कुल में हुआ। उसका नाम मैनका था। शॉप संस्कारवश चरित्रहीन हो गई। वैश्या बन गई। शॉप संस्कारवश अजामेल शराब का आदी हो गया। वैश्या मैनका के पास जाने लगा। दोनों को नगर से निकाल दिया गया। दोनों लगभग 40-45 वर्ष की आयु के हो गए थे। संतान कोई नहीं थी। परमेश्वर कबीर जी कहते हैं, गरीबदास

**जी ने बताया है :-**

गोता मारूं स्वर्ग में, जा पैठूं पाताल। गरीबदास ढूंढ़त फिरूं, हीरे मानिक लाल।।
कबीर, भक्ति बीज विनशै नहीं, आय पड़ो सो झोल। जे कंचन बिष्टा पड़े, घटै न ताका मोल।।

**भावार्थ :- कबीर परमेश्वर जी ने संत गरीबदास जी को बताया कि मैं अपनी अच्छी आत्माओं को खोजता फिरता हूँ। स्वर्ग, पथ्वी तथा पाताल लोक में कहीं भी मिले, मैं वहीं पहुँच जाता हूँ। उनको पुनः भक्ति की प्रेरणा करता हूँ। मनुष्य जन्म के भूले उद्देश्य की याद दिलाकर भक्ति करने को कहता हूँ। वे अच्छी आत्माऐं पूर्व के किसी जन्म में मेरी शरण में आई होती हैं, परंतु पुनः जन्म में कोई संत न मिलने के कारण वे भक्ति न करके या तो धन संग्रह करने में व्यस्त हो जाती हैं या बुराईयों में फँसकर शराब, माँस खाने-पीने में जीवन नष्ट कर देती हैं या फिर अपराधी बनकर जनता के लिए दुःखदाई बनकर बेमौत मारी जाती हैं। उनको उस दलदल से निकालने के लिए मैं कोई न कोई कारण बनाता हूँ। वे आत्माऐं तत्वज्ञान के अभाव से बुराईयों रूपी कीचड़ में गिर तो जाती हैं, परंतु जैसे कंचन (स्वर्ण यानि Gold) टट्टी में गिर जाए तो उसका मूल्य कम नहीं होता। टट्टी (बिष्टा) से निकालकर साफ कर ले। उसी मोल बिकता है। इसी प्रकार जो जीव मानव शरीर में एक बार मेरी (कबीर परमेश्वर जी की) शरण में किसी जन्म में आ जाता है। प्रथम, द्वितीय या तीनों मंत्रों में से कोई भी प्राप्त कर लेता है। किसी कारण से नाम खंडित हो जाता है, मत्यु हो जाती है तो उसको मैं नहीं छोडूंगा। कलयुग में सब जीव पार होते हैं। यदि कलयुग में भी कोई उपदेशी रह जाता है तो सतयुग, त्रेतायुग, द्वापरयुग में उन्हीं की भक्ति से मैं बिना नाम लिए, बिना धर्म-कर्म किए आपत्ति आने पर अनोखी लीला करके रक्षा करता हूँ। उसको फिर भक्ति पर लगाता हूँ। उनमें परमात्मा में आस्था बनाए रखता हूँ।**

## कलयुग में सत्ययुग

**विशेष :- वर्तमान में (सन् 1997 से) कलयुग की बिचली पीढ़ी चल रही है यानि कलयुग का दूसरा (मध्य वाला) चरण चल रहा है। इस समय कलयुग 5505 वर्ष बीत चुका है। कुछ वर्षों में परमेश्वर कबीर जी के ज्ञान का डंका सर्व संसार में बजेगा यानि कबीर जी के ज्ञान का बोलबाला होगा, खरबों जीव सतलोक जाएंगे। यह भक्ति युग एक हजार वर्ष तक तो निर्बाध चलेगा, उसके पश्चात् दो लाख वर्ष तक भक्ति में 50 प्रतिशत आस्था व्यक्तियों में रहेगी, भक्ति मंत्र यही रहेंगे। फिर एक लाख तीस हजार (130000) वर्ष तक तीस प्रतिशत व्यक्तियों में भक्ति की लगन रहेगी। यहाँ तक यानि (5500+1000+200000+130000=336500 वर्ष) तीन लाख छत्तीस हजार पाँच सौ वर्ष तक कलयुग का दूसरा चरण चलेगा। इसके पश्चात् कलयुग का अंतिम चरण चलेगा। पाँच सौ (500) वर्षों में भक्ति चाहने वाले व्यक्ति मात्र 5% रह जाएंगे। तीसरे चरण का समय पचानवे हजार पाँच सौ (95500) वर्ष रह जाएगा। फिर भक्ति चाहने वाले तो होगें, परंतु यथार्थ भक्तिविधि समाप्त हो जाएगी। जो व्यक्ति हजार वर्ष वाले समय में तीनों मंत्र लेकर पार नहीं हो पाएंगे। वे ही 50% तथा 30%, 5%, उस समय की जनसँख्या में भक्ति चाहने वाले**

रहेंगे। वे पार नहीं हो पाते, परंतु उनकी भक्ति (तीनों मंत्रों) की कमाई अत्यधिक हो जाती है। वे सँख्या में अरबों होते हैं। वे ही सत्ययुग, त्रेतायुग, द्वापरयुग में ऋषि-महर्षि, प्रसिद्ध सिद्ध तथा देवताओं की पदवी प्राप्त करते हैं। उनका भक्ति कर्मों के अनुसार सत्ययुग में जन्म होता है। वे भक्ति ब्रह्म तक की करते हैं, परंतु सिद्धियाँ गजब की होती हैं। वे पूर्व जन्म की भक्ति की शक्ति से होती हैं। कलयुग में वे ही ब्राह्मण-ऋषि उन्हीं वेदों को पढ़ते हैं। ब्रह्म की भक्ति ओउम् (ॐ) नाम जाप करके करते हैं, परंतु कुछ भी चमत्कार नहीं होते। कारण है कि वे तीनों युगों में अपनी पूर्व जन्म की भक्ति शक्ति को शॉप-आशीर्वाद देकर सिद्धियों का प्रदर्शन करके समाप्त करके सामान्य प्राणी रह जाते हैं, परंतु उनमें परमात्मा की भक्ति की चाह विद्यमान रहती है। कलयुग में काल सतर्क हो जाता है। वेदविरूद्ध ज्ञान का प्रचार करवाता है। अन्य देवताओं की भक्ति में आस्था दृढ़ करा देता है। जैसे 1997 से 2505 वर्ष पूर्व (यानि ईशा मसीह से 508 वर्ष पूर्व) आदि शंकराचार्य जी का जन्म हुआ था। उन्होंने 20 वर्ष की आयु में अपना मत दृढ़ कर दिया कि श्री ब्रह्मा, श्री विष्णु तथा श्री शिव जी, माता दुर्गा तथा गणेश आदि-आदि की भक्ति करो। विशेषकर तम् गुण भगवान शिव की भक्ति को अधिक दृढ़ किया क्योंकि वे {आदि शंकराचार्य जी (शिवलोक से आए थे)} शिव जी के गण थे। इसलिए शंकर जी के मार्ग के आचार्य यानि गुरू (शंकराचार्य) कहलाए। वर्तमान तक राम, कृष्ण, विष्णु, शिव तथा अन्य देवी-देवताओं की भक्ति का रंग चढ़ा है। संसार में अरबों मानव भक्ति चाहने वाले हैं। वे किसी न किसी धर्म या पंथ से गुरू से जुड़े हैं। परंतु भक्ति शास्त्रविरूद्ध कर रहे हैं। परमेश्वर वि.संवत् 1575 (सन् 1518) तक 120 वर्ष में गुरू पद पर एक सौ पन्द्रह (115) वर्ष रहकर 64 लाख (चौंसठ लाख) भक्तों में भक्ति की प्रेरणा को फिर जागृत किया। उनमें पुनः भक्ति बीज बोया। फिर सबकी परीक्षा ली। वे असफल रहे, परंतु गुरू द्रोही नहीं हुए। उनका अब जन्म हो रहा है। सर्वप्रथम वे चौंसठ लाख मेरे (संत रामपाल दास) से जुड़ेंगे। उसके पश्चात् वे जन्मेंगे जिन्होंने एक हजार वर्ष के पश्चात् 2 लाख तथा 1 लाख 30 हजार वर्ष तक भक्ति में लगे रहे, परंतु पार नहीं हुए। जो चौंसठ लाख हैं, ये वे प्राणी हैं जो एक हजार वर्ष वाले समय में रह गए थे, परंतु धर्मराज के दरबार में अधिक विलाप किया कि हमने तो सतलोक जाना है। परमात्मा कबीर जी गुरू रूप में प्रकट होकर उनको धर्मराज से छुड़वाकर मीनी सतलोक में ले गए थे। उनका जन्म अपने आने के (कलयुग में वि.संवत् 1455 के) समय के आसपास दिया था जो अभी तक मानव जीवन प्राप्त करते आ रहे हैं।

## कैसे होगा कलयुग में सत्ययुग?

वर्तमान में सन् 1997 से 3000 ईशवी तक पुनः सत्ययुग जैसा वातावरण, आपसी प्रेम का माहौल बनेगा। फिर से फलदार वृक्ष तथा छायादार वृक्ष लगाए जाएंगे। फैक्ट्रियां धुँआ रहित होंगी। फिर बंद हो जाऐंगी। लोग हाथ से बने कपड़े पहनेंगे। मिट्टी या स्टील के बर्तन प्रयोग करेंगे जो छोटे कारखानों में मानव चालित यंत्रों से तैयार होंगे जो मानव संचालित अहरण की तरह चलेंगे। पशुधन बढ़ेगा। सब मानव मिलकर पूरी पृथ्वी को उपजाऊ बनाने

में एकजुट होकर कार्य करेंगे। कोई धनी व्यक्ति अहंकारी नहीं होगा। वह अधिक धन दान में देगा। जो अधिक धन संग्रह करेगा, उसे मूर्ख कहा जाएगा। उसको ज्ञान समझाकर सामान्य जीवन जीने की प्रेरणा दी जाएगी जिसको वह स्वीकार करेगा। सामान्य जीवन जीने वाले और भक्ति, दान धर्म करने वालों की प्रशंसा हुआ करेगी। पश्चिमी देशों (अमेरिका, इंग्लैंड आदि-आदि) वाली सभ्यता समाप्त हो जाएगी। स्त्री-पुरूष पूरे वस्त्र पहना करेंगे। सुखमय जीवन जीएंगे। एक-दूसरे की सहायता अपने परिवार की तरह करेंगे। कलयुग में सतयुग एक हजार वर्ष तक चलेगा। इसका 50% प्रभाव 2 लाख वर्ष तक तथा 30% प्रभाव एक लाख तीस हजार वर्ष तक रहेगा।

अंत के 95500 (पचानवे हजार पाँच सौ) वर्षों में 95% व्यक्ति कतघ्नी, मर्यादाहीन, दुष्ट हो जाऐंगे। कच्चा माँस खाने लगेंगे। आयु बहुत कम यानि 20 वर्ष रह जाएगी। मानव की लंबाई 2 से 3 फुट तक रह जाएगी। 5 वर्ष की लड़की को बच्चा पैदा होगा। 80% व्यक्ति 15 वर्ष की आयु में मर जाया करेंगे। फिर एकदम पथ्वी पर बारिश से पानी-पानी हो जाएगा। जो अच्छे व्यक्ति 5% बचेंगे, शेष कुछ तो कल्कि (निःकलंक) अवतार मार देगा, कुछ बाढ़ में मर जाऐंगे। बचे हुए व्यक्ति ऊँचे स्थानों पर निवास करेंगे। पथ्वी पर सौ-सौ फुट तक पानी हो जाएगा। धीरे-धीरे पानी सूखेगा। पथ्वी पर पेड़ (वन) उगेंगे। फिर जमीन उपजाऊ होगी। कलयुग के अंत में धरती का 3 फुट नीचे तक उपजाऊ अंश समाप्त हो जाएगा। पानी के कारण वह विष पथ्वी से बाहर पानी के ऊपर आएगा। पथ्वी फिर से उपजाऊ होगी और पुनः सत्ययुग की शुरूआत होगी।

## ''अजामेल की शेष कथा''

एक दिन नारद जी काशी में आए तथा किसी से पूछा कि मुझे अच्छे भक्त का घर बताओ। मैंने रात्रि में रूकना है। मेरा भजन बने, उसको सेवा का लाभ मिले। उस व्यक्ति ने मजाक सूझा और कहा कि आप सामने कच्चे रास्ते जंगल की ओर जाओ। वहाँ एक बहुत अच्छा भक्त रहता है। भक्त तो एकान्त में ही रहते हैं ना। आप कपा जाओ। लगभग एक मील (आधा कोस) दूर उसकी कुटी है। गर्मी का मौसम था। सूर्य अस्त होने में 1½ घंटा शेष था। नारद जी को द्वार पर देखकर मैनका अति प्रसन्न हुई क्योंकि प्रथम बार कोई मनुष्य उनके घर आया था, वह भी ऋषि। पूर्व जन्म के भक्ति-संस्कार अंदर जमा थे, उन पर जैसे बारिश का जल गिर गया हो, ऐसे एकदम अंकुरित हो गए। मैनका ने ऋषि जी का अत्यधिक सत्कार किया। कहा कि न जाने कौन-से जन्म के शुभ कर्म आगे आए हैं जो हम पापियों के घर भगवान स्वरूप ऋषि जी आए हैं। ऋषि जी के बैठने के लिए एक वक्ष के नीचे चटाई बिछा दी। उसके ऊपर मगछाला बिछाकर बैठने को कहा। नारद जी को पूर्ण विश्वास हो गया कि वास्तव में ये पक्के भक्त हैं। बहुत अच्छा समय बीतेगा। कुछ देर में अजामेल आया और जो तीतर-खरगोश मारकर लाया था, वह लाठी में टाँगकर आँगन में प्रवेश हुआ। अपनी पत्नी से कहा कि ले रसोई तैयार कर। सामने ऋषि जी को बैठे देखकर दण्डवत् प्रणाम किया और अपने भाग्य को सराहने लगा। कहा कि ऋषि जी! मैं स्नान करके आता

हूँ, तब आपके चरण चम्पी करूँगा। यह कहकर अजामेल निकट के तालाब पर चला गया। नारद जी ने मैनका से पूछा कि देवी! यह कौन है? उत्तर मिला कि यह मेरा पति अजामेल है। नारद जी को विश्वास नहीं हो रहा था कि यह क्या चक्रव्यूह है? विचार तो भक्तों से भी ऊपर, परंतु कर्म कैसे? नारद जी ने कहा कि देवी! सच-सच बता, माजरा क्या है? शहर में मैंने पूछा था कि किसी अच्छे भक्त का घर बताओ तो आपका एकांत स्थान वाला घर बताया था। आपके व्यवहार से मुझे पूर्ण संतोष हुआ कि सच में भक्तों के घर आ गया हूँ। यह माँसाहारी आपका पति है तो आप भी माँसाहारी हैं। मेरे साथ मजाक हुआ है। ऋषि नारद उठकर चलने लगा। मैनका ने चरण पकड़ लिये। तब तक अजामेल भी आ गया। अजामेल भी समझ गया कि ऋषि जी गलती से आये हैं। अब जा रहे हैं। पूर्व के भक्ति संस्कार के कारण ऋषि जी के दोनों ने चरण पकड़ लिए और कहा कि हमारे घर से ऋषि भूखा जाएगा तो हमारा नरक में वास होगा। ऋषि जी! आपको हमें मारकर हमारे शव के ऊपर पैर रखकर जाना होगा। नारद जी ने कहा कि आप तो अपराधी हैं। तुम्हारा दर्शन भी अशुभ है। अजामेल ने कहा कि हे स्वामी जी! आप तो पतितों का उद्धार करने वाले हो। हम पतितों का उद्धार करें। हमें कुछ ज्ञान सुनाओ। हम आपको कुछ खाए बिना नहीं जाने देंगे। नारद जी ने सोचा कि कहीं ये मलेच्छ यहीं काम-तमाम न कर दें यानि मार न दें, ये तो बेरहम होते हैं, बड़ी संकट में जान आई। कुछ विचार करके नारद जी ने कहा कि यदि कुछ खिलाना चाहते हो तो प्रतिज्ञा लो कि कभी जीव हिंसा नहीं करेंगे। माँस-शराब का सेवन नहीं करेंगे। दोनों ने एक सुर में हाँ कर दी। सौगंद है गुरूदेव! कभी जीव हिंसा नहीं करेंगे, कभी शराब-माँस का सेवन नहीं करेंगे। नारद जी ने कहा कि पहले यह माँस दूर डालकर आओ और शाकाहारी भोजन पकाओ। तुरंत अजामेल ने वह माँस दूर जंगल में डाला। मैनका ने कुटी की सफाई की। फिर पानी छिड़का। चूल्हा लीपा। अजामेल बोला कि मैं शहर से आटा लाता हूँ। मैनका तुम सब्जी बनाओ। नारद जी की जान में जान आई। भोजन खाया। गर्मी का मौसम था। एक वृक्ष के नीचे नारद जी की चटाई बिछा दी। स्वयं दोनों बारी-बारी सारी रात पंखे से हवा चलाते रहे। नारद जी बैठकर भजन करने लगे। फिर कुछ देर निकली, तब देखा कि दोनों अडिग सेवा कर रहे हैं। नारद जी ने कहा कि आप दोनों भक्ति करो। राम का नाम जाप करो। दोनों ने कहा कि ऋषि जी! भक्ति नहीं कर सकते। रूचि ही नहीं बनती। और सेवा बताओ।

परमेश्वर कबीर जी ने कहा है कि :-

कबीर, पिछले पाप से, हरि चर्चा ना सुहावै। कै ऊँघै कै उठ चलै, कै औरे बात चलावै।।
तुलसी, पिछले पाप से, हरि चर्चा ना भावै। जैसे ज्वर के वेग से, भूख विदा हो जावै।।

भावार्थ :- जैसे ज्वर यानि बुखार के कारण रोगी को भूख नहीं लगती। वैसे ही पापों के प्रभाव से व्यक्ति को परमात्मा की चर्चा में रूचि नहीं होती। या तो सत्संग में ऊँघने लगेगा या कोई अन्य चर्चा करने लगेगा। उसको श्रोता बोलने से मना करेगा तो उठकर चला जाएगा।

यही दशा अजामेल तथा मैनका की थी। नारद जी ने कहा कि हे अजामेल! एक आज्ञा

का पालन अवश्य करना। आपकी पत्नी को लड़का उत्पन्न होगा। उसका नाम 'नारायण' रखना। ऋषि जी चले गए। अजामेल को पुत्र प्राप्त हुआ। उसका नाम नारायण रखा। इकलौते पुत्र में अत्यधिक मोह हो गया। जरा भी इधर-उधर हो जाए तो अजामेल अरे नारायण आजा बेटा करने लगा। ऋषि जी का उद्देश्य था कि यह कर्महीन दंपति इसी बहाने परमात्मा को याद कर लेगा तो कल्याण हो जाएगा। नारद जी ने कहा था कि अंत समय में यदि यम के दूत जीव को लेने आ जाऐं तो नारायण कहने से छोड़कर चले जाते हैं। भगवान के दूत आकर ले जाते हैं। एक दिन अचानक अजामेल की मत्यु हो गई। यम के दूत आ गए। उनको देखकर कहा कि कहाँ गया नारायण बेटा, आजा।

{पौराणिक लोग कहते हैं कि ऐसा कहते ही भगवान विष्णु के दूत आए और यमदूतों से कहा कि इसकी आत्मा को हम लेकर जाऐंगे। इसने नारायण को पुकारा है। यमदूतों ने कहा कि धर्मराज का हमारे को आदेश है पेश करने का। इसी बात पर दोनों का युद्ध हुआ। भगवान के दूत अजामेल को ले गए।}

वास्तव में यमदूत धर्मराज के पास लेकर गए। धर्मराज ने अजामेल का खाता खोला तो उसकी चार वर्ष की आयु शेष थी। फिर देखा कि इसी काशी शहर में दूसरा अजामेल है। उसके पिता का अन्य नाम है। उसको लाना था। उसे लाओ। इसको तुरंत छोड़कर आओ।

अजामेल की मत्यु के पश्चात् उसकी पत्नी रो-रोकर विलाप कर रही थी। विचार कर रही थी कि अब इस जंगल में कैसे रह पाऊँगी। बच्चे का पालन कैसे करूंगी? यह क्या बनी भगवान? वह रोती-रोती लकड़ियाँ इकट्ठी कर रही थी। कुटी के पास में शव को खींचकर ले गई। इतने में अजामेल उठकर बैठ गया। कुछ देर तो शरीर ने कार्य ही नहीं किया। कुछ समय के बाद अपनी पत्नी से कहा कि यह क्या कर रही हो? पत्नी की खुशी का ठिकाना नहीं था। कहा कि आपकी मत्यु हो गई थी। अजामेल ने बताया कि यम के दूत मुझे धर्मराज के पास लेकर गए। मेरा खाता (**Account**) देखा तो मेरी चार वर्ष आयु शेष थी। मुझे छोड़ दिया और काशी शहर से एक अन्य अजामेल को लेकर जाऐंगे, उसकी मत्यु होगी। अगले दिन अजामेल शहर गया तो अजामेल के शव को शमशान घाट ले जा रहे थे, तुरंत वापिस आया। अपनी पत्नी से बताया कि वह अजामेल मर गया है, उसका अंतिम संस्कार करने जा रहे हैं। अब अजामेल को भय हुआ कि भक्ति नहीं की तो ऊपर बुरी तरह पिटाई हो रही थी, नरक में हाहाकार मचा था। नारद जी आए तो अजामेल ने कहा कि गुरू जी! मेरे साथ ऐसा हुआ। मेरी आयु चार वर्ष की बताई थी। एक वर्ष कम हो चुका है। बच्चा छोटा है, मेरी आयु बढ़ा दो। नारद जी ने कहा कि नारायण-नारायण जपने से किसी की आयु नहीं बढ़ती। जो समय धर्मराज ने लिखा है, उससे एक श्वांस भी घट-बढ़ नहीं सकता।

कथा सुनाई कि :-

## ''आयु वद्धि होती है या नहीं''

एक ऋषि था। उसको किसी ने हस्तरेखा देखकर बताया कि आपकी तीन दिन आयु शेष है। वह ऋषि चिंतित हुआ और बोला कि कोई उपाय बताओ जिससे मेरी आयु चार वर्ष

बढ़ जाए, मैं भक्ति करना चाहता हूँ। ऋषि को उस ज्योतिष शास्त्री ने बताया कि आप तो अच्छे उद्देश्य के लिए आयु वद्धि चाह रहे हो, चलो प्रजापति ब्रह्मा जी के पास चलते हैं। वे जीवों के उत्पत्तिकर्ता हैं। ब्रह्मा जी के पास गए और उद्देश्य बताया तो ब्रह्मा जी ने कहा कि मैं तो उत्पत्ति तो कर सकता हूँ। आयु की वद्धि का अधिकार मेरे पास नहीं है। फिर सोचा कि विष्णु जी के पास चलते हैं। ऋषि जी का उद्देश्य अच्छा है। तीनों विमान में बैठकर विष्णु जी के पास गए। उद्देश्य बताया तो विष्णु जी ने कहा कि यह काम तो शंकर जी का है। वह संहार करते हैं, उन्हीं से प्रार्थना की जाए। ऋषि जी का जीवन वद्धि का उद्देश्य भक्ति के लिए अच्छा है।

विष्णु जी, ब्रह्मा जी तथा वे दोनों सब शंकर जी के पास गए। उनको उद्देश्य बताया तो शंकर जी ने कहा कि ऋषि जी का उद्देश्य तो बहुत अच्छा है, परंतु मेरे को तो जो आदेश धर्मराज से आता है, उन्हीं की मत्यु का आदेश यमदूतों-भूतों को करता हूँ। चलो! धर्मराज के पास चलते हैं। उस दिन उस ऋषि जी की मत्यु का दिन था। तीनों (ब्रह्मा-विष्णु-शिव) देवता तथा ऋषि और ज्योतिष शास्त्री मिलकर धर्मराज के कार्यालय में गए तथा ऋषि की आयु वद्धि के लिए कहा तथा उद्देश्य बताया कि यह केवल भक्ति के लिए आयु वद्धि चाहता है। धर्मराज ने उस ऋषि का खाता (Account) खोला तो उसमें उसी दिन उसी समय मत्यु लिखी थी। उस ऋषि की तुरंत मत्यु हो गई। तीनों देवता धर्मराज से नाराज हो गए। कहा कि आपने हमारी इज्जत नहीं रखी। आपने यह अच्छा नहीं किया। धर्मराज ने वह लेख दिखाया जो उस ऋषि की मत्यु के विषय में था। उसमें लिखा था कि ऋषि जी की मत्यु धर्मराज के कार्यालय में ब्रह्मा-विष्णु-शिव तथा ज्योतिष शास्त्री की उपस्थिति में दिन के इतने बीत जाने पर हो। आप जी ने तो मेरा कार्य सुगम कर दिया। यह लेख मैं नहीं लिखता। यह तो विधाता की ओर से अपने आप लिखे जाते हैं। यदि आप आयु बढ़वाना चाहते हैं तो अपनी आयु में से दान कर दो तो मैं इसकी आयु बढ़ा सकता हूँ। यह बात सुनकर सब चले गए। यह कथा सुनाकर नारद जी ने कहा कि इस बचे हुए समय में खूब नारायण-नारायण करले। नारद जी चले गए। अजामेल की चिंता ओर बढ़ गई कि भक्ति का लाभ क्या हुआ?

दो वर्ष जीवन शेष था। परमेश्वर कबीर जी एक ऋषि वेश में अजामेल के घर प्रकट हुए। अजामेल ने श्रद्धा से ऋषि का सम्मान किया। अपनी समस्या बताई। ऋषि रूप में सतपुरूष जी ने कहा कि आप मेरे से दीक्षा लो। आपकी आयु बढ़ा दूँगा। लेकिन अजामेल ने नारद जी से कथा सुनी थी कि जो आयु लिखी है, वह बढ़-घट नहीं सकती। विचार किया कि दीक्षा लेकर देख लेते हैं। दोनों ने दीक्षा ली। नारायण नाम का जाप त्याग दिया। नए गुरू जी द्वारा दिया नाम जाप किया। मत्यु वाले वर्ष का अंतिम महीना आया तो खाना कम हो गया, परंतु मंत्र का जाप निरंतर किया। अंतिम दिन भोजन भी नहीं खाया, मंत्र जाप दढ़ता से करता रहा। वर्ष पूरा हो गया। एक महीना ऊपर हो गया, परंतु भय फिर भी बरकरार था। ऋषि वेश में परमेश्वर आए। दोनों पति-पत्नी देखते ही दौड़े-दौड़े आए। चरणों में गिर गए। गुरूदेव आपकी कपा से जीवन मिला है। आप तो स्वयं परमेश्वर हैं। परमेश्वर जी ने कहा कि :-

मासा घटे ना तिल बढ़े, विधना लिखे जो लेख। साच्चा सतगुरू मेट कर, ऊपर मारे मेख।।

**अब आपकी आयु के लेख मिटाकर कील गाड़ दी है। जब मैं चाहूँगा, तब तेरी मत्यु होगी। दोनों मिलकर भक्ति करो। अपने पुत्र को भी उपदेश दिलाओ। पुत्र को उपदेश दिलाया। भक्ति करके मोक्ष के अधिकारी हुए।**

**वाणी नं. 39 का सारांश यह है कि सदना ने बकरे के मुख से सुने उपदेश (प्रवचन) से गुरू बनाकर राम नाम का अमत पीया, भक्ति की और अजामेल का मोक्ष भी तब हुआ, जब वह पूर्ण परमात्मा के प्रति समर्पित हुआ।(39)**

❖ **वाणी नं. 40 :-**

गरीब, नाम जलंधर कूं लिया, पारा ऋषि प्रवान। धन सतगुरु दाता धनी, दई बंदगी दान।।40।।

❖ **भावार्थ :- जलन्धर नाथ तथा ऋषि पारासर ने भी भक्ति की। उनको स्वर्ग स्थान ही मिला। परंतु मुझे पूर्ण सतगुरू मिले हैं जिन्होंने भक्ति-बंदगी दान दी यानि अपनी कपा से स्वयं मेरे पास प्रकट होकर दीक्षा दी।**

❖ **वाणी नं. 41 :-**

गरीब, गगन मंडल में रहत है, अविनाशी आप अलेख। जुगन जुगन सतसंग है, धरि धरि खेले भेख।।41।।

❖ **भावार्थ :- जैसा कि ऋग्वेद मण्डल नं. 9 सूक्त 86 मंत्र 26-27, मण्डल नं. 9 सूक्त 82 मंत्र 1-2, मण्डल नं. 9 सूक्त 54 मंत्र 3, मण्डल नं. 9 सूक्त 96 मंत्र 16-20, मण्डल नं. 9 सूक्त 94 मंत्र 2, मण्डल नं. 9 सूक्त 95 मंत्र 1, मण्डल नं. 9 सूक्त 20 मंत्र 1 में कहा है कि परमेश्वर आकाश में सर्व भुवनों (लोकों) के ऊपर के लोक में तीसरे भाग में विराजमान है। वहाँ से चलकर पथ्वी पर आता है। अपने रूप को सरल करके यानि अन्य वेश में हल्के तेजयुक्त शरीर में पथ्वी पर प्रकट होता है। अच्छी आत्माओं को यथार्थ आध्यात्म ज्ञान देने के लिए आता है। अपनी वाक (वाणी) द्वारा ज्ञान बताकर भक्ति करने की प्रेरणा करता है। कवियों की तरह आचरण करता हुआ विचरण करता है। अपनी महिमा के ज्ञान को कवित्व से यानि दोहों, शब्दों, चौपाईयों के माध्यम से बोलता है। जिस कारण से प्रसिद्ध कवि की उपाधि भी प्राप्त करता है। यही प्रमाण संत गरीबदास जी ने इस अमतवाणी में दिया है कि परमेश्वर गगन मण्डल यानि आकाश खण्ड (सच्चखण्ड) में रहता है। वह अविनाशी है, अलेख जिसको सामान्य दष्टि से नहीं देखा जा सकता। सामान्य व्यक्ति उनकी महिमा का उल्लेख नहीं कर सकता। वह वहाँ से चलकर आता है। प्रत्येक युग में प्रकट होता है। भिन्न-भिन्न वेश बनाकर सत्संग करता है यानि तत्वज्ञान के प्रवचन सुनाता है। कबीर जी ने बताया है कि :-**

सतयुग में सत सुकत कह टेरा, त्रेता नाम मुनीन्द्र मेरा।
द्वापर में करूणामय कहाया, कलयुग नाम कबीर धराया।।

गरीब, सतगुरू पुरूष कबीर हैं, चारों युग प्रवान। झूठे गुरूवा मर गए, हो गए भूत मसान।।

**(राग बिलावल का शब्द नं. 25 पढ़ें, भक्ति की अजब प्रेरणा है।)**

✯कर साहिब की भक्ति, बैरागर लै रे। समरथ सांई शीश पर, तो कूं क्या भै रै।।टेक।। शील संतोष बिबेक हैं, और ज्ञान दिवाना। दया धर्म चित चौंतरै, बांचो प्रवाना।।1।। धर्म ध्वजा जहां

फरहरैं, होंहि जगि जौंनारा। कथा कीरतन होत हैं, साहिब दरबारा।।2।। समता माता मित्र हैं, रख अकल यकीनं। सत्तर पड़दे खुल्हत हैं, दिल में दुरबीनं।।3।। जा कै पिता बिबेक से, और भाव से भाई। या पटतर नहीं और है, कछु बयाह न सगाई।।4।। दृढ कै डूंगर चढ गये, जहां गुफा अनादं। लागी शब्द समाधि रे, धन्य सतगुरु साधं ।।5।। सहस्त्रमुखी जहां गंग है, तालव त्रिबैनी। जहां ध्यान असनान कर, परवी सुख चैनी।।6।। कोटि कर्म कुसमल कटैं, उस परबी न्हाये। वोह साहिब राजी नहीं, कछु नाचे गाये।।7।। अगर मूल महकंत हैं, जहां गंध सुगंधा। एक पलक के ध्यान सैं, कटि हैं सब फंदा।।8।। दो पुड़ की भाठी चवै, जहां सुष्मण पोता। इडा पिंगुला एक कर, सुख सागर गोता।।9।। अबल बली बरियाम है, निरगुण निरबानी। अनंत कोटि बाजे बजैं, बाजै सहदानी।।10।। तन मन निश्चल हो गया, निज पद सें लागे। एक पलक के ध्यान सैं, दूंदर सब भागे।।11।। प्रपटन के घाट में, एक पिंगुल पंथा। छूटैं फुहारे नूर के, जहां धार अनंता।।12।। झिलमिल झिलमिल होत है, उस पुरि में भाई। घाट बाट पावै नहीं, है द्वारा राई।।13।। तहां वहां संख सुरंग हैं, मघ औघट घाटा। सतगुरु मिलैं कबीर से, तब खुलैं कपाटा।।14।। संख कंवल जहां जगमगे, पीतांबर छाया। सूरज संख सुभान हैं, अबिनाशी राया।।15।। अगर डोर सें चढि गये, धरि अलल धियाना। दास गरीब कबीर का, पाया अस्थाना।।16।।25।।

❖ **वाणी नं. 42 :-**

गरीब, काया माया खंड है, खंड राज और पाठ। अमर नाम निज बंदगी, सतगुरु सें भइ साट।।42।।

❖ **सरलार्थ :- संत गरीबदास जी ने बताया है कि काया यानि शरीर तथा माया यानि धन, राजपाट यानि राज्य सब खण्ड (नाश) हो जाता है। केवल निज नाम (वास्तविक भक्ति मंत्र) के नाम की साधना सतगुरू से लेकर की गई कमाई (भक्ति धन) अमर है।**

❖ **वाणी नं. 43 :-**

गरीब, अमर अनाहद नाम है, निरभय अपरंपार। रहता रमता राम है, सतगुरु चरण जुहार।।43।।

❖ **सरलार्थ :- परमात्मा रमता यानि विचरण करता हुआ चलता-फिरता है। वह सतगुरू रूप में मिलता है। उसके चरणों में प्रणाम करके भक्ति की भीख प्राप्त करें। उनके द्वारा दिया गया नाम अनाहद (सीमा रहित) अमर (अविनाशी) मोक्ष देने वाला है। वह नाम प्राप्त कर जो निर्भय बनाता है। उसकी महिमा का कोई वार-पार नहीं है अर्थात् वास्तविक मंत्र की महिमा असीम है।**

❖ **वाणी नं. 44 :-**

गरीब, अविनासी निहचल सदा, करता कूं कुरबान। जाप अजपा जपत है, गगन मंडल धरि ध्यान।।44।।

❖ **सरलार्थ :- उस अविनाशी कर्ता (सष्टि रचनहार) पर कुर्बान हो जा जो निश्चल (स्थाई) है। उसके नाम का अजपा यानि मन-मन में श्वांस द्वारा स्मरण कर (जाप कर) और गगन मण्डल में ध्यान रख कि परमेश्वर (सतपुरूष) ऊपर सतलोक में विराजमान है। मैंने भी वहीं जाना है। वह सुखदाई स्थान है। वहाँ जन्म-मरण नहीं है। कोई राग-द्वेष नहीं है। सब प्रेम से रहते हैं। युवा रहते हैं।**

❖ **वाणी नं. 45 :-**

गरीब, बिन रसना है बदंगी, निज चसमों दीदार। निज श्रवण बानी सुनै, निरमल तत्त्व निहार।।45।।

❖ **सरलार्थ :- सतगुरू द्वारा दीक्षा में दिए वास्तविक नामों का जाप विधि अनुसार करने से यानि बिना रसना (जीभ) के बंदगी (नम्र भाव से स्मरण) यानि अजपा जाप करने से बिन चिसमों (बिना चर्म दृष्टि) के यानि दिव्य दृष्टि से परमेश्वर का दीदार (दर्शन) होता है। बिन श्रवण (बिना कानों) के यानि आत्मा के कानों से आए लोक की वाणी सुनाई देती है। उस निर्मल तत्व यानि पवित्र परमेश्वर को निहार यानि एकटक देख।**

❖ **वाणी नं. 46 :-**

गरीब, में सौदागर नाम का, टांडे पड़्या बहीर। लदतें लदतें लादियां, बहुरिन फेरा बीर।।46।।

❖ **सरलार्थ :- साधक कहता है कि परमात्मा मैं भी भक्ति के सौदागरों में से एक हूँ। मेरा भी टांडे यानि व्यापारियों के लश्कर (दल) में कुछ बैलों या गाड़ियों का बहिर (काफिला) पड़्या है यानि शामिल है (पड़या माने वैसे गिरा होता है, परंतु यहाँ उपमा अलंकार होने से शामिल अर्थ करना उचित है।) जैसे बैल पर बोरे (थैले) में या बैलगाड़ी में कुछ सामान जो एक मण्डी से दूसरी मण्डी में व्यापारी ले जाते हैं। चावल, शक्कर, दाल, गेहूँ आदि-आदि) भरने लगते हैं तो भरते-भरते (लादते-लादते) भर लिया। (लाद लिया) अर्थात् इसी प्रकार परमात्मा की भक्ति कर-करके बैलगाड़ी की तरह भक्ति धन लाद लिया जो सतलोक वाली मण्डी में ले जाकर कीमत लेनी है।**

❖ **वाणी नं. 47 :-**

गरीब, नाम बिना क्या होत है, जप तप संयम ध्यान। बाहरि भरमै मानवी, अब अंतर में जान।।47।।

❖ **सरलार्थ :- संत गरीबदास जी ने कहा है कि वास्तविक नाम बिना अन्य नामों के जाप से, गीता अध्याय 18 श्लोक 42 में कहे तप यानि अपने धर्म के पालन में कष्ट सहना ही साधक का तप है। वह तप तथा संयम यानि अपनी इन्द्रियों को विषयों से रोकना तथा ध्यान करना। इनसे कुछ भक्ति लाभ नहीं होता। जैसे आम के स्थान पर बबूल (कीकर) आम समझकर बीजने से चाहे उसकी सिंचाई भी करो, रक्षा के लिए बाड़ भी लगाओ। ध्यान यानि विचार भी रखो कि आम लगेंगे तो व्यर्थ प्रयत्न है। भक्ति के अंदर नाम बीज है। हे मानव! बाहरी (तीर्थों पर जाना, मूर्ति पूजा करना आदि) दिखावा करना व्यर्थ है। अब तो सतगुरू जी से दीक्षा लेकर अन्तर्मुख होकर सत्य साधना कर।**

❖ **वाणी नं. 48 :-**

गरीब, उजल हिरंबर भगति है, उजल हिरंबर सेव। उजल हिरंबर नाम है, उजल हिरंबर देव।।48।।

❖ **सरलार्थ :- सतपुरूष सब देवों (प्रभुओं) से उज्जवल यानि शोभामान है। उस परमेश्वर की प्राप्ति की सेव (पूजा) भी निराली है। हिरंबर माने स्वर्ण जैसी भक्ति है। कहते हैं कि हमारे देश की धरती सोना उगलती है यानि अच्छी उपजाऊ है। कणक अधिक पैदा होती है जो अधिक कीमत (मूल्य) दिलाती है। इसी प्रकार उस परमेश्वर की प्राप्ति का सत्यनाम यानि वास्तविक नाम का श्वांस से स्मरण का मूल्य बताया है।**

कबीर, श्वांस–उश्वांस में नाम जप, व्यर्था श्वांस ना खोय। ना बेरा इस श्वांस का, आवन हो के ना होय।।
कबीर, कहता हूँ कही जात हूँ, कहूँ बजा के ढ़ोल। श्वांस जो खाली जात है, तीन लोक का मोल।।

**मौखिक जाप एक हजार बार, मानसिक स्मरण एक बार। मानसिक जाप एक हजार**

**बार, श्वांस से स्मरण एक बार। इस प्रकार सतगुरू श्वांस से स्मरण करने का मंत्र देता है जिससे भक्ति की कमाई अधिक होती है। इसलिए कहा है कि उस परमेश्वर जी की भक्ति हिरंबर यानि स्वर्ण जैसी बहुमूल्य है। उस परमात्मा का वास्तविक नाम भी कीमती है। स्वर्ण जैसा कीमती (बहुमूल्य) है।**

❖ **वाणी नं. 49 :-**

गरीब, निजनाम बिना निपजै नहीं,जपतप करि हैं कोटि। लख चौरासी त्यार है, मूंड मुंडायां घोटि।।49।।

❖ **सरलार्थ :- परमात्मा की भक्ति के निज नाम (वास्तविक नाम) बिना साधना (भक्ति रूपी फल की उपज नहीं होती) नहीं उपजैगी यानि भक्ति का कोई फल नहीं मिलेगा चाहे करोड़ों गलत नामों का जाप करो, चाहे उस गलत धर्म कर्म के पालन में करोड़ों कष्ट सहन (तप) करो।**

**गलत साधना करने वाले साधु का दिखावा करने के लिए क्या दाढ़ी-मूँछ व सिर के बाल साफ कराकर फूला फिरता है। इस शास्त्रविरूद्ध भक्ति से तो लख चौरासी यानि चौरासी लाख प्रकार के प्राणियों के शरीर को प्राप्त होगा।**

❖ **वाणी नं. 50 :-**

गरीब, नाम सिरोमनि सार है, सोहं सुरति लगाइ। ज्ञान गलीचे बैठिकरि, सुंनि सरोवर न्हाइ।।50।।

❖ **सरलार्थ :- संत गरीबदास जी ने बताया है कि :- सोहं नाम विशेष नाम है। यह नामों में शिरोमणि है। इसको अधिकारी गुरू से लेकर साधना सुरति-निरति यानि नाम में ध्यान लगाकर करनी चाहिए। जो तत्वज्ञान तेरे को मिला है, उस पर विश्वास रख। ज्ञान गलीचे पर बैठकर सुन्न सरोवर यानि तत्वज्ञान पर विश्वास करके भक्ति कर तथा आकाश में बने सरोवर में आत्मा को स्नान करा यानि भक्ति के अमृत सरोवर में गोते लगा। गलीचा का अर्थ है एक नर्म कपड़े का मोटा गद्दा।**

❖ **वाणी नं. 51 :-**

गरीब, मान सरोवर न्हाइये, हंस परमहंस का मेल। बिना चुंच मोती चुगै, अगम अगोचर खेल।।51।।

❖ **सरलार्थ :- सतलोक वाले मान सरोवर में स्नान करने के पश्चात् हंस यानि निर्मल भक्त का मिलन परमहंस यानि परमेश्वर जी से होगा। जहाँ जाने के पश्चात् भक्त बिना चौंच मोती खाता है यानि नैष्कर्मय मुक्ति प्राप्त करता है। सतलोक में बिना कर्म किए सर्व सुख तथा भोजन प्राप्त होता है। (जिसको गीता अध्याय 3 श्लोक 4 तथा अध्याय 18 श्लोक 49 में नैष्कर्मय सिद्धि कहा है।) इसलिए कहा है कि बिना चौंच मोती यानि बिना कर्म किए सतलोक में सर्व सुख प्राप्त होता है।**

**यह अगम अगोचर यानि सबसे आगे का गुप्त खेल यानि जो किसी की दृष्टि में भक्ति मार्ग व उसका फल नहीं है, इसका ज्ञान स्वयं परमेश्वर ही पृथ्वी पर आकर कराते हैं।**

❖ **वाणी नं. 52 :-**

गरीब, गगन मंडल में रमि रह्या गलताना महबूब। वार पार नहिं छेव है, अबिचल मूरति खूब।।52।।

❖ **सरलार्थ :- गलताना महबूब यानि मस्तमौला आत्मा का सच्चा प्रेमी परमात्मा गगन मंडल यानि आकाश में रमा है यानि स्थाई निवास करता है। उसका कोई वार-पार यानि**

**भेद नहीं और ना ही कोई उसका छेव यानि मूल्य है। वह अविचल यानि अविनाशी मूर्ति खूब यानि सही साकार स्वरूप है। वास्तव में ऐसा ही है।**

❖ **वाणी नं. 53 :-**

गरीब, ऐसा सतगुरु सेइये, जो नाम दृढ़ावैं। भरमी गुरुवा मति मिलौ, जो मूल गमावै।।53।।

❖ **सरलार्थ :- ऐसे सतगुरू की सेवा करो यानि ऐसा गुरू धारण करो जो नाम की भक्ति दृढ़ करे। जो शास्त्रविधि त्यागकर मनमाना आचरण करने वाला भ्रमित करने वाला गुरू न मिले जो मूल गंवावै यानि मानव शरीर में श्वांस रूपी पूँजी जो मूल धन है, उसको गंवा दे यानि नष्ट करा देता है। जैसे सौदागर मूल धन का ठीक से प्रयोग करके दुगना-तिगुना, चार गुणा कर लेता है और जो कुसंगत में गिरकर शराब-जुआ खेलकर मूल धन का नाश कर लेता है, वह फिर पछताता है। इसी प्रकार भ्रमित गुरू का शिष्य अपने जीवन को नष्ट करके ऊपर भगवान के द्वार पर हाथ मलकर पछताता है।**

❖ **वाणी नं. 54 :-**

गरीब, सोहं सुरति लगाईले, गुण इन्द्रिय सें बंच। नाम लिया तब जानिये, मिटै सकल प्रपंच।।54।।

❖ **सरलार्थ :- सोहं नाम का जाप सुरति-निरति से करो और इन्द्रियों को काबू में रखो। नाम आदि दीक्षा लेकर स्मरण करने वाले को उस समय लाभ होगा यानि उस पर नाम के जाप का प्रभाव तब दिखेगा, जब उसके अंदर के सब परपंच समाप्त हो जाऐंगे। जैसे नाचना, गाना, सिनेमा देखना, नशीली वस्तुओं का सेवन करना आदि-आदि बुराईयों से घृणा हो जाएगी। सादा जीवन जीएगा तो परपंच मिट गए।**

❖ **वाणी नं. 55 :-**

गरीब, नाम निहचल निरमला, अनंत लोक में गाज। निरगुण सिरगुण क्या कहै, प्रगटा संतों काज।।55।।

❖ **सरलार्थ :- जो सारनाम है, वह पवित्र तथा अविनाशी है। उसकी सत्ता की धाक (गाज=आवाज की शक्ति) असँख्यों लोकों में है। उस परमात्मा को कोई निर्गुण कहता है, कोई सर्गुण। वह तो भक्तों को यथार्थ भक्ति ज्ञान बताकर मोक्ष करने के लिए प्रकट हुआ था।**

❖ **वाणी नं. 56, 57, 58 :-**

गरीब, अविनासी के नाम में, कौन नाम निजमूल। सुरति निरति सें खोजिलै, बास बडी अक फूल।।56।।
गरीब, फूल सही सिरगुण कह्या, निरगुण गंध सुगंध। मन मालीके बागमें, भँवर रह्या कहां बंध।।57।।
गरीब, भँवर विलंब्या केतकी, सहस कमलदल मांहि। जहां नाम निजनूर है, मन माया तहां नांहि।।58।।

❖ **सरलार्थ :- अविनाशी परमात्मा का मूल नाम यानि वास्तविक मंत्र जाप का नाम कौन-सा है? उत्तर बताया है कि विचार करके (सुरति-निरति से) स्वयं खोजकर कि जैसे फूल से सुगंध निकलती है तो इनमें किसको मूल यानि वास्तविक कारण कहा जाए। मूल का अर्थ है मुख्य कारण। सुगंध फूल बिना नहीं हो सकती। विचार करें कि फूल और सुगंध कौन बड़ा है? तो उत्तर होगा कि फूल बिना सुगंध कहाँ से आएगी। जो व्यक्ति परमात्मा को निर्गुण रूप में मानते हैं, उसकी प्राप्ति का प्रयत्न भी करते हैं तथा यह भी कहते हैं कि परमात्मा मिलता नहीं क्योंकि वह निराकार है। जैसे फूल तो सर्गुण है, साकार है। उससे निकल रही सुगंध निर्गुण (निराकार) है। इसी प्रकार सतपुरूष सगुण है, उसकी शक्ति निर्गुण**

**(निराकार) है। जो परमात्मा को निर्गुण यानि गुण रहित (निराकार) कहते हैं। यह ज्ञान काल ब्रह्म रूपी मन ने भ्रम फैलाया है। हे जीव! तू परमेश्वर कबीर जी का यथार्थ आध्यात्म ज्ञान समझ। तू इस मन रूपी काल ब्रह्म माली के इक्कीस ब्रह्मण्ड रूपी बबूल के बाग में हे भंवर यानि जीव! कहाँ बंध गया। इसका ब्रह्म लोक भी नाशवान है। यह स्वयं भी नाशवान है। तूने तो अविनाशी परमेश्वर को प्राप्त करके अमर होना चाहिए। जहाँ पर मन माया यानि काल का जाल नहीं है।**

❖ **वाणी नं. 59-60 :-**

गरीब, पंडित कोटि अनंत है, ज्ञानी कोटि अनंत। श्रोता कोटि अनंत है, बिरले साधु संत।।59।।
गरीब, जिन मिलतें सुख ऊपजै, मेटें कोटि उपाध। भवन चतुर दस ढूंढिये, परम सनेही साध।।60।।

❖ **सरलार्थ :- संत गरीबदास जी ने बताया है कि करोड़ों तो पंडित यानि ब्राह्मण हैं जो आध्यात्म ज्ञान के विद्वान होने का दावा करते हैं और करोड़ों ज्ञानी भी हैं जो परमात्मा पर समर्पित हैं, परंतु यथार्थ भक्ति विधि का ज्ञान नहीं। उनके प्रचार के प्रवचन सुनने वाले श्रद्धालु श्रोता भी करोड़ों हैं, परंतु तत्वदर्शी संत तो बिरला ही मिलेगा। जैसे आगे झूमकरा के अंग में संत गरीबदास जी ने कहा है कि :-**

तत्वभेद कोई ना कहे रै झूमकरा। पैसे ऊपर नाच सुनो रै झूमकरा।।
कोट्यों मध्य कोई नहीं रै झूमकरा। अरबों में कोई गरक सुनो रै झूमकरा।।

**गीता अध्याय 7 श्लोक 19 में भी यही विवरण है कि बहुत-बहुत जन्मों के अंत के जन्म में कोई ज्ञानवान मेरी भक्ति करता है, अन्यथा अन्य देवताओं (ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव आदि-आदि) की भक्ति करते रहते हैं, परंतु यह बताने वाला महात्मा तो सुदुर्लभ है यानि बड़ी मुश्किल से मिलेगा कि वासुदेव यानि जिस परमेश्वर का सर्व लोकों में वास है, वह वासुदेव कहलाता है। उसकी सत्ता सब पर है। उसी की भक्ति करो। वही पापनाशक है। वही पूर्ण मोक्षदायक है। वही वास्तव में अविनाशी है। इसी प्रकार सुमरन के अंग की वाणी नं. 59 में कहा है कि साधु-संत तो कोई बिरला ही मिलेगा। साधु-संत की एक यह पहचान भी है कि उसके सानिध्य में जाने से सुख महसूस होता है। विचार सुनकर मन की करोड़ों उपाध यानि बकवास विचार समाप्त हो जाते हैं। ऐसा संत चाहे चौदह लोकों में कहीं भी मिले, उसकी खोज करनी चाहिए और उसके सत्संग विचार सुनने चाहिए।**

❖ **वाणी नं. 61 :-**

गरीब, राम सरीखे साध है, साध सरीखे राम। सतगुरु कूं सिजदा करुं, जिन दीन्हा निजनाम।।61।।

❖ **सरलार्थ :- बहुत से साधु कुछ सिद्धि प्राप्त करके अपने आपको राम मान लेते हैं। जैसे हिरण्यकशिपु तथा कुछ राम जो त्रिलोकी प्रभु श्री रामचन्द्र जैसे। परंतु इनका किसी का भी जन्म-मरण समाप्त नहीं होता। संत गरीबदास जी ने कहा है कि उस सतगुरू को सिजदा यानि विशेष नम्रता से झुककर प्रणाम करो जिसने निजनाम की दीक्षा दी। जिससे वह परमपद तथा शाश्वत स्थान (अमर लोक) तथा परम शांति प्राप्त होगी जो गीता अध्याय 15 श्लोक 4 तथा अध्याय 18 श्लोक 62 में बताई है और अविनाशी परमात्मा मिलेगा।**

❖ **वाणी नं. 62 :-**

गरीब, भगति बंदगी जोग सब, ज्ञान ध्यान प्रतीत। सुंन शिखरगढ में रहें, सतगुरु सबद अतीत।।62।।

❖ **सरलार्थ :- जिस सतगुरू जी ने निज नाम देकर भक्ति की विधि बंदगी यानि प्रणाम की विधि तथा योग यानि साधना करने का तरीका, तत्वज्ञान तथा किस तरह ध्यान (सहज समाधि) प्रदान की और यह विश्वास कराया कि यही मोक्ष का साधन है। वह सतगुरू सुन्न यानि ऊपर खाली स्थान आकाश खण्ड (गगन मण्डल) सत्यलोक में शब्द अतीत रूप में रहता है यानि उस अविनाशी परमेश्वर का जो स्वयं सतगुरू भी है, किसी को ज्ञान नहीं क्योंकि वह (सुन्न शिखर) आकाश की चोटी पर यानि सबसे ऊपर के लोक में रहता है।**

❖ **वाणी नं. 63 :-**

गरीब, ऐसा सतगुरु सेइये, पार ऊतारे हंस। भगति मुकति की दातिसै, मिलि है सोहं बंस।।63।।

❖ **सरलार्थ :- हे हंस यानि निर्मल भक्त! ऐसे सतगुरू से दीक्षा लेना जो भव सागर से पार कर दे। परंतु पूर्व जन्म-जन्मांतर की भक्ति की (दाति से) कमाई से अर्थात् भक्ति संस्कार के प्रतिफल में मुक्ति के लिए सोहं वंश यानि पूर्व जन्म में जिनको सत्यनाम में सोहं मंत्र मिला था, सारनाम नहीं मिला था, वह समूह पुनः मानव जन्म प्राप्त करता है। उनको परमेश्वर अवश्य शरण में लेता है।**

❖ **वाणी नं. 64 :-**

गरीब, सोहं बंस बखानिये, बिन दम देही जाप। सुरति निरतिसें अगम है, ले समाधि गरगाप।।64।।

❖ **सरलार्थ :- सोहं वंश का वर्णन करता हूँ। जो सोहं शब्द सतनाम में प्राप्त कर लेता है, सारनाम की प्राप्ति उसी को होती है जब साधक संसार छोड़कर जाता है तो अंत में सोहं की सीमा यानि अक्षर पुरूष के लोक में उसकी (सोहं की) साधना को उसे देने के पश्चात् आत्मा सतलोक को चलती है, तब श्वांस नहीं रहता। परंतु आत्मा सुरति-निरति यानि ध्यान से सार शब्द का जाप करती हुई चलती है। भंवर गुफा में प्रवेश करने के पश्चात् सारनाम की कमाई वहाँ जमा हो जाती है। फिर जाप तथा अजपा दोनों मर जाते हैं।(समाप्त हो जाते हैं।) सतलोक यानि वांछित अमर स्थान प्राप्त हो जाता है। जैसे नौकरी मिलने के पश्चात् पढ़ाई छूट जाती है।**

**ले समाधि गरगाप का तात्पर्य यह है कि यह विचार कर कि सतपुरूष ऊपर के सतलोक में है जो काल के सर्व ब्रह्मण्डों के पार दूर है। अपने ध्यान को वहाँ पहुँचा। ले समाधि गरगाप का अर्थ है अधिक प्रेरणा से ध्यान कर। हरियाणा प्रान्त की भाषा में कहते हैं कि वह पहलवान शक्ति में गरगाप है यानि बहुत शक्तिमान है। यह भी कहते हैं कि वह व्यक्ति धन में गरगाप है यानि बहुत धनवान है। इसी प्रकार गरगाप ध्यान लगा।**

❖ **वाणी नं. 65 :-**

गरीब, सुरति निरति मन पवनपरि, सोहं सोहं होइ। शिबमंत्र गौरिज कह्या, अमर भई है सोइ।।65।।

❖ **सरलार्थ :- साधक को चाहिए कि वह सुरति-निरति यानि ध्यानपूर्वक मन तथा पवन (श्वांस) से सोहं मंत्र जाप करे। जिस प्रकार शिव जी से नाम प्राप्त करके पार्वती जी ने सच्ची लगन से नाम जाप किया तो वह उससे होने वाला अमरत्व प्राप्त किया। ऐसे सच्चे नाम की सच्ची लगन से रटना लगा।**

❖ **वाणी नं. 66 :-**

गरीब, रंरकार तो धुनि लगै, सोहं सुरति समाइ। हद बे हद परि वास होइ, बहुरि न आवै जाइ।।66।।

❖ **सरलार्थ :- जैसे हाथी ने मगरमच्छ के साथ युद्ध में मरते समय राम का आधा ही नाम लिया था। वह पूरी कसक के साथ लिया था। उसे ररंकार धुन कहते हैं। ऐसे नाम का जाप करें और नाम सोहं हो तो हद-बेहद यानि सोहं का मंत्र काल के संतों से लेता है तो हद में रह जाऐंगे यानि काल जाल में ही रह जाएगा। यदि सतलोक के अधिकारी गुरू से लेकर उसी लगन से साधना करेगा तो बेहद यानि काल की हद (सीमा) से पार सतलोक में निवास होगा। वहाँ जाने के पश्चात् पुनः जन्म-मरण में नहीं आता।**

❖ **वाणी नं. 67 :-**

गरीब, गुझ गायत्री नाम है, बिन रसना धुनि ध्यान। महिमा सनकादिक लही, सिव संकर बलिजान।।67।।

❖ **सरलार्थ :- जो यथार्थ भक्ति का नाम सतगुरू देते हैं। वह गुझ (गुप्त) गायत्री (महिमा का गुणगान करने का) है यानि जैसे यजुर्वेद अध्याय 36 मंत्र 3 के आगे ओउम् (ॐ) नाम जोड़कर गायत्री मंत्र बताते हैं जो केवल वेद का एक श्लोक है। वेद में 18 हजार श्लोक हैं। सब में परमात्मा की महिमा का वर्णन है। इस एक यजुर्वेद के अध्याय 36 के श्लोक 3 को गायत्री मंत्र बनाकर पढ़ने से परमेश्वर की महिमा का अधूरा गुणगान है, अंश मात्र की महिमा है जो पर्याप्त नहीं है। वेदों के श्लोकों से तो परमेश्वर का ज्ञान होता है कि परमात्मा इतना सुखदाई है। उसकी भक्ति करने से यह लाभ होता है। भक्ति न करने से यह हानि होती है। परंतु एक यजुर्वेद अध्याय 36 के श्लोक 3 में तो वह भी पूर्ण नहीं है। जैसे बिजली की महिमा लिखी है। उसकी एक-दो पंक्ति से तो वह भी पूर्ण ज्ञान नहीं होता। उसमें बिजली के लाभ के ज्ञान के पश्चात् यह भी लिखा होता है कि बिजली का कनैक्शन लो, उसकी यह विधि है। बिजली की महिमा की केवल एक-दो पंक्ति पढ़ने से पूर्ण ज्ञान नहीं होता। जब तक कनैक्शन नहीं लिया जाए तो बिजली के लाभ नहीं मिलेंगे। कनैक्शन लेने के पश्चात् वह लाभ मिलेगा जो उसकी महिमा में बताया गया है। इसी प्रकार परमात्मा की महिमा को पढ़ने से ज्ञान तो हो जाता है, लेकिन लाभ तब मिलेगा जब पूर्ण गुरू से दीक्षा ले ली जाएगी। वह भक्ति का मंत्र गुझ गायत्री यानि गुप्त लाभ प्राप्त कराने वाला है। फिर सत्य भक्ति से प्रतिदिन परमात्मा लाभ देने लगेगा। फिर नाम स्मरण करते-करते परमात्मा की महिमा अपने आप हृदय से होती रहेगी। जैसे एक व्यक्ति का इकलौता पुत्र रोगी था। सब उपचार, जंत्र-मंत्र, नकली गुरूओं-संतों से नाम ले भजन कर लिया, परंतु कोई लाभ नहीं हुआ। जब भगवान कबीर जी की शरण में बच्चे को लाए, दीक्षा ली। वह बच्चा शीघ्र स्वस्थ हो गया। फिर वह परिवार उस गुप्त नाम का जाप भी करता था और हृदय से परमात्मा के गुण भी याद करता था। हे परमात्मा! आपने मेरे बच्चे को जीवन दान दिया। आप समर्थ हैं। जीवन दाता हैं। आपकी महिमा अपरमपार है। यह महिमा हृदय में चलती है। उसे बोलकर तो कभी-कभी करते हैं जब अन्य को समझाना होता है। कहा है कि गुझ गायत्री यथार्थ नाम है जिससे आध्यात्मिक लाभ मिलता है। तब बिन रसना (जीभ) के परमात्मा की महिमा धुनि (लगन) से ध्यान (विशेष विचार) से होती है। परमात्मा की महिमा जो नाम दीक्षा के पश्चात्**

होती है। उसको ब्रह्मा जी के मानस पुत्रों सनकादिक (सनक, सनन्दन, सरत, संत कुमार) तथा शिव जी ने लहि यानि संकेत मात्र से समझ गए। ऐसे विवेकवानों पर मैं बलिहारी जाऊँ यानि ऐसे सब जीव हमारे तत्वज्ञान को शीघ्र समझ लें तो सर्व का काल के जाल से शीघ्र छुटकारा हो जाएगा।

❖ **वाणी नं. 68 :-**

गरीब, अजब महल बारीक है, अजब सुरति बारीक। अजब निरति बारीक है, महल धसे बिन बीक।।68।।

❖ **सरलार्थ :- परमात्मा का महल यानि सतलोक अजब (दिव्य) है। बारीक यानि झीना है। बारीक का भावार्थ है कि काल लोक से निकलने वाला द्वार बहुत छोटा है। तिल के समान है। सूई के धागा डालने वाले सुराख (Hole) के समान है। सत्यभक्ति करने वाले साधक का शरीर ऐसा सुक्ष्म हो जाता है। वह उस बारीक द्वार से सरलता से निकल जाता है। साधक की सुरति तथा निरति भी सुक्ष्म हो जाती है। सुरति क्या है? निरति क्या है? जैसे हम कुछ दूरी पर कोई वस्तु देखते हैं। वह देखना सुरति है तथा वह वस्तु क्या है, यह निरीक्षण करना निरति कहलाती है। जब साधक सतलोक को चलता है तो सुरति दूर के स्थान को, द्वार को देखती है, निरति निरीक्षण करती है, आत्मा निर्णय करती है। उन द्वारों से बिन बीक (कदम रखे बिना यानि सिद्धि से अपने आप चलता है) के चलकर महल (सतलोक) में धँसता (प्रवेश करता) है।**

❖ **वाणी नं. 69 :-**

गरीब, रामनाम के पटतरै, देवे कूं नहिं और। सो ऊदम तादिन भये, उभर गई जद गौर।।69।।

❖ **सरलार्थ :- गुरू जी जो मोक्ष करने वाला राम-नाम (सत्य भक्ति मंत्र) देते हैं, उसके पटतर (समान) अन्य तप करना, तीर्थों पर जाना, व्रत करना आदि-आदि नहीं है। वे व्यर्थ हैं। राम-नाम के जाप से परमात्मा मिलता है। गौर (गौरी) यानि पार्वती जी को उस समय नाम की महिमा का पता चला जिस दिन शिव जी ने उनको नाम की दीक्षा दी थी। फिर भक्ति लाभ मिलने लगा। उस स्तर का अमरत्व मिला।**

❖ **वाणी नं. 70 :-**

गरीब, सुकदेव सुखमें ऊपजे, राई सींग समोइ। नवनाथ अरु सिद्ध चौरासी, संगि उपजेथे दोइ।।70।।

## ''सुखदेव की उत्पत्ति की कथा''

❖ **सरलार्थ :- जिस समय भगवान शिव जी ने पार्वती जी को अमर मंत्र दिया। उस समय एक स्थान पर सूखा वक्ष था। उसके नीचे आसन लगाया। कारण यह था कि इस अमर नाम को कोई अन्य जीव सुन ले और वह भी अमर हो जाए और बुरे स्वभाव का जीव यदि आध्यात्मिक शक्ति सम्पन्न हो जाएगा तो वह उसका दुरूपयोग करके भले व्यक्तियों को सताएगा। इसलिए सब गुरूजन एकान्त स्थान पर केवल उपदेश देने योग्य हुए व्यक्तियों को ही बैठाकर नाम देते हैं। भगवान शंकर जी ने अपने हाथों से ताली बजाई जिसका भयंकर नाद (शोर-आवाज) हुआ। आसपास के पशु तथा पक्षी डरकर दूर चले गए। सूखा वक्ष इसलिए चुना था कि कोई पक्षी आएगा तो तुरंत दिखाई देगा। उस वक्ष की खोखर (वक्ष**

के थोथे तने) में मादा तोते ने अण्डे पैदा कर रखे थे। एक अण्डा अस्वस्थ था, अन्य स्वस्थ थे। वे शंकर जी की ताली (हाथों से की आवाज) से ही पक्षी बनकर उड़ गए। वह खराब (गन्दा हुआ) अण्डा रह गया। जिस जीव को वह अण्डा प्राप्त हुआ था, वह उस अण्डे में बैठा था। उसके परिपक्व होने तथा स्वयं को शरीर प्राप्त करने का इंतजार कर रहा था।

जैसे बच्चा गर्भ में आने से ही माता-पिता उसे अपना मान बैठते हैं। इसी प्रकार जीव जिस शरीर या अण्डे में प्रवेश होता है तो उसे अपना मान लेता है। मत्यु के उपरांत शमशान घाट पर अंतिम संस्कार के पश्चात् बची हुई हड्डियों के टुकड़ों को उठाकर किसी अथाह दरिया में बहा देते हैं जिसको अस्थियाँ उठाना या फूल उठाना कहते हैं। उसका कारण यह कि जो जीव उस मानव शरीर (स्त्री या पुरूष) में रहा है, उसका उस शरीर में अधिक मोह हो जाता है। जैसे मानव को कोई असाध्य रोग हो जाता है तो अपने शरीर की रक्षार्थ सर्व धन लगा देता है। शरीर इतना प्रिय लगता है। मत्यु के उपरांत यदि उस प्राणी को अन्य शरीर नहीं मिला तो वह प्रेत योनि में जाता है। भूत बनकर सुक्ष्म शरीर में रहता है। वह धर्मराज के दरबार (Office) से हिसाब करवाता है। यदि प्रेत योनि प्राप्त करता है तो अपने घर आता है। अपने परिवार के व्यक्तियों से मिलकर बातें करने की कोशिश करता है। कहता है कि क्यों रो रहे हो? मैं आ गया हूँ। परंतु सुक्ष्म शरीर होने के कारण परिवार के व्यक्ति न उसे देख पाते हैं और न उसकी आवाज सुनते हैं। तब उसको अन्य प्रेत बताते हैं कि ये तेरे को देख नहीं पा रहे हैं क्योंकि तेरा स्थूल शरीर नहीं रहा। फिर वह प्रेत अपने शरीर की खोज में शमशान घाट पर जाता है। वहाँ शरीर जला दिया गया होता है। अपने शरीर की शेष बची अस्थियों को अपनी मानता है। उनसे चिपककर रहता है। जब उन अस्थियों को उठाकर दरिया में बहाने जाते हैं तो भी वह जीव उनसे चिपका रहता है। जब दरिया में डाल देते हैं तो वह उनसे अलग हो जाता है। अधिकतर प्रेत वहीं रह जाते हैं, कुछ एक उन परिवार वालों के साथ घर आ जाते हैं। यदि अस्थियाँ न उठाई जाऐं तो वह प्रेत बनकर शमशान घाट पर डेरा डाल लेता है, परंतु जिन्होंने परमेश्वर कबीर जी की शरण ले रखी है, वे प्रेत नहीं बनते। अनुपदेशी जिन्होंने गुरू से नाम लेकर भक्ति नहीं की, वे प्रेत बनकर कभी शमशान पर, कभी घर या खेतों में या जो भी कारोबार होता है, उसके आसपास घूमते रहते हैं। परिवार के सदस्यों को या अन्य को परेशान करते हैं। इसलिए नकली गुरूओं की बताई भक्ति से प्रेत बना। फिर उसको ठिकाने लगाने के लिए अस्थियाँ उठाकर दरिया में डालने की रीति (परम्परा) शुरू कर दी। यदि कोई वापिस आ जाता हरिद्वार हर की पौड़ी से और परिवार को परेशान करता तो उसकी गति कराने की परम्परा प्रारम्भ कर दी। तेरहवीं, सतरहवीं, महीना, छः माही, फिर बरसी मनाने लगे। फिर भी बात नहीं बनी। भूत तंग करता रहता तो उसके श्राद्ध प्रारम्भ किए कि अब यह पित्तर बन गया है। उसकी गति हो गई है। फिर पिण्ड भरवाओ आदि-आदि क्रियाऐं परिवारजनों पर थोंपी गई।

उसी स्वभाव से अण्डे से एक जीव चिपका था। श्री शिव जी ने पार्वती जी को पूर्ण परमात्मा की कथा सुनाई जो परमेश्वर कबीर जी से सुनी थी। फिर प्रथम मंत्र देवी पार्वती जी को सुनाया। कमलों का भेद बताने लगे। पार्वती जी समाधिस्थ हो गई। पहले तो हाँ-हाँ-हूँ

कर रही थी। बाद में वह गंदा (खराब) अण्डा स्वस्थ होकर उसमें तोते का बच्चा बन गया और हाँ-हाँ करने लगा। आवाज में अंतर जानकर शिव जी ने पार्वती की ओर देखा तो वह तो समाधि में थी। अंतर दृष्टि से देखा तो एक तोता सर्व ज्ञान सुन चुका था। शिव जी उस तोते को मारने के लिए उठे तो वह तोता उड़ चला। शिव जी भी आकाश मार्ग से उसका पीछा करने लगे। वेदव्यास ऋषि जी की पत्नी ने जम्भाई ली तो उसके मुख के द्वारा तोते वाला जीव उस ऋषि की पत्नी के शरीर में गर्भ में चला गया। तोते वाला शरीर वहीं त्याग दिया। शिव जी सब देख रहे थे। शिव जी ने वेदव्यास जी की पत्नी से कहा कि आपके गर्भ में मेरे ज्ञान व भक्ति मंत्र का चोर है। उसने अमर कथा सुन ली है। वह भी अमर हो गया है। (जितना अमरत्व उस मंत्र से होता है) व्यास जी भी वहीं आ गए तथा शिव जी को प्रणाम किया। आने का कारण जाना तो कहा कि हे भोलेनाथ! आप कह रहे हो कि वह अमर हो गया है। यदि वह जीव अमर हो गया है तो आप मार नहीं सकते। अब गर्भ में तो आप उसको बिल्कुल भी नहीं मार पाओगे। यह सुनकर शिव जी चले गए। पार्वती जी को समाधि से जगाया और अपने निवास पर चले गए। जिस स्थान पर शिव जी ने पार्वती जी को अमर मंत्र दिया था, उस स्थान को ''अमरनामथ'' के नाम से जाना जाता है। 12 (बारह) वर्ष तक व्यास जी की पत्नी को बच्चा उत्पन्न नहीं हुआ। तीनों देवता (श्री ब्रह्मा जी, श्री विष्णु जी तथा श्री शिव जी) व्यास ऋषि की कुटी पर आए और गर्भ में बैठे जीव से कहा कि आप जन्म लो, बाहर आओ। गर्भ में जीव को अपने पूर्व के जन्मों का ज्ञान होता है। जीव ने कहा, स्वामियो! बाहर आते ही आपकी माया (गुणों का प्रभाव) जीव को भूल पैदा कर देती है। जीव अपना उद्देश्य भूल जाता है। आप अपनी माया को कुछ देर रोको तो मैं बाहर आऊँ। व्यास जी की पत्नी ने कहा कि मेरे गर्भ में लड़का है। मुझे किसी प्रकार का कष्ट नहीं है। इस लड़के ने सुख दिया है। इसका नाम मैं सुखदेव रखूँगी। तीनों देवताओं ने उसको शुकदेव नाम दिया क्योंकि वह शुक (तोते) के शरीर में भक्ति-शक्ति युक्त हुआ था। तीनों देवों ने कहा कि हे शुकदेव! हम अपनी गुण शक्ति को केवल इतनी देर तक रोक सकते हैं, जितनी देर गाय या भैंसे के सींग पर राई का दाना टिक सकता है यानि रखते ही गिर जाता है। शुकदेव ने कहा कि ऐसा ही करो।

तीनों देवों ने अपनी गुण शक्ति को एक क्षण (Second) के लिए रोका। शुकदेव गर्भ से बाहर आया। तीनों देव चले गए। उस समय में 93 (तिरानवें) अन्य बच्चों का जन्म हुआ। उन सबको तथा शुकदेव को अपने उद्देश्य का ज्ञान रहा। वे सब महान भक्त-संत, सिद्ध बने। उनमें से 9 (नौ) तो नाथ प्रसिद्ध हुए तथा 84 (चौरासी) सिद्ध बने और एक शुकदेव ऋषि बना। सुखदेव के गर्भ से बाहर आते ही बारह वर्ष का शरीर बन गया। वह उठकर अपनी ओरनाल को (जो नली माता की नाभि से बच्चे की नाभि से जुड़ी होती है। उसके माध्यम से माता के शरीर से बच्चे की परवरिश होती है। उसकी लंबाई लगभग 1½ फुट तक होती है।) अपने कंधे पर डालकर चल पड़ा। यह विचार किया कि कहीं दूर जाकर काट फेंकूंगा। कारण यह था कि सुखदेव जी नहीं चाहते थे कि मेरा परिवार में मोह बढ़े और मैं भक्ति नहीं कर पाऊँगा। दूसरी ओर व्यास ऋषि ने कहा कि बेटा हमने तेरे उत्पन्न होने की

बारह वर्ष प्रतिक्षा की है। आप जाने की तैयारी कर रहे हो। हमने बेटे का क्या सुख देखा? आप घर त्यागकर ना जाओ। सुखदेव ने कहा, ऋषि जी! आप वेद-शास्त्रों के ज्ञाता विद्वान होकर भी मोह के दलदल में फँसे हो। मुझे भी फँसाने का प्रयत्न कर रहे हो। मेरे को अपने पूर्व जन्मों का ज्ञान है। अनेकों बार आप मेरे पिता बने। अनेकों बार मैं आपका पिता बना। अनेकों बाहर हमने चौरासी लाख प्राणियों के शरीरों में कष्ट उठाए। अबकी बार मुझे मेरे लक्ष्य का ज्ञान है। मैं भक्ति करके अपना जन्म सफल करूँगा। यह वार्ता सुखदेव जी ने अपने माता-पिता की ओर पीठ करके की और आकाश में उड़ गए। पूर्व जन्म की भक्ति से प्राप्त सिद्धि-शक्ति बची थी, उससे उड़ गया। उसी के अभिमान से कोई गुरू नहीं किया। फिर श्री विष्णु जी ने अपने लोक वाले स्वर्ग से निकाल दिया और कहा कि यदि यहाँ स्थान चाहते हो तो राजा जनक मिथिलेश से दीक्षा लो और भक्ति करके आओ। सुखदेव जी ने वैसा ही किया।

❖ **सुमरण के अंग की वाणी नं. 71 से 76 :-**

गरीब, ऐसा राम अगाध है, अविनासी गहिर गंभीर। हदि जीवों सें दूर हैं, बे हदियों के तीर।।71।।
गरीब, ऐसा राम अगाध है, बे कीमत करतार। सेस सहसंफुनि रटत है, अजहुं न पाया पार।।72।।
गरीब, ऐसा राम अगाध है, अपरंपार अथाह। उरमें किरतम ख्याल है, मौले अलख अल्लाह।।73।।
गरीब, ऐसा राम अगाध है, निरभय निहचल थीर। अनहद नाद अखंड धुनि, नाड़ी बिना सरीर।।74।।
गरीब, ऐसा राम अगाध है, बाजीगर भगवंत। निरसंध निरमल देखिया, वार पार नहिं अंत।।75।।
गरीब, पारब्रह्म बिन परख है, कीमत मोल न तोल। बिना उजन अनुराग है, बहुरंगी अनमोल।।76।।

❖ सरलार्थ :- जो पूर्ण परमात्मा है। वह ऐसा अगाध राम है यानि सबसे आगे वाला (अगाध) सर्वोपरी है। अविनाशी तथा गहर गम्भीर (समुद्र की तरह शक्ति से भरा गहरा) है। वह हद जीवों (जो काल की सीमा वाले हैं। उसी काल ब्रह्म पर आश्रित हैं, उन जीवों) से दूर है। उनको उसका ज्ञान नहीं है। इसलिए उनको उस अविनाशी परमेश्वर से कोई लाभ प्राप्त नहीं होता। जो बेहद के हैं यानि जिन्होंने उस असीम शक्तियुक्त परमात्मा को जान लिया है, वह परमात्मा उनके साथ है।(71)

❖ वह परमात्मा पारस पत्थर की तरह अनमोल (बेकीमत) है। उस परमात्मा की प्राप्ति के लिए शास्त्रविधि रहित नाम यानि राम का जाप शेष नाग जी हजार (संहस्र) मुखों से जप रहा है। आज तक उनको भी अविनाशी परमात्मा का पार (अंत) नहीं पाया है।(72)

❖ परमेश्वर अपरमपार अथाह यानि समन्दर की तरह अमित शक्ति संपन्न है। तत्वज्ञान के अभाव से प्रत्येक ऋषि-देव अपने उर (हृदय) में किरतम यानि कत्रिम (मन कल्पित) ख्याल (विचार) से मौला (परमात्मा) अलख अल्लाह (निराकार-दिखाई न देने वाला) मानते हैं।(73)

❖ वह परमेश्वर अचल (निश्चल) यानि अविनाशी है, निर्भय है। थीर का अर्थ भी स्थिर यानि निश्चल होता है। पद्य भाग में पदों की तथा रागों को पूर्ण करने के कारण ऐसे दोहरे शब्दों का प्रयोग किया जाता है। उस परमेश्वर के लोक में अखण्ड धुन बज रही है। उस परमेश्वर का शरीर पाँच तत्व से बने नाड़ी वाला नहीं है।(74)

❖ **वह परमेश्वर बाजीगर की तरह अद्भुत चमत्कार करता है। निरसंध (जिसकी शक्ति की सीमा नहीं) तथा पवित्र है। वह अपरमपार शक्ति वाला है। जिस सतपुरूष को अन्य गुरूजन व ऋषिगण अलख अल्लाह (निराकार प्रभु) कहते हैं। उनको परमात्मा प्राप्ति नहीं हुई है। यह मैंने (संत गरीबदास जी ने) देखा है।(75)**

❖ **पारब्रह्म परमात्मा की परख (पहचान) किसी को नहीं है। उसकी कीमत (मूल्य) तथा तोल (वजन) का क्या वर्णन किया जा सकता है? उसकी महिमा सुनकर उसके प्रति अनुराग (प्रातिका प्रेम) मेरे को है। वह बहुरंगी है। जैसे काशी में जुलाहा (धाणक) बना। मेरे को (संत गरीबदास जी को) जिन्दा बाबा के रूप में सतलोक में सतपुरूष रूप में बैठा देखा, इस प्रकार बहुरूपिया मिला।(76)**

❖ **वाणी नं. 77 से 87 :-**

गरीब, महिमा अबिगत नाम की, जानत बिरले संत। आठ पहर धुनि ध्यान है, मुनि जन रटैं अनंत।।77।।
गरीब, चन्द सूर पानी पवन, धरनी धौल अकास। पांच तत्त हाजरि खड़े, खिजमतिदार खवास।।78।।
गरीब, काल करम करै बदंगी, महाकाल अरदास। मन माया अरु धरमराय, सब सिर नाम उपास।।79।।
गरीब, काल डरै करतार सै, मन माया का नास। चंदन अंग पलटे सबै, एक खाली रह गया बांस।।80।।
गरीब, सजन सलौना राम है, अबिगत अन्यत न जाइ। बाहिर भीतर एक है, सब घट रह्या समाइ।।81।।
गरीब, सजन सलौना राम है, अचल अभंगी एक। आदि अंत जाके नहीं, ज्यूं का त्यूंही देख।।82।।
गरीब, सजन सलौना राम है, अचल अभंगी ऐंन। महिमा कही न जात है, बोले मधुरै बैन।।83।।
गरीब, सजन सलौना राम है, अचल अभंगी आदि। सतगुरु मरहम तासका, साखि भरत सब साध।।84।।
गरीब, सजन सलौना राम है, अचल अभंगी पीर। चरण कमल हंसा रहे, हम हैं दामनगीर।।85।।
गरीब, सजन सलौना राम है, अचल अभंगी आप। हद बेहद सें अगम है, जपो अजपा जाप।।86।।
गरीब, ऐसा भगली जोगिया, जानत है सब खेल। बीन बजावें मोहिनी, जुग जंत्र सब मेल।।87।।

❖ **सरलार्थ :- उस परमात्मा को प्राप्त करने के लिए अनन्त मुनिजन मनमाने नामों की रटना लगा रहे हैं(जाप कर रहे हैं), परंतु अविगत नामों (दिव्य मंत्रों) को तथा उनकी महिमा को बिरला संत ही जानता है।(77)**

❖ **उस परमात्मा के आदेश से पाँचों तत्व (आकाश, वायु, अग्नि, जल तथा पथ्वी) कार्य करते हैं। वे तो परमेश्वर कबीर जी की खिदमतदार यानि सेवा करने वाले सेवक यानि दास हैं।(78)**

❖ **उस परमेश्वर की बंदगी यानि नम्र प्रणाम करके नम्र भाव से स्तुति ब्रह्म काल (करम) दया की याचना करते हैं तथा महाकाल (अक्षर पुरूष) भी उस परमेश्वर से अरदास यानि प्रार्थना करके अपने-अपने लोक चला रहे हैं। मन (काल ब्रह्म), माया (देवी दुर्गा) और धर्मराय (काल का न्यायधीश) सबके सिर पर नाम उपासना है यानि सबको भक्ति करना अनिवार्य है, तब उनका पद सुरक्षित रहता है।(79)**

**(नोट :- अक्षर पुरूष को महाकाल इसलिए कहा है क्योंकि जब इसका एक दिन जो एक हजार युग कहा है, पूरा होता है तो काल ब्रह्म-दुर्गा सहित एक ब्रह्मण्ड का विनाश हो जाता है। सर्व प्राणी अक्षर पुरूष के लोक में रखे जाते हैं।)**

❖ ज्योति निरंजन काल भी परमेश्वर कबीर जी से भय मानता है। उस परमेश्वर के दिव्य मंत्रों के जाप से मन में विकार उत्पन्न नहीं होते तथा माया का नाश हो जाता है यानि संसारिक पदार्थों का संग्रह करने वाला स्वभाव समाप्त हो जाता है। परमात्मा के आध्यात्म ज्ञान के प्रवचनों का प्रभाव अच्छी आत्माओं यानि पूर्व जन्म में शुभ संस्कारी प्राणियों पर ही पड़ता है। जो अन्य प्राणियों के शरीरों (कुत्ते-गधे, सूअर के शरीरों) को त्यागकर मानव शरीर प्राप्त करते हैं। उन पर सत्संग वचन का प्रभाव शीघ्र नहीं पड़ता। उदाहरण दिया है कि जैसे वन में चंदन के वक्ष होते हैं। उनके आसपास अन्य नीम, बबूल, आम, शीशम आदि-आदि वक्ष भी होते हैं और बाँस भी उगा होता है। चंदन की महक आसपास के अन्य वक्ष ग्रहण कर लेते हैं और चंदन की तरह खुशबूदार बन जाते हैं, परंतु बाँस के ऊपर चंदन की महक का कोई प्रभाव नहीं पड़ता।(80)

❖ वाणी नं. 81 से 87 तक एक जैसा ही ज्ञान है। परमेश्वर की महिमा सामान्य रूप में बताई है कि वह परमात्मा सज्जन यानि नेक मानव जैसा है। अविगत यानि दिव्य है। (अन्यत न जाई) उसकी खोज में अनेकों स्थानों पर ना जाऐं, उसकी प्राप्ति सतगुरू द्वारा होगी। उस परमात्मा की शक्ति बाहर यानि शरीर से बाहर तथा भीतर यानि शरीर के अंदर एक समान है। सबके घट (शरीर रूपी घड़े) में रहा समाई यानि व्यापक है।(81)

❖ अचल (स्थिर-स्थाई) अभंगी (जो कभी नहीं टूटे यानि अविनाशी) वह तो एक ही प्रभु (परम अक्षर ब्रह्म) है। उसका आदि (जन्म अर्थात् प्रारम्भ) तथा अंत (मत्यु) नहीं है। वह तो सदा से ज्यों का त्यों ही दिखाई देता है। आप भी साधना करके उसे देखो।(82)

❖ उस अविनाशी सज्जन परमात्मा की महिमा सम्पूर्ण रूप से कोई नहीं कह सकता क्योंकि वह अचल (स्थिर) तथा अभंगी ऐंन यानि वास्तव में अविनाशी स्थाई परमात्मा है। वह जब मुझे (संत गरीबदास जी को) मिला था तो बहुत प्रिय भाषा बोली थी। (मधुरे माने मीठे, बैन माने वचन।)(83)

❖ उस अचल अभंगी राम का महरम यानि गूढ़ ज्ञान केवल सतगुरू यानि तत्वदर्शी संत ही जानता है। इस बात के साक्षी सब साध (संत जन) हैं।(84)

❖ उस सज्जन सलौने (शुभदर्शी यानि जिसके दर्शन से आनन्द हो) अचल अभंगी राम जो पीर यानि गुरू रूप में प्रकट होते हैं, के चरण कमल यानि शरण में हंसा यानि मोक्ष प्राप्त भक्त रहते हैं। हम (संत गरीबदास जी) उस परमात्मा के साथ ऐसे हैं (दामनगीर) जैसे चोली-दामन का साथ होता है यानि हम उस परमेश्वर के अत्यंत निकट हैं।(85)

❖ वह अचल अभंगी सज्जन सलौना (शुभदर्शी) राम (परमेश्वर कबीर) हद (काल की सीमा) बेहद (सत्यलोक की सीमा) के पार अकह लोक में मूल रूप से रहता है। उसकी प्राप्ति के लिए सतगुरू जी से दीक्षा लेकर अजपा (श्वांस-उश्वांस से) जाप जपो यानि नाम का सुमरन (स्मरण) करो।(86)

❖ वह परमेश्वर ऐसा भगली (जादूगर) जोगिया (योगी=साधु रूप में प्रकट होने वाला) है। वह सब खेल जानता है कि कैसे जीव की रचना हुई? कैसे यह काल जाल में फँसा? कैसे काल ब्रह्म ने इसको अज्ञान में अंधा कर रखा है? काल का जीव को अपने जाल में

**फँसाए रखने का क्या उद्देश्य है? (उसको एक लाख मानव शरीरधारी प्राणियों को नित खाना पड़ता है) कैसे जीव को काल जाल से छुड़वाया जा सकता है? बीन बजावैं मोहिनी यानि काल प्रेरित सुंदर स्त्रियाँ भक्तों को कैसे मधुर वाणी बोलकर आकर्षित करती हैं। बीन बजाने का भावार्थ यह है कि जैसे सपेरा बीन यंत्र बजाकर सर्प को वश में करता है। ऐसे ही काल के आदेश से सुंदर परियाँ सुरीले गाने गाकर साधकों को अपने जाल में फँसाती हैं। वे सब जोग यानि सब विधि (जुगत से) तथा जंत्र यानि अन्य अदाओं के जंत्र से अपनी ओर खींचती हैं यानि सब आकर्षणों को मिलाकर जीव को फँसाती हैं।(87)**

**(जोग जुगत का अर्थ है योग युक्त करना यानि अपने साथ जोड़ने की युक्ति लगाती है। जंत्र का अर्थ है आध्यात्मिक क्रिया भी करती हैं, इसे जन्त्र-मन्त्र करना भी कहते हैं।)**

**❖ वाणी नं. 88 से 101 :-**

गरीब, ब्रह्मादिक से मोहिया, मोहे शेष गनेस। संकर की ताड़ी लगी, अडिग समाधि हमेस।।88।।
गरीब, गण गंध्रप ज्ञानी गुनी, अजब नबेला नेह। क्या महिमा कहुं नाम की, मिट गये सकल संदेह।।89।।
गरीब, सुंन विदेसी बसि रह्या, हमरे नयनों मंझ। अलख पलक में खलक है, सतगुरु सबद समंझ।।90।।
गरीब, सुंन विदेसी बसि रह्या, हमरे हिरदै मांहि। चन्द सूर ऊगे नहीं, निसि बासर तहां नाहिं।।91।।
गरीब, सुंन विदेसी बसि रह्या, हमरे त्रिकुटी तीर। शंख पद्म छबि चांदनी, बानी कोकिल कीर।।92।।
गरीब, सुंन विदेसी रमि रह्या, सहंस कमलदल बाग। सोहं ध्यान समाधि धुनि, तरतीजन बैराग।।93।।
गरीब, सुमिरन तब ही जानिये, जब रोम रोम धुन होइ। कुंज कमल में बैठ कर, माला फेरे सोइ।।94।।
गरीब, सुरति सुमरनी हाथ लै, निरति मिले निरबान। ररंकार रमता लखै, असलि बंदगी ध्यान।।95।।
गरीब, अष्ट कमल दल सून्य है, बाहिर भीतर सून्य। रोम रोम में सून्य है, जहां काल की धुंन।।96।।
गरीब, तुमही सोहं सुरति हौ, तुमही मन और पौन। इनमें दूसर कौन है, आवै जाय सो कौन।।97।।
गरीब, इनमें दूसर करम है, बंधी अविद्या गांठ। पांच पचीसौ लै गई, अपने अपने बांट।।98।।
गरीब, नामबिना सूना नगर, पर्या सकल में सोर। लूटन लूटी बंदगी, होगया हंसा भोर।।99।।
गरीब, अगम निगमकूं खोजिलै, बुद्धि बिबेक बिचार। उदय अस्त का राज दै, तो बिना नाम बेगार।।100।।
गरीब, ऐसा कौन अभागिया, करें भजनकूं भंग। लोहे सें कंचन भया, पारस के सतसंग।।101।।

**❖ सरलार्थ :- इन्हीं काल प्रेरित आत्माओं (देवियों) ने ब्रह्मादिक (ब्रह्मा, विष्णु, महेश) को भी मोहित कर लिया यानि अपने जाल में फँसा रखा है। शेष यानि अन्य बचे हुए गणेश जी भी स्त्री के संग में रहे। गणेश जी के दो पुत्र थे। एक का नाम शुभम्=शुभ, दूसरे लाभम्=लाभ था। शंकर (शिव जी) की अडिग (विचलित न होने वाली) समाधि (आंतरिक ध्यान) लगी थी जो हमेशा (सदा) ध्यान में रहते हैं। उनको भी मोहिनी अप्सरा (स्वर्ग की देवी) ने मोहित करके डगमग कर दिया था।**

## कथा :- शंकर जी का मोहिनी स्त्री के रूप पर मोहित होना

**जिस समय दक्ष की बेटी यानि उमा (शंकर जी की पत्नी) ने श्री रामचन्द्र जी की बनवास में सीता रूप बनाकर परीक्षा ली थी। श्री शिव जी ऐसा न करने को कहकर घर से बाहर चले गए थे। सीता जी का अपहरण होने के पश्चात् श्रीराम जी अपनी पत्नी के वियोग**

में विलाप कर रहे थे तो उनको सामान्य मानव जानकर उमा जी ने शंकर भगवान की उस बात पर विश्वास नहीं हुआ कि ये विष्णु जी ही पृथ्वी पर लीला कर रहे हैं। जब उमा जी सीता जी का रूप बनाकर श्री राम जी के पास गई तो वे बोले, हे दक्ष पुत्री माया! भगवान शंकर को कहाँ छोड़ आई। इस बात को श्री राम जी के मुख से सुनकर उमा जी लज्जित हुई और अपने निवास पर आई। शंकर जी की आत्मा में प्रेरणा हुई कि उमा ने परीक्षा ली है। शंकर जी ने विश्वास के साथ कहा कि परीक्षा ले आई। उमा जी ने कुछ संकोच करके भय के साथ कहा कि परीक्षा नहीं ली अविनाशी। शंकर जी ने सती जी को हृदय से त्याग दिया था। पत्नी वाला कर्म भी बंद कर दिया। बोलना भी कम कर दिया तो सती जी अपने घर राजा दक्ष के पास चली गई।

राजा दक्ष ने उसका आदर नहीं किया क्योंकि उसने शिव जी के साथ विवाह पिता की इच्छा के विरूद्ध किया था। राजा दक्ष ने हवन कर रखा था। हवन कुण्ड में छलाँग लगाकर सती जी ने प्राणान्त कर दिया था। शंकर जी को पता चला तो अपनी ससुराल आए। राजा दक्ष का सिर काटा, फिर उस पर बकरे का सिर लगाया। अपनी पत्नी के कंकाल को उठाकर दस हजार वर्ष तक उमा-उमा करते हुए पागलों की तरह फिरते रहे। एक दिन भगवान विष्णु जी ने सुदर्शन चक्र से उस कंकाल को टुकड़े-टुकड़े कर दिया। जहाँ पर धड़ गिरा, वहाँ पर वैष्णव देवी मंदिर बना। जहाँ पर आँखें गिरी, वहाँ पर नैना देवी मंदिर बना। जहाँ पर जीभ गिरी, वहाँ पर ज्वाला जी का मंदिर बना तथा पर्वत से अग्नि की लपट निकलने लगी। तब शंकर जी सचेत हुए तथा अपनी दुर्गति का कारण कामदेव (Sex) को माना। कामदेव वश हो जाए तो न स्त्री की आवश्यकता हो और न ऐसी परेशानी हो। यह विचार करके हजारों वर्ष काम (Sex) का दमन करने के उद्देश्य से तप किया। एक दिन कामदेव उनके निकट आया और शंकर जी की दृष्टि से भस्म हो गया। शंकर जी को अपनी सफलता पर असीम प्रसन्नता हुई। जो भी देव उनके पास आता था तो उससे कहते थे कि मैंने कामदेव को भस्म कर दिया है यानि काम विषय पर विजय प्राप्त कर ली है। मैं कभी भी किसी सुंदरी से प्रभावित नहीं हो सकता। अन्य जो विवाह किए हुए हैं, वे ऊपर से सुखी नजर आते हैं, अंदर से महादुःखी रहते हैं। उनको सदा अपनी पत्नी की रखवाली, समय पर घर पर न आने से डाँटें खाना आदि-आदि परेशानियां सदा बनी रहती हैं। मैंने यह दुःख निकट से देखा है। अब न रहेगा बाँस, न बजेगी बाँसुरी।

काल ब्रह्म को चिंता बनी कि यदि सब इस प्रकार स्त्री से घृणा करेंगे तो संसार का अंत हो जाएगा। मेरे लिए एक लाख मानव का आहार कहाँ से आएगा? इस उद्देश्य से नारद जी को प्रेरित किया। एक दिन नारद मुनि जी आए। उनके सामने भी शिव जी ने अपनी कामदेव पर विजय की कथा सुनाई। नारद जी ने भगवान विष्णु को यथावत सुनाई। श्री विष्णु जी को काल ब्रह्म ने प्रेरणा की। भाई की परीक्षा करनी चाहिए कि ये कितने खरे हैं। काल ब्रह्म की प्रेरणा से एक दिन शिव जी विष्णु जी के घर के आँगन में आकर बैठ गए। सामने बहुत बड़ा फलदार वृक्षों का बाग था। भिन्न-भिन्न प्रकार के फूल खिले थे। बसंत जैसा मौसम था। श्री विष्णु जी, शिव जी के पास बैठ गए। कुशलमंगल जाना। फिर विष्णु

जी ने पूछा, सुना है कि आपने काम पर विजय प्राप्ति कर ली है। शिव जी बोले, हाँ, मैंने कामदेव का नाश कर दिया है। कुछ देर बाद शिव जी के मन में प्रेरणा हुई कि भगवान मैंने सुना है कि सागर मंथन के समय आप जी ने मोहिनी रूप बनाकर राक्षसों को आकर्षित किया था। आप उस रूप में कैसे लग रहे थे? मैं देखना चाहता हूँ। पहले तो बहुत बार विष्णु जी ने मना किया, परंतु शिव जी के हठ के सामने स्वीकार किया और कहा कि कभी फिर आना। आज मुझे किसी आवश्यक कार्य से कहीं जाना है। यह कहकर विष्णु जी अपने महल में चले गए। शिव जी ने कहा कि जब तक आप वह रूप नहीं दिखाओगे, मैं भी जाने वाला नहीं हूँ। कुछ ही समय के बाद शिव जी की दष्टि बाग के एक दूर वाले कोने में एक अपसरा पर पड़ी जो सुन्दरता का सूर्य थी। इधर-उधर देखकर शिव जी उसकी ओर चले पड़े, ज्यों-ज्यों निकट गए तो वह सुंदरी अधिक सुंदर लगने लगी और वह अर्धनग्न वस्त्र पहने थी। कभी गुप्तांग वस्त्र से ढ़क जाता तो कभी हवा के झोंके से आधा हट जाता। सुंदरी ऐसे भाव दिखा रही थी कि जैसे उसको कोई नहीं देख रहा। जब शिव जी को निकट देखा तो शर्मसार होकर तेज चाल से चल पड़ी। शिव जी ने भी गति बढ़ा दी। बड़े परिश्रम के पश्चात् तथा घने वक्षों के बीच मोहिनी का हाथ पकड़ पाए। तब तक शिव जी का शुक्रपात हो चुका था। उसी समय सुंदरी वाला स्वरूप श्री विष्णु रूप बन गया था। भगवान विष्णु जी शिव जी की दशा देखकर मुस्काए तथा कहा कि ऐसे उन राक्षसों से अमत छीनकर लाया था। वे राक्षस ऐसे मोहित हुए थे जैसे मेरा छोटा भाई कामजीत अब काम पराजित हो गया। शिव जी ने उसके पश्चात् हिमालय राजा की बेटी पार्वती से अंतिम बार विवाह किया। पार्वती वाली आत्मा वही है जो सती जी थी। पार्वती रूप में अमरनाथ स्थान पर अमर मंत्र शिव जी से प्राप्त करके अमर हुई है।

इस प्रकार वाणी में कहा है कि शंकर जी की समाधि तो अडिग (न डिगने वाली) थी जैसा पौराणिक मानते हैं। वह भी मोहे गए। माया के वश हो गए।(88)

❖ गंधर्व (एक मानव जाति जो गंधर्व गोत्र की है) तथा गण (देवों के नौकर जैसे शिव के गण, गणेश तो है ही गणों का ईश) तथा ज्ञानी मुनि यानि विद्वान कहे जाने वाले ऋषि जी भी (अजब नवेला नेहे) सुंदर युवा स्त्रियों से (अजब) गजब का (अनोखा) प्यार करते हैं। संत गरीबदास जी कह रहे हैं कि उस निज नाम की क्या महिमा करूं जिससे सब संदेह यानि शंकाऐं समाप्त हो गई हैं अर्थात् सतलोक में जाने के पश्चात् जन्म-मरण तथा विकारों से पूर्ण रूप से पीछा छुट सकता है। सतलोक प्राप्ति (मोक्ष की प्राप्ति) निज नाम से होती है। वह निज नाम (सार नाम) मेरे गुरूदेव जी ने मुझे दे दिया। उस निज नाम की क्या महिमा करूं जिसने मेरा कल्याण कर दिया।(89)

❖ जो सुन्न विदेश यानि आकाश में सुन्न में निवास करने वाला प्रदेशी हमारी आँखों में बसा है यानि आँखों का तारा है। उस अलख यानि अव्यक्त (जो दिखाई नहीं देता) की पलक (आँखों के ऊपर उगे बालों को पलक कहते हैं जो सेलियों के नीचे होती हैं) में खलक (संसार) है यानि उस परमेश्वर को भी संसार के सब जीव उतने ही प्यारे हैं, वह भी खलक को अपनी पलकों पर रखता है। सतगुरू के शब्द यानि मोक्ष करने वाले नाम को समझ और

अपना कल्याण करा।(90)

❖ परमेश्वर जो सुन्न में रहने वाला परदेशी है। वह हमारे हृदय में बसा है यानि हम अपने परमेश्वर से बहुत प्यार करते हैं। जिस स्थान पर (सतलोक में) परमेश्वर रहते हैं। वह स्वप्रकाशित है। जैसे हीरा स्वप्रकाशित होता है। वहाँ पर प्रकाश करने के लिए सूर्य की आवश्यकता नहीं है। वहाँ पर दिन-रात (निश=रात्रि, वासर=दिन) नहीं होते।(91)

❖ वही प्रदेशी सतपुरूष हमारे शरीर में बने त्रिकुटी कमल में अन्य रूप में रहता है। उस शरीर की शोभा शंख पदमों की रोशनी जितनी है। सतलोक में परमेश्वर के एक रोम (शरीर के बाल) की छवि करोड़ सूर्यों तथा करोड़ चन्द्रमाओं जितनी है। पदम की रोशनी तो एक चन्द्रमा जैसी ही होती है। यानि त्रिकुटी पर सतपुरूष कम तेज वाले शरीर में विद्यमान है। (त्रिकुटी तीर का अर्थ है त्रिकुटी के किनारे। यहाँ तीर का अर्थ किनारा है जैसे यमुना के तीर कष्ण बंसी बजाई रे) उस परमेश्वर जी ने कोकिल कीर (कोयल पक्षी) जैसी मधुर वाणी बोल-बोलकर ज्ञान बताया था।(92)

❖ उस परमेश्वर की सत्ता यानि अधिपत्य संहस्र कमल (हजार पंखुड़ी वाले कमल) पर भी है क्योंकि वह कुल का मालिक (वासुदेव) है। संहस्र कमल बाग का भावार्थ है कि जहाँ हजार ज्योतियों का बाग-सा लगा है। उस स्थान का मालिक वास्तव में सतपुरूष (अविगत राम) ही है। जैसे चक्रवर्ती सम्राट के आधीन सर्व राजा तथा उनके सुंदर नगर व निवास भी आते हैं। वे उसी के माने जाते हैं। उस परमेश्वर को प्राप्त करने वाले नामों में एक सोहं नाम भी है। अन्य मंत्र (नाम) भी हैं जिनको तरतीजन यानि क्रमवार (बारी-बारी, एक के बाद दूसरा ऐसे तरतीवार) दिया जाता है। सोहं नाम के जाप में ध्यान लगना ही संतों की समाधि है। इसी में धुन (लगन) लगाते हैं। इसको सहज समाधि कहते हैं।(93)

## ''सुमरण की महिमा''

❖ गुरू जी से दीक्षा में प्राप्त नाम का जाप करो तो उसकी सफलता तब मानना जब रोम-रोम (शरीर के बाल-बाल भगवन प्यार में) खड़े हो जाऐं। जैसे कोई अच्छी या बुरी सूचना मिलने पर रोमांच होता है। धुन (लगन से उमंग उठे) होए। स्मरण से सुरति-निरति (ध्यान) में ऐसी कल्पना हो कि जैसे मैं आकाश में कुंजमल जो सुक्ष्म शरीर में है, उसमें बैठकर नाम जाप की माला फेर रहा हूँ यानि मेरी आध्यात्मिक (रूहानी) चढ़ाई वहाँ तक हो चुकी है।(94)

❖ वास्तव में बंदगी (विशेष नम्रता से बार-बार झुक-झुककर जाप करने को बंदगी कहते हैं) वह है जब सुरति-निरति यानि ध्यान नाम जाप पर लगे। भावार्थ है कि नाम का जाप विशेष कसक (तड़फ) के साथ लिया जाए। जैसे हाथी ने मरते समय ररंकार भाव से परमात्मा को याद किया था। उस भाव से रमता लखै {रमता (सर्वव्यापक) मालिक को (लखै) देखै कि परमात्मा सब जगह है} सुरति की माला (सुमरणी) बनावै (ध्यान का एक भाव नाम पर तथा तुरंत दूसरा भाव निरबान यानि वांछित मोक्ष पर) यानि निरति को मोक्ष की ओर लगावै। जैसे नाम जपते-जपते कुछ क्षण निर्वाण यानि मोक्ष स्थान (सतलोक) की

भी सुध लेवे कि वहाँ पर जाऐंगे, मौज से रहेंगे, जन्म-मरण का कष्ट नहीं, रोग-शोक नहीं, वहाँ जाऐंगे। फिर लौटकर नहीं आऐंगे। इस प्रकार निरति मिलै निरबान का भावार्थ समझो।(95)

❖ संहस्र कमल भी अष्ट कमल (आठवां कमल) है। यहाँ तक सर्व कमलों में काल का राज्य है। शरीर के अंदर तथा बाहर भी उसकी धुनि साज-बाज बजता है यानि काल का डंका बजता है। जो शरीर में धुन (आवाज-शब्द) सुनाई देती है। ये सब काल की धुन (शब्द, आवाज) हैं। सुन्न का भावार्थ है कि प्रत्येक कमल के आसपास सुन्न (खाली स्थान) है जो प्रत्येक की सीमा का प्रतीक है। परंतु यह काल का जाल है। इस काल लोक में परमेश्वर का भी निवास है, परंतु परमेश्वर केवल दीक्षितों का ही साथ देता है। (हद जीवों से दूर है, बेहदियों के तीर) इस प्रकार उस परमात्मा से जो जुड़े हैं, उनका साथ परमेश्वर देते हैं।(96)

❖ साधक कहता है कि हमारे को तो सब स्थानों पर आप ही दिखाई देते हो। आप ही की शक्ति से सब धुनि आती हैं। सुन्न भी आप ही लगते हो क्योंकि आपकी शक्ति से सब बने हैं। इनमें आप से दूसर (दूसरी वस्तु) कौन है? जो आता-जाता है, वह कौन है? यानि जन्म-मरण हमारा किसलिए है?(97)

❖ उत्तर दिया है कि इस जन्म-मरण का मूल कारण अविद्या यानि तत्वज्ञान का अभाव है। जिस कारण से जन्म-मरण के फेर यानि चक्र को नहीं समझ सके जो कर्मों के कारण हो रहा है। सत्य भक्ति के अभाव से पाँच तत्व तथा पच्चीस प्रकृति अपने स्वभाव से कर्म कराकर जीवन नष्ट करा देती है। फिर अपने-अपने भागों में बाँट ले जाती है।(98)

❖ सत्यनाम बिन यह शरीर रूपी नगर सूना (खाली) है। इस शरीर में इच्छाओं तथा इच्छा पूर्ण न होने की चिंता तथा अन्य दुःख-सुख का ढ़ोल बज रहा है, शोर हो रहा है। जैसे लड़का उत्पन्न हुआ तो खुशी का शोर। उस शोर में भगवान भूल गया। फिर लड़का मर गया। फिर दुःख की रोहा-राट (हाहाकार) रूपी शोर। उस शोर में परमात्मा की भूल। इस प्रकार यह जीवन इस चूं-चूं में समाप्त हो जाता है। कभी धन इकट्ठा करने के विचारों का शोर। इस प्रकार मानव शरीर का मूल कार्य छोड़कर जीवन अंत कर दिया। लूट न लूटि बंदगी यानि राम नाम इकट्ठा नहीं किया। हे हंस, हे भोले मानव! भोर हो गया यानि मृत्यु हो गई। जैसे भोर (सुबह) नींद खुलती है, स्वपन समाप्त होता है तो स्वपन में बना राजा अपनी झौंपड़ी में खटिया पर पड़ा होता है। इसी प्रकार मानव शरीर रहते भक्ति नहीं की तो मृत्यु उपरांत पशु-पक्षी वाली योनि रूपी खटिया पर पड़ा होगा यानि पशु-पक्षी बनकर कष्ट पे कष्ट उठाएगा।(99)

गरीब, अगम निगम को खोज ले, बुद्धि विवेक विचार। उदय–अस्त का राज दे, तो बिन नाम बेगार।100।।

❖ भावार्थ :- संत गरीबदास जी ने परमेश्वर कबीर जी द्वारा दिया यथार्थ आध्यात्म ज्ञान बताया है कि हे मानव! अगम (भविष्य का यानि आगे के जीवन का) निगम (दुःख रहित होने का) का विवेक वाली बुद्धि यानि विशेष विवेचन करके विचार कर। यदि मानव के पास सत्यनाम गुरू से प्राप्त नहीं है और उदय (जहाँ से पृथ्वी पर सवेरा होता है) अस्त (जहाँ सूरज छिपता है, शाम होती है, वहाँ पर) का राज्य यानि पूरी पृथ्वी का राज्य भी दे दिया

जाए तो वह तो बेगार की तरह है।

**बेगार की परिभाषा :-** सन् 1970 के आसपास पैट्रोल से चलने वाले बड़े तीन पहियों वाले टैम्पो (Three wheelar Tempo) चले थे। एक दिन एक टैम्पो वाला अपने मार्ग (Route) पर नहीं आया। अगले दिन उससे पूछा कि कल क्यों नहीं आए तो उसने बताया कि कल बेगार में चला गया था। उस समय थानों में जीप आदि गाड़ियाँ नहीं होती थी। यदि पुलिस ने कहीं छापा (रैड) मारना होता तो किसी टैम्पो (Three Wheelar या Four Wheelar) को शाम को थाने में पकड़कर लाते। रात्रि में या दिन में जहाँ भी जाना होता, उसको ले जाते। मालिक ही ड्राईवर होता था या मालिक का किराए का ड्राईवर होता था। तेल (पैट्रोल) भी अपने पास से डलवाते थे। सारी रात-सारा दिन उसको चलाते रहते थे। शाम को देर रात उसे छोड़ते थे। अन्य व्यक्ति देखता तो ऐसे लगता कि टैम्पो वाले ने आज तो घनी कमाई करी होगी क्योंकि दिन-रात चला है, परंतु उस टैम्पो वाले ने बताया कि अपने पास से 200 रूपये (वर्तमान के दस हजार रूपये) तेल में और खाने में खर्च हो गए, किराया एक रूपया नहीं मिला। गाड़ी (टैम्पो) की घिसाई यानि चलने से हुई टूट-फूट, वह अलग खर्च हुआ। बेगार का अर्थ है कि आय बिल्कुल नहीं तथा परिश्रम अधिक होता है। खर्च भी अधिक होता है। इसको बेगार कहते हैं।

इसी प्रकार राजा अपने पूर्व जन्म के तप तथा दान-धर्म से बनता है। राजा बनने पर जो सुख-सुविधाऐं उसे प्राप्त होती हैं, उनमें उस राजा के पुण्य खर्च होते हैं। यदि वह राजा पूरे गुरू से भक्ति के वास्तविक नाम लेकर भक्ति नहीं करता तो उसको पुण्य की कमाई नहीं होती। पुण्य का खर्च राज के ठाठ में दिन-रात समाप्त हो रहा है। जो सत्य भक्ति नहीं करता, वह राजा बेगार कर रहा है।(100)

❖ **वाणी नं. 101 :-**

ऐसा कौन अभागिया, करे भजन को भंग। लोहे से कंचन भया, पारस के सत्संग।।

❖ **भावार्थ :-** दीक्षा लेकर ऐसा दुर्भाग्य वाला कौन है जो अपने नाम को खंडित करके भजन (भक्ति) में भंग डालता है। लोहे से कंचन भया यानि नाम लेने से पहले मानव भी पशु-पक्षी जैसा जीवन जी रहा था। गुरू जी से नाम रूपी पारस से छूकर स्वर्ण (Gold) यानि देवता बना दिया।

गरीब, सतगुरू पशु मानुष करि डारै, सिद्धि देकर ब्रह्म विचारै।
कबीर, बलिहारी गुरू आपने, घड़ी–घड़ी सौ–सौ बार।
मानुष से देवता किया, करत न लागी वार।।

❖ **सरलार्थ :-** वह दीक्षा लेकर महामूर्ख होगा जो पूर्ण संत से दूर होगा और नाम त्यागकर भक्ति करना छोड़ देगा।(101)

❖ **वाणी नं. 102 से 112 :-**

गरीब, पारस तुम्हरा नाम है, लोहा हमरी जात। जड़ सेती जड़ पलटियां, तुमकौ केतिक बात।।102।।
गरीब, बिना भगति क्या होत है, ध्रुवकूं पूछौ जाइ। सवा सेर अन्न पावते, अटल राज दिया ताहि।।103।।
गरीब, बिना भगति क्या होत है, भावैं कासी करौंत लेह। मिटे नहीं मन बासना, बहुबिधि भर्म संदेह।।104।।

गरीब, भगति बिना क्या होत है, भर्म रह्या संसार। रति कंचन पाया नहीं, रावन चलती बार।।105।।
गरीब, संगी सुदामा संत थे, दारिद्रका दरियाव। कंचन महल बकस दिये, तंदुल भेंट चढाव।।106।।
गरीब, दौ कौड़ी का जीव था, सैना जाति गुलाम। भगति हेत गृह आइया, धर्या स्वरूप हजाम।।107।।
गरीब, नामा के बीठ्ठल भये, और कलंदर रूप। गउ जिवाई जगतगुरु, पादसाह जहां भूप।।108।।
गरीब, पीपाकूं परचा हुवा, मिले भगत भगवान। सीता सुधि साबित रहै, द्वारामती निधान।।109।।
गरीब, धना भगति की धुनि लगी, बीज दिया जिन दान। सूका खेत हरा हुवा, कांकर बोई जान।।110।।
गरीब, रैदास रंगीला रंग है, दिये जनेऊ तोड़। जगजौनार चौले धरे, एक रैदास एक गौड।।111।।
गरीब, मांझी मरद कबीर है, जगत करें उपहास। केसौ बनजारा भया, भगत बढाया दास।।112।।

❖ **वाणी नं. 102 का सरलार्थ :- हे परमेश्वर! आपका नाम तो पारस है। हम जीव जाति वाले लोहा समान हैं। जब एक जड़ (पारस पत्थर) के छूने मात्र से जड़ (लोहा सोना बन गया) बदल गया (पलट गया) तो आपके लिए हमारे गुण-धर्म बदलकर देवता बनाने की कितनी बात है यानि कोई बात ही नहीं अर्थात् आप तो हम पर अवश्य कंपा करेंगे।(102)**

❖ **वाणी नं. 103 का सरलार्थ :- ध्रुव भक्त और उसकी माता जी को एक दिन का सवा सेर यानि सवा किलोग्राम अन्न मिलता था खाने को। ध्रुव का पिता उतानपात था। ध्रुव भक्त की मौसी यानि उतानपात की छोटी पत्नी ने अपनी बड़ी बहन सुनिती को अलग घर में सजा के रूप में छुड़वा रखा था। दिन में केवल सवा सेर अन्न खाने को दिया जाता था।**

## ''ध्रुव की कथा''

**राजा उतानपात को अपनी पत्नी सुनीति से विवाह के कई वर्षों पश्चात् तक कोई संतान प्राप्त नहीं हुई। एक दिन नारद जी ने रानी सुनीति से बताया कि राजा का दूसरा विवाह होगा तो आपको भी संतान प्राप्त होगी और उस नई पत्नी को भी संतान प्राप्त होगी। राजा का वंद्ध अवस्था में दूसरा विवाह हुआ। छोटी पत्नी ने नगर की सीमा पर आकर राजा से वचनबद्ध होकर अपनी शर्त मानने पर विवश किया कि मैं तेरे घर तब चलूंगी, जब तू मेरी बहन को जो आपकी पत्नी है, जाते ही घर से निकालकर दूसरे मकान में रखेगा। उसको सवा सेर अन्न खाने को प्रतिदिन देगा तथा मेरे गर्भ से उत्पन्न पुत्र को राज्य देगा। सुनिती ही अपने माता-पिता के पास से जिद करके अपनी छोटी बहन सुरिती को माँगकर लाई थी। सुरिती को दुःख था कि इसने मेरे जीवन से खिलवाड़ किया है कि एक वंद्ध से मेरा विवाह कराया है। राजा ने विवश होकर यह शर्त मान ली। कुछ वर्ष पश्चात् बड़ी रानी सुनिती ने एक लड़के को जन्म दिया। उसका नाम ध्रुव रखा। बाद में छोटी रानी सुरिती को लड़का हुआ। उसका नाम उत्तम रखा।**

**जब ध्रुव की आयु 5 वर्ष तथा उत्तम की 4 वर्ष की हुई तो उत्तम का जन्मदिन भी कुछ महीने पश्चात् ही था। राजा ने छोटी रानी के कहने से उत्तम का जन्मदिन मनाया। ध्रुव का जन्मदिन ईर्ष्यावश नहीं मनाने दिया। नगर में धूमधाम थी। ध्रुव ने भी अपने घर से जो नगरी से दूर एक बाग में था, जन्मदिन को देखने जाने की जिद की। माता सुनिती ने कहा कि बेटा! तेरा उस नगर में कोई स्थान नहीं है। परंतु ध्रुव बच्चा था, जिद करके चला गया।**

राजा सिंहासन पर बैठा था। साथ में रानी बैठी थी। उत्तम अपनी माता के साथ गोड़ों (गोद) में बैठा था। ध्रुव जाकर पिता के गोड़ों में सिंहासन पर बैठ गया। सुरिती को ईर्ष्या तो थी ही, उसने उठकर ध्रुव का हाथ पकड़कर सिंहासन से नीचे गिरा दिया, लात मारी और कहा कि यह स्थान सौतन के पुत्र के लिए नहीं है। इस पर उत्तम का अधिकार है। ध्रुव रोने लगा और पिता की ओर देखने लगा, सोचा कि पिता मुझे बुलाऐगा, फिर से अपने पास बैठाएगा। परंतु ऐसा नहीं हुआ। आसपास अन्य मंत्री बैठे थे। नाच-गाना हो रहा था। सब यह घटना देख रहे थे। ध्रुव रोता हुआ अपनी माँ के पास गया। माता को पहले ही पता था कि बेटे के साथ क्या होगा? आते ही ध्रुव को अपने सीने से लगाया और कहा कि बेटा! मैंने तेरे को इसलिए मना किया था कि तू वहाँ न जा। ध्रुव ने माँ से पूछा कि माँ! राजा कौन बनता है? माता ने कहा कि बेटा! राजा भगवान बनाता है। भगवान कहाँ है? कैसे मिलता है? माता ने स्वाभाविक कह दिया कि भगवान जंगल में तपस्या करने से मिलता है। ध्रुव ने कहा कि माँ! मैं वन में जाकर तपस्या करके भगवान को प्राप्त करके राजा बनूंगा। यह कहकर घर छोड़कर वन की ओर जाने लगा। उसी समय रानी ने नौकर के द्वारा राजा को संदेश भेजा कि ध्रुव जंगल में जाने की जिद कर रहा है, उसको संभाल लो। राजा तुरंत वहाँ पर आया और ध्रुव से कहा कि बेटा! ऐसा न कर। मैं तेरे को आधा राज्य दे दूंगा। ध्रुव ने कहा कि नहीं, आप तो छोटी माता से डरते हो, आप नहीं दे पाओगे। मैं तो भगवान से राज्य प्राप्त करूँगा। यह कहकर रोता हुआ घर त्यागकर चला गया। रास्ते में नारद जी मिले। उन्होंने पूछा कि कहाँ चले? ध्रुव ने कहा कि मेरी मौसी ने मेरे को लात मारकर पिता के पास से भगा दिया। कहा कि इस राज्य पर तेरा अधिकार नहीं है, उत्तम का अधिकार है। माँ ने बताया कि राज्य भगवान देता है। मैं तपस्या करके भगवान को प्राप्त करके राज्य मागूंगा ऋषि जी। नारद ऋषि ने कहा कि पहले गुरू बनाओ। गुरू बिन साधना निष्फल होती है। ध्रुव ने कहा कि आप मेरे गुरू बन जाओ। नारद ने स्वीकार कर लिया और ध्रुव को दीक्षा दी। ध्रुव ने एक पैर पर खड़ा होकर साधना की, घोर तप किया। खाना-पीना भी कुछ नहीं किया।

बालक का हठ तथा पूर्व जन्म की भक्ति की शक्ति के कारण छठे महीने परमात्मा प्रकट हुए। ध्रुव से कहा कि माँगो बालक! क्या माँगता है? ध्रुव ने कहा कि मुझे अटल राज्य दे दो। भगवान ने कहा कि तेरे को स्वर्ग में राज्य दूँगा। जीवन भर भक्ति कर, घर पर जा। ध्रुव घर पर आ गया। ध्रुव की भक्ति के कारण छोटी माता भी कुछ नम्र हुई और अपनी बड़ी बहन को सामान्य जीवन जीने की आज्ञा दे दी। उत्तम का विवाह हो गया। राज्य भी उत्तम को दिया गया। ध्रुव का भी विवाह हो गया। एक बार गंधर्वों के साथ उत्तम का युद्ध हुआ। युद्ध में उत्तम की मत्यु हो गई। ध्रुव को पता चला तो गंधर्वो के साथ युद्ध करके विजय प्राप्त की। उत्तम की मत्यु के पश्चात् पथ्वी का राज्य भी ध्रुव को प्राप्त हुआ तथा उत्तम की पत्नी भी ध्रुव को दी गई। इस प्रकार ध्रुव भक्त को भक्ति करके अटल राज्य स्वर्ग का मिला तथा पथ्वी का राज्य भी मिला। सुरिती को कर्म की सजा भी मिली जिसने अपनी छोटी बहन को सताया था। अपने पुत्र को राजा देखना चाहती थी। वह बेटा भी नहीं रहा। जीवन नरक बना लिया।

वाणी का यही भावार्थ है कि भक्ति के बिना क्या जीवन है, ध्रुव भक्त की कथा इसकी गवाह है। कहाँ तो माँ तथा बेटों को कुल सवा किलोग्राम (1250 ग्राम) अन्न मिलता था। लुखी-सूखी रोटी खाते थे। भक्ति करने से पथ्वी तथा स्वर्ग का राज्य प्राप्त हुआ। जीवन रहा तब तक पथ्वी पर राज्य किया, मत्यु के पश्चात् स्वर्ग में एक ध्रुव मण्डल बनाया। उस नगरी पर ध्रुव ने राज्य किया।

स्पष्टीकरण :- ध्रुव ने जो हठयोग किया था। उससे उसको केवल पूर्व जन्म के संस्कार का ही मिलना था जैसे पाली को भैंस के सींग में परमात्मा मिल गया था। ध्रुव जब बड़े हुए, तब उनको शास्त्रों का ज्ञान हुआ तो शास्त्रविधि अनुसार भक्ति की। उसका फल फिर किसी जन्म में मिलेगा। पहले ध्रुव स्वर्ग के राज्य का समय पूरा करेगा। फिर पथ्वी पर मानव जन्म प्राप्त करेगा। फिर कोई सतलोक का मार्गदर्शक संत मिला तो मुक्ति होगी नहीं तो चौरासी लाख प्राणियों के जीवन को प्राप्त होगा।(103)

❖ वाणी नं. 104 का सरलार्थ :- काशी नगर भक्ति का केन्द्र माना जाता था। ब्राह्मणों ने एक भ्रम फैला रखा था कि जो काशी में करौंत से अपना सिर कटा लेगा, वह सीधा स्वर्ग जाएगा।

## ''काशी में करौंत की स्थापना की कथा''

शास्त्रविधि त्यागकर मनमाना आचरण करने यानि शास्त्रों में लिखी भक्ति विधि अनुसार साधना न करने से गीता अध्याय 16 श्लोक 23 में लिखा है कि उस साधक को न तो सुख की प्राप्ति होती है, न भक्ति की शक्ति (सिद्धि) प्राप्त होती है, न उसकी गति (मुक्ति) होती है अर्थात् व्यर्थ प्रयत्न है। हिन्दु धर्म के धर्मगुरू जो साधना साधक समाज को बताते हैं, वह शास्त्र प्रमाणित नहीं है। जिस कारण से साधकों को परमात्मा की ओर से कोई लाभ नहीं मिला जो भक्ति से अपेक्षित किया। फिर धर्मगुरूओं ने एक योजना बनाई कि भगवान शिव का आदेश हुआ है कि जो काशी नगर में प्राण त्यागेगा, उसके लिए स्वर्ग का द्वार खुल जाएगा। वह बिना रोक-टोक के स्वर्ग चला जाएगा। जो मगहर नगर (गोरखपुर के पास उत्तरप्रदेश में) वर्तमान में जिला-संत कबीर नगर (उत्तर प्रदेश) में है, उसमें मरेगा, वह नरक जाएगा या गधे का शरीर प्राप्त करेगा। गुरूजनों की प्रत्येक आज्ञा का पालन करना अनुयाईयों का परम धर्म माना गया है। इसलिए हिन्दु लोग अपने-अपने माता-पिता को आयु के अंतिम समय में काशी (बनारस) शहर में किराए पर मकान लेकर छोड़ने लगे। यह क्रिया धनी लोग अधिक करते थे। धर्मगुरूओं ने देखा कि जो यजमान काशी में रहने लगे हैं, उनको अन्य गुरूजन भ्रमित करके अनुयाई बनाने लगे हैं। काशी, गया, हरिद्वार आदि-आदि धार्मिक स्थलों पर धर्मगुरूओं (ब्राह्मणों) ने अपना-अपना क्षेत्र बाँट रखा है। यदि कोई गुरू अन्य गुरू के क्षेत्र वाले यजमान का क्रियाकर्म कर देता है तो वे झगड़ा कर देते हैं। मारपीट तक की नौबत आ जाती है। वे कहते हैं कि हमारी तो यही खेती है, हमारा निर्वाह इसी पर निर्भर है। हमारी सीमा है। इसी कारण से काशी के शास्त्रविरूद्ध साधना कराने वाले ब्राह्मणों ने अपने यजमानों से कहा कि आप अपने माता-पिता को हमारे घर रखो। जो खर्च आपका मकान के किराए में तथा खाने-पीने में होता है, वह हमें दक्षिणा रूप

में देते रहना। हम इनकी देखरेख करेंगे। इनको कथा भी सुनाया करेंगे। उनके परिवार वालों को यह सुझाव अति उत्तम लगा और ब्राह्मणों के घर अपने वृद्ध माता-पिता को छोड़ने लगे और ब्राह्मणों को खर्चे से अधिक दक्षिणा देने लगे। इस प्रकार एक ब्राह्मण के घर प्रारम्भ में चार या पाँच वृद्ध रहे। अच्छी व्यवस्था देखकर सबने अपने वृद्धों को काशी में गुरूओं के घर छोड़ दिया। गुरूओं ने लालच में आकर यह आफत अपने गले में डाल तो ली, परंतु संभालना कठिन हो गया। वहाँ तो दस-दस वृद्ध जमा हो गए। कोई वस्त्रों में पेशाब कर देता, कोई शौच आँगन में कर देता। यह समस्या काशी के सर्व ब्राह्मणों को थी। तंग आकर एक षड़यंत्र रचा। गंगा दरिया के किनारे एकान्त स्थान पर एक नया घाट बनाया। उस पर एक डाट (Arch) आकार की गुफा बनाई। उसके बीच के ऊपर वाले भाग में एक लकड़ी चीरने का आरा यानि करौंत दूर से लंबे रस्सों से संचालित लगाया। उस करौंत को पृथ्वी के अंदर (Underground) रस्सों से लगभग सौ फुट दूर से मानव चलाते थे। ब्राह्मणों ने इसी योजना के तहत नया समाचार अपने अनुयाईयों को बताया कि परमात्मा का आदेश आया है। पवित्र गंगा दरिया के किनारे एक करौंत परमात्मा का भेजा आता है। जो शीघ्र स्वर्ग जाना चाहता है, वह करौंत से मुक्ति ले सकता है। उसकी दक्षिणा भी बता दी। वृद्ध व्यक्ति अपनी जिंदगी से तंग आकर अपने पुत्रों से कह देते कि पुत्रो! एक दिन तो भगवान के घर जाना ही है, हमारा उद्धार शीघ्र करवा दो। इस प्रकार यह परंपरा जोर पकड़ गई। बच्चे-बच्चे की जुबान पर यह परमात्मा का चमत्कार चढ़ गया। अपने-अपने वृद्धों को उस करौंत से कटाकर मुक्ति मान ली। यह धारणा बहुत दृढ़ हो गई। कभी-कभी उस करौंत का रस्सा अड़ जाता तो उस मरने वाले से कह दिया जाता था कि तेरे लिए प्रभु का आदेश नहीं आया है। एक सप्ताह बाद फिर से किस्मत आजमाना। इस तरह की घटनाओं से जनता को और अधिक विश्वास होता चला गया। जिसके नम्बर पर करौंत नहीं आता था, वह दुःखी होता था। अपनी किस्मत को कोसता था। मेरा पाप कितना अधिक है। मुझे परमात्मा कब स्वीकार करेगा? वे पाखण्डी उसकी हिम्मत बढ़ाते हुए कहते थे कि चिन्ता न कर, एक-दो दिन में तेरा दो बार नम्बर लगा देंगे। तब तक रस्सा ठीक कर लेते थे और हत्या का काम जारी रखते थे। इसको काशी में करौंत लेना कहते थे और गारण्टिड (Guaranteed=जिम्मेदारी व विश्वास के साथ) मुक्ति होना मानते थे। स्वर्ग प्राप्ति का सरल तथा जिम्मेदारी के साथ होना माना जाता था जबकि यह अत्यंत निन्दनीय अपराधिक कार्य था।

इसीलिए वाणी नं. 104 में कहा है कि शास्त्र अनुकूल भक्ति के बिना कुछ भी लाभ नहीं होगा चाहे काशी में करौंत से गर्दन भी कटवा लो। कुछ बुद्धिजीवी व्यक्ति विचार किया करते थे कि स्वर्ग प्राप्ति के लिए तो राजाओं ने राज्य त्यागा। जंगल में जाकर कठिन तपस्या की। शरीर के नष्ट होने की भी चिंता नहीं की। यदि स्वर्ग प्राप्त करना इतना सरल था तो यह विधि सत्य युग से ही प्रचलित होती। यह तो सबसे सरल है। सारी आयु कुछ भी करो। वृद्ध अवस्था में काशी में निवास करो या करौंत से शीघ्र मरो और स्वर्ग में मौज करो। इसलिए वाणी नं. 104 में कहा है कि इससे भी कई शंकाऐं बनी रहती थी। यह विधि भी संदेह के घेरे में थी। यदि इतना ही मोक्ष मार्ग है तो गीता जैसे ग्रन्थ में लिखा होता। ऐसी शास्त्रविरूद्ध

क्रिया से मन के विकार भी समाप्त नहीं होते। विकारी जीव का मोक्ष होना बताना, संदेह स्पष्ट है।(104)

❖ वाणी नं. 105 का सरलार्थ :- श्रीलंका का राजा रावण भी हठ करके तप करता था। उसने अपना सिर धड़ से काटकर दोनों हाथों से नीचे से काटकर भगवान तमगुण शिव को दस बार चढ़ाया था। फिर भगवान ने उसको दस बार जीवित करके पूछा कि क्या चाहता है भक्त? रावण ने सिद्धि-धन तथा लंका का राज्य माँगा। वह दे दिया। पूर्ण परमात्मा की सत्य भक्ति बिना ऐसे जीवन नष्ट हो जाता है। रावण ने सोने (Gold) के मकान बना रखे थे। ऐसो-आराम के सब साधन प्राप्त कर लिये। तेतीस करोड़ देवताओं को अपनी कैद में डाल रखा था। अहंकार से भरकर अत्याचार करता था। श्री रामचन्द्र की पत्नी सीता का अपहरण किया। राम तथा रावण का युद्ध हुआ। रावण की युद्ध में मत्यु हो गई। सब सोना (कंचन) यहीं छोड़कर चला गया, एक रती (एक ग्राम) स्वर्ण भी साथ लेकर नहीं गया। इसलिए बताया है कि भक्ति के बिना कुछ लाभ नहीं होता। संसार से तत्वज्ञान के अभाव से शास्त्रविरूद्ध भक्ति करके भी निराश जाता है। गलत साधनाओं में भटक रहा है। जैसे रावण ने शास्त्रविरूद्ध तमगुण शिव की भक्ति भी की और शीश भी चढ़ाया, परंतु मोक्ष नहीं मिला और खाली हाथ संसार से गया।(105)

❖ वाणी नं. 106 का सरलार्थ :-

## कथा :- ''सुदामा जी को धनी बनाया''

श्री कष्ण जी तथा ब्राह्मण सुदामा जी सहपाठी (Class Fellow) थे। शिक्षा काल में दोनों की घनिष्ठ मित्रता थी। शिक्षा उपरांत श्री कष्ण जी द्वारिका के राजा बने। सुदामा जी अपना पारंपरिक कार्य कर्मकाण्ड करके यजमानी करने लगे। वे वास्तव में ब्राह्मण थे। ग्रन्थों के ज्ञान के अनुसार अपने जीवन को चलाते थे। परंतु ऋषियों को ही ग्रन्थों के गूढ़ रहस्य का ज्ञान नहीं था। इस कारण से साधना शास्त्रविधि त्यागकर मनमाना आचरण जो गुरूजनों ने बताया हुआ था, वही करते थे जिससे वर्तमान में कोई लाभ नहीं हो रहा था। श्री सुदामा जी किसी यजमान को भ्रमित करके रूपये या अन्य पदार्थ नहीं लेते थे। केवल अपना व परिवार का भोजन तथा कपड़े यदि आवश्यकता हुई तो लेते थे। कुछ दिन कोई क्रियाकर्म करवाने वाला नहीं आया। भोजन की समस्या पूरे परिवार को हो गई। सुदामा जी की पत्नी ने कहा कि आपके चार पुत्र छोटे-छोटे हैं। भूख से बेहाल हैं। आप कहते हो कि द्वारिकाधीश श्री कष्ण मेरे मित्र हैं। वे द्वारिका के राजा हैं। आप कुछ धन माँग लाओ। वे आपको मना नहीं करेंगे क्योंकि आप कहते हो कि शिक्षा काल में वे आपके परम मित्र थे। वे आपके साथ घर आते थे और इकट्ठा खाना खाते थे। सुदामा जी ने कहा कि ब्राह्मण माँगता नहीं। अपने कार्य कर्मकाण्ड करके दक्षिणा ले सकता है। श्री कष्ण मेरे यजमान भी नहीं हैं। इसलिए मेरा सिर नीचा हो जाएगा। यदि मित्रता समाप्त करनी हो तो मित्र से कहो, कुछ दो। यह गलती सुदामा विप्र नहीं कर सकता, भूखा मर सकता है।

शास्त्रों में लिखा है कि जिसने पूर्व जन्म में दान-धर्म नहीं किया। वह अगले जन्म में

निर्धन रहता है। मैंने पूर्व जन्म में कोई दान नहीं किया होगा। इसलिए मैं निर्धन हूँ। मुझे धन नहीं मिल सकता। पत्नी ने चारों पुत्रों को उसके सामने खड़ा कर दिया जो एक रोटी को एक-दूसरे से छीनने की कोशिश कर रहे थे जो मिसरानी ने छुपा रखी थी जो रात को बासी बची थी। यह सोचा था कि एक का भी पेट नहीं भरेगा, कौन-से बच्चे को दूँ। इसलिए उसको छुपा रखा था। वह एक लड़के के हाथ लग गई थी। उससे अन्य छीना-झपटी कर रहे थे। मिसरानी ने कहा कि आप इन बच्चों के लिए माँग लाओ। वह दृश्य देखकर सुदामा एकान्त में जाकर परमात्मा से विनय करने लगा तथा आँखों में पानी भर आया। हे प्रभु! ये क्या दिन देख रहा हूँ। मुझे पूर्व जन्म में कोई मार्गदर्शक ठीक नहीं मिला। जिस कारण से मैंने दान नहीं किया है। हे प्रभु! मुझसे ये भूखे बच्चे देखे नहीं जाते। या तो मुझे मार दो या फिर इन चारों को अपने पास बुला लो। इतने में परमेश्वर कबीर जी एक यजमान का रूप धारण करके आए और ढ़ेर सारा सूखा सीधा (आटा, चावल, दाल, खाण्ड, घी नमक-मिर्च, बच्चों के कपड़े) देकर चले गए। ब्राह्मणी ने तुरंत भोजन बनाया। बच्चों को परोसा। इतने में सुदामा जी आँसू पौंछकर रसोई की ओर गया तो बच्चे खाना खा रहे थे। पूछने पर पता चला कि कोई भक्त आया था। यह सामान दान कर गया है। सुदामा जी ने पूछा कि क्या नाम बताया था? पत्नी ने कहा कि दामोदर नाम बताया था। सुदामा जी ने अपने दिमाग पर जोर दिया तो कोई भी दामोदर नाम का यजमान उनका नहीं था। उस नाम का कोई भी व्यक्ति नगरी में भी नहीं था। उस दिन के अतिरिक्त तीन दिन का राशन पूरे परिवार का था। पत्नी ने फिर आग्रह किया कि आप श्री कृष्ण जी से कुछ माँगकर ले आओ तो सुदामा ने हाँ कर दी। परंतु मन में यही था कि जाकर आ जाऊँगा, माँगूगा नहीं। किसी मित्र या रिश्तेदारी में जाते समय उनके लिए घर से कुछ मिठाई बनवाकर ले जाने की परंपरा थी। उसके स्थान पर पत्नी ने तीन मुठ्ठी यानि 250 ग्राम चावल भूनकर भक्त की चद्दर के पल्ले से बाँध दिए। सुदामा जी द्वारिका में तीसरे दिन शाम को पहुँचा। मैले कपड़े, टूटी जूती, एक भिखारी जैसे वेश में श्री कृष्ण जी के राजभवन के सामने द्वार पर खड़ा हो गया और द्वारपाल से अंदर जाने के लिए आज्ञा चाही तो द्वारपाल ने परिचय पूछा। कौन हो? क्या नाम है? कहाँ से आए हो? क्या काम है? यह राजा का राजभवन है। आपको किससे मिलना है? सुदामा जी ने अपना परिचय दिया। फिर द्वारपाल ने कहा कि पहले हम महाराज जी से आज्ञा लेकर आएंगे, यदि आज्ञा हुई तो आपको मिलाऐंगे।

द्वारपाल ने श्री कृष्ण जी को सब पता बताया तो श्री कृष्ण नंगे पैरों सिंहासन छोड़कर दौड़े-दौड़े आए और मैले धूल भरे कपड़ों समेत सुदामा जी को गले से लगा लिया और सिंहासन पर बैठा दिया। फिर अपने हाथों सुदामा जी के पैर धोए। नहाया, नए कपड़े पहनाए। कई प्रकार का भोजन बनवाया। खाने के लिए जो चावल सुदामा जी लाए थे, उनको बड़ी रूचि के साथ श्री कृष्ण जी ने खाया। सुदामा जी के खाने के लिए कई प्लेटों में हलवा-खीर, कई सब्जी-रोटी सामने रख दी। सुदामा जी को अपने घर का दृश्य याद आया कि आज शाम का खाना घर पर नहीं है। बच्चे भूखे बैठे हैं, रो रहे होंगे। माँ रोटी-माँ रोटी कह रहे होंगे। मैं ये पकवान कैसे खाऊँ? यदि नहीं खाऊँगा तो श्री कृष्ण जी को पता

चलेगा कि मैं कुछ माँगने आया हूँ। इसलिए एक ग्रास लेकर धीरे-धीरे खाने लगा। ऊंगलियों को बार-बार मुख में चाटकर समय बिताने लगा। परंतु श्री कृष्ण की दृष्टि तो मित्र के मुख कमल पर थी। सब हाव-भाव देख रहे थे। कहा खाले, खाले यार सुदामा! क्यों उंगली चाटै है? सुदामा जी ने दो रोटी खाई तथा खीर-हलवा नाममात्र खाया और हाथ धोकर बैठ गया। श्री कृष्ण जी ने पूछा कि बच्चे तथा भाभी जी कुशल हैं। निर्वाह ठीक चल रहा है। सुदामा जी ने कहा कि :-

तेरी दया से है भगवन, हमको सुख सारा है। किसी वस्तु की कमी नहीं, मेरा ठीक गुजारा है।।

श्री कृष्ण जी तो समझ चुके थे कि यह मर जाएगा, माँगेगा नहीं। उसी समय सुदामा जी को दूसरे कक्ष में विश्राम के लिए निवेदन किया और राजदरबार में जाकर विश्वकर्मा जी को बुलाया जो मुख्य इन्जीनियर था तथा सुदामा जी का पूरा पता लिखाकर उसका सुंदर महल बनाने का आदेश दिया तथा कहा कि लाखों रूपये का धन ले जा जो भक्त के घर रख आना। यह कार्य एक सप्ताह में होना चाहिए। विश्वकर्मा जी ने छः दिन में कार्य सम्पूर्ण करके रिपोर्ट दे दी। सुदामा जी प्रतिदिन चलने के लिए कहते तो श्री कृष्ण जी विशेष विनय करके रोके रहे। सातवें दिन सुदामा चल पड़ा, नए बहुमूल्य वस्त्र पहने हुए थे। रास्ते में सोचता हुआ आ रहा था कि कृष्ण मेरे से पूछ रहा था कि किसी वस्तु का अभाव तो नहीं है। क्या उसको दिखाई नहीं दे रहा था कि मेरा क्या हाल है? वही बात सही हुई कि मित्रता समान हैसियत वालों की निभती है। इतनी देर में जंगली भीलों ने रास्ता रोक लिया और कहा कि निकाल दे जो कुछ ले रखा है। सुदामा जी ने कहा कि मेरे पास कुछ नहीं है। भीलों ने तलाशी ली तो कुछ नहीं मिला। सुदामा जी के कीमती धोती-कुर्ता छीन ले गए, उनको नंगा छोड़ गए। सुदामा जी को यह सजा अविश्वास की मिली थी।

शाम को सूर्य अस्त के बाद अपनी झोंपड़ी से थोड़ी दूरी पर अंधेरे में एक वृक्ष के नीचे खड़ा होकर देखने लगा तो देखा कि झोंपड़ी उखाड़कर फैंक रखी है। उसके स्थान पर आलीशान महल दो मंजिल का बना है। सुदामा जी दुःखी हुए कि किसी ने झोंपड़ी (कुटिया) भी उखाड़ दी और कब्जा करके अपना मकान बना लिया। बच्चे तथा पत्नी पता नहीं कहाँ भूख के मारे डूबकर मर गए होंगे। अब जीवित रहकर क्या करना है? मैं भी दरिया में समाधि लेकर जीवन अंत करता हूँ। यदि परिवार जीवित भी होगा तो भूख के मारे तड़फ रहा होगा। मेरे से देखा नहीं जाएगा। वहाँ से चलने वाला था। उसकी पत्नी महल पर खड़ी होकर अपने पति जी के आने की बाट देख रही थी। वह विचार कर रही थी कि विप्र जी अपनी झोंपड़ी को न पाकर कुछ बुरी न सोच लें। इसलिए द्वारिका के रास्ते पर टकटकी लगाए खड़ी थी। उसने उसी समय एक व्यक्ति अंधेरे में खड़ा महसूस हुआ। मिसरानी शीघ्रता से दीपक लेकर उस ओर चली। सुदामा जी वृक्ष की ओट में होकर देखने लगा कि यह स्त्री कौन है? दीपक लेकर कहाँ जाएगी? दीपक की रोशनी में सुदामा ने अपनी पत्नी को पहचान लिया। परंतु महल से आई है, यह क्या माजरा है? सुदामा जी ने कहा कि दीपक बुझाओ, मैं नंगा हूँ। रास्ते में भीलों ने मेरे वस्त्र छीन लिए जो श्री कृष्ण जी ने नए बहुत कीमती बनवाए थे। पंडितानी ने दीपक बुझा दिया। सुदामा ने पूछा कि यह महल किसने बना दिया? अपनी

झोंपड़ी किसने उखाड़ दी? आप किसके महल से आई हो? नौकरानी का कार्य करने लगी हो क्या? पंडितानी ने कहा कि हे स्वामी! यह महल आपके मित्र कष्ण ने बनवाया है। आपके जाने के चौथे दिन सैंकड़ों कारीगर आए, साथ में बैलों पर पत्थर-ईटें, चूना तथा अन्न-धन लादकर लाए थे। छः दिन में सम्पूर्ण करके चले गए। आओ! यह आपका महल है। महल में आकर देखा तो अन्न-धन से भरपूर था। जीवनभर का सामान था। पंडितानी ने पूछा कि आपके कपड़े क्यों उतारे? आपके पास कुछ था ही नहीं, पुराने वस्त्र थे। उनका भील क्या करेंगे? तब सुदामा ने सारी घटना बताई तथा अपने उस घटिया विचार की भी जानकारी दी जो मित्र के प्रति आया था कि मेरे से कष्ण पूछ रहा था कि घर में किसी वस्तु की कमी तो नहीं है। गुजारा ठीक चल रहा है क्या? मैंने कह दिया था कि आपकी कपा से सब कुशल है। किसी वस्तु की कमी नहीं है। निर्वाह ठीक चल रहा है। पत्नी ने कहा कि आप कहाँ माँगने वाले हो, वे तो अंतर्यामी हैं। सब जान गए थे। सुदामा जी ने कहा कि सब जान गए थे। इसलिए तो मेरे वस्त्र भी छिनवा दिए। मैं विचार करता जा रहा था कि देखा! मित्र मेरे से पूछ रहा था कि सब ठीक तो है। किसी वस्तु की कमी तो नहीं है। मैं सोच रहा था कि क्या उसको मेरी दशा देखकर यह नहीं पता था कि यह दशा क्या ठीक-ठाक की होती है। ठीक ही कहा है कि मित्रता तो समान हैसियत वालों की निभती है। मैंने तो इतना विचार किया ही था कि उसी समय मेरे वस्त्र भी लूट लिए गए। तब मिसरानी ने कहा कि आपकी परीक्षा ली थी, परंतु आप यहीं पर चूके थे, उसी का झटका आपको दिया। अब देख तेरे मित्र का कमाल। बच्चों के वस्त्र राजाओं जैसे हैं। चार सिपाही चारों कोनों पर रखवाली कर रहे हैं। वाणी नं. 106 में यही कहा है कि संत सुदामा श्री कष्ण के संगी यानि मित्र थे जो दारिद्र (टोटे यानि निर्धनता) की द्ररिया (नदी) यानि अत्यधिक निर्धन व्यक्ति था। उसके चावल खाकर कंचन (स्वर्ण) के महल बख्श दिए यानि निःशुल्क (मुफ्त में) दे दिए।(106)

विचार :- श्री कष्ण जी राजा थे। अपने मित्र की इतनी सहायता करना एक राजा के लिए कोई बड़ी बात नहीं है। इतनी सहायता तो एक प्रान्त का मंत्री अपने मित्र की आसानी से कर सकता है।

परमेश्वर कबीर जी ने एक अति निर्धन मुसलमान लुहार तैमूरलंग की एक रोटी खाकर सात पीढ़ी का राज्य बख्श दिया था। उसी जीवन में तैमूरलंग राजा बना जिसका राज्य विशाल था। दिल्ली की राजधानी पर उसने अपना प्रतिनिधि छोड़ा था। उनकी मत्यु के उपरांत कुछ समय दिल्ली की गद्दी पर अन्य ने कब्जा कर लिया था। फिर तैमूरलंग के पोते बाबर ने दिल्ली पर कब्जा कर लिया। पहले तैमूरलंग का प्रतिनिधि दिल्ली पर बैठा रखा था, उसकी तीसरी पीढ़ी ने अपने आपको स्वतंत्र घोषित कर दिया। तब बाबर ने लड़ाई करके दिल्ली का राज्य प्राप्त किया। बाबर से औरंगजेब तक छः पीढ़ी तथा प्रथम तैमूरलंग, इस प्रकार कुल सात पीढ़ी का राज्य परमेश्वर कबीर जी ने तैमूरलंग को दिया।

1. तैमूरलंग 2. पोता बाबर। 3. हिमायुं पुत्र बाबर 4. अकबर पुत्र हिमायुं 5. जहांगीर पुत्र अकबर 6. शाहजहाँ पुत्र जहांगीर 7. औरंगजेब पुत्र शाहजहाँ।

विशेष भिन्नता :- जन्म-मरण का कष्ट न श्री कष्ण का समाप्त है, न सुदामा का हुआ।

दोनों ही आगे के जन्मों में अन्य प्राणियों के शरीरों में जाऐंगे।

तैमूरलंग को सात पीढ़ी का राज्य भी मिला और मोक्ष भी मिला। सहायता में इतना अंतर समझें। जैसे सहायता एक तो प्रान्त का मंत्री करे, दूसरा देश का प्रधानमंत्री करे। कबीर जी यानि सतपुरूष को प्रधानमंत्री जानो और श्री कष्ण जी (श्री विष्णु जी) को प्रान्त का मंत्री जानो। फिर भी बात भक्ति की चल रही है। कबीर जी ने कहा है कि :-

कबीर, जो जाकी शरणा बसै, ताको ताकी लाज। जल सोंही मछली चढ़ै, बह जाते गजराज।।

❖ वाणी नं. 107 का सरलार्थ :-

## ''भक्त नंदा नाई (सैन) की कथा''

नाई समुदाय में एक महान भक्त नंदा जी हुए हैं। नाई को सैन भी कहते हैं। वे परमात्मा की धुन (लगन) में लगे रहते थे। राजा के निजी नाई थे। प्रतिदिन राजा की हजामत करने (दाढ़ी काटने) जाया करते थे। राजा के सिर की मालिश करने भी जाते थे। भक्त नंदा जी एक दिन भगवान की भक्ति में इतना मग्न हो गया कि उसको ध्यान नहीं रहा कि मैंने राजा की हजामत करने जाना था। राजा की सेव (दाढ़ी बनाने) करने जाने का निर्धारित समय था। वह समय जा चुका था। दो घण्टे देर हो चुकी थी। राजाओं की जुबान पर दण्ड रहता था। जो भी नौकर जरा-सी गलती करता था तो उसको बेरहमी (निर्दयता) से कोड़ों से पीटा जाता था। अचेत होने पर छोड़ा जाता था। शरीर की खाल उतर जाती थी। रो-रोकर बेहोश हो जाता था। यह दश्य (Seen) भक्त नंदा कई नौकरों के साथ देख चुके थे। आज उनको वही भय सता रहा था। काँपते-काँपते राजा के निवास पर पहुँचे। राजा के पैरों में गिरकर देर से आने की क्षमा याचना करने लगा। कहा कि माई-बाप आगे से कभी गलती नहीं करूँगा। भक्त ने देखा कि राजा की दाढ़ी बनाई हुई थी। सिर में मालिश भी कर रखी थी। भक्त सैन को समझते देर नहीं लगी कि किसी अन्य नाई से हजामत तथा मालिश कराई है। राजा ने पूछा कि हे हजाम (हजामत करने वाला यानि नाई)! आप क्या कह रहे हो? आप पागल हो गये हो क्या? भक्त नंदा जी ने कहा, महाराज! आज मुझे ध्यान ही नहीं रहा, मैं भूल गया। मैं आपके दाढ़ी बनाने के समय पर नहीं आया। जीवन में पहली व अंतिम गलती है। कभी नहीं करूँगा। उसका विलाप सुनकर रानी तथा अन्य मंत्री भी आ गए थे। राजा ने कहा कि सैन! आप अभी-अभी दाढ़ी बनाकर सिर में मालिश करके गए हो। आप क्या कह रहे हो? आप देर से आए हो। क्या नींद में बोल रहे हो? भक्त नंदा जी ने कहा कि नहीं महाराज! आपने किसी अन्य नाई से हजामत कराई है। मैं तो अभी-अभी आया हूँ। राजा ने सैन भक्त के घर पर मंत्री भेजकर पता कराया तो उनकी पत्नी भी रो रही थी कि आज पति देर से गए हैं, उनको दण्ड दिया जा रहा होगा। मंत्री ने पूछा कि क्यों रो रही हो बहन? भक्तमति ने बताया कि मेरे से गलती हो गई। मैंने भक्त को याद नहीं दिलाया। भक्ति पर बैठने से पहले भक्त ने कहा था कि कुछ समय पश्चात् मुझे याद दिलाना कि राजा की सेवा करने जाना है। मैं भी भूल गई, भक्त भी भक्ति में व्यस्त थे। दो घण्टे बाद उठे तो याद आया। उनकी नौकरी जाएगी तो हम क्या खाऐंगे? बच्चे भूखे मर जाऐंगे। पति को दण्ड

मिलेगा। मंत्री जी तुरंत वापिस आए और राजा से बताया कि वास्तव में नंदा तो देर से अभी आया है। इनके रूप में कोई और आया था जो आपकी हजामत तथा मालिश करके चला गया। यह बात सुनकर राजा को समझते देर नहीं लगी कि भक्त सैन के रूप में भगवान आए थे। राजा सिंहासन से नीचे आया और भक्त सैन जी को सीने से लगाया और कहा कि भक्त! मैं तेरे को सेवा से मुक्त करता हूँ। तेरे को राजदरबार में दरबारी रखता हूँ। मेरे को दोष लगा है कि भक्त के स्थान पर भगवान ने मेरी दाढ़ी बनाई, सिर की मालिश की। मैं इस पाप को कैसे धो पाऊँगा? नंदा जी भी समझ गए कि मेरे कारण परमात्मा को कष्ट हुआ तो और जोर-जोर से रोने लगे कि हे परवरदिगार! मुझ दो कोड़ी के दास के कारण आप स्वर्ग छोड़कर हजाम (नाई=सैन) बने। मुझे उठा देते भगवान। आपको कष्ट उठाना नहीं पड़ता। मैं समय पर आ जाता। इसलिए वाणी के माध्यम से बताया है कि सच्चे भक्त पर परमात्मा ऐसे कृपा करते हैं।(107)

❖ वाणी नं. 108 का सरलार्थ :- इस वाणी में महाराष्ट्र के भक्त नामदेव जी पर परमात्मा की कृपा का वर्णन है :-

## ''संत नामदेव जी पर प्रभु कृपा''

कथा :- संत नामदेव जी का जन्म सन् 1270 (विक्रमी संवत् 1327) में छीपा जाति में गाँव-पुण्डरपुर, जिला-सतारा (महाराष्ट्र प्रान्त) में हुआ। स्थानीय गुरूओं के विरोध के कारण नामदेव जी महाराष्ट्र त्यागकर हरिद्वार चले गए। उस समय दिल्ली का सम्राट मोहम्मद बिन तुगलक था। सन् 1325 में किसी ने राजा से कहा कि एक हिन्दु संत नामदेव हिन्दु धर्म का प्रचार कर रहा है। उसके विषय में सुना है कि वह पत्थर की मूर्ति में प्राण स्थापित करके दूध पिला देता है आदि-आदि। राजा ने परीक्षा करने के लिए संत नामदेव जी को दिल्ली बुलाया। राजा के सिपाही संत जी को बाँधकर ले गए। एक गाय को तलवार से गर्दन से काटा गया और संत नामदेव से कहा कि तू जनता को भ्रमित करता फिरता है। इस गाय को जीवित कर नहीं तो तेरे को मृत्यु दंड दिया जाएगा। संत नामदेव जी ने परमेश्वर से रक्षार्थ हृदय से पुकार की। उसी समय गाय जीवित हो गई। नामदेव को गुरू जी के साक्षात दर्शन हुए। गाय जीवित करके अंतर्ध्यान हो गए। मोहम्मद बिन तुगलक ने संत जी से क्षमा याचना की और छोड़ दिया।

इस घटना से पहले गाँव पुण्डरपुर में कुछ चमत्कार हुए :-

## ''बिठल भगवान की मूर्ति को दूध पिलाना''

भक्त नामदेव जी के माता-पिता जी बिठल {श्री विष्णु जी जो एक ईंट (**Brick**) पर खड़े हुए की पत्थर या पीतल की मूर्ति बनाई जाती है} के परम भक्त थे।

## ''भगवान श्री विष्णु उर्फ श्री कृष्ण जी का बिठल नाम कैसे पड़ा?

एक छोटे-से गाँव में भक्त पुण्डलिक रहता था। वह भगवान श्री कृष्ण का परम भक्त था। पूर्व जन्म की भक्ति-शक्ति के कारण पुण्यात्माऐं बचपन से ही अनोखे कार्य करते हैं।

एक दिन भक्त पुण्डलिक जी अपने पिता के चरण दबा रहा था। उनके पिता जी सोए ही थे। उसकी माता जी अपने पति पर हाथ से पंखे से हवा कर रही थी। उसी समय भगवान श्री कष्ण जी उनके द्वार पर आ खड़े हुए और कहा कि हे पुण्डलिक! मैं तुम्हारे घर अतिथि बनकर ठहरना चाहता हूँ। भक्त पुण्डलिक ने धीरे से कहा कि ऊँची आवाज में मत बोलो, मेरे पिता जी को अभी-अभी नींद आई है। आप यहीं पर उस ईंट (**Brick**) पर खड़े हो जाओ, आवाज मत करना। प्रतिक्षा करो। भक्त अपने पिता जी के चरणों को दबाता रहा। पैर दबाने में लीन हो गया। भगवान श्री कष्ण उसके भोलेपन तथा सच्चे मन से किए आग्रह से प्रसन्न होकर अपने पैरों को साथ-साथ करके ईंट के ऊपर खड़े हो गए। दोनों हाथ कमर पर रख लिए। कुछ देर बाद भक्त पुण्डलिक ने ईंट पर खड़े श्री कष्ण की ओर देखा और कहा कि आप कुछ देर ओर ऐसे ही खड़े रहें और इंतजार करें। उसके शुद्ध हृदय और भोले भाव से भगवान श्री कष्ण प्रसन्न हुए। जब उसके पिता जगे तो पिता से कहा कि देखो! भगवान खड़े हैं। पहले तो केवल अकेले को दिखाई दे रहे थे, फिर अपने माता-पिता को भी दर्शन कराए। भगवान आशीर्वाद देकर चले गए। उनकी वह ईंट पर खड़ा होने वाली मूर्ति महाराष्ट्र में बहुत पूज्य है। इसको बिठल (ईंट पर खड़ा भगवान) के नाम से जाना जाने लगा। उस गाँव का नाम पुंडलिकपुर पड़ा। बाद में अपभ्रंस होकर पुण्डरपुर प्रसिद्ध हुआ।

## ''पत्थर को दूध पिलाना''

नामदेव द्वारा बिठल भगवान की पत्थर की मूर्ति को दूध पिलाने का वर्णनः- नामदेव जी के माता-पिता भगवान बिठल की पत्थर की मूर्ति की पूजा करते थे। घर पर एक अलमारी में मूर्ति रखी थी। प्रतिदिन मूर्ति को दूध का भोग लगाया जाता था। एक कटोरे में दूध गर्म करके मीठा मिलाकर पीने योग्य ठण्डा करके कुछ देर मूर्ति के सामने रख देते थे। आगे पर्दा कर देते थे जो अलमारी पर लगा रखा था। कुछ देर पश्चात् उसे उठाकर अन्य दूध में डालकर प्रसाद बनाकर सब पीते थे।

नामदेव जी केवल 12 वर्ष के बच्चे थे। एक दिन माता-पिता को किसी कार्यवश दूर अन्य गाँव जाना पड़ा। अपने पुत्र नामदेव से कहा कि पुत्र! हम एक सप्ताह के लिए अन्य गाँव में जा रहे हैं। आप घर पर रहना। पहले बिठल जी को दूध का भोग लगाना, फिर बाद में भोजन खाना। ऐसा नहीं किया तो भगवान बिठल नाराज हो जाऐंगे और अपने को शॉप दे देंगे। अपना अहित हो जाएगा। यह बात माता-पिता ने नामदेव से जोर देकर और कई बार दोहराई और यात्रा पर चले गए। नामदेव जी ने सुबह उठकर स्नान करके, स्वच्छ वस्त्र पहनकर दूध का कटोरा भरकर भगवान की मूर्ति के सामने रख दिया और दूध पीने की प्रार्थना की, परंतु मूर्ति ने दूध नहीं पीया। भक्त ने भी भोजन तक नहीं खाया। तीन दिन बीत गए। प्रतिदिन इसी प्रकार दूध मूर्ति के आगे रखते और विनय करते कि हे बिठल भगवान! दूध पी लो। आज आपका सेवादार मर जाएगा क्योंकि और अधिक भूख सहन करना मेरे वश में नहीं है। माता-पिता नाराज होंगे। भगवान मेरी गलती क्षमा करो। मुझसे अवश्य कोई गलती हुई है। जिस कारण से आप दूध नहीं पी रहे। माता-पिता जी से तो आप प्रतिदिन

भोग लगाते थे। नामदेव जी को ज्ञान नहीं था कि माता-पिता कुछ देर दूध रखकर भरा कटोरा उठाकर अन्य दूध में डालते थे। वह तो यही मानता था कि बिठल जी प्रतिदिन दूध पीते थे। चौथे दिन बेहाल बालक ने दूध गर्म किया और दूध मूर्ति के सामने रखा और कमजोरी के कारण चक्कर खाकर गिर गया। फिर बैठे-बैठे अर्जी लगाने लगा तो उसी समय मूर्ति के हाथ आगे बढ़े और कटोरा उठाया। सब दूध पी लिया। नामदेव जी की खुशी का कोई ठिकाना नहीं था। फिर स्वयं भी खाना खाया, दूध पीया। फिर तो प्रतिदिन बिठल भगवान जी दूध पीने लगे।

सात-आठ दिन पश्चात् नामदेव के माता-पिता लौटे तो सर्वप्रथम पूछा कि क्या बिठल जी को दूध का भोग लगाया? नामदेव ने कहा कि माता-पिता जी! भगवान ने तीन दिन तो दूध नहीं पीया। मेरे से पता नहीं क्या गलती हुई। मैंने भी खाना नहीं खाया। चौथे दिन भगवान ने मेरी गलती क्षमा की, तब सुबह दूध पीया। तब मैंने भी खाना खाया, दूध पीया। माता-पिता को लगा कि बालक झूठ बोल रहा है। इसीलिए कह रहा है कि चौथे दिन दूध पीया। मूर्ति दूध कैसे पी सकती है? माता-पिता ने कहा सच-सच बता बेटा, नहीं तो तुझे पाप लगेगा। बिठल भगवान जी ने वास्तव में दूध पीया है। नामदेव जी ने कहा, माता-पिता वास्तव में सत्य कह रहा हूँ। पिताजी ने कहा कि कल सुबह हमारे सामने दूध पिलाना। अगले दिन नामदेव जी ने बिठल भगवान की पत्थर की मूर्ति के सामने दूध का कटोरा रखा। उसी समय मूर्ति के हाथ आगे बढ़े, कटोरा उठाया और सारा दूध पी गए। माता-पिता तो पागल से हो गये। गली में जाकर कहने लगे कि नामदेव ने बिठल भगवान की मूर्ति को सचमुच दूध पिला दिया। यह बात सारे गाँव में आग की तरह फैल गई, परंतु किसी को विश्वास नहीं हो रहा था। बात पंचों के पास पहुँच गई कि नामदेव का पिता झूठ कह रहा है कि मेरे पुत्र नामदेव ने पत्थर की मूर्ति को दूध पिला दिया। पंचायत हुई। नामदेव तथा उसके पिता को पंचायत में बुलाया गया और कहा कि क्या यह सच है कि नामदेव ने बिठल भगवान की मूर्ति को दूध पिलाया था। पिता ने कहा कि हाँ! हमारे सामने पिलाया था। पंचों ने कहा कि यह भगवान बिठल जी की मूर्ति रखी है। यह दूध का कटोरा रखा है। हमारे सामने नामदेव दूध पिलाए तो मानेंगे अन्यथा आपको सपरिवार गाँव छोड़कर जाना होगा। नामदेव जी ने कटोरा उठाया और भगवान बिठल जी की मूर्ति के सामने किया। उसी समय कटोरा बिठल जी ने हाथों में पकड़ा और सब दूध पी गया। पंचायत के व्यक्ति तथा दर्शक हैरान रह गए। इस प्रकार नामदेव जी की पूर्व जन्म की भक्ति की शक्ति से परमेश्वर ने चमत्कार किए।

## ''नामदेव जी की छान (झोंपड़ी की घास-फूस से बनी छत) भगवान ने डाली''

अन्य अद्भुत चमत्कार :- नामदेव जी के पिता जी का देहान्त हो गया था। घर के सभी कार्यों का बोझ नामदेव पर आ गया। माता ने कहा कि बेटा! बारिश होने वाली है। अगले महीने से वर्षा प्रारम्भ हो जाएगी। उससे पहले-पहले अपनी झोंपड़ी की छान (घास-फूस की छत) छा ले यानि डाल ले। जंगल से घास ले आ जो विशेष घास होता है। नामदेव घास

लेने गए थे। रास्ते में सत्संग हो रहा था। घास लाना भूल गया। सत्संग सुनने के लिए कुछ देर बैठा, मस्त हो गया। आनन्द आया। फिर भण्डारे में सेवा करने लगा। इस प्रकार शाम हो गई। बिना घास के लौटे तो माँ ने कहा कि बेटा घास नहीं लाया। छान बनानी थी। कहने लगा कि माता जी! सत्संग सुनने लग गया। पता ही नहीं लगा कि कब शाम हो गई। कल अवश्य लाऊँगा। अगले दिन सोचा कि कुछ देर सत्संग सुन लेता हूँ, फिर चलकर घास-फूस लाकर छान (झोंपड़ी की छत) बनाऊँगा। उस दिन भी भूल गया। अगले दिन सत्संग समाप्त होते ही जंगल में गया तो पैर पर गंडासी (लोहे की घास-कांटेदार झाड़ी काटने की कुल्हाड़ी जैसी) लगी। जख्म गहरा हो गया। घास नहीं ला सका। पैर से लंग करता हुआ खाली हाथ चला आ रहा था। परमात्मा ने नामदेव के रूप में आकर घास लाकर झोंपड़ी बना दी और नामदेव जी के आने से पहले चले गए। नामदेव जी को देखकर माता जी ने पूछा कि बेटा! पैर में क्या लग गया? नामदेव जी ने कहा कि माता जी! झोंपड़ी की छान के लिए जंगल में घास काट रहा था। पैर में गंडासी लग गई। माताजी! मैं घास उठाकर चलने में सक्षम नहीं था। इसलिए पैर ठीक होने के पश्चात् घास लाकर छान बनाऊँगा। माता ने कहा कि यह क्या कह रहे हो बेटा? अभी तो आप छान तैयार करके गए हो। तब नामदेव ने नई छान देखी तो कहा कि परमात्मा आए थे और छान छाकर (डालकर) चले गए। माता जी को सब भेद बताया तो आश्चर्य करने लगी कि वह कौन था? नामदेव जी ने कहा कि माता जी! वह परमेश्वर थे।

## ''रंका-बंका की परीक्षा''

परमेश्वर कबीर जी एक संत के रूप में पुण्डरपुर के पास एक आश्रम बनाकर सत्संग करते थे। नामदेव जी ने वही सत्संग सुना था। परमेश्वर कबीर जी ने ही वह छत बनाई थी। नामदेव जी ने गुरू दीक्षा ले ली।

एक अन्य परिवार ने भी दीक्षा उस संत से ले रखी थी। परिवार में तीन प्राणी थे। रंका तथा उसकी पत्नी बंका तथा बेटी अवंका। रंका बहुत निर्धन था। दोनों पति-पत्नी जंगल से लकड़ी तोड़कर लाते थे और शहर में बेचकर निर्वाह चला रहे थे। परमात्मा के विधान को गहराई से जाना था। रंका जी का पूरा परिवार कबीर जी (अन्य रूप में विद्यमान थे) का शिष्य था। भक्त नामदेव भी उसी संत जी (कबीर जी) के शिष्य थे। एक दिन नामदेव जी ने सतगुरू जी से निवेदन किया कि हे प्रभु! आपके भक्त रंका जी बहुत निर्धन हैं। इनको कुछ धन प्रदान करो ताकि निर्वाह ठीक हो सके। जंगल से लकड़ियां बेचकर कठिनता से निर्वाह कर रहे हैं। दुर्बल शरीर है। दोनों पति-पत्नी लकड़ियां वन से लाकर बेचते हैं। भक्ति का समय भी कम मिलता है। सतगुरू रूप में विराजमान परमेश्वर कबीर जी ने कहा कि भक्त नामदेव! मैंने बहुत कोशिश की है धन देने की, परंतु ये लेते ही नहीं। नामदेव ने कहा कि हे गुरूदेव! आप फिर से धन दो, अवश्य लेंगे। बड़े दुःखी हैं। जिस समय दोनों रंका तथा उसकी पत्नी बंका जंगल से लकड़ियों का गठ्ठा लिए आ रहे थे तो सतगुरू जी अपने शिष्य नामदेव जी को साथ लेकर उस मार्ग में गए। मार्ग में सोने (Gold) के आभूषण, सोने

की असरफी (10 ग्राम सोने की बनी हुई) तथा चांदी के आभूषण तथा सिक्के डालकर स्वयं दोनों गुरू-शिष्य किसी झाड़ के पीछे छिपकर खड़े हो गए और उनकी गतिविधि देखने लगे। भक्त रंका लकड़ियां सिर पर लिए आगे-आगे चल रहा था। उनसे कुछ दूरी पर उनकी पत्नी आ रही थी। रंका जी ने उस आभूषण तथा अन्य सोने को देखकर विचार किया कि मेरी पत्नी आभूषण को देखकर दिल डगमग न कर ले क्योंकि आभूषण स्त्री को बहुत प्रिय होते हैं। यह विचार करके सर्व धन पर पैरों से मिट्टी डालने लगा। उसकी पत्नी बंका जी की दृष्टि अपने पति की क्रिया पर पड़ी तो समझते देर न लगी और बोली चलो भक्त जी! मिट्टी पर मिट्टी क्यों डाल रहे हो? दोनों पति-पत्नी उस सर्व धन को उलंघकर चले गए। तब परमेश्वर जी ने कहा कि देख लो नामदेव! मैं क्या करूं? नामदेव जी को भी अहसास हुआ कि वास्तव में दोनों परम भक्त हैं।

## ''नामदेव जी की भक्ति-श्रद्धा से मंदिर घुमाना''

गाँव पुण्डरपुर में बीठल भगवान का मंदिर था। उसमें सुबह तथा शाम को आरती होती थी। उस समय छूआछात अधिक थी। एक दिन नामदेव जी मंदिर के पास से बने रास्ते पर जा रहे थे। मंदिर में आरती चल रही थी। पंडितजन हाथों में घंटियाँ तथा खड़ताल लेकर बजा रहे थे। नामदेव जी को भी धुन चढ़ गई। उसने अपनी जूतियाँ हाथों में ली और उनको एक-दूसरी से मारने लगा और मंदिर में पहुँच गया। पंडितों के बीच से भगवान बिठल जी की मूर्ति के सामने खड़ा हो गया। पंडितों ने देखा कि नामदेव ने अपवित्र जूतियाँ हाथ में ले रखी हैं। मंदिर में प्रवेश कर गया है। मंदिर अपवित्र हो गया है। भगवान बिठल रूष्ट हो गए तो अनर्थ हो जाएगा। नामदेव जी को खैंचकर (घसीटकर) मंदिर के पीछे डाल दिया। भक्त नामदेव जी पृथ्वी पर गिरे-गिरे भी जूतियाँ पीट रहे थे, आरती गा रहे थे। उसी क्षण मंदिर का मुख नामदेव जी की ओर घूम गया। पंडितजन मंदिर के पीछे खड़े-खड़े घंटियाँ बजा रहे थे। करिश्मा देखकर घंटियाँ बजाना बंद करके स्तब्ध रह गए। उस मंदिर का मुख सदा उस ओर रहा। गाँव तथा दूर देश के व्यक्ति भी यह चमत्कार देखने आए थे। भक्त नामदेव जी की भक्ति की प्रसिद्धि आग की तरह सारे क्षेत्र में फैल गई।

## ''नामदेव जी को अवंका की नसीहत''

एक दिन नामदेव भक्त रंका जी की झोंपड़ी पर गया। उनकी लड़की अवंका घर पर अकेली थी। माता-पिता लकड़ी लाने जंगल में गए हुए थे। लड़की अवंका औषधि घिस रही थी। नामदेव ने पूछा कि बहन जी! यह औषधि किसके लिए बना रहे हो? भक्तमति अवंका ने कहा कि नामदेव! आप गुरूदेव को अधिक कष्ट ना दो। गुरू जी के हाथों को चोट लगी है। भाई उस दिन आपको क्या पड़ी थी मंदिर में जाने की? आपकी भक्ति की रक्षा करने के लिए, आपकी इज्जत रखने के लिए गुरू जी ने उस मंदिर को घुमाया था। जिस कारण से गुरू जी के हाथों को चोट लगी है। उनके लिए यह पट्टी तैयार कर रही हूँ। तीन दिन हो गए हैं। मैं पट्टी बाँधकर आती हूँ। नामदेव! गुरू जी को मत सता। यह कहकर अवंका

जी की आँखें भर आई। नामदेव को विश्वास नहीं हो रहा था क्योंकि किसी ने गुरू जी को वहाँ नहीं देखा था, न नामदेव जी ने गुरू जी को वहाँ देखा। नामदेव जी भी अवंका जी के साथ गुरू जी के आश्रम में गए। देखा तो वास्तव में गुरू जी के दोनों हाथ जख्मी थे। नामदेव जी ने समझ रखा था कि उस दिन उस देवल (देवालय यानि मंदिर) को बिठल (विष्णु) जी ने घुमाया था। अपनी आँखों देखकर भी नामदेव जी की शंका समाप्त नहीं हुई। उसने पूछा कि हे गुरूदेव! आपके हाथों को क्या लगा है? गुरू जी ने कहा कि नामदेव! बेटी अवंका ने बताया था। उस पर विश्वास नहीं हुआ। ले तेरी एक जूती मैं उठाकर लाया था। नामदेव जी की एक जूती वहाँ गुम हो गई थी। बहुत खोजने पर भी नहीं मिली थी। नामदेव जी तुरंत परमेश्वर के चरणों में गिर गए और आगे से कभी किसी मंदिर में न जाने की प्रतिज्ञा की और समर्पित होकर मर्यादा में रहकर भक्ति करने लगे। इससे पहले परमेश्वर कबीर जी ने नामदेव को केवल 'ॐ' नाम का जाप करने को दे रखा था। नामदेव जी भी पहले इसी नाम का जाप किया करते थे। उसका कोई लाभ नहीं होना था। उससे पहले भी नामदेव जी ओम् (ॐ) नाम का जाप बिना गुरू बनाए किया करते थे।

कबीर, गुरू बिन माला फेरते, गुरू बिन देते दान। गुरू बिन दोनों निष्फल है, पूछो वेद पुराण।।

फिर नामदेव जी को 'सोहं' गुप्त मंत्र दिया था जिसका आविष्कार केवल परमेश्वर कबीर जी ही करते थे। अन्य को इस मंत्र का ज्ञान नहीं था। इसकी गवाही ऋग्वेद मण्डल नं. 9 सूक्त 95 मंत्र 1 भी देता है। लिखा है कि ''परमेश्वर पृथ्वी पर प्रकट होकर विचरण करके अपनी वाक (वाणी) द्वारा भक्ति की प्रेरणा करता है। भक्ति के गुप्त मंत्रों का आविष्कार करता है।''

संत गरीबदास जी को भी परमेश्वर कबीर जी एक सतगुरू रूप में जिंदा बाबा के रूप में मिले थे। जो यह अमृतवाणी आज हमें प्राप्त है, यह परमेश्वर जी की ही देन है। संत गरीबदास जी का ज्ञानयोग तथा दिव्य दृष्टि परमेश्वर कबीर जी ने खोल दी थी। जिस कारण से संत गरीबदास जी को भूत तथा भविष्य की घटनाओं का यथार्थ ज्ञान था। उन्होंने कहा था कि :-

गरीब, नामा छीपा ॐ तारी, पीछे सोहं भेद बिचारी। सार शब्द पाया जब लोई, आवागमन बहुर ना होई।।

## ''रंका-बंका का प्रभु पर अटल विश्वास''

एक दिन रंका तथा बंका दोनों पति-पत्नी गुरू जी के सत्संग में गए हुए थे जो कुछ दूरी पर किसी भक्त के घर पर चल रहा था। बेटी अवंका झोंपड़ी के बाहर एक चारपाई पर बैठी थी। अचानक झोंपड़ी में आग लग गई। सर्व सामान जलकर राख हो गया। अवंका दौड़ी-दौड़ी सत्संग में गई। गुरू जी प्रवचन कर रहे थे। अवंका ने कहा कि माँ! झोंपड़ी में आग लग गई। सब जलकर राख हो गया। सब श्रोताओं का ध्यान अवंका की बातों पर हो गया। माँ बंका जी ने पूछा कि क्या बचा है? अवंका ने बताया कि केवल एक खटिया बची है जो बाहर थी। माँ बंका ने कहा कि बेटी जा, उस खाट को भी उसी आग में डाल दे और आकर सत्संग सुन ले। कुछ जलने को रहेगा ही नहीं तो सत्संग में भंग ही नहीं पड़ेगा। बेटी

सत्संग हमारा धन है। यदि यह जल गया तो अपना सर्वनाश हो जाएगा। लड़की वापिस गई और उस चारपाई को उठाया और उसी झोंपड़ी की आग में डालकर आ गई और सत्संग में बैठ गई। सत्संग के पश्चात् अपने ठिकाने पर गए। वहाँ एक वक्ष था। उसके नीचे वह सामान जो जलने का नहीं था जैसे बर्तन, घड़ा आदि-आदि पड़े थे। उस वक्ष के नीचे बैठकर भजन करने लगे। उनको पता नहीं चला कि कब सो गये? सुबह जागे तो उस स्थान पर नई झोंपड़ी लगी थी। सर्व सामान रखा था। आकाशवाणी हुई कि भक्तो! आप परीक्षा में सफल हुए। यह भेंट मेरी ओर से है, इसे स्वीकार करो। तीनों सदस्य उठकर पहले आश्रम में गए और झोंपड़ी जलने तथा पुनः बनने की घटना बताई तथा कहा कि हे प्रभु! हम तो नामदेव की तरह ही आपको कष्ट दे रहे हैं। हम उसको नसीहत देते थे। आज वही मूर्खता हमने कर दी। सतगुरू जी ने कहा, हे भक्त परिवार! नामदेव उस समय मर्यादा में रहकर भक्ति नहीं कर रहा था। फिर भी उसकी पूर्व जन्म की भक्ति के प्रतिफल में उसके लिए अनहोनी करनी पड़ती थी जो मुझे कष्ट होता था। आप मर्यादा में रहकर भक्ति कर रहे हो। इसलिए आपकी आस्था परमात्मा में बनाए रखने के लिए अनहोनी की है। आग भी मैंने लगाई थी, आपका दढ़ निश्चय देखकर झोंपड़ी भी मैंने बनाई है। आप उसे स्वीकार करें। परमात्मा की महिमा भक्त समाज में बनाए रखने के लिए ये परिचय (चमत्कार देकर परमात्मा की पहचान) देना अनिवार्य है। आपकी झोंपड़ी जीर्ण-शीर्ण थी। आप भक्ति में भंग होने के भय से नई बनाने में समय व्यर्थ करना नहीं चाहते थे। मैं आपके लिए पक्का मकान भी बना सकता हूँ। स्वर्ण का भी बना सकता हूँ क्योंकि आप प्रत्येक परीक्षा में सफल रहे हो। उस दिन रास्ते में धन मैंने ही डाला था। नामदेव मेरे साथ था। आप उस कुटी में रहें और परमात्मा की भक्ति करें। रंका-बंका ने उस मर्यादा का पालन किया :-

कबीर, गुरू गोविंद दोनों खड़े, किसके लागूं पाय। बलिहारी गुरू आपणा, गोविन्द दियो बताय।।

आकाशवाणी को परमात्मा की आज्ञा माना, परंतु गुरू जी के पास आकर गुरू जी की क्या आज्ञा है? यह गुरू पर बलिहारी होना है। गोविन्द (प्रभु) की आज्ञा स्वीकार्य नहीं हुई। गुरू की आज्ञा का पालन करके यहाँ भी परीक्षा में खरे उतरे। उस गाँव के व्यक्तियों ने भक्त रंका की कुटिया जलती तथा जलकर राख हुई देखी थी। सुबह नई और बड़ी जिसमें दो कक्ष थे, बनी देखी तो पूरा गाँव देखने आया। आसपास के क्षेत्र के स्त्री-पुरूष भी देखने आए। रंका-बंका की महिमा हुई तथा उनके गुरू जी की शरण में बहुत सारे गाँव तथा आसपास के व्यक्ति आए और अपना कल्याण करवाया।

## ''बिठल रूप में प्रकट होकर नामदेव जी की रोटी खाना''

एक दिन नामदेव जी भेड़-बकरियाँ-गाय चरा रहा था। प्रतिदिन साथ में गाँव के अन्य पाली (चरवाहे) भी अपनी-अपनी भेड़-बकरियाँ-गाय चराते थे। वे पाली प्रतिदिन नामदेव पर व्यंग्य करते थे कि हे नामदेव! सुना है तुमने पत्थर की मूर्ति को दूध पिला दिया था। क्या सचमुच भगवान बिठल ने दूध पीया था? नामदेव के बोलने से पहले अन्य कहते थे कि पत्थर कभी दूध पीता है! एक ने कहा कि पंचायत में सबके सामने दूध पिलाया था। अन्य कहने

लगे कि क्या तूने देखा था? तुम इसका पक्ष कर रहे हो। नामदेव ने कहा कि भाईयो! वास्तव में बिठल जी ने दूध पीया था। अपने हाथों में कटोरा पकड़ा था। हाँ! मैं झूठ नहीं कहता। सब पाली हँसते थे। कहते थे कि पत्थर कभी दूध पीते हैं! झूठ बोल रहा है। यह लगभग प्रतिदिन का झंझट नामदेव जी के साथ करते थे। एक दिन प्रतिदिन की तरह सब चरवाहे (पाली) तथा नामदेव एक वक्ष के नीचे बैठे खाना खाने के लिए अपनी-अपनी रोटियाँ अपने-अपने सामने रखे हुए थे। किसी ने कपड़े से निकाल ली थी, किसी ने अभी रूमाल नुमा कपड़े (छालने) में बँधी सामने रखी थी। उसी समय एक ने कहा कि नामदेव! आज ये रोटियाँ जो आपके छालने में बँधी रखी हैं। अभी तक ये झूठी नहीं हुई हैं। भगवान बिठल को खिला दे। हम सत्य मान लेंगे। सबने इस बात का समर्थन किया। नामदेव दुःखी होते थे। बोलते कुछ नहीं थे। ठीक से खाना भी नहीं खा पाते थे। प्रतिदिन का यही दुःख था। उसी समय एक कुत्ता आया। सबके बीच में बैठे नामदेव की रूमाल (छालने) में बँधी सब रोटियाँ उठाकर ले गया। यह देखकर सब पाली हँसने लगे कि बिठल भगवान ने तो स्वीकारी नहीं, कुत्ते ने स्वीकार ली। अन्य कहने लगे कि अरे! उस दिन भी कुत्ता दूध पी गया होगा। नामदेव ने झूठ बोला होगा कि बिठल भगवान ने पीया है। नामदेव जी को बिठल रूप परमात्मा रोटियाँ लेकर जाते दिखाई दिए। सब्जी नामदेव के पास रखी रह गई थी। नामदेव जी सब्जी लेकर पीछे-पीछे चल पड़े। कह रहे थे कि हे भगवान! सब्जी भी ले लो, अकेली रोटी कैसे खाओगे? कुछ दूरी पर एक वक्ष के नीचे भगवान बिठल रूक गए। भगवान ने कहा कि आप मेरे साथ खाना खाओ। दोनों खाना खाने लगे। उन पालियों को आश्चर्य हुआ कि नामदेव कुत्ते के साथ खाना खा रहा है। सब पाली उठकर वह नजारा देखने गए। निकट से देखा तो वास्तव में बिठल भगवान ही नामदेव के साथ खाना खा रहे थे। सब पाली भगवान के चरणों में गिरकर क्षमा याचना करने लगे। भगवान ने कहा कि नामदेव से क्षमा माँगो। सबने नामदेव जी से क्षमा याचना की। उसी समय बिठल रूप में प्रभु अंतर्ध्यान हो गए। उसके पश्चात् सब पालीगण नामदेव का सम्मान करने लगे और पूरे गाँव पुण्डरपुर में पालियों नें आँखों देखी लीला की गवाही दी।

संत गरीबदास जी ने वाणी नं. 108 में कहा कि जगत गुरू यानि परमेश्वर कबीर जी जो सर्व को सच्चा ज्ञान देने वाले हैं, उन्होंने यह सब लीलाऐं की थी। कलंदर रूप का अर्थ है कि संत रूप में गुरू बनकर पुण्डरपुर में आश्रम बनाकर रहे। उस अच्छी आत्मा नामदेव जी की महिमा बढ़ाई तथा उनका कल्याण किया।

बिठल होकर रोटी खाई, नामदेव की कला बढ़ाई। पुंण्डरपुर नामा प्रवान, देवल फेर छिवा दई छान।।

कुछ दिनों के पश्चात् परमेश्वर कबीर जी उस आश्रम को त्यागकर कहीं चले गए। पुनः वहाँ नहीं आए। नामदेव जी की बढ़ती लोकप्रियता को देखकर स्थानीय संत-ब्राह्मण उनका विरोध करने लगे।

नामदेव जी विक्रमी संवत् 1380 (सन् 1323) में 53 वर्ष की आयु में पुण्डरपुर त्यागकर हरिद्वार चले गए थे। वहाँ भी नकली गुरूओं ने विरोध किया। वहीं से किसी हिन्दु गुरू ने मुसलमानों से मिलकर दिल्ली के सम्राट मोहम्मद बिन तुगलक को शिकायत करके

गाय को जीवित करने की शर्त रखी थी तो सन् 1325 में दिल्ली में नामदेव जी को बुलाया था और परमेश्वर कबीर जी ने गाय जीवित की थी। उस समय सतगुरू कबीर जी ने नामदेव जी को गुरू रूप में दर्शन दिए और अंतर्ध्यान हो गए थे। नामदेव जी हरिद्वार में 15 (पन्द्रह) वर्ष रहे। वहाँ से सन् 1338 (विक्रमी सं. 1395) में पंजाब के गाँव-भूतविड़ में रहे। वहाँ से कस्बा-घुमाण जिला-गुरूदासपुर में अंतिम 20 वर्ष रहे जहाँ पर वर्तमान में प्रतिवर्ष निर्वाण दिवस मनाया जाता है।(108)

यह संत नामदेव जी का संक्षिप्त जीवन चरित्र है।

❖ वाणी नं. 109 का सरलार्थ :-

## ''पीपा राजा का वैराग्य''

कथा :- राजस्थान में गीगनौर नामक शहर में राजपूत राजा पीपा ठाकुर राज्य करता था। (गीगनौर का वर्तमान नाम नागौर है।) उसकी तीन रानियाँ थी। पटरानी (मुख्य पत्नी) का नाम सीता था। काशी नगर (उत्तर प्रदेश) में आचार्य रामानंद जी रहते थे। वे कबीर परमेश्वर जी की लीला तथा यथार्थ ज्ञान जानकर उनसे प्राप्त ज्ञान का प्रचार किया करते थे। मण्डली बनाकर चलते थे।

एक बार स्वामी रामानंद जी गीगनौर शहर में चले गए। राजा को पता चला कि स्वामी रामानंद आचार्य जी आए हैं। उनका नाम बहुत प्रसिद्ध था। राजा पीपा जी देवी दुर्गा के परम भक्त थे। माता को ही सर्वोच्च शक्ति मानते थे। राज्य में सुख माता जी के आशीर्वाद से ही मानते थे। राजा को पता चला कि स्वामी रामानंद जी माता दुर्गा से ऊपर परमात्मा बताते हैं और कहते हैं कि माता दुर्गा की शक्ति से जन्म-मरण तथा चौरासी लाख प्राणियों के शरीरों में कष्ट उठाना समाप्त नहीं हो सकता। राजा को यह सुनकर अच्छा नहीं लगा। राजा ने स्वामी जी को अपने घर बुलाकर पूछा कि आप कहते हो कि दुर्गा देवी जी से ऊपर अन्य परम प्रभु है। माता की पूजा से जन्म-मरण, चौरासी लाख प्रकार के प्राणियों में भ्रमण सदा बना रहेगा। जन्म-मरण तथा चौरासी लाख प्रकार की योनियों वाला कष्ट पूर्ण परमात्मा की भक्ति के बिना समाप्त नहीं हो सकता। राजा ने बताया कि मैं प्रत्येक अमावस्या को माता का जागरण करवाता हूँ, भण्डारा करता हूँ। माता मुझे प्रत्यक्ष दर्शन देती है। मुझसे बातें करती है। स्वामी रामानंद जी ने कहा कि आप माता से ही स्पष्ट कर लेना। हम छः महीने के पश्चात् फिर इस ओर आऐंगे, तब आप से भी मिलेंगे। स्वामी जी चले गए। अगली अमावस्या को राजा ने जागरण कराया। माता ने दर्शन दिए। राजा ने प्रश्न किया कि हे माता! आप मेरा जन्म-मरण तथा चौरासी लाख प्राणियों के शरीरों में कष्ट उठाना समाप्त कर दें। श्री देवी दुर्गा जी ने कहा कि राजन! तेरे राज्य में सुख माँग ले। राज्य विस्तार माँग ले। वह सब कर दूँगी, परंतु जन्म-मरण तथा चौरासी लाख वाला कष्ट समाप्त करना मेरे बस से बाहर है। यह कहकर माता अंतर्ध्यान हो गई। राजा पीपा ठाकुर बेचैन हो गया कि यदि जन्म-मरण समाप्त नहीं हुआ तो भक्ति का क्या लाभ? स्वामी जी कब आऐंगे? छः महीने तो बहुत लंबा समय है।

पीपा हाथी पर सवार होकर स्वामी रामानन्द से मिलने के लिए काशी उनके आश्रम में गया था। द्वारपाल से कहा था कि स्वामी जी से कहो, पीपा राजा मिलने आया है। स्वामी जी ने कहा कि मैं राजाओं से नहीं मिलता, भक्त-दासों से मिलता हूँ। राजा को जवाब मिला तो उसी समय हाथी, सोने का मुकुट आदि बेचकर आश्रम आया और कहा कि एक पापी दास गीगनौर से स्वामी जी से मिलने आया है। स्वामी जी बड़े प्रसन्न हुए। पीपा ने कहा था कि मैं अब आपके पास ही जीवन बिताऊँगा। स्वामी जी ने कहा कि आप अपने घर जाओ, मैं शीघ्र आऊँगा। घर से आपको ठीक से वैरागी बनाकर लाऊँगा। स्वामी जी को पता था कि कुछ दिन बाद रानी आएगी। यहाँ पर हाहाकार मचाएगी। इसलिए उनके सामने ही सन्यास देना उचित समझा था। स्वामी रामानंद जी एक महीने के पश्चात् ही आ गए। राजा पीपा ने स्वामी जी को गुरू धारण किया। राज्य त्यागकर उनके साथ काशी चलने का आग्रह किया। राजा के साथ तीनों रानियों ने भी घर त्यागकर सन्यास लेने को कहा। राजा को चिंता हुई। गुरू जी को बताया कि ये अब तो उमंग में भरी हैं, परंतु रूखा-सूखा खाना, धरती पर सोना, अन्य समस्याओ को झेल न सकेंगी। मेरी भक्ति में भी बाधा करेंगी। स्वामी रामानंद ने कहा कि मैं इस समस्या का समाधान करता हूँ। स्वामी जी ने कहा कि तीनों रानी अपने-अपने गहने घर पर छोड़कर चलें। सीता ने तो अपने आभूषण त्याग दिये। दो ने कहा कि हम आभूषण नहीं त्याग सकती। राजा ने कहा कि सीता भी तो बाधा बनेगी। स्वामी जी ने कहा कि सीता! आपको निःवस्त्र (नंगी) होकर हमारे साथ रहना होगा। सीता ने कहा, स्वामी जी! अभी वस्त्र उतार देती हूँ। यह कहकर कपड़ों के बटन खोलने लगी। स्वामी रामानंद जी ने कहा कि बेटी बस कर। ये तेरी परीक्षा थी, तू सफल हुई। स्वामी जी ने कहा कि पीपा जी! आप सीता को साथ ले लो। यह आपकी साधना में कोई बाधा नहीं करेगी। उपरोक्त विधि से पीपा जी तथा सीता जी को साथ लाए थे। दोनों ने काशी में रहकर भक्ति की। जैसा मिला, खाया। जैसा वस्त्र मिला, पहना और श्रद्धा से भक्ति करने लगे।

## ''पीपा-सीता सात दिन दरिया में रहे और फिर बाहर आए''

भक्त पीपा और सीता सत्संग में सुना करते कि भगवान श्री कष्ण जी की द्वारिका नगरी समन्दर में समा गई थी। सब महल भी समुद्र में आज भी विद्यमान हैं। बड़ी सुंदर नगरी थी। भगवान श्री कष्ण जी के स्वर्ग जाने के कुछ समय उपरांत समुद्र ने उस पवित्र नगरी को अपने अंदर समा लिया था। एक दिन पीपा तथा सीता जी गंगा दरिया के किनारे काशी से लगभग चार-पाँच किमी. दूर चले गए। वहाँ एक द्वारिका नाम का आश्रम था। आश्रम से कुछ दूर एक वक्ष के नीचे एक पाली बैठा था। उसके पास उसी वक्ष के नीचे बैठकर दोनों चर्चा करने लगे कि भगवान कष्ण जी की द्वारिका जल में है। पानी के अंदर है। पता नहीं कहाँ पर है? कोई सही स्थान बता दे तो हम भगवान के दर्शन कर लें। पाली ने सब बातें सुनी और बोला कौन-सी नगरी की बातें कर रहे हो? उन्होंने कहा कि द्वारिका की। पाली ने कहा वह सामने द्वारिका आश्रम है। पीपा-सीता ने कहा, यह नहीं, जिसमें भगवान कष्ण जी तथा उनकी पत्नी व ग्याल-गोपियाँ रहती थी। पाली ने कहा, अरे! वह

नगरी तो इसी दरिया के जल में है। यहाँ से 100 फुट आगे जाओ। वहाँ नीचे जल में द्वारिका नगरी है। संत भोले तथा विश्वासी होते हैं। स्वामी रामानंद जी प्रचार के लिए 15 दिन के लिए आश्रम से बाहर गए थे। दोनों पीपा तथा सीता ने विचार किया कि जब तक गुरू जी प्रचार से लौटेंगे, तब तक हम भगवान की द्वारिका देख आते हैं। दोनों की एक राय बन गई। उठकर उस स्थान पर जाकर दरिया में छलाँग लगा दी। आसपास खेतों में किसान काम कर रहे थे। उन्होंने देखा कि दो स्त्री-पुरूष दरिया में कूद गए हैं। आत्महत्या कर ली है। सब दौड़कर दरिया के किनारे आए। पाली से पूछा कि क्या कारण हुआ? ये दोनों मर गए, आत्महत्या क्यों कर ली? पाली ने सब बात बताई। कहा कि मैंने तो मजाक किया था कि दरिया के अंदर भगवान की द्वारिका नगरी है। इन्होंने दरिया में द्वारिका देखने के लिए प्रवेश ही कर दिया। छलांग लगा दी। बड़ी आयु के व्यक्तियों ने कहा कि आपने गलत किया, आपको पाप लगेगा। भक्त तो बहुत सीधे-साधे होते हैं। सब अपने-अपने काम में लग गए। यह बात आसपास गाँव तथा काशी में आग की तरह फैल गई। काशी के व्यक्ति जानते थे कि वे राजा-रानी थे, मर गए। परमात्मा ने भक्तों का शुद्ध हृदय देखकर उस दरिया में द्वारिका की रचना कर दी। श्री कष्ण तथा रूकमणि आदि-आदि सब रानियाँ, ग्वाल, बाल गोपियाँ सब उपस्थित थे। भगवान श्री कष्ण रूप में विद्यमान थे। सात दिन तक दोनों द्वारिका में रहे। चलते समय श्री कष्ण रूप में विराजमान परमात्मा ने अपनी ऊँगली से अपनी अंगूठी (छाप) निकालकर भक्त पीपा जी की ऊँगली में डाल दी जिस पर कष्ण लिखा था। सातवें दिन उसी समय दिन के लगभग 11:00 बजे दरिया से उसी स्थान से निकले। कपड़े सूखे थे। दोनों दरिया किनारे खड़े होकर चर्चा करने लगे कि अब कई दिन यहाँ दिल नहीं लगेगा। खेतों में कार्य कर रहे किसानों ने देखा कि ये तो वही भक्त-भक्तनी हैं जिन्होंने दरिया में छलाँग लगाई थी। आसपास के वे ही किसान फिर से उनके पास दौड़े-दौड़े आए और कहने लगे कि आप तो दरिया में डूब गए थे। जिन्दा कैसे बचे हो? सातवें दिन बाहर आए हो, कैसे जीवित रहे? दोनों ने बताया कि हम भगवान श्री कष्ण जी के पास द्वारिका में रहे थे। उनके साथ खाना खाया। रूकमणि जी ने अपने हाथ से खाना बनाकर खिलाया। वे बहुत अच्छी हैं। भगवान श्री कष्ण भी बहुत अच्छे हैं। देखो! भगवान ने छाप (अंगूठी) दी है। इस पर उनका नाम लिखा है। यह सब बातें सुनकर सब आश्चर्य कर रहे थे। यह बात भी आसपास के क्षेत्र तथा काशी में फैल गई। सब उनको देखने तथा भगवान द्वारा दी गई छाप को देखने, उसको मस्तिक से लगाने आने लगे। स्वामी रामानन्द जी के आश्रम में मेला-सा लग गया। स्वामी जी भी उसी दिन प्रचार से लौटे थे। उन्होंने यह समाचार सुना तो हैरान थे। छाप देखकर तो सब कोई विश्वास करता था। वैसी छाप (अंगूठी) पथ्वी पर नहीं थी। उस अंगूठी को एक पुराने श्री विष्णु के मंदिर में रखा गया। कुछ साधु कहते हैं कि वह अंगूठी वर्तमान में भी उस मंदिर में रखी है। वाणी नं. 109 का यही सरलार्थ है कि पीपा जी को परचा (परिचय अर्थात् चमत्कार) हुआ। भगवान तथा भक्त मिले, आपस में चर्चा हुई। सीता सुधि (सीता सहित) साबुत (सुरक्षित) रहे। द्वारामति (द्वारिका नगरी) निधान यानि वास्तव में अर्थात् यह बात सत्य है।

❖ वाणी नं. 110 का सरलार्थ :-

## ''धन्ना भक्त के खेत में कंकर से ज्वार पैदा हुई''

राजस्थान प्रान्त में एक जाट जाति में धन्ना नामक भक्त था। गाँव में बारिश हुई। सब गाँव वाले ज्वार का बीज लेकर अपने-अपने खेतों में बोने के लिए चले। भक्त धन्ना जाट भी ज्वार का बीज लेकर खेत में बोने चला। रास्ते में चार साधु आ रहे थे। भक्त ने साधुओं को देखकर बैल रोक लिए। खड़ा हो गया। राम-राम की, साधुओं के चरण छूए। साधुओं ने बताया कि भक्त! दो दिन से कुछ खाने को नहीं मिला है। प्राण जाने वाले हैं। धना भक्त ने कहा कि यह बीज की ज्वार है। आप इसे खाकर अपनी भूख शांत करो। भूखे साधु उस ज्वार के बीज पर ही लिपट गए। सब ज्वार खा गए। भक्त का धन्यवाद किया और चले गए। धन्ना भक्त की पत्नी गर्म स्वभाव की थी। भक्त ने विचार किया कि पत्नी को पता चलेगा तो झगड़ा करेगी। इसलिए कंकर इकट्ठी करके थैले में डाल ली जिसमें ज्वार डाल रखी थी। भक्त ने ज्वार के स्थान पर कंकर बीज दी। लग रहा था कि जैसे ज्वार बीज रहा हो। धन्ना जी भी सब किसानों के साथ घर आ गया। दो महीने के पश्चात् सब किसानों के खेतों में ज्वार उगी और धन्ना जी के खेत में तूम्बे की बेल अत्यधिक मात्रा में उगी और मोटे-मोटे तूम्बे लगे। खेत तूम्बों से भर गया। पड़ोसी खेत वाले ने धन्ना की पत्नी से कहा कि आपने खेत में ज्वार नहीं बोई क्या? आपके खेत में तूम्बों की बेल उगी हैं? अनगिनत मोटे-मोटे तूम्बे लगे हैं। धन्ना जी की पत्नी खेत में गई। जाकर देखा कि सबके खेतों में ज्वार उगी थी, परंतु बारिश न होने के कारण मुरझाई हुई थी। धन्ना जी के खेत में तूम्बों की बेल अत्यधिक मात्रा में उगी थी। तूम्बे भी विशेष मोटे-मोटे थे। धन्ना जी की पत्नी ने एक तूम्बा तोड़ा और सिर पर रखकर घर की ओर चल पड़ी। धन्ना जी के पास कुछ भक्त बैठे थे। धन्ना जी ने देखा कि भक्तमति तूम्बा लिए आ रही है। खेत में गई थी। भक्तों से कहा कि आप शीघ्र चले जाओ। वे चले गए। भक्तमति ने आकर तूम्बा भक्त के सिर पर दे मारा और बोली कि बालक तेरे को खाऐंगे। बीज कहाँ गया? धन्ना जी कुछ नहीं बोले। अपने सिर का बचाव किया। तूम्बा पथ्वी पर लगते ही दो भाग हो गया। उसके अंदर से बीज जैसी स्वच्छ मोटी-मोटी ज्वार निकली। धन्ना जी की धर्मपत्नी को आश्चर्य हुआ। ज्वार देखकर खुशी हुई। विचार किया कि अन्य तूम्बों में भी ज्वार हो सकती है। भक्त को साथ लेकर उस तूम्बे वाली ज्वार को घर में रखकर खेत में पहुँची। चद्दर बिछाकर तूम्बे फोड़ने लगी। धड़ी-धड़ी (पाँच-पाँच किलो) ज्वार एक तूम्बे से निकली। ढ़ेर लग गया।

अन्य किसानों की फसल बारिश न होने से सूख गई। एक दाना भी हाथ नहीं लगा। धन्ना भक्त ने सब गाँव वालों को लगभग दस-दस मन यानि चार-चार क्विंटल ज्वार बाँट दी। उनके बच्चे भी भूखे थे। अपने घर भी शेष ज्वार ले गए। पत्नी भी भक्ति पर लग गई। दोनों का उद्धार हो गया। वाणी नं. 110 का सरलार्थ यही है कि धन्ना भक्त की परमात्मा में तथा धर्म-कर्म में ऐसी धुन (लगन) लगी कि ज्वार का बीज ही दान कर दिया। देते को हर देत है। इसी कारण से परमात्मा जी ने सूखा खेत हरा कर दिया जिसमें कंकर बोई थी।

उस सूखे खेत (क्षेत्र) को तूम्बों की बेलों से हरा-भरा कर दिया।(110)

❖ वाणी नं. 111 का सरलार्थ :-

## ''रविदास जी ने सात सौ रूप बनाए''

संत रविदास जी का जन्म चमार समुदाय में काशी नगर में हुआ। ये परमेश्वर कबीर जी के समकालीन हुए थे। परम भक्त रविदास जी अपना चर्मकार का कार्य किया करते थे। भक्ति भी करते थे। परमेश्वर कबीर जी ने काशी के प्रसिद्ध आचार्य स्वामी रामानन्द जी को यथार्थ भक्ति मार्ग समझाया था। अपना सतलोक स्थान दिखाकर वापिस छोड़ा था। उससे पहले स्वामी रामानन्द जी केवल ब्राह्मण जाति के व्यक्तियों को ही शिष्य बनाते थे। उसके पश्चात् स्वामी रामानंद जी ने अन्य जाति वालों को शिष्य बनाना प्रारम्भ किया था। संत रविदास जी ने आचार्य रामानन्द जी से दीक्षा ले रखी थी। भक्ति जो परमेश्वर कबीर जी ने स्वामी रामानन्द जी को प्रथम मंत्र (केवल पाँच नाम वाला) बताया था, उसी को दीक्षा में स्वामी जी देते थे। संत रविदास जी उसी प्रथम मंत्र का जाप किया करते थे। एक दिन एक ब्राह्मण संत रविदास को रास्ते में मिला और बोला, भक्त जी! आप गंगा स्नान के लिए चलोगे, मैं जा रहा हूँ। संत रविदास जी ने कहा कि 'मन चंगा तो कटोती में गंगा', मैं नहीं जा रहा हूँ।

पंडित जी बोले कि आप नास्तिक से हो गए लगते हो। आप उस कबीर जी के साथ क्या रहने लगे हो, धर्म-कर्म ही त्याग दिया है। कुछ दान करना हो तो मुझे दे दो। मैं गंगा मईया को दे आऊँगा। रविदास जी ने जेब से एक कौड़ी निकालकर ब्राह्मण जी को दी तथा कहा कि हे विप्र! गंगा जी से मेरी यह कौड़ी देना। एक बात सुन ले, यदि गंगा जी हाथ में कौड़ी ले तो देना अन्यथा वापिस ले आना। यह कहना कि हे गंगा! यह कौड़ी काशी शहर से भक्त रविदास ने भेजी है, इसे ग्रहण करें। पंडित जी ने गंगा दरिया पर खड़ा होकर ये शब्द कहे तो गंगा ने किनारे के पास से भक्त की कौड़ी हाथ निकालकर ली और दूसरे हाथ से पंडित जी को एक स्वर्ण (Gold) का कंगन दिया जो अति सुंदर व बहुमूल्य था। गंगा ने कहा कि यह कंगन परम भक्त रविदास जी को देना। कहना कि आपने मुझ गंगा को कृतार्थ कर दिया अपने हाथ से प्रसाद देकर। मैं संत को क्या भेंट दे सकती हूँ? यह तुच्छ भेंट स्वीकार करना।

पंडित जी उस कंगन को लेकर चल पड़ा। पंडित जी के मन में लालच हुआ कि यह कंगन राजा को दूँगा। राजा इसके बदले में मुझे बहुत धन देगा। वह कंगन पंडित जी ने राजा को दिया जो अद्भुत कंगन था। पंडित जी को बहुत-सा धन देकर विदा किया और उसका नाम, पता नोट किया। राजा ने वह कंगन रानी को दिया। रानी ने कंगन देखा तो अच्छा लगा। ऐसा कंगन कभी देखा ही नहीं था। रानी ने कहा कि एक कंगन ऐसा ही ओर चाहिए। जोड़ा होना चाहिए। राजा ने उसी पंडित को बुलाया और कहा कि जैसा कंगन पहले लाया था, वैसा ही एक और लाकर दे। जो धन कहेगा, वही दूँगा। यदि नहीं लाया तो सपरिवार मौत के घाट उतारा जाएगा। उस धोखेबाज (420) के सामने पहाड़ जैसी समस्या

खड़ी हो गई। सब सुनारों (शर्राफों) के पास फिरकर अंत में परम भक्त रविदास जी के पास आया। अपनी गलती स्वीकार की। सर्व घटना गंगा को कौड़ी देना, बदले में कंगन लेना, उस कंगन को भक्त रविदास जी को न देकर मुसीबत मोल लेना आदि बताई। पंडित जी ने गिड़गिड़ाकर रविदास जी से अपने परिवार के जीवन की भिक्षा माँगी। रविदास जी ने कहा कि पंडित जी! आप क्षमा के योग्य नहीं हैं, परंतु परिवार पर आपत्ति आई है। इसलिए आपकी सहायता करता हूँ। आप इस पानी की कठौती (मिट्टी का बड़ा टब जिसमें चमड़ा भिगोया जाता था) में हाथ डाल और गंगा से यह कह कि भक्त रविदास जी की प्रार्थना है कि आप कठौती में आऐं और एक कंगन वैसा ही दें। ऐसा कहकर पंडित जी ने जो रविदास के चमार होने के कारण पाँच फुट दूर से बातें करता था, अब उस चाम भिगोने वाले कुंड (टब) में हाथ देकर देखा तो हाथ में चार कंगन वैसे ही आए। भक्त रविदास जी ने कहा कि पंडित जी! एक ले जाना, शेष गंगा जी को लौटा दे, नहीं तो भयंकर आपत्ति और आ जाएगी। ब्राह्मण ने तुरंत तीन कंगन वापिस कुण्ड में डाल दिए और एक कंगन लेकर राजा को दिया। रानी ने पूछा कि यह कंगन कहाँ से लाए हो, मुझे बता। ब्राह्मण ने संत रविदास जी का पता बताया।

रानी ने सोचा कि कोई स्वर्णकार (Goldsmith) होगा और ढ़ेर सारे कंगन लाऊँगी। रानी को एक असाध्य रोग था। पित्तर का साया भी था। बहुत परेशान रहती थी। सब जगह उपचार करवा लिया था। साधु-संतों का आशीर्वाद भी ले चुकी थी। परंतु कोई राहत नहीं मिल रही थी। रानी उस पते पर गई। साथ में नौकरानी तथा अंगरक्षक भी थे। रानी ने संत रविदास जी के दर्शन किए। दर्शन करने से ही रानी के शरीर का कष्ट समाप्त हो गया। रानी को ऐसा अहसास हुआ जैसे सिर से भारी भार उतर गया हो। रानी ने संत जी के तुरंत चरण छूए। रविदास जी ने कहा कि मुझ निर्धन के पास मालकिन का कैसे आना हुआ? रानी ने कहा कि मैं तो सुनार की दुकान समझकर आई थी गुरूजी। मेरा तो जीवन धन्य हो गया। रोग के कारण मेरा जीवन नरक बना था। आपके दर्शन से मैं स्वस्थ हो गई हूँ। मैंने इसके उपचार के लिए कोई कसर नहीं छोड़ी थी। परंतु कोई लाभ नही हो रहा था। संत रविदास जी ने कहा कि बहन जी! आपके पास भौतिक धन तो पर्याप्त है। यह आपके पूर्व जन्म के पुण्यों का फल है। भविष्य में भी सुख प्राप्ति के लिए आपको वर्तमान में पुण्य करने पड़ेंगे। आध्यात्म धन संग्रह करो। रानी ने कहा कि संत जी! मैं बहुत दान-धर्म करती हूँ। महीने में पूर्णमासी को भण्डारा करती हूँ। काशी तथा आसपास के ब्राह्मणों तथा संतों को भोजन कराती हूँ। संत रविदास जी ने कहा :-

बिन गुरू भजन दान बिरथ हैं, ज्यूं लूटा चोर। न मुक्ति न लाभ संसारी, कह समझाऊँ तोर।।
कबीर, गुरू बिन माला फेरते, गुरू बिन देते दान। गुरू बिन दोनों निष्फल हैं, चाहे पूछो बेद पुरान।।

रानी ने कहा कि हे संत जी! मैंने एक ब्राह्मण गुरू बनाया है। रविदास जी ने कहा कि नकली गुरू से भी कुछ लाभ नहीं होना। आप जी ने गुरू भी बना रखा था और कष्ट यथावत थे। क्या लाभ ऐसे गुरू से? रानी ने कहा कि आप सत्य कहते हैं। आप मुझे शिष्या बना लो। रविदास जी ने रानी को प्रथम मंत्र दिया। रानी ने कहा कि गुरूजी! अबकी पूर्णमासी को

आपके नाम से भोजन-भण्डारा (लंगर) करूंगी। आप जी मेरे घर पर आना। निश्चित तिथि को रविदास जी राजा के घर पहुँचे। पूर्व में आमंत्रित सात सौ ब्राह्मण भी भोजन-भण्डारे में पहुँचे। भण्डारा शुरू हुआ। रानी ने अपने गुरू रविदास जी को अच्छे आसन पर बैठा रखा था। उसके साथ सात सौ ब्राह्मणों को भोजन के लिए पंक्ति में बैठने के लिए निवेदन किया। ब्राह्मण कई पंक्तियों में बैठे थे। भोजन सामने रख दिया गया था। उसी समय ब्राह्मणों ने देखा कि रविदास जी अछूत जाति वाले साथ में बैठे हैं। सब उठ गए और कहने लगे कि हम भोजन नहीं करेंगे। यह अछूत रविदास जो बैठा है, इसे दूर करो। रानी ने कहा कि यह मेरे गुरू जी हैं, ये दूर नहीं होंगे। संत रविदास जी ने रानी से कहा कि बेटी! आप मेरी बात मानो। मैं दूर बैठता हूँ। रविदास जी उठकर ब्राह्मणों ने जहाँ जूती निकाल रखी थी, उनके पीछे बैठ गए। पंडितजन भोजन करने बैठ गए। उसी समय रविदास जी के सात सौ रूप बने और प्रत्येक ब्राह्मण के साथ थाली में खाना खाते दिखाई दिए। एक ब्राह्मण दूसरे को कहता है कि आपके साथ एक शुद्र रविदास भोजन कर रहा है, छोड़ दे इस भोजन को। सामने वाला कहता है कि आपके साथ भी भोजन खा रहा है। इस प्रकार प्रत्येक के साथ रविदास जी भोजन खाते दिखाई दिए। रविदास जी दूर बैठे कहने लगे कि हे ब्राह्मणगण! मुझे क्यों बदनाम करते हो, देखो! मैं तो यहाँ बैठा हूँ। इस लीला को राजा, रानी, मंत्री सब उपस्थित गणमान्य व्यक्ति भी देख रहे थे। तब रविदास जी ने कहा कि ब्राह्मण कर्म से होता है, जाति से नहीं। अपने शरीर के अंदर (खाल के भीतर) स्वर्ण (Gold) का जनेऊ दिखाया। कहा कि मैं वास्तव में ब्राह्मण हूँ। मैं जन्म से ब्राह्मण हूँ। कुछ देर सत्संग सुनाया। उस समय सात सौ ब्राह्मणों ने अपने नकली जनेऊ (कच्चे धागे की डोर जो गले में तथा काख के नीचे से दूसरे कंधे पर बाँधी होती है) तोड़कर फैंक दी तथा संत रविदास जी के शिष्य हुए। सत्य साधना करके अपना कल्याण करवाया। सात सौ ब्राह्मणों द्वारा उतारे गए जनेऊओं का सूत सवा मन (50 किलोग्राम) तोल हुआ था।

उपरोक्त वाणी नं. 111 का यह सरलार्थ है। जग जौनार का अर्थ है धार्मिक भोजन-भण्डारा यानि धर्मयज्ञ। चोले = शरीर, धरे = धारण किए। गौड = ब्राह्मण। एक रविदास, उसके साथ एक गौड भोजन करते समय बैठे दिखाई दिए। रैदास = रविदास, रंगीला रंग = भक्ति रंग में मस्त भक्त। ब्राह्मणों ने (दिए जनेऊ तोड़) अपने-अपने जनेऊ तोड़ डाले और रविदास जी से सत्य साधना लेकर मोक्ष पाया।(111)

❖ वाणी नं. 112 :-

मांझी मर्द कबीर है, जगत करै उपहास। कैसौ बनजारा भया, भक्त बढ़ाया दास।।

## ''काशी में भण्डारा करना''

❖ सरलार्थ :- मांझी = नौका को चलाने वाला यानि खेवट। संसार सागर से जीव की नौका को पार करने वाला। मर्द = समर्थ पुरूष। (नामर्द = नपुसंक को कहते हैं) जगत यानि संसार। करै उपहास = यह कहकर मजाक करता है कि जुलाहा अशिक्षित है। बात करता है वेदों, गीता और पुराणों की, यह क्या जाने भक्ति के बारे में? अन्य संतों के ज्ञान

को परमेश्वर कबीर जी ने गलत सिद्ध कर दिया था, परंतु आँखों देखकर भी अपनी रोजी-रोटी को बनाए रखने के उद्देश्य से परमेश्वर कबीर जी को रास्ते से हटाने के लिए बदनाम तथा शर्मसार करने के उद्देश्य से भिन्न-भिन्न हथकण्डे अपनाते थे। केसो यानि केशव बनजारा किसलिए बने, पढ़ें :-

## ''काशी शहर में भण्डारा (लंगर) करना''

शेखतकी सब मुसलमानों का मुख्य पीर (गुरू) था जो परमात्मा कबीर जी से पहले से ही खार खाए था अर्थात् पहले से ही ईर्ष्या करता था। सर्व ब्राह्मणों तथा मुल्ला-काजियों व शेखतकी ने मजलिस (Meeting) करके षड़यंत्र के तहत योजना बनाई कि कबीर निर्धन व्यक्ति है। इसके नाम से पत्र भेज दो कि कबीर जी काशी में बहुत बड़े सेठ हैं। उनका पूरा पता है कबीर पुत्र नूरअली अंसारी, जुलाहों वाली कॉलोनी, काशी शहर। कबीर जी तीन दिन का धर्म भोजन-भण्डारा करेंगे। सर्व साधु-संत आमंत्रित हैं। प्रतिदिन प्रत्येक भोजन करने वाले को एक दोहर (जो उस समय का सबसे कीमती कम्बल के स्थान पर माना जाता था), एक मोहर (10 ग्राम स्वर्ण से बनी गोलाकार की मोहर) दक्षिणा में देगें। प्रतिदिन जो जितनी बार भी भोजन करेगा, कबीर उसको उतनी बार ही दोहर तथा मोहर दान करेगा। भोजन में लड्डू, जलेबी, हलवा, खीर, दही बड़े, माल पूड़े, रसगुल्ले आदि-2 सब मिष्ठान खाने को मिलेंगे। सुखा सीधा (आटा, चावल, दाल आदि सूखे जो बिना पकाए हुए, घी-बूरा) भी दिया जाएगा। एक पत्र शेखतकी ने अपने नाम तथा दिल्ली के बादशाह सिकंदर लोधी के नाम भी भिजवाया। निश्चित दिन से पहले वाली रात्रि को ही साधु-संत भक्त एकत्रित होने लगे। अगले दिन भण्डारा (लंगर) प्रारम्भ होना था। परमेश्वर कबीर जी को संत रविदास दास जी ने बताया कि आपके नाम के पत्र लेकर लगभग 18 लाख साधु-संत व भक्त काशी शहर में आए हैं। भण्डारा खाने के लिए आमंत्रित हैं। कबीर जी अब तो अपने को काशी त्यागकर कहीं और जाना पड़ेगा। कबीर जी तो जानीजान थे। फिर भी अभिनय कर रहे थे, बोले रविदास जी झोंपड़ी के अंदर बैठ जा, सांकल लगा ले। अपने आप झख मारकर चले जाएंगे। हम बाहर निकलेंगे ही नहीं। परमेश्वर कबीर जी अन्य वेश में अपनी राजधानी सत्यलोक में पहुँचे। वहाँ से नौ लाख बैलों के ऊपर गधों जैसा बौरा (थैला) रखकर उनमें पका-पकाया सर्व सामान भरकर तथा सूखा सामान (चावल, आटा, खाण्ड, बूरा, दाल, घी आदि) भरकर पथ्वी पर उतरे। सत्यलोक से ही सेवादार आए। परमेश्वर कबीर जी ने स्वयं बनजारे का रूप बनाया और अपना नाम केशव बताया। दिल्ली के सम्राट सिकंदर तथा उसका धार्मिक पीर शेखतकी भी आया। काशी में भोजन-भण्डारा चल रहा था। सबको प्रत्येक भोजन के पश्चात् एक दोहर तथा एक मोहर {10 ग्राम सोना(Gold)} दक्षिणा दी जा रही थी। कई बेईमान साधक तो दिन में चार-चार बार भोजन करके चारों बार दोहर तथा मोहर ले रहे थे। कुछ सूखा सीधा (चावल, खाण्ड, घी, दाल, आटा) भी ले रहे थे।

यह सब देखकर शेखतकी ने तो रोने जैसी शक्ल बना ली और जाँच (Enquiry) करने लगा। सिकंदर लोधी राजा के साथ उस टैंट में गया जिसमें केशव नाम से स्वयं कबीर

जी वेश बदलकर बनजारे (उस समय के व्यापारियों को बनजारे कहते थे) के रूप में बैठे थे। सिकंदर लोधी राजा ने पूछा आप कौन हैं? क्या नाम है? आप जी का कबीर जी से क्या संबंध है? केशव रूप में बैठे परमात्मा जी ने कहा कि मेरा नाम केशव है, मैं बनजारा हूँ। कबीर जी मेरे पगड़ी बदल मित्र हैं। मेरे पास उनका पत्र गया था कि एक छोटा-सा भण्डारा यानि लंगर करना है, कुछ सामान लेते आइएगा। उनके आदेश का पालन करते हुए सेवक हाजिर है। भण्डारा चल रहा है। शेखतकी तो कलेजा पकड़कर जमीन पर बैठ गया जब यह सुना कि एक छोटा-सा भण्डारा करना है जहाँ पर 18 लाख व्यक्ति भोजन करने आए हैं। प्रत्येक को दोहर तथा मोहर और आटा, दाल, चावल, घी, खाण्ड भी सूखा सीधा रूप में दिए जा रहे हैं। इसको छोटा-सा भण्डारा कह रहे हैं। परंतु ईर्ष्या की अग्नि में जलता हुआ विश्राम गृह में चला गया जहाँ पर राजा ठहरा हुआ था। सिकंदर लोधी ने केशव से पूछा कबीर जी क्यों नहीं आए? केशव ने उत्तर दिया कि उनका गुलाम जो बैठा है, उनको तकलीफ उठाने की क्या आवश्यकता? जब इच्छा होगी, आ जाएंगे। यह भण्डारा तो तीन दिन चलना है। सिकंदर लोधी हाथी पर बैठकर अंगरक्षकों के साथ कबीर जी की झोंपड़ी पर गए। वहाँ से उनको तथा रविदास जी को साथ लेकर भण्डारा स्थल पर आए। सबसे कबीर सेठ का परिचय कराया। केशव रूप में स्वयं कबीर जी ने डबल रोल करके उपस्थित संतों-भक्तों को प्रश्न-उत्तर करके सत्संग सुनाया जो 24 घण्टे तक चला। कई लाख सन्तों ने अपनी गलत भक्ति त्यागकर कबीर जी से दीक्षा ली, अपना कल्याण कराया। भण्डारे के समापन के बाद जब बचा हुआ सब सामान तथा टैंट बैलों पर लादकर चलने लगे, उस समय सिकंदर लोधी राजा तथा शेखतकी, केशव तथा कबीर जी एक स्थान पर खड़े थे, सब बैल तथा साथ लाए सेवक जो बनजारों की वेशभूषा में थे, गंगा पार करके चले गए। कुछ ही देर के बाद सिकंदर लोधी राजा ने केशव से कहा आप जाइये आपके बैल तथा साथी जा रहे हैं। जिस ओर बैल तथा बनजारे गए थे, उधर राजा ने देखा तो कोई भी नहीं था। आश्चर्यचकित होकर राजा ने पूछा कबीर जी! वे बैल तथा बनजारे इतनी शीघ्र कहाँ चले गए? उसी समय देखते-देखते केशव भी परमेश्वर कबीर जी के शरीर में समा गए। अकेले कबीर जी खड़े थे। सब माजरा (रहस्य) समझकर सिकंदर लोधी राजा ने कहा कि कबीर जी! यह सब लीला आपकी ही थी। आप स्वयं परमात्मा हो। शेखतकी के तो तन-मन में ईर्ष्या की आग लग गई, कहने लगा ऐसे-ऐसे भण्डारे हम सौ कर दें, यह क्या भण्डारा किया है? महौछा किया है।

महौछा उस अनुष्ठान को कहते हैं जो किसी गुरू द्वारा किसी वृद्ध की गति करने के लिए थोपा जाता है। उसके लिए सब घटिया सामान लगाया जाता है। जग जौनार करना उस अनुष्ठान को कहते हैं जो विशेष खुशी के अवसर पर किया जाता है, जिसमें अनुष्ठान करने वाला दिल खोलकर धन खर्च करता है। संत गरीबदास जी ने कहा है कि :-

गरीब, कोई कह जग जौनार करी है, कोई कहे महौछा। बड़े बड़ाई किया करें, गाली काढ़े औछा।।

सारांश :- कबीर जी ने भक्तों को उदाहरण दिया है कि यदि आप मेरी तरह सच्चे मन से भक्ति करोगे तथा ईमानदारी से निर्वाह करोगे तो परमात्मा आपकी ऐसे सहायता करता है।

भक्त ही वास्तव में सेठ अर्थात् धनवंता हैं। भक्त के पास दोनों धन हैं, संसार में जो चाहिए वह धन भी भक्त के पास होता है तथा सत्य साधना रूपी धन भी भक्त के पास होता है।

## एक अन्य करिश्मा जो उस भण्डारे में हुआ

वह जीमनवार (लंगर) तीन दिन तक चला था। दिन में प्रत्येक व्यक्ति कम से कम दो बार भोजन खाता था। कुछ तो तीन-चार बार भी खाते थे क्योंकि प्रत्येक भोजन के पश्चात् दक्षिणा में एक मौहर (10 ग्राम सोना) और एक दौहर (कीमती सूती शॉल) दिया जा रहा था। इस लालच में बार-बार भोजन खाते थे। तीन दिन तक 18 लाख व्यक्ति शौच तथा पेशाब करके काशी के चारों ओर ढ़ेर लगा देते। काशी को सड़ा देते। काशी निवासियों तथा उन 18 लाख अतिथियों तथा एक लाख सेवादार जो सतलोक से आए थे, श्वांस लेना दूभर हो जाता, परंतु ऐसा महसूस ही नहीं हुआ। सब दिन में दो-तीन बार भोजन खा रहे थे, परंतु शौच एक बार भी नहीं जा रहे थे, न पेशाब कर रहे थे। इतना स्वादिष्ट भोजन था कि पेट भर-भरकर खा रहे थे। पहले से दुगना भोजन खा रहे थे। हजम भी हो रहा था। किसी रोगी तथा वद्ध को कोई परेशानी नहीं हो रही थी। उन सबको मध्य के दिन चिंता हुई कि न तो पेट भारी है, भूख भी ठीक लग रही है, कहीं रोगी न हो जाऐं। सतलोक से आए सेवकों को समस्या बताई तो उन्होंने कहा कि यह भोजन ऐसी जड़ी-बूटियां डालकर बनाया है जिनसे यह शरीर में ही समा जाएगा। हम तो प्रतिदिन यही भोजन अपने लंगर में बनाते हैं, यही खाते हैं। हम कभी शौच नहीं जाते तथा न पेशाब करते, आप निश्चिंत रहो। फिर भी विचार कर रहे थे कि खाना खाया है, परंतु कुछ तो मल निकलना चाहिए। उनको लैट्रिन जाने का दबाव हुआ। सब शहर से बाहर चल पड़े। टट्टी के लिए एकान्त स्थान खोजकर बैठे तो गुदा से वायु निकली। पेट हल्का हो गया तथा वायु से सुगंध निकली जैसे केवड़े का पानी छिड़का हो। यह सब देखकर सबको सेवादारों की बात पर विश्वास हुआ। तब उनका भय समाप्त हुआ, परंतु फिर भी सबकी आँखों पर अज्ञान की पट्टी बँधी थी। परमेश्वर कबीर जी को परमेश्वर नहीं स्वीकारा।

पुराणों में भी प्रकरण आता है कि अयोध्या के राजा ऋषभ देव जी राज त्यागकर जंगलों में साधना करते थे। उनका भोजन स्वर्ग से आता था। उनके मल (पाखाने) से सुगंध निकलती थी। आसपास के क्षेत्र के व्यक्ति इसको देखकर आश्चर्यचकित होते थे। इसी तरह सतलोक का आहार करने से केवल सुगंध निकलती है, मल नहीं। स्वर्ग तो सतलोक की नकल है जो नकली (Duplicate) है।

उपरोक्त वाणी का सरलार्थ है कि परमेश्वर कबीर जी ने भक्ति और भक्त तथा भगवान की महिमा बनाए रखने के लिए यह लीला की। स्वयं ही केशव बने, स्वयं भक्त बने।(112)

स्वामी रामानंद ने परमेश्वर कबीर जी को सतलोक में व पथ्वी पर दोनों स्थानों पर देखकर कहा था :-

दोहूँ ठौर है एक तू, भया एक से दोय। गरीबदास हम कारने, आए हो मग जोय।।
तुम साहेब तुम संत हो, तुम सतगुरू तुम हंस। गरीबदास तव रूप बिन, और न दूजा अंश।।

बोलत रामानंद जी, सुनो कबीर करतार। गरीबदास सब रूप में, तुम ही बोलनहार।।

❖ **वाणी नं. 113 से 117 :-**

गरीब, सोहं ऊपरि और है, सत सुकृत एक नाम। सब हंसों का बंस है, सुंन बसती नहिं गाम।।113।।
गरीब, सोहं ऊपरि और है, सुरति निरति का नाह। सोहं अंतर पैठकर, सतसुकृत लौलाह।।114।।
गरीब, सोहं ऊपरि और है, बिना मूल का फूल। ताकी गंध सुगंध है, जाकूं पलक न भूल।।115।।
गरीब, सोहं ऊपरि और है, बिन बेलीका कंद। राम रसाइन पीजियै, अबिचल अति आनंद।।116।।
गरीब, सोहं ऊपरि और है, कोइएक जाने भेव। गोपि गोसांई गैब धुनि, जाकी करि लै सेव।।117।।

❖ **सरलार्थ :- जैसा कि परमेश्वर कबीर जी ने कहा है तथा संत गरीबदास जी ने बोला है :-** सोहं शब्द हम जग में लाए, सार शब्द हम गुप्त छिपाए। **उसी का वर्णन इन अमतवाणियों में है कि कुछ संत व गुरूजन परमेश्वर कबीर जी की वाणी से सोहं शब्द पढ़कर उसको अपने शिष्यों को जाप के लिए देते हैं। वे इस दिव्य मंत्र की दीक्षा देने के अधिकारी नहीं हैं और सोहं का उपदेश यानि प्रचार करके फिर नाम देना सम्पूर्ण दीक्षा पद्यति नहीं है। अधूरा नाम है। मोक्ष नहीं हो सकता। सोहं नाम के ऊपर एक सुकत यानि कल्याणकारक (सम्पूर्ण मोक्ष मंत्र) और है। वह सब हंसों यानि निर्मल भक्तों के वंश (अपना परंपरागत मंत्र) है जिसे भूल जाने के कारण मोक्ष प्राप्त नहीं कर सकते। यदि यह मंत्र प्राप्त नहीं होता है तो उनको (नहीं बस्ती नहीं गाम) कोई ठिकाना नहीं मिलता। वे घर के रहते न घाट के यानि मोक्ष प्राप्त नहीं होता।(113)**

❖ **सोहं से ऊपर जो कल्याणकारक (सत सुकत) नाम है, उसका स्मरण सुरति-निरति से होता है यानि ध्यान से उसका जाप करना होता है। सोहं नाम का जाप करते-करते उस सारशब्द का भी जाप ध्यान से करना है। उसमें (लौ ला) लगन लगा।(114)**

❖ **जो सार शब्द है, वह सत्य पुरूष जी का नाम जाप है। उस परमेश्वर के कोई माता-पिता नहीं हैं यानि उनकी उत्पत्ति नहीं हुई। (बिन बेली) बिना बेल के लगा फूल है अर्थात् स्वयंभू परमात्मा कबीर जी हैं। उसके सुमरण से अच्छा परिणाम मिलेगा यानि सतलोक में उठ रही सुगंध आएगी। उस परमात्मा के सार शब्द को तथा उस मालिक को पलक (क्षण) भी ना भूलना। वही आपका उपकार करेंगे।(115)**

❖ **वाणी नं. 116 का सरलार्थ :- वाणी नं. 115 वाला ही सरलार्थ है। इसमें फूल के स्थान पर कंद (मेवा) कहा है। उस परमेश्वर वाली इस सत्य भक्ति रूपी रसाईन (जड़ी-बूटी की) पीजिए यानि श्रद्धा से सुमरण कीजिए जो अविचल (सदा रहने वाला), आनन्द (सुख) यानि पूर्ण मोक्ष है। वह प्राप्त होगा।(116)**

❖ **जो सारशब्द सोहं से ऊपर है, उसका भेद कोई-कोई ही जानता है। गोपि (गुप्त) यानि अव्यक्त, गोसांई (परमात्मा) गैब (गुप्त) धुनि यानि उस जाप से स्मरण की आवाज बनती है। उसे धुन कहा है। उस मंत्र की सेव यानि पूजा (स्मरण) करो।(117)**

❖ **वाणी नं. 118 :-**

गरीब, सुरति लगै अरु मनलगै, लगै निरति धुनि ध्यान। च्यार जुगन की बंदगी, एक पलक प्रवान।।118।।

❖ **सरलार्थ :- उस सम्पूर्ण दीक्षा मंत्र का सुमरण (स्मरण) ध्यानपूर्वक करना है। उसका**

**स्मरण करते समय सुरति-निरति तथा मन नाम के जाप में लगा रहे। ऐसा न हो कि :-**

कबीर, माला तो कर में फिरै, जिव्हा फिरै मुख मांही। मनवा तो चहुँ दिश फिरै, यह तो सुमरण नांही।।

**सुरति-निरति तथा मन व श्वांस (पवन) के साथ स्मरण करने से एक ही नाम जाप से चार युगों तक की गई शास्त्रविरूद्ध मंत्रों के जाप की भक्ति से भी अधिक फल मिल जाता है।(118)**

❖ **वाणी नं. 119 :-**

गरीब, सुरति लगै अरु मनलगै, लगै निरति तिस ठौर। संकर बकस्या मेहर करि, उभर भई जद गौर।।119।।

❖ **सरलार्थ :- उपरोक्त विधि से स्मरण करना उचित है। उदाहरण बताया है कि जैसे शंकर भगवान ने कृपा करके पार्वती जी को गुप्त मंत्र बताया जो प्रथम मंत्र यह दास (रामपाल दास) देता है जो शास्त्रोक्त नाम है और देवी जी ने उस स्मरण को ध्यानपूर्वक किया तो तुरंत लाभ मिला।(119)**

❖ **वाणी नं. 120 :-**

गरीब, सुरति लगै और मन लगै, लगै निरति तिसमांहि। एक पलक तहां संचरै, कोटि पाप अघ जाहिं।।120।।

❖ **सरलार्थ :- उपरोक्त विधि के सुमरण (स्मरण) से एक क्षण में करोड़ों पाप नष्ट हो जाते हैं।(120)**

❖ **वाणी नं. 121 :-**

गरीब, अबिगत की अबिगत कथा, अबिगत है सब ख्याल। अबिगत सूंअबिगत मिलै, कर जोरे तब काल।।121।।

❖ **सरलार्थ :- अविगत की यानि दिव्य परम पुरूष (परमेश्वर) की अविगत कथा (दिव्य कहानी) है। उसका ख्याल (विचार-विमर्श) भी अविगत (अनोखा) है क्योंकि उसका किसी को ज्ञान नहीं होता। कोई प्रथम बार उस परमेश्वर की महिमा सुनता है तो अनोखी लगती है। उस परमेश्वर को (अविगत से) दिव्य मंत्र की साधना से (अविगत मिले) प्राप्त करते हैं तो उस साधक के सामने (कर जौरे तब काल) काल (ज्योति निरंजन) हाथ जोड़ता है और उसको सतलोक जाने में बाधा उत्पन्न नहीं करता।(121)**

❖ **वाणी नं. 122 :-**

गरीब, अमर अनूपम कबीर आप है, और सकल सब खण्ड। सूछम से सूछम सही, पूरन पद प्रचंड।।122।।

❖ **सरलार्थ :- वह अमर अनुपम (अद्भुत) परमात्मा स्वयं कबीर जी हैं। अन्य सब प्रभु खण्ड (नाशवान) हैं यानि खण्डित होने वाले हैं। वह परमेश्वर सुक्ष्म से सुक्ष्म यानि समर्थ है। जैसे अणु से अधिक विस्फोटक परमाणु है। इसी प्रकार परमेश्वर परमाणु से भी अधिक सुक्ष्म होने से अधिक शक्तिमान हैं और (पूर्ण पद) वह परम पद प्राप्त कराने वाले हैं जहाँ जाने के पश्चात् साधक फिर लौटकर संसार में कभी नहीं आते। वह परमेश्वर ऐसा प्रचण्ड यानि प्रबल है।(122)**

❖ **राग प्रभाती से शब्द नं. 8 :-**

✯कोई जन जानैगा भेव शाख नहीं वह तो मूल है।।टेक।। ऊपरि मूल तले कूं डार, दिव्य चिसम्यौं तुम देखौ रे निहारि। समाधान शाखा न पात, कौंन लखै सांई की दाति।।1।। राता पीरा है अकाश, दम कूं खोजो महतत बास। महतत में एक मूरति ऐंन, मुरली मधुर बजावैं बैन।।2।। अछै बिरछ

असथांन हमार, खेलौ हंसा अधिर अधार। कोटिक ब्रह्मा धरते ध्यान, कोटिक शंभू है सुरज्ञान।।3।। नारद बिसनु रटते शेष, कोई क जांनैं सतगुरु उपदेश। सनक सनंदन हैं ल्यौलीन, ध्यान धरैं सतगुरु दुरबीन।।4।। जनक बिदेही और सुखदेव, गोरख दत्त करत हैं सेव। कोटि कला त्रिबैंनी तीर, दास गरीब भजि अबिगत कबीर।।5।।8।।

❖ **वाणी नं. 123 :-**

गरीब, अधमउधारन भगति है, अधम उधारन नांव। अधम उधारक संत है, जिनकी मैं बलि जाँव।।123।।

❖ **सरलार्थ :- संत गरीबदास जी ने बताया है कि जो शास्त्र अनुकूल भक्ति है, उससे अधम (नीच-अपराधी) व्यक्ति का भी उद्धार हो जाता है। इसलिए वह शास्त्र अनुकूल सत्यनाम (वास्तविक नाम) की साधना अधम उद्धारन (नीचों का भी उद्धार करने वाली) है। जो शास्त्रविधि अनुसार सत्य मंत्रों की भक्ति करने को कहते हैं, वे संत भी अधम उद्धारक यानि पापियों का उद्धार करने वाले हैं जिनकी मैं बलिहारी जाऊँ यानि उनका बार-बार धन्यवाद करूँ।(123)**

❖ **वाणी नं. 124 :-**

गरीब, गज गनिका अरु भीलनी, सबरी प्रेम सहेत। केते पतित उधारिया, सतगुरु गावैं नेत।।124।।

❖ **सरलार्थ :- पूर्व जन्म तथा वर्तमान जन्म में की गई भक्ति की शक्ति से परमात्मा ने अनेकों की सहायता की। जैसे गज (हाथी और मगरमच्छ के युद्ध में हाथी) को बचाया। एक वैश्या (गणिका) को ज्ञान समझाकर शरण में लेकर उसका उद्धार किया। शबरी यानि भीलनी का उद्धार भी पूर्व जन्म के संस्कार से हुआ। ऐसे-ऐसे कितने पतित यानि पापियों का उद्धार किया। सतगुरू जी बताते हैं कि नेति (न इति) कोई अंत नहीं, इतने पापियों को पार किया। तो जो भक्ति करेगा, वह किसी न किसी जन्म में पार हो जाएगा।(124)**

❖ **वाणी नं. 125 :-**

गरीब, राम रसाइन पीजिये, यौह औसरि यौह दाव। फिरि पीछै पछिताइगा, चला चली होइ जाव।।125।।

❖ **सरलार्थ :- हे भक्त! राम रसायन यानि शुभ नाम रूपी औषधि का सेवन कर जिससे तेरी आत्मा की कीमत बने।**

**रसायन :- पूर्व समय में एक साधु ने जड़ी-बूटियों का शोध करके रसायन यानि कैमिकल (Chemical) तैयार किया। उसको लोहे पर डालने से लोहा सोना (Gold) बन जाता था। संत गरीबदास जी ने कहा है कि राम नाम वाली रसायन को पी ले ताकि तेरी आत्मा जो पापों के कारण लोहा हो चुकी है, वह सोना यानि शुद्ध आत्मा बनकर भक्ति धन का संग्रह करके सत्यलोक चली जाए। यह मानव जन्म का अवसर मिला है। यह एक दाँव लगा है। अन्यथा जब शरीर छूट जाएगा और कुल के व्यक्ति कहेंगे कि उठाओ-चलो, शमशान घाट ले चलो। कहते हैं कि फिर बाद में पश्चाताप् करेगा। न परिवार साथ चलेगा, न धन साथ चलेगा। इसलिए सच्चे नाम रूपी रसायन का सेवन कर यानि सत्य साधना कर।(125)**

❖ **वाणी नं. 126 :-**

गरीब, राम रसाइन पीजिये, चोखा फूल चुवाइ। सुंनि सरोवर हंस मन, पीया प्रेम अघाइ।।126।।

❖ **सरलार्थ :- राम नाम वाली बूटी (औषधि) जो आत्मा को बहुमूल्य बनाती है। उसको पी यानि भक्ति कर। इतनी भक्ति कर कि चोखा (अधिक) फूल चुवाई यानि भक्ति रूपी फूल को खिला अर्थात् अधिक से अधिक भक्ति करके महिमा बना। जिन साधकों ने राम नाम की रसायन अघाई यानि छिक-छिककर पीया है यानि अधिक से अधिक भक्ति की है। उनको सुन्न सरोवर अर्थात् ऊपर आकाश में बने सतलोक रूपी सरोवर में मन रूपी हंस आनन्द से उसमें मोक्ष रूपी मोती सेवन करता है। सुखी रहता है।(126)**

❖ **वाणी नं. 127 :-**

गरीब, कहता दास गरीब है, बांदी जाम गुलाम। तुम हौ तैसी कीजिये, भगति हिरंबर नाम।।127।।

❖ **सरलार्थ :- संत गरीबदास जी ने कहा है कि मैं बांदी जाम गुलाम यानि अति आधीन व नम्रभाव से कह रहा हूँ जैसे गुलाम अपने मालिक से कहता है। ऐसे तुम मालिक के बच्चे हो। उसी भाव से तुमको कह रहा हूँ कि भक्ति करो। अपना कल्याण कराओ। यह मानव जन्म बार-बार नहीं मिलता। तुमसे जितनी भक्ति हो सके, उतनी अवश्य करियो। भक्ति रूपी हिरंबर (स्वर्ण) नाम यानि सत्य मंत्र से ही बनता है यानि मोक्ष प्राप्ति के सच्चे नामों की भक्ति करके अपना जीवन स्वर्ण की तरह चमकाओ। उसकी कीमत (Value) बनाओ। अपना कल्याण कराओ।(127)**

**स्वामी रामदेवानंद गुरू महाराज जी की असीम कृपा से ''सुमरण के अंग'' का सरलार्थ सम्पूर्ण हुआ।**

**।।सत साहेब।।**

।।सत साहेब।।

## ❖ ''अथ बिरह चितावनी के अंग'' का सरलार्थ

❖ **सारांश :- संत गरीदास जी ने मानव शरीर प्राप्त प्राणियों को काल ब्रह्म के लोक की भूल-भुलईया बताई है तथा मानव जन्म की सार्थकता किस कार्य में है? यह भी बताया है।**

❖ **वाणी नं. 12 में कहा है कि :-**

दृष्टि पड़े सो फना है, धर अम्बर कैलाश। कृत्रिम बाजी झूठ है, सुरति समोवो श्वांस।।

❖ **भावार्थ है कि जो कुछ आप देख रहे हो यानि खेत-खलिहान, बाग-बगीचे, पर्वत, झरने, वन, दरिया, गाँव-शहर, जीव-जंतु, राजा, मानव सब फना (नाशवान) है। शिव जी का घर कैलाश पर्वत पर है। वह कैलाश पर्वत भी नष्ट होगा। यह सब कृत्रिम संसार सब झूठ है। एक स्वपन के समान है। इसलिए श्वांस-उश्वांस से स्मरण (नाम जाप) करो। संसार को असार मानो। परमात्मा की भक्ति करो। अपना कल्याण करवाओ।(12)**

❖ **वाणी नं. 21 में कहा है कि :-**

चार पदार्थ एक कर, सुरति निरति मन पौन। असल फकीर जोग यौंह, गगन मंडल कूं गौन।।

❖ **भावार्थ :- स्मरण (नाम जाप) करते समय अपने मन को सुरति-निरति को तथा पवन (श्वांस) को एक करें। वास्तव में (फकीरी) सन्यासी होना तथा जोग (योग) अर्थात् भक्ति यह है। वन में जाने की अपेक्षा गगन मण्डल अर्थात् आकाश खण्ड में ध्यान रखो। सतलोक जाने की आश रखो। शास्त्र विरूद्ध साधना करने से कोई लाभ नहीं होता।(21)**

❖ **वाणी नं. 7 में बताया है कि :-**

गरीब, काशी करौंत लेत हैं, आन कटावें शीश। बन—बन भटका खात हैं, पावत ना जगदीश।।7।।

❖ **भावार्थ :- शास्त्र विरूद्ध साधक नकली-स्वार्थी गुरूओं द्वारा भ्रमित होकर कोई जंगल में जाता है। कोई काशी शहर में करौंत से सिर कटवाने में मुक्ति मानता है। इस प्रकार की व्यर्थ साधना जो शास्त्रोक्त नहीं है, करने से कोई लाभ नहीं होता।(7)**

❖ **वाणी नं. 3 में संत गरीबदास जी ने बताया है कि :-**

गरीब, असन बसन सब तज गए, तज गए गाम अरू गेह। माहे संसा सूल है, दुर्लभ तजना येह।।

❖ **भावार्थ :- जब तक सतगुरू नहीं मिलता, तब तक भक्तजन भक्ति भी करते रहते हैं और शंका भी रहती है कि वह व्यक्ति यह साधना करता है, कहीं मेरी साधना सत्य न हो। इसलिए अपनी साधना के साथ-साथ दूसरे की साधना भी करने लगता है। जैसे एक साधक शनिदेव को मानता था। शनिवार को व्रत रखता था। दूसरे ने बताया कि मैं मंगलवार का व्रत करता हूँ और बाबा हनुमान की भक्ति करता हूँ। सालासर धाम (राजस्थान) में एक वर्ष में अवश्य जाता हूँ। मेरे को बहुत लाभ हो रहा है। उस शनिवार के पुजारी ने मंगलवार का व्रत भी प्रारम्भ कर दिया और वर्ष में सालासर भी जाने लगा। यह संसा सूल यानि शंका रूपी काँटा मन तब तक खटकता रहता है, जब तक तत्वदर्शी सतगुरू नहीं मिलता। (असन-बसन तज गए) घर-बार, राजपाट सब त्याग गए। जंगल में चले गए, परंतु अज्ञान के कारण शंका भी बनी है। इस शंका का निवारण दुर्लभ है। यदि कोई तत्वज्ञानी संत उनको समझाने की**

**चेष्टा करता है तो वे शास्त्रविरूद्ध साधना त्यागते नहीं। इसलिए कहा है कि उसको त्यागना दुर्लभ है। उसके त्यागे बिना भक्ति की उपलब्धि नहीं होती।(3)**

❖ **वाणी नं. 8 में कहा है कि :-**

गरीब, संसा तो संसार है, तन पर धारै भेख। मरकब होंही कुम्हार कै, सन्यासी ओर सेख।।

❖ **भावार्थ :- भक्ति मार्ग किसका सही है? किसका गलत है? यह शंका पूरे संसार में है और भक्तजन अपने-अपने पंथों की पहचान बनाए रखने के लिए शरीर के ऊपर भिन्न-भिन्न पोषाक पहने हैं या कान चिराकर, जटा (सिर पर बाल) बढ़ाकर अपने-अपने भेषों (पंथों) की पहचान बनाकर साधना करते हैं। तत्वज्ञान के अभाव से शास्त्र के विपरित साधना करके हिन्दु धर्म के सन्यासी तथा मुसलमान धर्म के शेख कुम्हार के घर गधे बनेंगे यानि मोक्ष तो होगा नहीं, पशु शरीर मिलेगा।(8)**

❖ **वाणी नं. 5 :-**

गरीब, नित ही जामें नित मरैं, सांसे माही शरीर। जिनका सांसा मिट गया, सो पीरन सीर पीर।।5।।

❖ **भावार्थ :- जब तक शंका का समाधान नहीं होता तो जीव कभी कोई साधना करता है तो कभी कोई। जन्म-मरण नित (सदा) बना रहता है। जिनको पूर्ण गुरू मिल गया, उनकी शंका समाप्त हो गई। वे पीरन (गुरूओं) के पीर (गुरू) हैं यानि वे ज्ञानी हैं।(5)**

➢ **संसार में भक्त यह विचार करके रहे और भक्ति करे :-**

❖ **वाणी नं. 22 :-**

गरीब, पंछी घाल्या आलहणा, तरवर छायां देख। गर्भ जुनि के कारण, मन में किया विवेक।।22।।

❖ **भावार्थ :- जैसे पक्षी ने गर्भ धारण किया तो विवेक (विचार) किया। वक्ष की अच्छी छाया देखकर घोंसला बनाया। (शब्दार्थ :- आलहना = घोंसला, घाल्या = बनाया, डाला।)(22)**

❖ **वाणी नं. 23 :-**

गरीब, जैसे पंछी बन रमया, संझा ले विश्राम। प्रातः समै उड़ जात है, सो कहिए निहकाम।।23।।

❖ **भावार्थ :- जैसे पक्षी सारा दिन वन में रमता (घूमता) है। सूर्य अस्त होने के समय (शाम के समय) किसी भी वक्ष पर बैठकर रात्रि व्यतीत करता है। प्रातः काल उड़कर चला जाता है। वह उस वक्ष से लगाव नहीं रखता। इसी प्रकार तत्वज्ञान प्राप्त साधक ने संसार को समझना चाहिए। अपने आवास को सीमित (छोटा) बनाऐ। यह उद्देश्य रखे कि सुबह (मत्यु के समय) सब छोड़कर उठ जाना है। यह तो अस्थाई ठिकाना है। स्थाई ठिकाना सतलोक है, वहाँ जाना है।(23)**

## ''सरलार्थ''

❖ **वाणी नं. 1 :-**

गरीब, बैराग नाम है त्याग का, पाँच पचीसों मांही। जब लग सांसा सर्प है, तब लग त्यागी नाहीं।।1।।

❖ **भावार्थ :- पाँच तत्व तथा प्रत्येक पाँच-पाँच प्रकति हैं जो कुल पच्चीस हैं जिनसे शरीर बना है तथा जीव प्रभावित रहता है। यानि इस शरीर में रहते-रहते वैराग्य करना है। बैराग**

त्याग का दूसरा नाम है। जिन भक्तों को तत्वज्ञान हो जाता है तो उनको वैराग्य हो जाता है। इसी को बिरह भी कहते हैं। जब तक शंका रूपी सर्प का विष चढ़ा है, वह परमात्मा के प्रति समर्पित नहीं हो सकता। तब तक त्यागी नहीं हो सकता।

भावार्थ है कि यदि घर त्यागकर वन में चले गए और भक्ति विधि संशय रहित नहीं है तो भक्ति व्यर्थ है तथा घर को क्लेश (झंझट) समझकर वन गए तो सत्य साधना के अभाव में पाँचों प्रकृतियों का प्रभाव प्राणी के क्लेश का कारण बना रहेगा। इसलिए सत्य भक्ति मिलने पर घर में रहकर शरीर से भक्ति भी कर। निर्वाह के लिए भी कर्म कर।(1)

❖ **वाणी नं. 2 :-**

गरीब, बैराग नाम है त्याग का, पांच पचीसों संग। ऊपरकी कंचली तजी, अंतर विषै भुवंग।।2।।

❖ **सरलार्थ :-** शरीर की पच्चीस प्रकृति अपना प्रभाव शरीर (पाँच तत्व के पूतले) पर जमाए रखती है। माता-पिता का स्वभाव भी शरीर में प्रभाव दिखाता है क्योंकि उन्हीं के पदार्थ (बीज) से अपना शरीर बना है। अच्छे स्वभाव के माता-पिता से शरीर बना है तो भक्ति में सहयोगी होता है। यदि शराबी-कवाबी, चोर, रिश्वतखोर, डाकू से शरीर मिला है (जन्म हुआ है) तो उसका प्रभाव भक्ति में बाधा करता है। उससे संघर्ष करते हुए तत्वज्ञान को आधार बनाकर बिरह (वैराग्य) को बनाए रखें। इसे कहा कि बैराग नाम है त्याग का, शरीर की प्रकृति से संघर्ष करते हुए इन्हीं पाँच-पच्चीस में रहते हुए भक्ति की भावना बनी रहे। यदि ऐसा नहीं है तो ऊपर की काँचली (सर्प की कैंचुली) की तरह शरीर के वस्त्र बदल लेने मात्र से बैरागी नहीं बन जाता। अंदर सब विकार विद्यमान हैं। जैसे जनताजन अपने क्षेत्र में प्रचलित वस्त्र धारण करते हैं। यदि कोई भक्ति के लिए किसी पंथ से जुड़ता है, साधु बनता है तो उसको संसारिक वस्त्र उतारने पड़ते हैं तथा उस पंथ वाले भगवा वस्त्र धारण करने पड़ते हैं। यदि उसको तत्वज्ञान नहीं है तो वह नकली त्यागी है। उसमें विकार (काम, क्रोध, अहंकार, लोभ, मोह) यथावत बने रहते हैं। उसके विषय में कहा है कि ऊपर की काँचली तजी (वस्त्र बदलकर बाबा बन गया) अंदर विषय (विकार) रूपी भुवंग (भुजंग) यानि सर्प यथावत है। वह त्याग नहीं है।(2)

❖ **वाणी नं. 3 :-**

गरीब, असन बसन सब तज गए, तज गए गाम अरू गेह। माहे संसा सूल है, दुर्लभ तजना येह।।3।।

❖ **सरलार्थ :-** जब तक सतगुरू नहीं मिलता, तब तक भक्तजन भक्ति भी करते रहते हैं और शंका भी रहती है कि वह व्यक्ति यह साधना भी करता है तथा शंका भी करता है कि कहीं मेरी साधना सत्य न हो। इसलिए अपनी साधना के साथ-साथ दूसरे की साधना भी करने लगता है। जैसे एक साधक शनिदेव को मानता था। शनिवार को व्रत रखता था। दूसरे ने बताया कि मैं मंगलवार का व्रत करता हूँ और बाबा हनुमान की भक्ति करता हूँ। सालासर धाम (राजस्थान) में एक वर्ष में अवश्य जाता हूँ। मेरे को बहुत लाभ हो रहा है। उस शनिवार के पुजारी ने मंगलवार का व्रत भी प्रारम्भ कर दिया और वर्ष में सालासर भी जाने लगा। यह संसा सूल यानि शंका रूपी काँटा मन में तब तक खटकता रहता है, जब तक तत्वदर्शी सतगुरू नहीं मिलता। (असन-बसन तज गए) घर-बार, राजपाट सब त्याग गए। जंगल में

**चले गए, परंतु अज्ञान के कारण शंका भी बनी है। इस शंका का निवारण दुर्लभ है। यदि कोई तत्वज्ञानी संत उनको समझाने की चेष्टा करता है तो वे शास्त्रविरूद्ध साधना त्यागते नहीं। इसलिए कहा है कि उसको त्यागना दुर्लभ है। उसके त्यागे बिना भक्ति की उपलब्धि नहीं होती।(3)**

❖ **वाणी नं. 4 :-**

गरीब, बाज कुही गति ज्ञान की, गगन गिरज गरजंत। छूटें सुंन अकासतैं, सांसा सर्प भछंत।।4।।

❖ **सरलार्थ :- तत्वज्ञान की स्थिति बाज पक्षी जैसी है। जैसे बाज पक्षी अपने शिकार सर्प को आकाश में ऊँचा चढ़कर खोजकर एकदम ऐसे गिरता है जैसे आकाशीय बिजली गर्ज-गर्जकर गिरती है। ऐसे अज्ञान रूपी सर्प को भछंत (भखंत) यानि खा जाता है, समाप्त कर देता है।(4)**

❖ **वाणी नं. 5 का सरलार्थ पहले सारांश में कर दिया है।**

❖ **वाणी नं. 6 :-**

गरीब, ज्ञान ध्यान दो सार हैं, तीजें तत्त अनूप। चौथें मन लाग्या रहैं, सो भूपन सिर भूप।।6।।

❖ **सरलार्थ :- ज्ञान तथा ध्यान भक्ति का सार है अर्थात् तत्वज्ञान से परमात्मा में ध्यान दृढ़ होता है। ज्ञान बिना ध्यान विश्वास के साथ नहीं लगता। इसलिए ये परमात्मा प्राप्ति में दो मुख्य सहयोगी हैं। तीसरा तत् अनूप का अर्थ है कि परमात्मा पूर्ण है। चौथे मन भक्ति में निरंतर लगा रहे तो वह भक्त भक्ति धन का धनी यानि राजाओं का भी भूप (राजा) यानि भक्ति का महाराज है।(6)**

**परमेश्वर कबीर जी ने कहा है कि :-**

कबीर, सब जग निर्धना, धनवन्ता (धनी) ना कोय। धनवन्ता सो जानियो, जापै राम नाम धन होय।।

❖ **वाणी नं. 7 :-**

गरीब, काशी करोंत लेत हैं, आन कटावें शीश। बन–बन भटका खात हैं, पावत ना जगदीश।।7।।

❖ **सरलार्थ :- शास्त्र विरूद्ध साधक नकली-स्वार्थी गुरूओं द्वारा भ्रमित होकर कोई जंगल में जाता है। कोई काशी शहर में करौंत से सिर कटवाने में मुक्ति मानता है। इस प्रकार की व्यर्थ साधना जो शास्त्रोक्त नहीं है, उसे करने से कोई लाभ नहीं होता यानि परमात्मा नहीं मिलता।(7)**

❖ **वाणी नं. 8 :-**

गरीब, संसा तो संसार है, तन पर धारै भेख। मरकब होंही कुम्हार कै, सन्यासी ओर सेख।।8।।

❖ **सरलार्थ :- भक्ति मार्ग किसका सही है? किसका गलत है? यह शंका पूरे संसार में है और भक्तजन अपने-अपने पंथों की पहचान बनाए रखने के लिए शरीर के ऊपर भिन्न-भिन्न पोषाक पहने हैं या कान चिराकर, जटा (सिर पर बाल) बढ़ाकर अपने-अपने भेखों (पंथों) की पहचान बनाकर साधना करते हैं। तत्वज्ञान के अभाव से शास्त्र के विपरित साधना करके हिन्दु धर्म के सन्यासी तथा मुसलमान धर्म के शेख कुम्हार के घर गधे बनेंगे यानि मोक्ष तो होगा नहीं, पशु शरीर मिलेगा।(8)**

❖ **वाणी नं. 9 :-**

गरीब, मन की झीनि ना तजी, दिलही मांहि दलाल। हरदम सौदा करत है, कर्म कुसंगति काल।।9।।

❖ **सरलार्थ :- तत्वज्ञान न होने के कारण मन का सुक्ष्म दोष समाप्त नहीं हुआ। दिल में मन रूपी दलाल बैठा है जो गलती करवाता है। वह प्राणी हर श्वांस में जो भक्ति करता है। उसके साथ धोखे का सौदा मन करता है। सत्य साधना से मुँह मोड़ता है। व्यर्थ साधना चाहे कितनी ही कठिन हो, उसे करता है। जैसे खड़ा होकर या बैठकर तप करना, विकट पहाड़ियों पर चढ़कर किसी मंदिर में धोक मारने जाना, कावड़ लाने के लिए पैदल चलना आदि-आदि महाकठिन साधना में कोई आलस नहीं करता। यह धोखे का सौदा मन करता है। यह गलत सत्संग का परिणाम है।(9)**

❖ **वाणी नं. 10 :-**

गरीब, मन सेती खोटी घड़े, तन से सुमरन कीन। माला फेरे क्या हुवा, दूर कुटन बेदीन।।10।।

❖ **सरलार्थ :- ऐसे व्यक्ति साधु का स्वांग करके मन से खोटी घड़े (बुरे विचार करते हैं) यानि गंदी सोच रखते हैं। तन (शरीर) से स्मरण करते रहते हैं। ऐसे माला फिराने से कोई लाभ नहीं होता। दूर कुटन बेदीन यानि हे धर्महीन खोटे व्यक्ति! वह वस्तु यानि परमात्मा ऐसे व्यक्ति से दूर है। कभी नहीं मिलेगा।(10)**

❖ **वाणी नं. 11 :-**

गरीब, तन मन एक अजूद करि, सुरति निरति लौ लाइ। बेड़ा पार समंद होइ, जे एक पलक ठहराइ।।11।।

❖ **सरलार्थ :- भक्ति की श्रेष्ठ स्थिति बताई है कि नाम जाप करते समय मन को विकारों से हटाकर स्मरण पर लगाऐं। तन-मन को एक करके सुरति तथा निरति से नाम में लौ (लगन) लगाऐं। एक पल (एक सैकिण्ड) भी ध्यान नाम पर लगेगा तो धीरे-धीरे अभ्यास हो जाएगा और संसार सागर से बेड़ा (जीव रूपी बेड़ा) पार हो जाएगा यानि मोक्ष प्राप्त करेगा।(11)**

❖ **वाणी नं. 12 :-**

दंष्टि पड़े सो फना है, धर अम्बर कैलाश। कंत्रिम बाजी झूठ है, सुरति समोवो श्वांस।।12।।

❖ **सरलार्थ :- जो कुछ आप देख रहे हो यानि खेत-खलिहान, बाग-बगीचे, पर्वत, झरने, वन, दरिया, गाँव-शहर, जीव-जंतु, राजा, मानव सब फना (नाशवान) है। शिव जी का घर कैलाश पर्वत पर है। वह कैलाश पर्वत भी नष्ट होगा। यह सब कंत्रिम संसार सब झूठ है। एक स्वपन के समान है। इसलिए श्वांस-उश्वांस से स्मरण (नाम जाप) करो। संसार को असार मानो। परमात्मा की भक्ति करो। अपना कल्याण करवाओ।(12)**

❖ **वाणी नं. 13 :-**

गरीब, सुरति स्वांस कूं एक कर, कुंजि किनारै लाई। जाका नाम बैराग है, पांच पचीसों खाई।।13।।

❖ **सरलार्थ :- श्वांस से नाम जाप करते समय सुरति (ध्यान) को उसी नाम स्मरण पर लगाना। यह श्वांस-सुरति एक करना है। कुंज कमल (अंतिम नौवें कमल) के निकट ध्यान को पहुँचाऐं। इसका नाम वैराग्य है जिसने शरीर की प्रकंति को अनुकूल कर लिया। ध्यान तब ही लगता है जब मन संसारिक प्रेरणाओं से विचलित नहीं होता।(13)**

❖ **वाणी नं. 14 :-**

गरीब, पांच पचीसों भून करि, बिरह अगनि तन जार। सो अविनासी ब्रह्म है, खेले अधर अधार।।14।।

❖ **सरलार्थ :- शरीर की प्रकतियों को परमात्मा प्राप्ति की तड़फ रूपी अग्नि में जलाकर दढ़ रहे, वह अमरत्व प्राप्त करता है। वह जीव ब्रह्म (पीव) के गुणों युक्त अमर हो जाता है। वह अधर-आधार यानि सर्वोपरि स्थान सतलोक में आनन्द से रहता है (खेलता है) यानि मौज-मस्ती करता है।(14)**

**इसी विषय में संत गरीबदास जी की वाणी है :-**

गरीब, अनन्त कोटि ब्रह्मा आये, अनन्त कोटि भये ईश। साहिब तेरी बंदगी से, जीव होत जगदीश।।

❖ **वाणी नं. 15 :-**

गरीब, त्रिकुटी आगे झूलता, बिनहीं बांस बरत। अजर अमर आनंद पद, परखे सुरति निरत।।15।।

❖ **सरलार्थ :- परमात्मा अन्य वेश में त्रिकुटी कमल में रहता है। बिन ही बाँस बरत का भावार्थ बिना छत्र, मुकुट व सिंहासन के त्रिकुटी में परमेश्वर जी सतगुरू रूप में रहते हैं। वह परमेश्वर सुखदाई (आनन्द कन्द) है, अजर-अमर है। उसको सत्यनाम के जाप से सुरति-निरति से भक्त परख (जाँच) करता है। सत्यनाम के जाप से यदि सतगुरू रूप में विराजमान परमात्मा के चेहरे यानि स्वरूप में परिवर्तन नहीं होता है तो समझा जाता है कि वास्तविक सतगुरू कबीर जी ही हैं। यदि काल ब्रह्म ने सतगुरू का रूप बना रखा होता है तो सत्यनाम के जाप से उसका काल रूप प्रकट हो जाता है। सतगुरू का स्वांग नष्ट हो जाता है। झूलने का भावार्थ है कि जिधर देखें, उधर ही सतगुरू खड़ा दिखाई देता है।(15)**

❖ **वाणी नं. 16 :-**

गरीब, यह महिमा कासे कहूँ, नैनों मांही नूर। पल पल में दीदार है, सुरति सिन्धु भरपूर।।16।।

❖ **सरलार्थ :- भक्त की साधना से भक्ति की कमाई की रेखाऐं आँखों के सामने दिखाई देती हैं जो अन्य को दिखाई नहीं देती। प्रत्येक भक्त को अपनी-अपनी रेखाऐं आँखों के सामने दिखाई देती हैं। पलकें बंद कर लेते हैं तो पलकों के अंदर दिखाई देती हैं। सुक्ष्म रूप बन जाती हैं। यदि किसी कार या बस के शीशे के बाहर दष्टि दौड़ाते हैं तो शीशे को पार करके बाहर दिखाई देती हैं। एक भक्त की रेखाऐं (जिसे संत गरीबदास जी ने बंकड़ा साहेब भी कहा है) दूसरे भक्त को दिखाई नहीं देती। इसलिए कहा है कि यह महिमा किसको बताऊँ कि मेरे नैनों (आँखों) में परमेश्वर का नूर (नूरी झलक) दिखाई देता है। उसके मैं पल-पल (क्षण-क्षण में) दीदार (दर्शन) करता हूँ। मेरी सुरति-निरति इस नूरी शक्ति से भरी है। सुरति दूर की वस्तु को देखती है। निरति निर्णय (परख) करती है कि यह गाय है या भैंस। इसको सुरति तथा निरति स्पष्ट करती है।(16)**

❖ **वाणी नं. 17 :-**

गरीब, झीना दरसें दास कूं, पौहप रूप प्रवान। बिनही बेली गहबरै, है सो अकल अमान।।17।।

❖ **शब्दार्थ :- झीना = सुक्ष्म, पतला। दरसें = दिखाई देता है। दास कूँ = भक्त को। पोहप = पुष्प। रूप = के आकार में। प्रवान = पूर्ण रूप से प्रमाणित। वह बंकड़ा साहेब रूपी फूल किसी बेल (लता) के नहीं लगा है। वह तो अकल (अविनाशी) है। अमान = शांत,**

आनंददायक। गहबरै = विकसित होता है।

❖ सरलार्थ :- भक्तों को वह सुक्ष्म रूप बंकड़ा साहेब रूपी फूल दिखाई देता है। वह बिना लता (बेल) के विकसित होता है। जिस भक्त को वह भक्ति की कमाई रूपी रेखाऐं दिखाई देती हैं, वह मोक्ष का अधिकारी हो चुका है। यदि आजीवन मर्यादा में रहकर भक्ति करता रहेगा तो वह अमर होगा। आनन्द व चैन से सतलोक में रहेगा।(17)

❖ वाणी नं. 18 :-

गरीब, अकल अभूमी आदि है, जाका नाहीं अंत। दिलही अंदर देव है, निरमल निरगुन तंत।।18।।

❖ सरलार्थ :- अकल (अविनाशी = जिसका काल न हो), भूमि = ऊपर के चारों लोक जो अमर धरती है, वह सनातन है। उसमें निवास करने वाला निर्मल निर्गुण (अव्यक्त) देव (परमेश्वर) जो तंत यानि सब देवों का सार प्रभु यानि कुल का मालिक है। वह हमारे दिल में बसा है।(18)

❖ वाणी नं. 19 :-

गरीब, तन मन सेती दूर है, मांहे मंझ मिलाप। तरबर छाया विरछ में, है सो आपे आप।।19।।

❖ सरलार्थ :- वह परमेश्वर दूर सतलोक में है जिसे स्थूल शरीर तथा मन की कल्पनाओं से नहीं देख सकते। वैसे उस प्रभु का प्रभाव शरीर में भी है। इस प्रकार जीव से मिला भी है। जैसे तरवर (वंक्ष) की छाया वंक्ष का ही प्रतिबिंब होती है। ऐसे परमेश्वर तो सतलोक आदि-आदि ऊपर के लोकों में है। उसकी शक्ति वंक्ष की छाया की तरह सर्व ब्रह्मण्डों में फैली है।(19)

❖ वाणी नं. 20 :-

गरीब, नौ तत्त के तो पांच हैं, पांच तत्त के आठ। आठ तत्त का एक है, गुरु लखाई बाट।।20।।

❖ सरलार्थ :- आँखों में जो नूरी रेखाऐं हैं, वे सँख्या में 14 हैं जिनमें से नौ तत यानि परमेश्वर की नौ सिद्धियों के प्रतीक तो पाँच हैं। पाँच तत (सिद्धियों) के प्रतीक आठ हैं तथा आठ तत (सिद्धियों) का प्रतीक एक है जो कुल मिलाकर (5+8+1) चौदह हैं जो भिन्न-शक्ति का ग्राफ है। यह बाट यानि मार्ग सतगुरू जी ने दिखाया है।(20)

❖ वाणी नं. 21 :-

गरीब, चार पदारथ एक करि, सुरति निरति मन पौन। असल फकीरी जोग यौंह, गगन मंडल कूं गौन।।21।।

❖ सरलार्थ :- स्मरण (नाम जाप) करते समय अपने मन को, सुरति-निरति को पवन (श्वांस) पर टिकाकर रखें। वास्तव में (फकीरी) सन्यासी होना तथा जोग (योग) यानि भक्ति करना यह है। वन में जाने की अपेक्षा गगन मण्डल अर्थात् आकाश खण्ड में ध्यान रखो। सतलोक जाने की आश रखो। शास्त्र विरूद्ध साधना करने से कोई लाभ नहीं होता।(21)

❖ वाणी नं. 22 :-

गरीब, पंछी घाल्या आलना, तरबर छाया देख। गरभ जूंनि के कारणै, मन में किया बिबेक।।22।।

❖ भावार्थ :- जैसे पक्षी ने गर्भ धारण किया तो विवेक (विचार) किया। वंक्ष की अच्छी छाया देखकर घोंसला बनाया। (शब्दार्थ :- आलहना = घोंसला, घाल्या = बनाया, डाला।)(22)

❖ **वाणी नं. 23 :-**

गरीब, जैसे पंछी बन रमया, संझा लै बिसराम। प्रातः समै उठि जात है, सो कहिये निहकाम।।23।।

❖ **भावार्थ :- जैसे पक्षी सारा दिन वन में रमता (घूमता) है। सूर्य अस्त होने के समय (शाम के समय) किसी भी वृक्ष पर बैठकर रात्रि व्यतीत करता है। प्रातः काल उड़कर चला जाता है। वह उस वृक्ष से लगाव नहीं रखता। इसी प्रकार तत्वज्ञान प्राप्त साधक को संसार समझना चाहिए। अपने आवास को सीमित (छोटा) बनाऐ। यह उद्देश्य रखे कि सुबह (मृत्यु के समय) सब छोड़कर उठ जाना है। यह तो अस्थाई ठिकाना है। स्थाई ठिकाना सतलोक है, वहाँ जाना है।(23)**

❖ **वाणी नं. 24 :-**

गरीब, जाके नाद न बिंद है, घट मठ नहीं मुकाम। गरीबदास सेवन करे, आदि अनादी राम।।24।।

❖ **सरलार्थ :- जिस परमेश्वर का शरीर पाँच तत्व से निर्मित नहीं है, उस परमेश्वर को वही प्राप्त कर सकता है जिसने नाद यानि वचन के शिष्य रूपी परिवार को तथा बिन्द यानि शरीर के परिवार को अपना न मानकर परमेश्वर के बच्चे माने हैं। उन पर अपना दावा नहीं करता। जिसको काल के लोक में अपना कोई ठिकाना दिखाई नहीं देता। संत गरीबदास जी कहते हैं कि आदि-अनादि यानि सर्व प्रथम (आदि सनातन) परमात्मा की सेवा यानि भक्ति वही करेगा, उसी को उसकी प्राप्ति होगी।(24)**

**स्वामी रामदेवानंद गुरू महाराज जी की असीम कृपा से ''बिरह चितावनी के अंग'' का सरलार्थ सम्पूर्ण हुआ।**

**।।सत साहेब।।**

## ❖ ''अथ पतिव्रता का अंग'' का सरलार्थ ❖

**सारांश :- पतिव्रता उस स्त्री को कहते हैं जो अपने पति के अतिरिक्त अन्य किसी पुरूष को पति भाव से न चाहे। यदि कोई सुंदर-सुडोल, धनी भी क्यों न हो, उसके प्रति मलीन विचार न आऐं। भले ही कोई देवता भी आ खड़ा हो। उसको देव रूप में देखे न कि पति भाव यानि प्रेमी भाव न बनाए। सत्कार सबका करें, परंतु व्याभिचार न करे, वह पतिव्रता स्त्री कही जाती है।**

**इस पतिव्रता के अंग में आत्मा का पति पारब्रह्म है यानि सब ब्रह्मों (प्रभुओं) से पार जो पूर्ण ब्रह्म है, वह संतों की भाषा में पारब्रह्म है जिसे गीता अध्याय 8 श्लोक 3 में परम अक्षर ब्रह्म कहा है तथा अध्याय 8 के ही श्लोक 8, 9, 10 में जिसकी भक्ति करने को कहा है। गीता अध्याय 18 श्लोक 61-62 तथा 66 में जिसकी शरण में जाने को कहा है। उस परम अक्षर ब्रह्म में पतिव्रता की तरह भाव रखकर भक्ति करे। अन्य किसी भी प्रभु को ईष्ट रूप में न पूजे। सम्मान सबका करे तो वह भक्त आत्मा पतिव्रता कही जाती है। गीता अध्याय 13 श्लोक 10 में कहा है कि मेरी अव्यभिचारिणी भक्ति कर। इसी प्रकार सुक्ष्म वेद जो परमेश्वर कबीर जी द्वारा अपनी प्रिय आत्मा संत गरीबदास को दिया है, इसी सतग्रन्थ में इस पतिव्रता के अंग में स्पष्ट किया है कि :-**

**❖ वाणी नं. 18 :-**

गरीब, पतिब्रता पीव के चरण की, सिर पर रज लै राख।
पतिब्रता का पति पारब्रह्म है,सतगुरु बोले साख।।18।।

**❖ भावार्थ :- पतिव्रता का पति पारब्रह्म है यानि भक्त आत्मा का स्वामी पारब्रह्म है। यह सतगुरू (संत गरीबदास जी के सतगुरू परमेश्वर कबीर जी हैं) ने साखी द्वारा समझाया है यानि सतगुरू साक्षी हैं। पतिव्रता अपने पीव (पति = परमेश्वर) के चरणों की रज (धूल) लेकर सिर पर रखें अर्थात् केवल सतपुरूष को अपना मानें।(18)**

**❖ वाणी नं. 14 :-**

गरीब, पतिब्रता प्रसंग सुनि, जाका जासैं नेह। अपना पति छांड़ै नहीं, कोटि मिले जे देव।।14।।

**❖ भावार्थ :- पतिव्रता उसी की महिमा सुनती है जो उसका प्रिय पति है। वह अपने प्रभु को नहीं छोड़ती चाहे कोई देवता आकर खड़ा हो जाए। संत गरीबदास जी ने संसार के बर्ताव के साथ-साथ भक्ति में भक्त के बर्ताव को समझाया है।(14)**

**❖ वाणी नं. 1 :-**

गरीब, पतिब्रता तिन जानिये, नाहीं आन उपाव। एके मन एके दिसा, छांड़ै भगति न भाव।।1।।

**❖ भावार्थ :- पतिव्रता उसे मानो जो अपने ईष्ट को छोड़कर किसी अन्य प्रभु की उपाव यानि उपासना ईष्ट रूप में न करे। उसका मन एक अपने ईष्ट की ओर रहे और भक्ति भाव न छोड़े।(1)**

**❖ वाणी नं. 23 :-**

गरीब, पतिब्रता चूके नहीं, धर अंबर धसकंत। संत न छांड़े संतता, कोटिक मिलैं असंत।।23।।

❖ **भावार्थ :- चाहे धर (धरती) तथा अम्बर (आकाश) धसके यानि नष्ट हो जाऐं। इतनी आपत्ति में भी दंढ़ भक्त (पतिव्रता आत्मा) डगमग नहीं होता। इसी प्रकार संत (सत्य भाव से भगवान पर समर्पित साधक) अपनी सन्तता (साधु वाला स्वभाव) नहीं छोड़ता, चाहे उसको करोड़ों असन्त (नास्तिक व्यक्ति या अन्य देवों के उपासक) मिलो और वे कहें कि आप गलत ईष्ट की पूजा कर रहे हो या कहें कि क्या रखा है भक्ति में? आदि-आदि विचार अभक्तों (असन्तों) के सुनकर भक्त अपनी साधुता नहीं छोड़ता।(23)**

❖ **वाणी नं. 24 :-**

गरीब, पतिब्रता चूके नहीं, साखी चंदर सूर। खेत चढे सें जानिये, को कायर को सूर।।24।।

❖ **भावार्थ :- यदि वास्तव में दंढ़ भक्त (पतिव्रता आत्मा) है तो वह कभी अपने धर्म-कर्म मर्यादा में चूक (त्रुटि) नहीं आने देगा। इसके साक्षी चंदर (चाँद=Moon) तथा सूर (सूरज=Sun) हैं। भावार्थ है कि जिस तरह सूर्य और चन्द्रमा अपनी गति को बदलते नहीं, दंढ़ भक्त भी ऐसे ही अटल आस्थावान होता है। उसकी परीक्षा उस समय होगी जब कोई आपत्ति आती है। जैसे कायर तथा शूरवीर की परीक्षा युद्ध के मैदान में होती है।(24)**

❖ **वाणी नं. 10 :-**

गरीब, पतिब्रता सो जानिये, जाके दिल नहिं और। अपने पीव के चरण बिन, तीन लोक नहिं ठौर।।10।।

❖ **भावार्थ :- पतिव्रता यानि एक ईष्ट का उपासक उसे जानो जिसके दिल में अन्य के प्रति श्रद्धा न हो। उसकी आत्मा यह माने कि मेरे परमेश्वर पति के चरणों के अतिरिक्त मेरा तीन लोक में ठिकाना नहीं है।(10)**

**जो दंढ़ भक्त यानि पतिव्रता आत्मा हुए हैं, उनका वर्णन किया है :-**

❖ **वाणी नं. 28 :-**

गरीब, पतिब्रता चूके नहीं, तन मन जावौं सीस। मोरध्वज अरपन किया, सिर साटे जगदीश।।28।।

❖ **भावार्थ :- राजा मोरध्वज पतिव्रता जैसा भक्त था। उसने अपने लड़के ताम्रध्वज का सिर साधु रूप में उपस्थित श्री कंष्ण जी के कहने पर काट दिया यानि आरे (करौंत) से शरीर चीर दिया। परमात्मा पति के लिए मोरध्वज आत्मा ने अपने पुत्र को भी काटकर समर्पित कर दिया। इस प्रकार पतिव्रता आत्मा का परमेश्वर के लिए यदि तन-मन-शीश भी जाए तो उस अवसर को चूकती नहीं यानि हाथ से जाने नहीं देती। ऐसे भक्त को अपने ईष्ट देव के लिए सर्वश न्यौछावर कर देना होता है। वह सच्चा भक्त है।(28)**

❖ **वाणी नं. 29-30 :-**

गरीब, पतिब्रता प्रहलाद है, ऐसी पतिब्रता होई। चौरासी कठिन तिरासना, सिर पर बीती लोइ।।29।।
गरीब, राम नाम छांड्या नहीं, अबिगत अगम अगाध। दाव न चुक्या चौपटे, पतिब्रता प्रहलाद।।30।।

## ''भक्त प्रहलाद की कथा''

❖ **भावार्थ :- भक्त प्रहलाद को उनके पिता हिरण्यकशिपु ने राम नाम छुड़वाने के लिए अनेकों कष्ट दिए, परंतु अपना उद्देश्य नहीं बदला। भक्त प्रहलाद दंढ़ रहा तो परमात्मा ने पल-पल (क्षण-क्षण) रक्षा की।**

## ''बिल्ली के बच्चों की रक्षा करना''

प्रहलाद को अक्षर ज्ञान तथा भक्ति ज्ञान के लिए उनके पिता राजा हिरण्यकशिपु ने शहर से बाहर बनी पाठशाला में भेजा जहाँ पर दो पाधे (उपाध्य यानि आचार्य) एक साना तथा दूसरा मुर्का पढ़ाया करते थे। धर्म की शिक्षा दिया करते थे। हिरण्यकशिपु के आदेश से सबको हिरण्यकशिपु-हिरण्यकशिपु नाम जाप करने का मंत्र बताते थे। कहते थे कि राम-विष्णु नाम नहीं जपना है या अन्य किसी भी देव का नाम नहीं जपना है। हिरण्यकशिपु (हरणाकुश) ही परमात्मा है। प्रहलाद भी अपने पिता का नाम जाप करते थे। यदि कोई हिरण्यकशिपु के स्थान पर राम-राम या अन्य नाम जो प्रभु के हैं, जाप करता मिल जाता तो उसे मौत की सजा सबके सामने दी जाती थी।

पाठशाला के रास्ते में एक कुम्हार ने मटके पकाने के लिए आवे में रखे थे। लकड़ी तथा उपलों से ढ़क रखा था। सुबह अग्नि लगानी थी। रात्रि में एक बिल्ली ने अपने बच्चे उसी आवे (मटके पकाने का स्थान) में एक मटके में रख दिए। प्रातः काल बिल्ली अन्य घर में भोजन के लिए चली गई। कुम्हार ने आवे को अग्नि लगा दी। आग प्रबल होकर जलने लगी। कुछ समय पश्चात् बिल्ली आई और अपने बच्चे को आपत्ति में देखकर म्याऊँ-म्याऊँ करने लगी। कुम्हारी को समझते देर ना लगी। वह भी परमात्मा से अर्ज करने लगी और रोने लगी। हे प्रभु! हे राम! हमारे को महापाप लगेगा। इस बिल्ली के बच्चों की रक्षा करो। बार-बार यह कहकर पुकार कर रही थी। उस समय भक्त प्रहलाद उसी रास्ते से पाठशाला जा रहा था। कुम्हारी को रोते हुए देखा तो उसके निकट गया। वह हे राम! हे विष्णु भगवान! हे परमेश्वर! इन बिल्ली के बच्चों को बचाओ, हमारे को पाप लगेगा, कह रही थी। प्रहलाद ने उस माई से कहा कि हे माता! आप राम ना कहो। मेरे पिता जी का नाम लो, नहीं तो आपको मार डालेगा। कुम्हारी ने बताया कि इस आवे में बिल्ली के बच्चे रह गए हैं। हमारे को पता नहीं चला। भगवान से इन बच्चों की सुरक्षा के लिए प्रार्थना कर रही हूँ। इस भयंकर अग्नि से राजा हिरण्यकशिपु नहीं बचा सकते, परमात्मा ही बचा सकते हैं। प्रहलाद भक्त ने कहा, माई! जब आप घड़े निकालें तो मुझे बुलाना। ऐसी शीतल हवा चली कि अग्नि बुझ गई। कहते हैं कि एक महीने में आवे में रखे घड़े पकते थे। उस समय 2½ (अढ़ाई) दिन में आवा पक गया। प्रहलाद भक्त को बुलाकर आवे से मटके निकाले गए। जिस घड़े में बिल्ली के बच्चे थे, वह घड़ा कच्चा था। बिल्ली के बच्चे सुरक्षित थे। अन्य सब घड़े पके हुए थे। यह दृश्य देखकर प्रहलाद ने मान लिया कि ऐसी विकट परिस्थिति में मानव कुछ नहीं कर सकता। परमात्मा ही समर्थ हैं।

कुम्हारी से भक्त प्रहलाद जी ने कहा था कि माता जी! यदि भगवान ने बिल्ली के बच्चे बचा दिए तो मैं भी परमात्मा का ही नाम जपा करूँगा। अपने पिता का नाम जाप नहीं करूँगा। उस दिन के पश्चात् प्रहलाद भक्त राम का नाम जाप करने लगा। यह घटना सत्ययुग की है। श्री रामचन्द्र पुत्र दशरथ जी का तो जन्म भी नहीं हुआ था। जब साना तथा मुर्का अध्यापकों को पता चला कि प्रहलाद राम का जाप करता है तो उसे बहुत समझाया

कि आप हिरण्यकशिपु राजा का नाम जाप करो।

प्रहलाद ने कहा कि गुरूदेव! मेरे पिता मानव हैं, राजा हैं, परंतु भगवान नहीं हैं। विशेष परिस्थिति में परमात्मा ही रक्षा कर सकता है। जीव कल्याण भी परमात्मा से हो सकता है। राजा जनता को क्या देता है? उल्टा ''कर'' (Tax) जनता से लेता है। परमात्मा सबका पालन करता है। वर्षा करता है तो धन्य-धान्य से मानव परिपूर्ण होता है। राजा होना अनिवार्य है, परंतु अन्यायी नहीं होना चाहिए। राजा कानून व्यवस्था बनाने के लिए बनाया जाता है। प्रजा की बदमाशों से सुरक्षा करना राजा का परम कर्तव्य है। राजा को परमात्मा की भक्ति से ही राज्य प्राप्त होता है। राजा यदि प्रजा को तंग करता है तो परमात्मा उसे दण्ड देता है। नरक में डालता है। फिर पशु-पक्षियों की योनियों में कष्ट उठाता है। इसलिए राजा को भी परमात्मा का नाम लेना चाहिए। परमात्मा से डरकर काम करना चाहिए। साना ने कहा, राजकुमार! आप हमारे शिष्य हैं, गुरू नहीं। आप हमें शिक्षा दे रहे हो। प्रहलाद ने कहा, क्षमा करो गुरूदेव! मैं आपको शिक्षा नहीं दे रहा, राजा का धर्म बता रहा हूँ। मुर्का पाण्डे ने कहा, हे राजकुमार! यह ज्ञान आपको किसने करवाया? प्रहलाद ने कहा, गुरूदेव! मुझे पिछली याद ताजा हो गई है। जब मैं माता के गर्भ में था। नारद जी मेरे पास आए थे (सुक्ष्म रूप बनाकर) उन्होंने मुझे परमात्मा की महिमा तथा मानव कर्तव्य बताया था। मुझे नाम भी जाप करने को दिया था। अब मैं वही जाप किया करूँगा।

साना-मुर्का पंडितों ने राजा को बताया कि आपका पुत्र राम का नाम जाप करता है। हमारी बात नहीं मानता। हम शिक्षा देते हैं तो हमारे को ही ज्ञान सुनाने लगता है। हिरण्यकशिपु ने बुलाकर राम का नाम न जपने को कहा तो प्रहलाद ने स्पष्ट कहा, पिताजी! परमात्मा ही समर्थ है। प्रत्येक कष्ट से परमात्मा ही बचा सकता है। मानव समर्थ नहीं है। यदि कोई भक्त साधना करके कुछ शक्ति परमात्मा से प्राप्त कर लेता है तो वह सामान्य व्यक्तियों में तो उत्तम हो जाता है, परंतु परमात्मा से उत्तम नहीं हो सकता। परमात्मा ही श्रेष्ठ है। वही समर्थ है।

यह बात भक्त प्रहलाद से सुनकर अहंकारी हिरण्यकशिपु क्रोध से लाल हो गया और नौकरों-सिपाहियों से बोला कि इसको ले जाओ मेरी आँखों के सामने से और जंगल में सर्पों में डाल आओ। सर्प के डसने से यह मर जाएगा। ऐसा ही किया गया। परंतु प्रहलाद मरा नहीं, सर्पों ने डसा नहीं। आराम से सो रहा था। सुबह धूप से बचाने के लिए सर्प प्रहलाद भक्त पर अपने फन फैलाकर छाया किए हुए थे। राजा ने कहा कि जाओ, जंगल से शव उठा लाओ। सिपाही गए तो प्रहलाद सुरक्षित था। सर्प इधर-उधर चले गए। सिपाहियों ने सब देख लिया था। प्रहलाद को मरा जान उठाने लगे तो प्रहलाद अपने आप उठ खड़ा हुआ। प्रहलाद की आयु दस वर्ष थी। फिर पर्वत से फैंकवाया। प्रहलाद फूलों के घने पौधों के ऊपर गिरा, मरा नहीं।

फिर प्रहलाद की बूआ होलिका अपने भाई हिरण्यकशिपु की आज्ञा से चिता के ऊपर प्रहलाद जी को गोद में (गोडों में) लेकर बैठ गई। होलिका के पास एक चद्दर थी। उसको ओढ़कर यदि अग्नि में प्रवेश कर जाए तो जलता नहीं था। उस चद्दर को ओढ़कर अपने

को पूरा ढ़ककर प्रहलाद को उससे बाहर गोडों में बैठा लिया। कहा, बेटा! देख मैं भी तो बैठी हूँ। कुछ नहीं होगा तेरे को। अग्नि लगा दी गई। परमात्मा ने शीतल पवन चलाई। तेज आँधी आई। होलिका के शरीर से चद्दर उड़कर प्रहलाद भक्त को पूरा ढ़क लिया। होलिका जलकर राख हो गई। भक्त को आँच नहीं आई। प्रहलाद जी का विश्वास बढ़ता चला गया। ऐसे-ऐसे चौरासी कष्ट भक्त को दिए गए, परंतु परमात्मा ने भक्त के विश्वास को देखकर उसकी दृढ़ता से प्रसन्न होकर उसके पतिव्रत धर्म से प्रभावित होकर प्रत्येक संकट में सहायता की।

हिरण्यकशिपु ने श्री ब्रह्मा जी की भक्ति करके वरदान प्राप्त कर रखा था कि मैं सुबह मरूँ ना शाम मरूँ, दिन में मरूँ न रात्रि में मरूँ, बारह महीने में से किसी में ना मरूँ, न अस्त्र-शस्त्र से मरूँ, पृथ्वी पर मरूँ ना आकाश में मरूँ। न पशु से मरूँ, ना पक्षी, ना कीट से मरूँ, न मानव से मरूँ। न घर में मरूँ, न बाहर मरूँ। हिरण्यकशिपु ने प्रहलाद को मारने के लिए एक लोहे का खम्बा अग्नि से गर्म करके तथा तपाकर लाल कर दिया। प्रहलाद जी को उस खम्बे (Pillar) के पास खड़ा करके हिरण्यकशिपु ने कहा कि क्या तेरा प्रभु इस तपते खम्बे से भी इससे तेरी जलने से रक्षा कर देगा? हजारों दर्शक यह अत्याचार देख रहे थे। प्रहलाद भक्त भयभीत हो गए कि परमात्मा इस जलते खम्बे में कैसे आएगा? उसी समय प्रहलाद ने देखा कि उस खम्बे पर बालु कीड़ी (भूरे रंग की छोटी-छोटी चींटियाँ) पंक्ति बनाकर चल रही थी। ऊपर-नीचे आ-जा रही थी। प्रहलाद ने विचार किया कि जब चीटियाँ नहीं जल रही तो मैं भी नहीं जलूँगा। हिरण्यकशिपु ने कहा, प्रहलाद! इस खम्बे को दोनों हाथों से पकड़कर लिपट, देखूँ तेरा भगवान तेरी कैसे रक्षा करता है? यदि खम्बा नहीं पकड़ा तो देख यह तलवार, इससे तेरी गर्दन काट दूँगा। डर के कारण प्रहलाद जी ने परमात्मा का नाम स्मरण करके खम्बे को पकड़ने के लिए हाथ बढ़ाए।

उसी के अंदर से नरसिंह रूप धारण करके प्रभु प्रकट हुए। हिरण्यकशिपु भयभीत होकर भागने लगा। नरसिंह प्रभु ने उसे पकड़कर अपने गोडों (घुटनों) के पास हवा में लटका दिया। हिरण्यकशिपु चीखने लगा कि मुझे क्षमा कर दो, मैं कभी किसी को नहीं सताऊँगा। तब प्रभु ने कहा, क्या मेरे भक्त ने तेरे से क्षमा याचना नहीं की थी? तूने एक नहीं सुनी। अब तेरी जान पर पड़ी तो डर लग रहा है। हे अपराधी! देख न मैं मानव हूँ, न पशु, न आकाश है, न पृथ्वी पर, न सुबह है न शाम है। न बारह महीने, यह तेरहवां महीना है, (हरियाणा की भाषा में लौंद का महीना कहते हैं) न अस्त्र ले रखा है, न शस्त्र मेरे पास है। घर के दरवाजे (Gate) के मध्यम में खड़े थे। न घर में, न बाहर हूँ। अब तेरा अंत है। यह कहकर नरसिंह भगवान ने उस राक्षस का पेट फाड़कर आँतें निकाल दी और जमीन पर उस राक्षस को फैंक दिया। प्रहलाद को गोदी में उठाया और जीभ से चाटा(प्यार किया)। उस नगरी का राजा प्रहलाद बना। विवाह हुआ। एक पुत्र हुआ जिसका नाम बैलोचन रखा। उस बैलोचन का पुत्र राजा बली हुआ जिसने अश्वमेघ यज्ञ की थी जिसमें परमात्मा बावन (बौना) रूप बनाकर एक ब्राह्मण के रूप में आए और तीन पैड़ (कदम) जमीन दान में माँगी थी। भगवान ने एक कदम (डंग) में पूरी पृथ्वी नापी तथा दूसरे पग में स्वर्ग, तीसरे के लिए

**स्थान माँगा तो बली ने कहा कि यह मेरी पीठ पर रखो, यह कहकर पथ्वी पर मुख के बल लेट गया। तब प्रभु ने खुश होकर कहा कि माँग! क्या माँगता है?**

**बली ने कहा कि मैंने इन्द्र के राज्य के लिए सौवीं (100वीं) यज्ञ की है। भगवान बोले, इस इन्द्र को अपना शासनकाल पूरा करने दो, फिर आपको इन्द्रासन देंगे। आप मेरी शर्त पूरी नहीं कर पाए। इसलिए अभी इन्द्र को पद से नहीं हटा सकते। फिर भी आपने मेरे को सर्वस्व दे दिया। इसलिए इसके पश्चात् तेरे को इन्द्रासन दिया जाएगा। तब तक तेरे को पाताल लोक का राजा बनाता हूँ। वहाँ राज्य करो। मैंने इन्द्र से उसका राज्य बनाए रखने का वचन दिया है। बली ने कहा कि एक मेरी शर्त है, उसके लिए वचन दें। भगवान ने कहा कि बोलो। बली ने कहा कि जब तक मैं पाताल में रहूँ तो आप इसी बावन (बौना-ठिगना) रूप में मेरे द्वार के आगे खड़े रहोगे। भगवान विष्णु ने कहा तथास्तु (ऐसा ही होगा)। भक्त प्रहलाद के पोते राजा बली को पाताल का राज्य प्रदान किया। भक्त प्रहलाद जी अपने धर्म-कर्म पर डटे रहे यानि पतिव्रता धर्म का पालन करके अटल रहे तो परमात्मा ने सहायता की। जब तक सूरज चाँद रहेगा, महापुरूषों का नाम रोशन रहेगा।(29-30)**

❖ **वाणी नं. 31 :-**

गरीब, पतिब्रता ध्रुव जानिये, और पतिब्रता कौन। उत्तानपाद का राज सब, छाड्या सकल अलौन।।31।।

❖ **सरलार्थ :- भक्त ध्रुव जी ने पतिव्रता धर्म का पालन किया। अपने पिता के राज्य को त्यागकर ठान ली कि परमात्मा देगा, तब ही राज्य लूँगा। जिस कारण से परमात्मा की भक्ति की। टस से मस नहीं हुआ। बाद में उतानपात जी ने ध्रुव जी को कह दिया था कि बेटा! मैं सर्व राज्य तुझे दे दूँगा, आप घर त्यागकर मत जाओ, परंतु ध्रुव जी ने परमात्मा को महत्व दिया।(31)**

**कथा सुमरण के अंग में लिखी है।**

❖ **वाणी नं. 32-33 :-**

गरीब, सोला सहंस सुहेलियां, छाड़े मीर दिवान। बलख बुखारा तजि गये, देख अधम सुलतान।।32।।
गरीब, सुलतानी पतिब्रत है, छाड्या बलख बुखार। मन मंजन अबिगत रते, सांई का दीदार।।33।।

❖ **सरलार्थ :- अब्राहिम सुल्तान अधम को जब परमेश्वर का ज्ञान हुआ तो परमात्मा पति के लिए समद्ध राज्य त्याग दिया। सोलह हजार स्त्रियाँ, अठारह लाख घोड़े-घोड़ी, अन्य धन को त्यागकर परमात्मा के लिए बेघर हो गए। फिर कभी राज्य की इच्छा मन में नहीं आई। भूख-प्यास, गर्मी-सर्दी को सहन किया, परंतु परमात्मा पति के मार्ग पर डटे रहे। पतिव्रता धर्म का पालन किया, मोक्ष पाया।**

**वाणी नं. 36-37-38 :-**

गरीब, गोपीचंद अरु भरथरी, पतिब्रता हैं दोइ। गोरख से सतगुरु मिलें, पत्थर पाहन ढोइ।।36।।
गरीब, बारह बरस बिसंभरी, अलवर किला चिनाई। सतगुरु शब्दों बांधिया, अमर भये हैं ताहिं।।37।।
गरीब, सतगुरु शब्द न उलंघिया, जो धारी सो धार। कंचन के मटके भयै, निसतरि गया कुम्हार।।38।।

❖ **सरलार्थ :- गोपीचंद तथा भरथरी दोनों राजा थे। मामा-भानजा थे। भरथरी जी गोपीचंद के मामा जी थे।**

## ''गोपीचंद की कथा''

गोपीचंद इकलौते पुत्र थे। पिता का देहांत हो चुका था। कई कन्याऐं (पुत्री) थी। माता जी ने एक दिन अपने पुत्र को स्नान करते देखा। माँ ऊपर की मंजिल पर थी। नीचे गोपीचंद की रानियाँ स्नान की तैयारी कर रही थी। माता ने अपने पुत्र को देखा तथा अपने पति की याद आई। इसी आयु में इसके पिता की मत्यु हो गई थी। वे इतने ही सुंदर व युवा थे। उनको काल खा गया। मेरे बेटे को भी काल खाएगा। क्यों न इसको भगवान की भक्ति पर लगा दूँ ताकि मेरा लाल अमर रहे। आँखों से आँसू निकले और गोपीचंद के शरीर पर गिर गए। गोपीचंद ने देखा कि माँ रो रही है। उसी समय वस्त्र पहनकर माँ के पास गया। रोने का कारण पूछा। कारण बताया तथा स्वयं गोरखनाथ जी के पास लेकर गई और दीक्षा दिला दी। सन्यास दिला दिया। गोपीचंद डेरे में रहने लगा। श्री गोरखनाथ जी ने परीक्षार्थ गोपीचंद जी को उसी के घर भिक्षा लेने भेजा तथा कहा कि अपनी पत्नी पाटम देई से माता कहकर भिक्षा माँगकर ला। गोपीचंद जी महल के द्वार पर गए। 'माई भिक्षा देना', आवाज लगाई। रानी तथा कन्याऐं आवाज पहचानकर दौड़ी-दौड़ी आई। सब रोने लगी। कहा कि आप यहीं रह जाऐं। मत जाओ डेरे में, हमारा क्या होगा? उसी समय वापिस डेरे में आ गया तथा गुरू जी से सब वत्तांत बताया। फिर गोपीचंद की माता श्री गोरखनाथ जी के पास जाकर गोपीचंद को वापिस माँगने गई। परंतु गोपीचंद जी ने कहा कि माता जी! अब मैं गुरू जी का बेटा हूँ। आपका अधिकार समाप्त हो गया है। अब मैं किसी भी कीमत पर घर नहीं जाऊँगा। जो गुरू जी ने साधना बताई थी, वह भक्ति की।

यहाँ प्रश्न यह है कि भले ही वह भक्ति मोक्षदायक नहीं थी, परंतु परमात्मा प्राप्ति के लिए गुरू जी ने जो भी साधना तथा मर्यादा बताई, सिर-धड़ की बाजी लगाकर निभाई। वह भिन्न बात है कि मुक्त नहीं हुए। परंतु जिस स्तर की साधना की, उसमें प्रथम रहकर उभरे। संसार में नाम हुआ। किसी न किसी जन्म में परमेश्वर कबीर जी ऐसी दढ़ आत्माओं को अवश्य शरण में लेते हैं। यदि भक्ति की शुरूआत ही नहीं करते तो नरक में जाना था। राज्य तो रहना ही नहीं था।

## ''भरथरी की कथा''

भरथरी राजा था। इनके छोटे भाई का नाम विक्रम था। भरथरी की रानी का नाम पींगला था। सुंदरता में परी से कम नहीं थी, परंतु चरित्रहीन थी। राजा भरथरी पींगला से बहुत प्यार करता था तथा अत्यंत विश्वास करता था। एक दिन विक्रम ने अपनी भाभी जी को एक नौकर के साथ आपत्तिजनक स्थिति में देखा। नौकर घोड़ों की देख-रेख करने वाले नौकरों का मुखिया था। उसे दरोगा की उपाधि प्राप्त थी। पींगला ने विक्रम को रास्ते से हटाने के लिए षड़यंत्र रचा। खाना-पीना त्याग दिया। राजा ने पूछा तो बताया कि तेरे भाई ने मेरी इज्जत पर हाथ डाला है। राजा को अपने भाई पर पूर्ण विश्वास था कि विक्रम यह गलती नहीं कर सकता, तू गलत कह रही है। परंतु कहावत है कि ''त्रीया चरित्र जाने ना

कोई। खसम मार कर सती होई।।'' **अंत में राजा ने पत्नी मोह में अपने भाई को दोषी करार दे दिया। पींगला ने कहा कि इसको जंगल में जाकर मारकर डाल आऐं। इसकी आँखें निकालकर लाऐं। मुझे दिखाऐं तो मैं जीवित रहूँगी, नहीं तो मरूँगी।**

**राजा भरथरी ने अपने नौकरों को यही आदेश दे दिया। जब नौकर लेकर चले, तब विक्रम ने कहा कि भाई साहब! आपको यह स्त्री मरवाएगी। आपको दुनिया से खो देगी। मैं तो चला। एक कवि ने कहा है :-**

आज का बोला याद राखिए विक्रम भाई का। दुनियाँ में से खो देगा, तुझे बहम लुगाई का।।

**विक्रम ने बताया कि यह स्त्री चरित्रवान नहीं है। परंतु भरथरी ने कान बंद कर लिये। विक्रम की एक नहीं सुनी और भाई को मारने का आदेश दे दिया। दयावान वद्ध मंत्री ने नौकरों से कहा कि विक्रम निर्दोष है। इसको मारना नहीं है। किसी मग की आँखें निकाल लाना। विक्रम को किसी जिम्मेदार व्यक्ति के पास दूसरे राजा (विक्रम के मामा) के राज्य में छोड़ आओ। ऐसा ही किया गया। पींगला का रास्ते का रोड़ा दूर हो गया। एक दिन राजा भरथरी जंगल में शिकार खेलने गया हुआ था। उसने एक हिरण को तीर से मार दिया। उसी समय श्री गोरखनाथ जी सिद्ध वहाँ से जा रहे थे। उसने राजा से कहा कि निर्दोष को मारने से महापाप लगता है। राज के मद में अँधा न हो प्राणी! संसार छोड़कर भी जाना है। राजा में अहंकार अधिक होता है। वह अपनी क्रिया में बाधा तथा किसी की शिक्षा स्वीकार नहीं करता। यदि श्री गोरखनाथ जी संत वेश में न होते तो इसी बात पर उन्हें भी वहीं तीर से मार देता। फिर भी अपनी दुष्टता व्यक्त करते हुए कहा कि यदि इतना जीवों के प्रति दयावान है तो इस मग को जीवित कर दे, नहीं तो यह संत वेशभूषा उतारकर रख दे। श्री गोरखनाथ जी ने शर्त रखी कि यदि मैं इसी हिरण को जीवित कर दूँ तो आपको मेरा चेला बनना पड़ेगा। राजा भरथरी ने कहा कि ठीक है। श्री गोरखनाथ जी ने उसी समय कान पकड़कर हिरण को खड़ा कर दिया। राजा से कहा कि उतर घोड़े से नीचे। राजा घोड़े से नीचे उतरा और संत के पैर पकड़कर क्षमा याचना की और कहा कि मुझे कुछ समय और राज्य करने दो। फिर आपका शिष्य अवश्य बन जाऊँगा। अभी मेरी पत्नी रो-रोकर मर जाएगी। वह मेरे बिना नहीं रह सकती। श्री गोरखनाथ जी ने कहा कि :-**

बाण आले की बाण ना जावै, चाहे चारों वेद पढ़ा ले। त्रिया अपनी ना होती, चाहे कितने लाड लडाले।।

**परंतु भरथरी तो अपनी दुष्ट पत्नी को देवी मानता था। उसने अपनी पत्नी की बहुत वकालत की। श्री गोरखनाथ जी ने कहा कि आपकी इच्छा हो और संसार से मन दुःखी हो जाए, तब आ जाना। कुछ समय उपरांत श्री गोरखनाथ जी वेश बदलकर अन्य संत के रूप में राजा भरथरी जी के पास गए। उनको एक अमर फल देकर कहा कि जो इस फल को खा लेगा, वह लंबी आयु जीयेगा और युवा बना रहेगा। यह कहकर संत जी कुछ दक्षिणा लेकर चले गए। फल की कीमत नहीं ली। राजा ने विचार किया कि यदि मेरे से पहले मेरी पत्नी की मत्यु हो गई तो मैं जीवित नहीं रह पाऊँगा। इसलिए यह फल पींगला रानी को देता हूँ। वह फल अपनी रानी को दे दिया तथा उसके गुण बताए। रानी का प्रेम उस दरोगा से था। रानी ने वह फल अपने प्रेमी दरोगा को दे दिया और उसके गुण बताए और कहा**

कि मैं आपकी लम्बी आयु देखना चाहती हूँ। मैं आपके बिना जीवित नहीं रह पाऊँगी। दरोगा उसी शहर की वैश्या के पास जाता था। उससे अत्यधिक प्रेम करता था। दरोगा ने वह अमर फल अपनी प्रेमिका वैश्या को दे दिया तथा उसके गुण बताए। वैश्या ने विचार किया कि इस नगरी का राजा बहुत दयालु तथा न्यायकारी है। अपने भाई का दोष देखा तो उसे भी क्षमा नहीं किया। ऐसा राजा लम्बी आयु जीवित रहे तो जनता सुखी रहेगी। यदि मैंने खा लिया तो और अधिक समय तक यह पाप करूँगी। उस वैश्या ने वह फल राजा भरथरी को दे दिया तथा उसके गुण बताए। राजा ने पूछा कि आपको यह फल किसने दिया है? वैश्या ने बताया कि आपके घोड़ों के मुखिया (दरोगा) ने दिया है। राजा ने दरोगा को बुलाया। पूछा तो उसने बताया कि रानी ने दिया है। रानी से महल में जाकर पूछा कि क्या आपने वह फल खा लिया था? रानी कुछ नाराज अंदाज से बोली कि हाँ! खा लिया था। आप हमेशा शक क्यों करते हो? राजा ने उसी समय मंत्री-महामंत्री, अन्य दरबारियों (कार्यालय के उच्च अधिकारियों) को तथा वैश्या और दरोगा को बुलाया। दरोगा से पूछा कि यह फल आपको किसने दिया था? दरोगा ने काँपते हुए कहा कि रानी ने दिया था। राजा का अंधेरा दूर हुआ। अपने भाई की मौत तथा अंतिम वचन को याद करके दहाड़ मारकर रोया। कहा कि दुष्टा! तूने मेरा भाई भी मरवा दिया। कुछ दिन में मुझे भी मरवा देती। पींगला रानी ने क्षमा याचना की। अपनी सब गलती भी स्वीकार कर ली। भरथरी उस दिन राज्य त्यागकर गोरखनाथ जी के डेरे में चला गया तथा परम भक्त बना। महामंत्री को पता था कि विक्रम जीवित है। विक्रम को राजा बनाया गया। दरोगा को नौकरी से निकाल दिया। पींगला को भिन्न महल में रहने को कहा। उसकी पूरी देखभाल राजा ने रखी। उसे कभी कष्ट नहीं होने दिया।

## ''अलवर शहर के राजा के किले में पत्थर ढ़ोने की नौकरी करना''

एक समय श्री गोरखनाथ जी से गोपीचंद तथा भरथरी जी ने कहा कि गुरूदेव! हमारा मोक्ष इसी जन्म में हो, ऐसी कपा करें। आप जो भी साधना बताओगे, हम करेंगे। श्री गोरखनाथ जी ने कहा कि राजस्थान प्रान्त में एक अलवर शहर है। वहाँ का राजा अपने किले का निर्माण करवा रहा है। तुम दोनों उस राजा के किले का निर्माण पूरा होने तक उसमें पत्थर ढ़ोने का निःशुल्क कार्य करो। अपने खाने के लिए कोई अन्य मजदूरी सुबह-शाम करो। उसी दिन दोनों भक्त आत्मा गुरू जी का आशीर्वाद लेकर चल पड़े। उस किले का निर्माण बारह वर्ष तक चला। कोई मेहनताना का रूपया-पैसा नहीं लिया। अपने भोजन के लिए उसी नगरी के एक कुम्हार के पास उसकी मिट्टी खोदने तथा उसके मटके बनाने योग्य गारा तैयार करने लगे। उसके बदले में सुबह-शाम केवल रोटी खाते थे। कुम्हार की धर्मपत्नी अच्छे संस्कारों की नहीं थी। कुम्हार ने कहा कि दो व्यक्ति बेघर घूम रहे थे। वे मेरे पास मिट्टी खोदने तथा गारा तैयार करते हैं। केवल रोटी-रोटी की मजदूरी लेंगे। आज तीन व्यक्तियों का भोजन लेकर आना। मटके बनाने तथा पकाने वाला स्थान नगर से कुछ दूरी पर जंगल में था। कुम्हारी दो व्यक्तियों की रोटी लेकर गई और बोली कि इससे अधिक नहीं मिलेगी। भोजन रखकर घर लौट आई। कुम्हार ने कहा कि बेटा! इन्हीं में काम

चलाना पड़ेगा। तीनों ने बाँटकर रोटी खाई। कई वर्ष ऐसा चला। अंत के वर्ष में तो केवल एक व्यक्ति का भोजन भेजने लगी। तीनों उसी में संतोष कर लेते थे। किले का कार्य बारह वर्ष चला। कुम्हार ने अपने घड़े पकाने के लिए आवे में रख दिए। अंत के वर्ष की बात है। गोपीचंद तथा भरथरी ने कुम्हार से आज्ञा ली कि पिता जी! हमारी साधना पूरी हुई। अब हम अपने गुरू श्री गोरखनाथ जी के पास वापिस जा रहे हैं। मेरा नाम गोपीचंद है। इनका नाम भरथरी है। उस समय कुम्हार की पत्नी भी उपस्थित थी। मटकों की ओर एक हाथ से आशीर्वाद देते हुए दोनों ने एक साथ कहा :-

पिता का हेत माता का कुहेत। आधा कंचन आधा रेत।।

यह वचन बोलकर दोनों चले गए। जिस समय मटके निकालने लगे तो कुम्हार तथा कुम्हारी दोनों निकाल रहे थे। देखा तो प्रत्येक मटका आधा सोने (Gold) का था, आधा कच्चा था। हाथ लगते ही रेत बनने लगा। कुम्हार ने कहा, भाग्यवान! वे तो कोई देवता थे। तेरी त्रुटि के कारण आधा मटका रेत रह गया। मिट्टी की मिट्टी रह गई। आधा स्वर्ण का हो गया। कुम्हारी को अपनी कतघ्नता का अहसास हुआ तथा रोने लगी। बोली कि मुझे पता होता तो उनकी बहुत सेवा करती।

कबीर, करता था तब क्यों किया, करके क्यों पछताय। बोवे पेड़ बबूल का, आम कहाँ से होय।।

इस प्रकार गोपीचंद और भरथरी जी अपने गुरू जी के वचन का पालन करके सफल हुए। जो अमरत्व उस साधना से मिलना था, वह भी अटल विश्वास करके साधना करने से हुआ। यदि विवेकहीन तथा विश्वासहीन होते तो विचार करते कि यह कैसी भक्ति? यह कार्य तो सारा संसार कर रहा है। मोक्ष के लिए तो तपस्या करते हैं या अन्य कठिन व्रत करते हैं। परंतु उन्होंने गुरू जी को गुरू मानकर प्रत्येक साधना की। गुरू जी के कार्य या आदेश में दोष नहीं निकाला तो सफल हुए। गोरखनाथ जी ने उनको जो नाम जाप करने का मंत्र दे रखा था, उसका जाप वे दोनों पत्थर उठाकर निर्माण स्थान तक ले जाते तथा लौटकर पत्थरों को तरास (काँट-छाँट करके सीधा कर) रहे थे, वहाँ तक आते समय करते रहते थे। दोनों युवा थे। कार्य के परिश्रम तथा पूरा पेट न भरने के कारण मन में स्त्री के प्रति विकार नहीं आया और सफलता पाई। गुरू एक वैद्य (डॉक्टर) होता है। उसे पता होता है कि किस रोगी को क्या परहेज देना है? क्या खाने को बताना है? यानि पथ्य-अपथ्य डॉक्टर ही जानता है। रोगी यदि उसका पालन करता है तथा औषधि सेवन (भक्त नाम जाप) करता है तो स्वस्थ हो जाता है यानि मोक्ष प्राप्त करता है। इसी प्रकार गोपीचंद तथा भरथरी जी ने अपने गुरू जी के आदेश का पालन करके जीवन सफल किया। इसी प्रकार सत्यलोक प्राप्ति के लिए हमने अपनी साधना करनी है।

## कथा :- राजा वाजीद जी को वैराग्य कैसे हुआ?

❖ **वाणी नं. 39 से 41 तथा 'सवैया गेंद उछाल' :-**

गरीब, बाजींदा बैजार में, तरकस तोरि कमान।
सुत्र मुंये कूं देख कर, छांड्या सकल जहान।।39।।

गरीब, बाजींदा बिचर्या सही, सुत्र मुंये कै नालि।
चरण कंवल छांड़ै नहीं, जीवैंगे कै कालि।।40।।
गरीब, बाजींदा बिचर्या सही, सुत्र मुंये कूं देख।
चरण कंवल छांड़े नहीं, मिलि है अलख अलेख।।41।।

**''सवैया गेंद उछाल''**

बाजींद दुनी सेती बिचरया, कादर कुरबान संभारया है।
फंध टूटि गया तिब ऊंट मुवा, तहां पकरि पलान उतारया है।।
अरवाह चली कहौ कौन गली, धौरा पीरा अक कारा है।
कहीं पैर पियादा पालकियों, कहिं हसती का असवारा है।।
सत खुद खुदाइ अलह लखिया, सब झूठा सकल पसारा है।
कपरे पारे तन से डारे, अब सत प्रणाम हमारा है।।
बीबी रोवै चोली धोवै, तू सुन भरतार हमारा है।
मैं ना मानूं मसतान भया, लाग्या निज निकट निवारा है।।
उरमैं अविनासी आप अलह,सतगुरु कूं पार उतार्या है।
गह गल कंटक दुनिया दूती, यौंह डूबर केसा गारा है।।
हम जान लिया जगदीस गुरु, जिन मंत्र महल समार्या है।
कुछ तोल न मोल नहीं जाका, देख्या नहि हलका भारा है।।
सुन्दर रूप रू बिबेक लख्या,चाख्या नहिं मीठा खारा है।
गलतान समांन समाय रह्या, जा पिंड ब्रह्मंड सै न्यारा है।।
सुरसंख समाधि लगाइ रहे, देख्या एक अजब हजारा है।
कहै दासगरीब अजब दरिया, झिलिमिलि झिल वार न पारा है।।

❖ सरलार्थ :-

**कथा :- एक वाजीद नाम का मुसलमान राजा था। एक समय अपनी राजधानी से अन्य शहर में जा रहा था। रेगिस्तानी क्षेत्र था। ऊँटों पर चलते थे। सैंकड़ों अंगरक्षक थे। मंत्री तथा प्रधानमंत्री, धर्मगुरू तथा वैद्य भी साथ चले। सब ऊँटों पर चढ़कर चल रहे थे। आगे पर्वतों के बीच से घाटी से होकर जा रहे थे। ऊँट एक के पीछे एक चल रहा था। वह घाटी इतनी तंग थी कि एक ऊँट ही चल सकता था। उस घाटी में एक ऊँट गिर गया और गिरते ही मत्यु को प्राप्त हो गया। राजा का काफिला रूक गया क्योंकि बराबर से निकलने का स्थान नहीं था। आगे ऊँटों की लंबी पंक्ति थी। घाटी की लंबाई भी तीन-चार किलोमीटर थी। यह घटना बीच में हो गई। राजा ने कहा कि मेरी आज्ञा बिना काफिला किसने रूकवाया है? उसे बुलाओ। मंत्रीगण गए और आकर कारण बताया। राजा वाजीद ने कहा कि मुझे दिखाओ, मेरी आज्ञा के बिना ऊँट कैसे मर गया और लेट गया? राजा ने देखा कि आँख ठीक, नाक ठीक, कान, टाँग, दुम, गर्दन सब ठीक है। फिर कहाँ से मर गया? धर्म पीर (गुरू) ने बताया कि हे राजन! जिस प्राणी का जितना समय परमात्मा ने निर्धारित कर रखा है, वह उतने समय तक ही संसार में रहता है। चाहे मानव है या अन्य प्राणी। वाजीद**

बादशाह ने गुरू जी से प्रश्न किया कि क्या मैं भी मरूँगा? गुरू जी ने कहा, जी! आप भी मरोगे। आपके दादा-परदादा भी राजा थे। वे भी मर गए। एक दिन सबको संसार छोड़कर जाना है। राजा वाजीद ने कहा कि पीछे चलो। काफिला पहले आगे गया। मृत ऊँट को उठाकर घसीटकर ले चले। फिर वापिस राजधानी को चले। राजा ने पूछा कि हे पीर (गुरू) जी! फिर मानव जीवन का क्या लाभ है? गुरू जी ने बताया कि भगवान की भक्ति करके अमर हुआ जा सकता है। राजा ने घर आते ही राजशाही वस्त्र त्याग दिये। घर त्यागकर चल पड़ा। उसकी कई स्त्रियाँ (रानियाँ) थी। वे रोने लगी। हमारा क्या होगा? आप हमारे भरतार (पति) हैं। वाजीद ने कहा, यह संसार तो डूबन केसा गारा (दलदल) है। मैंने अमर होना है। मैं चला, मैं मानने वाला नहीं हूँ।

## ''बुढ़िया और बाजीद की कथा''

एक समय बाजीद राजा राज्य-घर त्यागकर जंगल में साधना कर रहे थे। एक कुतिया ने 8 बच्चों को जन्म दिया। उसको बहुत भूख लगी थी। एक बुढ़िया अपनी 4 रोटी कपड़े में बाँधकर खेत में काम के लिए जा रही थी। बाजीद ने कहा, माई! इस कुतिया को एक रोटी डाल दो। यह भूख से मरने वाली है। साथ में 8 बच्चे और मरेंगे। बुढ़िया चतुर थी। उसने कहा कि मेरे खून-पसीने की कमाई है, यह कैसे दे दूँ? संत ने कहा कैसे रोटी डालोगी? बुढ़िया ने कहा कि आप अपनी भक्ति का चौथा भाग मुझे दे दो, मैं रोटी डाल दूँगी। संत ने अपनी साधना का ¼ भाग संकल्प कर बुढ़िया को दे दिया। वृद्धा ने एक रोटी कुतिया को डाल दी। फिर भी कुत्ती भूखी थी। करते-करते चारों रोटी कुतिया को डाल दी और संत बाजीद जी ने अपनी सर्व भक्ति कमाई वृद्धा को संकल्प कर दी जिससे कुतिया (सुनही) तथा उसके बच्चों का जीवन बचा। रोटी देने से माई को भक्ति की कमाई प्राप्त हुई और बाजीद जी भक्ति पुण्यहीन हो गया, परंतु कुतिया और उसके बच्चों को जीवन दान देने के कारण स्वर्ग प्राप्ति हुई।

## ''पतिव्रता के अंग का सरलार्थ''

**पतिव्रता का भावार्थ पूर्व में सारांश में बता दिया है।**

❖ **वाणी नं. 1 से 10 :-**

गरीब, पतिब्रता तिन जानिये, नाहीं आंन उपाव। एके मन एके दिसा, छांड़ै भगति न भाव।।1।।
गरीब, पविव्रता सो जानिये, नाहीं आन उपाव। एकै मन एकै दिसा, दूजा नहीं लगाव।।2।।
गरीब, पतिव्रता सो जानिये, मानें पीव की आन। दूजे सें दावा नहीं, एकै दिसा धियान।।3।।
गरीब, पतिब्रता सो जानिये, मानें पीव की कांन। पीव भावै सोई करें, बिन अग्या नहिं खान।।4।।
गरीब, पतिब्रता सो जानिये, चरण कंवल में ध्यान। एक पलक भूले नहीं, आठौं वखत अमान।।5।।
गरीब, पतिब्रता सो जानिये, जानै अपना पीव। आंन ध्यान सै रहत होइ, चरण कमल में जीव।।6।।
गरीब, पतिब्रता सो जानिये, जानैं अपना कंत। आंन ध्यान सें रहत होइ, जो धार्‌या सो मंत।।7।।
गरीब, पतिब्रता सोई लखो, जानै अपना कंत। आंन ध्यान सै रहत होइ, गाहक मिलै अंनत।।8।।
गरीब, पतिब्रता कै बरत हैं, अपने पीव सूं हेत। आंन उपासी बौह मिलें, जिनसैं रहै संकेत।।9।।

गरीब, पतिब्रता सो जानिये, जाके दिल नहिं और। अपने पीव के चरण बिन, तीन लोक नहिं ठौर।।10।।

❖ **सरलार्थ :- वाणी नं. 10 का सरलार्थ पूर्व में कर दिया है। जैसे पतिव्रता स्त्री अपने पति के अतिरिक्त किसी पुरूष को पति (स्वामी) भाव से नहीं चाहती, चाहे वह कितना सुंदर हो, धनी हो या बड़ा अधिकारी हो, चाहे राजा भी क्यों न हो? उसे पतिव्रता कहते हैं।**

**कथा :- एक व्यक्ति राजा का नौकर था। उसको अपनी पत्नी पर पूर्ण विश्वास था कि वह पतिव्रता है जिसकी महिमा वह अपने साथियों में बार-बार करता था। एक दिन बात राज दरबार में पहुँच गई। नौकर हिन्दु था, राजा मुसलमान था। मुसलमान महामंत्री था। राजदरबार में राजा ने उस नौकर से पूछा कि आप यह कहते हैं कि आपकी पत्नी पतिव्रता है। आपको पूर्ण विश्वास है। नौकर ने कहा कि पूर्ण से भी आगे है। उसी समय महामंत्री बोला कि यदि मैं तेरी पत्नी का पतिव्रत धर्म खण्ड कर दूँ तो तुझे क्या सजा मिलनी चाहिए? नौकर ने कहा कि फाँसी दे देना। यदि पतिव्रत धर्म खण्ड नहीं कर पाया तो आपको क्या सजा मिलनी चाहिए? राजा ने कहा कि फाँसी की सजा। महामंत्री ने स्वीकार कर ली तथा नौकर से पूछा कि क्या वस्तु लाऊँ जिससे तू माने कि मैं सफल हुआ हूँ। नौकर ने कहा कि विवाह के समय एक पटका (परणा-तौलिए जैसा वस्त्र) तथा कटार (छोटी तलवार डेढ़ फुट लंबी) दुल्हे को देते थे। वह पत्नी को संभलवा दी जाती थी। वह सुहाग की निशानी मानी जाती थी। नौकर ने कहा कि पटका और कटार ला देना, मैं मान लूँगा कि आपने मेरी पत्नी का धर्म नष्ट कर दिया है।**

**महामंत्री उस शहर में गया और एक दूती (जो औरतों तथा पुरूषों को भ्रमित करके ठगती थी तथा जो निंदा-चुगली करके आपस में लड़ाई करवाती थी। अपना स्वार्थ सिद्ध कर लेती थी। उसे दूती कहते थे।) को बुलाया। महामंत्री ने उस दूती से कहा कि इस नाम का व्यक्ति है। उससे मेरी शर्त लगी है। मेरा सम्पर्क उस स्त्री से करवा दे। जो धन चाहिए, बता दे। दूती ने कहा कि भाई! भूल जा। वह पतिव्रता स्त्री है, तेरी ओर थूकेगी भी नहीं, तेरी शक्ल भी नहीं देखेगी। उनके परिवार के व्यक्ति भी खुँखार हैं। तेरी खाल उतार देंगे। महामंत्री ने कहा कि उसके घर से पटका तथा कटार चुराकर ला दे तथा उसके गुप्तांग के पास यदि कोई चिन्ह हो तो वह भी देखकर मुझे बताना। उस नौकर के परिवार के लोग उस शहर से थोड़ी दूरी पर एक गाँव में रहते थे। नौकर शहर में रहता था। दूती नौकर के घर गई। उसकी पत्नी से बोली कि बेटी! मैं तेरे पति की बुआ हूँ। मैं कई वर्षों के पश्चात् आई हूँ। उस स्त्री ने कहा कि आओ बुआ जी! वह दूती दो दिन रूकी। जिस समय वह स्त्री स्नान करने लगी तो दूती उठकर कमर मलने लगी। बहुत मना करने पर भी नहीं मानी और कहने लगी कि मुझे तो बेटी से भी प्यारी लगती हो, मना मत कर। यह कहकर मुख पर हाथ फेरा। जांघों की ओर झुककर देखा। आँखों को धोने के बहाने पानी मार दिया और उस स्त्री की आँखें बंद हो गई। इस प्रकार गुप्तांग के पास जांघ में एक तिल था, वह देख लिया। बस काम बन गया। वह स्त्री स्नान करके रसोई में खाना बनाने गई तो दूती पटका तथा कटार लेकर चम्पत हो गई। दूती ने पटका तथा कटार महामंत्री को दे दिए और जांघ पर तिल की निशानी भी बता दी। महामंत्री ने राजा से कहा कि मैंने उसकी पत्नी के पास**

दो दिन बिताए हैं और यह पटका तथा कटार उसी के हाथों से लेकर आया हूँ। राजा ने दरबार लगाया। नौकर को बुलाया तथा महामंत्री ने सभा में पटका और कटार नौकर को दिखाई जो उसी की थी तथा उसकी पत्नी की जांघ पर तिल भी बताया तो नौकर मान गया। राजा ने फाँसी का दिन पंद्रह दिन बाद का रख दिया और नौकर से अंतिम इच्छा पूछी। नौकर ने कहा कि मैं अपनी पत्नी से अंतिम बार मिलना चाहता हूँ। राजा ने उसे आज्ञा दे दी। नौकर अपने घर गया और अपनी पत्नी से कहा कि आपने विश्वासघात किया। मैंने आपके विश्वास पर महामंत्री शेरखान से ऐसी शर्त लगाई थी। राजा के दरबार में राजा के सामने मैंने कहा था कि मेरी पत्नी का पतिव्रत धर्म कोई नष्ट कर दे तो मुझे फाँसी लगा देना। अब मुझे उस दिन फाँसी लगाई जाएगी। उसकी पत्नी ने सब बात बताई, परंतु दरबार में फैसला हो चुका था। वह नौकर वापिस राजा के दरबार में गया। उसे कैद में डाल दिया गया।

नौकर की पतिव्रता धर्मपत्नी ने परमात्मा को याद किया और राजा के दरबार में गई और राजा से नाच दिखाने की आज्ञा माँगी। स्त्री अति सुंदर थी। राजा लोग शौकीन होते हैं, आज्ञा दे दी। सभा लगी। सब मंत्री, महामंत्री, राजा उपस्थित थे। राजा को नाच अति सुंदर लगा और नतका से कहा कि माँग! क्या माँगना चाहती है? स्त्री ने कहा कि आपकी सभा में मेरा चोर है जिसने मेरे रूपये लिए थे, वापिस नहीं दिए। उसे फाँसी की सजा दी जाए। राजा ने कहा कि ठीक है, बताओ कौन है चोर? स्त्री ने कहा कि आपका महामंत्री शेरखान है। शेरखान कुर्सी से उठा और कहा कि जहाँपनाह! हे परवरदिगार! खुदा की कसम मैंने इस औरत की शक्ल भी नहीं देखी है। यह सरेआम झूठ बोल रही है। तब स्त्री ने कहा कि राजन! यदि इसने मेरी शक्ल नहीं देखी है। यह मुझे जानता तक नहीं है तो वे पटका और कटार कहाँ से लाया था? मैं उस शूरवीर सैनिक की पत्नी हूँ जिसको तूने दूती भेजकर मेरे जांघ के तिल का पता लगाया और उसी ने ये पटका तथा कटार चोरी करके इसको लाकर दी थी। उसने अपने आपको मेरे पति की बुआ बताया था। मैं नई-नई इस घर में आई थी। मैं उसे जानती नहीं थी। वह दूती बुलाई गई। उसने राजा को सच्चाई बता दी। राजा ने उस नौकर को बरी कर दिया और महामंत्री बना दिया। महामंत्री शेरखान को फाँसी पर लटका दिया।

पतिव्रता स्त्री उसे कहा जाता है जो अपने पति के अतिरिक्त अन्य पुरूष से स्वेच्छा से संभोग (Sex) ना करे चाहे स्वर्ण का बनकर खड़ा हो, चाहे देवता पथ्वी पर उतर आए। यदि कोई बलात्कार करता है तो उस नीच को पाप लगेगा और राजा के द्वारा दंडित किया जाएगा, परंतु इस कुकत्य से उस स्त्री या लड़की का पतिव्रत धर्म नष्ट नहीं होगा। दुष्ट शक्तिशाली व्यक्ति तो पुरूष से बलात धन छीन ले जाता है। एक शक्तिशाली दुष्ट व्यक्ति ने जरा-सी कहासुनी होने पर ही एक व्यक्ति की गुदा में डण्डा घुसो दिया। मरा तो नहीं, परंतु महीनों कष्ट रहा। इस प्रकार भक्त ने पतिव्रता स्त्री की तरह अपने ईष्टदेव पर समर्पित होना चाहिए। तब परमेश्वर प्रसन्न होगा और मोक्ष प्रदान करेगा।

❖ वाणी नं. 1 से 10 का शब्दार्थ :- आंन = अन्य, उपाव = उपासना, पीव = पति, आन

= शर्म यानि आन काण्य, दावा नहीं = अपना हक नहीं समझै, धियान = ध्यान। कांन = काण्य यानि लाज (शर्म), धार्या = पति धारण करना यानि पतिव्रता धर्म धारण कर लिया तो अटल रहती है। यह उसका मत (सिद्धांत) है। गाहक मिलो यानि स्त्रियों को लोभ-लालच देकर दुराचार करने वाले पतिव्रता को असंख्य मिलो, वह अपना सिद्धांत नहीं बदलती। टस से मस नहीं होती। हेत = प्रेम, आंन उपासी = अन्य देवताओं की उपासना करने वाली आत्माऐं बहुत मिलें, परंतु अपने ईष्ट देव को पतिव्रता नहीं त्यागती। सच्चा भक्त अपने मूल मालिक के स्थान पर अन्य देवी-देवताओं की पूजा कभी नहीं करता। संकेत माने सतर्क रहना।

वाणी नं. 10 का सरलार्थ सारांश में कर दिया है।

❖ वाणी नं. 11 से 20 :-

गरीब, पतिब्रता कै बरत में, कदे न परि है भंग। उनका दुनिया क्या करै, जिनके भगति उमंग।।11।।
गरीब, पतिब्रता परहेज है, आंन उपास अनीत। अपने पीव के चरण की, छाड़त ना परतीत।।12।।
गरीब, पतिब्रता कै ब्रत है, दूजा दोजिख दुंद। अपने पीव के नाम से, चरण कमल रहि बंध।।13।।
गरीब, पतिब्रता प्रसंग सुनि, जाका जासैं नेह। अपना पति छांड़ै नहीं, कोटि मिले जे देव।।14।।
गरीब, पतिब्रता प्रसंग सुनि, जाकी जासैं लाग। अपना पति छांड़ै नहीं, पूरबले बड़भाग।।15।।
गरीब, पतिब्रता प्रसंग सुनि, जाकी जासैं लाग। अपना पति छांड़े नहीं, ज्यूं चकमक में आग।।16।।

गरीब, पतिब्रता पीव के चरण की, सिर पर रज लै डार।
अड़सठि तीरथ सब किये, गंगा न्हान किदार।।17।।
गरीब, पतिब्रता पीव के चरण की, सिर पर रज लै राख।
पतिब्रता का पति पारब्रह्म है,सतगुरु बोले साख।।18।।
गरीब, पतिब्रता पति प्रणाम करें, रहे पति कूं पूज।
पतिब्रता पारब्रह्म पाव ही, सतगुरु कूं लै बूझ।।19।।
गरीब, पतिब्रता को प्रणाम करे, पतिब्रता कूं मिल धाय।
पतिब्रता दीदार करि, चौरासी नहिं जाय।।20।।

❖ सरलार्थ :- पतिव्रता स्त्री की तरह भक्त के एक परमात्मा की भक्ति के बरत यानि प्रतिज्ञा यानि परहेज कभी भंग नहीं पड़ता यानि खंडित नहीं होता। जिनको परमात्मा की भक्ति की उमंग लगी है तो उन भक्तों को संसार के व्यक्ति कुछ हानि नहीं कर सकते। उनके भक्ति धर्म-कर्म को खण्डित नहीं करवा सकते।(11)

❖ वह भक्त पतिव्रता की तरह अन्य उपासना से परहेज करता है। अपने पीव यानि पति परमेश्वर के चरणों की परतीत यानि विश्वास नहीं छोड़ता।(12)

❖ दोजिख माने नरक, दुंद माने अंधकार। पतिव्रता के लिए अन्य पुरूष नरक का अंधेरा है यानि भक्त अपने ईष्ट के अतिरिक्त अन्य देव की पूजा नरकदायक मानता है। अपने पूर्ण परमेश्वर पर पूर्ण विश्वास रखता है। उसी के चरण कमलों में बंध चुका है।(13)

❖ वाणी नं. 14 का सरलार्थ सारांश में कर दिया है।

❖ पतिव्रता अपने पति की प्रशंसा सुनती है, अन्य की नहीं। इसी प्रकार भक्त केवल

**अपने ईष्ट पूर्ण परमात्मा की कथा प्रसंग सुनता है। पूर्व जन्म के बड़भाग से यानि पुण्य कर्मों के प्रभाव से भक्त एक ईष्ट पूर्ण परमात्मा पर दृढ़ होता है। अपने पति को यानि ईष्ट को ऐसे अभेद मानती है जैसे पत्थर में अग्नि समाई रहती है।(15-16)**

❖ **पूर्ण परमात्मा की भक्ति में सर्व तीर्थों के भ्रमण तथा गंगा स्नान तथा केदारनाथ के दर्शन का फल भी मिल जाता है। यह विचार परम भक्त में सदा बने रहते हैं।(17)**

❖ **वाणी नं. 18 का सरलार्थ सारांश में कर दिया है।**

❖ **ईष्ट देव में भक्त की आस्था पतिव्रता की तरह है तो वह पारब्रह्म यानि परम अक्षर ब्रह्म को यानि सतपुरूष को प्राप्त होता है।(19-20)**

❖ **वाणी नं. 21 से 45 :-**

गरीब, पतिब्रता चूके नहीं, कोटिक होंहि अचूक। और दुनी किस काम की, जैसा सिंभल रूख।।21।।
गरीब, पतिब्रता चूके नहीं, कोटिक मिलैं कुटिल। और दुनी किस काम की, जैसी पाहन सिल।।22।।
गरीब, पतिब्रता चूके नहीं, धर अंबर धसकंत। संत न छांड़े संतता, कोटिक मिलैं असंत।।23।।
गरीब, पतिब्रता चूके नहीं, साखी चंदर सूर। खेत चढे सें जानिये, को कायर को सूर।।24।।
गरीब, पतिब्रता चूके नहीं, साखी चंदर सूर। खेत चढे सें जानिये, किसके मुख पर नूर।।25।।
गरीब, पतिब्रता चूके नहीं, जाका यौंहि सुभाव। भगति हिरंबर उर धरें, भावै सरबस जाव।।26।।
गरीब, पतिब्रता चूके नहीं, तन मन धन सब जाव। नाम अभयपद उर धरै, छाड़ै भगति न भाव।।27।।
गरीब, पतिब्रता चूके नहीं, तन मन जावौं सीस। मोरध्वज अरपन किया, सिर साटे जगदीश।।28।।
गरीब, पतिब्रता प्रहलाद है, ऐसी पतिब्रता होई। चौरासी कठिन तिरासना, सिर पर बीती लोइ।।29।।
गरीब, राम नाम छांड्या नहीं, अबिगत अगम अगाध। दाव न चुक्या चौपटे, पतिब्रता प्रहलाद।।30।।
गरीब, कौन कंवल अनभै उठें, कौन कंवल घर थीर। कौन कंवल में बोलिये, कौन कंवल जल नीर।।31।।
गरीब, मूल कंवल अनभै उठें, सहंस कमल घर थीर। कंठ कंवल में बोलिये, त्रिकुटि कंवल जल नीर।।32।।
गरीब, कहां बिंद की संधि है, कहां नाड़ी की नीम। कहां बजरी का द्वार है, कहां अमरी की सीम।।33।।
गरीब, त्रिकुटि बिंद की संधि है, नाभी नाड़ी नीम। गुदा कंवल बजरी कही, मूलिही अमरी सीम।।34।।
गरीब, कहां भँवर का बास है, कहा भँवर का बाग। कौन भँवर का रूप है, कौन भँवर का राग।।35।।
गरीब, हिरदे भँवर का बास है, सहंस कंवल दल बाग। उजल हिरंबर रूप है, अनहद अबिगत राग।।36।।
गरीब, निस वासरि कै जागनै, हासिल बड़ा नरेस। नाम बंदगी चित धरौ, हाजरि रहना पेस।।37।।
गरीब, सुरति सिंहासन लाईये, निरभय धूनी अखंड। चित्रगुप्त पूछें नहीं, जम का मिटि है दंड।।38।।
गरीब, ऐसा सुमरन कीजिये, रोम रोम धुनि ध्यान। आठ बखत अधिकार करि, पतिब्रता सो जान।।39।।
गरीब, तारक मंत्र चित्त धरौ, सूख्म मंत्र सार। अजपा जाप अनादि है, हंस उतरि है पार।।40।।
गरीब, अंजन मंजन कीजिये, कुल करनी करि दूर। साहेब सेती हिलमिलौ, रह्या सकल भरपूर।।41।।
गरीब, हरदम मुजरा कीजिये, यौंह तत्त बारंबार। कुबुधि कटे कांजी मिटे, घण नामी घनसार।।42।।
गरीब, अजब हजारा पुहुप है, निहगंधी गलतान। पांच तत्त नाहीं जहां, निरभय पद प्रवान।।43।।
गरीब, सत पुरूष साहेब धनी, है सो अकल अमान, पूर्ण ब्रह्म कबीर का पाया हम अस्थान।।44।।
गरीब, नेस निरंतर रमि रह्या, प्रगट क्या दिखलाइ। दास गरीब गलतान पद, सहजै रह्या समाइ।।45।।

❖ **सरलार्थ :- पतिव्रता चुकै नहीं, कोटिक होहिं अचूक यानि जैसे पतिव्रता के साथ**

जबरदस्ती हो जाती है तो भी वह अपने पति को हृदय से चाहती है। इसी प्रकार सत्य साधक एक परमेश्वर के उपासक को जबरदस्ती किसी अन्य देव स्थान पर कुल के लोग ले जाते हैं तो वह हृदय से अपने ईष्ट को याद करता रहता है। उस अन्य देव में कभी ईष्ट वाली श्रद्धा नहीं होती। अन्य देव तो ऐसा है जैसे सिम्भल का वृक्ष होता है जिसको डोडे लगते हैं। वे फल जैसे लगते हैं, परंतु उनमें खाद्य पदार्थ नहीं होता। रूई निकलती है। इसी प्रकार तत्वज्ञान प्राप्त भक्त को पूर्ण परमात्मा के अतिरिक्त अन्य प्रभु ऐसे व्यर्थ लगते हैं जैसे आम के वृक्ष की तुलना में सिम्भल का वृक्ष व्यर्थ लगता है। धर = धरती, अंबर = आकाश, धसकंत = नष्ट हो जाऐं, असन्त = नास्तिक। भक्त के लिए तो अन्य देव पाहन (पत्थर) की सिल (शिला) हैं अर्थात् व्यर्थ हैं।(21-22)

❖ वाणी नं. 23-24 का सरलार्थ सारांश में पूर्व में कर दिया है।

❖ वाणी सँख्या 25-26-27 का सरलार्थ ऊपर किया है, वही भावार्थ है। दृढ़ भक्त पतिव्रता की तरह एक ईष्ट की भक्ति का भाव नहीं त्यागता चाहे सर्वस नष्ट हो जाए। नूर = लाली यानि विजयी रहना, खेत चढ़ना = युद्ध के मैदान में डटकर खड़ा होना। भक्ति हिरंबर उर धरना = बहुमूल्य भक्ति हृदय में रखना, नाम उभय पद = सच्चे नाम को निर्भय होकर जपते हैं जो तत्वज्ञान को जान चुके हैं।

❖ वाणी नं. 28 से 30 का सारांश में सरलार्थ कर दिया है।

❖ वाणी नं. 31 से 49 का सरलार्थ पूर्व सारांश में कर दिया है।

राजा जनक स्वयं तो स्वर्ग गए ही, साथ में बारह (12) करोड़ जीवों को नरक से छुड़वाकर स्वर्ग ले गए। इसी प्रकार श्री गोरखनाथ जी दृढ़ता से भक्ति करके सफल हुए।(34-35)

{सुत्र = ऊँट, मूये = मरे हुए, कूँ = को।}

## ''साखी पतिव्रता के अंग की''

❖ **वाणी नं. 9 से 20 :-**

गरीब, पतिब्रता के संग है, पारब्रह्म जगदीस। नरआकार निज निरमला, है सो बिसवे बीस।।9।।
गरीब, सकल समाना एक में, एक समाना एक। निहचै होइ तौ पाईये, कहा धरत है भेख।।10।।
गरीब, पारब्रह्म की परख के, नैंन निरंतरि नाल। उर अंतर प्रकासिया, देख्या अबिगत ख्याल।।11।।
गरीब, पारब्रह्म की जाति में, मिलती है सब जात। सुंन सरोवर बिमल जल, अरस अनूपम रात।।12।।
गरीब, आदि अनाहद अगम है, पतिब्रता के पास। सहस इकीसौं अष्टदल, थीर करों दम स्वास।।13।।
गरीब, कित पंछी का खोज है, कहां मीन का पैर। दिल दरिया में पैठि कर, देखो अबिगत लहर।।14।।
गरीब, अलल पंख के लोक कूं, जानत है नहिं कोइ। अललपंख का चीकला, घर पावैगा सोइ।।15।।
गरीब, सिकल बिकल संसार है, पतिब्रता दिल थीर। अचल अनाहद अरस धुनि, डोलै नहीं सरीर।।16।।
गरीब, लोहा कंचन हो गया, मिलि पारस सतसंग। यौह मन पलटत है नहीं, साधौ के प्रसंग।।17।।
गरीब, जुगन जुगन का कुटल है, जुगन जुगन का जिंद। पतिब्रता सो जानिये, रहै मनोरथ बंध।।18।।
गरीब, बारह बानी ब्रह्म है, सहस कला कल धूत। पतिब्रता सो जानिये, राखै मन संजूत।।19।।
गरीब, ज्यूं मंहदी के पान में, लाली रही समाय। यों साहब तन बीच है, खोज करो सत भाय।।20।।

❖ **सरलार्थ :- सरलार्थ पूर्व में किया गया है, वैसा ही है। भावार्थ है कि जो भक्त पूर्ण परमात्मा को सच्चे भाव से याद करता है यानि भक्ति करता है तो जगदीश उसके साथ रहता है। उसकी सहायता करता है। वास्तव में परमात्मा नराकार यानि मानव स्वरूप है। बिसवे बीस का अर्थ है पूर्ण रूप से। (बीस बिसवे का एक पक्का बीघा होता है। वह पूर्ण माना जाता है। यहाँ पर उसी उपमा से परमात्मा को समर्थ कहा है।)(9)**

**भेख धरना = दाढ़ी-जटा (सिर पर बाल केश) बढ़ाना, निहचै = विश्वास।**

❖ **भावार्थ :- यदि मेरी बातों पर विश्वास है तो परमात्मा मिलेगा। यदि नहीं है तो साधु वेश बनाने का कोई लाभ नहीं है।(10)**

❖ **निज = खास, निरमला = निर्मल, परमात्मा वास्तव में पाक साफ है। सुन्न सरोवर यानि आकाश में सतलोक रूपी सरोवर है। उसमें सुख रूपी जल है। उस अनुपम यानि अद्भुत अरस यानि आसमान में बने सतलोक में रात-दिन लगन लगा।(11-12)**

❖ **एक पारब्रह्म यानि पूर्ण परमात्मा की जाति यानि लक्षण सब देवों से मिलते हैं, परंतु पूर्ण परमात्मा समर्थ हैं। जैसे नमक और बूरा के लक्षण मिलते-जुलते होते हैं, परंतु खाने पर पता चलता है।**

**आदि = सनातन, अगम = सर्वोपरि, अनाहद = शाश्वत यानि अविनाशी है। परमात्मा दृढ़ भक्त के साथ है।**

**संहस इक्कीसों यानि दिन-रात में मानव सामान्य विधि से इक्कीस हजार छः सौ श्वांस-उश्वांस (दम-श्वांस) लेता है। उन सबको परमात्मा के स्मरण में लगाऐं। थीर करो का अर्थ है श्ंवास-उश्वांस से नाम पर दृढ़ता से मन लगाओ।(13)**

❖ **कित = कहाँ, पंछी = पक्षी, मीन = मछली।**

जैसे पक्षी उड़कर चलता है तो उसकी खोज किसी चिन्ह से नहीं हो सकती अर्थात् पक्षी अपने पीछे कोई निशान नहीं छोड़ता। जैसे मछली जल में कोई निशान बनाती हुई नहीं तैरती, इसी प्रकार प्रत्येक साधक भक्ति की शक्ति से उड़कर या जल की तरह चलकर सतलोक चला जाता है। अन्य व्यक्ति उसके मार्ग की खोज करके नहीं जा सकता। उसे भी भक्ति करके शक्ति रूपी पंख लगवाने पड़ेंगे। मन रूपी मछली को दिल रूपी दरिया में यानि हृदय से लगन लगा। भक्ति करके उस अविगत (अव्यक्त) परमात्मा की लहर यानि अनन्त सुख को देखो।(14)

❖ अलल पंख की जानकारी गुरूदेव के अंग के सरलार्थ में वाणी नं. 1 के सरलार्थ में विस्तार से बताई है। चीकला माने पक्षी का नवजात बच्चा जिसको पंख नहीं लगी हों। भावार्थ है कि जो भक्त अंश है, वह भक्ति उस भाव से करता है जैसे अलल पक्षी का बच्चा अपना ध्यान आसपास मन में लगाए रहता है। उसकी आत्मा में यह समाया होता है कि तेरा परिवार ऊपर है। जब तक वह उड़ने योग्य नहीं होता तो अन्य पक्षियों के साथ रल-मिलकर रहता है, परंतु युवा होते ही उड़कर ऊपर अपने माता-पिता के पास चला जाता है। इसी प्रकार तत्वज्ञान प्राप्त भक्त को शत प्रतिशत विश्वास होता है कि अपना ठिकाना सतलोक में है। वही चीकला यानि भक्ति प्रारम्भ करने वाला भक्त भक्ति पूरी करके निर्बाध सतलोक वाले घर को प्राप्त करेगा।(15)

❖ संसार सिकल-बिकल यानि चंचल है, कभी भक्ति करने लगता है, कभी छोड़ देता है, परंतु पूर्ण विश्वासी भक्त थीर यानि भक्ति पर दृढ़ रहता है। वह आकाश में परमात्मा में (निरंतर) धुनि-लगन, थीर टिकाकर लगाता है।(16)

❖ लोहा पारस पत्थर के साथ मिलकर स्वर्ण (Gold) हो जाता है परन्तु यह मन संतों के साथ रहकर भी गुण ग्रहण नहीं करता यानि साधु नहीं बनता।(17)

❖ मन तो युगों-युगों का कुटिल दुष्ट है। जिन्द माने किसी गलत आदत से चिपक गया तो त्यागता नहीं। जिन्द एक प्रेत होता है जो किसी को चिपक जाता है तो पीछा नहीं छोड़ता, केवल पूर्ण संत से डरता है। यह मन तो उस जिन्द भूत से भी बुरा है। दृढ़ भक्त तो अपने मनोरथ यानि उद्देश्य पर बंधा यानि दृढ़ रहता है।(18)

❖ बारहबानी = पूर्ण रूपेण, ब्रह्म = प्रभु है यानि वास्तव परमात्मा तो पूर्ण ब्रह्म है। सहस = संहस्र यानि एक हजार, कला = कला (शक्ति) वाला, कल धूत यानि प्रभु तो काल है। दृढ़ भक्त हर समय अपने मन को संजूत यानि संयम करके पूर्ण परमात्मा में रखता है।(19)

❖ जैसे मेंहदी का पत्ता हरे रंग का होता है, परन्तु जब उसे रगड़ कर हाथों पर लगाया जाता है तो लाल रंग कर देता है। इसी प्रकार यह शरीर हड्डियों और माँस का ढ़ांचा दिखाई देता है। जब इसको भक्ति में रगड़ोगे तो सत भाय यानि वास्तव में परमात्मा मिलेगा। उसकी सच में खोज करो यानि सही कह रहा हूँ कि भक्ति करके इस मानव शरीर में परमात्मा को खोजो।(20)

❖ **वाणी नं. 21 से 30 :-**

गरीब, बिन दरिया दादुर जहां, बिनही परबत मोर। बिना स्वाति मोती जहां, बिनही चन्द चकोर।।21।।

गरीब, बिन बादल बिजली जहां, बिन घन हर गरजंत। बिन बागों कोइल जहां, बिनही फाग बसंत।।22।।
गरीब, बिनही बेली पुहुप है, बिना केतकी भौंर। बिन चिसम्यौं दीदार है, बिना दस्त जहां चौंर।।23।।
गरीब, बिनही आसन बैठना, बिन पग का जहां पंथ। बिनही द्वारे बोलना, समुझे बिरला संत।।24।।
गरीब, बिन जिभ्या बानी पढे, बिनही अंग अनूप। बिन मंदिर जहां पौढना, अबिगत सत्त सरुप।।25।।
गरीब, बिन ही धरती देहरा, जामें अबिगत देव। दृष्टि मुष्टि सें रहत है, जाकी करि लै सेव।।26।।
गरीब, ज्यूं सुवा पिंजर बसै, खिड़की बंध लगाइ। दुरमति दिल अंदर रहै, मंजारी नहिं खाइ।।27।।
गरीब, मारंग बंक पिछान ले, उड़न गड़न दे छाड़। सुरति सबद के संग है, दुरमति दिल सै काड।।28।।
गरीब, कौन कंवल में काल है, कौन कंवल में राम। कौन कंवल में जीव है, कौन कंवल बिसराम।।29।।
गरीब, कंठ अरू संहस कंवल में काल है, संख कवंल दल राम। हिरदै कंवल में जीव है, अष्ट कंवल बिसराम।।30।।

❖ **सरलार्थ :- (बिन) बिना (दरिया) नदी के जहाँ पर (दादुर) मेंढ़क हैं तथा पर्वत के बिना मोर रहते हैं। मोती का निर्माण समुद्र में रहने वाले जीव सीप के अंदर स्वांति नक्षत्र की वर्षा की बूँद से होता है, परन्तु सतलोक में सतपुरूष की शक्ति से स्वतः मोती बन जाते हैं। चकोर पक्षी भी बिना चन्द्रमा के रहता है। भावार्थ है कि सतलोक में सर्व व्यवस्था परमेश्वर जी की कपा से ही होती है जो आश्चर्य की बात है, परन्तु सतलोक में सामान्य बात है।(21)**

❖ **सतलोक में बिन बाग के कोयल है यानि कोयल की आवाज अपने आप होती है। ऐसा नहीं है कि सतलोक में बाग नहीं हैं। परन्तु जहाँ बाग नहीं हैं, वहाँ भी कोयल जैसी सुरीली आवाज सुनने को मिलती है। बिजली जैसी चमक यानि आकाशीय बिजली चमकती है तो वह बादलों के टकराने से गरज के साथ चमकती है। सतलोक मे ऐसी झिलमिल-झिलमिल तथा बादल वाली गर्जना कुछ स्थानों पर सदैव होती रहती है। वह बिना बादलों के होती है। सतलोक में बसंत के सुहावने मौसम के लिए फाल्गुन महीने की प्रतीक्षा नहीं करनी पड़ती। वहाँ सदैव बसंत जैसा सुहावना मौसम रहता है। यह परमेश्वरीय शक्ति का कमाल है।(22)**

❖ **दस्त = हाथ, भौंर = भँवरा, जो काला भूंड जैसा होता है। फूलों पर बैठकर सुगंध लेता है। बेली = बेल यानि लता, पुहुप = पुष्प, फूल, पग = पैर, पंथ = मार्ग, चोंर = चंवर जो गाय की दुम जैसे बालों वाला होता है जो संतों तथा सद्ग्रंथों के ऊपर हाथ से चलाया जाता है। वह सतलोक में बिना हाथ के अपने आप चलता रहता है। आसन = बैठने के लिए कपड़ा, गद्दा या कुर्सी को आसन कहते हैं। सतलोक में बिना जीभ के भी बोल सकते हैं जैसे आकाशवाणी होती है। मंदिर = महल, देहरा = देवालय जिसमें परमेश्वर रहते हैं। इन वाणियों में सतलोक में अनहोनी लीलाओं का ज्ञान है। वैसे वहाँ पर स्थाई मकान हैं, बाग हैं, झरने बहते हैं। अंग = शरीर जो पाँच तत्व का है, वह नहीं है। वहाँ पर अनूप यानि विचित्र शरीर है। दष्टि = नजर, मुष्टि = विशेष ध्यान से देखने की कोशिश, दष्टि तो सामान्य नजर होती है। जो नजर गड़ाकर ध्यान से देखें, वह मुष्टि कही जाती है।**

**रहत = बिना, सेव = पूजा। भावार्थ है कि उस परमात्मा को आत्मा की आँखों से देखा जाता है, चर्म दष्टि से नहीं। दुरमति = बुरी नियत से किया गया विचार, मंजारी = बिल्ली, सुवा = तोता = शुक, पिंजर = पिंजरा। भावार्थ है कि तोता अपने पिंजरे में रहता है तो**

उसको बिल्ली नहीं खा सकती। दुरमति तो बिल्ली है, आत्मा तोता कहा है। यदि मर्यादा में रहकर भक्त चलता है तो उस पर किसी के दुर्विचारों का प्रभाव नहीं पड़ता।(23 से 27)

❖ उड़न-गड़न यानि चंचलता को छोड़कर यथार्थ भक्ति मार्ग को पहचानकर उसी अनुसार साधना कर। अपने दिल से पूर्व के कुविचार निकाल कर सत्य भाव से सत्य साधना कर। अपने ध्यान (सुरति) को शब्द यानि नाम जाप पर लगाए रख।(28) काड = निकाल।

❖ संत गरीब दास जी ने प्रश्न-उत्तर से ज्ञान समझाया है। प्रश्न किया है कि काल कौन से कमल चक्र मे है तथा जीव कौन से कमल में विश्राम करता है?(29)

❖ उत्तर दिया है कि कण्ठ कमल तथा संहस्र कमल में दुर्गा जो काल की पत्नी है तथा काल ब्रह्म रहते हैं। दोनों का एक ही उद्देश्य है। इसलिए ये दोनों काल स्वरूप हैं जो जीव को फँसाए हुए हैं। हृदय कमल में यानि शिव के लोक का कार्यक्रम जिस कमल (चैनल) में दिखाई देता है, वह हृदय कमल है। उसी में परमेश्वर जी का मिनी सतलोक वाला कार्यक्रम एक कोने में दिखाई देता है, शंख कमल वहाँ दष्टिगोचर होता है। उसी हृदय कमल में जीव रहता है। अष्ट कमल में विश्राम जीव करता है। अष्ट कमल का यहाँ भावार्थ है कि नाभि कमल जिसकी आठ पंखुड़ियाँ हैं, इसे भी अष्ट कमल दल कहते हैं। सोते समय जीव अष्ट कमल में रहता है। इस प्रकार प्रश्न-उत्तर में ज्ञान स्पष्ट किया है।(30)

❖ **वाणी नं. 31 से 45 :-**

गरीब, कौन कंवल अनभै उठें, कौन कंवल घर थीर। कौन कंवल में बोलिये, कौन कंवल जल नीर।।31।।
गरीब, मूल कंवल अनभै उठें, सहंस कमल घर थीर। कंठ कंवल में बोलिये, त्रिकुटि कंवल जल नीर।।32।।
गरीब, कहां बिंद की संधि है, कहां नाड़ी की नीम। कहां बजरी का द्वार है, कहां अमरी की सीम।।33।।
गरीब, त्रिकुटि बिंद की संधि है, नाभी नाड़ी नीम। गुदा कंवल बजरी कही, मूलिही अमरी सीम।।34।।
गरीब, कहां भँवर का बास है, कहा भँवर का बाग। कौन भँवर का रूप है, कौन भँवर का राग।।35।।
गरीब, हिरदे भँवर का बास है, सहंस कंवल दल बाग। उजल हिरंबर रूप है, अनहद अबिगत राग।।36।।
गरीब, निस वासरि कै जागनै, हासिल बड़ा नरेस। नाम बंदगी चित धरौ, हाजरि रहना पेस।।37।।
गरीब, सुरति सिंहासन लाईये, निरभय धूनी अखंड। चित्रगुप्त पूछें नहीं, जम का मिटि है दंड।।38।।
गरीब, ऐसा सुमरन कीजिये, रोम रोम धुनि ध्यान। आठ बखत अधिकार करि, पतिब्रता सो जान।।39।।
गरीब, तारक मंत्र चित्त धरौ, सूख्म मंत्र सार। अजपा जाप अनादि है, हंस उतरि है पार।।40।।
गरीब, अंजन मंजन कीजिये, कुल करनी करि दूर। साहेब सेती हिलमिलौ, रह्या सकल भरपूर।।41।।
गरीब, हरदम मुजरा कीजिये, यौंह तत्त बारंबार। कुबुधि कटे कांजी मिटे, घण नामी घनसार।।42।।
गरीब, अजब हजारा पुहुप है, निहगंधी गलतान। पांच तत्त नाहीं जहां, निरभय पद प्रवान।।43।।
गरीब, सत पुरूष साहेब धनी, है सो अकल अमान। पूर्ण ब्रह्म कबीर का पाया हम अस्थान।।44।।
गरीब, नेस निरंतर रमि रह्या, प्रगट क्या दिखलाइ। दास गरीब गलतान पद, सहजै रह्या समाइ।।45।।

❖ **सरलार्थ :-** संत गरीब दास जी ने प्रश्न-उत्तर करके शरीर के अन्दर का भेद बताया है। मूल कमल से अनभै यानि अनुभव की वाणी निकल कर जीह्वा पर आती है। जब तक जीव परमेश्वर कबीर जी की शरण में नहीं आता, तब तक उसका अंतिम ठिकाना संहस्र कमल है यानि काल जाल में ही रहता है। वह उसी को थीर यानि स्थाई मानता है। कंठ

कमल जीव को बोलने में सहयोग देता है। त्रिकुटी कमल से दुःख तथा प्रेम के आँसू निकलते हैं। बिन्द यानि बीज शक्ति (शुक्राणु) त्रिकुटी से नीचे स्वाद चक्र में आते हैं। फिर स्त्री के गर्भ में पुरूष द्वारा जाते हैं। उस शुक्राणु को स्वाद कमल में भेजने में नाड़ी सहयोगी है। वह नाभि कमल में जुड़ी है। गुदा कमल (स्वाद कमल) में बजरी यानि वीर्य है और मूल कमल में अमरी यानि सिद्धि शक्ति है।(31-34)

❖ भंवर का यहाँ भाव जीव से है। वैसे भवंर = भवंरा होता है जो फूलों की सुगंध लेता फिरता है, (काले रंग का भूण्ड) परन्तु इस वाणी में उपमा अलंकार है। भंवर का भावार्थ जीव से ही है। बताया है कि जब तक जीव मुक्त नहीं होता, तब तक शरीर में हृदय कमल में जीव रहता है। जागत अवस्था में तथा उसका अंतिम ठिकाना काल ब्रह्म का सहस्र कमल ही है। वही उसका बाग है, उसी की वासना में अंधा होकर विषयों में डूबा रहता है। जीव जो भक्ति करता है, उसका रूप उज्जवल स्वर्ण की तरह होता है वह परमात्मा की भक्ति अनहद (निरंतर) करता है। यही उसका राग यानि विलाप रूप गाता है।(35-36)

❖ निस (निशा = रात्रि) तथा वासर (दिन) जागते रहना चाहिए यानि भक्ति भजन में गफलत नहीं करना चाहिए। इससे भक्ति का नरेश यानि भक्त राजा कहलाएगा। उसे यह हासिल यानि उपलब्धि होगी। ''गरीब रूम–रूम धुन लेत है छत्रपती है सोय'' जो भक्त साधना करता है और रूम (शरीर के बाल) भी खड़े हो जाते हैं तो वह भक्त राज है। परमात्मा के नाम की बंदगी नम्रभाव से भक्ति हृदय में रखो। सदा मालिक के लिए समर्पित रहना। परमात्मा के दरबार में पेस (हाजिर) रहना। भावार्थ है कि परमात्मा के अतिरिक्त अन्य सब आसार लगे।(37)

❖ संत गरीब दास जी ने कहा है कि हे भक्त! नाम जाप में ध्यान (सुरति) ऐसे लगा जैसे सिंहासन पर बैठकर शोभित होते हैं यानि राजा लोग सिंहासन पर बैठकर अपने को सर्वोपरि तथा निर्भय समझते हैं। ऐसे भक्त परमात्मा के नाम का जाप ध्यान यानि सुरति रूपी सिंहासन पर बैठकर करे। वह सर्वश्रेष्ठ भक्ति विधि है और निर्भय हो जा कि मैं सत्य भक्ति कर रहा हूँ, मुझे परमात्मा अवश्य मिलेगा। उस साधक का लेखा-जोखा चित्र तथा गुप्त फरिश्ते नहीं करते। उस भक्त का जम यानि यमदूतों द्वारा पाप कर्म का दिया जाने वाला दण्ड भी समाप्त हो जाता है।(38)

❖ भक्त को कहा है कि ऐसा सुमरन (स्मरण) कर जिससे रोम-रोम में धुन हो यानि शरीर के बाल ऐसे खड़े हो जाऐं जैसे कि खुशी या भय के समय खड़े होते हैं। कहते हैं कि ऐसी दुर्घटना थी कि देखने वाले के रोंगटे (शरीर के बाल) खड़े हो जाते थे। अपने भजन पर आठ पहर (24 घण्टे) अधिकार रखे यानि स्मरण में लगा रहे। वह वास्तव में पतिव्रता यानि सच्चा भक्त है।(39)

❖ जो तारक मंत्र है यानि सत्य साधना के मंत्र को चित्त धरो यानि ध्यान से स्मरण करो जो सुक्ष्म मंत्र यानि ''सोहं'' नाम सार है यानि मोक्ष मंत्रों में विशेष है। अजपा जाप जो स्वांस-उस्वांस से जाप किया जाता है, वह अनादि अर्थात् सनातन है। उसके जाप से हंस (निर्मल भक्त) पार उतर जाता है यानि मोक्ष प्राप्त करता है।(40)

❖ अंजन (माया) को मंजन (साफ) करो यानि नेक कमाई करो। कुल करनी यानि परम्परागत साधना जो शास्त्र विरूद्ध है, उसे दूर करो यानि त्याग दो। भावार्थ है कि संसारिक सम्पत्ति से मन हटाकर परम्परागत साधना त्याग दो। साहेब (परमेश्वर) के साथ हिल मिलो यानि भक्ति में लगे रहो। उसकी निराकार शक्ति सब जगह परिपूर्ण (भरपूर) है।(41)

❖ परमेश्वर का मुजरा (यहाँ स्तुति को मुजरा कहा है) हृदय से करो। यह तत यानि सार है, इसे बार-बार करते रहो। इस प्रकार परमात्मा की स्तुति व भक्ति से कुबुद्धि यानि दुर्मति नष्ट हो जाती है। घण नामी घनसार का अर्थ है कि सुप्रसिद्ध भक्त हो जाएगा तथा भक्ति का धनी (घनसार) होकर सत्यलोक को चला जाएगा।(42)

❖ अजब = अनोखा, हजारा = हजारों पत्तियों वाला, पुहुप = फूल, निहगंधी = विशेष महक वाला है, गलतान = उसकी महक के प्रभाव से साधक गलतान यानि मस्त हो जाता है। उस सतलोक में पाँच तत्व से निर्मित कोई वस्तु नहीं है। वह निर्भय पद है, प्रवान है यानि पूर्ण मोक्ष पद है जहाँ भक्त जन्म-मरण-जरा तथा कर्मदण्ड से मुक्त होकर निर्भय हो जाता है।(43)

❖ पूर्ण परमात्मा सर्व का धनी यानि मालिक है, उसको सतपुरूष कहते हैं वह अकल यानि निर्बन्ध है तथा अमान यानि शांत है। उस पूर्ण परमेश्वर कबीर जी का सतलोक स्थान हम को प्राप्त हुआ है।(44)

❖ नेस का अर्थ इस वाणी में अदृश्य शक्ति है। नेस का अर्थ नष्ट करना भी होता है। यह वाणी के बोलने के भाव पर निर्भर करता है। नेस यानि परमात्मा की निराकार शक्ति निरंतर कण-कण में समाई है। उसको प्रकट कैसे दिखाऐं? संत गरीब दास जी ने कहा है कि यह गलतान पद यानि सुख दायक स्थान है जहाँ साधक जाकर मस्त हो जाता है। वह सुख भक्त में सामान्य रूप से प्रवेश हो जाता है। उसको सिद्धियाँ आदि दिखाने की आवश्यकता नहीं है।(45)

स्वामी रामदेवानंद गुरू महाराज जी की असीम कृपा से ''पतिव्रता के अंग''
का सरलार्थ सम्पूर्ण हुआ।

।।सत साहेब।।

## ''पारख के अंग का सरलार्थ''

➢ सारांश :- पारख का अर्थ परख यानि जाँच-पहचान। परमात्मा का पारख (पहचान) इस पारख के अंग में है। इस पारख के अंग में परमात्मा कबीर जी की समर्थता बताई है। परमात्मा की परख उसकी शक्ति-समर्थता से होती है।

जैसे परमात्मा कबीर जी के विषय में इस अंग में लिखा है कि कबीर परमात्मा प्रत्येक युग में सशरीर आते हैं। कभी बालक रूप धारण करके अपना ज्ञान समझाते हैं। कभी किसी साधु-संत जिंदा बाबा का वेश बनाकर अच्छी आत्माओं को तत्वज्ञान समझाते हैं। उनको मिलते हैं। संत धर्मदास जी को मिले। उनको तत्वज्ञान समझाया। वे श्री राम तथा श्री कृष्ण यानि विष्णु जी से ऊपर कोई प्रभु नहीं मानते थे। तत्वज्ञान समझाया। सतलोक में अपना वास्तविक स्थान व सिंहासन दिखाया। तब धनी धर्मदास जी को पारख हुआ कि पूर्ण परमात्मा कबीर बंदी छोड़ जी ही हैं।

सशरीर प्रकट होने के विषय में संत गरीबदास जी ने यथार्थ वर्णन किया है जो कबीर सागर से भी मेल करता है कि परमात्मा कबीर जी चारों युगों में सशरीर भिन्न-भिन्न नामों से प्रकट होकर अपनी जानकारी स्वयं ही देते हैं।

सतयुग में सत सुकृत नाम रहता है। त्रेता में मुनीन्द्र, द्वापर में करूणामय कहलाते हैं। कलयुग में कबीर नाम धराते हैं। कलयुग में सन् 1398 (विक्रमी संवत् 1455) में ज्येष्ठ महीने की पूर्णमासी को सुबह ब्रह्म मुहूर्त (सूर्योदय से लगभग डेढ़ घण्टा पहले के समय को ब्रह्म मुहूर्त कहते हैं) में नवजात शिशु का रूप धारण करके काशी नगर के बाहर लहरतारा नामक तालाब में कमल के फूल पर सतलोक से आकर विराजमान हुए। इस घटना के प्रत्यक्ष दृष्टा ऋषि अष्टानंद जी थे जो स्वामी रामानंद जी के शिष्य थे। प्रतिदिन उस लहरतारा सरोवर पर स्नान-ध्यान करने जाया करते थे। नीरू नामक जुलाहा भी प्रतिदिन अपनी पत्नी नीमा के साथ उसी लहरतारा तालाब पर स्नान करने जाया करता था। आयु लगभग साठ वर्ष हो चुकी थी। संतान नहीं थी। उनको कबीर परमात्मा कमल के फूल पर मिले। अपने घर ले गए। परमात्मा ने कबीर नाम रखवाया। सुन्नत नहीं करवाया। पाँच वर्ष की आयु में महर्षि रामानन्द को अध्यात्म ज्ञान में हराया। सतलोक दिखाया। स्वामी रामानन्द जी श्री विष्णु सतगुण के उपासक थे। कर्मकाण्ड करते थे। मानसिक पूजा शालगराम (विष्णु जी की काल्पनिक मूर्ति) की करते थे। एकादशी का व्रत रखते थे। गीता, पुराण, वेदों का पाठ तथा प्रचार किया करते थे। बाल ब्रह्मचारी थे। आयु एक सौ चार (104) वर्ष हो चुकी थी। जब कबीर परमात्मा की लीलामय आयु पाँच वर्ष थी। हठयोग करके समाधि लगाते थे। त्रिवेणी से आगे नहीं जा पा रहे थे। तब परमात्मा कबीर जी उनकी आत्मा का ब्रह्मरंद्र खोलकर ब्रह्मलोक में ले गए। फिर सतलोक में अपने निज अमर स्थान पर ले गए। तब रामानन्द जी को पारख हुआ कि विष्णु तो परमात्मा कबीर जी के सामने कोई मायने नहीं रखते। कबीर जी समर्थ परमेश्वर हैं। परमात्मा कबीर जी की आँखों देखी महिमा कही जो इस पारख के अंग में पढ़ने को मिलेगी।

**सिकंदर लोधी राजा का असाध्य रोग केवल आशीर्वाद से समाप्त किया। सिकंदर राजा ने स्वामी रामानन्द जी का सिर तलवार से काट दिया था। स्वामी जी की मत्यु हो गई थी। कबीर जी ने उसके सामने स्वामी रामानन्द जी को जीवित कर दिया।**

**एक मत बालक कमाल को सिकंदर लोधी दिल्ली के सम्राट के सामने जीवित किया।**

**एक कमाली नाम की मत लड़की शेखतकी की बेटी को कब्र से निकलवाकर लाखों व्यक्तियों तथा सिकंदर लोधी राजा के सामने जीवित किया। अनेकों अनहोनी की जो केवल समर्थ परमात्मा ही कर सकता है। जिनसे पारख होता है कि कबीर जुलाहा पूर्ण परमेश्वर है जो इस पारख के अंग में विस्तारपूर्वक बताया गया है।**

❖ **वाणी नं. 1-12 :-**

गरीब, न्यौलि नाद सुभांन गति, लरै भवंग हमेश। जड़ी जानि जगदीश हैं, बिष नहीं व्यापै शेष।।1।।

❖ **भावार्थ :- परम आदरणीय संत गरीबदास जी साधकों को बता रहे हैं कि जिसको सारनाम मिल गया है और मर्यादा में रहकर साधना कर रहा है। उस भक्त को नेवला (न्यौल) बताया है और काल ब्रह्म को शेषनाग जो भयंकर विषयुक्त प्राणी है। जैसे नेवला जंगल में उत्पन्न एक नाग दमन जड़ी को नाकों द्वारा सूँघता है यानि उसकी गंध को श्वासों में भर लेता है। तब अपने से कई गुणा शक्तिशाली सर्प से लड़ाई करता है। सर्प के मुख के निकट जाकर उस जड़ी की गंध (Smell) को श्वासों द्वारा छोड़ देता है। उस जड़ी के प्रभाव से सर्प को चक्कर आने लगते हैं। नेवला पुनः शीघ्रता से उस जड़ी को सूंघकर आता है। उस समय तक सर्प भागने की कोशिश करता है। सर्प का दिल घबराने लगता है। नेवला सर्प के ऊपर मुंडी पर बैठकर उसकी नाक के पास जड़ी की गंध छोड़ता है। सर्प विवश होकर शांत हो जाता है। तब नेवला सर्प की मुंडी (फन) को काटकर मार देता है। यहाँ पर बताया है कि जीव (भक्त) तो नेवला है जो सारनाम का स्मरण श्वासों से करता है तथा काल ब्रह्म (ज्योति निरंजन) को शेषनाग जैसा खुंखार सर्प कहा है। सारनाम प्राप्त भक्त रूपी नेवला काल ब्रह्म रूपी अजगर को सारनाम के स्मरण रूपी गंध छोड़कर पराजित करके सतलोक चला जाता है। कबीर परमेश्वर जी ने भी यही कहा है कि :-**

कबीर, जैसे फन पति (सर्प) मंत्र सुन, राखै फन सकोड़। ऐसे बीरा मेरे नाम से, काल चलै मुंह मोड़।।

❖ **सरलार्थ :- कबीर जी ने कहा है कि जैसे सर्प ने फन उठा रखा होता है तो गारडू (सर्प को वश में करने वाला) एक मंत्र बोलता है। उस मंत्र के प्रभाव से सर्प अपने फन (डोहरे) को सकोड़ (इकट्ठा) करके भागने का विचार करता है। पहले डसने के उद्देश्य से फन फैला रखा था। इसी प्रकार सारनाम से काल ब्रह्म भक्त को हानि न करके अपनी जान बचाने की चिंता करके चल पड़ता है। रास्ता छोड़ देता है।**

❖ **वाणी नं. 2-5 :-**

गरीब, हंस गवन करते नहीं, मानसरोवर छाड़ि। कउवा उड़ि उड़ि जात हैं, खाते मांसा हाड।।2।।
गरीब, मानसरोवर मुक्ति फल, मुक्ता हल के ढेर। कउवा आसन नां बंधै, जै भूमि दीन सुमेर।।3।।
गरीब, कउवा रूपी भेष है, ना परतीत यकीन। अठसठि का फल मेटि करि, भये दीन बे दीन।।4।।
गरीब, हंस दशा तौ साध हैं, सरोवर है सतसंग। मुक्ताहल बानी चुगैं, चढत नबेला रंग।।5।।

❖ भावार्थ :- उपरोक्त वाणियों में संत गरीबदास जी ने समझाया है कि जिस सरोवर में मोती होते हैं। उस सरोवर पर हंस पक्षी ही रहते हैं यानि हंस ही स्थाई निवास करते हैं क्योंकि उनका आहार मोती ही होता है। हंस मछली या अन्य जीव-जंतुओं का माँस नहीं खाता। कौआ पक्षी उस सरोवर पर नहीं टिकता। वह कुछ देर आता है। वहाँ माँस नहीं मिलता। फिर माँस खाने के लिए कहीं ओर उड़ जाता है। सत्संग सरोवर कहा है और साध संगत हंस कहे हैं तथा विकारी व्यक्ति कौए रूपी बताए हैं। भक्त तो सत्संग प्रवचन रूपी मोती खाते हैं जो उनका आहार है तथा शराबी-कवाबी कौए रूपी हैं जो सत्संग में अधिक देर नहीं टिकते, परंतु भक्त सत्संग छोड़कर अन्य स्थान पर नहीं जाते जैसे सिनेमा देखना, नाचना, शराब का ठेका आदि स्थानों पर भक्त नहीं जाते तथा अन्य उपासना जो शास्त्रविरूद्ध है, वह करने किसी देवी-धाम, तीर्थ आदि पर नहीं जाते। जो शास्त्रविरूद्ध साधना करने वाले भेष (पंथ) हैं, उनके अनुयाई हमारे ज्ञान पर विश्वास न करके अड़सठ तीर्थों पर भटकते हैं। उनको यह ज्ञान नहीं है कि जिन महापुरूषों ने जिस स्थान पर साधना की है, उनके नाम से वे स्थान प्रसिद्ध हैं। आप भी वैसी साधना करो। उन तीर्थ स्थानों पर जाकर उन अड़सठ तीर्थों का गुण यानि लाभ प्राप्त नहीं कर सकते। उनका लाभ तो उसी प्रकार डटकर साधना करने से मिलेगा जिसको तीर्थ भ्रमण करने वाले मिटा रहे हैं यानि खो रहे हैं।

❖ **वाणी नं. 7, 9, 12 :-**

गरीब, दरस परस नहीं अंतरा, रूमी बस्त्र बीच। पारस लोहा एक ढिग, पलटै नहीं अभीच।।7।।
गरीब, च्यार मुक्ति बैकुंठ बट, सप्तपुरी सैलान। आगै धाम कबीरका, हंस न पावैं जान।।9।।
गरीब, पल सेती पल ना मिलै, भौंहि लगै नहीं भौंहि। बिच तकिया महबूब का, परमेश्वर की सौंहि।।12।।

❖ भावार्थ :- पुराने समय में रोम देश का बना बहुत पतला वस्त्र आता था जिसे सेठ लोग पहनते थे। बताया है कि पारस पत्थर को लोहे से छू दिया जाए तो वह स्वर्ण बन जाता है। यदि पारस पत्थर और लोहा साथ-साथ रखे हैं और उनके बीच में रूपी वस्त्र की मोटाई जितना भी फांसला (Distance) रह जाए तो चाहे लाख वर्ष रखे रहो, स्वर्ण नहीं बनेगा। इसी प्रकार संत के पास कपट रखने वाला व्यक्ति भक्त बना दिखाई देता है, परंतु उस पर संत के पारस रूपी सत्संग वचनों का प्रभाव नहीं पड़ता। सात नगरियाँ जो श्री ब्रह्मा, विष्णु, शिव जी तथा दुर्गा, ध्रुव, प्रहलाद आदि के लोक हैं, इनमें तो चार मुक्ति वाले निवास करते हैं। फिर जन्म-मरण में आते हैं। इनसे कबीर जी का स्थान दोनों सैलियों के मध्य में यानि त्रिकुटी में है। वहाँ से आगे सतलोक जाते हैं। सत्य साधना न होने के कारण कोई भी साधक सतलोक नहीं जा पाता। काल जाल में ही रह जाता है। त्रिकुटी स्थान पर कबीर जी का तकिया यानि सिंहासन है। गरीबदास जी ने परमात्मा की सौगंध खाकर बताया है कि मैं सत्य कह रहा हूँ।

➢ {नोट :- कुछ अज्ञानी व्यक्ति स्वयंभू बनकर बैठे हैं। वे वाणी नं. 12 का अर्थ गलत करते हैं। कहते हैं कि इस वाणी में कहा है कि आँखों की पलकों को इतना बंद करो कि वे आपस में मिलें नहीं यानि आँखों को थोड़ा खोलकर सामने एकटक देखो, कुछ दिखाई देगा।

वह परमात्मा है। कुछेक को अपनी आँखों के सामने वाली काली-2 टिक्की या स्प्रिंग-सा दिखाई देता है। उसी को परमात्मा का स्वरूप बताया जाता है। कुछेक को कुछ नहीं दिखता। वे शर्म के मारे कह देते हैं, हाँ! कुछ दिखा। परंतु बाद में स्पष्ट बताते हैं कि कुछ नहीं दिखा। गुरू जी ने बार-बार कहा तो हाँ भर ली थी। ऐसे दोनों प्रकार के भ्रमित व्यक्ति हमारा ज्ञान समझकर मेरे (संत रामपाल के) पास आए और दीक्षा ली, तब बताया। उनको मैंने समझाया कि भक्ति की प्रेरणा पूर्व जन्म के शुभ संस्कारों के कारण होती है। उनमें पूर्व जन्म में की भक्ति की शक्ति यानि भक्ति की कमाई शेष रहती है। विशेष ध्यान देने से आँखों के सामने काली टिकारी (बिन्दु) रूप में या बाल जैसे स्प्रिंग के छल्ले रूप में दिखते हैं। यदि फिर से शास्त्र विधि अनुसार सत्य साधना करने को नहीं मिलती तो इसी जन्म में कुछ समय उपरांत दिखाई देनी बंद हो जाती हैं क्योंकि वह खर्च हो जाती हैं। मेरे को (रामपाल दास को) बचपन से ही ऐसी वस्तुऐं आँखों के सामने दिखाई देती थी। सोचता था कि मेरी दृष्टि कमजोर है। जिस कारण से ये काली-2 टिकारियाँ दिखाई दे रही हैं। सन् 1988 में गुरू जी से दीक्षा लेने के पश्चात् वे और अधिक हो गई तो चिंता बढ़ गई कि शायद आँखों की दृष्टि और कम हो गई है। चैक करवाया तो आँखें ठीक मिली। एक दिन गुरू जी को बताया तो उन्होंने कहा कि यह तेरी भक्ति का धन है जो बढ़ने लगा है। पहले यह पूर्व जन्म की बची भक्ति दिखाई देती थी। यह धीरे-धीरे समाप्त हो जाती। उसके पश्चात् शांति हुई तथा अब अत्यधिक बढ़ गई है, ढ़ेर लगा है।}

❖ वाणी नं. 6 :-

गरीब, नर नाड़ि कूं पकड़ि हैं, कर सें गहै सुचेत। निशां नफस में होत है, तब हंसा दरशै श्वेत।।6।।

❖ सरलार्थ :- जैसे नाड़िया वैद्य हाथ की नाड़ी को हाथ से सावधानी से पकड़ता है। उसकी गति से रोग को जान लेता है। इसी प्रकार सत्य साधना सावधानी से सुरति-निरति (ध्यान) लगाकर की जाती है। तब साधक सफेद रंग का दिखाई देता है यानि सतलोक में जीवात्मा सफेद नूरी शरीर धारण करती है। (निशां) चिन्ह (नफस) साधना करने से मोक्ष के लक्षण दिखाई देते हैं।(6)

❖ वाणी नं. 10-11 :-

गरीब, कलि बिष कोयला कर्म हैं, चिनघी अगनि पतंग। अजामेल सदना तिरे, जरि बरि गये कुसंग।।10।।
गरीब, मौनि रहैं मघ नां लहैं, मारग बंकी बाट। शून्य शिखर गढ सुरंग है, करि सतगुरु सें सांट।।11।।

❖ सरलार्थ :-(कल बिस) पाप कर्म तो कोयले के समान हैं। सत्यनाम की अग्नि की (चिनघी) चिंगारी का (पतंगा) जलता हुआ लकड़ी या कोयले का टुकड़ा यदि उड़कर किसी सूखे घास या कोयले के ढ़ेर में गिर जाता है। उसे जलाकर राख कर देता है। ऐसे सत्य साधना का पतंगा पापों को जलाकर राख कर देता है। इसी तरह पापी अजामेल तथा सदना कसाई तर गए थे। भवसागर से पार हो गए थे। उनके पाप जल गए। उनका कुसंग यानि बुरी संगत छूट गई थी।(10-11)

❖ वाणी नं. 13-33 :-

गरीब, भौंहो ऊपरि भंवर है, भौंरौं ऊपरि हंस। एकै जाति जिहानकी, वही कन्हैया कंस।।13।।

गरीब, तूंबा जल में बहि चल्या, बाहर भीतर नीर। पानी सें पाला भया, एक सिन्ध है नीर।।14।।
गरीब, तन तूंबा शुन्य सिन्ध है, बाहर भीतर शून्य। ज्ञान ध्यान की गमि करै, लगै धुनि में धुनि।।15।।
गरीब, श्रवन चिशमैं नाक मुख, तालू परि त्रिबैनि। सुरति सहंस मुख गंग है, मध्य महोदधि ऐंन।।16।।
गरीब, श्रवन चिशमैं नाक मुख, तालू नहीं तलाव। मन महोदधि है नहीं, अलख अलह दरियाव।।17।।
गरीब, जैसें तार तंबूर का, घोर करै घर मांहि। ऐसें घट में नाद है, बोलत पावै नाहिं।।18।।
गरीब, पिंड परे पक्षी उड्या, मन सूवा सति भाय। तन त्रिगुण तीनौं तजे, कहौ कहां रहे समाय।।19।।
गरीब, कुंडलनी में कुलफ है, तहां वहां मन का बास। पिंड परैं पावै नहीं, ज्यौ। फूलन में बास।।20।।
गरीब, नाभी नाद गुंजार है, हिरदे कंवल में बास। कंठ कंवल बाणी कहै, त्रिकुटी कंवल प्रकास।।21।।
गरीब, रिंचक नांव निनांव है, सुरति निरति कै मध्य। हद्दी भूले हद्दि में, बेहद्दी बेहद्दि।।22।।
गरीब, सुरति सुई नाका निरख, तिल में तालिब तीर। चौंसट सिंध बहै जहां, पट्टण घाट हमीर।।23।।
गरीब, नयनौं में जल कित बसै, आतम ताल समोय। बिन बादल बरषै सदा, दिल दरिया कूं धोय।।24।।
गरीब, हिरदै हरि दरियाव है, नयन घटा बरषंत। कारे धौरे बदरा, कोई साधु निरषंत।।25।।
गरीब, लोर लहर ऊठैं सदा, कारी घटा सुपेद। ब्रह्मा अक्षर क्या लिखै, भीगे च्यारौं वेद।।26।।
गरीब, कर कलम कागज नहीं, नहीं स्याही नहीं दवात। बांझ पालणा भूलि बुधि, पंडित खाली हाथ।।27।।
गरीब, काया काशी मन मघर, दुहूं कै मध्य कबीर। काशी तजि मगहर गया, पाया नहीं शरीर।।28।।
गरीब, काया काशी मन मघर, अर्स–कुर्स बीच मुकाम। जहां जुलहदी घर किया, आदि अंत विश्राम।।29।।
गरीब, श्वेत बरण शुभ रंग है, नगरी अकल अमान। तन मन की तो गमि नहीं, निज मन का अस्थान।।30।।
गरीब, निज मन ऊपरि परम पद, राग रूप रघुबीर। दूजे की तो गमि नहीं, तहां वहां महल कबीर।।31।।
गरीब, निज मन सेती मन हुवा, मन सेती तन देह। देही में कुछ ना हुवा, नाहक लाई खेह।।32।।
गरीब, शुभ रंग सें सब रंग हैं, जेते रंग जिहांन। काया माया कलप सब, सिरजी च्यारौं खानि।।33।।

❖ **सरलार्थ :- शरीर में आँखों के ऊपर (भौंह) सेली के ऊपर (भवंर) एक बहते जल के चक्र समान मार्ग है। उससे आगे (हंस) जीवात्मा पहुँचकर एक समान हो जाती है। सत्य साधक ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव के समान शक्तिमान हो जाते हैं। इसलिए कहा है कि परमात्मा की भक्ति से एक जाति यानि भक्त हो जाते हैं। जो पाप करते हैं, वे कंस की श्रेणी में होते हैं। जो अच्छे कर्म करते हैं, वे श्री कष्ण जी की तरह आदरणीय हो जाते हैं।(13)**

❖ **सब जीव परमात्मा की शक्ति के अंदर ऐसे ओत-प्रोत हैं जैसे सूखे तुम्बे को सुराख करके जल में डाल दिया जाता है तो उसके अंदर भी जल तथा बाहर भी जल तथा उसको गति जल से मिलती है। इसी प्रकार जीव परमात्मा की शक्ति से भ्रमण करता है। अच्छे-बुरे जन्मों को कर्मों के अनुसार प्राप्त करता है।**

**श्रीमद्भगवत गीता अध्याय 18 श्लोक 61 में कहा है कि :-**

ईश्वरः, सर्वभूतानाम, हृद्देशे, अर्जुन, तिष्ठति, भ्रामयन् सर्वभूतानि, यन्त्रारूढानि, मायया।।61।।

**अर्थात् (अर्जुन) हे अर्जुन! (यन्त्रारूढानि) शरीर रूप यंत्र में आरूढ़ हुए (सर्वभूतानि) सम्पूर्ण प्राणियों को (ईश्वरः) अन्तर्यामी परमेश्वर (मायया) अपनी माया से उनके कर्मों के अनुसार (भ्रामयन्) भ्रमण करता हुआ (सर्वभूतानाम्) सब प्राणियों के (हृद्देशे) हृदय में (तिष्ठति) स्थित है यानि विराजमान है।**

**गीता अध्याय 18 श्लोक 62 में कहा है कि :-**

तम् एव शरणम् गच्छ सर्वभावेन भारत, तत्प्रसादात् पराम् शान्तिम् स्थानम् प्राप्स्यसि शाश्वतम्।।62।।

**अर्थात् गीता ज्ञान देने वाला प्रभु कह रहा है कि (भारत) हे भारत! तू (सर्व भावेन) सब प्रकार से (तम्) उस परमेश्वर की (एव) ही (शरणम्) शरण में (गच्छ) जा। (तत् प्रसादात्) उस परमात्मा की कृपा प्रसाद से ही तू (पराम्) परम (शान्तिम्) शान्ति को तथा (शाश्वतम्) सनातन यानि अमर (स्थानम्) धाम यानि सत्यलोक को (प्राप्स्यसि) प्राप्त होगा।**

**वाणी नं. 14 में फिर कहा है कि अन्य उदाहरण यह समझें जैसे जल से (पाला) सर्दी के मौसम में ओस जम जाती है। धूप लगने से फिर जल बन जाता है। दोनों में जल ही है। इसी प्रकार परमात्मा की शक्ति अच्छे-बुरे प्राणियों तथा पदार्थों में विद्यमान है।(14)**

❖ (तन) शरीर को तुम्बा जानो। शुन्य यानि खाली स्थान में परमात्मा की निराकार शक्ति जानो। वह शक्ति जीव के अंदर भी है, बाहर भी है। उसी से जीव गतिमान रहता है। सत्य साधना तथा तत्वज्ञान का मनन करें तो परमात्मा के प्रति गहरी लगन लगेगी।(15)

❖ शरीर के अंदर की जानकारी बताई। बाहर का भी ज्ञान करवाया। नाक, मुख, (श्रवण) कान आदि तो स्पष्ट दिखाई देते हैं। जो मुख के अंदर तालुवा यानि तालु लटकता है, इसके ठीक ऊपर त्रिवेणी है। (सुरति) ध्यान संहस मुख गंग यानि हजारों धारा वाली गंगा के समान पवित्र व लाभदायक है। सुरति से परमात्मा का मार्ग देखा जाता है। तत्वज्ञान से निरति निरीक्षण करती है। उसे (महोदधि) समुद्र जानो। नाम को नौका, उसमें बैठकर जीव पार होता है।(16-17)

❖ जैसे (तंबूर) इकतारे का तार (Wire) आवाज करता (ध्वनि करता) है, ऐसे परमात्मा की अनहद ध्वनि शरीर में दसवें द्वार पर सुनाई देती है जो बोलते रहने से सुनी नहीं जा सकती। ध्यान लगाने से साधना करने से सुनी जाती है।(18)

❖ शरीर का समय समाप्त होने पर जीवात्मा पक्षी की तरह उड़ जाता है। मन रूपी (सूवा) तोता शरीर से निकलकर चला जाता है। फिर कहाँ जाता है? भक्त सतलोक चला जाता है। पामर प्राणी नरक चला जाता है। फिर कर्मों के अनुसार भ्रमता-भटकता है।(19)

❖ कुंडलनी में (कुलफ) ताला लगा है। उसमें मन निवास करता है। (पिंड) शरीर नष्ट होने पर यह दिखाई नहीं देता। जैसे फूलों में गंध दिखाई नहीं देती।(20)

❖ नाभि कमल में (नाद) शब्द की गुंजार होती है। जीव का हृदय कमल में निवास है। कंठ कमल से वाणी बोली जाती है। त्रिकुटी कमल में परमात्मा सतगुरू रूप में विद्यमान रहता है। वहाँ का विशेष प्रकाश है।(21)

❖ सत्य (नांव) नाम वास्तव शक्ति देने वाला (निनांव) विशेष नाम है जिसका रिंचक स्मरण ही अत्यधिक लाभ देता है। परंतु नाम का जाप सुरति-निरति यानि पूर्ण ध्यान के साथ करना चाहिए। (हद्दी) काल लोक की सीमा में रहने वाले हद में भूले हैं। (बेहदी) जो अपने को काल की हद से परे मानते हैं, वे भी भूल में हैं। वे ब्रह्मलोक तक जा सकते हैं।(22)

❖ सुरति से ब्रह्मरंद्र रूपी सूई का नाका जानकर उसके अंदर से धागा रूपी मन डालकर ध्यान लगाए (तिल) ब्रह्मरंद्र में परमात्मा दिखाई देगा। उसी ब्रह्मरंद्र के पास चौंसठ

(सिंधु) समुद्र बह रहे हैं।(23)

❖ (नयनों) आँखों में जल दिखाई नहीं देता। आत्मा में आँसू जल का (ताल) सरोवर समाया है। सत्य साधना करने से परमात्मा के प्रति प्रेम उत्पन्न होता है। आँखों में आँसुओं की धारा बह चलती है। इसे बिन बादल की बारिश कहते हैं। सत्य साधना पाप नाश करती है। दिल रूपी दरिया स्वच्छ होती है यानि साधक नेक दिल का व्यक्ति हो जाता है। हृदय में परमात्मा का प्रेम रूपी दरिया है। उस दरिया का जल (नयन) आँखों द्वारा बरसता है। उस बारिश के उद्‌गम स्थल त्रिकुटी को जिसके कमल की दो सफेद (धौले=धौरे) तथा काले (कारे) बादल यानि पंखुड़ी है, उस कमल तक कोई-कोई साधु पहुँचता है जो उस स्थान को (निरषंत=निरखंत) देखता है।

❖ परमात्मा के प्रति प्रेम होने पर साधक की आत्मा में परमात्मा के प्रति सदा प्रेम की (लोर) उमंग काली-सफेद यानि घनघोर घटा की तरह उठती है। प्रेम की भाषा चारों वेद में नहीं है। चारों वेदों का सार परमात्मा में प्रेम उत्पन्न होना ही है। कबीर परमात्मा ने कहा है कि :-

कबीर पोथी पढ़—पढ़ जग मुआ, पंडित भया ना कोय। ढ़ाई अखर प्रेम के, पढ़े सो पंडित होय।।

❖ अर्थात् ब्रह्मा जी को चारों वेदों का ज्ञाता माना जाता है। वे सदा वेदों को पढ़ते हैं तथा अन्य को समझाते हैं। उन चारों वेदों के पढ़ने से विद्वान नहीं बनता क्योंकि वेद या अन्य शास्त्र पढ़ने का उद्देश्य परमात्मा प्राप्ति है। परमात्मा उसी को मिलता है जिसमें परमात्मा के प्रति प्रेम उमड़े। आँखों से आँसू चलने लगें। शास्त्रों को पढ़ने का उद्देश्य है कि पंडित यानि विद्वान बने। धार्मिक विद्वान का उद्देश्य है परमात्मा प्राप्ति, परंतु परमात्मा मिलेगा सुक्ष्म वेद में बताई सत्य साधना से जो सतगुरू से दीक्षा लेकर करनी होती है। वह साधना चारों वेदों या अन्य शास्त्रों में नहीं है। इसलिए जिस भक्तात्मा में परमात्मा का प्रेम जागा है, वह पंडित है। वह सत्य साधना कर रहा है।(24-26)

❖ पंडित जन जो चारों वेदों को पढ़ते हैं, कागज पर लिखते हैं या ताड़ वृक्ष के पत्तों पर लिखते हैं। ताड़ के पत्तों पर स्याही-कलम की आवश्यकता नहीं होती है। उसमें परमात्मा प्राप्ति का मार्ग नहीं है। उन पंडितों की तो ऐसी दशा है जैसी बांझ स्त्री बच्चे का पालना (छोटा झूला) लिए हो। उसे भूल लगी है। उसके पालने में उसकी पुत्र-पुत्री नहीं लेट पाऐंगी। फिर उस पालने का औचित्य क्या रह जाता है? जैसे बांझ स्त्री संतान बिना खाली हाथ है। ऐसे वेदों वाले विद्वान खाली हाथ हैं। उन्हें परमात्मा नहीं मिल सकता।(27)

❖ परमेश्वर कबीर जी भारत देश के काशी (बनारस) शहर में 120 वर्ष (एक सौ बीस) वर्ष लीला करके मगहर नगर में पैदल चलकर मरने गए थे। काशी नगर के पंडितों ने भर्म फैला रखा था कि जो काशी शहर की सीमा में मरता है, वह सीधा स्वर्ग में जाता है। जो मगहर नगर में मरता है, वह गधे का जीवन पाता है तथा नरक में जाता है। परमेश्वर कबीर जी कहा करते थे कि सत्य साधना शास्त्रोक्त करने से तथा पाप त्यागकर धर्म-कर्म करने से परमात्मा मिलता है। शास्त्रविधि अनुसार साधना करने वाला चाहे काशी मरो, चाहे मगहर, वह अपनी साधना अनुसार ऊपर के लोकों में स्वर्ग सुख प्राप्त करेगा तथा इसके

विपरित साधना करने वाला व पाप करने वाला सीधा नरक जाएगा या गधा बनेगा, चाहे मगहर मरे, चाहे काशी। अपने वचनों को सत्य प्रमाणित करने के लिए कबीर परमात्मा कबीर जी ने पंडितों तथा काजियों-मुल्लाओं से कहा कि मैं मगहर स्थान पर मरूँगा और स्वर्ग, महास्वर्ग (ब्रह्मलोक) से भी उत्तम स्वर्ग सत्यलोक में जाऊँगा। आप (पंडितजन) अपना-अपना पतरा-पोथी ज्योतिष वाले साथ ले चलना तथा देखना कि कबीर कहाँ गया है?(28)

❖ कबीर परमेश्वर जी काशी को त्यागकर मगहर गए। वहाँ एक चद्दर नीचे बिछाई। उसके ऊपर श्रद्धा से श्रद्धालुओं ने कुछ फूल बिछाए। उन चद्दर पर बिछे फूलों के ऊपर परमात्मा कबीर जी लेट गए। ऊपर एक चद्दर ओढ़ ली। कुछ समय पश्चात् आकाशवाणी हुई कि पर्दा उठाकर देखो! उसमें मुर्दा नहीं है। देखो! मैं (कबीर) सशरीर सतलोक जा रहा हूँ। पंडितजन पतरा पढ़ रहे थे और ज्योतिष लगा रहे थे। कह रह थे कि इस घड़ी-मुहूर्त में मरने वाला नरक जाता है। उसकी गुदा द्वार से प्राण निकलता है। चद्दर उठाकर देखो ऊपर कबीर नहीं गया है। कोई यमदूत छल कर रहा है। चद्दर उठाकर देखा तो वहाँ परमात्मा कबीर जी का शरीर नहीं था। पंडितों को फिर भी विश्वास नहीं हो रहा था। काशी को काया जानो मगहर जानो मन, परमात्मा कबीर जी का तो सब स्थानों पर अधिकार है। उनका वास्तविक निवास स्थान है। जहाँ पर (जुलहदी) कबीर जुलाहे का आदि तथा अंत यानि सदा का ठिकाना है यानि संष्टि रचने से पहले भी वही ऊपर के स्थान में थे। उस स्थान का अंत है ही नहीं।(29)

❖ वह सत्यलोक नगरी (श्वेत) सफेद रंग की शुभ नगरी है। वह स्थान (अकल) अविनाशी तथा (अमान) शांत है। तन-मन वहाँ नहीं जा सकते। (निजमन) परमात्मा कबीर जी का स्थान है। निजमन यानि परमात्मा कबीर जी अन्य रूप में (साधु या जुलाहा रूप में) तो निजमन कहे गए हैं तथा अपने वास्तविक सतपुरूष रूप में परम पद में रहते हैं। गीता अध्याय 15 श्लोक 4 में इसी परम पद का उल्लेख है। सतगुरू राग रूप रघुवीर है यानि साधक का इच्छित परमात्मा है। वहाँ अन्य कोई नहीं जा सकता। उस स्थान पर परमात्मा कबीर जी का महल (सिंहासन) है।(30-31)

❖ निजमन यानि सत्य पुरूष से मन यानि काल निरंजन की उत्पत्ति हुई। मन के द्वारा किए कर्मों के परिणामस्वरूप जीव को स्थूल शरीर यानि देह मिली। यदि मानव शरीर से सत्य साधना नहीं हुई तो स्थूल शरीर रूपी (खेह) राख किसलिए लगा रखी है यानि (नाहक) व्यर्थ में लगाई। मानव जन्म नष्ट कर दिया।(32)

❖ शुभ कर्म करने से सर्व भक्ति कर्म भी होते हैं। मोक्ष के लिए मानव शरीर (काया) तथा (माया) धन-संपत्ति, पंथ्वी आदि-आदि तथा चार खानी के प्राणी (जो चौरासी लाख प्रकार के प्राणियों के शरीर कर्मों के अनुसार प्राप्त करते हैं।) उत्पन्न किए।(33)

➢ विशेष :- पारख के अंग का सरलार्थ किया जा रहा है। उद्देश्य संत गरीबदास जी द्वारा दिए सत्य अद्वितीय अध्यात्म ज्ञान को सरल करके परमेश्वर की प्रिय आत्माओं को समझाना है। पारख के अंग की वाणी नं. 34-36, 50 में अब्राहिम अधम सुल्तान का आंशिक

**वर्णन है। कई अंगों में थोड़ा-थोड़ा प्रकरण है। यहाँ पर सब अंगों से वाणी लेकर पूर्ण रूप से समझाया जाएगा।**

**सम्मन तथा नेकी व उनके पुत्र सेऊ (शिव) की कथा पहले बताना अनिवार्य है। इसका संबंध अब्राहिम अधम सुल्तान से है। सम्मन वाली आत्मा नौशेरवां शहर का राजा नौशेरखां हुआ। वही सम्मन वाली आत्मा (अब्राहिम अधम सुल्तान) बलख शहर का राजा हुआ। पहले सम्मन-सेऊ की कथा अचला के अंग से बताते हैं।**

## सेऊ (शिव) तथा सम्मन की कथा

**{अचला के अंग की वाणी नं. 148-190 में है।}**

❖ **अचला के अंग से वाणी नं. 148-190 :-**

गरीब, समन कै सतगुरु गये, संग फरीद कमाल। सत टोहन कौं ऊतरे, हो सतगुरु अबदाल।।148।।
गरीब, समन नेकी पूछिया, अन्न का कहौ बिचार। सतगुरु आये पाहुने, क्या दीजे जौंनार।।149।।
गरीब, नेकी समन सें कहै, अन्न नांहि घर मोरि। सतगुरु के प्रसाद कूं, घर ल्यावौं कोई फोरि।।150।।
गरीब, मांग्या मिलै न करज दे, आंनि बनी बहु भीर। कहि नेकी क्या कीजिये, ल्या धरैं तुम्हारा चीर।।151।।
गरीब, धरने लायक चीर कित, पाट्या पटल मोहि। समन सें नेकी कहै, चोरी जावौ तोहि।।152।।
गरीब, सेऊ माता सें कहै, चोरि खाट्या खांहि। माल बिराना मुसहरैं, जिन के सरबस जांहि।।153।।
गरीब, माता पुत्र सें कहै, सुनि सेऊ सुर ज्ञान। या में नहीं अकाज है, चोरि करि दे दान।।154।।
गरीब, सतगुरु दीन्हा बैठना, आसन दिये बिछाय। शेख फरीद कमाल कूं, लिये सुतार चढाय।।155।।
गरीब, शब्द उचारैं धुंनि करैं, सतगुरु आये आज। समन सें नेकी कहैं, घर में नाहीं नाज।।156।।
गरीब, सुनौं शब्द चित्त लाय करि, हौनी होय सो होय। सब बिधि काज समारही, चरण कमल चित्त पोय।।157।।
गरीब, सतगुरु आये पाहुनें, मिहमानी करि स्यांह। सेऊ माता सै कहै, शीश बेचि धरि स्यांह।।158।।
गरीब, सुनि रे पुत्र सरोमनी, नेकी कहै निराठि। सतगुरु आये पाहुनें, करौ शीश की सांटि।।159।।
गरीब, शेख फरीद कमाल कूं, बोले बचन सुशील। समन सें सतगुरु कहै, भोजन की क्या ढील।।160।।
गरीब, सतगुरु सें समन कहै, करौ ध्यान असनान। भोजन पाख षिलायस्यां, ऊगमतैंही भान।।161।।
गरीब, अर्ध रात चोरी चले, सेऊ समन साथ। कुंभिल दीना जाय करि, नाज लग्या जहां हाथ।।162।।
गरीब, कुंभिल में सेऊ बड़े, लाई बड़ी जु बेर। हम तौ फाकैही रहैं, तुम ल्याईयौ तीनै सेर।।163।।
गरीब, तीन सेर अन्न बांधि करि, पहली दिया चलाय। पीछै बनियां, जागिया, सेऊ पकर्या आय।।164।।
गरीब, चोर चोर बनियां करै, सेऊ पकरी मौंन। ठाड्यौ काहै बोलिये, तीन सेर लिया चौंन।।165।।
गरीब, बनिये रस्सा घालि करि, दिया खंभ सें बांधि। समन डेरै ले गया, नेकी रोटी छांदि।।166।।
गरीब, करद लिया एक हाथ में, उलटे चले समन। सेऊ टुक बतलाय ले, सूना पर्या भवन।।167।।
गरीब, बनियां सें सेऊ कहै, बाहर हमरा बाप। झूंठी शाख न बोलि हूं, शीश चढत मोहि पाप।।168।।
गरीब, खंभा सें पग बांधि दे, बाहर काढौं शीश। दोय बात बतलाय लौ, शाखी हैं जगदीश।।169।।
गरीब, पिता शीश शिर काटिले, सनमुख करद चलाय। ताक बीच धरि दीजियौं, बनियें पकरे पाय।।170।।
गरीब, समन करद चलाइया, सनमुख काट्या शीश। काटतही कसक्या नहीं, दृढ है बिसवे बीस।।171।।
गरीब, शीश काटि घर ले गया, ताक बीच धरि दीन। नेकी करै रसोईयां, ज्ञान ध्यान प्रबीन।।172।।

गरीब, समन तैं नेकी करी, सेऊ का शिर काटि। तन देही कित डारिया, फेरा करियो हाटि।।173।।
गरीब, छह दौने परोसिया, सतगुरु पुरुष कबीर। सेऊ बोलै ताक में, में हूं दामनगीर।।174।।
गरीब, समन सें सतगुरु कहै, सेऊ आया नांहिं। देही तौ सूनि धरी, शीश ताक कै मांहि।।175।।
गरीब, आवो सेऊ जीमि ल्यौ, योह प्रसाद प्रेम। शीश कटत हैं चोरों कै, साधौं कै नित क्षेम।।176।।
गरीब, सेऊ धड़ परि शिर चढ़या, बैठे पंगत मांहि। नहीं घरहरा नाड़ि कै, वह सेऊ अक नांहि।।177।।
गरीब, समन सें सतगुरु कहैं, नेकी मन आनन्द। शीश काटि घर में धर्या, मात पिता धन्य धन्य।।178।।
गरीब, सतगुरु सें समन कहैं, सुनौं फरीदा गल। इब के सतगुरु आयसी, देसी शीश पहल।।179।।
गरी, सतगुरु सें नेकी कहै, सुनौं फरीदा बात। आधी भक्ति कमाईया, रहे पिता पुत्र नहीं साथ।।180।।
गरीब, भौंहौं करि हूं आरता, पलकौं चौंर ढुराय। समन सें नेकी कहै, द्यौंह अपना शीश चढाय।।181।।
गरीब, कहैं कबीर कमाल सैं, सुनौं फरीदा फेर। समन कै घर साच है, इत मत लावो बेर।।182।।
गरीब, कहैं कबीर कमाल स्यौं, सुनौं फरीदा यार। समन कै घर साच है, ये धरि हैं शीश उतार।।183।।
गरीब, कहैं कबीर कमाल सै, सुनौं फरीदा बात। समन कै घर साच है, शीश चढै स्यौं गात।।184।।
गरीब, कहैं कबीर कमाल सैं, सुनौं फरीदा सैंन। समन कै घर साच है, ये बोलै आदू बैंन।।185।।
गरीब, कहैं कबीर कमाल सैं, सुनौं फरीदा ख्याल। समन कै घर साच है, ये कीजै नजर निहाल।।186।।
गरीब, जेते अंबर तारियां, ते ते अवगुण मोहि। धड़ सूली शिर ताकमें, सतगुरु तौ नहीं बिसरौं तोहि।।187।।
गरीब, छप्पन भोग करे धनी, भये समन कै ठाठ। कहै कबीर कमाल सैं, चलौ फरीदा बाट।।188।।
गरीब, अष्टसिद्धि नौनिद्धि आगनैं, अन्न धनदिये अनन्त। सेऊ समन अमर कछ, नेकी पद बे अन्त।।189।।
गरीब, नेकी सेऊ पारिंग हुए, सतगुरु के प्रताप। समन भए नौशेरखांन, जुग–जुग संगी साथ।।190।।

## ''सेऊ-सम्मन की कथा''

**एक समय साहेब कबीर अपने भक्त सम्मन के यहाँ अचानक दो सेवकों (कमाल व शेखफरीद) के साथ पहुँच गए। सम्मन के घर कुल तीन प्राणी थे। सम्मन, सम्मन की पत्नी नेकी और सम्मन का पुत्र सेऊ (शिव)। भक्त सम्मन इतना गरीब था कि कई बार अन्न भी घर पर नहीं होता था। सारा परिवार भूखा सो जाता था। आज वही दिन था। भक्त सम्मन ने अपने गुरुदेव कबीर साहेब से पूछा कि साहेब खाने का विचार बताएँ, खाना कब खाओगे? कबीर साहेब ने कहा कि भाई भूख लगी है। भोजन बनाओ। सम्मन अन्दर घर में जा कर अपनी पत्नी नेकी से बोला कि अपने घर अपने गुरुदेव भगवान आए हैं। जल्दी से भोजन तैयार करो। तब नेकी ने कहा कि घर पर अन्न का एक दाना भी नहीं है। सम्मन ने कहा पड़ोस वालों से उधार मांग लाओ। नेकी ने कहा कि मैं मांगने गई थी लेकिन किसी ने भी उधार आटा नहीं दिया। उन्होंने आटा होते हुए भी जान बूझ कर नहीं दिया और कह रहे हैं कि आज तुम्हारे घर तुम्हारे गुरु जी आए हैं। तुम कहा करते थे कि हमारे गुरु जी भगवान हैं। आपके गुरु जी भगवान हैं तो तुम्हें माँगने की आवश्यकता क्यों पड़ी? ये ही भर देगें तुम्हारे घर को आदि-2 कह कर मजाक करने लगे। सम्मन ने कहा लाओ आपका चीर गिरवी रख कर तीन सेर आटा ले आता हूँ। नेकी ने कहा यह चीर फटा हुआ है। इसे कोई गिरवी नहीं रखता। सम्मन सोच में पड़ जाता है और अपने दुर्भाग्य को कोसते हुए कहता है कि मैं कितना अभागा हूँ। आज घर भगवान आए**

और मैं उनको भोजन भी नहीं करवा सकता। हे परमात्मा! ऐसे पापी प्राणी को पथ्वी पर क्यों भेजा। मैं इतना नीच रहा हूँगा कि पिछले जन्म में कोई पुण्य नहीं किया। अब सतगुरु को क्या मुंह दिखाऊँ? यह कह कर अन्दर कोठे में जा कर फूट-2 कर रोने लगा। तब उसकी पत्नी नेकी कहने लगी कि हिम्मत करो। रोवो मत। परमात्मा आए हैं। इन्हें ठेस पहुँचेगी। सोचेंगे हमारे आने से तंग आ कर रो रहा है। सम्मन चुप हुआ। फिर नेकी ने कहा आज रात्रि में दोनों पिता पुत्र जा कर तीन सेर (पुराना बाट किलो ग्राम के लगभग) आटा चुरा कर लाना। केवल संतों व भक्तों के लिए। तब लड़का सेऊ बोला माँ - गुरु जी कहते हैं चोरी करना पाप है। फिर आप भी मुझे शिक्षा दिया करती कि बेटा कभी चोरी नहीं करनी चाहिए। जो चोरी करते हैं उनका सर्वनाश होता है। आज आप यह क्या कह रही हो माँ? क्या हम पाप करेंगे माँ? अपना भजन नष्ट हो जाएगा। माँ हम चौरासी लाख योनियों में कष्ट पाएंगे। ऐसा मत कहो माँ। आपको मेरी कसम। तब नेकी ने कहा पुत्र तुम ठीक कह रहे हो। चोरी करना पाप है, परंतु पुत्र हम अपने लिए नहीं बल्कि संतों के लिए करेंगे। जिस नगर में निर्वाह किया है, इसकी रक्षा के लिए चोरी करेंगे। नेकी ने कहा बेटा - ये नगर के लोग अपने से बहुत चिड़ते हैं। हमने इनको कहा था कि हमारे गुरुदेव कबीर साहेब (पूर्ण परमात्मा) पथ्वी पर आए हुए हैं। इन्होंने एक मतक गऊ तथा उसके बच्चे को जीवित कर दिया था जिसके टुकड़े सिंकदर लौधी ने करवाए थे। एक लड़के तथा एक लड़की को जीवित कर दिया। सिंकदर लौधी राजा का जलन का रोग समाप्त कर दिया तथा श्री स्वामी रामानन्द जी (कबीर साहेब के गुरुदेव) को सिंकदर लौधी ने तलवार से कत्ल कर दिया था वे भी कबीर साहेब ने जीवित कर दिए थे। इस बात का ये नगर वाले मजाक कर रहे हैं और कहते हैं कि आपके गुरु कबीर तो भगवान हैं तुम्हारे घर को भी अन्न से भर देंगे। फिर क्यों अन्न (आटे) के लिए घर घर डोलती फिरती हो?

बेटा! ये नादान प्राणी हैं। यदि आज साहेब कबीर इस नगरी का अन्न खाए बिना चले गए तो काल भगवान भी इतना नाराज हो जाएगा कि कहीं इस नगरी को समाप्त न कर दे। हे पुत्र! इस अनर्थ को बचाने के लिए अन्न की चोरी करनी है। हम नहीं खाएंगे। केवल अपने सतगुरु तथा आए भक्तों को प्रसाद बना कर खिलाएगें। यह कह कर नेकी की आँखों में आँसू भर आए और कहा पुत्र नाटियो मत अर्थात् मना नहीं करना। तब अपनी माँ की आँखों के आँसू पौंछता हुआ लड़का सेऊ कहने लगा - माँ रो मत, आपका पुत्र आपके आदेश का पालन करेगा। माँ आप तो बहुत अच्छी हो न।

अर्ध रात्रि के समय दोनों पिता (सम्मन) पुत्र (सेऊ) चोरी करने के लिए चल दिए। एक सेठ की दुकान की दीवार में छिद्र किया। सम्मन ने कहा कि पुत्र मैं अन्दर जाता हूँ। यदि कोई व्यक्ति आए तो धीरे से कह देना मैं आपको आटा पकड़ा दूंगा और ले कर भाग जाना। तब सेऊ ने कहा नहीं पिता जी, मैं अन्दर जाऊँगा। यदि मैं पकड़ा भी गया तो बच्चा समझ कर माफ कर दिया जाऊँगा। सम्मन ने कहा पुत्र यदि आपको पकड़ कर मार दिया तो मैं और तेरी माँ कैसे जीवित रहेंगे? सेऊ प्रार्थना करता हुआ छिद्र द्वार से अन्दर दुकान में प्रवेश कर गया। तब सम्मन ने कहा पुत्र केवल तीन सेर आटा लाना, अधिक नहीं। लड़का सेऊ लगभग तीन सेर आटा अपनी फटी पुरानी चद्दर में बाँध कर चलने लगा तो अंधेरे में तराजू के पलड़े पर पैर रखा

गया। जोर दार आवाज हुई जिससे दुकानदार जाग गया और सेऊ को चोर-चोर करके पकड़ लिया और रस्से से बाँध दिया। इससे पहले सेऊ ने वह चद्दर में बँधा हुआ आटा उस छिद्र से बाहर फैंक दिया और कहा पिता जी मुझे सेठ ने पकड़ लिया है। आप आटा ले जाओ और सतगुरु व भक्तों को भोजन करवाना। मेरी चिंता मत करना। आटा ले कर सम्मन घर पर गया तो सेऊ को न पा कर नेकी ने पूछा लड़का कहाँ है? सम्मन ने कहा उसे सेठ जी ने पकड़ कर थम्ब से बाँध दिया। तब नेकी ने कहा कि आप वापिस जाओ और लड़के सेऊ का सिर काट लाओ। क्योंकि लड़के को पहचान कर अपने घर पर लाएंगे। फिर सतगुरु को देख कर नगर वाले कहेंगे कि ये हैं जो चोरी करवाते हैं। हो सकता है सतगुरु देव को परेशान करें। हम पापी प्राणी अपने दाता को भोजन के स्थान पर कैद न दिखा दें। यह कह कर माँ अपने बेटे का सिर काटने के लिए अपने पति से कह रही है वह भी गुरुदेव जी के लिए। सम्मन ने हाथ में कर्द (लम्बा छुरा) लिया तथा दुकान पर जा कर कहा सेऊ बेटा, एक बार गर्दन बाहर निकाल। कुछ जरूरी बातें करनी हैं। कल तो हम नहीं मिल पाएंगे। हो सकता है ये आपको मरवा दें। तब सेऊ उस सेठ (बनिए) से कहता है कि सेठ जी बाहर मेरा बाप खड़ा है। कोई जरूरी बात करना चाहता है। कप्या करके मेरे रस्से को इतना ढीला कर दो कि मेरी गर्दन छिद्र से बाहर निकल जाए। तब सेठ ने उसकी बात को स्वीकार करके रस्सा इतना ढीला कर दिया कि गर्दन आसानी से बाहर निकल गई। तब सेऊ ने कहा पिता जी मेरी गर्दन काट दो। यदि आप मेरी गर्दन नहीं काटोगे तो आप मेरे पिता नहीं हो। मेरे को पहचानकर घर तक सेठ पहुँचेगा। राजा तक इसकी पहुँच है। यह अपने गुरूदेव को मरवा देगा। पिताजी हम क्या मुख दिखाऐंगे? सम्मन ने एकदम करद मारी और सिर काट कर घर ले गया। सेठ ने लड़के का कत्ल हुआ देख कर उसके शव को घसीट कर साथ ही एक पजावा (ईटें पकाने का भट्ठा) था उस खण्डहर में डाल गया।

जब नेकी ने सम्मन से कहा कि आप वापिस जाओ और लड़के का धड़ भी बाहर मिलेगा उठा लाओ, तब सम्मन दुकान पर पहुँचा। उस समय तक सेठ ने उस दुकान की दीवार के छिद्र को बंद कर लिया था। सम्मन ने शव की घसीट (चिन्हों) को देखते हुए शव के पास पहुँच कर उसे उठा लाया। ला कर अन्दर कोठे में रख कर ऊपर पुराने कपड़े (गुदड़) डाल दिए और सिर को अलमारी के ताख (एक हिस्से) में रख कर खिड़की बंद कर दी।

कुछ समय के बाद सूर्य उदय हुआ। नेकी ने स्नान किया। फिर सतगुरु व भक्तों का खाना बनाया। फिर सतगुरु कबीर साहेब जी से भोजन करने की प्रार्थना की। नेकी ने साहेब कबीर व दोनों भक्त (कमाल तथा शेख फरीद), तीनों के सामने आदर के साथ भोजन परोस दिया। साहेब कबीर ने कहा इसे छः दौनों में डाल कर आप तीनों भी साथ बैठो। यह प्रेम प्रसाद पाओ। बहुत प्रार्थना करने पर भी साहेब कबीर नहीं माने तो छः दौनों में प्रसाद परोसा गया। पाँचों प्रसाद के लिए बैठ गए। तब साहेब कबीर ने कहा -

आओ सेऊ जीम लो, यह प्रसाद प्रेम। शीश कटत हैं चोरों के, साधों के नित्य क्षेम।।

साहेब कबीर ने कहा कि सेऊ आओ भोजन पाओ। सिर तो चोरों के कटते हैं। संतों (भक्तों) के नहीं। उनको तो क्षमा होती है। साहेब कबीर ने इतना कहा था उसी समय सेऊ के

**धड़ पर सिर लग गया। कटे हुए का कोई निशान भी गर्दन पर नहीं था तथा पंगत (पंक्ति) में बैठ कर भोजन करने लगा।**

गरीब, सेऊ धड़ पर शीश चढ़ा, बैठा पंगत मांही। नहीं घरैरा गर्दन पर, औह सेऊ अक नांही।।

**सम्मन तथा नेकी ने देखा कि गर्दन पर कोई चिन्ह भी नहीं है। लड़का जीवित कैसे हुआ? शंका हुई कि यह वही सेऊ है या कोई और। अन्दर जा कर देखा तो वहाँ शव तथा शीश नहीं था। केवल रक्त के छीटें लगे थे जो इस पापी मन के संश्य को समाप्त करने के लिए प्रमाण बकाया था।**

**ऐसी-2 बहुत लीलाएँ साहेब कबीर (कविरग्नि) ने की हैं जिनसे यह स्वसिद्ध है कि ये ही पूर्ण परमात्मा हैं। सामवेद संख्या नं. 822 तथा ऋग्वेद मण्डल 10 सूक्त 16 मंत्र 2 में कहा है कि कविर्देव अपने विधिवत् साधक साथी की आयु बढ़ा देता है।**

## ''सम्मन का नौशेर खान के रूप में जन्म''

**{अचला के अंग की वाणी नं. 191-195 में है।}**

❖ **अचला के अंग की वाणी नं. 191-195 :-**

गरीब, पातशाह नौसेरखां, अन्न धन नांही फेर। असी गंजले पीरके, दिये खजानैं गेर।।191।।
गरीब, असी गंज कोले भये, गरके जिन्द जमाल। पातशाह नौशेरवें कूं, दिखलाया है ख्याल।।192।।
गरीब, असी गंज सतगुरु दिये, खैरायत नहीं एक। पातशाह नौशेरवें कूं, बांटै बहुत अनेक।।193।।
गरीब, बुगदाद बिलायत बलख लग, दिल्ली अकबराबाद। पातशाह नौशेरवें की, इत लग सरू मुराद।।194।।
गरीब, जिन्द जमाल खलील परि, कुफर पर्‌या सब आंनि। पातशाह नौशेरवें कूं, सतगुरु भेटे जांनि।।195।।

## ''सम्मन का तीसरा जन्म अब्राहिम सुल्तान अधम के रूप में हुआ''

**{अचला के अंग की वाणी नं. 196-208 में है।}**

❖ **अचला के अंग की वाणी नं. 196-208 :-**

गरीब, पंजा दस्त कबीर का, शिर पर अरस अमान। पातशाह नौशेरवें सैं, आंनि भये सुलतान।।196।।
गरीब, ठारा लाख तुरा दिया, सोला सहंस हुरंभ। सतगुरु मिले शिकार में, मार्‌या बांन असंभ।।197।।
गरीब, अजब नवेली पदमनी, अजब नबेला भोग। देख अधम सुलतान कूं, कैसैं लीन्हा जोग।।198।।
गरीब, अजब नवेले महल में, अजब नवेली सेज। अजब नवेली कामनी, कैसैं टूट्या हेज।।199।।
गरीब, अजब नबेला तखत है, अजब नवेली फौज। बंधन टूटे मोह के, भई सतगुरु की मौज।।200।।
गरीब, माल खजाने सब तजे, तजे राज अरु पाट। सतगुरु सें सौदा भया, करी कबीरा साटि।।201।।
गरीब, गगन मंडल सैं, ऊतरे साहिब पुरुष कबीर। चौला धर्‌या खवास का, तोरे जम जंजीर।।202।।
गरीब, काटे बंधन मोह के, निर्भय भये निशंक। अन हौनी हौनी करी, मिटे कर्म के अंक।।203।।
गरीब, कफनी ताखी पहरि करि, चले अधम सुलतान। खलक बलक रोवत रह्या, छाडे मीर दिवान।।204।।
गरीब, क्षुध्या लगी सुलतान कूं, मालनि बेचै बेर। सवा लाख की पावडी, दई पलक में गेर।।205।।
गरीब, सेर बेर मालनि दिये, एक बेर की आश। एक बेर कै कारणैं, बीती बहुत तिरास।।206।।
गरीब, दीन दुनी सबही तजी, छाड़्या बलख बुखार। एक बेर कै कारणैं, घाल्या हाथ गंवार।।207।।

गरीब, या सुख सें सुख संख गुन, ब्रह्म शब्द कै मांहि। सतगुरु मिलैं कबीर से, तौ सतलोक लै जांहि।।208।।

❖ **अब्राहिम अधम सुल्तान का वर्णन पारख के अंग की वाणी नं. 34-36, 50 में भी हैः-**

गरीब, बेरा साटै बेचियां, बैरागर सुलतान। मालनि कूं जान्या नहीं, बे बुधि खैंचा तानि।।34।।
गरीब, सेर बेर पलडै चढे, एक पड़्या भौं मांहि। मालनि और सुलतान कूं, हिलकारे ले जांहि।।35।।
गरीब, ढाई लाख की पाँवडी, एक पैसे के बेर। देखि अधम सुलतान कूं, कैसी डारी मेर।।36।।
गरीब, बाशिष्ट बिश्वामित्र से, आवैं जाहिं अनेक। कागभुसंड की पलक में, जो चाहे सो देख।।50।।

❖ **उपरोक्त अचला के अंग तथा पारख के अंग की वाणियों का सरलार्थ कबीर सागर के अध्याय ''सुल्तान बोध'' में है। उसका सारांश निम्न है। इसमें अब्राहिम अधम सुल्तान का सम्पूर्ण परिचय है।**

## पवित्र कबीर सागर के अध्याय ''सुल्तान बोध'' का सारांश

**कबीर सागर में 16वां अध्याय ''सुल्तान बोध'' पष्ठ 37(757) पर है।**

**''सुल्तान'' फारसी भाषा का शब्द है जिसका अर्थ है ''राजा''। एक अब्राहिम अधम नाम का राजा था। उसको ''इब्राहिम अधम सुल्तान'' कहा जाता था। उसके राज्य के व्यक्ति उसको ''सुल्तान'' कहा करते थे। उनका पूरा नाम नहीं लेते थे। जैसे उपायुक्त यानि डिप्टी कमीश्नर कार्यालय के अधिकारी व कर्मचारी आपस में एक-दूसरे को कोई कार्य करने को कहते हैं तो कहते हैं कि साहब ने कहा है। वे बार-बार उपायुक्त साहब या डी.सी. साहब नहीं कहते। उनके लिए साहब शब्द से स्पष्ट हो जाता है, किसका आदेश है? इसी प्रकार अब्राहिम अधम सुल्तान को सुल्तान शब्द से जाना जाने लगा था। पूर्व जन्म के भक्त ही राजपद, अधिकारी पद तथा धनपति बनते हैं। यह जीव जबसे सत्यपुरूष से बिछुड़कर काल ब्रह्म के जाल में फँसा है। उसके कुछ समय उपरांत इसको उस सुख की खोज है जो यह सत्यलोक में छोड़कर आया है। जैसे गाय या भैंस के बच्चे को उसकी माता के स्तनों का दूध पी रहे को हटाकर व्यक्ति अपने हाथ की ऊँगलियों को उसके मुख में डाल देता है। वह बच्चा माता का थन समझकर थनों को छोड़कर कुछ देर ऊँगलियों को चूसता है। दूध वाला स्वाद न आने के कारण कुछ देर में छोड़ देता है। फिर कभी रस्से के सिरे को, कभी माता के कान को मुख में देकर चूसता है, परंतु दूध वाला स्वाद तो दूध से ही मिलता है। यही दशा उन सब प्राणियों की है जो काल जाल में इक्कीस ब्रह्माडों में रह रहे हैं। उस सत्यलोक को प्राप्त करने का प्रयत्न कर रहे हैं, परंतु सत्य साधना न मिलने के कारण जन्म-मरण के चक्र में रह जाते हैं। परमेश्वर कबीर जी स्वयं सत्यपुरूष हैं। सत्यज्ञान सत्यभक्ति परमेश्वर स्वयं ही प्रकट होकर बताते हैं। सत्यपुरूष कबीर जी प्रत्येक युग में भिन्न नामों से प्रकट होते हैं। सत्ययुग में ''सत्य सुकत'' नाम से, त्रेतायुग में ''मुनीन्द्र'' नाम से, द्वापर युग में ''करूणामय नाम से'', कलयुग में ''कबीर नाम से'' संसार में प्रकट होकर यथार्थ अध्यात्मिक ज्ञान तथा सत्य साधना मंत्रों का ज्ञान कराते हैं। कुछ भक्त परमेश्वर के ज्ञान को सुन-समझकर सत्य साधना करने लगते हैं, परंतु अज्ञानी संत तथा गुरू उनको भ्रमित कर सत्य साधना छुड़ाकर काल साधना पर पुनः दढ़ कर देते हैं।**

**संत गरीबदास जी ने बताया कि मुझे परमेश्वर कबीर जी ने बताया कि :-**

अनन्त कोटि बाजी तहाँ, रचे सकल ब्रह्मण्ड। गरीबदास मैं क्या करूँ, काल करै जीव खण्ड।।

**भावार्थ :- परमात्मा कबीर जी ने बताया कि हे गरीबदास! मैं इतना समर्थ हूँ कि अनन्त जीवों की रचना तथा सब ब्रह्मण्डों की रचना मैंने की है। भोले जीव मुझे ठीक से न पहचानकर मुझे छोड़कर मेरे नाम को खण्ड करके काल के जाल में फँस जाते हैं। अब तुम ही बताओ, मैं क्या करूँ? फिर कहा है :-**

जो जन मेरी शरण है, ताका हूँ मैं दास। गेल–गेल लाग्या फिरूँ, जब तक धरती आकाश।।
गोता मारूँ स्वर्ग में, जा पैठूँ पाताल। गरीबदास खोजत फिरूँ, अपने हीरे मोती लाल।।

**भावार्थ :- परमात्मा कबीर जी ने बताया है कि यदि कोई जीव किसी युग में मेरी दीक्षा ले लेता है। यदि वह पार नहीं हो पाता है तो उसको किसी मानुष जन्म में ज्ञान सुनाकर शरण में लूँगा। उसके साथ-साथ रहूँगा। मेरी कोशिश रहती है कि किसी प्रकार यह काल जाल से छूटकर सुखसागर सत्यलोक में जाकर सुखी हो जाए। मेरा प्रयत्न तब तक रहता है जब तक धरती और आकाश नष्ट नहीं होते यानि प्रलय नहीं होती। इसी प्रक्रिया के चलते अब्राहिम अधम सुल्तान की आत्मा पूर्व के कई जन्मों से परमेश्वर कबीर जी की शरण में रही थी। फिर काल ने खण्ड कर दिया। इसके पूर्व के कुछ जन्मों का विवरण इस प्रकार है जो पुराने कबीर सागर में है, वर्तमान वाले कबीर सागर से वह विवरण अज्ञानवश निकाल दिया गया है। कारण यह रहा है कि काल प्रेरणा से 12 पंथों के कबीर पंथी समझ नहीं सके। इसलिए उसको व्यर्थ जानकर ग्रन्थ से निकाल दिया।**

## ''सम्मन वाली आत्मा ही सुल्तान इब्राहिम था''

**जिस समय परमेश्वर कबीर जी काशी में प्रकट थे। उस समय दिल्ली के निवासी सम्मन मनियार, उसकी पत्नी नेकी तथा पुत्र शिव (सेऊ) ने परमेश्वर से दीक्षा ली थी। आर्थिक स्थिति कमजोर थी। परमात्मा के उपदेश का दृढ़ता से पालन करते थे। परमेश्वर पर पूर्ण विश्वास था। दोनों पति-पत्नी स्त्रियों को चूड़ियाँ पहनाने का कार्य घर-घर जाकर करते थे। साथ में अपने गुरूदेव कबीर जी की महिमा भी किया करते थे। बताया करते थे कि हमारे सतगुरू देव जी ने राजा सिकंदर लोधी का असाध्य रोग आशीर्वाद मात्र से ठीक कर दिया। बादशाह सिकंदर ने स्वामी रामानन्द जी की गर्दन काट दी थी। उसको सतगुरू कबीर जी ने धड़ पर गर्दन जोड़कर जीवित कर दिया। एक कमाल नाम का लड़का मर गया था। उसके कबीले वालों ने अंतिम संस्कार रूप में दरिया में प्रवाह कर दिया था। शेखतकी जो राजा सिकंदर जी का धर्मगुरू है, उसको विश्वास नहीं था कि रामानंद जी की गर्दन काटने के पश्चात् भी कबीर जी ने जीवित कर दिया। वह राजा से कहता था कि कबीर जन्त्र-मन्त्र जानता है और कुछ नहीं है, मुर्दे कभी जिन्दे होते हैं। मेरे सामने कोई मुर्दा जिन्दा करे तो मानूँ। राजा सिकंदर को कबीर जी पर पूर्ण विश्वास था क्योंकि वह तो रोग से महादुःखी था तथा रामानन्द स्वामी जी को अपने हाथों से कत्ल किया था। उसके सामने कबीर जी ने जीवित किया था। उस दिन शेखतकी भी दरिया पर उपस्थित था। मुर्दे को**

देखकर कहा कि यदि मेरे सामने इस मुर्दे को जीवित कर दे तो मैं कबीर को अल्लाह का नबी मान लूँगा। कबीर जी ने कहा कि हे शेख जी! आप भी बड़े पहुँचे हुए पीर हो, आप कोशिश करो, बाद में कहोगे कि मैं भी कर देता। उपस्थित सर्व मन्त्रियों और बादशाह ने भी यही कहा कि आप कौन-से छोटी हस्ती हो? कर दो काम। शेखतकी ने शर्म के मारे जन्त्र-मन्त्र किए, परंतु व्यर्थ। कहा कि मुर्दे जिन्दा नहीं हुआ करते। कबीर तो चाहता है कि मुर्दा बहकर दूर चला जाए और इज्जत रह जाए। वह चला गया मुर्दा। कबीर जी ने अपने हाथ का संकेत किया और कहा मुर्दा वापिस आओ। ईंजन वाली नौका के समान बालक का शव वापिस आ गया। कबीर जी ने कहा, हे जीवात्मा! जहाँ भी है, कबीर हुक्म से शव में प्रवेश कर और बाहर आओ। उसी समय वह 12 वर्षीय बालक जीवित होकर दरिया से बाहर आ गया। उपस्थित दर्शकों ने कहा, कबीर जी! कमाल कर दिया। बालक का नाम कमाल रख दिया। परमात्मा कबीर जी ने उस कमाल बालक को अपने घर बच्चे की तरह पाला। शेखतकी शर्म से पानी-पानी हो गया, परंतु माना नहीं। कहने लगा कि बालक को सदमा हुआ था। गलती से मत मानकर जल प्रवाह कर दिया था। जब जानूँ, मेरी बेटी कई दिनों से कब्र में दबा रखी है। वह मत्यु को प्राप्त हो चुकी है। उसको कबीर जीवित कर दे। परमेश्वर कबीर जी ने कहा कि दो दिन बाद तेरी बेटी को जीवित कर दूँगा। आसपास के गाँव तथा दिल्ली में मुनादी करा दो कि सब आकर देखें। ऐसा ही किया गया। कब्र तोड़ दी गई। कबीर परमेश्वर जी ने कहा, शेख जी! प्रयत्न करो, कहीं बाद में कहे कि लड़की सदमे में थी। उपस्थित जनता ने कहा कि कबीर जी! यदि शेख में शक्ति होती तो अपनी बेटी को कैसे मरने देता? आप कोशिश करो। कबीर जी ने कहा कि हे शेखतकी की बेटी! जीवित हो जा। लड़की जीवित नहीं हुई। ऐसा दो बार कहा। लड़की जीवित नहीं हुई। शेखतकी को अपनी बेटी के जीवित न होने का दुःख नहीं, कबीर जी की हार की खुशी मनाने लगा और ताली बजाते हुए नाचने लगा। कबीर जी ने कहा, हे जीवात्मा! जहाँ भी हो, कबीर हुक्म से अपने शरीर में प्रवेश कर और कब्र से बाहर आओ। कहने की देरी थी, उसी समय 12 वर्षीय कन्या के शरीर में हलचल हुई और लड़की उठकर बाहर आई और कबीर जी को दण्डवत् प्रणाम किया। परमेश्वर कबीर जी ने कहा कि हे शेखतकी की बेटी! अपने पिता के साथ घर जाओ। शेखतकी ने भी बेटी का हाथ पकड़ा और घर चलने को कहा। कन्या का नाम कमाली रखा क्योंकि उपस्थित जनता ने कहा, कमाल है, कमाल है। इसलिए कमाली नाम रखा।

कमाली ने कहा कि शेखतकी की ओर से तो मैं यमराज के पास जा चुकी थी। अब तो मैं अल्लाह अकबर की बेटी हूँ। यह कबीर स्वयं अल्लाह है। इस प्रकार लड़की ने कबीर परमेश्वर जी के आशीर्वाद से 1½ घण्टे तक प्रवचन किए। अपने पूर्व के जन्मों की जानकारी दी कि एक बार मैं राबिया थी। उस समय 12 वर्ष की आयु में कबीर जी मिले थे। मैंने 4 वर्ष इनकी बताई साधना की थी। फिर अपने मुसलमान धर्म वाली साधना करने लगी थी जो व्यर्थ थी। फिर मैं बांसुरी लड़की बनी। मक्के में अपना शरीर भी काटकर अर्पित कर दिया था। अगले जन्म में मैंने वैश्या का जीवन जीया। उन चार वर्ष की सत्यभक्ति से मुझे

2½ जन्म मनुष्य के मिले थे। अब मेरा कोई मानव जीवन शेष नहीं था। पशु की योनि में जाना था। उसी समय परमेश्वर कबीर जी धर्मराज के पास गए और मुझे छुड़ाकर लाए और शरीर में प्रवेश कर दिया। इनकी कृपा से मुझे मानव जीवन मिला है। अब मैं अपने वास्तविक पिता अल्लाह कबीर जी के साथ रहूँगी। कबीर जी ने कमाली को बेटी की तरह पाला और अपने घर पर रखा। उपस्थित लाखों की सँख्या में दर्शकों ने परमेश्वर कबीर जी से दीक्षा ली। सबको प्रथम 5 मन्त्र का उपदेश दिया। इस प्रकार कबीर जी के उस समय 64 लाख शिष्य हो गए थे। वे चमत्कार देखकर ही शरण में आए थे। दिल्ली नगर की स्त्रियाँ उनसे ये अनोखी बातें सुनकर बाद में चर्चा करती थी कि क्या ये बातें सम्भव हो सकती हैं? कुछ तो कहती थी कि हमारे घर वाला भी उस समय वहीं उपस्थित था। जब शेख की लड़की कब्र से निकालकर जीवित की गई थी, परंतु मेरा पति इस बात से नाराज हुआ कि कबीर क्यों ले गया लड़की को? जिसकी बेटी थी, उसको सौंप देनी थी। भावार्थ है कि कुल मिलाकर वे स्त्रियां अंदर से मजाक रूप में मानती थी, परंतु उनके सम्मुख चुप रह जाती थी।

## ''नेकी-सेऊ(शिव)-सम्मन के बलिदान की कथा''

एक समय साहेब कबीर अपने भक्त सम्मन के यहाँ अचानक दो सेवकों (कमाल व शेखफरीद) के साथ पहुँच गए। सम्मन के घर कुल तीन प्राणी थे। सम्मन, सम्मन की पत्नी नेकी और सम्मन का पुत्र सेऊ। भक्त सम्मन इतना गरीब था कि कई बार अन्न भी घर पर नहीं होता था। सारा परिवार भूखा सो जाता था। आज वही दिन था। भक्त सम्मन ने अपने गुरुदेव कबीर साहेब से पूछा कि साहेब खाने का विचार बताएँ, खाना कब खाओगे? कबीर साहेब ने कहा कि भाई भूख लगी है। भोजन बनाओ। सम्मन अन्दर घर में जा कर अपनी पत्नी नेकी से बोला कि अपने घर अपने गुरुदेव भगवान आए हैं। जल्दी से भोजन तैयार करो। तब नेकी ने कहा कि घर पर अन्न का एक दाना भी नहीं है। सम्मन ने कहा पड़ोस वालों से उधार मांग लाओ। नेकी ने कहा कि मैं मांगने गई थी लेकिन किसी ने भी उधार आटा नहीं दिया। उन्होंने आटा होते हुए भी जान बूझ कर नहीं दिया और कह रहे हैं कि आज तुम्हारे घर तुम्हारे गुरु जी आए हैं। तुम कहा करते थे कि हमारे गुरु जी भगवान हैं। आपके गुरु जी भगवान हैं तो तुम्हें माँगने की आवश्यकता क्यों पड़ी? ये ही भर देगें तुम्हारे घर को आदि-2 कह कर मजाक करने लगे। सम्मन ने कहा लाओ आपका चीर गिरवी रख कर तीन सेर आटा ले आता हूँ। नेकी ने कहा यह चीर फटा हुआ है। इसे कोई गिरवी नहीं रखता। सम्मन सोच में पड़ जाता है और अपने दुर्भाग्य को कोसते हुए कहता है कि मैं कितना अभागा हूँ। आज घर भगवान आए और मैं उनको भोजन भी नहीं करवा सकता। हे परमात्मा! ऐसे पापी प्राणी को पृथ्वी पर क्यों भेजा। मैं इतना नीच रहा हूँगा कि पिछले जन्म में कोई पुण्य नहीं किया। अब सतगुरु को क्या मुँह दिखाऊँ? यह कह कर अन्दर कोठे में जा कर फूट-2 कर रोने लगा। तब उसकी पत्नी नेकी कहने लगी कि हिम्मत करो। रोवो मत। परमात्मा आए हैं। इन्हें ठेस पहुँचेगी। सोचेंगे हमारे आने से तंग आ कर रो रहा है। सम्मन चुप हुआ। फिर नेकी ने कहा आज रात्रि में दोनों पिता पुत्र जा कर तीन सेर (पुराना बाट किलो ग्राम के लगभग) आटा चुरा कर लाना। केवल संतों व

भक्तों के लिए। तब लड़का सेऊ बोला माँ - गुरु जी कहते हैं चोरी करना पाप है। फिर आप भी मुझे शिक्षा दिया करती कि बेटा कभी चोरी नहीं करनी चाहिए। जो चोरी करते हैं उनका सर्वनाश होता है। आज आप यह क्या कह रही हो माँ? क्या हम पाप करेंगे माँ? अपना भजन नष्ट हो जाएगा। माँ हम चौरासी लाख योनियों में कष्ट पाएंगे। ऐसा मत कहो माँ। माँ आपको मेरी कसम। तब नेकी ने कहा पुत्र तुम ठीक कह रहे हो। चोरी करना पाप है परंतु पुत्र हम अपने लिए नहीं बल्कि संतों के लिए करेंगे। नेकी ने कहा बेटा - ये नगर के लोग अपने से बहुत चिढ़ते हैं। हमने इनको कहा था कि हमारे गुरुदेव कबीर साहेब (पूर्ण परमात्मा) आए हुए हैं। इन्होंने एक मतक गऊ तथा उसके बच्चे को जीवित कर दिया था जिसके टुकड़े सिंकदर लोधी ने करवाए थे। एक लड़के तथा एक लड़की को जीवित कर दिया। सिंकदर लोधी राजा का जलन का रोग समाप्त कर दिया तथा श्री रामानन्द जी (कबीर साहेब के गुरुदेव) जो सिंकदर लोधी ने तलवार से कत्ल कर दिया था वे भी कबीर साहेब ने जीवित कर दिए थे। इस बात का ये नगर वाले मजाक कर रहे हैं और कहते हैं कि आपके गुरु कबीर तो भगवान हैं तुम्हारे घर को भी अन्न से भर देंगे। फिर क्यों अन्न (आटे) के लिए घर घर डोलती फिरती हो?

बेटा ये भोले प्राणी हैं यदि आज साहेब कबीर इस नगरी का अन्न खाए बिना चले गए तो काल भगवान भी इतना नाराज हो जाएगा कि कहीं इस नगरी को समाप्त न कर दे। हे पुत्र! इस अनर्थ को बचाने के लिए अन्न की चोरी करनी है। हम नहीं खाएंगे। केवल अपने सतगुरु तथा आए भक्तों को प्रसाद बना कर खिलाएगें। यह कह कर नेकी की आँखों में आँसू भर आए और कहा पुत्र नाटियो मत अर्थात् मना नहीं करना। तब अपनी माँ की आँखों के आँसू पौंछता हुआ लड़का सेऊ कहने लगा - माँ रो मत, आपका पुत्र आपके आदेश का पालन करेगा। माँ आप तो बहुत अच्छी हो न।

अर्ध रात्रि के समय दोनों पिता (सम्मन) पुत्र (सेऊ) चोरी करने के लिए चल दिए। एक सेठ की दुकान की दीवार में छिद्र किया। सम्मन ने कहा कि पुत्र मैं अन्दर जाता हूँ। यदि कोई व्यक्ति आए तो धीरे से कह देना मैं आपको आटा पकड़ा दूँगा और लेकर भाग जाना। तब सेऊ ने कहा नहीं पिता जी, मैं अन्दर जाऊँगा। यदि मैं पकड़ा भी गया तो बच्चा समझ कर माफ कर दिया जाऊँगा। सम्मन ने कहा पुत्र यदि आपको पकड़ कर मार दिया तो मैं और तेरी माँ कैसे जीवित रहेंगे? सेऊ प्रार्थना करता हुआ छिद्र द्वार से अन्दर दुकान में प्रवेश कर गया। तब सम्मन ने कहा पुत्र केवल तीन सेर आटा लाना, अधिक नहीं। लड़का सेऊ लगभग तीन सेर आटा अपनी फटी पुरानी चद्दर में बाँध कर चलने लगा तो अंधेरे में तराजू के पलड़े पर पैर रखा गया। जोर दार आवाज हुई जिससे दुकानदार जाग गया और सेऊ को चोर-चोर करके पकड़ लिया और रस्से से बाँध दिया। इससे पहले सेऊ ने वह चद्दर में बँधा हुआ आटा उस छिद्र से बाहर फैंक दिया और कहा पिता जी मुझे सेठ ने पकड़ लिया है। आप आटा ले जाओ और सतगुरु व भक्तों को भोजन करवाना। मेरी चिंता मत करना। आटा ले कर सम्मन घर पर गया तो सेऊ को न पा कर नेकी ने पूछा लड़का कहाँ है? सम्मन ने कहा उसे सेठ जी ने पकड़ कर थाम्ब (Pillar) से बाँध दिया। तब नेकी ने कहा कि आप वापिस जाओ और लड़के सेऊ का सिर काट लाओ। क्योंकि लड़के को पहचान कर अपने घर पर लाएंगे। फिर सतगुरु को देख कर

नगर वाले कहेंगे कि ये हैं जो चोरी करवाते हैं। हो सकता है सतगुरु देव को परेशान करें। हम पापी प्राणी अपने दाता को भोजन के स्थान पर कैद न दिखा दें। यह कह कर माँ अपने बेटे का सिर काटने के लिए अपने पति से कह रही है वह भी गुरुदेव जी के लिए। सम्मन ने हाथ में कर्द (लम्बा छुरा) लिया तथा दुकान पर जा कर कहा सेऊ बेटा, एक बार गर्दन बाहर निकाल। कुछ जरूरी बातें करनी हैं। कल तो हम नहीं मिल पाएंगे। हो सकता है ये आपको मरवा दें। तब सेऊ ने उस सेठ (बनिए) से कहा कि सेठ जी बाहर मेरा बाप खड़ा है। कोई जरूरी बात करना चाहता है। कृप्या करके मेरे रस्से को इतना ढीला कर दो कि मेरी गर्दन छिद्र से बाहर निकल जाए। तब सेठ ने उसकी बात को स्वीकार करके रस्सा इतना ढीला कर दिया कि गर्दन आसानी से बाहर निकल गई। तब सेऊ ने कहा पिता जी मेरी गर्दन काट दो। यदि आप मेरी गर्दन नहीं काटोगे तो आप मेरे पिता नहीं हो। सम्मन ने एक दम करद मारी और सिर काट कर घर ले गया। सेठ ने लड़के का कत्ल हुआ देख कर उसके शव को घसीट कर साथ ही एक पजावा (ईटें पकाने का भट्ठा) था उस खण्डहर में डाल आया।

जब नेकी ने सम्मन से कहा कि आप वापिस जाओ और लड़के का धड़ भी बाहर मिलेगा उठा लाओ। जब सम्मन दुकान पर पहुँचा उस समय तक सेठ ने उस दुकान की दीवार के छिद्र को बंद कर लिया था। सम्मन ने शव की घसीट (चिन्हों) को देखते हुए शव के पास पहुँच कर उसे उठा लाया। ला कर अन्दर कोठे में रख कर ऊपर पुराने कपड़े (गुदड़) डाल दिए और सिर को अलमारी के ताख (एक हिस्से) में रख कर खिड़की बंद कर दी।

कुछ समय के बाद सूर्य उदय हुआ। नेकी ने स्नान किया। सतगुरु व भक्तों का खाना बनाया। सतगुरु कबीर साहेब जी से भोजन करने की प्रार्थना की। नेकी ने साहेब कबीर व दोनों भक्त (कमाल तथा शेख फरीद), तीनों के सामने आदर के साथ भोजन परोस दिया। साहेब कबीर ने कहा इसे छः दौनों (मिट्टी का बर्तन) में डाल कर आप तीनों भी साथ बैठो। यह प्रेम प्रसाद खाओ। बहुत प्रार्थना करने पर भी साहेब कबीर नहीं माने तो छः दौनों में प्रसाद परोसा गया। पाँचों प्रसाद खाने के लिए बैठ गए। तब साहेब कबीर ने कहा --

आओ सेऊ जीम लो, यह प्रसाद प्रेम। शीश कटत हैं चोरों के, साधों के नित्य क्षेम।।

सेऊ धड़ पर शीश चढ़ा, बैठा पंगत मांही। नहीं घरैरा गर्दन पर, वही सेऊ अक नाहीं।।

साहेब कबीर ने कहा कि हे सेऊ! आओ भोजन खाओ। सिर तो चोरों के कटते हैं। संतों (भक्तों) के नहीं। उनको तो क्षमा होती है। साहेब कबीर ने इतना कहा था उसी समय सेऊ के धड़ पर सिर लग गया। कटे हुए का कोई निशान भी गर्दन पर नहीं था तथा पंगत (पंक्ति) में बैठ कर भोजन करने लगा। बोलो कबीर साहेब (कविरमितौजा) की जय।

सम्मन तथा नेकी ने देखा कि गर्दन पर कोई चिन्ह भी नहीं है। लड़का जीवित कैसे हुआ? अन्दर जा कर देखा तो वहाँ शव तथा शीश नहीं था। केवल रक्त के छीटें लगे थे जो इस पापी मन के संशय को समाप्त करने के लिए प्रमाण बकाया था। सत साहिब।।

ऐसी-2 बहुत लीलाएँ साहेब कबीर (कविरग्नि) ने की हैं जिनसे यह स्वसिद्ध है कि ये ही पूर्ण परमात्मा हैं। सामवेद संख्या नं. 822 में कहा है कि कविर्देव अपने विधिवत् साधक साथी की आयु बढ़ा देता है।

।।जय हो परमेश्वर कबीर बन्दी छोड़ जी की।।

## सम्मन वाली आत्मा नौशेर खान बना

नेकी और सेऊ तो उसी जन्म में मोक्ष प्राप्त कर गए, परंतु सम्मन के दिल पर ठेस लग गई कि यदि मेरे पास धन होता तो मुझे बेटा काटना ना पड़ता। परमात्मा ने उसी जन्म में सम्मन-नेकी-सेऊ को धन-धान्य से परिपूर्ण कर दिया था। वे निर्धन नहीं रहे थे। सम्मन दिल्ली का महान धनी व्यक्ति हो गया था, परंतु फिर भी मोक्ष की इच्छा नहीं बनी। जिस कारण से बेटे की कुर्बानी परमेश्वर रूप सतगुरू के लिए करने के कारण अगले जन्म में नौशेरखाँ शहर के राजा के घर जन्म लिया। राजा बना। 80 खजाने हीरे-मोतियों के भरे थे, परंतु दान नहीं करता था, न परमात्मा को याद करता था। परमेश्वर कबीर जी जिन्दा बाबा का वेश बनाकर नौशेरखान के बादशाह नौशेरखान के पास गए और दान करने का उपदेश दिया। राजा ने कहा, मैं निर्धन राजा हूँ। जिन्दा ने कहा कि आपके 80 खजानों को झंडे लगे हैं। यह राजा की पहचान होती थी कि जिसके पास जितने खजाने होते, उतने झण्डे खड़े किया करते।

राजा ने कहा, ये तो कोयले हैं। जिन्दा ने कहा कि जैसी तेरी नीयत है, कोयले हो जाएंगे। राजा ने खोलकर खजाने देखे तो सच में कोयले हो गए थे। राजा ने परमेश्वर के चरण पकड़कर क्षमा याचना की। परमेश्वर ने कहा कि यदि अधिक धन को दान करे तो ये फिर से हीरे-मोती बन जाएंगे। राजा ने कहा, जैसे आपकी आज्ञा, वही करूँगा। खजाने फिर से हीरों से भर गए। राजा नौशेरखान ने अधिक धन को दान किया। जिसके फलस्वरूप तथा पूर्व जन्म की भक्ति व संत सेवा के फलस्वरूप ईराक देश में बलख नामक शहर का राजा बना।

विस्तृत कथा आगे है :-

## ''अब्राहिम सुल्तान की जन्म कथा''

एक अधम शाह नाम का फकीर था। उसने बलख शहर से कुछ दूर एक कुटिया बना रखी थी। शहर में घूमने-फिरने आता था। एक दिन उसने बलख के बादशाह की इकलौती बेटी को देखा। वह युवा तथा सुंदर थी। अधम शाह के मन में दोष उत्पन्न हो गया और राजा के पास जाकर कहा कि इस लड़की का विवाह मेरे से कर दो। राजा हैरान रह गया। फकीर कहीं शॉप न दे दे, इसलिए डर भी गया। अचानक हाँ या ना नहीं कह सका, कल आने को कहा। मंत्रियों को पता चला। एक राय बनी कि कल उसे कह देंगे कि राजा की लड़की से विवाह करने के लिए मोतियों का एक हार लाना पड़ता है या सौ मोती लाने होते हैं। अन्यथा विवाह नहीं होता। अगले दिन फकीर को यह शर्त बता दी गई। फकीर मोती लेने चला। किसी ने बताया कि मोती तो समुद्र में मिलते हैं। समुद्र के किनारे जाकर अपने करमण्डल (लोटे) से समुद्र का जल भरकर कुछ दूरी पर रेत में डालने लगा। कई दिन तक भूखा-प्यासा इसी प्रयत्न में लगा रहा। शरीर भी समाप्त होने को आया। जो भी देखता,

''शब्द''

सतसंग में जाना मीरां छोड़ दे ए, आए म्हारी लोग करैं तकरार।
सतसंग में जाना मेरा ना छूटै री, चाहे जलकै मरो संसार।।टेक।।
थारे सतसंग के राहे मैं ऐ, आहे वहाँ पै रहते हैं काले नाग, कोए—कोए नाग तनै डस लेवै।
जब गुरु म्हारे मेहर करैं री, आरी वै तो सर्प गंडेवे बन जावैं।।1।।
थारे सतसंग के राहे में ऐ, आहे वहाँ पै रहते हैं बबरी शेर, कोए—कोए शेर तनै खा लेवै।
जब गुरुआं की मेहर फिरै री, आरी व तो शेरां के गीदड़ बन जावैं।।2।।
थारे सतसंग के बीच में ऐ, आहे वहां पै रहते हैं साधु संत, कोए—कोए संत तनै ले रमै ए।
तेरे री मन मैं माता पाप है री, संत मेरे मां बाप हैं री, आ री ये तो कर देगें बेड़ा पार।।3।।
वो तो जात चमार है ए, इसमैं म्हारी हार है ए।
तेरे री लेखै माता चमार है री, मेरा सिरजनहार है री, आरी वै तो मीरां के गुरु रविदास।।4।।

❖ **शब्दार्थ :- मीरा बाई की माता ने कहा कि हे मीरा! तू सत्संग में जाना बंद कर दे। संसार के व्यक्ति हमारे विषय में गलत बातें करते हैं। मीरा ने कहा कि हे माता! मैं सत्संग में जाना बंद नहीं करूँगी, संसार भले ही ईर्ष्या की आग में जलकर मर जाए। माता ने मीरा को भय कराने के लिए बताया कि जिस रास्ते से तू रात्रि में सत्संग सुनने के लिए जाती है, उस रास्ते में सर्प तथा सिंह रहते हैं। वे तुझे मार देंगे। मीरा ने उत्तर दिया कि मेरे गुरू जी इतने समर्थ हैं, वे कपा करेंगे तो सिंह तो गीदड़ की तरह व्यवहार करेंगे और सर्प ऐसे निष्क्रिय हो जाऐंगे जैसे गंडेवे प्राणी होते हैं जो सर्प जैसे आकार के होते हैं, परंतु छः या आठ इंच के लंबे और आधा इंच गोलाई के मोटे होते हैं, वे डसते नहीं। मीरा की माता ने फिर कहा कि सत्संग सुनने वाले स्थान पर कुछ युवा भक्त पुरूष भी रहते हैं। कोई तेरे को कहीं ले जाएगा और गलत कार्य करेगा। मीरा ने उत्तर दिया कि हे माता! आपके मन में दोष है। इसीलिए आपके मन में ऐसे विचार आए हैं। हे माता! वे संत व भक्त तो मेरे माता-पिता के समान हैं। वे ऐसा गलत कार्य नहीं करते। मीरा की माता ने छूआछात के कारण मीरा को रोकना चाहा, कहा कि हे मीरा! तेरा गुरू रविदास तो अनुसूचित जाति का चमार है। इससे हम राजपूतों की बेइज्जती हो रही है। सत्संग में जाना बंद कर दे। मीरा ने कहा कि हे माता! आपके विचार से मेरे गुरू जी अनुसूचित जाति के चमार हैं। मेरे लिए तो मेरे परमात्मा हैं। मैं उनकी बेटी, वे मेरे पिता हैं। सत्संग में जाना बंद नहीं होगा।**

**कुछ वर्ष के बाद अपने देवर के अत्याचारों से परेशान होकर घर त्यागकर वंदावन में चली गई। वहाँ कबीर परमात्मा जी एक साधु के वेश में गए। ज्ञान चर्चा हुई। तब मीरा को ज्ञान हुआ कि अभी आगे की पढ़ाई शेष है यानि केवल प्रथम मंत्र का जाप संत रविदास जी ने दे रखा था। परमात्मा कबीर जी ने सतनाम की दीक्षा दी। मीरा जी को वही रूप दिखाया जिस रूप में संत रविदास जी के साथ सत्संग में मिले थे। मीरा जी का फिर मानव जन्म अब वर्तमान के भक्ति युग में होगा। तीनों नाम की दीक्षा मिलेगी। मोक्ष उसकी मर्यादा पर निर्भर करेगा। यदि आजीवन विश्वास के साथ मर्यादा में रहकर तीनों नामों का जाप करती रही तो मोक्ष निश्चित है। वंदावन में भी मीरा की आस्था श्री कष्ण में कुछ-कुछ थी।**

इसलिए उसने वंदावन में जाने का विचार किया था।

जब मीरा बाई राणा के अत्याचारों से तंग आकर घर त्याग गई थी तो उस क्षेत्र में अकाल मंत्यु, महामारी, अकाल (दुर्भिक्ष) की मार शुरू हो गई थी। ज्योतिषियों ने बताया कि आपके नगर से संत रूष्ट होकर चला गया है। जिस कारण से यह उपद्रव हो रहा है। समाधान बताया कि यदि वह संत जीवित मिल जाए और वापिस मनाकर प्रसन्न करके लाया जाए तो वह आशीर्वाद देकर सब ठीक कर सकता है। राणा ने अपने सभापतियों से प्रश्न किया कि ऐसा कौन संत था जो रूष्ट होकर चला गया? राणा का चाचा (मीरा का पितसरा यानि चाचा सुसर) भवन सिंह राणा का महामंत्री था तथा परमात्मा का भक्त था। मीरा बाई के साथ भौम ने भी संत रविदास जी से नाम लिया था। भौम को एक नौकर राजा ने दे रखा था। उस नौकर ने भी उस समय संत रविदास जी से नाम लिया था। वे पहले मीरा के साथ बैठकर परमात्मा की चर्चा घंटों किया करते थे। भवन मीरा को बेटी की तरह तथा साध्वी की तरह सम्मान देता था। परंतु अत्याचारी भतीजे राजा से डरता था। मीरा को सांत्वना देता था कि भक्तों का भगवान रक्षक है। मीरा के चले जाने के पश्चात् भवन तथा नौकर बहुत रोते थे। याद करते थे। भौम ने राजा को बताया कि ''मीरा'' संत थी। वह चली गई। इस कारण से यह सब अनिष्ट हो रहा है। राणा ने कहा कि उसे कौन ला सकता है? मैं कभी उसे कष्ट नहीं दूँगा। प्रतिज्ञा करता हूँ। दो सिपाही जो मीरा की निगरानी के लिए छोड़ रखे थे। मीरा के साथ छाया की तरह साथ रहने का आदेश राणा ने दे रखा था। मीरा की प्रत्येक गतिविधि पर नजर रखने को कहा था। दोनों मीरा बाई से ज्ञान चर्चा सुना करते। उसके कष्ट में रोया करते थे। कहते थे कि बहन विश्वास रखो। परमात्मा सब देख रहा है। मीरा के अचानक चले जाने से उनकी दशा भी खराब थी। घंटों रोते थे।

उन दोनों ने खड़ा होकर सभा में कहा कि हम मीरा को लौटा ला सकते हैं, यदि जिंदा मिल गई तो। राजा ने कहा कि यदि नहीं आई तो क्या करोगे? वे बोले कि हम भी लौटकर नहीं आऐंगे। दोनों मीरा बाई की खोज में निकले। पता लगा कि बहुत सारे संत (स्त्री-पुरूष) वंदावन में रहते हैं। वहाँ मीरा बाई मिल गई। लौट चलने की प्रार्थना की। बताया कि राजा के राज में उपद्रव हो रहे हैं। ब्राह्मणों ने बताया है कि मीरा वापिस आएगी तो सब ठीक होगा। राणा ने कहा है कि आगे से मीरा को कोई कष्ट नहीं दूँगा। आप चलो। मीरा ने कहा कि भाई अब नहीं जाऊँगी। उन्होंने कहा कि यदि आप नहीं चलोगी तो हम प्रतिज्ञा करके आए हैं कि यदि मीरा जीवित मिल गई तो हमारी बात को मान लेगी। राणा ने कहा था कि यदि नहीं आई तो क्या करोगे। हमने कहा है कि हम भी नहीं आऐंगे। बहन जी हमारे परिवार की ओर देखकर चलो। मीरा बाई बोली कि यदि मैं संसार छोड़ गई होती तो भी तो लौट जाते। सिपहियों ने कहा कि फिर लौटना ही था। उसी समय मीरा जी ने एकतार वाला यंत्र (एक तारा) उठाया। परमात्मा की स्तुति करने लगी। आँखों से प्रेम के आँसू बहने लगे। उसी समय श्री कंष्ण जी की मूर्ति में समा गई। दोनों नौकरों ने लौटकर राणा को सभा में बताया। उस समय राजा अपने महामंत्री भवन के साथ शिकार खेलने जाने वाले थे। भौम तलवार-तीर लेकर तैयार था। उसके घोड़े को भक्त नौकर पकड़कर खड़ा

था। भवन मंत्री सभा में बैठा था। नौकरों से राजा ने प्रश्न किया कि मिली मीरा? नौकरों ने कहा कि मिली थी। मना कर दिया। भगवान की मूर्ति में समा गई। राजा अहंकारी था। उसने कहा कि बाहर जाकर चरित्रहीन हो गई होगी। मुसलमान खसम कर लिया होगा। इसलिए धरती में गढ़ गई। जब जानता वह संत थी, ऊपर आकाश में स्वर्ग में जाती। उस समय भवन भक्त खड़ा हुआ और बोला हे अपराधी! उस देवी के लिए ऐसे कटे-जले शब्द ना बोलं यदि वह ऊपर चली जाती तो भी तूने नहीं मानना था। तेरा पाप नहीं मानने देता। मैं जा रहा हूँ। स्वर्ग में देख ले। भौम सबके सामने घोड़े पर सवार हो गया। तलवार भी हाथ में थी। घोड़ा ऊपर को उठने लगा तो नौकर रोने लगा कि मालिक मैं कैसे अकेला इस अन्याई के राज्य में रह सकूँगा। मुझे भी साथ ले चलो। यूँ कहते-कहते नौकर भक्त ने घोड़े की पूँछ पकड़ ली। वह भी घोड़े से लटका ऊपर चल दिया। घोड़े, (जोड़े) जूतों व गुलाम (नौकर) सहित भवन स्वर्ग गया।

विशेष :- एक नितानंद जी महाराज गाँव-माजरा जिला-रोहतक में जटेला तालाब पर साधना किया करते थे। जटेला तालाब चार गाँव की सीमा पर माजरा की सीमा में है। गाँव हैं माजरा बिगावा, बास अचीना आदि-आदि। ये दादरी जिले के हैं।}

उनके विषय में कहा जाता है कि वे सशरीर ऊपर गए हैं। वे श्री विष्णु जी के पुजारी थे। उनको ऊपर जाते किसी ने आँखों तो नहीं देखा, परंतु पूर्ण विश्वास यही है। संत गरीबदास जी स्पष्ट करना चाहते हैं कि श्री रामचन्द्र के साथ सब अयोध्यावासी स्वर्ग गए थे।

राजा हरिशचन्द्र के साथ काशी वासी सब स्वर्ग गए थे। परंतु जन्म-मरण न तो श्री रामचन्द्र का समाप्त हुआ। वे श्री कष्ण रूप में जन्मे। फिर मरे। न राजा हरिशचन्द्र का जन्म-मरण समाप्त हुआ। वे दसवें अवतार के रूप में आगे जन्म लेंगे। करोड़ों व्यक्तियों को मारकर कोरे पाप इकट्ठे करके नरक में गिरेंगे। नित्यानंद जी तथा भौम जैसों की गिनती क्या की जाए?

केवल कबीर परमात्मा की सत्य साधना तीन बार दीक्षा वाली अधिकारी से लेकर करने से जन्म-मरण सदा के लिए समाप्त हो जाता है। (वर्तमान में मेरे यानि संत रामपाल के अतिरिक्त विश्व में किसी को तीनों बार की दीक्षा देने का अधिकार नहीं है। यह विडियो के माध्यम से मेरा इलेक्ट्रोनिक शरीर हजारों वर्ष कलयुग में दीक्षा देगा। अरब-खरब मानव (स्त्री-पुरूष) जो दीक्षा लेकर मर्यादा में रहकर आजीवन भक्ति करेंगे तो मोक्ष में कोई शंका नहीं है।

भवन मंत्री भक्त की रक्षा परमात्मा ने की :- भक्त भवन महामंत्री था। राजा का चाचा था तथा बहुत वफादार था। राणा अपना चाचा होने के नाते तथा निष्कपट से सेवा करने के कारण भवन पर बहुत विश्वास करता था। भवन को परमात्मा पर पूर्ण विश्वास था। एक अन्य मंत्री चाहता था कि मैं महामंत्री बनूँ तो सब कमांड मेरे हाथ में आ जाए। अब महामंत्री भवन के आधीन रहना पड़ता है। वह जो कहता है, वही करना पड़ता है। मेरी नहीं चलती। राजा के सामने महामंत्री भवन की निंदा करता रहता था। परंतु राजा को विश्वास नहीं हो रहा था कि मेरे चाचा मेरे विरूद्ध चल सकता है या मेरे राज्य को हड़पना चाहता है। परंतु

दुष्ट मंत्री को चैन नहीं था। राजा महामंत्री भवन को शिकार करने के समय या किसी अन्य शहर में जाना होता था तो सदा साथ रखता था। शिकार करने जाते थे। भवन जीव नहीं मारना चाहता था। परंतु राजा को नाराज भी नहीं करना चाहता था। इसलिए काष्ठ (लकड़ी) की तलवार बनाकर लोहे की म्यान (Cover) में डाल रखी थी। बाहर से तो तलवार तेज धार वाली लगती थी। अंदर लकड़ी का टुकड़ा था। भवन शिकार के समय राजा से दूसरी ओर घोड़ा दौड़ा ले जाते थे। कोई जीव हिंसा नहीं करते थे। भवन का परमात्मा पर अटूट विश्वास था। जो भी कार्य गलत होता, तभी कहते थे कि परमात्मा जो करता है, अच्छा करता है। अच्छा हुआ, अच्छा हुआ। किसी ने मंत्री को बताया कि भवन महामंत्री ने काष्ठ की तलवार ले रखी है। कहता है कि जीव हिंसा नहीं करनी चाहिए। चापलूस मंत्री ने भवन के पीछे से उसकी तलवार देखी। वास्तव में काष्ठ की थी। एक-दो को और दिखाई। तीन-चार ने आँखों देखी। चापलूस मंत्री ने सबसे कहा कि भवन अपने भतीजे को मरवाना चाहता है। स्वयं राज्य चाहता है। भाईयो! मेरे साथ राजा के पास चलो। मंत्री अपनी मंडली को लेकर राजा के पेश हुआ। सबने एक सुर में कहा कि राजन्! हम आँखों देखकर आए हैं। भवन आपका रक्षक नहीं है। आपको धोखा दे रहा है। काष्ठ की तलवार ले रखी है। आप स्वयं मँगाकर देखें। हम पर विश्वास ना करो।

राजा ने कहा कि यदि भवन की तलवार काष्ट की मिली तो सबके सामने उसकी गर्दन काट दूँगा। राजा ने सब मंत्री तथा महामंत्रियों को आदेश दिया कि दूसरे शहर में जाना है। सब अपने अस्त्र-शस्त्र लगाकर आधे घंटे में तैयार होकर ड्योडी द्वार पर हाजिर हों। सब अपनी-अपनी तलवार व अन्य शस्त्र लेकर ड्योडी द्वार पर खड़े हो गए। राजा आए और बोले सब मंत्री-महामंत्री तथा अन्य अंगरक्षक अपनी-अपनी तलवार लेकर एक पंक्ति में खड़े हो जाऐं। ऐसे ही हो गया। राजा प्रत्येक के पास जाकर कहे कि अपनी तलवार की धार चैक कराओ। तुमने धार ठीक से बनवा रखी है कि नहीं। सबकी तलवार लोहे की थी। जब भवन का नंबर आया तो भवन को लग रहा था कि चंद मिनटों का जीवन शेष है। परमात्मा को याद कर लूँ। भवन परमात्मा का नाम जो गुरूजी से ले रखा था, जाप करने लगा। राजा ने कहा कि महामंत्री! तलवार म्यान से निकाल। भवन को नहीं पता लगा कि कब तलवार म्यान से बाहर निकली। वह तो अंतिम श्वांस ले रहा था। ज्यों ही भवन ने पूरे बेग के साथ तलवार म्यान से बाहर निकाली तो तलवार लोहे की थी। उसकी चमक आँखों को ऐसे लग रही थी जैसे आकाशीय बिजली का चमका लगा हो। देखने वाले जो आँखों देख चुके थे कि भवन की तलवार काष्ठ की थी। उनको अपनी आँखों पर भरोसा नहीं हो रहा था। इस घटना के पश्चात् भवन की आस्था परमात्मा में पूर्ण रूप से दृढ़ हो गई। परंतु दुष्ट मंत्री बाज नहीं आया।

''परमात्मा जो करता है, अच्छा करता है'' :- एक दिन राजा व महामंत्री-मंत्री कहीं जाने को तैयारी में खड़े थे। राजा मंत्रियों से बातें भी कर रहा था तथा तलवार को निकालकर उसकी धार देखने लगा। बातों में व्यस्त होने के कारण राजा को ध्यान नहीं रहा। उसकी दांये हाथ की ऊँगली कटकर दूर गिर गई। राजा को जोर की पीड़ा हुई। महामंत्री

बोला कि अच्छा हुआ। जो होता है, अच्छा ही होता है। परमात्मा जो करता है, अच्छा ही करता है। उस दिन राजा को लगा कि वास्तव में महामंत्री के मन में दोष है। यह मेरा अहित चाहता है। चापलूस मंत्री को मौका मिल गया। राजा के लिए वैद्य बुलाकर लाया। कहने लगा हे राजन्! देख लिया आपने सुन लिया अपने कानों से। राजा ने आदेश दिया कि महामंत्री को जेल में डाल दो। चापलूस मंत्री को महामंत्री बना दिया। छः महीने में राजा की ऊँगली का जख्म भर गया। राजा के दांये हाथ में केवल तीन अंगुलियाँ थी। नए महामंत्री को साथ लेकर राजा शिकार करने गया। जंगल में शिकार के पीछे घोड़े दौड़ा रखे थे। राजा तथा महामंत्री दोनों सेना से दूर गहरे जंगल में चले गए। आगे कुछ जंगली व्यक्ति मिले। उन्होंने दोनों को घेर लिया तथा पकड़कर रस्सों से बाँधकर घर पर ले गए। जंगली व्यक्तियों ने देवी को नरबली चढ़ाने का संकल्प कर रखा था। पुरोहित को बताया कि दो व्यक्ति पकड़कर लाए हैं। पुरोहित ने कहा कि अच्छी बात है। दोनों की बली चढ़ा देंगे। देवी अधिक प्रसन्न होगी। परंतु जाँच करो कि इनका कोई अंग-भंग ना हो। जाँच करने पर पाया कि एक व्यक्ति की एक अंगुली नहीं है। कटी हुई है। पुरोहित बोला कि जिसकी अंगुली कटी है, उसे जाने दो। वह बली के योग्य नहीं हैं। दूसरे को तैयार करो। देखते-देखते चापलूस मंत्री का सिर काटकर पत्थर की मूर्ति पर चढ़ाकर फिर पकाकर खाने के लिए ले जाने लगे। राजा तेजी से भागा। सीधा कारागार में गया जहाँ महामंत्री बंद था। उसे कैद मुक्त किया तथा आप बीती बताई और कहा कि आप ठीक कह रहे थे कि जो होता है, अच्छा ही होता है। यदि उस दिन मेरी अंगुली न कटी होती तो आज मेरी मौत होती। राजा ने महामंत्री से प्रश्न किया कि मेरी अंगुली कटी तो मेरी जान बची। मेरे लिए तो अच्छा हुआ। परंतु आपको छः महीने की कैद का कष्ट भोगना पड़ा। आपके लिए क्या अच्छा हुआ? महामंत्री ने कहा कि छः महीने की कैद से मेरी जान बच गई। यदि मैं कैद में ना होता तो आपके साथ जंगल में जाता। उस मंत्री की जगह मेरी बली चढ़ती। राजा ने अपनी गलती की क्षमा याचना की। उसे अपना पुनः महामंत्री बनाया।

''आत्म ज्ञान बिना नर भटकै'' :- जब बहन मीरा जी घर त्यागकर जा रही थी तो रास्ते में कुछ व्यक्ति एक गुफा के द्वार के सामने बैठे थे। मीरा बाई ने उनसे वहाँ इकट्ठे होने के कारण जाना तो बताया कि इस गुफा के अंदर एक महात्मा रहता है। वह कभी-कभी बाहर आता है। जिसको दर्शन हो जाते हैं, उसका कल्याण हो जाता है। परंतु महिलाओं को दर्शन नहीं देते। मीरा बाई ने कहा कि मैंने तो सुना है कि पुरूष तो एक परमात्मा ही है। अन्य तो शरीर बदलकर स्त्री-पुरूष बनते रहते हैं। यदि कोई दूसरा पुरूष पथ्वी पर है तो मैं उसके दर्शन करके ही जाऊँगी। महात्मा का विशेष सेवक था। केवल वह गुफा में जा सकता था। सेवक से महात्मा पता कर लेता था कि कोई स्त्री तो बाहर नहीं बैठी है? सेवक ने बताया कि एक साध्वी आई है। वह कहती है कि मैं तो दर्शन करके ही जाऊँगी। महात्मा बाहर आया। मीरा बाई ने कहा कि महाराज! मैं जानना चाहती हूँ कि इस पाँच तत्व के बने मानव शरीर में स्त्री तथा पुरूष के तत्व में अंतर है क्या? केवल एक पुरूष है परमात्मा। आप अन्य पुरूष कैसे हो? आत्मा शरीर धारण करती है। नर-मादा का अभिनय करती है।

**महात्मा को अपनी गलती का अहसास हुआ। गुफा छोड़कर मीरा बाई के साथ जाकर संत रविदास जी से दीक्षा ली। आत्म ज्ञान = ''आत्मा'' स्त्री-पुरूष की एक है। जैसे स्वांगी-स्वांग करते हैं। स्त्री-पुरूष बनकर अभिनय करते हैं। ऐसे आत्मा कर्मों के अनुसार नर-मादा का अभिनय करती है।**

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 61-62 :-**

गरीब, पीपा धनां रैदास थे, सदन कसाई कौनि। अबिगत पूरण ब्रह्म कूं, कहा करी अनहौनि।।61।।
गरीब, रंका बंका तिरगये, नामा छींपा नेह। ऊंचे कुल कूं कोसना, जहाँ भक्ति नहीं प्रवेह।।62।।

❖ **सरलार्थ :- परमात्मा की भक्ति किसी भी जाति व धर्म का स्त्री-पुरूष कर सकता है। जो ब्राह्मण लोग यह कहते थे कि शुद्र जाति वाले मंदिर में प्रवेश नहीं कर सकते। ग्रन्थ को हाथ नहीं लगा सकते। उनके द्वारा फैलाए भर्म का निवारण करते हुए कहा है कि नागौर शहर (राजस्थान) का राजा पीपा सिंह ठाकुर था जो भक्त बना। राजस्थान प्रदेश में भक्त धना था जो जाट जाति से था, भक्त बना। भक्त रविदास चमार जाति से था जो भक्त बना। सदना कसाई का कार्य करता था। ज्ञान हुआ, भक्त बना। पाप करना त्याग दिया। भक्त रंका तथा उसकी धर्मपत्नी बंका दोनों भक्त बने जो अति निर्धन थे। कथा सुमरण के अंग की वाणी नं. 108 के सरलार्थ में है। जो ऊँचे कुल में जन्में हैं और परमात्मा की भक्ति नहीं करते, उस ऊँचे कुल को धिक्कार है।**

❖ **वाणी नं. 63-66 का सरलार्थ पहले पाण्डव यज्ञ के प्रकरण में कर दिया है।**

❖ **वाणी नं. 67-76 :-**

गरीब, च्यार बर्ण षट आश्रम, बिडरे दोनौं दीन। मुक्ति खेत कूं छाड़ि करि, मघर भये ल्यौलीन।।67।।
गरीब, नौलख बोडी बिसतरी, बटक बीज बिस्तार। केशो कल्प कबीर की, दूजा नहीं गंवार।।68।।
गरीब, मगहर मोती बरषहीं, बनारस कुछ भ्रान्त। कांसी पीतल क्या करै, जहां बरसै पारस स्वांति।।69।।
गरीब, मगहर मेला पूर्ण ब्रह्मस्यौं, बनारस बन भील। ज्ञानी ध्यानी संग चले, निंद्या करैं कुचील।।70।।
गरीब, मुक्ति खेत कूं तजि गये, मघहर में दीदार। जुलहा कबीर मुक्ति हुआ, ऊंचा कुल धिक्कार।।71।।
गरीब, च्यार बर्ण षट आश्रम, कल्प करी दिल मांहि। काशी तजि मघहर गये, ते नर मुक्ति न पांहि।।72।।
गरीब, भूमि भरोसै बूड़ि है, कलपत हैं दहूं दीन। सब का सतगुरु कुल धनी, मघहर भये ल्यौलीन।।73।।
गरीब, काशी मरै सौ भूत होय, मघहर मरै सो प्रेत। ऊंची भूमि कबीरकी, पौढें आसन श्वेत।।74।।
गरीब, काशी पुरी कसूर क्या, मघहर मुक्ति क्यौं होय। जुलहा शब्द अतीत थे, जाति बर्ण नहीं कोय।।75।।
गरीब, काशी पुरी कसूर योह, मुक्ति होत सब जाति। काशी तजि मघहर गये, लगी मुक्ति शिर लात।।76।।

❖ **इन वाणियों का संक्षिप्त वर्णन इसी पारख के अंग की वाणी नं. 28 के सरलार्थ में कर दिया है।**

❖ **सरलार्थ :- जो कहते हैं कि काशी में मरने वाले मुक्ति प्राप्त करते हैं और मगहर में मरने वाले नरक जाते हैं, यह गलत है। सबका मालिक कुल धनी यानि पूर्ण परमात्मा कबीर जी मगहर से सतलोक गए। भूमि के कारण मुक्ति की इच्छा के (भरोसे) विश्वास पर जीवन नष्ट कर जाते हैं।**

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 77-84 :-**

गरीब, मुक्ति खेत मथुरा पुरी, कीन्हां कृष्ण किलोल। कंश केशि चानौरसे, वहां फिरते डामांडोल।।77।।
गरीब, जगन्नाथ जगदीश कै, उर्ध्व मुखी है ग्यास। मसक बंधी मन्दिर पड़ी, झूठी सकल उपास।78।।
गरीब, एकादशी अजोग है, एकादश दर है सार। द्वादश दर मध्य मिलाप है, साहिब का दीदार।।79।।
गरीब, माह महातम न्हात हैं, ब्रह्म महूरत मांहि। काशी गया प्रयाग मध्य, सतगुरु शरणा नांहि।।80।।
गरीब, कोटि जतन जीव करत हैं, दुबिध्या द्वी न जाय। साहिब का शरणा नहीं, चालैं अपनै भाय।।81।।
गरीब, जीव जिवांसे ज्यौं जल्या, जलकै मांही सूक। सतगुरु पुरुष कबीर से, रहे अनंत जुग कूक।।82।।
गरीब, जीव जिवांसे ज्यौं जल्या, जलसैं मान्या दोष। सकल अविद्या विष भर्‌या, अगनि परै तब पोष।।83।।
गरीब, राम रमे सो राम हैं, देवत रमे स देव। भूतौं रमे सो भूत हैं, सुनौं संत सुर भेव।।84।।

❖ **सरलार्थ :- जो कहते हैं कि मथुरा-वंदावन में जाने से मुक्ति होती है। वे सुनो! उसी मथुरा में जहाँ श्री कष्ण लीला किया करते थे। आप उस स्थान पर जाने मात्र से मोक्ष मानते हो। उसी मथुरा में कंस, केसी (राक्षस) तथा चाणूर (पहलवान) भी रहते थे जो श्री कष्ण ने ही मारे थे। इसलिए सत्य साधना करो और जीव कल्याण कराओ जो यथार्थ मार्ग है। कोई जगन्नाथ के दर्शन करके और एकादशी का व्रत करके मोक्ष मानता है, यह गलत है। शास्त्र विरूद्ध है। कोई काशी नगर में, कोई गया नगर में जाने से मोक्ष कहते हैं। वे भूल में हैं। यदि पूर्ण सतगुरू की शरण नहीं मिली है तो मोक्ष बिल्कुल नहीं होगा। जब तक तत्वदर्शी सतगुरू नहीं मिलेगा, शंका समाप्त नहीं होगी। सब अपने स्वभाववश भक्ति मार्ग पर चल रहे हैं जो व्यर्थ है।(77-81)**

❖ **एक जंवासे का पौधा है। वह बारिश के दिनों में यानि जल से सूख जाता है। सब पौधे जल से हरे-भरे होते हैं, परंतु जंवासा का पौधा जल से नष्ट हो जाता है। इसी प्रकार कर्महीन व्यक्ति सत्यज्ञान सुनकर जल मरते हैं। झगड़ा करते हैं। बिल्कुल नहीं मानते। अन्य पुण्यात्माऐं सत्य ज्ञान सुनकर गदगद होते हैं। कल्याण करवा लेते हैं।(82-83)**

❖ **गीता अध्याय 9 श्लोक 25 वाला प्रकरण है। जिसमें कहा है कि :-**

यान्ति देवव्रताः देवान् पितन् यान्ति पितव्रताः। भूतानि यान्ति भूतेज्याः यान्ति मद्याजिनः अपि माम्।।

❖ **अर्थात् (देवव्रताः) देवताओं को पूजने वाले (देवान्) देवताओं को (यान्ति) प्राप्त होते हैं। (पितव्रताः) पितरों को पूजने वाले (पितन्) पितरों को (यान्ति) प्राप्त होते हैं। (भूतेज्याः) भूतों को पूजने वाले (भूतानि) भूतों को (यान्ति) प्राप्त होते हैं। (मत्) मेरा (याजिन्) पूजन करने वाले (अपि) भी (माम्) मुझे (यान्ति) प्राप्त करते हैं।**

गरीब, राम रमे सो राम हैं, देवत रमे स देव। भूतौं रमे सो भूत हैं, सुनौं संत सुर भेव।।84।।

❖ **अर्थात् जो परमात्मा की भक्ति करते हैं। वे परमात्मा जैसे गुणों वाला अमर पद प्राप्त करते हैं अर्थात् परमात्मा कबीर जी को प्राप्त होते हैं। जो देवताओं की भक्ति करते हैं, वे देवताओं जैसे गुण वाले हो जाते हैं। जन्म-मरण सदा रहता है। स्वर्ग जाते हैं। पुण्यों को खर्च कर पुनः जन्म-मरण के चक्र में गिरते हैं। जो भूतों की पूजा करते हैं, श्राद्ध निकालते हैं, पिंडदान करते हैं, अस्थि उठाकर गंगा पर मुक्ति हेतु ले जाते हैं। तेरहवीं, महीना आदि क्रियाकर्म करते हैं, पितर बनते हैं और महाकष्ट उठाते हैं। फिर नरक में जाते हैं। चौरासी लाख प्रकार के प्राणियों के शरीरों में कष्ट भोगते हैं।(84)**

❖ **वाणी नं. 85-95 :-**

गरीब, कली कलीका रसलिया, भंवर कंवल कूं सोधि। ज्ञान गदहरे परि चढे, पढे अठारह बोध।।85।।
गरीब, जैसी याह मकरंद है, कंवल केतगी बास। प्रान तजे हरि ना भजे, यौ जग गया निराश।।86।।
गरीब, मलागीर में गुण कहा, भवंग लिपटे आय। शीतल पून्यौं चन्द्र ज्यौं, तपति बुझावै ताहि।।87।।
गरीब, सलिल सलौने संत हैं, आठौं कंवल समाधि। दिल दरपन मन मुसकला, रिंचक नहीं उपाधि।।88।।
गरीब, श्वेत वर्ण शुभ रंग हैं, जहां लगाये नैंन। दूजे की आशा नहीं, चढे रहत हैं गैंन।।89।।
गरीब, गैंन गगन में चढि रहे, श्वेत भूमि का भीर। सीप नहीं सायर नहीं, मोती बिनही नीर।।90।।
गरीब, सुरति निशाना नैंन में, मन मंजन करि घोटि। निरति निरंतन लगि रही, करै लाख में चोट।।91।।
गरीब, मुकर खुल्या मालिक मिल्या, नैंन बैंन बिलास। धरनि चलैं सेवन भलैं, चढे रहैं आकाश।।92।।
गरीब, जै कोई रमै सो गगनि में, धरणी धरै न पांव। सबही भूले भर्म में, कहा रंक कहा राव।।93।।
गरीब, कंवल कली दर चोज हैं, रिमझिम रिमझिम होय। गगनि फुहारे छुटि रहे, तहां संत मुख धोय।।94।।
गरीब, योह है पंथ कबीर का, सतलोक कूं सैल। अनंत कोटि कुल पंथ है, कोई न पावै गैल।।95।।

❖ **सरलार्थ :- जो विकार करते रहते हैं। तरह-तरह के गाने-बजाने, खाने, शराब आदि का नशा करते हैं। स्त्री भोग पुरूष करते हैं। पुरूष भोग स्त्री करती हैं। भक्ति करते नहीं। वे उस तरह विकारों के वश होकर फँसकर मर जाते हैं जैसे भंवरा भिन्न-भिन्न फूलों का आनंद लेता रहता है। शाम के समय फूल बंद हो जाता है। भंवरा उसमें फँसकर मर जाता है।**

❖ **संतों की संगत करने से जीव को शान्ति मिलती है। मोक्ष मिलता है। जैसे चंदन के वृक्ष के तने में शीतलता होती है। सर्प को विष के कारण गर्मी लगती है। गर्मी के मौसम में चंदन के वृक्ष के तने के चारों ओर सर्प लिपटे रहते हैं। (मलागीर) चंदन में शीतल करने का गुण है। चाँद में भी रात्रि में शीतलता का आभास होता है। ऐसे (सलिल) शांत संत हैं जो शरणागत की तपत बुझाते हैं।**

❖ **साधक का ध्यान सदा ऊपर परमात्मा के सुख सागर सतलोक में रहता है। वे पृथ्वी पर इधर-उधर भ्रमण नहीं करते। तीर्थों-धामों पर नहीं जाते। सत्य साधना करते हैं।**

❖ **परमात्मा कबीर जी का यह (पंथ) भक्ति मार्ग है। जीव सत्यलोक की सैल करता है। इसके अतिरिक्त अनेकों पंथ तथा उनके कुल यानि गद्दी परंपरा हैं। किसी को सतलोक वाली (गैल) गली अर्थात् मार्ग का ज्ञान नहीं।**

❖ **वाणी नं. 96 :-**

गरीब, त्रिलोकी का राज सब, जै जी कूं कोई देय। लाख बधाई क्या करै, नहीं सतनाम सें नेह।।96।।

❖ **सरलार्थ :- यदि कोई सत्य साधना परम पिता परमेश्वर कबीर जी की नहीं करता है। यदि उस जीव को तीन लोक का राज्य में मिल जाए तो उसे चाहे लाख बार बधाई दी जाए, नरक में जाएगा। उसका भविष्य अंधकारमय है।(96)**

❖ **वाणी नं. 97 :-**

गरीब, रतन जडाऊ मन्दिर है, लख जोजन अस्थान। साकट सगा न भेटिये, जै होय इन्द्र समान।।97।।

❖ **सरलार्थ :- जो रिश्तेदार साकट हैं यानि नास्तिक हैं। उसका एक लाख योजन में स्थान यानि पृथ्वी का मालिक हो। उसके (मंदिर) महलों में रत्न जड़े हों। चाहे वह स्वर्ग के**

**राजा इन्द्र जैसा ऐश्वर्यवान हो। वह (सगा) रिश्तेदार कभी ना मिले जो परमात्मा से दूर है। उसके प्रभाव में आकर कच्चा भक्त भक्ति त्यागकर नरक का भागी बन जाता है।(97)**

❖ **वाणी नं. 98-99 :-**

गरीब, संख कल्प जुग जीवना, तत्त न दरस्या रिंच। आन उपासा करते हैं, ज्ञान ध्यान परपंच।।98।।
गरीब, मारकंड की उम्र है, रब सें जुर्या न तार। पीव्रत सें खाली गये, साहिब कै दरबार।।99।।

❖ **सरलार्थ :- यदि कोई संख कल्प तक जीवित रहे। ज्ञान जरा-सा भी नहीं है। तत्वज्ञान हीन है। सत्य भक्ति से वंचित है तो वह लंबा जीवन भी व्यर्थ है।(एक कल्प में एक हजार आठ चतुर्युग होते हैं यानि ब्रह्मा का एक दिन)(98)**

❖ **मार्कण्डेय ऋषि की लंबी आयु थी। यदि मार्कण्डेय ऋषि जितनी लंबी आयु है। परमात्मा से सम्पर्क हुआ नहीं यानि सत्य साधना की नहीं तो व्यर्थ है। प्रियवत नाम का राजा था। उसने ग्यारह अरब वर्ष तक तप किया यानि शास्त्र विधि त्यागकर मनमाना आचरण किया। तप के बदले ग्यारह अरब वर्ष का राज्य सुख भोगकर परमात्मा के दरबार (कार्यालय) में खाली होकर गया। नरक में डाला।(99) {एक योजन बारह किलोमीटर का होता है।}**

❖ **वाणी नं. 100-107 :-**

गरीब, कल्प करी करुणामई, सुपच दिया उपदेश। सतगुरु गोरख नाथ गति, काल कर्म भये नेस।।100।।
गरीब, सबरी भी भक्ति करी, गौरि के दिल मांहि। उभय महूरत षट दलीप, तिहूवां शांशां नांहि।।101।।
गरीब, परिक्षत को शुकदे मिले, सात बार प्रचार। दुरवासा भगवान गुरु, लगे कुचौं की लार।।102।।
गरीब, पूर्ण पुरूष कबीर कूं तारे गीध ब्याध कुल हीन। गणिका चढी बिवान में, महिमा विष्णु लीन।।103।।
गरीब, संख स्वर्ग सें है परै, संख पतालो सैल। एता बड़ा इलाम है, अलफ सींग रज बैल।।104।।
गरीब, बावन बढ्या सो देख ले, गज ग्राह उबरंत। सुक्ष्म रूप कबीर धरै, द्रोपदि चीर बढंत।।105।।
गरीब, कबीर पुरूष झिलमिला, उधरे गज अरु ग्राह। गगनि मंडल सें ऊतरे, कीन्हां आनि सहाय।।106।।
गरीब, ररंकार मुख ऊचरैं, टूटी गज की धीर। सर्ब लोक सब ठौर हैं, अबिगत अलख कबीर।।107।।

❖ **सरलार्थ :- परमात्मा कबीर जी द्वापर युग में करूणामय नाम से प्रकट थे। तब सुपच सुदर्शन बाल्मीकि को उपदेश देकर पार किया। गोरख नाथ को भी समझाया।**

❖ **जिन-जिन साधकों ने जिस स्तर की साधना तन-मन से की तो उनको उस-उस स्तर का लाभ मिला। जैसे भिलनी, गौरी (पार्वती) तथा षट् दलीप जो दशरथ राजा का पिता था, रामचन्द्र का दादा था। उसको पता चला कि मेरी केवल दो मुहूर्त आयु शेष है। उसने (उभय) दो मुहूर्त (घड़ी) सच्ची लगन से सच्ची तड़फ से साधना की तो स्वर्ग गया। इस प्रकार शबरी भीलनी, पार्वती तथा षट्दलीप ने जैसी भक्ति की, वैसा फल मिला। तीनों को कोई शंका नहीं।**

❖ **राजा परीक्षित को सात दिन शुकदेव ऋषि ने भागवत सुधा सागर सुनाई थी। स्वर्ग तक गए। दुर्वासा ऋषि भगवान श्री कष्ण के गुरू थे। वे स्वर्ग में तो चले गए। वहाँ उर्वशी की दूधी (स्तन) को भंवरा बनकर काट लिया। अपना धर्म नष्ट कर लिया। चोरी और सीना जोरी। उस नतका को भंवरे के काटने का दर्द हुआ। हाथ से भूंड को दूर फैंका तो स्वर्ग**

की धरती पर पटाक से गिरा तो अपनी बेइज्जती मानकर उर्वशी (स्वर्ग की अप्सरा) को श्राप दे दिया कि तू पृथ्वी पर गधी बनेगी। इतना दुष्ट था दुर्वासा और ऋषि की पदवी प्राप्त था। श्राप देने का उद्देश्य यह था कि तूने मेरे से तो मिलन नहीं किया, अब गधी बनेगी और गधों से मिलन किया करेगी। तब तेरी इज्जत कहाँ जाएगी जो तूने मुझे नकार दिया। सभा में अपनी बेइज्जती मानकर ऐसा किया। पृथ्वी पर दुर्वासा ऋषि ब्रह्मचारी बना फिरता था। स्वर्ग जाकर पकड़ा गया। जो उस उर्वशी को श्राप दिया, उसका दण्ड भी दुर्वासा को मिलेगा।

❖ पूर्ण परमात्मा कबीर जी ने गिद्ध तथा ब्याध को उनकी भक्ति अनुसार लाभ दिया। गणिका (वैश्या) का उद्धार किया।

❖ बली राजा की यज्ञ में बावना बने। फिर विशाल रूप किया। गज तथा मगरमच्छ युद्ध कर रहे थे तो उनकी भी गति भक्ति अनुसार की। द्रोपदी का चीर भी परमात्मा कबीर जी ने बढ़ाया। द्रोपदी श्री कृष्ण की भक्त थी। इसलिए बड़ाई कृष्ण को मिली।

❖ परमात्मा कबीर जी सर्व लोकों में सब स्थानों में विद्यमान हैं।

❖ **वाणी नं. 108-111 :-**

गरीब, सहंस अठासी छिक गये, साग पत्र किया भेट। सब साहन पति साह है, कबीर जगतं सेठ।।108।।
गरीब, देही मांहि बिदेह है, साहिब नर स्वरूप। अनंत लोक में रम रह्यी, शक्ति कै रंग न रूप।।109।।
गरीब, लघु दीर्घ देवा पुरुष, नर जैसा उनमान। सतगुरु सोई जानिये, मुक्ति करत हैं प्राण।।110।।
गरीब, सत भक्ति परम पुरूष की, जे कर जाने कोय। सतनाम तारी लगै, दिल दर्पण को धोय।।111।।

❖ सरलार्थ :- जिस समय ऋषि दुर्वासा राजा दुर्योधन की बात मानकर 12 वर्ष का बनवास काट रहे थे। पांडवों को श्राप देने के लिए अठासी हजार साथी ऋषियों को लेकर वन में गए। तब परमात्मा कबीर जी श्री विष्णु रूप बनाकर पांडवों के डेरे में गए थे। साक पत्र (बथुए के साग का पत्ता) भोजन के पात्र में शेष बचा था। उसको पानी में डालकर घोलकर वह पानी पीया। अठासी हजार ऋषि, दुर्वासा ऋषि समेत इतने छके कि पेट में अफारा आ गया। जैसे गधे लेट लगाते हैं ऐसे सब ऋषिजन व दुर्वासा ऋषि भोजन हजम करने के लिए लेट लगा रहे थे। भोजन का स्वाद बता रहा था कि खीर, हलवा, मांडे (पतली रोटी), फल, मेवे सब छिक-छिककर खाए हैं। कबीर परमेश्वर जगत सेठ हैं यानि संसार में सबसे धनी हैं। सब शाह यानि शाहूकारों का शाहूकार है।(108)

❖ परमात्मा की शक्ति सर्वव्यापक है। वह निराकार है। परमात्मा नराकार है। परमात्मा की शक्ति कण-कण में समाई है।(109)

❖ परमात्मा (लूथ) घोट तथा दीर्घ (बड़ा) जिस भी रूप में है, वह नर जैसे आकार का है। सतगुरू वही है जिसकी बताई साधना से साधक का मोक्ष होता है।(110)

❖ यदि कोई मोक्ष चाहता है तो सतपुरूष (परम दिव्य पुरुष) की सत्य भक्ति शास्त्रों में वर्णित करे। यदि जो कोई सत्य साधना का ज्ञान रखता है तो परम पुरूष की भक्ति करो। सत्य नाम के स्मरण में लगन लगाकर स्मरण करके दिल के दर्पण यानि अंतःकरण को साफ करे।(111)

❖ **वाणी नं. 112-113 :-**

गरीब, शिब का गण सेवन करैं, मुर्गलील तिस नाम। बहु उतपात करत है, पल पल आठौं जाम।।112।।
गरीब, सिद्धी शक्ति दिखाय कर, कोटि नगर नष्ट कर देत। किरंच नाम एक संत की, लगी तास कै फेट।।113।।

❖ **सरलार्थ :- काल द्वारा भ्रमित साधक शास्त्र विरूद्ध साधना करते हैं जिससे सिद्धियाँ प्राप्त हो जाती हैं। उनसे चमत्कार दिखाकर जनता में प्रशंसा के पात्र बन जाते हैं। सिद्धियों द्वारा हानि करके पूज्य बन जाते हैं। एक साधक शिवजी की साधना करके शिवजी के लोक में गण की उपाधि प्राप्त था। उसने सिद्धि-शक्ति से बहुत उत्पात मचा रखा था। उसका मुर्गलील नाम था। उसने अनेकों (पटण) नगर सिद्धि से नष्ट कर दिये थे। एक किरंच नाम के संत ने उसकी सिद्धि विद्या काटकर उसे अचेत कर दिया। सचेत होकर क्षमा याचना की।**

## ''सहज समाधि कैसे लगती है?''

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 114-116 :-**

गरीब, जैसे हाली बीज धुनि, पंथी सें बतलाय। जामैं खंड परै नहीं, मुख सें बात सुनाय।।114।।
गरीब, नटवा की लै सुरति सैं, ढोल बोल बौह गाज। कमंद चढै करुणामई, कबहुं न बिगरै काज।।115।।
गरीब, ज्यौं धम घृती धात को, देवै तुरंत बताय। जाकौं हीरा दर्श है, जहां वहां टांकी लाय।।116।।

❖ **सरलार्थ :- परमात्मा कबीर जी जी ने अपनी प्रिय आत्मा संत गरीबदास जी को तत्वज्ञान पूर्ण रूप में बताया था। संत गरीबदास जी ने उसे बताया है।(114)**

❖ **परमात्मा कबीर जी का भक्त नाम का जाप करे तथा नाम के स्मरण में ध्यान लगाए। सतलोक के सुख को याद करके रह-रहकर उसकी प्राप्ति के बाद के आनंद की कल्पना करे। सतलोक के ऊपर ध्यान रहे। स्मरण करे, तब नाम पर ध्यान रहे। इसे सहज समाधि कहते हैं। उदाहरण बताए हैं।(115)**

❖ **किसान हल चलाता हुआ बीज बो रहा होता है। कई किसानों के खेत एक गाँव के दूसरे गाँव को जाने वाले रास्ते पर होते हैं। किसान बीज भी बो रहा होता है। रास्ते पर चलते (पंथी) पैदल यात्री से बातें भी कर रहा होता है। बीज के दाने उसी प्रकार जमीन में बो रहा होता है। उसके बीज बोने के ध्यान में कमी नहीं आती। बिना बात करे जिस औसत से दाने छोड़ रहा होता है, यात्री से बातें करते समय भी वह उसी औसत से बीज के दाने छोड़ता रहता है। उसमें अंतर नहीं आता। इसे सहज समाधि कहा जाता है।**

**अन्य उदाहरण ''नट'' यानि बाजीगर का बताया है। कबीर परमात्मा की वाणी है कि:-**

कबीर जैसे नटनी चढ़ै बांस पर, नटवा ढ़ोल बजावै जी। इधर–उधर से निगाह बचाकर, ध्यान बांस में लावै जी।।

**अर्थात् नट की पत्नी खेल करते समय लगभग 12-15 फुट लम्बे बाँस पर बिना जमीन में गाढ़े केवल जमीन के ऊपर रखकर उसके ऊपर चढ़ती है जो महासंतुलन का अनोखा खतरा भरा करतब होता है। पृथ्वी में गाड़कर भी बाँस पर चढ़ना कठिन है। वह तो बिना पृथ्वी में गाढ़े उसके ऊपर चढ़कर अंतिम सिरे पर पेट रखकर हाथ से भी बाँस को छोड़कर पैर भी सीधे कर लेती है। उसका पति ढ़ोल बजाकर उसके ध्यान को डिगाना चाहता है। दर्शक भी ताली पीट-पीटकर प्रसन्नता प्रकट करते हैं। परंतु नटनी सब ओर से**

ध्यान हटाकर अपनी सुरति बाँस पर रखती है। इसलिए अपना (कर्तब) चमत्कारी अनोखा कार्य करने में सफलता प्राप्त करती है। कहीं-कहीं नट यही कर्तब दिखाता है। अन्य ढ़ोल जोर-जोर से बजाता है। वह भी अपने ध्यान को बाँस में एकाग्र करके सफल हो जाता है। इसी प्रकार साधक को नाम के स्मरण में ध्यान एकाग्र करके जाप करना चाहिए। भले ही कोई गाना गा रहा है या गाने किसी यंत्र में चलाकर ऊँची आवाज से सुन रहा है। साधक का ध्यान उस ओर न जाए, यह सहज समाधि है।

अन्य उदाहरण दिया है :- (धम घंति) पत्थर में हीरे को बताने वाला ध्यान से उस पहाड़ के पास खड़ा हो जाता है जिसमें हीरा है। हीरा पत्थर को चीरकर किसी दिशा की ओर चल पड़ता है। धमघंती ध्यान से उसकी गति (Movment) को जानता है। साथ में खड़े व्यक्ति अपनी बातें कर रहे होते हैं, परंतु धमघंती का ध्यान हीरे की चाल पर होता है। धमघंती बता देता है कि इतनी देर में हीरा इतने फुट फांसला (Distance) तय करेगा। उसी अनुसार पहाड़ को काटा जाता है। उसकी गहराई (Depth) भी धमघंती बता देता है। हीरा चलता-चलता उस पहाड़ के कटे हुए स्थान यानि खाई में गिर जाता है। हीरे का व्यापारी उसे प्राप्त कर लेता है। साधक को परमात्मा के नाम रूपी हीरे पर निंरतर ध्यान रखकर परमात्मा रूपी लाल को प्राप्त करना चाहिए।(116)

## ''सतगुरू की भूमिका''

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 117-122 :-**

गरीब, कदली बीच कपूर है, ताहि लखै नहीं कोय। पत्र घूंघची बर्ण है, तहां वहां लीजै जोय।।117।।
गरीब, गज मोती मस्तक रहै, घूमै फील हमेश। खान पान चारा नहीं, सुनि सतगुरु उपदेश।।118।।
गरीब, जिनकी अजपा ध्वनि लगी, तिनका योही हवाल। सो रापति पुरूष कबीर के, मस्तक जाकै लाल।।119।।
गरीब, सीप समंदर में रहै, बूठै स्वांति समोय। वहां गज मोती जदि भवै, तब चुंबक चिडिया होय।।120।।
गरीब, चुंबक चिडिया चंच भरि, डारै नीर बिरोल। जदि गज मोती नीपजै, रतन भरे चहंडोल।।121।।
गरीब, चुंबक तो सतगुरु कह्या, स्वांति शिष्य का रूप। बिन सतगुरु निपजै नहीं, राव रंक और भूप।।122।।

❖ सरलार्थ :- इन वाणियों में सतगुरू की भूमिका प्रमाण सहित समझाई है। कहा है कि (कदली) केले के पेड़ के कोइए (केले का पूरा पेड़ पत्तों ही से निर्मित है। सबसे ऊपर वाला पत्ता गोलाकार में कीप की तरह ऊपर से चौड़ा गोलाकार नीचे कम परिधि का होता है। बीच में (थोथा) खाली होता है। उस गोल पत्ते के खाली भाग को कोइया कहते हैं।) में स्वाति नक्षत्र की वर्षा की बूँद गिर जाती है तो उस केले के पत्ते में कपूर बन जाता है। केला शिष्य है। स्वांति सतगुरू का मंत्र नाम है। नाम यदि योग्य शिष्य को दिया जाता है तो उसमें भक्ति रूपी कपूर तैयार होता है। मोक्ष मिलता है।

❖ अन्य उदाहरण (गज) हाथी का दिया है। कहा है कि हाथी के मस्तिक में एक स्थान परमात्मा ने बनाया है। श्वांति नक्षत्र की बारिश की बूँद ''चुंबक'' नाम की चिड़िया पंथ्वी पर गिरने से पहले अपने मुख में ग्रहण कर लेती है। वह कभी-कभी हाथी के मस्तक पर बैठी होती है। उसका स्वभाव है कि बारिश की बूँद को मुख में डालूँ। फिर उसका कुछ अंश मुख

से नीचे गिर जाता है। वह उस हाथी के मस्तक में बने सुराख में गिर जाता है। उससे हाथी के माथे में बने सुराख में अंदर-अंदर मोती बनने लग जाते हैं। जैसे माता का गर्भ का बच्चा बढ़ता है तो माता का पेट भी बढ़ता रहता है। फिर समय आने पर बच्चा सुरक्षित जन्म लेता है। इसी प्रकार हाथी के उस मोती उद्गम सुराख में कई चुंबक चिड़िया श्वांति की बूँदें डाल देती हैं। हाथी के मस्तक वाले मोती उद्गम स्थान में सैंकड़ों मोती तैयार हो जाते हैं। समय पूरा होने पर अपने आप निकलने लगते हैं। ढ़ेर लग जाता है। यह स्थान सब हाथियों में नहीं होता।

❖ इसमें हाथी शिष्य है। चुंबक चिड़िया सतगुरू है। श्वांति बूंद नाम है। जैसे ऐसे सतगुरू रूप चुंबक चिड़िया सच्चे नाम रूपी श्वांति शिष्य के हृदय में डालते हैं। भक्ति तथा मोक्ष रूपी मोती बनते हैं।

❖ जिस हाथी के मस्तक के अंदर मोती होते हैं। उसे अंदर ही अंदर नशा हो जाता है। वह मस्ती में मतवाला होकर घूमता रहता है। चारा खाना भी छोड़ देता है। जिन साधकों ने सतगुरू जी से उपदेश सुनकर दीक्षा लेकर सच्चे मन से अजपा जाप जपा तो उनकी ऐसी ही दशा हो जाती है। वे कबीर परमात्मा के (रापति) हाथी हैं जिनके हृदय में भक्ति रूपी लाल बन रहा है।

❖ अन्य उदाहरण सीप का दिया है। सीप (सीपि) एक जल की जीव है। समुद्र में रहती है। समुद्र का जल खारा होता है। जिस समय बारिश होने को होती है, तब समुद्र का जल अंदर से कुछ गर्म होता है। उस उष्णता से सीप को बेचैनी होती है। वह जल के ऊपर आकर मुख खोल लेती है। यदि उस समय बारिश की बूँदें गिर जाती हैं तो सीप को शांति हो जाती है। अपना मुख बंद कर लेती है। उस जल को जो सीप के मुख में गिरा, श्वांति कहते हैं। जिस सीप में श्वांति गिरी, उसमें मोती बन जाता है। कुछ समय उपरांत परिपक्व होकर मोती जल में गिर जाता है। इस उदाहरण में सीप शिष्य है। श्वांति दीक्षा मंत्र हैं। बादल सतगुरू है। सीप से मोती अपने आप नहीं निकलता। एक सुकच मीन है। वह मोती के ऊपर के माँस को खाने के लिए उसको टक्कर मारती है कि इस माँस के अंदर घुसकर खाऊँगी। परंतु वह माँस मात्र प्याज के जाले जैसा रक्त वर्ण का होता है। सुकच मछली की टक्कर से मोती सीप से निकलकर समुद्र में गिर जाती है। सुकच मीन सार शब्द है। श्वांती सतनाम है। यदि सुकच मीन टक्कर नहीं मारती है तो वह मोती सीप में ही गलकर नष्ट हो जाता है।

गरीब सुकच मीन मिलता ना भाई, तो श्वांति सीप अहले जाई।

अर्थात् संत गरीबदास जी ने बताया है कि यदि सुकच मछली नहीं मिलती तो सीप तथा उसमें गिरी श्वांति (अहले) व्यर्थ जाती। सुकच मछली सारशब्द जानो। सारशब्द सतनाम के जाप को सफल करता है। सतगुरू सारशब्द देता है।

❖ इसी प्रकार भक्त को प्रथम नाम, द्वितीय नाम (सतनाम) मिल गए। सारनाम नहीं मिला तो मोक्ष नहीं होगा। वह जीवन व्यर्थ गया। परंतु अगला मनुष्य जन्म (स्त्री-पुरूष का) मिलेगा। उस जन्म में सतगुरू मिले और सब तीनों नाम मिल गए तो मोक्ष हो जाएगा। सतगुरू के बिना जीव का कल्याण संभव नहीं।

❖ **वाणी नं. 123-125 :-**

गरीब, अधरि सिंहासन गगनि में, बौहरंगी बरियाम। जाका नाम कबीर है, सारे सब के काम।।123।।
गरीब, पड़ा धनी से काम है, प्रहलाद भगति कूं बूझि। नरसिंह उतर्‌या अर्श सैं, किन्हैं न समझी गूझि।।124।।
गरीब, नर मृगेश आकार होय, कीन्ही संत सहाय। बालक वेदन जगतगुरु, जानत है सब माय।।125।।

❖ **सरलार्थ :- परमात्मा कबीर जी का (अधर) ऊपर सतलोक में सिंहासन है। वह सब भक्तों के कार्य सिद्ध करता है।**

❖ **प्रहलाद भक्त को धणी (परमात्मा) से काम पड़ा तो परमात्मा ने उसका कार्य सिद्ध किया। प्रहलाद भक्त से पता करो कि कैसी अनहोनी परमात्मा ने की थी। परमात्मा समर्थ कबीर (अर्श) आकाश से उतरा था। हिरण्यकशिपु को मारा था।**

❖ **(नर) मानव (मगेश) सिंह रूप बनाकर संत प्रहलाद की सहायता की थी। जैसे बच्चा भूखा-प्यासा होता है तो उसकी (बेदन) पीड़ा (कष्ट) को माता जानती है। दूध-जल पिलाती है। ऐसे जगतगुरू अपने शिष्य के कष्ट को जानता है। अपने आप कष्ट निवारण कर देता है।**

❖ **वाणी नं. 126-133 :-**

गरीब, इस मौले के मुल्क में, दोनौं दीन हमार। एक बामे एक दाहिनै, बीच बसै करतार।।126।।
गरीब, करता आप कबीर है, अबिनाशी बड़ अल्लाह। राम रहीम करीम है, कीजो सुरति निगाह।।127।।
गरीब, नर रूप साहिब धनी, बसै सकल कै मांहि। अनंत कोटि ब्रह्मंड में, देखौ सबहीं ठांहि।।128।।
गरीब, घट मठ महतत्त्व में बसै, अचरा चर ल्यौलीन। च्यारि खानि में खेलता, औह अलह बेदीन।।129।।
गरीब, कौन गडै कौन फूकिये, च्यार्‌यौं दाग दगंत। औह इन में आया नहीं, पूरण ब्रह्म बसंत।।130।।
गरीब, मात पिता जाकै नहीं, नहीं जन्म प्रमाण। योह तो पूरण ब्रह्म है, करता हंस अमान।।131।।
गरीब, आतम और प्रमात्मा, एकै नूर जहूर। बिच कर इयांई कर्म की, तातैं कहिये दूर।।132।।
गरीब, परमात्म पूरण ब्रह्म है, आत्म जीव धर्म। कल्प रूप कलि में पड़्या, जासैं लागे कर्म।।133।।

❖ **सरलार्थ :- परमात्मा के सब जीव हैं। दोनों धर्म (हिन्दु तथा मुसलमान) हमारे है। एक परमात्मा के दांई ओर जानो, दूसरा बांई ओर। दोनों के मध्य में परमात्मा निवास करता है।(126)**

❖ **कबीर जी स्वयं ही सष्टि के रचयिता हैं। अविनाशी (अल्लाह) परमात्मा हैं। राम कहो, रहीम कहो। (करीम) दयालु हैं। (किजो सुरति निगाह) ध्यान से देखो यानि विचार करो।(127)**

❖ **परमात्मा (नर) मानव रूप में हैं। सबका (धनी) मालिक सर्वव्यापक है।(128-129)**

❖ **कोई तो मुर्दे को पथ्वी में गाड़ देता है। कब्र बनाता है। कोई अग्नि में जला देता है। यह सब मुझे (कबीर परमेश्वर जी को) अच्छा नहीं लगता। पूर्ण मुक्ति प्राप्त करो। वह तो (परमात्मा) चारों दागों में नहीं आता। एक जमीन में गाड़ते हैं। एक धर्म अग्नि में जला देता है। एक जल प्रवाह कर देता है। एक जंगल में पक्षियों के खाने के लिए डाल देता है। ये चार दाग कहे जाते हैं। परंतु परमात्मा कबीर जी किसी दाग में नहीं आया अर्थात् अजर-अमर है कबीर जी।(130)**

❖ **परमात्मा के कोई माता-पिता नहीं हैं। उनके जन्म का कहीं पर प्रमाण नहीं है।**

**कबीर परमात्मा पूर्ण ब्रह्म भक्तों को (अमान) शांति प्रदान करता है।(131)**

❖ **आत्मा तथा परमात्मा की एक जैसी छवि है। बीच में पाप कर्मों का (झांई) मैल है। इसलिए परमात्मा जीव से दूर कहा जाता है।(132)**

❖ **परमात्मा तो पूर्ण ब्रह्म बताया है। आत्मा जीव धर्म से जन्मती-मरती है। इसलिए जीव धर्म में है।(133)**

❖ **वाणी नं. 134-141 :-**

गरीब, कर्म लगे शिब बिष्णु कै, भरमें तीनौं देव। ब्रह्मा जुग छतीस लग, कछू न पाया भेव।।134।।
गरीब, शिब कूं ऐसा बर दिया, अपनेही परि आय। भागि फिरे तिहूं लोक में, भस्मागिर लिये ताय।।135।।
गरीब, बिष्णु रूप धरि छल किया, मारे भसमां भूत। रूप मोहिनी धरि लिया, बेगि सिंहारे दूत।।136।।
गरीब, शिब कूं बिंदु जराईयां, कंदर्प कीया नांस। फेरि बौहरि प्रकाशियां, ऐसी मनकी बांस।।137।।
गरीब, लाख लाख जुग तप किया, शिब कंदर्प कै हेत। काया माया छाड़ि करि, ध्यान कंवल शिब श्वेत।।138।।
गरीब, फूक्या बिंदु बिधान सैं, बौहर न ऊगै बीज। कला बिश्वंभर नाथ की, कहां छिपाऊं रीझ।।139।।
गरीब, पारबती पत्नी पलक परि, त्रिलोकी का रूप। ऐसी पत्नी छाड़ि करि, कहां चले शिब भूप।।140।।
गरीब, रूप मोहनी मोहिया, शिब से सुमरथ देव। नारद मुनि से को गिनै, मरकट रूप धरेव।।141।।

❖ **वाणी नं. 134-136 का सरलार्थ :- सुक्ष्म मन की मार सर्व जीवों पर गिरती है। सब एक समान सुक्ष्म मन के सामने विवश हैं। जब तक पूर्ण सतगुरू नहीं मिलता, तब तक सुक्ष्म मन के सामने विवेक कार्य नहीं करता। हिन्दु धर्म के श्रद्धालु श्री शिव जी को तो सक्षम मानते हैं। सब देवों का देव यानि महादेव कहते हैं। सुक्ष्म मन के कारण वे भी मार खा गए।**

➢ **प्रमाण :- जिस समय भस्मासुर ने तप करके भस्मकण्डा श्री शिव जी से वचनबद्ध करके ले लिया था। तब भस्मासुर ने शिव से कहा कि मैं तेरे को भस्म करूँगा। तेरे को मारकर तेरी पत्नी पार्वती को अपनी पत्नी बनाऊँगा। तब भय के कारण श्री शिव जी भाग लिए। भस्मासुर में भी सिद्धियां थी। वह भी साथ दौड़ा। शिवजी भय के कारण अधिक गति से दौड़ा तथा एक मोड़ पर मुड़ गया। उसी मोड़ पर एक सुंदर स्त्री खड़ी थी। उसने भस्मासुर की ओर अश्लील दष्टि से देखा और बोली कि शिव तो आसपास रूकेगा नहीं, जाने दे। आजा मेरे साथ मौज-मस्ती कर ले। मैं तेरा ही इंतजार कर रही हूँ। तुम पूर्ण मर्द हो, शक्तिशाली हो। भस्मासुर पर काम वासना का भूत सवार था ही, उसे और क्या चाहिए था? उसी समय रूक गया। युवती ने उसका हाथ पकड़कर नचाया। गंडहथ नत्य करते समय हाथ सिर पर करना होता है। भस्मासुर का भस्मकण्डे वाला हाथ भस्मासुर के सिर पर करने को युवती ने कहा कि इस नत्य में दांया हाथ सिर पर करते हैं। यह नत्य पूरा करके मिलन करेंगे। ज्यों ही भस्मासुर ने भस्मकण्डे वाला हाथ सिर पर किया तो युवती ने बोला भस्म। उसी समय भस्मासुर जलकर नष्ट हो गया। वह युवती भगवान स्वयं ही शिव शंकर की जान की रक्षा के लिए बने थे।, परंतु महिमा विष्णु को दी। विष्णु रूप में प्रकट होकर परमात्मा उस भस्मकण्डे को लेकर श्री शिव के सामने खड़े हो गए तथा शिव से कहा हे शिव! इतने तेज क्यों दौड़ रहे हो? शिव ने सब बात बताई कि आप भी दौड़ जाओ। भस्मासुर मुझे मारने को मेरे पीछे लगा है। तब विष्णु रूपधारी परमात्मा ने कहा कि देख! आपका**

भस्मकण्डा मेरे पास है। शिव ने तुरंत पहचान लिया और रूककर पूछा कि यह आपको कैसे मिला? विश्वास नहीं हो रहा है। भगवान ने कहा यह न पूछ। अपना कण्डा लो और घर को जाओ। परंतु शिव को विश्वास नहीं हो रहा था कि उग्र रूप धारण किए भस्मासुर से कैसे ये भस्मकण्डा लिया। जिद कर ली। तब परमात्मा ने कहा कि फिर बताऊँगा। इतना कहकर अंतर्ध्यान (अदृश्य) हो गए। शिव कुछ आगे गया तो देखा कि एक अति सुंदर युवती अर्धनग्न शरीर में मस्ती से एक बाग में टहल रही थी। दूर तक कोई व्यक्ति दिखाई नहीं दे रहा था। शिवजी ने इधर-उधर देखा और लड़की की ओर मिलन के उद्देश्य से चले। लड़की शिव को देखकर मुस्कुराकर आगे को कुछ तेज चाल से चटक-मटककर चल पड़ी। शिव ने मुस्कट के बाद लड़की का हाथ पकड़ा। तब तक शिव का वीर्यपतन हो चुका था। उसी समय विष्णु रूप में परमात्मा खड़े थे और कहा कि मैंने भस्मासुर को इस प्रकार वश में करके गंडहथ नाच नचाकर भस्म किया है।

संत गरीबदास जी ने सुक्ष्म मन की शक्ति बताई है कि शिवजी की पत्नी पार्वती तीन लोक में अति सुंदर स्त्रियों में से एक थी। अपनी पत्नी को छोड़कर शिवजी ने चंचल माया यानि बद नारी से मिलन (Sex) करने के लिए उसे पकड़ लिया। यह सुक्ष्म मन की उत्पत्ति का उत्पात है।

❖ वाणी नं. 137-141 का सरलार्थ :-

❖ इन्हीं काल प्रेरित आत्माओं (देवियों) ने ब्रह्मादिक (ब्रह्मा, विष्णु, महेश) को भी मोहित कर लिया यानि अपने जाल में फँसा रखा है। शेष यानि अन्य बचे हुए गणेश जी भी स्त्री से संग में रहे। गणेश जी के दो पुत्र थे। एक का नाम शुभम्=शुभ, दूसरे लाभम्=लाभ था। शंकर (शिव जी) की अडिग (विचलित न होने वाली) समाधि (आंतरिक ध्यान) लगी थी जो हमेशा (सदा) ध्यान में रहते हैं। उनको भी मोहिनी अप्सरा (स्वर्ग की देवी) ने मोहित करके डगमग कर दिया था।

## कथा :- शंकर जी का मोहिनी स्त्री के रूप पर मोहित होना

जिसमें दक्ष की बेटी यानि उमा (शंकर जी की पत्नी) ने श्री रामचन्द्र जी की बनवास में सीता रूप बनाकर परीक्षा ली थी। श्री शिव जी ऐसा न करने को कहकर घर से बाहर चले गए थे। सीता जी का अपहरण होने के पश्चात् श्रीराम जी अपनी पत्नी के वियोग में विलाप कर रहे थे तो उनको सामान्य मानव जानकर उमा जी ने शंकर भगवान की उस बात पर विश्वास नहीं हुआ कि ये विष्णु जी ही पृथ्वी पर लीला कर रहे हैं। जब उमा जी सीता जी का रूप बनाकर श्री राम जी के पास गई तो वे बोले, हे दक्ष पुत्री माया! भगवान शंकर को कहाँ छोड़ आई। इस बात को श्री राम जी के मुख से सुनकर उमा जी लज्जित हुई और अपने निवास पर आई। शंकर जी की आत्मा में प्रेरणा हुई कि उमा ने परीक्षा ली है। शंकर जी ने विश्वास के साथ कहा कि परीक्षा ले आई। उमा जी ने कुछ संकोच करके भय के साथ कहा कि परीक्षा नहीं ली अविनाशी। शंकर जी ने सती जी को हृदय से त्याग दिया था। पत्नी वाला कर्म भी बंद कर दिया। बोलना भी कम कर दिया तो सती जी अपने

घर राजा दक्ष के पास चली गई।

राजा दक्ष ने उसका आदर नहीं किया क्योंकि उसने शिव जी के साथ विवाह पिता की इच्छा के विरूद्ध किया था। राजा दक्ष ने हवन कर रखा था। हवन कुण्ड में छलाँग लगाकर सती जी ने प्राणान्त कर दिया था। शंकर जी को पता चला तो अपनी ससुराल आए। राजा दक्ष का सिर काटा, फिर उस पर बकरे का सिर लगाया। अपनी पत्नी के कंकाल को उठाकर दस हजार वर्ष तक उमा-उमा करते हुए पागलों की तरह फिरते रहे। एक दिन भगवान विष्णु जी ने सुदर्शन चक्र से उस कंकाल को टुकड़े-टुकड़े कर दिया। जहाँ पर धड़ गिरा, वहाँ पर वैष्णव देवी मंदिर बना। जहाँ पर आँखें गिरी, वहाँ पर नैना देवी मंदिर बना। जहाँ पर जीभ गिरी, वहाँ पर ज्वाला जी का मंदिर बना तथा पर्वत से अग्नि की लपट निकलने लगी। तब शंकर जी सचेत हुए तथा अपनी दुर्गति का कारण कामदेव (Sex) को माना। कामदेव वश हो जाए तो न स्त्री की आवश्यकता हो और न ऐसी परेशानी हो। यह विचार करके हजारों वर्ष काम (Sex) का दमन करने के उद्देश्य से तप किया। एक दिन कामदेव उनके निकट आया और शंकर जी की दृष्टि से भस्म हो गया। शंकर जी को अपनी सफलता पर असीम प्रसन्नता हुई। जो भी देव उनके पास आता था तो उससे कहते थे कि मैंने कामदेव को भस्म कर दिया है यानि काम विषय पर विजय प्राप्त कर ली है। मैं कभी भी किसी सुंदरी से प्रभावित नहीं हो सकता। अन्य जो विवाह किए हुए हैं, वे ऊपर से सुखी नजर आते हैं, अंदर से महादुःखी रहते हैं। उनको सदा अपनी पत्नी की रखवाली, समय पर घर पर न आने से डाँटें खाना आदि-आदि परेशानियां सदा बनी रहती हैं। मैंने यह दुःख निकट से देखा है। अब न रहेगा बाँस, न बजेगी बाँसुरी।

काल ब्रह्म को चिंता बनी कि यदि सब इस प्रकार स्त्री से घृणा करेंगे तो संसार का अंत हो जाएगा। मेरे लिए एक लाख मानव का आहार कहाँ से आएगा? इस उद्देश्य से नारद जी को प्रेरित किया। एक दिन नारद मुनि जी आए। उनके सामने भी अपनी कामदेव पर विजय की कथा सुनाई। नारद जी ने भगवान विष्णु को यथावत सुनाई। श्री विष्णु जी को काल ब्रह्म ने प्रेरणा की। भाई की परीक्षा करनी चाहिए कि ये कितने खरे हैं। काल ब्रह्म की प्रेरणा से एक दिन शिव जी विष्णु जी के घर के आँगन में आकर बैठ गए। सामने बहुत बड़ा फलदार वृक्षों का बाग था। भिन्न-भिन्न प्रकार के फूल खिले थे। बसंत जैसा मौसम था। श्री विष्णु जी, शिव जी के पास बैठ गए। कुशलमंगल जाना। फिर विष्णु जी ने पूछा, सुना है कि आपने काम पर विजय प्राप्ति कर ली है। शिव जी बोले, हाँ, मैंने कामदेव का नाश कर दिया है। कुछ देर बाद शिव जी के मन में प्रेरणा हुई कि भगवान मैंने सुना है कि सागर मंथन के समय आप जी ने मोहिनी रूप बनाकर राक्षसों को आकर्षित किया था। आप उस रूप में कैसे लग रहे थे? मैं देखना चाहता हूँ। पहले तो बहुत बार विष्णु जी ने मना किया, परंतु शिव जी के हठ के सामने स्वीकार किया और कहा कि कभी फिर आना। आज मुझे किसी आवश्यक कार्य से कहीं जाना है। यह कहकर विष्णु जी अपने महल में चले गए। शिव जी ने कहा कि जब तक आप वह रूप नहीं दिखाओगे, मैं भी जाने वाला नहीं हूँ। कुछ ही समय के बाद शिव जी की दृष्टि बाग के एक दूर वाले कोने में एक अपसरा पर पड़ी जो

सुन्दरता का सूर्य थी। इधर-उधर देखकर शिव जी उसकी ओर चले पड़े, ज्यों-ज्यों निकट गए तो वह सुंदरी अधिक सुंदर लगने लगी और वह अर्धनग्न वस्त्र पहने थी। कभी गुप्तांग वस्त्र से ढ़क जाता तो कभी हवा के झोंके से आधा हट जाता। सुंदरी ऐसे भाव दिखा रही थी कि जैसे उसको कोई नहीं देख रहा। जब शिव जी को निकट देखा तो शर्मशार होकर तेज चाल से चल पड़ी। शिव जी ने भी गति बढ़ा दी। बड़े परिश्रम के पश्चात् तथा घने वक्षों के बीच मोहिनी का हाथ पकड़ पाए। तब तक शिव जी का शुक्रपात हो चुका था। उसी समय सुंदरी वाला स्वरूप श्री विष्णु रूप था। भगवान विष्णु जी शिव जी की दशा देखकर मुस्काए तथा कहा कि ऐसे उन राक्षसों से अमत छीनकर लाया था। वे राक्षस ऐसे मोहित हुए थे जैसे मेरा छोटा भाई कामजीत अब काम पराजित हो गया। शिव जी ने उसके पश्चात् हिमालय राजा की बेटी पार्वती से अंतिम बार विवाह किया। पार्वती वाली आत्मा वही है जो सती जी थी। पार्वती रूप में अमरनाथ स्थान पर अमर मंत्र शिव जी से प्राप्त करके अमर हुई है।

इस प्रकार वाणी में कहा है कि शंकर जी की समाधि तो अडिग (न डिगने वाली) थी जैसा पौराणिक मानते हैं। वह भी मोहे गए। माया के वश हो गए।

❖ वाणी नं. 140 में बताया है कि भगवान शिव की पत्नी पार्वती तीनों लोकों में सबसे सुंदर स्त्रियों में से एक है। शिव राजा ऐसी सुंदर पत्नी को छोड़ मोहिनी स्त्री के पीछे चल पड़े। पहले अठासी हजार वर्ष तप किया। फिर लाख वर्ष तप किया काम (Sex) पर विजय पाने के लिए और भर्म भी था कि मैनें काम जीत लिया। फिर हार गया।

❖ पारख के अंग की वाणी नं. 145 :-

गरीब, कृष्ण गोपिका भोगि करि, फेरि जती कहलाय। याकी गति पाई नहीं, ऐसे त्रिभुवनराय।।145।।

❖ सरलार्थ :- श्री कष्ण के विषय में श्रीमद् भागवत (सुधा सागर) में प्रमाण है कि श्री कष्ण मथुरा वंदावन की गोपियों (गोपों की स्त्रियों) के साथ संभोग (Sex) किया करते थे। वे फिर भी जती कहलाए। (अपनी स्त्री के अतिरिक्त अन्य की स्त्री से कभी संभोग न करने वाला या पूर्ण रूप से ब्रह्मचारी को जती कहते हैं।) उसका भेद ही नहीं पाया। ऐसे ये तीन लोक के मालिक {श्री कष्ण के अंदर प्रवेश करके काल ब्रह्म गोपियों से सैक्स करता था। स्त्रियों को तो श्री कष्ण नजर आता था। काल ब्रह्म सब कार्य गुप्त करता है।} हैं।

❖ वाणी नं. 142-144 :-

गरीब, योह बीजक बिस्तार है, मन की झाल किलोल। पुत्री ब्रह्मा देखि करि, हो गये डामांडोल।।142।।
गरीब, देह तजी दुनियां तजी, शिब शिर मारी थाप। ऐसे ब्रह्मा पिता कै, काम लगाया पाप।।143।।
गरीब, फेरि कल्प करुणा करी, ब्रह्मा पिता सुभान। स्वर्ग समूल जिहांन में, योह मन है शैतान।।144।।

❖ सरलार्थ :- एक समय ब्रह्मा जी देवताओं तथा ऋषियों को वेद ज्ञान समझा रहे थे। मन तथा इंद्रियों पर संयम रखने पर जोर दे रहे थे। ब्रह्मा जी की बेटी सरस्वती पति चुनने के लिए अपने पिता की सभा में गई जिसमें युवा देवता तथा ऋषि विराजमान थे। उनको आकर्षित करने के लिए सब श्रंगार करके सज-धजकर गई थी। अपनी पुत्री की सुंदरता देखकर काम (Sex) के वश होकर संयम खोकर विवेक का नाश करके अपनी बेटी से संभोग (Sex) करने को उतारू हो गया था। ब्रह्मा पाप के भागी बने। मन तो कबीर परमात्मा की

**भक्ति तथा तत्वज्ञान से काबू आता है।**

❖ **वाणी नं. 146 :-**

गरीब, बाण लगाया बालिया, प्रभास क्षेत्र कै मांहि। सुक्ष्म देही स्वर्गहिं गये, यहां कुछ बिछर्या नाहिं।।146।।

❖ **सरलार्थ :- श्री कृष्ण जी के पैर में बालिया नामक शिकारी ने तीर मारा। श्री कृष्ण जी की मृत्यु हो गई, परंतु सुक्ष्म शरीर स्वर्ग चला गया।(146)**

❖ **वाणी नं. 147-149 :-**

गरीब, दुर्बासा कोपे तहां, समझ न आई नीच। छप्पन कोटि जादौं कटे, मची रुधिर की कीच।।147।।
गरीब, गूदड़ गर्भ बनाय करि, कीन्हीं बहुत मजाक। डरिये सांई संत सैं, सुखदे बोलै साख।।148।।
गरीब, दश हजार पुत्र कटे, गोपी काब्यौं लूटि। गनिका चढी बिवान में, भाव भक्ति सें छूटि।।149।।

❖ **सरलार्थ :- एक समय दुर्वासा ऋषि द्वारिका नगरी के पास वन में आकर ठहरा। धूना अग्नि लगाकर तपस्या करने लगा। दुर्वासा ऋषि श्री कृष्ण जी के आध्यात्मिक गुरू थे। {ऋषि संदीपनी श्री कृष्ण के अक्षर ज्ञान करवाने वाले शिक्षक (गुरू) थे।} दुर्वासा जी की ख्याति चारों ओर द्वारका नगरी में फैल गई कि ऐसे पहुँचे हुए ऋषि हैं। भूत, भविष्य तथा वर्तमान की सब जानते हैं। द्वारिका के निवासी श्री कृष्ण से अधिक किसी भी ऋषि व देव को नहीं मानते थे। उनको अभिमान था कि हमारे साथ श्री कृष्ण हैं। कोई भी देव, ऋषि व साधु हमारा कुछ नहीं बिगाड़ सकता। श्री कृष्ण को सर्वशक्तिमान मान रखा था।**

**द्वारिका के नौजवानों को शरारत सूझी। आपस में विचार किया कि साधु लोग ढोंगी होते हैं। इनकी पोल खोलनी चाहिए। चलो दुर्वासा ऋषि की परीक्षा लेते हैं। श्री कृष्ण के पुत्र प्रधूमन ने गर्भवती स्त्री का स्वांग धारण किया। पेट के ऊपर छोटा कड़ाहा बाँधा। उसके ऊपर रूई-लोगड़ रखकर वस्त्र बाँधकर स्त्री के कपड़े पहना दिए। उसका एक पति बना लिया। सात-आठ नौजवान यादव उनके साथ दुर्वासा के डेरे में गए और प्रणाम करके निवेदन किया कि ऋषि जी आपका बहुत नाम सुना है कि आप भूत-भविष्य तथा वर्तमान की जानते हैं। ये पति-पत्नी हैं। इनके विवाह के बारह वर्ष बाद परमात्मा ने संतान की आश पूरी की है। ये यह जानना चाहते हैं कि गर्भ में लड़का होगा या लड़की। ये यह जानने के लिए उतावले हो रहे हैं। कृपया बताने का कष्ट करें। दुर्वासा ऋषि ने ध्यान लगाकर देखा तो सब समझ में आ गया। क्रोध में भरकर बोला, बताऊँ क्या होगा? सबने एक स्वर में कहा कि हाँ! ऋषि जी बताओ। दुर्वासा बोला कि इस गर्भ से यादव कुल का नाश होगा। चले जाओ यहाँ से। सब भाग लिए। गाँव में बुद्धिमान बुजुर्गों को पता चला कि बच्चों ने ऋषि दुर्वासा के साथ मजाक कर दिया। ऋषि ने यादव कुल का नाश होने का शॉप दे दिया है। जुल्म हो गया। सब मरेंगे। अब क्या उपाय किया जाए? सब मिलकर अपने गुरू तथा राजा श्री कृष्ण जी के पास गए तथा सब हाल कह सुनाया। श्री कृष्ण जी से कहा कि इस कहर से आप ही बचा सकते हो। श्री कृष्ण जी ने कहा कि उन सब बच्चों को साथ लेकर ऋषि दुर्वासा के पास जाओ। इनसे क्षमा मँगवाओ। तुम भी बच्चों की ओर से क्षमा माँगो। सब मिलकर ऋषि दुर्वासा के पास गए तथा बच्चों से गलती की क्षमा याचना करवाई। स्वयं भी क्षमा याचना की। ऋषि दुर्वासा बोले कि वचन वापिस नहीं हो सकता। सब वापिस श्री कृष्ण के**

पास आए तथा कहा कि दुर्वासा के शॉप से बचने का उपाय बताऐं। श्री कष्ण ने कहा कि जो-जो वस्तु गर्भ स्वांग में प्रयोग की थी। उनका नामों-निशान मिटा दो। उन्हीं से अपने कुल का नाश होना कहा है। कपड़े-रूई-लोगड़ को जलाकर उनकी राख को प्रभास क्षेत्र में नदी में डाल दो। जो लोहे की कड़ाही है, उसे पत्थर पर घिसा-घिसाकर चूरा बनाकर प्रभास क्षेत्र में दरिया में डाल दो। न रहेगा बाँस, न बजेगी बाँसुरी। द्वारिकावासियों ने अपने गुरू श्री कष्ण जी के आदेश का पालन किया। लोहे की कड़ाही का एक कड़ा एक व्यक्ति को घिसाने के लिए दिया था। उसने कुछ घिसाया, पूरा नहीं घिसा। वैसे ही जमना दरिया में फैंक दिया। घिसने से उस कड़े में चमक आ गई थी। एक मछली ने उसे खाने की वस्तु समझकर खा लिया। उस मछली को एक बालिया नाम के भील ने पकड़कर काटा तो कड़ा निकला। उसका लोहा पक्का था। बालिया ने उससे अपने तीर का आगे वाला हिस्सा विषाक्त बनवा लिया। कड़ाहे का जो लोहे का चूर्ण दरिया में डाला था, उसका तेज-तीखे पत्तों वाला घास उग गया। पत्ते तलवार की तरह पैने थे। कपड़ों तथा रूई-लोगड़ (पुरानी रूई) की राख का भी घास उग गया।

कुछ वर्षों के बाद दुर्वासा के शॉप के कारण द्वारिका में अनहोनी घटनाऐं होने लगी। आपसी झगड़े होने लगे। एक-दूसरे को छोटी-सी बात पर मारने लगे। सारी द्वारिका में उपद्रव होने लगे। द्वारिका नगरी के बड़े-सयाने लोग मिलकर श्री कष्ण जी के पास गए तथा दुःख बताया कि नगरी में किसी को किसी का बोल अच्छा नहीं लग रहा है। बिना बात के मरने-मारने को तैयार हो जाते हैं। छोटे-बड़े की शर्म नहीं रही है। क्या कारण है तथा यह कैसे शान्त होगा? श्री कष्ण जी ने बताया कि ऋषि दुर्वासा के शॉप के कारण यह हो रहा है। इसका समाधान सुनो! नगरी के सर्व नर (छोटे नवजात लड़के साहित) यादव प्रभास क्षेत्र में उसी स्थान पर यमुना नदी में स्नान करो जिस स्थान पर कड़ाही का चूर्ण डाला था। शॉप से बचने के लिए द्वारिका नगरी के सब बालक, नौजवान तथा वद्ध स्नान करने गए। स्नान करके बाहर निकलकर एक-दूसरे से गाली-गलौच करने लगे और उस कड़ाही के चूरे से उत्पन्न घास को उखाड़कर एक-दूसरे को मारने लगे। तलवार की तरह घास से सिर कटकर दूर गिरने लगे। कुछ व्यक्ति बचे थे। अन्य सब के सब लड़कर मर गए। उन बचे हुओं को ज्योति निरंजन काल ने स्वयं श्री कष्ण में प्रवेश करके उस घास से मार डाला। अकेला श्री कष्ण बचा था। एक वक्ष के नीचे जाकर लेट गया। एक पैर को दूसरे पैर के घुटने पर रखकर लेट गया। दांये पैर के तलुए (पँजे) में पदम जन्म से लगा था जो चमक रहा था। जिस बालिया नाम के भील शिकारी ने मछली से निकले कड़ाही के कड़े का विष लगाकर तीर बनवाया था। वह शिकारी उसी तीर को लेकर उस स्थान पर शिकार की तलाश में आया जिस वक्ष के नीचे श्री कष्ण लेटे थे। वक्ष की छोटी-छोटी टहनियाँ चारों और नीचे पथ्वी को छू रही थी। लटक रही थी। उन झुरमुटों में से श्री कष्ण के पैर का पदम ऐसा लग रहा था जैसे किसी मग की आँख चमक रही हो। शिकारी बालिया ने आव-देखा न ताव, उस चमक पर तीर दे मारा। तीर निशाने पर लगा। पैर के तलवे में विषाक्त तीर लगने से श्री कष्ण की चीख निकली। बालिया समझ गया कि किसी व्यक्ति को तीर लगा

है। निकट जाकर देखा तो कोई राजा है। पूछने पर पता चला कि श्री कष्ण है। अपनी गलती की क्षमा याचना करने लगा कहा कि भगवान! धोखे से तीर लग गया। मैंने आपके पैर के पदम की चमक मग की आँख जैसी लगी। क्षमा करो। श्री कष्ण ने कहा कि बालिया तेरा कोई दोष नहीं है, होनी प्रबल होती है। मैंने तेरा बदला चुकाया है। त्रेतायुग में तू कसकंदा का राजा सुग्रीव का भाई बाली था। मैं अयोध्या में रामचन्द्र नाम से राजा दशरथ के घर जन्मा था। उस समय मैंने तेरे को वक्ष की ओट लेकर धोखा करके लड़ाई में मारा था। अब तू मेरा एक काम कर। द्वारिका में जाकर बता दे कि सर्व यादव दुर्वासा के शॉपवश आपस में लड़कर मर गए हैं। कुछ समय उपरांत द्वारिका की स्त्रियों की भीड़ लग गई। हाहाकार मच गया। पाण्डव श्री कष्ण के रिश्तेदार थे। वे भी आ गए। श्री कष्ण ने अर्जुन से कहा कि आप सर्व गोपियों यानि यादवों की स्त्रियों को अपने पास ले जाना। यहाँ कोई नर यादव नहीं बचा है। आसपास के भील इनकी इज्जत खराब करेंगे। पाण्डवों से कहा कि तुम राज्य अपने पौत्र को देकर हिमालय में जाकर घोर तप करो और अपने युद्ध में किए पापों का नाश करो। अर्जुन ने पूछा भगवान! एक प्रश्न आज मैं आपसे करूँगा। आप सत्य उत्तर देना। आप अंतिम श्वांस गिन रहे हो, झूठ मत बोलना। श्री कष्ण ने कहा कि प्रश्न कर। अर्जुन बोला! आपने गीता का ज्ञान कुरूक्षेत्र के मैदान में महाभारत युद्ध से पहले सुनाया था। उसमें कहा था कि अर्जुन! युद्ध कर ले। तुम्हें कोई पाप नहीं लगेंगे। तू निमित मात्र बन जा। सब सैनिक मैंने मार रखे हैं। तू युद्ध नहीं करेगा तो भी मैं इन्हें मार दूँगा। जब युद्धिष्ठिर को भयंकर स्वपन आने लगे। आपसे कारण जाना तो आपने बताया था कि युद्ध में किए बंधुघात के पाप के परिणामस्वरूप कष्ट आया। समाधान यज्ञ करना बताया। उस समय मैं आपसे विवाद नहीं कर सका क्योंकि भाई की जिंदगी का सवाल था। आज फिर आपने वही जख्म हरा कर दिया। इतनी झूठ बोलकर हमारा नाश किसलिए करवाया? कौन-से जन्म का बदला लिया? श्री कष्ण ने कहा अर्जुन! तुम मेरे अजीज हो! होनहार बलवान होती है। गीता में क्या कहा, उसका मुझे कोई ज्ञान नहीं। आप मेरी आज्ञा का पालन करो। यह कहकर श्री कष्ण मर गए। पाँचों पाण्डवों व साथ गए नौकरों ने मिलकर सब यादवों का अंतिम संस्कार किया। कुछ के शव दरिया में प्रवाह कर दिए। श्री कष्ण ने कहा था कि मेरे शरीर को जलाकर बची हुई अस्थियाँ व राख को एक लकड़ी के संदूक (Box) में डालकर दरिया में बहा देना। पाण्डवों ने वैसा ही किया। {वह संदूक समुद्र में चला गया। फिर उड़ीसा प्रांत के अंदर जगन्नाथ पुरी के पास बहता हुआ चला गया। उड़ीसा के राजा इन्द्रदमन को स्वपन में श्री कष्ण ने दर्शन देकर कहा कि एक संदूक समुद्र में इस स्थान पर है। उसमें मेरे शरीर की अस्थियाँ तथा राख हैं। उसको निकालकर उसी किनारे पर उन अस्थियों (हडिड्यों) को जमीन में दबाकर ऊपर एक सुंदर मंदिर बनवा दे। ऐसा किया गया। जो जगन्नाथ नाम से मंदिर प्रसिद्ध है।}

❖ चार पाण्डव पहले चले गए। अर्जुन को गोपियों को लेकर आने को छोड़ गए। अर्जुन के पास वही गांडीव धनुष था जिससे लड़ाई करके महाभारत में जीत प्राप्त की थी। अर्जुन द्वारिका की सर्व स्त्रियों को बैलगाड़ियों में बैठाकर इन्द्रप्रस्थ (दिल्ली) के लिए चल पड़ा।

**रास्ते में भीलों ने अर्जुन को घेर लिया। अर्जुन को पीटा। गोपियों को लूटा। कुछ स्त्रियों को भील उठा ले गए। अर्जुन कुछ नहीं कर सका। धनुष उठा भी नहीं सका। तब अर्जुन ने कहा था कि कष्ण नाश करना था। युद्ध में पाप करवाने के लिए तो बल दे दिया। लाखों योद्धा इसी गांडीव धनुष से मार गिराए। कोई मेरे सामने टिकने वाला नहीं था। आज वही अर्जुन है, वही धनुष है। मैं खड़ा-खड़ा काँप रहा हूँ। कष्ण जालिम था। धोखेबाज था। कबीर परमेश्वर जी हमें समझाते हैं कि यह जुल्म कष्ण ने नहीं किया, ज्योति निरंजन (काल ब्रह्म) ने किया है। श्री कष्ण का जीवन देख लो। श्री कष्ण अपने कुल को मथुरा से लेकर जान बचाकर द्वारिका आया। द्वारिका में उनकी आँखों के सामने सब यादव कुल नष्ट हो गया। श्री कष्ण का बेटा मर गया। पोता मर गया। सर्व कुल नष्ट हो गया। स्वयं बेमौत मरा। उसके कुल की स्त्रियों की दुर्गति भीलों ने की। जबरदस्ती उठा ले गए। उनकी इज्जत खराब की। नरक का जीवन जीने के लिए मजबूर हुई। उसी श्री कष्ण की पूजा करके जो सुख-शान्ति की आशा करता है। उसमें कितनी बुद्धि है, इस घटना से पता चलता है।**

❖ **वाणी नं. 150-184 :-**

गरीब, दुर्बासा काली शिला, बज्र बली तिहूं लोक। अम्बरीष दरबार में, तिन्ह भी खाया धोख।।150।।
गरीब, चक्र सुदर्शन शीश परि, अम्बरीष कूं घालि। तीन लोक भागे फिरे, ऐसी अबिगत चाल।।151।।
गरीब, कल्प किसी नहीं कीजिये, जो चाहे सो होय। दुर्बासा के छिपन कूं, कहीं न पाई खोहि।।152।।
गरीब, स्वर्ग मृत पाताल में, चक्र सुदर्शन डीक। दुर्बासा के चक्र सैं, जरे नहीं अम्बरीष।।153।।
गरीब, चक्र अपूठा फिर गया, चरण कंवल कूं छूहि। भक्ति बिश्वंभर नाथ की, देखि दूह बर दूह।।154।।
गरीब, कोटि बज्र कूं फूक दे, चक्र सुदर्शन चूर। भक्ति बछल भगवान सैं, रहै पैंड दस दूर।।155।।
गरीब, दुर्बासा के दहन कूं, रती न जग में भेट। छप्पन कोटि जादौं गये, देखि हेठ दर हेठ।।156।।
गरीब, साग पत्र सें छिक गये, देखि भक्ति की रीति। जरै मरै नहीं तास तैं, सतगुरु शब्द अतीत।।157।।
गरीब, अम्बरीष असलां असल, भक्ति मुक्ति का रूप। निश बासर पद में रहै, जहां छाया नहीं धूप।।158।।
गरीब, राजा कै जोगी गये, दुर्बासा ऋषि देव। चक्र चलाया घूरि करि, नहीं लई ऋषि सेव।।159।।
गरीब, दुर्बासा के शीश कूं, चाल्या चक्र अचान। त्रिलोकी में तास गमि, कहीं न देऊं जान।।160।।
गरीब, सेत लोक बिष्णु पुरी, दुर्बासा चलि जाय। तहां बिश्बंभर नाथ को, कीन्हीं देखि सहाय।।161।।
गरीब, कृष्ण गुरू कसनी हुई, और बचैगा कौन। तीन लोक भागे फिरे, भरमें चौदह भौन।।162।।
गरीब, भक्ति द्रोह न कीजिये, भक्ति द्रोह मम दोष। शिब ब्रह्मा नारद मुनी, जिन्है जरावैं ठोक।।163।।
गरीब, भक्ति द्रोह रावण किया, हिरनाकुश हिरनाछ। नारायण नरसिंह भये, मम भगता है साच।।164।।
गरीब, मम भगता मम रूप है, मम भगता मम प्राण। पंड सताये कौरवां, दुर्योधन छ्यो मान।।165।।
गरीब, मम भगता मम प्राण है, मम भगता मम देह। हिरनाकुश के उदर कूं, पारत नहीं संदेह।।166।।
गरीब, मम भगता मम प्रिय है, नहीं दुनी सें काम। राजा परजा रीति सब, यह नहीं जानैं राम।।167।।
गरीब, मम भगता कै कारनै, रचे सकल भंडार। बाल्मीक ब्रह्म लोक में, संख कला उदगार।।168।।
गरीब, रावण बाली बिहंडिया, मम द्रोही मम जार। सीता सती कलंक क्या, पदम अठारा भार।।169।।
गरीब, मम द्रोही सें ना बचूं, छलि बल हनूं प्राण। बावन हो बलि कै गये, रह्या दोहूं का मान।।170।।
गरीब, मम द्रोही मम साल है, मेरे जन का दूत। कोटि जुगन काटौं तिसैं, करूं जंगल का भूत।।171।।

गरीब, खान पान पावै नहीं, जल तिरषा बोह अंत। बस्ती में बिचरैं नहीं, शूल फील गज दंत।।172।।
गरीब, मम द्रोही मम साल है, मारौं रज रज बीन। भवन सकल अरु लोक सब, करौं प्राण तिस क्षीण।।173।।
गरीब, अर्ध मुखी गर्भ बास में, हरदम बारमबार। जुनि पिशाची तास कूं तब लग सृष्टि संघार।।174।।
गरीब, गर्भ जुनि में त्रास द्यौं, जब लग धरणि अकाश। मारौं तुस तुस बीन करि, नहीं मिटै गर्भबास।।175।।
गरीब, प्राण निकंदू तास कै, छ्यासी सृष्टि सिंजोग। संत संतावन कल्प युग, ता शिर दीर्घ रोग।।176।।
गरीब, बिष्णु ब्रह्मा शिब सुनौं, और सनकादिक च्यारि। अठासी सहंस जलेब में, याह मति मूढ गंवार।।177।।
गरीब, चक्र चले दुर्बासा परि, में बखशौं नहीं तोहि। मम द्रोही तूं दूसरा, चरण कंवल ऋषि जोहि।।178।।
गरीब, दुर्बासा बोले तहां, सुनौ भक्ति के ईश। स्वर्ग रिसातल लोक सब, तूं पूरण जगदीश।।179।।
गरीब, तुह्मरे दर छूटे नहीं, चक्र सुदर्शन चोट। कहां खंदाओ ईश जी, बचौं कौन की ओट।।180।।
गरीब, अम्बरीष दरबार में, जाओ निर संदेह। काल घटा पूठी पडै, मम द्रोही मुख खेह।।181।।
गरीब, दुर्बासा मृतलोक कूं, तुम जाओ ततकाल। ज्ञान ध्यान शास्त्रार्थ तजो, बाद बिद्या जंजाल।।182।।
गरीब, जप तप करनी काल है, बिना भक्ति बंधान। एक ही केवल नाम है, सो देवैंगे दान।।183।।
गरीब, मान बड़ाई कूकरी, डिंभ डफान करंत। जिन कै उर में ना बसौं, जम छाती तोरंत।।184।।

❖ **सारांश :- सत्ययुग में अंबरीष नाम के एक धार्मिक राजा हुए हैं। वही आत्मा त्रेतायुग में राजा जनक हुए जो सीता जी के पिता थे। वही राजा अंबरीष व राजा जनक वाली आत्मा कलयुग में श्री नानक देव (सिख धर्म प्रर्वतक) हुए। राजा अंबरीष के ईष्ट देव श्री विष्णु जी थे। किसी गुरू जी से दीक्षा लेकर साधना करते थे। राजा अंबरीष भक्ति को प्राथमिकता देते थे। उसके लिए अन्न-जल का संयम रखते थे कि मन भक्ति में लगे। भक्त अंबरीष ने महीने के आहार का नियम बना रखा था। वे प्रतिदिन एक रोटी कम खाते थे। उस समय मानव शरीर लंबा-चौड़ा होता था। मानव की लंबाई सौ फुट के आसपास होती थी। इसके अनुसार मोटाई भी अधिक होती थी। भोजन की खुराक (Diet) भी अधिक होती थी। गुरू जी ने एकादशी (ग्यारस) का व्रत रखना भी भक्ति कर्म बता रखा था। अंबरीस को वेद ज्ञान भी था। उनकी आत्मा मानती थी कि व्रत रखना वेद में नहीं लिखा है। गुरू को भी नाराज नहीं करना चाहा। इसलिए अपने आहार को इस प्रकार नियमित किया कि एकादशी को भोजन न करना पड़े। जैसे एक दिन में पेट भरने के लिए सामान्य तौर पर ग्यारह रोटी भोजन करते थे तो उसको प्रतिदिन इस तरह कम करते थे कि एकादशी को बिल्कुल न खाना पड़े। जैसे कष्ण पक्ष की अमावस्या को रोटी व अन्य सब्जी खाते थे तो प्रतिदिन एक रोटी व उसी अनुसार सब्जी भी कम कर देते थे।**

❖ **तो एकादशी को कुछ नहीं खाते थे। फिर इसी तरह प्रतिदिन एक-एक रोटी बढ़ाते थे। यह प्रति महीने का क्रम था।**

❖ **एक बार एकादशी को ऋषि दुर्वासा जी, राजा अंबरीष जी के दरबार में आए। राजा ने ऋषि जी का आदर-सत्कार किया। भोजन के लिए निवेदन किया। ऋषि दुर्वासा ने कहा कि भोजन तैयार करवाओ। तब तक मैं दरिया पर स्नान करके आता हूँ। ऋषि जी को लौटने में देरी हो गई। राजा अंबरीष के गुरूजी ने राजा को व्रत समापन करने को कहा। अंबरीष ने विचार किया कि ऋषि दुर्वासा के आने पर ही जल आचमन करूँगा। परंतु ऋषि**

नहीं आए। गुरू जी ने एकादशी समाप्त होने से पहले जल का आचमन अंबरीष को करवा दिया। ऋषि दुर्वासा लौटे तो अंबरीष से कहा कि आप भी हमारे साथ बैठकर खाना खाओ। अंबरीष ने सब बात बताई कि आज मेरा एकादशी का व्रत था। एकादशी आज के दिन ग्यारह बजे समाप्त हो गई है। इससे पहले एकादशी के व्रत को समापन करना अनिवार्य था। मैंने जो खाना था, खा लिया। अब आज कुछ नहीं खाना है। ऋषि दुर्वासा तो क्रोध से भरे रहते थे। अंबरीष से कहा कि तेरे घर पर ऋषि आए हैं। तूने ऋषियों से पहले भोजन करके हमारा अपमान किया है। यह कहकर ऋषि ने राजा को उपदेश दिया कि यह कर्म-काण्ड वेद विरूद्ध है। इसे नहीं करना चाहिए, व्यर्थ है। राजा ने कहा जो आपकी आज्ञा। ऋषि दुर्वासा बिना आहार किए ही चला गया। अगली बार भी दुर्वासा जान-बूझकर एकादशी को आया। राजा ने उसी तरह एकादशी का व्रत समापन किया। ऋषि जान-बूझकर उस दिन और देर से स्नान करके आए। खाने के समय राजा के साथ बैठकर भोजन करने का आदेश दिया। राजा ने वही विवशता बताई कि मैंने एकादशी के व्रत का समय पर उद्यापन करना पड़ा। आज भोजन नहीं खा सकता, क्षमा करो। आप भोग लगाओ और हमें कृतार्थ करो। यह उत्तर राजा का सुनकर ऋषि दुर्वासा आग-बबूला होकर बोला, मैंने तुझे एकादशी का व्रत न रखने को कहा था। आपने मेरा अपमान किया है। राजा ने कहा कि ऋषि जी! मैं व्रत नहीं रखता। यह तो अन्न-जल का संयम बनाकर साधना करता हूँ। परंतु ऋषि दुर्वासा ने सुदर्शन चक्र को आदेश दिया कि राजा का सिर काट दे। सुदर्शन चक्र तुरंत सक्रिय हुआ। आग की लपटें निकलने लगी। सुदर्शन चक्र ने भयंकर रूप धारण किया और राजा अंबरीष की ओर चला जो वहाँ से दस कदम (लगभग **50-60** फुट) दूरी पर जमीन पर आसन लगाए बैठा था। राजा के चरण छूकर सुदर्शन चक्र वापिस दुर्वासा ऋषि की ओर मुड़ा और ऋषि के शांत करने पर भी शांत नहीं हुआ तो ऋषि को समझते देर न लगी कि चक्र तेरे को भस्म करेगा। अपने प्राणों की रक्षा के लिए पहले अपने ईष्ट देव श्री शिव जी के पास गए। सब बात बताई तथा रक्षा की प्रार्थना की। श्री शिव जी से भी सुदर्शन चक्र शांत नहीं हुआ तो ऋषि से कहा कि भाग! भाग! हमें भी मरवाएगा। ऋषि दुर्वासा श्री ब्रह्मा जी के पास गया। वहाँ से भी भगा दिया और बताया कि विष्णु के पास जा। अंबरीष विष्णु का भक्त है। दुर्वासा को भी पता था। इसलिए वहाँ नहीं जाना चाहता था। परंतु मरता क्या न करता वाली बात सामने थी। ऋषि दुर्वासा सिद्धि से उड़ा जा रहा था। श्री विष्णु के रूप में परमात्मा पूर्ण ब्रह्म तेतीस करोड़ देवाताओं की सभा लगाए हुए थे। परमात्मा को सब पता था कि दुर्वासा विष्णु के पास जाएगा। इसलिए विष्णु के सभा स्थल से दस योजन (एक योजन **4** कोस का, एक कोस **3** किलोमीटर का यानि एक सौ बीस किलोमीटर) दूर लीला करने के लिए सभा लगाए हुए थे। परमात्मा भक्त की महिमा बनाते हैं। ऋषि दुर्वासा कभी पीछे मुड़कर सुदर्शन चक्र की ओर देख रहा था कि कितना दूर पीछे है तो कभी आगे को देखकर उड़ा जा रहा था। परमात्मा के दरबार में पृथ्वी पर चलकर दौड़कर गया। तब परमात्मा ने पूछा कि ऋषि जी! कैसे स्पीड खींच रखी है। यह सुदर्शन चक्र तेरे पीछे-पीछे किस कारण से लगा हैं?

## (सुकर्मी पतिब्रता के अंग की वाणी से)

❖ **वाणी नं. 95 :-**

गरीब बूझे विसंभर नाथ चक्र क्यों चोट चलाई। क्या गुस्ताकी कीन्हीं कथा मोहे बेग सुनाई।।

❖ **अर्थात् परमात्मा ने विष्णु रूप में ऋषि दुर्वासा से पूछा कि सुदर्शन चक्र ने आप के ऊपर आक्रमण किस कारण से किया? शीघ्र बताओ। क्या गुस्ताखी (शरारत) की है?**

❖ **दुर्वासा ने बताया :- वाणी नं. 96-100 :-**

गरीब, अंबरीस मृत लोक, बसे एक राजा सूचा। करै एकादस ब्रत, ज्ञान कछु अधिका ऊंचा।।96।।
गरीब, हम कीन्हा ब्रह्मज्ञान, ऊन्हैं सिरगुण उपदेसा। छांड एकादस बरत, कह्या हम लग्या अंदेसा।।97।।
गरीब, हम दीना चक्र चलाई, काटि सिर इसका लीजै। औह चक्र पग छूहि, उलट करि दिगबिजै किजै।।98।।
गरीब, हम भागे भय खाइ, चक्र छूटे गैंनारा। तीन लोक में गवन किये, राखे नहिं किन्हैं अधारा।।99।।
गरीब, अब आये तुम पास, जानराइ जानत सोई। हम कूं ल्यौ छिपाइ, चक्र मारे नहिं मोहि।।100।।

❖ **सारांश :- मत लोक (पथ्वी) के ऊपर अंबरीष नाम का एक सच्चा-सुच्चा राजा निवास करता है। वह एकादशी का व्रत करता है, परंतु उसका ज्ञान उत्तम है।(96)**

❖ **मैंने उनको ज्ञान समझाया और कहा कि आप एकादशी का व्रत त्याग दो। परंतु राजा अपनी बात को ऊपर रखते हुए अपना ज्ञान बोलने लगा। इससे मुझे क्रोध आ गया।(97)**

❖ **मैंने सुदर्शन चक्र को आज्ञा दी कि राजा अंबरीष का सिर काट दे। सुदर्शन चक्र चला और राजा के चरण छूकर उल्टा मेरे को मारने के लिए चल पड़ा।(98)**

❖ **मैं डरकर भागा। तीनों लोकों में रक्षा के लिए गया, परंतु किसी ने शरण नहीं दी।(99)**

❖ **हे जानी जान! अब मैं आपकी शरण में आया हूँ। मेरे को छुपा लो। सुदर्शन चक्र मुझे मारे ना, मेरी रक्षा करो।(100)**

❖ **वाणी नं. 101-103, 107, 111-115 :-**

गरीब, हंसे विसंभर नाथ, ऋषिन तूं ज्ञानहि हीना। अंबरीस दरबार तुम्हों, क्यूं दिगबिजै कीना।।101।।
गरीब, अंबरीस रनधीर, सती सूरा सतबादी। तुम दुर्बासा देव, फिरौ ज्ञानन के बादी।।102।।
गरीब, निरगुण सिरगुण भगति, सबै उनके हैं देवा। उर में रहै छिपाइ, कहै कौनन सें भेवा।।103।।
गरीब, तुम ऋषि जावो बेगि, अंबरीस दरबारा। दुंदबाद मिटि जांहि, होत तुम्हरा निस्तारा।।107।।
गरीब, चरन कमल चित्त लाइ, पड़ौ उनके दरबारा। वे कल्पवृक्ष सरूप, कष्ट के मोचन हारा।।111।।
गरीब, जब ऋषि चलै बिचारि, चूक हमरी ही निकसी। चक्र सुदर्शन गैल, जान अंबरीषहि बकसी।।112।।
गरीब, बोले राजा बैंन, सुनो दुर्बासा देवा। ना कछु हमरे दोष, तुम्हारा तुमको लेवा।।113।।
गरीब, राजा द्यौह आसीस, पीठ पर हाथ लगावौ। चक्र सुदर्शन पकड़ि, धरो मेरे मस्तक लावौ।।114।।
गरीब, अंबरीष कूं चक्र, पकड़ि सीतल चक्र कीना। जब ऋषि दई असीस, सही राजा प्रबीना।।115।।

❖ **पारख के अंग से वाणी :-**

❖ **वाणी नं. 150-155 तथा 161, तथा 179-184, 188-192 :-**

गरीब, दुर्बासा काली शिला, बज्र बली तिहूं लोक। अम्बरीष दरबार में, तिन्ह भी खाया धोख।।150।।
गरीब, चक्र सुदर्शन शीश परि, अम्बरीष कूं घालि। तीन लोक भागे फिरे, ऐसी अबिगत चाल।।151।।
गरीब, कल्प किसी नहीं कीजिये, जो चाहे सो होय। दुर्बासा के छिपन कूं, कहीं न पाई खोहि।।152।।

गरीब, स्वर्ग मृत पाताल में, चक्र सुदर्शन डीक। दुर्बासा के चक्र सैं, जरे नहीं अम्बरीष।।153।।
गरीब, चक्र अपूठा फिर गया, चरण कंवल कूं छूहि। भक्ति बिश्वंभर नाथ की, देखि दूह बर दूह।।154।।
गरीब, कोटि बज्र कूं फूक दे, चक्र सुदर्शन चूर। भक्ति बछल भगवान सैं, रहै पैंड दस दूर।।155।।
गरीब, श्वेत लोक बिष्णु पुरी, दुर्बासा चलि जाय। तहां बिश्वंभर नाथ को, कीन्हीं देखि सहाय।।161।।
गरीब, दुर्बासा बोले तहां, सुनौ भक्ति के ईश। स्वर्ग रिसातल लोक सब, तूं पूरण जगदीश।।179।।
गरीब, तुह्मरे दर छूटे नहीं, चक्र सुदर्शन चोट। कहां खंदाओ ईश जी, बचौं कौन की ओट।।180।।
गरीब, अम्बरीष दरबार में, जाओ निर संदेह। काल घटा पूठी पडै, मम द्रोही मुख खेह।।181।।
गरीब, दुर्बासा मृतलोक कूं, तुम जाओ ततकाल। ज्ञान ध्यान शास्त्रार्थ तजो, बाद बिद्या जंजाल।।182।।
गरीब, जप तप करनी काल है, बिना भक्ति बंधान। एक ही केवल नाम है, सो देवैंगे दान।।183।।
गरीब, मान बड़ाई कूकरी, डिंभ डफान करंत। जिन कै उर में ना बसौं, जम छाती तोरंत।।184।।
गरीब, दुर्बासा अम्बरीष कै, गये ज्ञान गुण डार। चरण कंवल शिक्षा लई, तुम ईश्वर प्राण उधार।।188।।
गरीब, बखशो प्राण दया करो, पीठ लगाओ हाथ। उर मेरे में ठंडि होय, शीतल कीजै गात।।189।।
गरीब, अम्बरीष महके तहां, बिहंसे बदन खुलास। तुम रिषि मेरे प्राण हो, मैं हूं तुमरा दास।।190।।
गरीब, चक्र सुदर्शन शीश धरि, दिजो भगति की आन। मैं चेरा चरणां रहूं, बखशो मेरे प्राण।।191।।
गरीब, चक्र सुदर्शन पकरि करि, अम्बरीष बैठाय। दुर्बासा पर मेहर करि, चलो भक्ति कै भाय।।192।।

❖ **अचला के अंग से वाणी :-**

❖ **वाणी नं. 130-134 :-**

गरीब, दुर्बासा कैसैं बचैं, अंबरीष के चोर। परमेश्वर बिच कर परे, चक्र सुदर्शन जोर।।130।।
गरीब, जोरा देख्या चक्रका, जब ऊठे जगदीश। खंड खंड करि नाखि है, तोर बगावैं शीश।।131।।
गरीब, भक्ति द्रोह काहे किया, रे शठ मूढ गंवार। चरण कमल तुम धो पीवौ, अंबरीष दरबार।।132।।
गरीब, दुर्बासा पूठे फिरे, जाय किया प्रणाम। अंबरीष स्थिर किये, चरण कमल का ध्यान।।133।।
गरीब, जय जय जय अंबरीष तूं, जय जय भक्ति विशेष। तीन लोक की मांड में, रखी हमारी टेक।।134।।

➢ **सुकर्मी पतिव्रता के अंग का सारांश :-**

❖ **दुर्वासा के ये वचन सुनकर परमात्मा जी हँसने लगे और बोले कि ऋषि! तू ज्ञानहीन है। अंबरीष के दरबार में झगड़ा क्यों किया? अंबरीष राजा तो पूर्ण रूप से मेरे में समर्पित है। सत्य वक्ता है। हे दुर्वासा! तुम तो ज्ञान के वाद-विवाद करने वाले महिमा के भूखे फिर रहे हो।(101-102)**

❖ **अंबरीष को निरगुण तथा सरगुण दोनों प्रकार की साधना का ज्ञान है। हे ऋषि देव! वे उस सर्व ज्ञान को अपने (उर) हृदय में छिपाऐ हुए है। कोई जानना चाहता नहीं तो किसको भेद बताऐं?(103)**

❖ **हे ऋषि! तुम शीघ्र अंबरीष के दरबार में जाओ। तुम्हारा सब अज्ञान अंधेरा समाप्त हो जाएगा। तुम्हारा कल्याण हो जाएगा।(107)**

❖ **हे ऋषि दुर्वासा! तुम अंबरीष के दरबार में जाकर उनके चरणों में गिरो। वे संकट के मोचन करने वाले हैं।(111)**

➢ अचला के अंग की वाणी का सारांश :-

❖ संत गरीबदास जी बता रहे हैं कि दुर्वासा कैसे बच सकता था? वह तो एक महान आत्मा अंबरीष का चोर था यानि अंबरीष के यथार्थ ज्ञान को सुनकर भी अपने अहंकार का प्रदर्शन किया। वह तो परमेश्वर जी बीच में आ गए, अन्यथा सुदर्शन चक्र तो बहुत शक्तिशाली है।(130)

❖ परमेश्वर जी ने सुदर्शन चक्र की उग्रता देखी। तब अपना आसन छोड़कर दुर्वासा की रक्षा के लिए उठे। विचार किया कि यदि बचाव नहीं किया तो ऋषि के टुकड़े-टुकड़े करके मार डालेगा।(131)

❖ हे मूर्ख गंवार ऋषि दुर्वासा! तुमने भक्त अंबरीष के साथ द्रोह क्यों किया? तुम अंबरीष के दरबार में जाओ और चरण धोकर पीओ।(132)

➢ पारख के अंग की वाणी का सारांश :-

❖ दुर्वासा ऋषि ने भगवान से कहा कि आप तीनों लोकों के स्वामी हो, आप पूर्ण जगदीश हो। आप भक्तों के भगवान हो।(179)

❖ आपके (दर) द्वार पर मेरी रक्षा नहीं हुई तो कहाँ होगी? आप अपने से दूर कहाँ (खंदाओ) भेज रहे हो? प्रभु जी! सुदर्शन की मार से आपके बिना किसकी (ओट) शरण में बचाव होगा?(180)

❖ परमात्मा ने ऋषि दुर्वासा से कहा कि तुम अंबरीष के दरबार में निःसंकोच जाओ, डरो मत। मेरे भक्त के द्रोही का (मुख खेह) मुख तो काला होता ही है। उस भक्त द्रोही के मुख में (खेह) राख यानि कालिख पड़ती है यानि उसकी तो दुर्गति होती ही है।(181)

❖ परमेश्वर जी ने कहा हे दुर्वासा! तुम मंत लोक यानि पथ्वी लोक को शीघ्र जाओ। इस शास्त्रार्थ के चक्र को त्याग दे। वाद-विवाद तो जी का जंजाल (झंझट) होता है।(182)

❖ बिना मर्यादा (बंधान) की भक्ति के तो जप-तप अन्य (करनी) क्रियाऐं काल हैं यानि जीवननाशक हैं। सच्चा तो केवल नाम जाप की दीक्षा देता है।(183)

❖ मैं उनके साथ नहीं रहता जो (डिंभ) पाखण्ड करते हैं। मान-बड़ाई की चाह रखते हैं। मान-बड़ाई तो (कुकरी) कुतिया के समान है यानि बिना इज्जत का कार्य है। परमात्मा के दरबार में इज्जत ना रही तो वह आत्मा गली की कुतिया के समान है। जो पांखड करते हैं, अन्य को नीचा दिखाते हैं, उनकी यम के दूत छाती तोड़ते हैं यानि बुरी मार मारते हैं।(184)

❖ दुर्वासा ऋषि लौटकर राजा अंबरीष के दरबार (राज भवन) में गया। मरता क्या न करता? अपने ज्ञान को त्यागकर अपनी गलती मानकर कहा कि आप तो मेरे ईश्वर हो। मेरे प्राण आधार हो। दया करो। मेरे प्राणों की रक्षा करो। मेरी पीठ पर कपा भरा हाथ रखो ताकि मेरा दिल शांत हो, (कलेजे को ठंड पड़े) मेरा भय समाप्त हो। सुदर्शन चक्र को मेरे सिर पर शांत करके रखो। मैं आपका (चेरा) नौकर बनकर आपके चरणों में सदा रहूँगा। मेरे जीवन की रक्षा करो। मेरे प्राण (स्वांस) बख्शो तथा भक्ति का दान दो।(188-189)

❖ ऋषि दुर्वासा की दशा देखकर अंबरीष हँसने लगे और प्रसन्नचित से ऋषि दुर्वासा से

बोले कि हे ऋषि जी! आप तो मुझे प्राणों से भी प्रिय हो। मैं आपका दास हूँ। अंबरीष ने सुदर्शन चक्र जो आग की लपटें छोड़ रहा था, हाथ से पकड़कर शांत करके दुर्वासा को अपने पास बैठाया। दुर्वासा के ऊपर मेहर की। कहा कि भक्ति भाव से रहा करो। मान-बड़ाई में जीवन नष्ट न करो।(190-192)

➢ सुकर्मी पतिब्रता के अंग की वाणी नं. 112-115 का सारांश :-

❖ जब परमेश्वर जी ने ऋषि दुर्वासा जी से स्पष्ट कह दिया कि आप अंबरीष के दरबार में जाओ। वे क्षमा करेंगे तो आपकी जान बचेगी, अन्यथा काल सिर पर नाच ही रहा है। तब ऋषि दुर्वासा को भीड़ी धरती हो गई यानि संकट में घिर गया और विचार किया कि मेरी ही (चूक) गलती पाई। सुदर्शन चक्र पीछा नहीं छोड़ रहा है। अब तो राजा अंबरीष ही पीछा छुड़ाएगा। वही जीवन दान देगा। राजा अंबरीष बोले कि हे दुर्वासा देव जी! मैंने कुछ नहीं किया। आपने जैसा किया, उसका फल ही मिला है। इसमें मेरा कोई दोष नहीं है।

❖ ऋषि दुर्वासा ने निवेदन किया कि मेरी रक्षा करो। सुदर्शन चक्र को शांत करो। राजा अंबरीष ने सुदर्शन चक्र को शांत करके ऋषि को पकड़ा दिया। बोले कि ले तेरी मिसाईल, फिर गलती न करना। तब ऋषि दुर्वासा के जान में जान आई और अंबरीष को आशीस दी कि धन्यवाद! आप (प्रविन) विद्वान हो, महापुरूष हो।

❖ अचला के अंग की वाणी नं. 133-134 का भी यह अर्थ है :-

## ''दुर्वासा तथा अंबरीष की कथा का सारांश''

❖ संत गरीबदास जी ने वाणी में बताया है कि :-

गरीब, डेरै डांडै खुस रहो खुसरे लहै ना मोक्ष। ध्रुव प्रहलाद उद्धर गए डेरे में क्या दोष।।

❖ अर्थात् जो साधक घर त्यागकर कर्म सन्यासी होकर साधना करते हैं, ब्रह्मचारी रहते हैं तथा वन में ही निवास करते हैं। वे मानते हैं कि परमात्मा ऐसे ही प्राप्त होता है। सामान्य व्यक्ति की धारणा भी यही होती है कि परमात्मा की प्राप्ति तो उन्हीं को होती है जो घर त्यागकर मोह-माया को छोड़कर जंगल में चला जाता है। इसका समाधान इस वाणी में संत गरीबदास जी ने किया है। कहा है कि अपने (डेरै) घर (डांडै) घेर {घेर वह स्थान होता था जिसमें किसान लोग पशु बाँधते थे तथा उसमें केवल पुरूष निवास करते थे। घर में केवल स्त्रियाँ निवास करती थी। Male-Female का भिन्न स्थान बनाया जाता था। जो कुंवारे पुरूष होते थे। वे अपने घेर में ही रहा करते थे। जो विवाहित होते थे, वे ही रात्रि में अपनी पत्नियों के पास जा सकते थे।} इसलिए कहा है कि अपने घर या घेर में खुशी के साथ रहो। यदि ब्रह्मचारी जीवन बिताने मात्र से मुक्ति मिले तो खुसरे (हिजड़े) मुक्त क्यों नहीं होते जो जन्मजात ब्रह्मचारी हैं। आप यह भी मानते हो कि ध्रुव तथा प्रहलाद दोनों भक्तों का उद्धार हो गया। वे पार हो गए। उनकी मुक्ति हो गई। ये दोनों भक्त घर में रहे। विवाह कराया। बच्चे उत्पन्न किये और मुक्ति भी पाई। प्रहलाद का पुत्र बैलोचन था। बैलोचन का पुत्र राजा बली था जिसने अश्वमेघ यज्ञ की थी। परमात्मा बावना (ठिगना) रूप बनाकर भिक्षा लेने गए थे।

❖ परमात्मा कबीर जी द्वारा बताई सत्य साधना बिना मोक्ष नहीं होता। ब्रह्मा, विष्णु, शिव

**तथा काल ब्रह्म व अक्षर पुरूष को ईष्ट मानकर साधना करने से जीव का जन्म-मरण समाप्त नहीं होता। इसलिए उसे परम शान्ति नहीं मिलती। न सनातम परमधाम (शाश्वतम् स्थानाम्) प्राप्त होता जिसके विषय में गीता अध्याय 18 श्लोक 61-62 में कहा है कि गीता ज्ञान दाता काल ब्रह्म ने अपने से अन्य परमेश्वर की महिमा बताई। उसी परमेश्वर की शरण में जाने से परम शान्ति होती है तथा अमर लोक यानि सत्यलोक प्राप्त होता है।**

**❖ उदाहरण :- राजा अंबरीष श्री विष्णु जी के अच्छे भक्त थे। घर में रहते थे। बाल-बच्चेदार थे। उनकी भक्ति की शक्ति के सामने कर्म-सन्यासी दुर्वासा ऋषि भी हार गया था। चरण पकड़कर अपनी जीवन रक्षा की भीख माँगी थी। वही अंबरीष वाली आत्मा त्रेतायुग में राजा जनक हुए जो घर में रहते थे तथा विवाहित थे। सीता जी के पिता थे। उनकी भक्ति के सामने कर्म-सन्यासी वनवासी ऋषि सुखदेव (शुकदेव) पुत्र ऋषि कष्ण द्वैपायन यानि बेद ब्यास ने हार मानी और दीक्षा लेकर राजा को गुरू बनाकर स्वर्ग तक जाने की व्यवस्था की।**

**❖ कलयुग में वही राजा अंबरीष व राजा जनक वाली आत्मा स्वर्ग में अपने पुण्यों को खर्च कर भारत देश में (वर्तमान में पाकिस्तान में) श्री कालूराम महता खत्री के घर जन्मा। श्री नानक नाम रखा। उस जीवन में भी श्री विष्णु जी की भक्ति करते थे। परमेश्वर कबीर जी उनको बेई नदी के किनारे मिले। यथार्थ अध्यात्म ज्ञान बताया। सच्चखण्ड (सत्यलोक) लेकर गए। अपनी यथार्थ स्थिति तथा शक्ति से परिचित करवाया। ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव व ब्रह्म का अस्तित्व दिखाया। फिर वापिस छोड़ा। तब श्री नानक जी ने काशी (बनारस) शहर में जाकर कबीर सतगुरू से सतनाम की दीक्षा लेकर जन्म-मरण से छुटकारा पाया। परम शांति प्राप्त की। सनातन परम धाम यानि सच्चखण्ड प्राप्त किया।**

**❖ काल ने ऋषि दुर्वासा को प्रेरित किया था ताकि अंबरीष सत्य साधना त्याग दे और इसका इसी जन्म में पतन हो जाए। परमात्मा कबीर जी ने राजा अंबरीष की सत्य साधना की रक्षा की। काल नहीं चाहता कि जीव सत्य साधना करे।**

**❖ पारख के अंग की वाणी नं. 185-192 :-**

गरीब, बनजारे के बैल ज्यौं, फिरैं देश परदेश। जिन कै संग न साथ हूं, जगत दिखावैं भेष।।185।।
गरीब, आजिज मेरे आशरै, मैं आजिज के पास। गैल गैल लाग्या फिरौं, जब लगि धरणि आकास।।186।।
गरीब, नारद से साधू सती, अति ज्ञाता प्रबीन। एक पलक में बह गये, मन में बांकि मलीन।।187।।
गरीब, दुर्बासा अम्बरीष कै, गये ज्ञान गुण डार। चरण कंवल शिक्षा लई, तुम ईश्वर प्राण उधार।।188।।
गरीब, बखशो प्राण दया करो, पीठ लगाओ हाथ। उर मेरे में ठंडि होय, शीतल कीजै गात।।189।।
गरीब, अम्बरीष महके तहां, बिहंसे बदन खुलास। तुम रिषि मेरे प्राण हो, मैं हूं तुमरा दास।।190।।
गरीब, चक्र सुदर्शन शीश धरि, दिजो भगति की आन। मैं चेरा चरणां रहूं, बखशो मेरे प्राण।।191।।
गरीब, चक्र सुदर्शन पकरि करि, अम्बरीष बैठाय। दुर्बासा पर मेहर करि, चलो भक्ति कै भाय।।192।।

**❖ सरलार्थ :- परमात्मा ने कहा है कि मेरा सिद्धांत है कि जो हरयाई गाय की तरह इधर-उधर दुनिया को ठगते फिरते हैं। मैं उनके साथ नहीं हूँ। वे जगत में साधु वेश बनाकर प्रभावित करके काल जाल में डालते हैं।**

❖ जो मेरा (अजीज) प्रिय भक्त है, मैं उसके सदा साथ रहता हूँ। (गेल-गेल) पीछे-पीछे लगा रहता हूँ। जब तक धरती तथा आकाश है।

❖ नारद जी साधना करने वन में गए थे। बारह वर्ष साधना करके लौटे तो अपने पिता ब्रह्मा से कहा कि मैंने अपनी इंद्रियों पर काबू पा लिया है। ब्रह्मा जी ने कहा कि अच्छी बात है। परंतु अपनी उपलब्धि को बताना नहीं चाहिए। आप श्री विष्णु जी से तो ये बात बिल्कुल ना कहना। नारद जी तो उमंग से भरा था। श्री विष्णु जी के पास गए। उनको अपनी साधना की सफलता बताई कि मैंने अपनी इन्द्रियों पर काबू पा लिया है। यह कहकर कुछ देर बाद चल पड़े। श्री विष्णु जी ने एक मायावी शहर बसाया। उसमें राजा की लड़की का विवाह का स्वयंवर रचा। मनमोहक माहौल था। नारद ने सुने विवाह के गीत। नारद विवाह कराने के लिए अत्यधिक प्रेरित हुआ। रूप के लिए भगवान विष्णु से उसका रूप माँगा। भगवान ने बंदर का मुख नारद को लगा दिया। लड़की ने श्री विष्णु जी को वरमाला डाल दी जो स्वयंवर में आया था। नारद को पता चला कि मेरे साथ विष्णु ने धोखा किया है तो श्राप दे दिया कि आप भी मेरे की तरह एक जीवन स्त्री के लिए तड़फ-तड़फ कर मरोगे। श्री रामचन्द्र के रूप में विष्णु जी का जन्म अयोध्या के राजा दशरथ के घर हुआ। फिर वनवास हुआ। सीता पत्नी श्रीराम भी साथ में वन में गई। सीता का अपहरण हुआ। श्री राम ने सारा जीवन पत्नी के वियोग में बिताया।

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 193-194 :-**

गरीब, गण गंधर्व और मुनीजन, तेतीसौं तत्त्व सार। अपने जन कै कारणै, उतरे बारमबार।।193।।
गरीब, अनंत कोटि औतार है, नौ चितवै बुधि नाश। खालिक खेलै खलक में, छै ऋतु बारहमास।।194।।

❖ सरलार्थ :- जितने भी देव, गण, मुनिजन, तेतीस करोड़ देवता हैं। ये परमात्मा की भक्ति करके इस पद को पाए हुए हैं। यदि इनके साथ भी कोई शरारत करके हानि पहुँचाता है तो उसकी रक्षा के लिए भी परमात्मा कबीर जी ही सहायता करने ऊपर से आते हैं। अवतरित होते हैं। (अवतार धारण करते हैं।) वे परमात्मा अपने जन (भक्त जन) के कारण बार-बार अवतार लेते हैं। जैसे प्रहलाद भक्त की रक्षा के लिए नरसिंह रूप धारण करके अचानक आए और अपना कार्य करके चले गए। तत्वज्ञानहीन प्रचारक जिनकी बुद्धि का नाश हो चुका है, वे केवल नौ अवतार मानते हैं। (खालिक) मालिक तो (खलक) संसार में (छःऋतु-बारह मास) सदा (खेलै) लीला करता रहता है। जैसे श्री नानक जी ने भी कहा है कि ''अंधुला नीच जाति प्रदेशी मेरा छिन आवै तिल जावै। जाकी संगत नानक रहंदा क्योंकर मोंहडा पावै।।'' अर्थात् जुलाहा जाति में प्रकट मेरा प्रदेशी परमात्मा कबीर एक पल में पथ्वी पर दिखाई देता है। दूसरे क्षण में ऊपर सचखण्ड में होता है। उस समर्थ परमात्मा कबीर जी की शरण में मैं (नानक जी) रहता हूँ। उसकी थाह उसका (मोहंड़ा) अंत कैसे पाया जा सकता है?

❖ भावार्थ है कि परमात्मा के तो अनंत अवतार हो चुके हैं। वह तो एक पल में पथ्वी पर, दूसरे पल (क्षण) में सतलोक में आता-जाता रहता है यानि कभी भी प्रकट हो जाता है।

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 195-199 :-**

गरीब, पीछै पीछै हरि फिरैं, आगै संत सुजान। संत करैं सोई साच है, च्यारि जुग प्रवान।।195।।
गरीब, सांई सरीखे साधू हैं, इन समतुल नहीं और। संत करैं सो होत है, साहिब अपनी ठौर।।196।।
गरीब, संतौं कारण सब रच्या, सकल जमी असमान। चंद सूर पानी पवन, यज्ञ तीर्थ और दान।।197।।
गरीब, ज्यौं बच्छा गऊ की नजर में, यौं सांई अरु संत। हरिजन के पीछै फिरैं, भक्ति बच्छल भगवंत।।198।।
गरीब, धारी मेरे संत की, मुझ सें मिटै न अंश। बुरी भली बांचै नहीं, सोई हमरा बंश।।199।।

❖ **सरलार्थ :- अपने सच्चे भक्त के साथ-साथ पीछे-पीछे परमात्मा रहता है। संत जो करते हैं, सच्चा कार्य करते हैं यानि सही करते हैं। कभी किसी का अहित नहीं करते। चारों युगों में प्रमाण रहा है कि संत सही क्रिया करते हैं। भलाई के शुभ कर्म करते हैं।(195)**

❖ **सच्चे साधक परमात्मा के समान आदरणीय हैं। इनके समान अन्य की तुलना नहीं की जा सकती। परमात्मा अपने सच्चे भक्त को अपनी शक्ति प्रदान कर देते हैं। परमात्मा कबीर जी कहते हैं कि मेरी बजाय इन संतों से माँगो। संत परमात्मा से प्राप्त शक्ति से अपने अनुयाईयों की मनोकामना पूर्ण करते हैं। उनकी रक्षा करते हैं। परमात्मा कबीर जी उनके बीच में कोई दखल नहीं देते।(196) इसलिए कहा है कि :-**

संत करें सो होत है, साहिब अपनी ठौर।

**परमात्मा ने भक्तों के लिए पृथ्वी तथा इसके सहयोगी सूर्य, आकाश, हवा, व जल अन्य ग्रह बनाए हैं ताकि वे भक्ति करके अपना कल्याण करवा सकें। तीर्थ स्थान भी भक्तों का साधना स्थल है। दान की परंपरा भी भक्ति में अति सहयोगी है। परंतु दान संत (गुरू) को दिया जाए। कुपात्र को दिया दान तो रण-रेह (अन उपजाऊ) भूमि में बीज डालकर खराब करने के समान है।(197)**

❖ **परमात्मा कबीर जी ने कहा है कि :-**

कबीर, गुरू बिना माला फेरते, गुरू बिना देते दान। गुरू बिन दोनों निष्फल है, भावें देखो वेद पुराण।।

**अर्थात् साधक को चाहिए कि पहले पूर्ण गुरू से दीक्षा ले। फिर उनको दान करे। उनके बताए मंत्रों का जाप (स्मरण) करे। गुरूजी से दीक्षा लिए बिना भक्ति के मंत्रों के जाप की माला फेरना तथा दान करना व्यर्थ है। गुरू बनाना अति आवश्यक है। प्रमाण :-**

कबीर राम–कृष्ण से कौन बड़ा, उन्हों भी गुरू कीन्ह। तीन लोक के वे धनी, गुरू आगे आधीन।।

**अर्थात् पृथ्वी के मानव (स्त्री-पुरूष) श्री राम तथा श्री कृष्ण से बड़ा देवता किसी को नहीं मानते। उन दोनों ने भी गुरू जी से दीक्षा ली। तीन लोक के (धनी) मालिक होते हुए भी उन्होंने गुरू बनाए। श्री कृष्ण जी ने ऋषि दुर्वासा जी को अध्यात्म गुरू बनाया। (ऋषि संदीपनी उनके शिक्षक गुरु थे।) श्री रामचन्द्र जी ने ऋषि वशिष्ठ जी को गुरू बनाया। वे दोनों त्रिलोक नाथ होते हुए भी अपने-अपने गुरूजी के आगे आधीन भाव से पेश होते थे।**

**परमात्मा अपने भक्त पर निरंतर दृष्टि रखते हैं कि कहीं कोई देव, भूत, पितर, प्रेत, गण, गंधर्व, राक्षस, यक्ष, यमदूत मेरे भक्त को हानि न कर दे। जैसे गाय अपने बच्चे (बछड़ी-बछड़े) पर निरंतर दृष्टि रखती है। चारा चरते समय भी एक आँख बच्चे पर ही लगी रहती है। यदि कोई अन्य पशु उसके बच्चे के निकट आता है तो वह यदि खुली होती है तो**

दौड़कर उस गैर पशु को टक्कर मारने दौड़ती है। यदि रस्से से बँधी होती है तो भी अपनी प्रतिक्रिया दिखाती है। जहाँ तक उसका रस्सा जाने देता है, वहाँ तक उस अन्य पशु को टक्कर मारने दौड़ती है। परमात्मा भक्त वच्छल हैं। भक्तों के रक्षक व प्रिय हैं। वे (हरिजनों) भक्तों के पीछे-पीछे फिरते रहते हैं।(198)

❖ मेरे संत (सतगुरू पद पर संत) की (धारी) धारणा यानि जो वह अपने सेवक (अनुयाई) को आशीर्वाद देकर लाभ देना चाहता है, उसकी वह (धारी) धारणा मेरे से टाली नहीं जा सकती यानि मैं उसमें दखल नहीं दे सकता। परंतु मेरे भक्त यानि संत को मर्यादा का ध्यान रखना अनिवार्य है। संत भली-बुरी यानि राग-द्वेष के आधार पर लाभ-हानि नहीं करते। यदि संत किसी को द्वेष के कारण श्राप देते हैं या सिद्धि से हानि करते हैं तो उसके जिम्मेदार वे स्वयं होंगे। जैसे ऋषि दुर्वासा भी परमात्मा के भक्त थे। उस समय संत को ऋषि कहा जाता था। ऋषि दुर्वासा ने द्वेषवश राजा अंबरीष भक्त के ऊपर सिद्धि से सुदर्शन चक्र छोड़ा। राजा अंबरीष निर्दोष थे। सुदर्शन चक्र ने भक्त अंबरीष के चरण छूए तथा उल्टा फिरकर दुर्वासा को मारने के लिए चला। दुर्वासा भय मानकर सिद्धि से उड़कर भागा। इन्द्र के लोक में गया। शिव जी व ब्रह्मा जी के लोकों में गया, परंतु किसी ने शरण नहीं दी। भक्त अंबरीष विष्णु जी का उपासक था। जिस कारण शर्म के मारे दुर्वासा ऋषि श्री विष्णु जी के पास जाना नहीं चाहते थे। उस समय श्री विष्णु जी से शेष शय्या (शेष नाग के ऊपर लगे बिस्तर) पर अपनी पत्नी लक्ष्मी जी के साथ विश्राम कर रहे थे। परमात्मा कबीर जी ने श्री विष्णु का रूप धारण किया और अठासी हजार ऋषियों तथा तेतीस करोड़ देवताओं की सभा बुलाई। स्वर्ग में यह कार्य सिद्धि शक्ति से मानसिक प्रेरणा से होता है। जैसे वर्तमान में मोबाईल फोन से सैकिण्डों में सूचित किया जाता है। विडियो कॉन्फ्रैंस से भी सब वार्ता की जाती है। देवताओं की टैक्नीक पथ्वी लोक से लाख गुणा अधिक कारगर है। सबके सामने परमात्मा ने ऋषि दुर्वासा को धमकाया कि भक्ति की मर्यादा में रहो। अंबरीष भक्त से क्षमा माँगो। वे ही आपकी जान बचा सकते हैं। दुर्वासा मरता क्या न करता। भक्त अंबरीष के दरबार में गए। चरण पकड़कर जीवन की रक्षा माँगी। तब जान बची। संत गरीबदास जी ने बताया है कि कबीर परमात्मा के भक्त परमात्मा का (बंस) कबीर कुल हैं। परमात्मा कबीर जी ने कहा है कि मेरा वंश (कबीर कुल) कभी किसी को स्वार्थ व ईर्ष्यावश कष्ट नहीं देता।(199)

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 200-202 :-**

गरीब, संख जीव परलौ करै, संखौं उतपति ख्याल। ऐसे सुमरथ संत हैं, एक खिसैं नहीं बाल।।200।।
गरीब, गरजै इन्द्र अनन्त दल, बौह बिधि बरसा होय। संख जीव परलौ करैं, संखौं उतपत्ति जोय।।201।।
गरीब, इच्छा करि मारै नहीं, बिन इच्छा मरि जाय। निःकामी निज संत हैं, जहां नहीं पाप लगाय।।202।।

❖ सरलार्थ :- इन्द्र की पदवी दो विधि से मिलती है। एक तो तप करने से, दूसरी धर्म यज्ञ करने से। ये तप तथा धर्मयज्ञ संत स्वभाव के जीव करते हैं। जैसे इन्द्र संत हैं। वह पथ्वी के ऊपर वर्षा करते हैं। उसमें शंखों जीव बह जाते हैं। मर जाते हैं। शंखों की उत्पत्ति होती है। इसमें इन्द्र का दोष नहीं है। परंतु विधान अनुसार बिना संत उपदेशी को पाप तथा

**पुण्य दोनों मिलते हैं। जिस कारण से इन्द्र मत्यु के उपरांत गधा बनता है। पुण्य स्वर्ग का राजा बनकर नष्ट कर देता है। जो सतगुरू कबीर जी के उपासक हैं, उनके लिए वाणी 202 में कहा है कि इच्छा कर मारै नहीं, बिना मर इच्छा जाय। वे (निःकामी) निष्काम कर्म करने वाले संत होते हैं। उनको पाप नहीं लगता।(200-202)**

**❖ पारख के अंग की वाणी नं. 203-206 :-**

गरीब, हद्दी तो छूटैं नहीं, कीड़ी बदला दीन। मुहंमद की बेगम गुसे, काट लिए अंस तीन।।203।।
गरीब, बरषैं तरकैं डोबि दे, त्यारैं तीनूं लोक। ऐसे हरिजन संत हैं, सौदा रोकमरोक।।204।।
गरीब, बहतरि खूहनि क्षय करी, चूणक ऋषीश्वर देख। कपिल सिंघारे सघड़के, लागे पाप अनेक।।205।।
गरीब, द्वादस कोटि निनानवैं, गोरख जनक बिदेह। यौं त्यारै यौं डोबिदे, यामें नहीं संदेह।।206।।

**❖ सरलार्थ :- इस वाणी में हजरत मुहम्मद जी के विषय में वर्णन है जो ''माया के ग्रंथ'' की वाणी नं. 3 के सरलार्थ में लिखा है जो इस प्रकार है :-**

**❖ हजरत मुहम्मद (मुसलमान धर्म का प्रवर्तक) एक स्त्री के साथ अवैध संबंध बनाकर पाप के भागी बन गए थे। उनकी पत्नी बड़े घराने से थी जो बहुत पैसे वाली धनवान थी। उसकी उस क्षेत्र में बहुत चलती थी। धन के प्रभाव से लोग उसकी आज्ञा का पालन करते थे। नौकर भी रखती थी। जब हजरत मुहम्मद दूर क्षेत्र में प्रचार करने जाने लगा तो उसकी पत्नी खदीजा ने कहा था कि किसी अन्य स्त्री के चक्कर न पड़ना। यदि ये गलती की तो तेरे को सजा दी जाएगी। मुहम्मद ने शर्त स्वीकार कर ली। दूर स्थान पर मुसलमान धर्म का प्रचार करते समय आदि माया की प्रेरित सुंदर स्त्री जो विधवा थी, मुहम्मद के सम्पर्क में आई, मुसलमान बन गई। दोनों का अवैध संबंध भी हो गया। खदीजा को उसके नौकरों ने बताया तो खदीजा ने मुहम्मद को बुलाकर सजा दिलाई। मुहम्मद का लिंग, आगे से मूँछें तथा सिर की चोटी कटवाने का आदेश नौकरों को दिया। नौकरों ने मूँछें तथा चोटी काट दी, परंतु लिंग नहीं काटा। लिंग की कुछ खाल (चमड़ी) जो आगे के भाग पर होती है, वह काट दी और खदीजा को बता दिया कि आपके आदेशानुसार सजा दे दी है। मूँछें व चोटी तो स्पष्ट कटी दिखाई दे रही थी। सभा में लिंग की खाल दिखाई गई और मुहम्मद फिर से प्रचार के लिए चला गया। मुहम्मद की पत्नी खदीजा अब निश्चिंत थी कि कहीं जाए, लिंग कट चुका है। जब दूर देश में अपने मुसलमान अनुयाईयों में गया तो यह हुलिया देखकर कारण जानना चाहा तो मुहम्मद ने बताया कि हमने अपने धर्म की अलग पहचान बनानी है। जो सच्चा मुसलमान होगा, वह तो अल्लाह के लिए ये तीन वस्तु तो क्या सिर कटा लेगा। जो नकली होगा, वह ऐसा नहीं कर सकेगा। अब आपने देखना है कि अल्लाह का आदेश मानना है या नहीं। श्रद्धालु कुर्बान होते हैं। सब आदमियों ने आगे से मूँछें, सिर की चोटी कटवा ली तथा लिंग की आगे से खाल भी कटवा दी जिससे सुन्नत कहते हैं। फिर तो यह धर्मचिन्ह ही बन गया। छोटी आयु के लड़कों की सुन्नत की परंपरा पड़ गई।(203)**

**❖ जो (हदी) काल की हद तक की साधना करते हैं। उनको तो सब पाप-पुण्य भोगने पड़ते हैं। कीड़ी भी मार देते हैं तो उनका भी बदला देना पड़ता है। जैसे बारिश से असँख्यों जीव डोब दिए, नष्ट कर दिए। बारिश से असँख्यों उत्पन्न हो गए। असँख्यों को भोजन**

मिला। यों तारे यानि कल्याण कर देते हैं। ऐसे (हरिजन) परमात्मा भक्तजन संत हैं। सौदा (रोकम रोक) नगदा-नगदी है अर्थात् जैसा कर्म करते हैं, वैसा फल हाथों-हाथ मिलता है।(204)

❖ ऋषि चुणक ने मानधाता चक्रवर्ती राजा की बहत्तर क्षौणी सेना को सिद्धि शक्ति से निर्मित चार पुतलियों (परमाणु बम जैसी घातक शक्ति) से (क्षय) नष्ट कर दिया था तथा कपिल मुनि ने राजा सघड़ के साठ हजार पुत्रों को सिद्धि के अग्नि बाणों से मार डाला। उनको अनेकों पाप लगे।(205)

❖ राजा जनक विदेही (द्वादश) बारह करोड़ जीवात्माओं को नरक से छुड़वाकर स्वर्ग ले गए। राजा जनक के पुण्य क्षीण (कम) हुए। पुनर्जन्म श्री नानक जी के रूप में हुआ। गोरखनाथ ने निनानवे (99) करोड़ राजाओं को ज्ञान सुनाकर राज छुड़वाकर भक्ति पर लगाया था। परंतु मुक्ति दोनों की नहीं हुई, न गोरखनाथ की, न राजाओं की। परमात्मा कबीर जी की शरण में श्री नानक जी आए। तब मोक्ष हुआ तथा गोरखनाथ को भी सतगुरू कबीर जी मिले। उनको सतनाम दिया। वह भी मुक्त नहीं हुए हैं क्योंकि उनसे सिद्धि से हुई प्रसिद्धि का आनंद छूटा नहीं। सारनाम मिला नहीं। गोरखनाथ का फिर जन्म होगा। ब्रह्मचारी रहेगा। सतयुग एक लाख वर्ष तक दिल्ली का राज करेगा। फिर सन्यास लेगा। परंतु भक्ति कलयुग के इस समय में ही होगी यदि पूर्ण सतगुरू मिल गया तो। अन्यथा फिर किसी अन्य जन्म में परमात्मा कबीर जी की विशेष कपा से ही मोक्ष मिलेगा। ऐसे तारने के उद्देश्य से भक्ति पर लगा देते हैं। समाधान पूर्ण न मिलने से सब काल जाल में ही रह जाते हैं या डोब देते हैं यानि नष्ट कर देते हैं।(206)

## ''दुर्भिक्ष (अकाल) का प्रकरण''

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 207-227 :-**

गरीब, बीसे में बिसरे नहीं, लागी जोर कसीस। खंड बिहंडा हो गये, देखौं कौंम छतीस।।207।।
गरीब, सहजादे मांगत फिरे, दिल्ली के उमराव। एक रोटी पाई नहीं, खाते नांन पुलाव।।208।।
गरीब, गंगा जमना पारकूं, चली दुनी सब डोल। रोटी साटै बिकि गये, लड़के बालक मोल।।209।।
गरीब, इसतैं आगै क्या कहूं, बीती बौहोत बिताड़। बासमती भोजन करैं, जिन पाया नहीं पवाड़।।210।।
गरीब, खर पवाड़ नहीं खात हैं, मनुष्यौं खाया तोड़। सांगर टीट अर भाखड़ी, लीन्हे वृक्ष झरोड़।।211।।
गरीब, कड़ा कुंहिंदरा खागये, झड़ा झोझरू झाड़। इसतैं आगै क्या कहूं, रही न बोदी बाड़।।212।।
गरीब, फजल किया यौंह दुख सुन्या, बरषे दीनदयाल। आये इंद्र गर्ज करि, सूभर सरबर ताल।।213।।
गरीब, सातौं धात अरु सात अन्न, बरषाही कै मांही। मेहर मौज मौला करी, बदल पछांहें जांहि।।214।।
गरीब, बरषें इंद्र घनघोर करि, उतर्या हुकम हिजूर। खलक मुलक सब अवादान, ना नहीं होत कसूर।।215।।
गरीब, ये बीसेकी बात हैं, लग्या ईकीसा ऐंन। साढ महीना सुभ घडी, सातौं आठौं चैंन।।216।।
गरीब, साढ बदी बैठे गदी, इंद्र मुहला लीन। लोकपाल लहरी कला, परसन देवा तीन।।217।।
गरीब, हुकम अरस तैं उतर्या, बरषे हरिजन संत। रांडीकै हांडी चढी, बुढिया जामें दंत।।218।।
गरीब, तीन चार और पांच मन, हुवा अंन उजाल। भीग्या गल्या सौ दशमना, यौह खावो कंगाल।।219।।
गरीब, लांडी बूची लाड करि, संतौंकै प्रताप। सांगर टीट न पावते, इब खावै मूंगरु भात।।220।।

गरीब, लांडी बूची लटकती, रूंखौं ऊपर रूह। केस वहांही खुसि रहे, इब ओढत है सूह।।221।।
गरीब, आने का दश सेर अन्न, मिहनतीयाकूं देह। पिछले दिन नहीं याद हैं, तोबा करि कै लेहि।।222।।
गरीब, एक आनेका सेर अन्न, लेते सबै मजूर। देखि दशगुणा बधि गया, समझि गदहरे सूर।।223।।
गरीब, जुलहौं ऊपर जुलम था, मरि गये डूंम डहाल। कातनकूं पाया नहीं, पर्‌या ज बीसाकाल।।224।।
गरीब, सासू साली माय क्या, बाप पूत बिछोह। सकल कबीला तजि गए, ऐसा व्याप्या द्रोह।।225।।
गरीब, ऐसी बीती जगतमें, जानैं नहीं जिहांन। कत्थरु चूंना लाय करि, अब चाबन लग गये पान।।226।।
गरीब, पंडौं भारत में बचे, यौं राखे जनदास। काल कुचालौं में रहे, नहीं खाये खड़ घास।।227।।

❖ **सरलार्थ :- इन वाणियों में दुर्भिक्ष का वर्णन है। विक्रमी संवत् सतरह सौ बीस में अकाल पड़ा था। बारिश नहीं हुई। उस समय नहरें नहीं थी। सिंचाई का एकमात्र साधन वर्षा थी जो हुई नहीं। जिस कारण से अकाल गिरा। जनता भूखी-प्यासी मरने लगी। संत गरीबदास जी ने बताया है कि उस दुर्भिक्ष के कारण छत्तीस जाति के व्यक्ति बर्बाद (नष्ट) हो गए। जो जाति विशेष में जन्में थे, अपने को सर्वोच्च जाति का मानकर घमंड करते थे, वे जाति बताना भूल गए। भूख से बेहाल थे। सर्व प्राणी त्राहि-त्राहि कर रहे थे।**

❖ **जो दिल्ली में रहने वाले (शहजादे) राज-घराने के व्यक्ति भूख के कारण दर-दर भटककर माँग-माँगकर रोटी खा रहे थे। जो दिल्ली (उमराव) राजवंश नान-पुलाव खाते थे, उस समय रोटी को तरस रहे थे।**

❖ **गंगा दरिया तथा यमुना दरिया की दूसरी ओर लोग भोजन के लिए चले गए। रोटियों के लिए अपने बच्चे भी बेच दिए। और क्या बताऊँ? बहुत त्रास भोगी। जो बासमती चावल पकाकर मजे से खाते थे, उनको पवाड़ घास भी खाने को नहीं मिला क्योंकि व्यक्तियों ने वह भी खा लिया। पवाड़ घास को गधे भी नहीं खाते। आदमियों ने तोड़-तोड़कर खाया। इसके अतिरिक्त जांड़ी के पेड़ के फल सांगर (सिंगरे), कैर झाड़ से टींट (टींड) और कांटेदार भांखड़ी कूटकर खाई। वृक्ष के पत्ते (झरेड़) खींच-खींच तोड़कर खा गए। अन्य घास जैसे कुंदिरा (कुंदरा) झोझरू झाड़ को खा गए। इससे आगे और क्या बताऊँ? उस दुर्भिक्ष में काँटेदार झाड़ियों की बाड़ जो खेत की रक्षा के लिए लगाई हुई थी। जो बोदी (कमजोर पुरानी गली हुई थी) बाड़ भी कूट-कूटकर खानी पड़ी। ऐसी दुर्गति आदमियों की हुई थी।**

❖ **हाहाकार मचा। परमात्मा ने पुकार-प्रार्थना सुनी। इन्द्र को आदेश दिया बारिश करने का। बारिश हुई, बादल गर्ज-गर्जकर बरसने लगे। तालाब-खेत पानी से (सूभर भर गए) पूर्ण रूप से भर गए। अच्छी फसल हुई। दुर्भिक्ष का संकट टल गया। दुर्भिक्ष में सासू-साली, माता-पिता, पुत्र सब परिवार भूखे मरते भोजन की तलाश में पागलों की तरह इधर-उधर भाग गए। एक-दूसरे से बिछुड़ गए। जगत में ऐसी भयंकर स्थिति हुई थी। अब दुनिया उन दुर्दिनों को भूल गई। बकवाद करने लगे। कत्था तथा चूना लगाकर पान चबाने लगे यानि फंड करने लगे हैं। परमात्मा को याद नहीं करते।**

❖ **उस दुर्भिक्ष में परमात्मा ने अपने भक्तों की ऐसे रक्षा की थी जैसे महाभारत के युद्ध में पाँचों पाण्डवों की रक्षा की थी। भक्तों को उस अकाल में भी भोजन का अभाव नहीं रहा था।**

❖ **वाणी नं. 228-317 में श्री रामचन्द्र पुत्र राजा दशरथ की महिमा का वर्णन है तथा**

राम व रावण के युद्ध का वर्णन है। कागभुसंड ने बालक रामचन्द्र की परीक्षा ली थी। उस समय पूर्णब्रह्म परमात्मा ने बालक रामचन्द्र का रूप बनाकर उसकी महिमा बनाई थी। फिर जीवन भर उसकी पूर्व जन्मों की भक्ति के कारण रक्षा की थी।

❖ नारद के अभिमान को भंग किया था। उसका भी वर्णन है। इसका वर्णन पहले कर दिया है।

❖ रावण के अभिमान के कारण उसका कुल नाश हुआ। सत्य साधना न करके तमगुण शंकर की भक्ति करके (रिद्धि) धन-दौलत तथा (सिद्धि) चमत्कारी शक्ति प्राप्त करके जीवन नष्ट कर दिया।

❖ वाणी नं. 239 :-

गरीब, बैरागर की खानिकूं, जो कोई लेवै चाहि। बिना धनीकी बंदगी, नगर लगौ तिस भाहि।।239।।

❖ सरलार्थ :- यदि कोई (बरागर) हीरे की खान की इच्छा रखता है। भक्ति पूर्ण परमात्मा की नहीं करता है। उस नगर को (भाहि) आग लगे।(239)

❖ जो माँस खाते हैं। शराब पीते हैं। वे तो मनुष्य दिखाई देते हैं। वे तो पशु हैं। पर्वत पर रहने वाले भीलों जैसे दुष्ट हैं।

❖ वाणी नं. 244-245 में बताया है कि रावण एक समय में सौ (100) झोटों (भैंसों = नर भैंस) का माँस खाता था। उसके घर पर नौजवान स्त्री मंदोद्री थी। फिर भी सीता की इच्छा रखता था जो उसके विनाश का कारण बना।

❖ रावण का भाई कुंभकरण, पुत्र मेघनाद आदि-आदि अनेकों झोटों का माँस खाते थे।

❖ रावण ने तेतीस करोड़ देवताओं को अपनी कैद में बाँधकर डाल रखा था।

❖ वाणी नं. 246-256 तक रावण राजा की सेना का वर्णन है। वाणी नं. 25 में रावण के अंगरक्षकों की सँख्या बताई है कि सौ करोड़ (एक अरब) सेना तो रावण की गद्दी तथा घर के चारों ओर रखवाली करती थी।

❖ पारख के अंग की वाणी नं. 258-259 :-

गरीब, जोजन चार अकाश में, जहां रावण की सेज। तहां राणी नौ जोबनी, हरदम रहैं उमेज।।258।।
गरीब, एक सवामन कंद्रप, रज बीरज ढलकंत। नौ जोबनि से जब, रावण भोग करंत।।259।।

❖ सरलार्थ :- लंका के राजा रावण के महल की सबसे ऊपर की मंजिल चार योजन (एक योजन बारह किलोमीटर का होता है) ऊँची थी। उसमें रावण नौजवान स्त्री के साथ संभोग करता था। संभोग (Sex) करते समय दोनों (स्त्री-पुरूष) के वीर्यपात होने की मात्रा सवा मन (एक मन = चालीस किलोग्राम) होती थी यानि पचास किलोग्राम (आधा क्विंटल) होती थी।

❖ वाणी नं. 260-317 तक राम तथा रावण के बीच हुए युद्ध का वर्णन है। हनुमान जी जैसे महाबलियों ने क्या-क्या उपकार व उपद्रव करके युद्ध जीता। लक्ष्मण की जीवन रक्षा सरजीवन जड़ी (औषधि का पौधा) लाकर की। यह रामायण का अंश है। यह अमृत वाणी संत गरीबदास जी के श्री मुख से बोली गई है। इसलिए इसके पढ़ने से आत्मा का पाप धुलता है। ज्ञान विशेष नहीं है।

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 318-329 :-**

गरीब, एक लाख असी असलि, और सकल जिनांति। महंमद का कलमा सरू, तबक चौदहूं दांति।।318।।
गरीब,कलम सकल बनराय की, जै कोई लिखवा होय। अलह बैत बानी अलख, अंत न पावै कोय।।319।।
गरीब, पौहमीकी पटी करै, ऊपर लिखै हरफ। सकल समुद्र की मसी करै, लख्या न जाय अलफ।।320।।
गरीब, अली अलह में भेद क्या, एकै नूर जहूर। महंमदकी तो मदति परि, हो रहे चकनाचूर।।321।।
गरीब, हस्ती घोड़ा मरद क्या, बली बजर क्यूं न होय। अरस कुरस बिचि ना बचै, अली तेग तत लोय।।322।।
गरीब, सतरि कदम कटैं कटक, जै अली फिरावै तेग। खड़ी करै असमानकूं, तौ सप्त सुरग पर बेग।।323।।
गरीब, अली अलहका शेर है, सीना स्वाफ शरीर। कृष्ण अली एकै कली, न्यारी कला कबीर।।324।।
गरीब, अलह वृक्ष अलीपान है, झरिझरि परै अनंत। कृष्ण कली दर कली हैं, अगम कबीरा पंथ।।325।।
गरीब, अली अलीलौं हो गये, महंमद पदम पचाव। कबीर एक का एक है, दूजा नहीं मिलाव।।326।।
गरीब, जबराइल जुबांनपरि, महकाईल मुकुट। असराफील कबलि दरै, अजाजील औघट।।327।।
गरीब, च्यारि मुवक्कल रब्ब दे, हैं घट घट अस्थान। जा परि रबदा तख्त है, ज्यां आप अलह रहमान।।328।।
गरीब, नबी नाक महंमद मुख, मन मक्का महबूब। चिसम इसम दरगाह दिल, देखि खूब खुदि खूब।।329।।

❖ **सरलार्थ :- वाणियों में मुसलमान धर्म का आंशिक वर्णन है।**

❖ **अलि नाम का मुसलमान पूर्व जन्म की भक्ति के कारण सिद्धि शक्ति युक्त था। उसने हजरत मुहम्मद जी की विशेष सहायता की थी। अलि की शक्ति का वर्णन किया है कि अलि (अलह) परमात्मा का शेर (सिंह) था। जब वह (तेग) तलवार से वार करता था तो (सत्तर कदम कटें कटक) सत्तर कदम तक दुश्मन की सेना कट जाती थी। तेग (तलवार) को आसमान की ओर खड़ी करता था तो सात आसमान तक जाती थी।**

❖ **अलि भी श्री कष्ण की श्रेणी का शक्तिशाली देवता था। ऐसे-ऐसे अलि तो असँख्यों हो चुके हैं। कष्ण तीन करोड़ हो चुके हैं। सत्य भक्ति सत्य पुरूष की किए बिना यह संसार में बनी महिमा व्यर्थ है।**

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 330-351 :-**

गरीब, चिसम इसमसैं जोरि करि, खैंचैं दम दुरबीन। कूरंभ नाद उदगार गति, परसै देवा तीन।।330।।
गरीब, तिहूं देवा दिल में बसें, ब्रह्मा विष्णु महेश। प्रथम इनकी बंदना, सुन सतगुरु उपदेश।।331।।
गरीब, सुन सतगुरु उपदेशकूं कहि समझाऊं तोहि। त्रिकुटी कमल में पैठि कै, उलटी पवन समोय।।332।।
गरीब, उलटी पवन समोयकरि, नाभ कमल में आन। नाभ कमलमें पैठि कै, जहां वहां करौ बयांन।।333।।
गरीब, वायु धनंजय बसि करि, जीतै पान अपान। किरकलक्षुधा मिटाय करि, सहंस कमलमुखध्यान।।334।।
गरीब, सहंस कमल दल जगमगै, झिलमिल रंग अपार। जहां शक्ति माया कला, धरमराय दरबार।।335।।
गरीब, नौदर तो प्रगट हैं, दसवां सुषमण जान। एकादशं अरू द्वादशं का, बिरले ही को ग्यान।।336।।
गरीब, कैसैं पावौं बिधि कहौ, दीजे मोहि बताय। कल कूंची मोसौं कहौ, कौन पंथ को राह।।337।।
गरीब, तिल जेहै उनमान हैं, बटक बीज बिस्तार। त्रिवेणीके घाट चढि, देखौ मुक्ति द्वार।।338।।
गरीब, दो दलका जहां कमल है, जहां वहां औघट घाट। तिल प्रवान खिरकी लगी, सहजे खुलैं कपाट।।339।।
गरीब, दो दलका जहां कमल है, अगम द्वार बैराट। मक्रतार डोरी गहौ, चलि सतगुरुकी बाट।।340।।
गरीब, स्थूल देह का भेद कहा, अब सूक्ष्म कहूँ बिस्तार। या में भी दर द्वादश है, कोई ना पाया पार।।341।।

**माता-पिता (नीरू-नीमा) को पालकियों में बैठाकर सम्मान के साथ उनके घर भेजा। काजी-मुल्ला (ऐंठ) अकड़कर यानि नाराज होकर चले गए। फिर मौके की तलाश करने लगे कि किसी तरह सिकंदर राजा के समक्ष कबीर को नीचा दिखाया जाए।**

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 620-648 :-**

तोरा सरा उठा दिया, सूने मंदर तास। गरीबदास उस शाह के, काजी आनें पास।।620।।
काजी मुल्लां यौं कहैं, कबले जहांपनाह। गरीबदास उस जुलहदी कूं, मारे मूंठि चलाय।।621।।
शहातकी एलम करै, मारै मूंठि अचांन। गरीबदास उस जुलहदीकै, आगै मरि गया श्वान।।622।।
श्वान मुवा करुणा करी, पाकरि कान उठाय। गरीबदास सुनि मूंठि तूं, शाहतकी कै जाय।।623।।
जो धारै सोई लहै, मूंठि लगी तिस शीश। गरीबदास शाहतकी तो, मरि गये बिसवेबीस।।624।।
काजी मुल्लां फिर गये,शाह सिकंदर पास। गरीबदास उस पीरकी, मजल धरौ नैं ल्हाश।।625।।
किन मार्या कैसैं मुवा, कहि समझावो मोहि। गरीबदास उस जुलहदी की, गरदन बाहौ लोह।।626।।
फिरि दूज अहदी गये, पकरि मंगाया बेग। गरीबदास माँ यौं कहैं, दूध भरी क्यौं देग।।627।।
काजी मुल्लां सब कहैं, मारि मारि तूं मारि। गरीबदास उस जुलहदी की, गरदन परि तरवार।।628।।
शाह सिकंदर कोपियां, नयन भये बिकराल। गरीबदास शाहतकी का, योहि जुलहदी काल।।629।।
घोर खुदै पातिशाह जिदै, तैं मारी है मूंठि। गरीबदास कुछ कसर करि, चले जुलहदी ऊठ।।630।।
काजी मुल्लां बांह घति, लगी गर्दनी पांच। गरीबदास काजी पर्या, निकलि गई जहां कांच।।631।।
मार्या तुक्का मुगलकौं, लग्या जुलहदी हीक। गरीबदास वह मुगल उत, पर्या उलटि दो बीक।।632।।
शाह सिकंदर उठि खड़े, कदम पोस कुरबांन। गरीबदास मंजन महल, भृकुटि में शशि भान।।633।।
बकसौ मोरे प्रान कौ, तुम अलह की जाति। गरीबदास शाहतकी कूं, उठते केतीक बात।।634।।
शाहतकी चूतड़ पग लग्या, बैठ्या हो गया बेग। गरीबदास उस मुगल कै, तुकेही का नेग।।635।।
काजी खिलस उठाय दे, तजि रोजे की रीत। गरीबदास अल्लह भजौ, समय जायगा बीत।।636।।
काजी राजी क्यौं हुवा, हती अलह की रूह। गरीबदास छूटै नहीं, लेखा दूहबर दूह।।637।।
सुनि मुल्लां तूं मिलहगा, उस दोजखकै मांहि। गरीबदास लख अरज करि, मुल्लां, छुटै नांहि।।638।।
लाख अरज मुल्लां करै, काजी करि है कोटि। गरीबदास कैसै बचै, जो खाते हैं गोठि।।639।।
लाख अरज मुल्लां करै, काजी करि है कोटि। गरीबदास दरम्यांन को, निकले सारे खोटि।।640।।
लाख अरज मुल्लां करै, काजी करि है कोड़ि। गरीबदास वहाँ कोसंगी, नहीं झोटे बकरे तोड़ि।।641।।
कोटि अरज मुल्लां करै, काजी करै अरब। गरीबदास ग्याभन कटी, निकलि परे गरब।।642।।
एक ममड़ी का खून है, एक बच्चे का ब्यांत। गरीबदास कैसै बचै, खाय गये स्यौं आंत।।643।।
काजी पढै कुरान क्या, मुझै अंदेशा और। गरीबदास उस भिस्त में, नहीं खूनी को ठौर।।644।।
भिस्त भिस्त तूं क्या करै, दोजख डुबोया दीन। गरीबदास काजी मुल्लां, और ब्राह्मण, दोषी हैं ये तीन।।645।।
ब्राह्मण हिन्दू देव है, मुल्लां मुसलका पीर। गरीबदास उस भिस्त में, दोयौं की तकसीर।।646।।
एक काजी एक पण्डिता, डोबि दिये दहूं दीन। गरीबदास बिधि भेद सुनि, खाते हिन्दू सीन।।647।।
मुसलमानकूं गाय भखी, हिन्दू खाया सूर। गरीबदास दहूं दीनसैं, राम रहीमा दूर।।648।।

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 620-635 का सरलार्थ :- इस घटना से अपनी अधिक बेइज्जती (Insult) मानकर काजी-पंडित राजा से रूष्ट होकर शहर त्यागने की धमकी देकर**

चलने लगे और कहा कि यह जंत्र-मंत्र जानता है। अगले दिन जब राजा सिकंदर के गुरू शेखतकी को पता चला तो अपनी करामात दिखाने के लिए कबीर जी को आते देखकर शेखतकी ने जंत्र-मंत्र करके मूठ छोड़ी। (मूठ एक आध्यात्मिक शक्ति होती है जो तांत्रिक लोग प्रयोग करते हैं जो जान तक ले लेती है।) उस मूठ (जंत्र-मंत्र) ने कबीर जी पर तो कार्य किया नहीं क्योंकि वे तो परमात्मा हैं, सामने एक कुत्ते पर लगी। वह कुत्ता मर गया। परमेश्वर कबीर जी ने उस कुत्ते का कान पकड़ा और कहा कि चल उठ। कुत्ता उठकर दौड़ गया और उस मूठ से कहा कि तू जिसने छोड़ी थी, उसके पास जा। परमेश्वर कबीर जी के कहते ही वह शक्ति उल्टी शेखतकी को लगी। शेखतकी की मत्यु हो गई। काजियों ने जाकर राजा सिकंदर लोधी को बताया कि आपके पीर शेखतकी को कबीर जी ने मार दिया है। उसका अंतिम संस्कार कराओ। यह बात सुनकर सिकंदर क्रोधित होकर बोला, ''लाओ कबीर को पकड़कर।'' कबीर जी को लाया गया। आँखें लाल करके सिकंदर लोधी ने राजा ने कहा कि तूने शेखतकी को मारा है। उपस्थित काजी व मुसलमान जनता ने कहा कि कबीर जुलाहे की तलवार से गर्दन काट दो। परमेश्वर कबीर जी उठकर चल पड़े तो काजी तथा मुल्ला ने परमेश्वर की बांह (बाजुओं) को पकड़ लिया। परमेश्वर कबीर जी ने काजी को पाँच गर्दनी (सिर से टक्कर) मारी। पाँच टक्कर लगने से काजी गिर गया तथा उसकी गुदा बाहर को निकल गई। (काँच्य निकल गयी) मुल्ला ने कबीर जी को तुक्का (लात से ठोकर = पैर से ठोकर) मारा तो वह स्वयं ही दो बीक (कदम = दस फुट) दूर जा गिरा। सिकंदर राजा को परमेश्वर कबीर जी के मस्तिक में दोनों सेलियों के बीच (भकुटी) में सूर्य तथा चन्द्रमा चमकते दिखाई दिए। राजा ने उठकर परमात्मा कबीर जी के कदम छूए तथा कहा कि आप परमात्मा का स्वरूप (अल्लाह की जात) हो। कबीर जी ने मत शेखतकी के चुतड़ों पर तुक्का (लात) मारा। उसी समय शेखतकी पीर जीवित हो गया। परमेश्वर कबीर जी ने उपस्थित मुसलमान तथा हिन्दु जनता को पुनः सत्य उपदेश दिया। बहुतों ने कबीर जी से दीक्षा ली, परंतु जो गुरू पद पर थे तथा जो अपनी रोजी-रोटी (निर्वाह) जनता को भ्रमित करके चला रहे थे, वे नहीं माने। कबीर जी की मुँह बोली माता श्रीमति नीमा ने कहा, हे बेटा कबीर! तूने गाय तो जीवित कर दी थी, परंतु दूध निकालने की क्या आवश्यकता थी। उसी समय उठकर क्यों नहीं चल पड़ा? माता समझा रही थी कि ऐसे राक्षस स्वभाव के व्यक्ति के पास अधिक समय नहीं लगाना चाहिए।

❖ पारख के अंग की वाणी नं. 636-648 का सरलार्थ :- परमेश्वर कबीर जी का उद्देश्य था कि हिन्दु तथा मुसलमान सब मेरे बच्चे हैं। इनको काल ब्रह्म (ज्योति निरंजन) भ्रमित कर रहा है। मेरी ही आत्माओं को मेरे से भिड़ा रहा है। मेरा उद्देश्य इनको पाप से बचाना है। इसलिए बार-बार यही कहा है कि हे काजी! गलत साधना त्याग दो। रोजा ना रखो। परमात्मा की सच्ची साधना करो। मानव जन्म का समय हाथ से छूट जाएगा। फिर नरक में डाला जाएगा। हे काजी! आपने परमात्मा की (रूह) आत्मा (गाय या अन्य जीव) मार दी। वह आपसे (राजी) प्रसन्न कैसे होगा? परमात्मा के दरबार में लेखा होगा। वहाँ आपका पाप सामने आएगा। पाप ना कर। परमात्मा के दरबार में जब पाप करने वाले का हिसाब होगा,

**उस समय चाहे करोड़, अरब-खरब अर्ज क्षमा करने के लिए करना, क्षमा नहीं होगे। काजी तथा मुल्ला व जो अन्य पाप करते हैं, जीव हिंसा करते हैं, नरक में डाले जाऐंगे। सब (खोट) कसूर सामने रखे जाऐंगे। काजी, मुल्ला तथा पंडित जो दोनों धर्मों के प्रचारक हैं, ये तीनों महादोषी ठहराए जाऐंगे। काजी-मुल्ला ने गर्भ वाली गाय मार दी। उसमें गर्भ मरा, वह गाय मरी। गाय बच्चा उत्पन्न करती है, उसे ब्यांत कहते हैं। एक ब्यांत में आठ-नौ महीने दूध देती है। एक बच्चा देती है। घी-दूध खाते। माँस खाकर पाप के भागी बन गए। कुछ तो विचार करो। पवित्र पुस्तक कुरान को पढ़ते हो। पाप साथ-साथ करते हो। यह भक्ति नहीं है। धोखा हो रहा है। (बहीसत) स्वर्ग-स्वर्ग क्या करते हो? नरक में जाओगे। स्वर्ग में खूनी को जगह नहीं है। ब्राह्मण तो हिन्दुओं का (देव) देवता है, मुल्ला मुसलमानों का (पीर) मार्गदर्शक है। परमात्मा के दरबार में दोनों का दोष साबित होगा। ब्राह्मण शास्त्रविधि त्यागकर मनमाना आचरण करते व करवाते हैं जो गीता अध्याय 16 श्लोक 23 में मना किया है। इसलिए दोषी हैं। देवी को बलि के लिए बकरा, झोटा काटकर चढ़ाते हैं। इसलिए भी ब्राह्मण यानि गुरू दोषी है। एक काजी ने तथा एक पंडित (गुरू) ने दोनों धर्मों को डुबो दिया। हिन्दु सूअर का माँस खाते हैं, मुसलमान गाय का। दोनों से राम कहो चाहे रहीम, बहुत दूर है यानि परमात्मा तो ऐसे व्यक्तियों से सौ कोस (तीन सौ किलोमीटर) दूर है।**

## ''सब पंथों के हिन्दुओं को भक्ति-शक्ति में कबीर जी द्वारा पराजित करना''

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 649-702 :-**

पंडित सिमटे पुरीके, काजी करी फिलादी। गरीबदास दहूँ दीन की, जुलहै खोई दादि।।649।।
च्यारि बेद षटशास्त्र, काढे अठारा पुराण। गरीबदास चर्चा करैं, आ जुलहे सैतान।।650।।
तूं जुलहा सैतान है, मोमन ल्याया सीत। गरीबदास इस पुरी में, कौन तुम्हारा मीत।।651।।
तूं एकलखोर एकला रहै, दूजा नहीं सुहाय। गरीबदास काजी पंडित, मारैं तुझै हराय।652।।
सुनि ब्रह्मा के बेद, तूं नीच जाति कुल हीन। गरीबदास काजी पंडित, सिमटैं दोनौं दीन।।653।।
च्यारि बेद षटशास्त्र, अठारा पुराण की प्रीति। गरीबदास पंडित कहैं, सुन जुलहे मेरे मीत।।654।।
ज्ञान ध्यान असनान करि, सेवौ सालिग्राम। गरीबदास पंडित कहैं, सुनि जुलहे बरियाम।।655।।
बोलै जुलहा अगम गति, सुन पंडित प्रबीन। गरीबदास पत्थर पटकि, हौंना पद ल्यौ लीन।।656।।
अनंत कोटि ब्रह्मा गये, अनंत कोटि गये बेद। गरीबदास गति अगम है, कोई न जानैं भेद।।657।।
अनंत कोटि सालिग गये, साथै सेवनहार। गरीबदास वह अगम पंथ, जुलहे कूं दीदार।।658।।
काजी पंडित सब गये, शाह सिकंदर पास। गरीबदास उस सरे में, सबकी बुद्धि का नाश।।659।।
कबीर और रैदास ने, भक्ति बिगारी समूल। गरीबदास द्वै नीच हैं, करते भक्ति अदूल।।660।।
हिंदूसैं नहीं राम राम, मुसलमान सलाम। गरीबदास दहूँ दीन बिच, ये दोनों बे काम।।661।।
उमटी काशी सब गई, षट दर्शन खलील। गरीबदास द्वै नीच हैं, इन मारत क्या ढील।।662।।
दंडी सन्यासी तहां, सिमटे हैं बैराग। गरीबदास तहां कनफटा, भई सबन सें लाग।।663।।
एक उदासी बनखंडी, फूल पान फल भोग। गरीबदास मारन चले, सब काशी के लोग।।664।।
बीतराग बहरूपीया, जटा मुकुट महिमंत। गरीबदास दश दश पुरुष, भेडौं के से जन्त।।665।।

भस्म रमायें भुस भरैं, भद्र मुंड कचकोल। गरीबदास ऐसे सजे, हाथौं मुगदर गोल।।666।।
छोटी गर्दन पेट बड़े, नाक मुख शिर ढाल। गरीबदास ऐसे सजे, काशी उमटी काल।।667।।
काले मुहडे जिनौं के, पग सांकल संकेत। गरीबदास गलरी बौहत, कूदैं जांनि प्रेत।।668।।
गाल बजावैं बंब बंब, मस्तक तिलक सिंदूर। गरीबदास कोई भंग भख, कोई उडावैं धूर।।669।।
रत्नाले माथे करैं, जैसैं रापति फील। गरीबदास अंधे बहुत, फेरैं चिसम्यौं लील।।670।।
लीले चिसम्यौं अंधले, मुख बांवे खंजूस। गरीबदास मारन चले, हाथौं कूंचैं फूस।।671।।
जुलहे और चमार परि, हुई चढाई जोर। गरीबदास पत्थर लिये, मारैं जुलहे तोर।।672।।
तिलक तिलंगी बैल जूं, सौ सौ सालिगराम। गरीबदास चौकी बौहत, उस काशी के धाम।।673।।
घर घर चौकी पथरपट, काली शिला सुपेद। गरीबदास उस सौंज पर, धरि दिये चारौं बेद।।674।।
ताल मंजीरे बजत हैं, कूदै दागड़ दुम। गरीबदास खर पीठ हैं, नाक जिन्हौं के सुम।।675।।
पंडित और बैराग सब, हुवा इकठा आंनि। गरीबदास एक गुल भया, चौकी धरी पषांन।।676।।
एक पत्थर भूरी शिला, एक काली कुलीन। गरीबदास एक गोल गिरद, एक लाम्बी लम्बीन।।677।।
एक पीतल की मूरती, एक चांदी का चौक। गरीबदास एक नाम बिन, सूना है त्रिलोक।।678।।
एक सौने का सालिगं, जरीबाब पहिरांन। गरीबदास इस मनुष्य सैं, अकल बडी अक श्वान।।679।।
काशीपुरी के सालिगं, सबै समटे आय। गरीबदास कुत्ता तहां, मूतैं टांग उठाय।।680।।
कुत्ता मुख में मूति है, कैसै सालिगराम। गरीबदास जुलहा कहै, गई अकल किस गाम।।681।।
धोय धाय नीके किये, फिरि आय मारी धार। गरीबदास उस पुरी में, हंसें जुलाहा और चमार।।682।।
तीन बार मुख मूतिया, सालिग भये अशुद्ध। गरीबदास चहूँ बेद में, ना मूर्ति की बुद्धि।।683।।
भृष्ट हुई काशी सबै, ठाकुर कुत्ता मूंति। गरीबदास पतथर चलैं, नागा मिसरी सूंति।।684।।
किलकारैं दुदकारहीं, कूदैं कुतक फिराय। गरीबदास दरगह तमाम, काशी उमटी आय।।685।।
होम धूप और दीप करि, भेख रह्या शिर पीटि। गरीबदास बिधि साधि करि, फूकैं बौहत अंगीठ।।686।।
काशीके पंडित लगे, कीना होम हजूंम। गरीबदास उस पुरी में, परी अधिकसी धूम।।687।।
चौकी सालिगराम की, मसकी एक न तिल। गरीबदास कहै पातशाह, षटदर्शन कि गल।।688।।
धूप दीप मंदे परे, होम सिराये भेख। दास गरीब कबीर ने, राखी भक्ति की टेक।।689।।
सत कबीर रैदासतूं, कहै सिकंदर शाह। गरीबदास तो भक्ति सच, लीजै सौंज बुलाय।।690।।
कहै कबीर सुनि पातशाह, सुनि हमरी अरदास। गरीबदास कुल नीचकै, क्यौं आवैं हरि पास।।691।।
दीन बचन आधीनवन्त, बोलत मधुरे बैन। गरीबदास कुण्डल हिरद, चढे गगन गिरद गैंन।।692।।
लीला की पुरूष कबीर ने, सत्यनाम उचार। गरीबदास गावन लगे, जुलहा और चमार।।693।।
दहनैं तौ रैदास है, बामी भुजा कबीर। गरीबदास सुर बांधि करि, मिल्या राग तसमीर।।694।।
रागरंग साहिब गाया लीला कीन्ही ततकाल। गरीबदास काशीपुरी, सौंज पगौं बिन चाल।।695।।
सौंज चली बिन पगौंसैं, जुलहे लीन्ही गोद। गरीबदास पंडित पटकि, चले अठारा बोध।।696।।
जुलहे और चमारकै, भक्ति गई किस हेत। गरीबदास इन पंडितौंका, रहि गया खाली खेत।।697।।
खाली खेत कुहेतसैं, बीज बिना क्या होय। गरीबदास एक नाम बिन, पैज पिछौड़ी तोय।।698।।
तत्वज्ञान हीन श्वान ज्यों, ह्ला ह्ला करै हमेश। दासगरीब कबीर हरि का दुर्लभ है वह देश।।699।।
दुर्लभ देश कबीर का, राई ना ठहराय। गरीबदास पत्थर शिला, ब्राह्मण रहे उठाय।।700।।

पत्थर शिलासैं ना भला, मिसर कसर तुझ मांहि। गरीबदास निज नाम बिन, सब नरक कूं जांहि।।701।।
जटाजूट और भद्र भेख, पैज पिछौड़ी हीन। गरीबदास जुलहा सिरै, और रैदास कुलीन।।702।।

❖ **राग निहपाल से शब्द नं. 1 :-**

✯जालिम जुलहै जारति लाई, ऐसा नाद बजाया है।।टेक।। काजी पंडित पकरि पछारे, तिन कूं ज्वाब न आया है। षट्दर्शन सब खारज कीन्हें, दोन्यौं दीन चिताया है।।1।। सुर नर मुनिजन भेद पावैं, दहूं का पीर कहाया है। शेष महेश गणेश रु थाके, जिन कूं पार न पाया है।।2।। नौ औतार हेरि सब हारे, जुलहा नहीं हराया है। चरचा आंनि परी ब्रह्मा सैं, चार्यों बेद हराया है।।3।। मघर देश कूं किया पयांना, दोन्यौं दीन डुराया है। घोर कफन हम काठी दीजौ, चदरि फूल बिछाया है।।4।। गैबी मजलि मारफति औंड़ी, चादरि बीचि न पाया है। काशी बासी है अबिनाशी, नाद बिंद नहीं आया है।।5।। नां गाड़्या ना जार्या जुलहा, शब्द अतीत समाया है।च्यारि दाग सें रहित सतगुरु, सौ हमरै मन भाया है।।6।। मुक्ति लोक के मिले प्रगनें, अटलि पटा लिखवाया है। फिरि तागीर करै ना कोई, धुर का चाकर लाया है।।7।। तखत हिजूरी चाकर लागे, सति का दाग दगाया है। सतलोक में सेज हमारी, अबिगत नगर बसाया है।।8।। चंपा नूर तूर बहु भांती, आंनि पदम झलकाया है। धन्य बंदी छोड़ कबीर गोसांई, दास गरीब बधाया है।।9।। 1।।

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 649-702 का सरलार्थ :- काजी तथा पंडितों ने विचार-विमर्श किया कि राजा सिकंदर को तो सिद्धि दिखाकर प्रभावित कर लिया। यह कुछ करने वाला नहीं है। तब उन्होंने कबीर परमेश्वर जी को शास्त्रार्थ की चुनौती दी।**

❖ **शास्त्रार्थ में भी काजी-पंडितों की किरकिरी हो गई तो सिकंदर राजा के पास फिर गए और कहा कि आप अपने सामने हमारी तथा कबीर जी की सिद्धि-शक्ति का परीक्षण करो। हमारा मुकाबला (Competition) कराओ। उस समय भिन्न-भिन्न प्रकार के साधक, कोई कनफटा नाथ परंपरा से, दण्डी स्वामी, सन्यासी, षटदर्शनी वाले बाबा सब इकट्ठे हुए थे जो संत कबीर जी से ईर्ष्या करते थे। हाथों में पत्थर लेकर कबीर जी से कहने लगे कि तू हमारे देवताओं का अपमान करता है। हे जुलाहे! तुझे पत्थर मारेंगे। सिकंदर लोधी के पास जाकर पंडितों तथा मुल्ला-काजियों ने कहा कि कबीर जुलाहा पापी है। उसके दिल में दया नहीं है। वह सबके धर्मों में दोष देखता है। हिन्दुओं से राम-राम नहीं करता तथा मुसलमानों से सलाम भी नहीं करता। कुछ और ही बोलता है। सत साहेब।**

❖ **संत गरीबदास जी ने तर्क दिया है कि उस काशी नगरी के सब ही नागरिकों की बुद्धि का नाश हो चुका था जो परमात्मा को तो नीच कह रहे थे तथा अपनी गलत साधना को उत्तम बता रहे थे और दयावान कबीर परमेश्वर जी को निर्दयी बता रहे थे। स्वयं जो सर्व व्यसन करते थे, लोगों को ठगते थे, अपने को श्रेष्ठ कह रहे थे।**

❖ **राजा सिकंदर ने कहा कि आप तथा कबीर एक स्थान पर इकट्ठे होकर अपना एक ही बार फैसला कर लो। बार-बार के झगड़े अच्छे नहीं होते। पंडित तथा अन्य हिन्दु संत एक ओर तथा कबीर जी तथा रविदास जी एक ओर।**

❖ **एक निश्चित स्थान पर आमने-सामने बैठ गए। मध्य में 20 फुट की दूरी रखी गई जहाँ पर पत्थर की सुंदर टुकड़ियों पर देवताओं की मूर्तियाँ रखी थी तथा शर्त रखी गई कि पत्थर**

**की एक शिला (सुंदर चकोर टुकड़ी) पर चारों वेद रखे जाएंगे तथा अन्य शिलाओं पर चाँदी, सोने तथा पत्थर के सालिग्राम (विष्णु तथा लक्ष्मी व गणेश आदि देवताओं की मूर्तियाँ) रखी जाएंगी। जिनकी सत्य भक्ति होगी, उनकी ओर शिला ही चलकर जाएगी।**

**❖ ऐसा ही किया गया। जब पत्थर की शिला पर देवताओं की मूर्ति रखी और पंडितजन वेद वाणी पढ़ने लगे। उसी समय कुत्ता आया और उन पत्थर के देवताओं पर टाँग उठाकर मूतकर भाग गया। धो-मांजकर साफ करके फिर सजाए। फिर कुत्ता आया, मूत की धार मारकर दौड़ गया। परमेश्वर कबीर जी तथा संत रविदास जी बहुत हँसे। ऐसा तीन बार किया। फिर विशेष सुरक्षा में मूर्ति रखकर पहले पंडितों ने अपनी भक्ति प्रारम्भ की। हवन किए, वेदों के मंत्रों का उच्चारण किया, परंतु जिस चौकी (सुसज्जित पत्थर की शिला जिस पर देव मूर्तियाँ रखी थी) टस से मस नहीं हुई। राजा सिकंदर ने कहा कि हे कबीर जी! आप अपनी भक्ति-शक्ति से इन देवताओं को अपनी ओर बुलाओ। कबीर जी ने कहा कि राजन! जब उच्च जाति के स्वच्छ वस्त्र धारण किए हुए स्नान किए हुए पंडितों से देवता अपनी ओर नहीं बुलाए गए तो मुझ शुद्र के पास इनके देवता कैसे आऐंगे? सिकंदर लोधी बादशाह ने कहा कि हे कबीर जी! आपकी सच्ची भक्ति है। आप इन देवताओं को बुलाओ। कबीर जी ने सत्यनाम का श्वांस से जाप किया तथा रविदास के साथ अपनी महिमा के शब्द गाने लगे। उसी समय पत्थर की शिला तथा उन पर रखे पत्थर, पीतल के देवता अपने आप सरक कर (धीरे-धीरे चलकर) सब कबीर जी की गोद में बैठ गए। यह देखकर पंडित जी उन अठारह बोध वाली पुस्तकों (चारों वेद, पुरण, छः शास्त्र, उपनिषद आदि कुल अठारह बोध यानि ज्ञान की पुस्तकें मानी गई हैं, को) वहीं पटककर चले पड़े क्योंकि उनको कुत्ते के मूत की बूँदें (छींटें) लग गई थी।**

**❖ सब उपस्थित नकली विद्वान विचार करने लगे कि कबीर जुलाहे यानि शुद्र जाति वाले के पास भक्ति कैसे गई? परंतु वे अभिमानी-बेईमान अज्ञानी पंडित तथा काजी-मुल्ला व अन्य संत फिर भी परमात्मा के चरणों में नहीं गिरे।**

## ''संत रविदास जी द्वारा सात सौ पंडितों को शरण में लेना''

**❖ पारख के अंग की वाणी नं. 703-709 :-**

तुम पण्डित किस भांतिके, बोलत है रैदास। गरीबदास हरि हेतसैं, कीन्हा यज्ञ उपास।।703।।
यज्ञ दई रैदासकूं, षटदर्शन बैठाय। गरीबदास बिंजन बहुत, नाना भांति कराय।।704।।
चमरा पंडित जीमहीं, एक पत्तल कै मांहि। गरीबदास दीखै नहीं, कूदि कूदि पछतांहि।।705।।
रैदास भये है सात सै, मूढ पंडित गलखोड़ि। गरीबदास उस यज्ञ में, बौहरि रही नहीं लोड़ि।।706।।
परे जनेऊ सात सै, काटी गल की फांस। गरीबदास जहां सोने का, दिखलाया रैदास।।707।।
सूत सवामण टूटिया, काशी नगर मंझार। गरीबदास रैदासकै, कनक जनेऊ सार।।708।।
पंडित शिष्य भये सात सै, उस काशी कै मांहि। गरीबदास चमार कै, भेष लगे सब पाय।।709।।

**❖ सरलार्थ :- संत रविदास जी का जन्म चमार समुदाय में काशी नगर में हुआ। ये परमेश्वर कबीर जी के समकालीन हुए थे। परम भक्त रविदास जी अपना चर्मकार का कार्य**

किया करते थे। भक्ति भी करते थे। परमेश्वर कबीर जी ने काशी के प्रसिद्ध आचार्य स्वामी रामानन्द जी को यथार्थ भक्ति मार्ग समझाया था। अपना सतलोक स्थान दिखाकर वापिस छोड़ा था। उससे पहले स्वामी रामानन्द जी केवल ब्राह्मण जाति के व्यक्तियों को ही शिष्य बनाते थे। उसके पश्चात् स्वामी रामानंद जी ने अन्य जाति वालों को शिष्य बनाना प्रारम्भ किया था। संत रविदास जी ने भी आचार्य रामानन्द जी से दीक्षा ले रखी थी। भक्ति जो परमेश्वर कबीर जी ने स्वामी रामानन्द जी को प्रथम मंत्र बताया था, उसी को दीक्षा में स्वामी जी देते थे। संत रविदास जी उसी प्रथम मंत्र का जाप किया करते थे। एक दिन संत रविदास को एक ब्राह्मण रास्ते में मिला और बोला, भक्त जी! आप गंगा स्नान के लिए चलोगे, मैं जा रहा हूँ। संत रविदास जी ने कहा कि 'मन चंगा तो कटोती में गंगा', मैं नहीं जा रहा हूँ।

पंडित जी बोले कि आप नास्तिक से हो गए लगते हो। आप उस कबीर जी के साथ क्या रहने लगे हो, धर्म-कर्म ही त्याग दिया है। कुछ दान करना हो तो मुझे दे दो। मैं गंगा मईया को दे आऊँगा। रविदास जी ने जेब से एक कौड़ी निकालकर ब्राह्मण जी को दी तथा कहा कि हे विप्र! गंगा जी से मेरी यह कौड़ी देना। एक बात सुन ले, यदि गंगा जी हाथ में कौड़ी ले तो देना अन्यथा वापिस ले आना। यह कहना कि हे गंगा! यह कौड़ी काशी शहर से भक्त रविदास ने भेजी है, इसे ग्रहण करें। पंडित जी ने गंगा दरिया पर खड़ा होकर ये शब्द कहे तो गंगा ने किनारे के पास हाथ निकालकर कौड़ी ली और दूसरे हाथ से पंडित जी को एक स्वर्ण (Gold) का कंगन दिया जो अति सुंदर व बहुमूल्य था। गंगा ने कहा कि ये कंगन परम भक्त रविदास जी को देना। कहना कि आपने मुझ गंगा को कतार्थ कर दिया अपने हाथ से प्रसाद देकर। मैं संत को क्या भेंट दे सकती हूँ? यह तुच्छ भेंट स्वीकार करना।

पंडित जी उस कंगन को लेकर चल पड़ा। पंडित जी के मन में लालच हुआ कि यह कंगन राजा को दूँगा। राजा इसके बदले में मुझे बहुत धन देगा। वह कंगन पंडित जी ने राजा को दिया जो अद्भुत कंगन था। पंडित जी को बहुत-सा धन देकर विदा किया और उसका नाम, पता नोट किया। राजा ने वह कंगन रानी को दिया। रानी ने कंगन देखा तो अच्छा लगा। ऐसा कंगन कभी देखा ही नहीं था। रानी ने कहा कि एक कंगन ऐसा ही ओर चाहिए। जोड़ा होना चाहिए। राजा ने उसी पंडित को बुलाया और कहा कि जैसा कंगन पहले लाया था, वैसा ही एक और लाकर दे। जो धन कहेगा, वही दूँगा। यदि नहीं लाया तो सपरिवार मौत के घाट उतारा जाएगा। उस धोखेबाज (420) के सामने पहाड़ जैसी समस्या खड़ी हो गई। सब सुनारों (श्राफों) के पास फिरकर अंत में परम भक्त रविदास जी के पास आया। अपनी गलती स्वीकार की। सर्व घटना गंगा को कौड़ी देना, बदले में कंगन लेना। उस कंगन को भक्त रविदास जी को न देकर मुसीबत मोल लेना। पंडित जी ने गिड़गिड़ाकर रविदास जी से अपने परिवार के जीवन की भिक्षा माँगी। रविदास जी ने कहा कि पंडित जी! आप क्षमा के योग्य नहीं हैं, परंतु परिवार पर आपत्ति आई है। इसलिए आपकी सहायता करता हूँ। आप इस पानी कठोती (मिट्टी का बड़ा टब जिसमें चमड़ा भिगोया जाता था) में हाथ डाल और गंगा से यह कह कि भक्त रविदास जी की प्रार्थना है कि आप कठोती में आएें और एक कंगन वैसा ही दें। ऐसा कहकर पंडित जी ने जो रविदास

के चमार होने के कारण पाँच फुट दूर से बातें करता था, अब उस चाम भिगोने वाले कुंड (टब) में हाथ देकर देखा तो हाथ में चार कंगन वैसे ही आए। भक्त रविदास जी ने कहा कि पंडित जी! एक ले जाना, शेष गंगा जी को लौटा दे, नहीं तो भयंकर आपत्ति ओर आ जाएगी। ब्राह्मण ने तुरंत तीन कंगन वापिस कुण्ड में डाल दिए और एक कंगन लेकर राजा को दिया। रानी ने पूछा कि यह कंगन कहाँ से लाए हो, मुझे बता। ब्राह्मण ने संत रविदास जी का पता बताया।

रानी ने सोचा कि कोई स्वर्णकार (Goldsmith) होगा और ढ़ेर सारे कंगन लाऊँगी। रानी को एक असाध्य रोग था। पितर का साया भी था। बहुत परेशान रहती थी। सब जगह उपचार करा लिया था। साधु-संतों का आशीर्वाद भी ले चुकी थी। परंतु कोई राहत नहीं मिल रही थी। रानी उस पते पर गई। साथ में नौकरानी तथा अंगरक्षक भी थे। रानी ने संत रविदास जी के दर्शन किए। दर्शन करने से ही रानी के शरीर का कष्ट समाप्त हो गया। रानी को ऐसा अहसास हुआ जैसे सिर से भारी भार उतर गया हो। रानी ने संत जी के तुरंत चरण छूए। रविदास जी ने कहा कि मुझ निर्धन के पास मालकिन का कैसे आना हुआ? रानी ने कहा कि मैं तो सुनार की दुकान समझकर आई थी गुरूजी। मेरा तो जीवन धन्य हो गया। मेरा जीवन नरक बना था रोग के कारण। आपके दर्शन से वह स्वस्थ हो गया। मैंने इसके उपचार के लिए कोई कसर नहीं छोड़ी थी। परंतु कोई लाभ नही हो रहा था। संत रविदास जी ने कहा कि बहन जी! आपके पास भौतिक धन तो पर्याप्त है। यह आपके पूर्व जन्म के पुण्यों का फल है। भविष्य में भी सुख प्राप्ति के लिए आपको वर्तमान में पुण्य करने पड़ेंगे। आध्यात्म धन संग्रह करो। रानी ने कहा कि संत जी! मैं बहुत दान-धर्म करती हूँ। महीने में पूर्णमासी को भण्डारा करती हूँ। आसपास के ब्राह्मणों तथा संतों को भोजन कराती हूँ। संत रविदास जी ने कहा :-

बिन गुरू भजन दान बिरथ हैं, ज्यूं लूटा चोर। न मुक्ति न लाभ संसारी, कह समझाऊँ तोर।।
कबीर, गुरू बिन माला फेरते, गुरू बिन देते दान। गुरू बिन दोनों निष्फल हैं, चाहे पूछो बेद पुरान।।

रानी ने कहा कि हे संत जी! मैंने एक ब्राह्मण गुरू बनाया है। रविदास जी ने कहा कि नकली गुरू से भी कुछ लाभ नहीं होने का। आप जी ने गुरू भी बना रखा था और कष्ट यथावत थे। क्या लाभ ऐसे गुरू से? रानी ने कहा कि आप सत्य कहते हैं। आप मुझे शिष्या बना लो। रविदास जी ने रानी को प्रथम मंत्र दिया। रानी ने कहा कि गुरूजी! अबकी पूर्णमासी को आपके नाम से भोजन-भण्डारा (लंगर) करूंगी। आप जी मेरे घर पर आना। निश्चित तिथि को रविदास जी राजा के घर पहुँचे। पूर्व में आमंत्रित सात सौ ब्राह्मण भी भोजन-भण्डारे में पहुँचे। भण्डारा शुरू हुआ। रानी ने अपने गुरू रविदास जी को अच्छे आसन पर बैठा रखा था। उसके साथ सात सौ ब्राह्मणों को भोजन के लिए पंक्ति में बैठने के लिए निवेदन किया। ब्राह्मण कई पंक्तियों में बैठे थे। भोजन सामने रख दिया गया था। उसी समय ब्राह्मणों ने देखा कि रविदास जी अछूत जाति वाले साथ में बैठे हैं। सब अपने-अपने स्थान पर खड़े हो गए और कहने लगे कि हम भोजन नहीं करेंगे। यह अछूत रविदास जो बैठा है, इसे दूर करो। रानी ने कहा कि यह मेरे गुरू जी हैं, ये दूर नहीं होंगे। संत रविदास

**जी ने रानी से कहा कि बेटी! आप मेरी बात मानो। मैं दूर बैठता हूँ। रविदास जी उठकर ब्राह्मणों ने जहाँ जूती निकाल रखी थी, उनके पीछे बैठ गए। पंडितजन भोजन करने बैठ गए। उसी समय रविदास जी के सात सौ रूप बने और प्रत्येक ब्राह्मण के साथ थाली में खाना खाते दिखाई दिए। एक ब्राह्मण दूसरे को कहता है कि आपके साथ एक शुद्र रविदास भोजन कर रहा है, छोड़ दे इस भोजन को। सामने वाला कहता है कि आपके साथ भी भोजन खा रहा है। इस प्रकार प्रत्येक के साथ रविदास जी भोजन खाते दिखाई दिए। रविदास जी दूर बैठे कहने लगे कि हे ब्राह्मणगण! मुझे क्यों बदनाम करते हो, देखो! मैं तो यहाँ बैठा हूँ। इस लीला को राजा, रानी, मंत्री सब उपस्थित गणमान्य व्यक्ति भी देख रहे थे। तब रविदास जी ने कहा कि ब्राह्मण कर्म से होता है, जाति से नहीं। अपने शरीर के अंदर (खाल के भीतर) स्वर्ण (Gold) का जनेऊ दिखाया। कहा कि मैं वास्तव में ब्राह्मण हूँ। मैं जन्म से ब्राह्मण हूँ। कुछ देर सत्संग सुनाया। उस समय सात सौ ब्राह्मणों ने अपने नकली जनेऊ (कच्चे धागे की डोर जो गले में तथा कॉख के नीचे से दूसरे कंधे पर बाँधी होती है) तोड़कर संत रविदास जी के शिष्य हुए। सत्य साधना करके अपना कल्याण कराया। सात सौ ब्राह्मणों के जनेऊओं के सूत का सवा मन (50 कि.ग्राम) भार तोला गया था।**

## ''पुरी के जगन्नाथ मंदिर में राम सहाय पाण्डेय के पैर को गर्म प्रसाद से जलने से काशी में बैठे कबीर जी ने बचाया''

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 710-725 :-**

मनसा वाचा कर्मणा, षटदर्शन खटकंत। गरीबदास समझे नहीं, भरमे भेष फिरंत।।710।।
सहज मते सतगुरु गये, शाह सिकंदर पास। गरीबदास आसन दिया, संग तहां रैदास।।711।।
पग ऊपरि जल डारि करि, हो गये खडे कबीर। गरीबदास पंडा जर्या, तहां पर्या योह नीर।।712।।
जगन्नाथ जगदीश का, जरत बुझाया पंड। गरीबदास हर हर करत, मिट्या कलप सब दंड।।713।।
शाह सिकंदरकूं कह्या, कहा किया येह ख्याल। गरीबदास गति को लखै, पंड बचाया ततकाल।।714।।
तुरतही पती लिखाय करि, भेज्या सूत्र सवार। गरीबदास पौंहचे तबै, पंथ लगे दशबार।।715।।
जगन्नाथके दर्श करि, दूत पूछि हैं पंड। गरीबदास कैसैं जर्या, कहौ बिथा पग हंड।।716।।
पंडा कहै सु दूतसैं, या बिधि दाझ्या पांय। गरीबदास अटका फुट्या, बेगही दिया सिराय।।717।।
किन बुझाया मुझि कहौ, सुनि पंडा योह पांव। गरीबदास साची कहौ, ना कछु और मिलाव।।718।।
पंड कहै सोई साच मानि, सुनौं हो दूत मम बीर। गरीबदास यहां खड़े थे, डार्या नीर कबीर।।719।।
कहौ कबीर कहां बसत है, कौंन जिन्हौंकी जाति। गरीबदास पंडा कहै, ज्यूंकी त्यूंही बात।।720।।
वै कबीर काशी बसैं, जाति जुलहदी तास। गरीबदास दर्शन करैं, जगन्नाथकै दास।।721।।
नितही आवत जात है, जगन्नाथ दरबार। गरीबदास उस जुलहदीकूं, पंडा लिया उबार।।722।।
पंडेकूं पतीया लिखी, जो कछु हुई निदान। गरीबदास बीती कही, लिखि भेज्या फुरमान।।723।।
आये काशी नगर में, दूत कही सत गल। गरीबदास इस जुलहदीकी, बड़ी मजल जाजुल।।724।।
शाह सिकंदर सुनि थके, याह अचरज अधिकार। गरीबदास उस जुलहदीका, नित करि हैं दीदार।।725।।

❖ **सरलार्थ :- एक दिन शाम के समय परमेश्वर कबीर जी अपने साथ संत रविदास जी**

को लेकर राजा बीरदेव सिंह बघेल के दरबार में गए। उस दिन दिल्ली के सम्राट सिकंदर लोधी भी वहाँ आए हुए थे। सिकंदर लोधी पूरे भारत का शासक था, वह महाराजा था। काशी नरेश बीरदेव सिंह बघेल छोटे राजा थे जो दिल्ली के बादशाह के आधीन होते थे। दोनों संतों को बैठने के लिए आसन दिया गया। कुछ देर दोनों राजाओं के साथ परमात्मा की चर्चा की। फिर अचानक शीघ्रता से कबीर परमेश्वर जी ने खड़ा होकर अपने लोटे का जल अपने पैर के ऊपर डालना प्रारम्भ कर दिया। सिकंदर ने पूछा प्रभु! यह क्या किया अपने पैर के ऊपर पानी डाला, इसका कारण बताईये। कबीर जी ने कहा कि पुरी में जगन्नाथ के मन्दिर में एक रामसहाय नाम का पाण्डा पुजारी है। वह भगवान का खिचड़ी प्रसाद बना रहा था। उसको उतारने लगा तो अति गर्म खिचड़ी उसके पैर के ऊपर गिर गई। वह चिल्लाकर अचेत हो गया था। यह बर्फ जैसा जल उसके जले हुए पैर पर डाला है, उसके जीवन की रक्षा की है अन्यथा वह मर जाता। जगन्नाथ जी का मंदिर उड़ीसा प्रान्त में पुरी शहर में है जो बनारस से लगभग एक हजार किलोमीटर दूर है। यह बात राजा सिकंदर तथा बीरदेव सिंह बघेल के गले नहीं उतरी। कबीर जी को बताए बिना उसकी जाँच करने के आदेश दे दिए। दो सैनिक ऊँटों (Camels) पर सवार होकर पुरी में गए। 10 दिन जाने में लगे। पुरी में जाकर पूछा कि रामसहाय पाण्डा कौन है? उसको बुलाया गया। सिपाहियों ने पूछा कि क्या आपका पैर खिचड़ी से जला था? उत्तर मिला-हाँ। प्रश्न किया कि किसने ठीक किया? उत्तर मिला कि कबीर जी यहाँ पास ही खड़े थे, उन्होंने करमण्डल से हिमजल डाला था। उससे मेरी जलन बंद हो गई। यदि वे जल नहीं डालते तो मेरी छुट्टी हो गई थी, मैं अचेत हो गया था। प्रश्न-क्या समय था? शाम के समय सूर्य अस्त से लगभग एक घण्टा पहले। अन्य उपस्थित व्यक्तियों ने भी साक्ष्य दिया। सिपाहियों ने कहा सब लिखकर दस्तखत-अंगूठे लगाओ। रामसहाय पाण्डे ने तथा वहाँ के अन्य पुजारियों ने बताया कि कबीर जी तो नित्य-प्रतिदिन मन्दिर में आते हैं। सर्व प्रमाण लेकर-सुनकर दोनों सिपाही वापिस आए और सच्चाई बताई। दोनों राजा कबीर जी की कुटिया पर गए। दण्डवत प्रणाम किया तथा अपने अविश्वास रूपी अपराध की क्षमा माँगी। बताया कि आप सत्य कह रहे थे। आप जी ने ही जगन्नाथ मंदिर के रामसहाय पाण्डे के पैर को जलने से बचाया था। हमने अपनी तसल्ली के लिए दो सैनिक भेजकर पता कराया है। आप स्वयं वह खुदा हो जो सातवें आसमान पर बैठा है। आप नर रूप धारण करके पथ्वी पर लीला करने आए हो। परमेश्वर कबीर जी ने कहा महाराज! आपको यहाँ भी गलती लगी है। मैं तो अल्लाहु अकबर हूँ। मैं करोड़ों आसमानों के पार सत्यलोक (सतलोक) में तख्त पर विराजमान हूँ। यहाँ मैं आपके सामने खड़ा हूँ। मैं पैगम्बर मुहम्मद को भी मिला था। उन्होंने भी मुझे पहचानने में भूल की थी। (**ब्रह्मबेदी अंग में लिखा है :-** ''पाण्डा पाँव बुझाया सतगुरू, जगन्नाथ की बात है।'')

**❖ पारख के अंग की वाणी नं. 726-792 :-**

फिर गणिका कै संग चले, शीशी भरी शराब। गरीबदास उस पुरी में, जुलहा भया खराब।।726।।
तारी बाजी पुरी में, भिष्ट जुलहदी नीच। गरीबदास गनिका सजी, दहूं संतौं कै बीच।।727।।
गावत बैंन बिलासपद, गंगाजल पीवंत। गरीबदास विह्वल भये, मतवाले घूमंत।।728।।

भड़ुवा भड़ुवा सब कहैं, कोई न जानैं खोज। दास गरीब कबीर करम, बांटत शिरका बोझ।।729।।
देखो गनिका संगि लई, कहते कौंम छतीस। गरीबदास इस जुलहदी का, दर्शन आन हदीस।।730।।
शाह सिकंदर कूं सुनी, भिष्ट हुये दो संत। गरीबदास च्यारों वरण, उठि लागे सब पंथ।।731।।
च्यारि वरण षट आश्रम, दोनौं दीन खुशाल। गरीबदास हिंदू तुरक, पड़्या शहर गलि जाल।।732।।
शाह सिकंदरकै गये, सुनि कबले अरदास। गरीबदास तलबां हुई, पकरे दोनौं दास।।733।।
कहौ कबीर यौह क्या किया, गनिका लिन्हीं संग। गरीबदास भूले भक्ति, पर्‌या भजन में भंग।।734।।
सुनौं सिकंदर बादशाह, हमरी अरज अवाज। गरीबदास वह राखिसी, जिन यौह साज्या साज।।735।।
जड़ियां तौंक जंजीर गल, शाह सिकंदर आप। गरीबदास पद लीन है, तारी अजपा जाप।।736।।
हाथौं जड़ी हथकड़ी, पग बेड़ी पहिराय। गरीबदास बीच गंग में, तहां दीन्हा छिटकाय।।737।।
झड़ि गये तौंक जंजीर सब, लगै किनारै आय। गरीबदास देखै खलक, स्यौं काजी बादशाह।।738।।
नीचै नीचै गंगाजल, ऊपर आसन थीर। गरीबदास बूड़ै नहीं, बैठे अधर कबीर।।739।।
योह अचरज कैसा भया, देखैं दोनौं दीन। गरीबदास काजी कहैं, बांधि दिया जल सीन।।740।।
गल में फांसी डारि करि, बांधौ शिला सुधारि। गरीबदास यौह जुलहदी, जब बूड़ै गंगधार।।741।।
शिला धरी जब नाव में, बांधी गलै कबीर। गरीबदास फंद टूटि कै, ना डूबै जलनीर।।742।।
शिला चली शाह और कौं, देखत काशी ख्याल। गरीबदास कबीर का आसन अधर हमाल।।743।।
तीर बाण गोली चलैं, तोप रहकल्यौं शोर। गरीबदास उस जुलहदीकै, गई एक नहीं ओर।।744।।
अधर धार गोले बहैं, जलकै बीच गभाक। गरीबदास उस जुलहदी पर, शस्त्र छूटैं लाख।।745।।
तोप रहकले सब चलैं, तीर बाण कमान। गरीबदास वह जुलहदी, जल पर रहै अमान।।746।।
अधरि धार अपार गति, जल परि लगी समाधि। गरीबदास निज ब्रह्मपद, खेलैं आदि अनादि।।747।।
जुलम हुआ बूड़ै नहीं, शस्त्र लगै न बाण। गरीबदास इब कौंन गति, कैसैं लीजै प्राण।।748।।
लगी समाधी अगाध में, बिचरै काशी गंग। गरीबदास किलोल सर, छूहैं चरण तरंग।।749।।
च्यारि पहर गोले बगे, धमी मुलक मैदान। गरीबदास पोखर सुखैं, रहे कबीर अमान।।750।।
अपनी करनी सब करी, थाके दोनौं दीन। गरीबदास अब जुलहदी, पैठि गये जलमीन।।751।।
डूब्या डूब्या सब कहैं, हो गये गारत गोर। गरीबदास कबले धनी, तुम आगै क्या जोर।।752।।
आनंद मंगल होत है, बटैं बधाई बेग। गरीबदास उस जुलहदी पर फिर गई रेती रेघ।।753।।
हस्ती घोड़े चढत हैं, पान मिठाई चीर। गरीबदास काशी खुसी, बूड़े गंग कबीर।।754।।
जावो घरि रैदासकै, हिलकारे हजूर। गरीबदास खुसिया कहौ, कहियो नहीं कसूर।।755।।
झालरि ढोलक बजत हैं, गावैं शब्द कबीर। गरीबदास रैदास संगि, दोनौं एकही तीर।।756।।
काजी पंडित सब गये, शाह सिकंदर उठ। गरीबदास रैदासकै, भेष गये जटजूट।।757।।
कोठी कुठले सब झके, बासन टींडर गोलि। गरीबदास रहदास सुनौं, कहां गये वह बोल।।758।।
वे प्रगट पूरण पुरूष हैं, अबिनाशी अलख अल्लाह। गरीबदास रैहदास कहैं, सुनौं सिकंदर शाह।।759।।
सूरजमुखी सुभांन सर, खिले फूल गुलजार। गरीबदास काजी पंडित करता शाह पुकार।।760।।
शाह सिकंदर फिर गये, उस गंगा कै तीर। दास गरीब कबीर हरी, बैठे ऊपर नीर।।761।।
बैठि मलाह जिहाज में, गये धार कै बीच। गरीबदास हरि हरि करैं, प्रेम फुहारे सीच।।762।।
करी अरज मलाह तहां, दीन दुनी बादशाह। गरीबदास आसन उधर, लगी समाधि जुलाह।।763।।

भंवर फिरत हैं गंग जल, फूल उगानें कोटि। गरीबदास तहां बंदगी, हरिजन हरि की ओट।।764।।
संकल सीढी लाय करि, उतरे तहां मलाह। गरीबदास हम बंदगी, याद किये बादशाह।।765।।
बैठ कबीर जहाज में, आये गंगा घाट। गरीबदास काशी थकी, हांडे बौह बिधि बाट।।766।।
खूनी हाथी मस्त है, पग बंधे जंजीर। गरीबदास जहां डारिया, मसक बांधि कबीर।।767।।
सिंह रूप साहिब धर्या, भागे उलटे फील। गरीबदास नहीं समझती, याह दुनिया खलील।।768।।
बने केहरी सिंह जित, चौंर शिखर असमांन। गरीबदास हस्ती लख्या, दीखै नहीं जिहांन।।769।।
कूटै शीश महावतं, अंकुश शीर गरगाप। गरीबदास उलटा भगै, तारी दीजैं थाप।।770।।
भाले कोखौं मारिये, चरखी छूटैं पाख। गरीबदास नहीं निकट जाय, किलकी देवैं लाख।।771।।
जैसी भक्ति कबीर की, ऐसी करै न कोय। गरीबदास कुंजर थके, उलटे भागे रोय।।772।।
दुंम गोवैं मूंडी धुनैं, सैंन न समझै एक। गरीबदास दीखै नहीं, आगै खड़ा अलेख।।773।।
पीलवान देख्या तबै, खड़ा केहरी सिंघ। गरीबदास आये तहां, धरि मौला बहु रंग।।774।।
उतरे मौला अरस तैं, भाव भक्ति कै हेत। गरीबदास तब शाह लखे, कबीर पुरूष सहेत।।775।।
लीला की कबीर ने, दो रूप में रहे दीस। दासगरीब कबीर कै, पास खड़े जगदीश।।776।।
जंभाई अंगडाईयां, लंबे भये दयाल। गरीबदास उस शाह कूं, मानौं दर्श्या काल।।777।।
कोटि चन्द्र शशि भान मुख, गिरद कुंड दुम लील। गरीबदास तहां ना टिके, भागि गये रनफील।।778।।
नयन लाल भौंह पीत हैं, डूंगर नक पहार। गरीबदास उस शाह कूं, सिंह रूप दीदार।।779।।
मस्तक शिखर स्वर्ग लग, दीरघ देह बिलंद। गरीबदास हरि ऊतरे, काटन जम के फंद।।780।
गिरद नाभि निरभै कला, दुदकारै नहीं कोय। गरीबदास त्रिलोकि में, गाज तास की होय।।781।।
ज्यूं नरसिंह प्रहलादकै, यूं वह नरसिंह एक। गरीबदास हरि आईया, राखन जनकी टेक।।782।।
बार–बार सताय कर, मस्तक लीना भार। गरीबदास शाह यौं कहै, बकसौ इबकी बार।।783।।
तहां सिंह ल्यौलीन हुआ, परचा इबकी बार। गरीबदास शाह यौं कहै, अल्लह दिया दीदार।।784।।
सुन काशी के पण्डितौ, काजी मुल्लां पीर। गरीबदास इसके चरण ल्यौह, अलह अलेख कबीर।।785।।
यौह कबीर अल्लाह है, उतरे काशी धाम। गरीबदास शाह यौं कहैं, झगर मूंये बे काम।।786।।
काजी पंडित रूठिया, हम त्याग्या योह देश। गरीबदास षटदल कहैं, जादू सिहर हमेश।।787।।
इन जादू जंतर किया, हस्ती दिया भगाय। गरीबदास इत ना रहैं, काशी बिडरी जाय।।788।।
काशी बिडरी चहौं दिशा, थांभन हारा एक। गरीबदास कैसे थंभै, बिडरे बौहत अनेक।।789।।
क्यूं बिडरी गडरी दुनीं, कथा कबीर समूल। गरीबदास उस वृक्षकै, अनंत कोटि रंग फूल।।790।।
बिडरे भेष बिवेक तजि, छाड़ि चले सब सौंज। गरीबदास दिली आगरै, कोई दगरै सीरौंज।।791।।
कोई अजुध्याकूं चले, कोई वृन्दावन सेव। गरीबदास सुरति तकी, कोई रामेश्वर देव।।792।।

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 726-792 का सरलार्थ :-**

## ''शिष्यों की परीक्षा लेना''

**बन्दी छोड़ कबीर परमेश्वर जी द्वारा अनेकों अनहोनी लीलाऐं करने से प्रभावित होकर चौंसठ लाख शिष्य बने थे। परमेश्वर तो भूत-भविष्य तथा वर्तमान की जानते हैं। उनको पता था कि ये सब चमत्कार देखकर तथा इनको मेरे आशीर्वाद से हुए भौतिक लाभों के कारण**

मेरी जय-जयकार कर रहे हैं। इनको मुझ पर विश्वास नहीं है कि मैं परमात्मा हूँ। परंतु देखा-देखी कहते अवश्य हैं कि कबीर जी हमारे सद्गुरू जी तो स्वयं परमात्मा आए हैं। अपने लाभ भी बताते थे। एक दिन परमेश्वर कबीर जी ने शिष्यों की परीक्षा लेनी चाही कि देखूं तो कितने ज्ञान को समझे हैं। यदि इनको विश्वास ही नहीं है तो ये मोक्ष के अधिकारी नहीं हैं। ये तो मेरे सिर पर व्यर्थ का भार हैं। यह विचार करके एक योजना बनाई। अपने परम शिष्य रविदास से कहा कि एक हाथी किराए पर लाओ।

काशी नगर में एक सुंदर वैश्या थी। उसके मकान से थोड़ी दूरी पर किसी कबीर जी के भक्त का मकान था। कबीर जी उसके आँगन में रात्रि के समय सत्संग कर रहे थे। उस दिन उस वैश्या के पास भी ग्राहक नहीं थे। सत्संग के वचन सुनने के लिए वह अपने मकान की छत पर कुर्सी लेकर बैठ गई। पूर्ण रात्रि सत्संग सुना और उठकर सत्संग स्थल पर गई तथा परमात्मा कबीर जी को अपना परिचय दिया तथा कहा कि गुरू जी! क्या मेरे जैसी पापिनी का भी उद्धार हो सकता है। मैंने अपने जीवन में प्रथम बार आत्म कल्याण की बातें सुनी हैं। अब मेरे पास दो ही विकल्प हैं कि या तो मेरा कल्याण हो, या मैं आत्महत्या करके पापों का प्रायश्चित करूँ। परमात्मा कबीर जी ने कहा, बेटी! आत्महत्या करना महापाप है। भक्ति करने से सर्व पाप परमात्मा नष्ट कर देता है। आप मेरे से उपदेश लेकर साधना करो और भविष्य में पापों से बचकर रहना। उस बहन ने प्रतिज्ञा की और परमात्मा कबीर जी से दीक्षा लेकर भक्ति करने लगी तथा जहाँ भी प्रभु कबीर जी सत्संग करते, वहीं सत्संग सुनने जाने लगी। जिस कारण से कबीर जी के भक्तों को उसका सत्संग में आना अच्छा नहीं लगता था। वे उस लड़की को कहते थे कि तेरे कारण गुरू जी की बदनामी होती है। तू सत्संग में मत आया कर। तू सबसे आगे गुरू जी के पास बैठती है, वहाँ ना बैठा कर। लड़की ने ये बातें गुरु कबीर जी को बताई और फूट-फूटकर रोने लगी। परमेश्वर जी ने कहा कि बेटी! आप सत्संग में आया करो। कबीर जी ने सत्संग वचनों द्वारा स्पष्ट किया कि मैला कपड़ा साबुन और पानी से दूर रहकर निर्मल कैसे हो सकता है? इसी प्रकार पापी व्यक्ति सत्संग से तथा गुरू से दूर रहकर आत्म कल्याण कैसे करा सकता है? भक्त वैश्या तथा रोगी से नफरत नहीं करते, सम्मान करते हैं। उसको ज्ञान चर्चा द्वारा मोक्ष प्राप्ति की प्रेरणा करते हैं। परमात्मा कबीर जी के बार-बार समझाने पर भी भक्तजन उस लड़की को सत्संग से मना करते रहे तथा बहाना करते थे कि तेरे कारण गुरू जी काशी में बदनाम हो गए हैं। काशी के व्यक्ति हमें बार-बार कहते हैं कि तुम्हारे गुरू जी के पास वैश्या भी जाती है। वह काहे का गुरू है।

एक दिन कबीर परमेश्वर जी ने उस लड़की से कहा कि बेटी! आप मेरे साथ हाथी पर बैठकर चलोगी। लड़की ने कहा, जो आज्ञा गुरूदेव! अगले दिन सुबह लगभग 10:00 बजे हाथी के ऊपर तीनों सवार होकर काशी नगर के मुख्य बाजार में से गुजरने लगे। संत रविदास जी हाथी को चला रहे थे। लड़की रविदास जी के पीछे कबीर जी के आगे यानि दोनों के बीच में बैठी थी। कबीर जी ने एक बोतल में गंगा का पानी भर लिया। उस बोतल को मुख से लगाकर घूंट-घूंटकर पी रहे थे। लोगों को लगा कि कबीर जी शराब पी रहे हैं।

शराब के नशे में वैश्या को सरेआम बाजार में लिये घूम रहे हैं। काशी के व्यक्ति एक-दूसरे को बता रहे हैं कि देखो! बड़े-बड़े उपदेश दिया करता कबीर जुलाहा, आज इसकी पोल-पट्टी खुल गई है। ये लोग सत्संग के बहाने ऐसे कर्म करते हैं। काशी के व्यक्ति कबीर जी के शिष्यों को पकड़-पकड़ लाकर दिखा रहे थे कि देख तुम्हारे परमात्मा की करतूत। शराब पी रहे हैं, वैश्या को लिए सरेआम घूम रहा है। यह लीला देखकर वे चौंसठ लाख नकली शिष्य कबीर जी को त्यागकर चले गए। पहले वाली साधना करने लगे। लोक-लाज में फँसकर गुरू विमुख हो गए।

परमात्मा कबीर जी विशेषकर ऐसी लीला उस समय किया करते जिस समय दिल्ली का सम्राट सिकंदर लोधी काशी नगरी में आया हो। उस समय सिकंदर लोधी राजा काशी में उपस्थित था। काजी-पंडितों ने राजा को शिकायत कर दी कि कबीर जुलाहे ने जुल्म कर दिया। शर्म-लाज समाप्त करके सरेआम वैश्या के साथ हाथी के ऊपर गलत कार्य कर रहा था। शराब पी रहा है। राजा ने तुरंत पकड़कर गंगा में डुबोकर मारने का आदेश दिया। अपने हाथों से राजा सिकंदर ने कबीर परमेश्वर जी के हाथों में हथकड़ी तथा पैरों में बेड़ी तथा गले में तोक लगाई। नौका में बैठाकर गंगा दरिया के मध्य में ले जाकर दरिया में सिपाहियों ने पटक दिया। हथकड़ी, बेड़ी तथा तोक अपने आप टूटकर जल में गिर गई। परमात्मा जल पर पद्म आसन लगाकर बैठ गए। नीचे से गंगा जल चक्कर काटता हुआ बह रहा था। परमात्मा जल के ऊपर आराम से बैठे थे। कुछ समय उपरांत परमात्मा कबीर जी गंगा के किनारे आ गए। सिपाहियों ने शेखतकी के आदेश से कबीर जी को पकड़कर नौका में बैठाकर कबीर परमात्मा के पैरों तथा कमर पर भारी पत्थर बाँधकर हाथ पीछे को रस्सी से बाँधकर गंगा दरिया के मध्य में फेंक दिया। रस्से टूट गए। पत्थर जल में डूब गए। परमेश्वर कबीर जी जल के ऊपर बैठे रह गए। जब देखा कि कबीर गंगा दरिया में डूबा नहीं तो क्रोधित होकर शेखतकी के कहने से राजा ने तोब के गोले मारने का आदेश दे दिया। पहले कबीर जी को पत्थर मारे, गोली मारी, तीर मारे। अंत में तोब के गोले चार पहर यानि बारह घण्टे तक कबीर जी के ऊपर मारे। कोई तो वहीं किनारे पर गिर जाता, कोई दूसरे किनारे पर जाकर गिरता, कोई दूर तालाब में जाकर गिरता। एक भी गोला, पत्थर, बंदूक की गोली या तीर परमेश्वर कबीर जी के आसपास भी नहीं गया। इतना कुछ देखकर भी काशी के व्यक्ति परमेश्वर को नहीं पहचान पाए। तब परमेश्वर कबीर जी ने देखा कि ये तो अक्ल के अँधे हैं। उसी समय गंगा के जल में समा गए और अपने भक्त रविदास जी के घर प्रकट हो गए। दर्शकों को विश्वास हो गया कि कबीर जुलाहा गंगा जल में डूबकर मर गया है। उसके ऊपर रेत व रेग (गारा) जम गई होगी। सब खुशी मनाते हुए नाचते-कूदते हुए नगर को चल पड़े। शेखतकी अपनी मण्डली के साथ संत रविदास जी के घर यह बताने के लिए गया कि जिस कबीर जी को तुम परमात्मा कहते थे, वह डूब गया है, मर गया है। संत रविदास जी के घर पर जाकर देखा तो कबीर जी इकतारा (वाद्य यंत्र) बजा-बजाकर शब्द गा रहे थे। शेखतकी की तो माँ सी मर गई। राजा सिकंदर के पास जाकर बताया कि वह आँखें बचाकर भाग गया है। रविदास के घर बैठा है। यह सुनकर

बादशाह सिंकदर लोधी संत रविदास जी की कुटी पर गया। परमात्मा कबीर जी वहाँ से अंतर्ध्यान होकर गंगा दरिया के मध्य में जल के ऊपर समाधि लगाकर जैसे जमीन पर बैठते हैं, ऐसे बैठ गए। रविदास से पूछा कि कबीर जी कहाँ पर हैं? संत रविदास जी ने कहा कि हे बादशाह जी! वे पूर्ण परमात्मा हैं, वे ही अलख अल्लाह हैं। आप इन्हें पहचानो। वे तो मर्जी के मालिक हैं। जहाँ चाहें चले जाऐं। मुझे कुछ नहीं पता, कहाँ चले गए? वे तो सबके साथ रहते हैं। उसी समय किसी ने बताया कि कबीर जी तो गंगा के बीच में बैठे भक्ति कर रहे हैं। सब व्यक्ति तथा राजा व सिपाही गंगा दरिया के किनारे फिर से गए। राजा ने नौका भेजकर मल्लाहों के द्वारा संदेश भेजा कि बाहर आऐं। मल्लाहों ने नौका कबीर जी के पास ले जाकर राजा का आदेश सुनाया कि आपको सिकंदर बादशाह याद कर रहे हैं। आप चलिए। परमेश्वर कबीर जी उस जहाज (बड़ी नौका) में बैठकर किनारे आए।

राजा सिकंदर ने फिर गिरफ्तार करवाकर हाथ-पैर बाँधकर खूनी हाथी से मरवाने की आज्ञा कर दी। चारों और जनता खड़ी थी। सिकंदर ऊँचे स्थान पर बैठे थे। परमात्मा को बाँध-जूड़कर पथ्वी पर डाल रखा था। महावत (हाथी के ड्राइवर) ने हाथी को शराब पिलाई और कबीर जी को कुचलकर मरवाने के लिए कबीर जी की ओर बढ़ाया। कबीर जी ने अपने पास एक बब्बर सिंह खड़ा दिखा दिया। वह केवल हाथी को दिखा। हाथी चिंघाड़कर डर के मारे वापिस भाग गया। महावत को नौकरी का भय सताने लगा। हाथी को भाले मार-मारकर कबीर जी की ओर ले जाने लगा, परंतु हाथी उल्टा भागे। तब पीलवान (महावत) को भी शेर खड़ा दिखाई दिया तो डर के मारे उसके हाथ से अंकुश गिर गया। हाथी भाग गया। परमेश्वर कबीर जी के बंधन टूट गए। कबीर जी खड़े हुए तथा अंगड़ाई ली तो लंबे बढ़ गए। सिर आसमान को छूआ दिखाई देने लगा। प्रकाशमान शरीर दिखाई देने लगा। सिकंदर राजा भय से काँपता हुआ परमेश्वर कबीर जी के चरणों में गिर गया। क्षमा याचना की तथा कहा कि आप परमेश्वर हैं। मेरी जान बख्शो। मेरे से भारी भूल हुई है। मैं अब आपको पहचान गया हूँ। आप स्वयं अल्लाह पथ्वी पर आए हो।

परमात्मा कबीर जी सीधे उसी गणिका के घर गए। आंगन में चारपाई पर बैठ गए। लड़की परमात्मा के चरण दबाने लगी। सतगुरू का पैर अपनी सांथल (टांग) पर रखा था। उसी समय अर्जुन तथा सर्जुन नाम के दो शिष्य कबीर जी के आए। उनको अन्य मूर्ख शिष्यों ने बताया कि सतगुरू कबीर जी ने तो बेशर्म काम कर दिया। शराब पीने लगे हैं। वैश्या को लेकर सरेआम हाथी पर बैठाकर नगर में उत्पात मचाया है। हम तो मुँह दिखाने योग्य नहीं छोड़े हैं।

अर्जुन तथा सर्जुन के गले उनकी यह बकवाद नहीं उतर रही थी। परंतु अनेकों गुरू भाई-बहनों द्वारा सुनकर उनके मन में भी दोष आ गया। संत गरीबदास जी के सद्ग्रन्थ के ''सरबंगी साक्षी'' के अंग में अर्जुन-सर्जुन के विषय में वाणी लिखी हैं जो इस प्रकार हैं :-

❖ **सरबंगी साक्षी के अंग की वाणी नं. 112-115 :-**

गरीब, सुरजन कूं सतगुरू मले, मक्के मदीने मांहि। चौसठ लाख का मेल था, दो बिन सबही जाहिं।।112।।

गरीब, चिंडालीके चौक में, सतगुरू बैठे जाय। चौंसठ लाख गारत गये, दो रहे सतगुरू पाय।।113।।

गरीब, सुरजन अरजन ठाहरे, सतगुरू की प्रतीत। सतगुरू इहां न बैठिये, यौह द्वारा है नीच।।114।।
गरीब, ऊंच नीच में हम रहैं, हाड चाम की देह। सुरजन अरजन समझियो, रखियो शब्द सनेह।।115।।

❖ **सरलार्थ :- अर्जुन तथा सर्जुन दो मुसलमान धर्म के मानने वाले थे। अपने धर्म की परंपरा का निर्वाह करने मक्का-मदीना की मस्जिद में गए हुए थे। वहाँ परमात्मा कबीर जी उनको जिंदा बाबा के वेश में मिले थे। ज्ञान चर्चा करके सत्य मार्ग बताया था। वे कबीर परमात्मा के शिष्य बन गए थे। सतगुरू के आदेशानुसार वे फिर भी मक्का-मदीना या अन्य मुसलमान धर्म के धार्मिक कार्यक्रमों में जाकर भूलों को राह बताकर कबीर परमेश्वर से दीक्षा दिलाया करते थे। उस दिन वे बाहर से आए थे। जब सतगुरू कबीर जी को बदनाम वैश्या के घर देखा तथा लड़की की साथलों पर पैर रखे आँखों देखा तथा गलती कर गए। बोले कि हे सतगुरू! आप यहाँ न बैठो, यह तो नीच बदनाम औरत का घर है। कबीर परमात्मा ने कहा कि हे अर्जुन तथा सर्जुन! मैं ऊँच-नीच में सब स्थानों पर रहता हूँ। यह तो हाड-चाम का शरीर इस लड़की का है। मेरे लिए तो मिट्टी है। हे अर्जुन तथा सर्जुन! समझो। आपको जो दीक्षा नाम जाप की दे रखी है, उसका जाप करो। पहले तो तुम परमात्मा कहते थे। आज मुझे शिक्षा दे रहे हो। तुम तो मेरे गुरू बन गए। मोक्ष तो शिष्य बने रहने से होता है। अब आपके मन में कबीर के प्रति दोष आ गया है। कल्याण असंभव है। दोनों परमात्मा के लिए घर त्यागकर बचपन से लगे थे। उनको अहसास हुआ कि बड़ी गलती बन गई। तुरंत चरणों में गिर गए। इस जन्म में मोक्ष की याचना की। परमात्मा ने कहा कि अब आपका कल्याण मेरे इस रूप से नहीं होगा। आपके मन में दोष आया है। उन्होंने चरण नहीं छोड़े। रो-रोकर याचना करते रहे। तब आशीर्वाद दिया कि तुम्हारा सतगुरू दिल्ली से 30 मील पश्चिम में एक छोटे-से गाँव में मेरा भक्त जन्मेगा। तब तक तुम इसी शरीर में जीवित रहोगे। मैं तुम्हें स्वपन में सब मार्गदर्शन करता रहूँगा। उस मेरे भक्त को मैं मिलूँगा। उसे दीक्षा अधिकार दूँगा। तुम उससे दीक्षा लेकर भक्ति करना। संत गरीबदास जी जब दस वर्ष के हुए, तब कबीर जी उनको मिले थे। सतलोक दिखाया, वापिस छोड़ा। तब स्वपन में अर्जुन-सर्जुन को बताया। गाँव व नाम, पिता का नाम सब बताया। उस समय अर्जुन-सर्जुन हरियाणा प्रान्त के गाँव-हमायुंपुर में एक किसान के घर रहते थे। आयु लगभग 225 वर्ष की थी। दोनों को एक जैसा स्वपन आया। सुबह एक-दूसरे को बताया। किसान सेवक से पूछा कि यहाँ कोई छुड़ानी गाँव है। किसान ने बताया कि है। उन्होंने कहा कि आपने इतनी सेवा की है, आपका अहसान कभी नहीं भूल पाऐंगे। कपा करके हमें छुड़ानी गाँव तक पहुँचा दो। किसान ने रेहडू (छोटी बैलगाड़ी) में बैठाए तथा छुड़ानी ले गया। संत गरीबदास दास जी ने कहा कि आओ अर्जुन-सर्जुन! मेरे को परमात्मा कबीर जी ने सब बता दिया है। दीक्षा लो। यहीं रहो। भक्ति करो। उन दोनों ने दीक्षा ली और भक्ति की। वहाँ शरीर छोड़ दिया। दोनों के शरीर जमीन में दबाकर मंढ़ी बनाई गई जो सन् 1940 में भूरी वाले संत ने फुड़वा दी। कहा कि यहाँ पर केवल एक यादगार सतगुरू गरीबदास की ही रहेगी। यदि ये दोनों भी रहेंगी तो भक्त इनकी भी पूजा प्रारम्भ कर देंगे जो गलत हो जाएगा। शिष्य की पूजा नहीं की जाती।**

## ''काशी नगर में भोजन-भण्डारा (लंगर) देना''

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 793-939 :-**

सिमटि भेष इकठा हुवा, काजी पंडित मांहि। गरीबदास चिठा फिर्या, जंबुदीप सब ठांहि।।793।।
मसलति करी मिलापसैं, जीवन जन्म कछु नांहि। गरीबदास मेला सही, भेष समेटे तांहि।।794।।
सेतबंध रामेश्वरं, द्वारका गढ गिरनार। गरीबदास मुलतान मग, आये भेष अपार।।795।।
हरिद्वार बदरी बिनोद, गंगा और किदार। गरीबदास पूरब सजे, ना कछु किया बिचार।।796।।
अठारा लाख दफतर चढे, अस्तल बंध मुकाम। गरीबदास अनाथ जीव, और केते उस धाम।।797।।
बजैं नगारे नौबतां, तुरही और रनसींग। गरीबदास झूलन लगे, उरधमुखी बौह पींघ।।798।।
एक आक धतूरा चबत है, एक खावै खड़घास। गरीबदास एक अरध मुखी, एक जीमैं पंच गिरास।।799।
एक बिरक्त कंगाल हैं, एक ताजे तन देह। गरीबदास मुहमुंदियां, एक तन लावै खेह।।800।।
एक पंच अग्नि तपत हैं, एक झरनैं बैठंत। गरीबदास एक उरधमुख, नाना बिधि के पंथ।।801।।
एक नगन कोपीनियां, इंद्री खैंचि बधाव। गरीबदास ऐसे बहुत, गरदन पर धरि पांव।।802।।
एक कपाली करत हैं, ऊपर चरण अकाश। गरीबदास एक जल सिज्या, नाना भांति उपास।।803।।
एक बैठे एक ठाडेसरी, एक मौनी महमंत। गरीबदास बड़बड़ करैं, ऐसैं बहुत अनंत।।804।।
एक जिकरी जंजालिया, एक ज्ञानी धुनि वेद। गरीबदास ऐसे बहुत, वृक्ष काटि घर खेद।।805।।
एक उंचै सुर गावहीं, राग बंध रस रीत। गरीबदास ऐसे बहुत, आदर बिना अतीत।।806।।
एक भरड़े सिरड़े फिरै, एक ज्ञानी घनसार। गरीबदास उस पुरी में, पड़ी है किलकार।।807।।
एक कमरि जंजीर कसि, लोहे की कोपीन। गरीबदास दिन रैंन सुध, पड़े रहैं बे दीन।।808।।
एक मूंजौं की मुदरा, केलौं के लंगोट। गरीबदास लंबी जटा, एक मुंडावैं घोट।।809।।
एक रंगीले नाचहीं, करैं अचार बिचार। गरीबदास एक नगन हैं, एकौं खरका भार।।810।।
एक धूंनी तापैं दहूँ, सिंझ्या देह बुझाय। गरीबदास ऐसे बहुत, अन्न जल कछु न खाय।।811।।
एक मूंधे सूंधे पड़े, आसन मोर अधार। गरीबदास ऐसे बहुत, करते हैं जलधार।।812।।
एक पलक मूंदैं नहीं, एक मूंदे रहैं हमेश। गरीबदास न्यौली कर्म, एक त्राटिक ध्यान हमेश।।813।।
एक बजर आसन करैं, एक पदम प्रबीन। गरीबदास एक कनफट्टा, एक बजावैं बीन।।814।।
शंख तूर झालरि, बजैं रणसींगे घनघोर। गरीबदास काशीपुरी, दल आये बड जोर।।815।।
एक मकरी फिकरी बहुत, गलरी गाल बजंत। गरीबदास तिन को गिनै, ऐसे बहुत से पंथ।।816।।
एक हर हर हका करैं, एक मदारी सेख। गरीबदास गुदरी लगी, आये भेष अलेख।।817।।
एक चढे घोड्यौं फिरैं, एक लड़ावैं फील। गरीबदास कामी बहुत, एक राखत हैं शील।।818।।
एक तनकौं धोवैं नहीं, एक त्रिकाली न्हाहि। गरीबदास एक सुचितं, एक ऊपर को बांहि।।819।।
एक नखी निरबांनीया, एक खाखी हैं खुश। गरीबदास पद ना लख्या, सब कूटत हैं तुश।।820।।
तुश कूटैं और भुस भरैं, आये भेष अटंब। गरीबदास नहीं बंदगी, तपी बहुत आरंभ।।821।।
ठोडी कंठ लगावहीं, आठ बखत नक ध्यान। गरीबदास ऐसे बहुत, कथा छंद सुर ज्ञान।।822।।
एक सौदागर भेष में, कस्तूरी ब्यौपार। गरीबदास केसर कनी, सिमट्या भेष अपार।।823।।
एक तिलक धोती करैं, दर्पन ध्यान गियान। गरीबदास एक अग्नि में, होमत है अन्नपान।।824।।

❖ पारख के अंग की वाणी नं. 793-824 का सरलार्थ :- कबीर परमेश्वर जी को काशी शहर से भगाने के उद्देश्य से हिन्दु तथा मुसलमानों के धर्मगुरूओं तथा धर्म के प्रचारकों ने षड़यंत्र के तहत झूठी चिट्ठी में निमंत्रण भेजा कि कबीर जुलाहा तीन दिन का भोजन-भंडारा (लंगर) करेगा। प्रत्येक बार भोजन खाने के पश्चात् दस ग्राम स्वर्ण की मोहर (सोने का सिक्का) तथा एक दोहर (खद्दर की दोहरी सिली चद्दर जो कंबल के स्थान पर सर्दियों में ओढ़ी जाती थी) दक्षिणा में देगा। भोजन में सात प्रकार की मिठाई, हलवा, खीर, पूरी, मांडे, रायता, दही बड़े आदि मिलेंगे। सूखा-सीधा (एक व्यक्ति का आहार, जो भंडारे में नहीं आ सका, उसके लिए) दिया जाएगा। यह सूचना पाकर दूर-दूर के संत अपने शिष्यों समेत निश्चित तिथि को पहुँच गए। काजी तथा पंडित भी उनके बीच में पहुँच गए। चिट्ठी जंबूदीप (पुराने भारत) में सब जगह पहुँची। {ईराक, ईरान, गजनवी, तुर्की, पाकिस्तान, अफगानिस्तान, बिलोचिस्तान, पश्चिमी पाकिस्तान आदि-आदि सब पुराना भारत देश था।} संतजन कहाँ-कहाँ से आए? सेतुबंध, रामेश्वरम्, द्वारका, गढ़ गिरनार, मुलतान, हरिद्वार, बद्रीनाथ, केदारनाथ, गंगा घाट। अठारह लाख तो साधु-संत व उनके शिष्य आए थे। अन्य अनाथ (बिना बुलाए) अनेकों व्यक्ति भोजन खाने व दक्षिणा लेने आए थे। जो साधु जिस पंथ से संबंध रखते थे, उसी परंपरागत वेशभूषा को पहने थे ताकि पहचान रहे। अपने पंथ की प्रचलित साधना कर रहे थे। कोई (बाजे) वाद्य यंत्र बजाकर नाच-नाचकर परमात्मा की स्तुति कर रहे थे।

❖ कोई आक तथा धतूरे को खा रहे थे जो बहुत कड़ूवा तथा नशीला होता है। कोई खड़घास खा रहे थे। कोई उल्टा लटककर वंक्ष के नीचे साधना कर रहा था। कोई सिर नीचे पैर ऊपर को करके साधना यानि तप कर रहा था। कोई केवल पाँच ग्रास भोजन खाता था। उसका यह नियम था। कोई (मुँहमुंदिया) मुख पर पट्टी बांधकर रखने वाले थे। कोई शरीर के ऊपर (खेह) राख लगाए हुए थे। कोई पाँच धूने लगाकर तपस्या कर रहा था। कोई तिपाई के ऊपर मटके को रखकर उसमें सुराख करके पानी डालकर नीचे बैठकर जल धारा यानि झरना साधना कर रहे थे। कई नंगे थे। कई केवल कोपीन बांधे हुए थे। कोई अपनी गर्दन के ऊपर दोनों पैर रखकर आसन कर रहे थे। कोई (ठाडेसरी) खड़े होकर तपस्या कर रहे थे। किसी ने मौन धारण कर रखा था। जो बड़बड़ कर थे, वे भी अनेकों आए थे। कुछ ऊँचे स्वर से भगवान के शब्द गा रहे थे। अनेकों ऐसे थे जिनके साथ कोई चेला नहीं था। उनका कोई सम्मान नहीं कर रहा था। कोई सिरड़े-भिरड़े (बिना स्नान किए मैले-कुचैले वस्त्र पहने) रेत-मिट्टी में पड़े थे। संत गरीबदास जी दिव्य दंष्टि से देखकर कह रहे हैं कि काशी पुरी में किलकारी पड़ रही थी। कोई सिर के ऊपर बड़े-बड़े बालों की जटा रखे हुए थे। कोई-कोई मूंड-मुंडाए हुए थे। कोई अपने पैरों में लोहे की जंजीर बांधे हुए था। कोई लोहे की कोपीन (पर्दे पर लोहे की पतली पत्ती लगाए हुए था) बांधे हुए था। कोई केले के पत्तों का लंगोट बांधे हुए था। कोई त्राटक ध्यान लगा रहा था। कोई आँख खोल ही नहीं रहा था। कोई कान चिराए हुए था। इस प्रकार के अनेकों पंथों के शास्त्र विरूद्ध साधना करने वाले परमात्मा को चाहने वाले (भेष) पंथ काशी में परमेश्वर कबीर जी द्वारा दिए गए भंडारे के

**निमंत्रण से इकट्ठे हुए थे। अठारह लाख तो साधु-शिष्य वेश वाले थे। अन्य सामान्य नागरिक भी अनेकों आए थे।**

भेष देखि रैदास जी, गये कबीरा पास। गरीबदास रैदास कहै, छूट्या काशीबास।।825।।
बिहंसे बदन कबीर तब, सुन रैदास बिचार। गरीबदास जुलहा कहै, लाय धनी सें तार।।826।।
लाय तार ल्यौ लीन होय, रूप बिहंगम मांहि। गरीबदास जुलहा गया, अगमपुरी निज ठांहि।।827।।
जहां बोडी संख असंख सुर, बनजारे और बैल। गरीबदास अबिगतपुरी, हुई काशी कूं सैल।।828।।
जरद सेत और हीरे नघ, बोड़ी भरी अनंत। गरीबदास ऐसैं कह्या, ल्यौह कबीर भगवंत।।829।।
औह खाकी खंजूस पुर, अन्नजल ना अधिकार। गरीबदास ऐसैं कह्या, सुन तूं कबीर सिरजनहार।।830।।
अनंत कोटि बालदि सजी, तास लई नौ लाख। दासगरीब कबीर केशव कला, एक पलकपुर झांकि।।831।।
जहां कलप ऐसी करी, चौपड़ि के बैजार। गरीबदास तंबू तने, पचरंग झंडे सार।।832।।
खुल्या भंडारा गैबका, बिन चिटठी बिन नाम। गरीबदास मुक्ता तुलैं, धन्य केशौ बलि जांव।।833।।
झीनैं झनवा तुलत हैं, बूरा घृत और दाल। गरीबदास ना आटै अटक, लेवैं मुक्ता माल।।834।।
कस्तूरी पान मिठाइयां, लड्डू जलेबी चंगेर। गरीबदास नुकति निरखि, जैसे भण्डारी कुबेर।।835।।
बिना पकाया पकि रह्या, उतरे अरस खमीर। गरीबदास मेला सरू, जय जय होत कबीर।।836।।
सकल संप्रदा त्रिपती, तीन दिन जौंनार। गरीबदास षट दर्शनं, सीधे गंज अपार।।837।।

केशो आया है बनजारा, काशी ल्याया माल अपारा।।टेक।।

नौलख बोडी भरी विश्म्भर, दिया कबीर भण्डारा। धरती उपर तम्बू ताने, चौपड़ के बैजारा।।1।।
कौन देश तैं बालद आई, ना कहीं बंध्या निवारा। अपरम्पार पार गति तेरी, कित उतरी जल धारा।।2।।
शाहुकार नहीं कोई जाकै, काशी नगर मंझारा। दास गरीब कल्प से उतरे, आप अलख करतारा।।3।।

### ❖ राग छन्द बंगाली से शब्द नं. 2 तथा 3 का कुछ अंश :-

✯ऐसे अगम अगाध सतगुरु, ऐसे अगम अगाध।।टेक।। अजामेल गनिका से त्यारे, ऐसे पापी अधम उधारे, छाड़ो बाद बिबाद।।1।। ध्रू प्रहलाद स्वर्ग सिधारा एक कल्प, न आवैं इस संसारा, गुरु द्रोही कूं खादि।।2।। सदनां सेऊ समन त्यारे, गुरु द्रोही तौ चुणि चुणि मारै, निंदत कूं नहीं दादि।।3।। धना भगत का खेत निपाया, नामदेव की छांनि छिवाया, सतगुरु लीन्हें अराध।।4।। षट्दर्शन कूं हांसी करिया, भगति हेत केसो तन धरिया, ल्याये बालदि लादि।।5।। जा कूं कहैं कबीर जुलाहा, सब गति पूरन अगम अगाहा, अबिगत आदि अनादि।।6।। ऐसी सतगुरु थापनि थापी, कोटि अकर्मी त्यारे पापी, मेरी क्या बुनियादि।।7।। बाहर भीतरि की सब जानैं, नौका लगी जिहाज निदांनैं, उतरि गये कई साध।।8।। दास गरीब कबीर समर्थ नाथा, हम कूं भेटे सतगुरु दाता। मिटि गई कोटि उपाधि।।9।।2।। ✯ऐसे हैं निज नेक सतगुरु, ऐसे हैं निज नेक।।टेक।। चौरासी सें बेगि उधारैं, जम किंकर की तिरास निवारैं। मेटै कर्म के रेख।।1।। सत कबीर सरबंगी सोई, आदि अनाहद अबिगत जोही, कहा धरत हो भेष।।2।।

### ❖ राग आसावरी से शब्द नं. 61 :-

✯षट्दर्शन चढि आया देखौ, ऐसी तेरी माया।।टेक।। चिठ्ठा फिर्या समुंदरौं ताई, भेषौ तोत बनाया। ठारा लाख चढे दफतर में, कलम बंधि लखि धाया।।1।। करनामई कलप जदि कीन्हीं, दिल में ऐसी धारी। नौ लख बोड़ी भरि करि आई, केशो नाम मुरारी।।2।। चावल चूंन और घिरत

मिठाई, लागि गये अटनाले। छप्पन भोग सिंजोग सलौनें, भेष भये मतवाले।।3।।कबीर गोसांई, रसोई दीन्हीं, आपै केशो बनि करि आये।परानंदनी जा कै द्वारै, बहु बिधि भेष छिकाये।।4।। हिंदू मुसलमांन कहत हैं, ब्राह्मन और बैरागी। सन्यासी काशी कै गांवै, नाचै दुनिया नागी।।5।। कोई कहै भंडारा दीन्हा, कोई कोई कहै महौछा। बड़े बड़ाई देत हैं भाई, गारी काढैं ओछा।।6।। अमर शरीर कबीर पुरुष का, जल रूप जगदीशं। गरीबदास सतलोक है असतल साहिब बिसवे बीसं।।7।।61।।

**❖ राग नट से शब्द नं. 4 का कुछ अंश :-**

नामदेव ने निरगुन चीन्ह्या, देवल बेग फिरी रे। अजामेल से पापी होते, गनिका संगि उधरी रे।।4।। नाम कबीरा जाति जुलाहा, षटदल हांसि करी रे। हे हरि हे हरि होती आई, बालदि आंनि ढुरी रे।।5।।

**❖ राग निहपाल से शब्द नं. 1 :-**

★जालिम जुलहै जारति लाई, ऐसा नाद बजाया है।।टेक।। काजी पंडित पकरि पछारे, तिन कूं ज्वाब न आया है। षट्दर्शन सब खारज कीन्हें, दोन्यौं दीन चिताया है।।1।। सुर नर मुनिजन भेद पावैं, दहूं का पीर कहाया है। शेष महेश गणेश रु थाके, जिन कूं पार न पाया है।।2।। नौ औतार हेरि सब हारे, जुलहा नहीं हराया है। चरचा आंनि परी ब्रह्मा सैं, चार्‌यों बेद हराया है।।3।। मघर देश कूं किया पयांना, दोन्यौं दीन डुराया है। घोर कफन हम काठी दीजौ, चदरि फूल बिछाया है।।4।। गैबी मजलि मारफति औंड़ी, चादरि बीचि न पाया है। काशी बासी है अबिनाशी, नाद बिंद नहीं आया है।।5।। नां गाड्या ना जार्‌या जुलहा, शब्द अतीत समाया है।च्यारि दाग सें रहित सतगुरु, सौ हमरै मन भाया है।।6।। मुक्ति लोक के मिले प्रगनें, अटलि पटा लिखवाया है। फिरि तागीर करै ना कोई, धुर का चाकर लाया है।।7।। तखत हिजूरी चाकर लागे, सति का दाग दगाया है। सतलोक में सेज हमारी, अबिगत नगर बसाया है।।8।। चंपा नूर तूर बहु भांती, आंनि पदम झलकाया है। धन्य बंदी छोड़ कबीर गोसांई, दास गरीब बधाया है।।9।। 1।।

**❖ राग होरी से शब्द नं. 10 का कुछ अंश :-**

केशो नाम धर कबीरा आए, बालदि आनि ढही रे। दास गरीब कबीर पुरुष कै, उतरी सौंज नई रे।।6।।

**❖ अरील से शब्द नं. 22-25 :-**

एक चदरी एक गुदरी सतगुरु पास रे। हम नहीं निकसैं बाहरि होय है हांसि रे।।1।। शाह सिकंदर सुनि करि डेरै जात है। बोलै माय कबीर यहाँ कुछि घात है।।2।। इनि कपटी कुलहीन लगाया काट रे। बनि केशव बनजारा करि हैं साँटि रे।।3।। जहाँ शाह सिकंदर सतगुरु गोसटि कीन्हियाँ। तुम कर्ता पुरुष कबीर तिबै उहाँ चीन्हियाँ।।4।। हम रेजा कपरा बुनि हैं आत्म कारनैं। ठारा लाख दल भेष पर्‌या है बारनैं।।5।। खाँन पाँन घर माँहि नहीं है मोर रे। षट् दल कीन्ही हांसि कीया बहु जोर रे।।6।। मुसकल की आसांन करैंगा जांनि करि। एक केशव बनजारा उतर्‌या आंनि करि।।7।। कह शाह सिकंदर साची भाषि हैं। काशी कै बेजार द्रव्य बहु लाख हैं।।8।। गुदरी गहनै धरि करि सीधा देत हैं। गौंड़ी टोड़ी और बिलावल लेत हैं।।9।। रासा निरगुण नाम हमारे एक है। हरिहां महबूब कहता दास गरीब मुझे कोई देखि है।।10।।22।। कुटल भेष कुलहीन कुबुद्धि कूर हैं। भाव भक्ति नहीं जानैं श्वाना सूर हैं।।1।। चलि मेले का भाव देखि फिर आवहीं। उहां केशव

बनजारा भूल भूलावही ।।2।। एक हिलकारा आंनि तंबु में ले गया। केशव और कबीर सु मेला दे गया।।3।। तीनि दिबस दरबेश महात्म मालवै। गैबी फिरै नकीब कूंच करि चालवै।।4।। गंग उतरि करि गैब हुये दल भिन्न रे। कहां गये बनजारे बोड़ी अन्न रे।।5।। केशव और कबीर मिलत एकै भये। हरिहां महबूब कहता दास गरीब तकी रौवे दहे।।6।।23।। शाह तकी नहीं लखी निरंजन चाल रे। या परचैं सें आगै मांगै ज्वाल रे।।1।। साला कर्म सुभांन सरीकति देखिया। शाहतकी निरभाग न कागज छेकिया।।2।। शाह सिकंदर चरण जुहाँरे जानि करि। तुम अबिगत पुरुष कबीर बसौ उर आँनि करि।।3।। तुम खालिक सरबंग सरूप कबीर है। हरिहाँ महबूब कहता दास गरीब पीरन शिर पीर है।।4।।24।। यौह सौदा सति भाय करौ प्रभाति रे। तनमन रतन अमोल बटाऊ साथ रे।।1।। बिछरि जांहिगे मीत मता सुनि लीजिये। बौहरि न मेला होय कहौ क्या कीजिये।।2।। सील संतोष बिबेक दया के धाम है। ज्ञान रतन गुलजार संगाती राम है।।3।। धर्म धजा फरकंत फरहरैं लोक रे। ता मध्य अजपा नाम सु सौदा रोक रे।।4।। चले बनजुवा उठि हूंठ गढ छाड़ि रे। हरिहां महबूब कहता दास गरीब लगै जम डांढ रे।।5।।25।।

**❖ पारख के अंग की वाणी नं. 825-837 का सरलार्थ :- संत रविदास जी सुबह जंगल फिरने के लिए गए तो इतने सारे साधु-संतों को देखकर आश्चर्य किया तथा प्रश्न किया कि किस उपलक्ष्य में आए हो? उन्होंने बताया कि इस शहर के सेठ कबीर जुलाहा यज्ञ कर रहे हैं। हमारे पास पत्र गया था, हम आ गए हैं। तीन दिन का भोजन-भंडारा है। देखो पत्र साथ लाए हैं। रविदास जी को समझते देर नहीं लगी। परमेश्वर कबीर जी के पास घर पर गए। बताया कि हे प्रभु! अबकी बार तो काशी त्यागकर कहीं अन्य शहर में चलना होगा। सब बात बताई। परमात्मा कबीर जी संत रविदास जी की बात सुनकर चिंतित नहीं हुए। हँसे तथा बोले कि हे रविदास! बात सुन! बैठ जा भक्ति कर। परमात्मा आप संभालेगा। कबीर परमात्मा एक रूप में तो वहाँ कुटी में बैठे भजन करने का अभिनय कर रहे थे। अन्य रूप में सतलोक में गए। उनको पहले ही सतर्क कर रखा था। सतलोकवासियों ने असँख्यों बनजारे तथा बौड़ी (बैलों के ऊपर बोरे रखकर भोजन सामग्री भर रखी थी। एक बैल को बोरे समेत बंजारे लोग बोडी कहते थे) तैयार कर रखी थी।**

**जब कबीर जी सतलोक में बोडी लेने गए तो सतलोक वाले सेवक बोले कि हे कबीर भगवान! ले जाओ जितनी आवश्यकता है। हे कबीर संजनहार! वह तो (खंजूस) भूखा निर्धन लोक है। कबीर जी ने उनमें से नौ लाख बौडी तथा कुछ बनजारे वाले वेश में भक्त सेवादार साथ लिए तथा स्वयं केशव बंजारे का रूप धारण किया। एक पलक (क्षण) में पथ्वी के ऊपर आ गए। काशी शहर में तंबू (Tent) लगाए। पाँच रंग के झंडे सतलोक वाले लगाए। भंडारे में कोई खाना खाओ, कोई रोक-टोक नहीं थी। यह नहीं था कि जिनके नाम निमंत्रण पत्र गया है, वे अपनी चिट्ठी तथा नाम-पता दिखाओ और खाना खाओ जैसा कि काल लोक वाले साधु किया करते थे। सूखा सीधा के लिए आटा, खांड, चावल, घी, दाल सब दी जा रही थी। मिठाई, लड्डू, जलेबी, चंगेर (बर्फी) सब खिलाई जा रही थी। जैसे कुबेर भंडारी ही पथ्वी पर आया हो। बिना पकाया पक रहा था। टैंटों-तंबुओं में ढ़ेर के ढ़ेर मिठाईयों के लगे थे। कड़ाहे चावल, खीर, हलवा के भरे थे। सब खा रहे थे। दक्षिणा दी जा रही थी।**

कबीर परमेश्वर की जय-जयकार हो रही थी। बैल बिना सींगों वाले थे। बैल पृथ्वी से छः इंच ऊपर-ऊपर चल रहे थे। पृथ्वी के ऊपर पैर नहीं रख रहे थे क्योंकि यह पृथ्वी किटाणुओं से भरी है। पैरों के नीचे जीव मारने से पाप लगता है। तीन दिन तक सब सम्प्रदायों के व्यक्ति भोजन से तृप्त किए। षटदर्शन पंथों वाले साधुओं ने असँख्यों सीधे (एक व्यक्ति का एक समय की सूखी सामग्री, चावल, खांड, दाल, आटा, घी आदि-आदि) ले लिये। एक वर्ष का भोजन संग्रह कर ले गए। तीन दिन यहाँ छककर खा गए।

शाह सिकंदरकूं सुनी, धन कबीर बलिजांव। गरीबदास मेलै चलौ, मम हिरदे धरि पांव।।838।।
कहै कबीर सुन शाह तूं, भेष बीगाड़ा काम। गरीबदास कैसैं चलौं, मो गठरी नहीं दांम।।839।।
नहीं काशी में शाह कोई, मोहि उधारा देत। गरीबदास ताना तनूं, जिब कुंनबै सुधि लेत।।840।।
मैं अधीन अनकीट हूं, उदर भरै नहीं मोहि। गरीबदास माता दुखी, अरू मोमिन है छोहि।।841।।
ऐ कबीर तुम अलह हो, पलक बीच प्रवाह। गरीबदास कर जोरि करि, ऐसैं कहता शाह।।842।।
तुम दयाल दरबेश हौ, धरि आये नर रूप। गरीबदास ऐसैं कहैं, शाह सिकन्दर जहां भूप।।843।।
उठे कबीर करम किया, बरसे फूल अकाश। गरीबदास मेलै चले, चौंर करत रैदास।।844।।
तीनि एक चंहडोल में, रैदास शाह कबीर। गरीबदास चौंरा करैं, बादशाह बलबीर।।845।।
मुकुट मनोहर बांधि करि चढे फील कबीर। गरीबदास उस पुरी में, कोई न धरिहै धीर।।846।।
केशव चले कबीर पै, कबीर कष्ट क्यौं कीन। गरीबदास हस्ती चढे, मेला देखन तीन।।847।।
चौपड़ि के बैजार फिरि, आये केशव पास। गरीबदास कुरबांन गति, क्या क्या कहूं बिलास।।848।।
पाट पिटंबर बिछि गये, ऊपरि हीरे लाल। गरीबदास साहिब धनी, ल्याये मुक्ता माल।।849।।
केशव और कबीर का, तंबू मांहि मिलाप। गरीबदास आठ पहर लग, गोष्टी निज गरगाप।।850।।

❖ पारख के अंग की वाणी नं. 838-850 का सरलार्थ :- उन षड़यंत्रकारियों ने सुनियोजित सोची-समझी चाल के तहत दिल्ली के बादशाह सिकंदर लोधी को भी भंडारे का निमंत्रण भेजा था। सोचा था कि सिकंदर राजा आएगा। यहाँ कोई भंडारा नहीं मिलेगा। जनता कबीर को गालियाँ दे रही होगी। अराजकता का माहौल होगा। कबीर भाग जाएगा। राजा के मन से उसकी महिमा समाप्त हो जाएगी। शेखतकी जो राजा सिकंदर का धार्मिक पीर (गुरू) था तथा मंत्री भी था, वह इस षड़यंत्र का मुखिया था। जब राजा व शेखतकी भंडारा स्थल पर आए तो देखा लंगर लग रहा है। मोहन भोजन परोसे जा रहे हैं। दक्षिणा भी दी जा रही है। कबीर जी सेठ की जय बुलाई जा रही है। राजा ने उपस्थित व्यक्तियों से पूछा कि भंडारा कौन कर रहा है? उत्तर मिला कि कबीर सेठ जुलाहा कर रहा है। वह तो अभी आए नहीं हैं। उनका नौकर सामने तंबू में बैठा है। वह सब व्यवस्था कर रहा है। राजा सिंकदर तथा शेखतकी तंबू के पास गए। उस व्यक्ति का परिचय पूछा तो बताया कि मेरा नाम केशव बनजारा है। कबीर मेरा पगड़ी-बदल मित्र है। उनका पत्र मेरे पास गया था कि आप कुछ सामान भंडारे का लेते आना। छोटा-सा भंडारा करना है। मैं हाजिर हो गया। कबीर जी कहाँ है? राजा ने पूछा। वे किस कारण से नहीं आए? केशव ने कहा कि वे मालिक हैं। मर्जी है कभी आऐं। उनका नौकर जो बैठा है। यह व्यवस्था वे स्वयं ही कुटी में बैठे संभाल रहे हैं। वे परमात्मा हैं। राजा सिकंदर हाथी पर सवार होकर कबीर जी की

कुटी पर पहुँचा। दरवाजा बंद था। निवेदन करके खुलवाया तथा कहा कि आप मेरा दिल का निवेदन स्वीकार करके मेरे साथ मेले में भंडारे पर चलो तो परमात्मा ने कहा कि हे राजन! मेरे साथ अभद्र मजाक किया गया है। मैं निर्धन व्यक्ति कपड़ा बुनकर परिवार का पोषण कर रहा हूँ। अठारह लाख साधु भोजन-भंडारा छकने आए हैं। तीन दिन का भंडारा पत्र में लिखा है। मैं कहाँ से खिलाऊँगा? मैं तो घर से बाहर नहीं निकल सकता। रात्रि में परिवार सहित भाग जाऊँगा। हे राजा! इन भेषों वालों ने काम बिगाड़ा है। झूठी चिट्ठी मेरे नाम से भेज रखी है। मेरा उदर भी नहीं भरता। मेरी माता तथा पिता (मुँह बोले माता-पिता) मेरे पर क्रोध करेंगे। कोई काशी नगर में सेठ (शाह) भी मुझे उधार नहीं देता क्योंकि मेरी आमदनी कम है, निर्धन हूँ। मैं कैसे आपके साथ मेले में भंडारे के स्थान पर चलूँ। राजा सिकंदर जो दिल्ली का सम्राट था, उसने हाथ जोड़कर कहा कि हे कबीर! आप परमात्मा (अल्लाह) हो। नर रूप बनाकर आए हो। तुम दयाल (दरवेश) संत हो।

कबीर ने (करम) रहम किया। चलने के लिए उठे तो आकाश से फूल बरसने लगे। सिकंदर राजा ने परमात्मा कबीर को हाथी पर बैठाया। साथ में रविदास जी कबीर जी के सिर के ऊपर चंवर करते हुए कबीर जी के आदेश अनुसार उनके साथ हाथी पर बैठ गए। राजा भी हाथी पर उनके साथ बैठा। फिर रविदास जी से निवेदन करके राजा सिकंदर ने चंवर ले लिया और कबीर जी के ऊपर चंवर करने लगे। कबीर परमात्मा के सिर के ऊपर अपने आप मनोहर मुकुट आकर सुशोभित हो गया। काशी पुरी के व्यक्ति बेचैनी से कबीर परमेश्वर के दर्शन करने का इंतजार कर रहे थे। भंडारा स्थल पर आए तो केशव रूप उनके हाथी के पास आया तथा कहा कि हे कबीर प्रभु! आपने यहाँ आने का कष्ट क्यों किया? आपका दास जो सेवा में हाजिर है। उसकी बात को अनसुना करके तीनों हाथी को आगे मेले में ले गए जहाँ अठारह लाख व्यक्ति ठहरे थे। वह तो बहुत बड़ा मेला था। चौपड़ के बाजार में घूम-फिरकर केशव के पास आ गए। जब कबीर जी हाथी से उत्तरे तथा केशव वाले तंबू में गए तो अपने आप सुंदर तख्त आ गया तथा उसके ऊपर सुंदर बिछौनी बिछ गई। बिछौनी के चारों ओर हीरे, लाल लग गए। महाराजा जैसा आसन लग गया। दूसरी ओर ऐसा ही केशव के लिए लगा था। कबीर जी को देखने के लिए सब साधु-संत आकर चारों ओर कुछ बैठ गए, पीछे वाले खड़े रहे। परमात्मा कबीर जी ने केशव के साथ (आठ पहर) चौबीस घंटे लगातार आध्यात्मिक गोष्ठी की, तत्वज्ञान सुनाया। लगभग दस लाख उन भ्रमित साधुओं के शिष्यों ने कबीर जी से दीक्षा ली और जीवन सफल किया।

केशव कहत कबीर सैं, पूछत बातां बीन। गरीबदास क्यूं ऊतरे, ऐसै मुलक मलीन।।851।।
खांनपान की इंछि जित, नाहीं अधरि बिमान। गरीबदास यौह लोक जीव, छाड़्या मुलक अमांन।।852।।
झूठ–कपट इस लोक में, पाप पुण्य ब्यौहार। गरीबदास केशव कहै, कैसैं रहन तुम्हार।।853।।
नहीं अधरि सरबर तहां, नहीं अधरि कोई बाग। गरीबदास केशव कहैं, क्यौं नहीं देते त्याग।।854।।
नहीं फुहारे गगन में, नहीं मानसी गंग। गरीबदास जग देखि करि, हमरा चित मन भंग।।855।।
नहीं नगर हैं नूर के, नहीं बगर तिस हीर। गरीबदास केशव कहै, तुम क्यौं रहै कबीर।।856।।
कलंगी कला न मनुष्य कै, देवंगना नहीं दीप। गरीबदास केशव कहै, जहां सायर तहां सीप।।857।।

नहीं तुरंगम अधर भूमि, नहीं रापति कोई सेत। गरीबदास केशव कहै, खाली राखत खेत।।858।।
धन्य कबीर कुरबांनजां, ऐसी रहनि तुम्हार। गरीबदास केशव कहै, छाड़ि गीद संसार।।859।।
धन्य कबीर कुरबांनजां, पल पल चरण जुहार। गरीबदास तैं क्यौं तजे, हीरे लाल के पहार।।860।।
याह पौहमी है छार की, मुरदफरोशी पिंड। गरीबदास केशव कहै, चरण धरे शिर डंड।।861।।
मुरद कफन सब बिछि रह्या, तापरि मुरदे आव। गरीबदास केशव कहै, यहां नहीं धरिये पांव।।862।।
मुरद जिमी असमान है, मुरद चंद और सूर। गरीबदास केशव कहै, मुरद बजावै तूर।।863।।
मुरद नदी कुल वृक्ष हैं, मुरद पिण्ड अरु प्राण। गरीबदास वह क्यौं तजे, शंख पद्म शशि भांन।।864।।
सुनि कबीर इस धरणि परि, तुम नहीं धरियो पांव। गरीबदास बोडी बहुत, यहां रहत सत भाव।।865।।
गांडि भडू.का खेलही, या जग में सब लोग। गरीबदास रूचि मानहीं, इस कूं थापैं भोग।।866।।
नरक भरे तिस उदर हैं, रूधिर भरी सब देह। गरीबदास केशव कहै, या मनुष्यौं मुख खेह।।867।।
राम नाम कैसैं फुरैं, नरक नगीन शरीर। गरीबदास केशव कहै, बिलंबे कहां कबीर।।868।।
जूंनी संकट में परे, फिरि जूंनी सें संग। गरीबदास केशव कहै, भाव भक्ति सब भंग।।869।।
जूंनी संकट भुगतहीं, फिरि जुंनी सें भोग। गरीबदास केशव कहै, मुरद भूत सब लोग।।870।।
सौ जोजन पर लगत है, या दुनियां की गंध। गरीबदास केशव कहै, हाड चाम का फंद।।871।।
हाड चाम के गाम सब, हाड चाम सब खांन। गरीबदास केशव कहै, हाड चाम का दान।।872।।
हाड चाम की गूदरी, हाड चाम का चोल। गरीबदास केशव कहै, हाड चाम शिर खोल।।873।।
हाड चाम की नाक है, हाड चाम का मुख। गरीबदास केशव कहै, तज कबीर योह रुख।।874।।
हाथ इकीसौ आंत है, भरी नरक सब ठेल। गरीबदास केशव कहै, खाटी करवी बेल।।875।।
करवी करवा फल लगैं, करवी करवा खाय। गरीबदास केशव कहै, मीठा नाम निपाय।।876।।
सुनि कबीर सुर भेद हूं, केशव कसत करंत। गरीबदास गंदे मनुष्य, झगड़ा आनि करंत।।877।।
बिष्टा जिनकी देह में, मगन फिरैं दिन रात। गरीबदास केशव कहै, जिन शिर जमकी घात।।878।।
अजब अहंकारी मनुष्य हैं, सुन कबीर मम ज्ञान। गरीबदास केशव कहै, इन्हें कैसा ज्ञान अरू ध्यान।।879।।
सुन कबीर मन भावने, तुमरी बात अगाध। गरीबदास केशव कहै, तुमसे तुमही साध।।880।।
नाद बिंदमै बोय है, चलि है पान अपान। गरीबदास केशव कहै, बिन ही दम सैलान।।881।।
दम नहीं देही नहीं, नहीं जिमीं असमान। गरीबदास केशव कहै, जहां रहन अस्थान।।882।।
हरे पीत मोती जहां, हीरे बदन सपेद। गरीबदास केशव कहै, सुनौं देशका भेद।।883।।
लाल श्याम जहां रत्न हैं, नहीं भौतिक आकार। गरीबदास केशव कहै, चलि कबीर परिवार।।884।।
उर अमोघ जहां भजन है, केशव जहां रहंत। गरीबदास केशव कहै, कोई कोई जन समझंत।।885।।
उर अमोघ आसन अरस, उर अमोघ सरसंध। गरीबदास केशव कहै, सोई साध निर्बंध।।886।।

## ''कबीर जी तथा केशव जी की ज्ञान चर्चा''

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 851-886 का सरलार्थ :- केशव ने कबीर परमेश्वर से कहा कि हे कबीर! आप इस मलीन देश में किसलिए आए हो? आप तो सतलोक के सुख सागर के मालिक हो। वहाँ तो सर्व सुख है। यहाँ कष्ट के अतिरिक्त कुछ नहीं है। यह तो जीव लोक है। ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव तक जीव हैं। जन्म-मत्यु के चक्कर में हैं। आपने वह**

**सतलोक (अमान) सुख-चैन वाला यानि परम शांति वाला लोक क्यों छोड़ दिया? इस काल लोक के व्यक्ति झूठ-कपट की बातें करते हैं। पाप तथा पुण्य के भोग में जन्म-मत्यु के चक्कर में पड़े हैं। महान कष्ट उठा रहे हैं। हे कबीर जी! आप कैसे रह रहे हो? छोड़ क्यों ना देते? जहाँ से आप आए हो, वहाँ तो जगह-जगह बाग हैं। गंगा जल जैसे जल के सरोवर हैं। स्थान-स्थान पर फव्वारे चल रहे हैं। सदा बसंत जैसा मौसम रहता है। इस लोक को देखकर मेरा चितभंग हो गया है। मैं आश्चर्य कर रहा हूँ कि ये कैसे लोग हैं? वहाँ तो सब निवासी मानवों के सिर पर कलंगी शोभा करती है। सुंदर देवांगनाऐं (देवों की स्त्रियाँ) हैं। यहाँ तो कोई भी व्यवस्था अच्छी नहीं है। न अच्छे (तुरंगम) घोड़े हैं, न सफेद हाथी हैं। धन्य हैं हे कबीर जी! आप पर मैं कुर्बान जाऊँ, आपकी ऐसी सामान्य जिंदगी। केशव ने कहा कि इस गंदे लोक को छोड़ दे। चल अपने देश सतलोक में। ऊपर सतलोक में हीरों व लालों के पहाड़ हैं। यहाँ पत्थर के पहाड़ हैं। यह धरती (पोहमी) तो मिट्टी की है। इसके ऊपर कदम रखने से भी पाप लगता है। यहाँ पर पाँव भी ना रखना। इन सबका (मुरद परोसी पिंड) नाशवान शरीर है। सतलोक में अमर शरीर है। यहाँ के स्त्री-पुरूष आपस में (गांडि-भडुका खेलहीं) मिलन करते हैं। इसी को सबसे अच्छा भोग मानते हैं। सतलोक का भोग असँख्य गुणा आनंददायक है।**

**सब मानव (स्त्री-पुरूष) के शरीरों में नरक भरा है। नसों में रूधिर भरा है, थूक भरा है। बिस्टा (टट्टी) भरा है। ये दिन-रात इसी नरक भरे शरीर में मस्त रहते हैं। फिर कुत्ते-गधे बनते हैं। यमदूत इनके ऊपर (घात) मारने के लिए छुपकर दांव लगाए रहता है। इस काल लोक की पथ्वी की सौ योजन (एक योजन बारह किलोमीटर के समान होता है) यानि बारह सौ किमी. ऊपर तक दुर्गंध जाती है।**

**हे कबीर जी! ये सब अहंकारी जीव हैं। इनको कैसा ज्ञान और ध्यान बताया जा सकता है? ये कैसे भक्ति करेंगे? हे कबीर जी! आप इनमें कहाँ फँसे बैठे हो? हे कबीर मन भावने यानि मेरे प्रिय सुन! आपकी बात उत्तम है। आप जैसा साधु हो ही नहीं सकता। आप इनका कल्याण चाहते हो। ये आपको कष्ट देते हैं। उस लोक में जहाँ आपका निवास है, पाँच तत्व की देही (शरीर) नहीं है। (दम) श्वांस से भी उस शरीर का कोई संबंध नहीं है। बिना श्वांस का अविनाशी शरीर है।**

सुनि केशव अब बंदना, कहै कबीर संदेश। गरीबदास सर्व लोक में, है हमरा प्रवेश।।887।।
हम अमान अबिगत पुरुष, चुंबक ज्यूं चमकार। गरीबदास लोहा फिरै, हमरै अधर अधार।।888।।
लोहे रूपी देह है, चुंबक रूपी प्राण। गरीबदास दोऊसैं बगल, शब्दातीत अमान।।889।।
जब हम खैंचैं प्राणकौं, दम मिलैं दरियाव। गरीबदास पिण्डा परै, सुनि श्वास मिलि जाय।।890।।
सुंन हमारा रूप है, हम हैं सुंनसैं न्यार। गरीबदास उस प्राणकूं, हमहीं जोवनहार।।891।।
हम जोवैं हम ऐंचिहैं, योह सब ख्याल हमार। गरीबदास अबिगत अदल, फजल फूल दीदार।।892।।
फूल रूप सब प्रान हैं, फूल फूल में गंध। गरीबदास मम महल की, मैंही जानत सिंध।।893।।
पिण्ड पेड़ जीव बीज हैं, पिण्ड बीजसैं होत। गरीबदास जानैं नहीं, माता दूझत सोत।।894।।
बालक पीवै अति अघाय, माता दूधी धैंन। गरीबदास उस नरक में, कहां रतन सुरसैंन।।895।।

हाड चामकी देहिमें, दूध रतन सरबंत। गरीबदास घट पिण्ड में, ऐसै है भगवंत।।896।।
थन दूधिकौं पारिकरि, जै कोई देखै दूध। गरीबदास उस पिण्ड में, हाड चाम और गूद।।897।।
हमरैही उनिहारि है, हमरा सिरजनहार। गरीबदास बिधि भेद सुन, उघरै मुक्ति द्वार।।898।।
तनकै अंदर मन बसै, मनमें दिल दरियाव। गरीबदास उस लहरसैं, न्यारा है प्रभाव।।899।।
चितकै बीच चबूतरा, तहां वहां रहनि हमार। गरीबदास उस महल में, दूजा नहीं लगार।।900।।
हिरदे की खिरकी खुल्है, ऐंनक मध्य अनूप। गरीबदास घट घट बसैं, रहै गगन जल कूप।।901।।
जलसैं गगन न भीजि है, नहीं सुकावै धूप। गरीबदास मम देश यौह, सुन सें न्यारा रूप।।902।।
हम हैं सुंन सनेहीयां, सुन केशव करतार। गरीबदास हम चरण सैं, उतरे जीव अपार।।903।।
जुग सतरि हम ज्ञान दे, जीव न समझया एक। गरीबदास घर घर फिरैं, धरैं कबीरा भेष।।904।।
सतरि जुग सेवन किये, किन्हे न बूझी बात। गरीबदास मैं समझात हूँ, मोहे लगावें लात।।905।।
कलप कोटि जुग बीतिया, हम आये हर बेर। गरीबदास केशव सुनौं, देन भक्ति की टेर।।906।।
स्वर्ग मृत्यु पाताल में, हम पैठे कई बार। गरीबदास घरि घरि सिज्या, मारि मारि कहै मारि।।907।।
हमरी जाति अपूरबी, पूरब रहनि हमार। गरीबदास कैसैं जुड़ै, पश्चिम के का तार।।908।।
हम हैं पूरब ठेट के, उतरे औघट घाट। गरीबदास जीव दक्षिण के, यौ नहीं मिलती साटि।।909।।
हम पूरब के पूरबी, उतर देश उतरंत। गरीबदास जीव दक्षिण के, यौ नहीं संगि चलंत।।910।।
जीन्ह हमरी सीख लई, काटों जम जंजीर। गरीबदास केशव सुनै, ऐसैं कहैं कबीर।।911।।
फिरि बाजी बिधना रचै, वै नहीं जीव आवंत। गरीबदास सत्यलोक में, अमरपटा पावंत।।912।।
अनंत कोटि बाजी तहां, रचे सकल ब्रह्मंड। गरीबदास मैं क्या करूं, काल करत जीव खंड।।913।।
कीलौं काल निकंदिहूँ, जीव विध्वंस नहीं होय। गरीबदास जुलहा कहै, शब्द न बूझै कोय।।914।।
मनुष्य जीव क्या बात है, पशु पक्षी प्रवान। गरीबदास जुलहा कहै, करिहूँ हंस अमान।।915।।
मैं बनजारा आदि का, याही हमरि साटि। गरीबदास जीव अभय करि, बौहरि न आवै बाट।।916।।
एक गाडै एक जारिये, यह नहीं मोहि सुहाय। गरीबदास सतलोक में, देऊं जीव मिलाय।।917।।
सुन केशव साहिब धनी, मैं हूं तुमरा दास। गरीबदास तुम हुक्म सैं, काटत जीव की फांस।।918।।
मुझ आजिज की कलप सुनि, तुम उतरें ततकाल। गरीबदास जुलहा कहै, मग झीना पंथ बाल।।919।।
नौलख बोडी ऊतरी, केशव कसत करंत। गरीबदास मम कारणैं, भक्ति सरू भगवंत।।920।।
सुनि स्वामी साहिब धनी, करिहूं अरज अनेक। गरीबदास जुलहा कहै, पूरण कीन्हे भेष।।921।।
कामधेनु कल्पवृक्ष तूं, मैं एक तुमरा फूल। गरीबदास केशव धनी, सदा संग मखमूल।।922।।
तुमसे संगी संग हैं, हमरे कछू न चाह। गरीबदास सतगुरु धनी, उतरे माल भराय।।923।।
पूरण ब्रह्म कृपानिधान, सुन केशव करतार। गरीबदास मुझ दीन की, राखियौं बहुत संभार।।924।।

### ''कबीर जी वचन''

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 887-924 का सरलार्थ :- कबीर जी ने कहा कि हे केशव! मेरा निवेदन सुन। मैं सब स्थानों पर विद्यमान हूँ। मैं सर्वव्यापक हूँ। जैसे गऊ बच्चे को जन्म देती है। गाय के शरीर में रूधिर भी है। गोबर-पेशाब भी है। माँस भी है, हड्डियाँ भी हैं। उसी शरीर में बच्चे के लिए दूध भी बन गया है। इसी प्रकार सत्य साधना करने से इसी रूधिर व मल भरे मानव शरीर में परमात्मा भी प्रकट हो जाता है। भक्ति की शक्ति बन जाती है।**

जीव का मोक्ष हो जाता है। बच्चे के जन्म से पहले यदि गाय या भैंस के थन (दूधी) को चीर-फाड़कर देखें तो दूध नहीं मिलेगा। माँस व रक्त मिलेगा। बच्चा उत्पन्न होने के पश्चात् दूध की बाल्टी भर देती है। हे केशव! अपना सजनहार अपने (हुनियार) जैसा है यानि मानव स्वरूप है।

जो काल से अधिक प्रभावित हैं, कर्महीन हैं, उनको सत्तर युग तक तत्वज्ञान समझाया। एक भी जीव नहीं समझा। मैं घर-घर भिन्न-भिन्न वेश धारण करके जाता हूँ, समझाना चाहता हूँ। मेरे को लात मारते हैं। हे केशव! सुन। मैं करोड़ों कल्पों तक बार-बार सच्ची भक्ति करने की प्रेरणा करने स्वर्ग लोक, पाताल लोक तथा पथ्वी लोक पर मैं कई बार गया-आया हूँ। मेरे पीछे पड़ जाते हैं। कहते हैं कि यह झूठा ज्ञान कहता है। इसको मारो-मारो। हम पूर्व के यानि ऊपर सतलोक के रहने वाले हैं। जीव पश्चिम के हैं। इसलिए बोली मिलती नहीं। पश्चिम यानि काल लोक के निवासी हैं यानि हमारे ज्ञान को समझ नहीं पाते। इनको काल लोक का लोक वेद पढ़ा रखा है। मेरी कोशिश है कि इनको नरक से निकालूँ।

जिन्होंने हमारी शिक्षा (उपदेश) मान ली, दीक्षा ले ली, उनके (जम जंजीर) काल के लोक के पाप कर्मों के बंधन को समाप्त कर देता हूँ। इस बात को केशव भी सुन रहा था तथा प्रभावित हो रहा था। वे मेरी शरण वाले सत्य भक्ति करके सतलोक में चले जाते हैं। वहाँ पर (अमर पट्टा) अमर पद प्राप्त करते हैं। वे कभी जन्म-मत्यु के चक्र में नहीं गिरते। मैंने (कबीर जी ने) अनंत करोड़ दुनिया बनाई हैं। अनंत करोड़ ब्रह्मंड बनाए हैं। मैं इतना सक्षम हूँ। परंतु काल जीव का नाम खण्ड करवाकर मेरे से दूर कर देता है। बताओ मैं क्या करूँ? मैं काल को (कील दूं) बाँध दूँ। किसी भी जीव को कष्ट नहीं होगा। सब सत्यलोक में चले जाऐंगे। परंतु मेरे ज्ञान को कोई नहीं मानता है, न सुनता है। कबीर जुलाहा यह कह रहा है कि मानव की तो बात ही क्या है, पशु-पक्षियों को भी (अमान) सतलोक भेज दूँ यानि अमन-चैन कर दूँ। मैं तो सदा का (आदि का) बनजारा (व्यापारी) हूँ। मेरी यही (साट) सौदागरी है कि जीवों को सच्चा ज्ञान, सच्चा नाम बताकर भक्ति करवाकर काल ब्रह्म का हिसाब करवाकर जीव को मुक्त करवाकर सत्यलोक ले जाऊँ। वे जीव पुनः काल के जाल में नहीं आते। उन जीवों को अमर कर देता हूँ। जो भिन्न-भिन्न धर्म बनाकर काल ने आपस में लड़ा रखे हैं, भिन्न-भिन्न रीति-रिवाज बना रखे हैं। हिन्दु मुर्दे को जलाता है। मुसलमान इसे बुरा मानते हैं। वे जमीन में गाड़ते हैं। मुझे ये अच्छा नहीं लगता। मैं चाहता हूँ कि ये तत्वज्ञान समझें। एक हो जाऐं। सत्य साधना करें, सतलोक जाऐं। सदा सुखी रहें। कबीर जी ने कहा कि हे केशव! (धनी) मालिक मैं तो आपका दास हूँ। आपकी आज्ञा से जीवों के कर्म बंधन काटता हूँ। मुझ आजिज की पुकार सुनकर आप तत्काल सहयोग के लिए उतरे हो। नौ लाख बौडी लेकर आए हो। मेरी लाज रखी है। आपके कारण भगवान की सच्ची भक्ति प्रारंभ होती है। हे केशव साहिब धनी! मैं आपका धन्यवाद करता हूँ कि आपने सब (भेषों) पंथों के साधुओं को पूर्ण रूप से तप्त किया है। आप तो कामधेनु (मनोकामना व सब प्रकार के खाद्य पदार्थ देने वाली देवताओं की गाय) के

**समान हो। मैं आपका छोटा-सा फूल यानि बच्चा हूँ। आप सदा साथ रहना। आप जैसे साथी मेरे साथ हैं, फिर मुझे क्या चाहिए? मेरे सतगुरू धनी आप माल भरकर उतरे हो। हे पूर्ण ब्रह्म केशव करतार! मेरी अर्ज सुनो। मुझ दीन का बहुत ध्यान रखना। काल लोक में मेरी सुध लेते रहना।**

सुनि कबीर केशव कहै, जो कुछ करौ सो कीन। गरीबदास मुख्त्यार तुम, तुमैं दीन बेदीन।।925।।
सुनि सतगुरु तोसैं कहूं, तुमहो दीनदयाल। गरीबदास आधीन मैं, तुम साहिब अबदाल।।926।।
अनंत कोटि ब्रह्मांडकौं, त्यारत लगैं न बार। गरीबदास केशव कहै, तुमही दारमदार।।927।।
तुमही दारमदार हौ, यहां कलप नहीं इंछ। गरीबदास केशव कहै, तुमरे ही प्रपंच।।928।।
तूं प्रपंची आदिका, अनंत जीव तुम त्यार। गरीबदास केशव कहै, तुम कोली घनसार।।929।।
अनंत लोक ताना तन्या, गूढी गांठी तूं बीनि। गरीबदास केशव कहै, तुम कोली परवीन।।930।।

## ''केशव जी के वचन तथा भंडारा सम्पन्न की वाणी''

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 925-930 का सरलार्थ :- केशव ने कहा कि हे कबीर जी! आप समर्थ परमेश्वर हैं। आप जो चाहो, सो कर सकते हो। हे सतगुरू! सुनो आप तो दीनदयाल हो, मैं आपके आधीन हूँ। आप समर्थ (साहिब) परमेश्वर हो। आपको अनंत कोटि ब्रह्मंड को पार करने में कोई देर नहीं लगेगी। आप ही (दारमदार) सर्वेस्वा हैं। सबके मालिक हो। आप ऐसे प्रपंच सदा से करते आए हो। अपना भेद नहीं देते। आप सबके उत्पत्तिकर्ता हो, मोक्ष दाता हो। सुख के सागर हो। जीव के सच्चे साथी हो। आप सर्व संष्टि का ताना बुनने वाले (कोली) जुलाहा हो यानि सर्व ब्रह्मंडों के रचनहार हो।**

केशव चले स्व धाम को, नौलख बोडी लीन। गरीबदास बंधन किया, बाजत हैं सुर बीन।।931।।
केशव और कबीर जित, मिलत भये तहां एक। दासगरीब कबीर हरी, धरते नाना भेख।।932।।
बनजारे और बैल सब, लाए थे भर माल। गरीबदास सत्यलोक कूं, चले गये ततकाल।।933।।
आवत जाते ना लखै, कौन धाम प्रकाश। गरीबदास शाह बूझि है, कहां गये हरिदास।।934।।
हरि में हरिके दास हैं, दासनकै हरि पास। गरीबदास पद अगमगति, शाहतकी उदास।।935।।
चलौ सिकंदर पातशाह, क्यों बिरथा बखत गमाय। गरीबदास उस पीरकै, तन मन लागी भाय।।936।।
जेता शहर कबीर का, हमरै बौहत अनेक। गरीबदास शाहतकीकै, लगी जुबांनं मेख।।937।।
गुंग भये बोलैं नहीं, नहीं जुबाब जुबान। गरीबदास मार्या पर्या, बिन शर करौं कमान।।938।।
एता दोष धरै कहां, दग्ध जिमीं असमान। गरीबदास सुनिये नहीं, गुंग द्वार मुख कान।।939।।

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 931-939 का सरलार्थ :- केशव रूपधारी परमेश्वर कबीर जी ने सब बैलों तथा बनजारों को आज्ञा दी कि तुम स्वधाम को चलो। इतना कहते ही सब चल पड़े। गंगा दरिया पार कर गए। कुछ देर बाद सिकंदर राजा ने देखा तो नौ लाख बैल, एक लाख सेवादार कोई भी दिखाई नहीं दिया। तब सिकंदर लोधी राजा ने केशव से पूछा कि हे केशव! वे सब कहाँ गए? केशव बोला कि सतलोक से आए थे, सतलोक चले गए। मैं भी चलता हूँ। यूं कहकर केशव कबीर जी में समा गए। संत गरीबदास जी ने कहा है कि कबीर परमेश्वर स्वयं ही भिन्न-भिन्न रूप बनाकर लीला करते हैं। बनजारे तथा**

बैल माल भरकर लाए थे। सतलोक में तत्काल चले गए। शेखतकी जो सिकंदर राजा का मंत्री व पीर था। उसके तो तन-मन में आग लग गई और राजा से कहने लगा कि चलो! क्यों यहाँ समय व्यर्थ कर रहे हो? जैसा कबीर का शहर है, ऐसे हमारे अनेक हैं। इसने क्या भण्डारा किया है, महोछा-सा किया है। हम ऐसे-ऐसे सौ भंडारे कर देंगे। उसी समय शेखतकी गूंगा हो गया। आजीवन गूंगा रहा। भुगतकर मरा।

गरीब, कोई कहे जग जौनार करी है, कोई कहे महोच्छा। बड़े बड़ाई करत हैं, गारी काढ़े ओच्छा।।

अर्थात् कोई तो कह रहा था कि दिल खोलकर रूपया खर्चा है। (जग जौनार) धर्म यज्ञ जीमनवार की है। कोई कह रहा था कि महोछा किया है। महोछा उसे कहते हैं जो किसी वंद्ध के लिए पंडित के द्वारा थोपा हुआ धर्म किया जाता है। उसमें घटिया कपड़ा, घटिया घी (डालडा) लगाता है, कंजूसी करता है। सौ के स्थान पर दस खर्च करने की कोशिश करता है। उसे महोछा कहते हैं। बड़े लोग यानि अच्छी आत्मा तो यज्ञकर्ता की बड़ाई करते हैं। ओच्छा यानि दुष्ट आत्मा गाली देता है। उसे बिसराता है (घटिया बताता है)।

## ''उपरोक्त वाणियों का कथा रूप''

❖ सरलार्थ :- जब सब षड़यंत्र फैल हो गए तो सब काशी के पंडित, काजी-मुल्लाओं ने सभा करके निर्णय लिया कि कबीर एक निर्धन जुलाहा है। हम इसके नाम से पूरे हिन्दुस्तान में चिट्ठी भिजवा देते हैं कि कबीर सेठ पुत्र नीरू जुलाहा कॉलोनी बनारस वाला तीन दिन का भोजन-भण्डारा (धर्म यज्ञ) करने जा रहा है। सब अखाड़े वाले बाबा, साधु-संत आमंत्रित हैं। साथ में अपने सर्व शिष्यों को अवश्य लाऐं। तीनों दिन प्रत्येक भोजन के पश्चात् प्रत्येक साधु-संत, ब्राह्मण, काजी-मुल्ला, पीर-पैगम्बर, औलिया को एक दोहर, एक मोहर तथा जो कोई सुखा-सीधा (आटा, मिठाई, घी, दाल, चावल) भी लेना चाहे तो वह भी दिया जाएगा। 'दोहर' एक लोई होती थी जो उस समय की सबसे मँहगी तथा उपयोगी कम्बल मानी जाती थी जिसको अमीर लोग ही ओढ़ते थे। 'मोहर' लगभग 10 ग्राम सोने (Gold) से बना वर्तमान कीमत लगभग 30 हजार रूपये है। उस लोई की कीमत वर्तमान में 10 हजार से कम नहीं है।

सर्व सम्मति से यह निर्णय लेकर पत्र भिजवा दिए, दिन निश्चित कर दिए। निश्चित दिन को 18 लाख साधु-संत, ब्राह्मण, मण्डलेश्वर अपने-अपने सर्व शिष्यों सहित पहुँच गए। सबको लालच था कि प्रत्येक भोजन के पश्चात् उपरोक्त दक्षिणा मिलेगी। इसलिए अपने-अपने सर्व शिष्यों को मण्डलेश्वर ले आए कि अच्छा माल मिलेगा, सूखा-सीधा भी लेंगे। महीनों का खाने का तथा कई-कई हजार का सोना तथा लोई मिलेगी। बेचकर काम चलाऐंगे।

कबीर परमेश्वर ने दो रूप में अभिनय किया। एक रूप तो अपनी कुटिया में बैठे रहे। दूसरे रूप में अपने सतलोक से 9 लाख बैलों पर थैले रखकर पका-पकाया सामान तथा सूखा सामान तथा दोहर-मोहर भरकर ले आए। (बोरे जो वर्तमान में गधों पर रखते हैं। उस समय बनजारे अर्थात् व्यापारी बैलों पर रखकर माल एक मण्डी से दूसरी मण्डी में ट्रान्सपोर्ट करते थे।) काशी के बाजार में टैंट लगाकर सारा सामान टैंटों में रख दिया और कुछ सेवादार भी सतलोक से

साथ आए थे जो सर्व व्यवस्था संभाल रहे थे। भण्डारा शुरू कर दिया, तीन दिन तक चिट्ठी में लिखे अनुसार सर्व दक्षिणा दी गई। उस समय भोजन-भण्डारे में दिल्ली का राजा सिकन्दर लोधी भी आया था तथा उसका निजी पीर शेखतकी भी आया था। शेखतकी उपरोक्त षड़यंत्र का मुख्य सदस्य था। उसने सिकंदर लोधी को भी पत्र भिजवाया। वह चाहता था कि किसी तरह सिकंदर लोधी के दिल से कबीर जी उतरें और मेरी पूर्ण महिमा बने। उस शेख का अनुमान था कि अबकी बार कबीर काशी से भाग जाएगा और भण्डारे में पहुँचे साधु कबीर को गालियाँ दे रहे होंगे। राजा भी कबीर जी का फैन (प्रसंशक) नहीं रहेगा। परंतु जब भण्डारे के स्थान पर पहुँचे तो देखा, लंगर चल रहा है, सर्व दक्षिणा दी जा रही है। सब साधु तथा अन्य व्यक्ति भोजन खाकर दक्षिणा लेकर कबीर सेठ की जय-जयकार कर रहे हैं। बादशाह सिकंदर लोधी ने पता किया कि भण्डारा करने वाला कहाँ है? बताया गया कि उस सामने वाले बड़े टैंट (तम्बू) में है। राजा तथा शेखतकी उस तम्बू में गए और पहले अपना परिचय दिया, फिर उसका परिचय पूछा। तम्बू में बैठे सेठ ने परिचय बताया कि मेरा नाम केशव है, मैं बनजारा हूँ। कबीर जी मेरे मित्र हैं। उनका मेरे पास संदेश गया था कि एक छोटा-सा भण्डारा करना है, कुछ सामान लेकर आना। मेरा भी निमंत्रण भेजा था। राजा सिकंदर लोधी ने पूछा कि कबीर जी क्यों नहीं आए? केशव रूपधारी परमेश्वर ने कहा मैं जो बैठा हूँ उनका नौकर, वे मालिक हैं, इच्छा होगी, तब चले आएंगे। उनकी कपा तथा आदेश से सब ठीक चल रहा है। आप जी भी भोजन करें। राजा ने कहा पहले उस शुभान अल्लाह के दर्शन करूँगा, बाद में भोजन करूँगा। यह कहकर हाथी पर बैठकर राजा सिकंदर कबीर जी की कुटिया पर पहुँचे। साथ में कई अंगरक्षक भी थे।

कबीर परमेश्वर जी को संत रविदास जी ने सुबह ही बता दिया था कि हे कबीर जी! आज तो विरोधियों ने बनारस छोड़कर भगाने का कार्य कर दिया। आपके नाम से पत्र भेज रखे हैं और ऐसा-ऐसा लिखा है। लगभग 18 लाख व्यक्ति साधु-संत लंगर खाने पहुँच चुके हैं। कबीर जी ने कहा कि मित्र आजा बैठ जा! दरवाजा बंद करके सांगल लगा ले। आज-आज का दिन बिताकर रात्रि में अपने परिवार को लेकर भाग जाऊँगा। कहीं अन्य शहर-गाँव में निर्वाह कर लूंगा। जब उनको कुछ खाने को मिलेगा ही नहीं तो झल्लाकर गाली-गलौच करके चले जाएंगे। हम सांकल खोलेंगे ही नहीं, यदि किवाड़ तोड़ेंगे तो हाथ जोड़ लूंगा कि मेरा सामर्थ्य आप जी को भण्डारा कराने का नहीं है। गलती से पत्र डाले गए, मारो भावें छोड़ो। दोनों संत माला लेकर भक्ति करने लगे। मुँह बोले माता-पिता तथा मतक जीवित किए हुए लड़का तथा लड़की सुबह सैर को गए थे। इतने में दिल्ली के बादशाह सिकंदर लोधी ने दरवाजा खटखटाया। संत रविदास जी ने कहा प्रभु! लगता है कि अतिथि यहाँ पर भी पहुँच गए हैं। कबीर जी ने कहा कि देख सुराख से बच्चे तो नहीं आ गए हैं। रविदास जी ने देखकर बताया कि नहीं, कोई और ही है। दो-तीन बार दरवाजा खटखटाकर राजा सिकंदर ने अपना परिचय देकर बताया कि आपका दास सिकंदर आया है, आपके दर्शन करना चाहता है। परमेश्वर कबीर जी ने कहा राजन! आज दरवाजा नहीं खोलूंगा। मेरे नाम से झूठी चिट्ठियाँ भेज रखी हैं, लाखों संत-भक्त पहुँच चुके हैं। रात्रि होते ही मैं अपने परिवार को लेकर कहीं दूर चला जाऊँगा। सिकंदर लोधी ने कहा परवरदिगार! आप मुझे नहीं बहका सकते, मैं आपको निकट

से जान चुका हूँ। आप एक बार दरवाजा खोलो, मैं आपके दर्शन करके ही जलपान करूँगा। परमेश्वर की आज्ञा से रविदास जी ने दरवाजा खोला तो सिकंदर लोधी मुकट पहने-पहने ही चरणों में लोट गया और बताया कि आप अपने आपको छिपाकर बैठे हो, आपने कितना सुंदर भण्डारा लगा रखा है। आपका मित्र केशव आपके संदेश को पाकर सर्व सामान लेकर आया है। आपके नाम का अखण्ड भण्डारा चल रहा है। सर्व अतिथि आपके दर्शनाभिलाषी हैं। कह रहे हैं कि देखें तो कौन है कबीर सेठ जिसने ऐसे खुले हाथ से लंगर कराया है। मेरी भी प्रार्थना है कि आप एक बार भण्डारे में घूमकर सबको दर्शन देकर कतार्थ करें। तब परमेश्वर कबीर जी उठे और कुटिया से बाहर आए तो आकाश से कबीर जी पर फूलों की वर्षा होने लगी तथा आकाश से आकर सिर पर सुन्दर मुकुट अपने आप पहना गया। तब हाथी पर बैठकर कबीर जी तथा रविदास जी व राजा चले तो सिकंदर लोधी परमेश्वर कबीर जी पर चंवर करने लगे और पीलवान से कहा कि हाथी को भण्डारे के साथ से लेकर चल। जो भी देखे और पूछे काशी वालों से कि कबीर सेठ कौन-सा है, उत्तर मिले कि जिसके सिर पर मोरपंख वाला मुकुट है, वह है कबीर सेठ जिस पर सिकंदर लोधी दिल्ली के बादशाह चंवर कर रहे हैं। सब एक स्वर में जय बोल रहे थे। जय हो कबीर सेठ की, जैसा लिखा था, वैसा ही भण्डारा कराया है। ऐसी व्यवस्था कहीं देखी न सुनी। भोजन खाने का स्थान बहुत लम्बा-चौड़ा था। उसमें घूमकर फिर वहाँ पर आए जहाँ पर केशव टैंट में बैठा था। हाथी से उतरकर कबीर जी तम्बू में पहुँचे तो अपने आप एक सुंदर पलंग आ गया, उसके ऊपर एक गद्दा बिछ गया, ऊपर गलीचे बिछ गए जिनकी झालरों में हीरे, पन्ने, लाल लगे थे। टैंट को ऊपर कर दिया गया जो दो तरफ से बंद था। खाना खाने के पश्चात् सब दर्शनार्थ वहाँ आने लगे, तब परमेश्वर कबीर जी ने उन परमात्मा के लिए घर त्यागकर आश्रमों में रहने वालों तथा अन्य गहस्थी व्यक्ति व ब्राह्मणों को आपस में (केशव तथा कबीर जी ने) आध्यात्मिक प्रश्न-उत्तर करके सत्यज्ञान समझाया। 8 पहर (24 घण्टे) तक सत्संग करके उनका अज्ञान दूर किया। कई लाख साधुओं ने दीक्षा ली और अपना कल्याण कराया। विरोधियों ने तो परमेश्वर का बुरा करना चाहा था, परंतु परमात्मा को इकट्ठे करे-कराए भक्त मिल गए अपना ज्ञान सुनाने के लिए। उन भक्तों को सतलोक से आया हुआ उत्तम भोजन कराया जिसके खाने से अच्छे विचार उत्पन्न हुए। उन्होंने परमेश्वर का तत्वज्ञान समझा, दीक्षा ली तथा कबीर जी ने उनको वर्षों का खर्चा भी दक्षिणा रूप में दे दिया। सब भण्डारा पूरा करके सर्व सामान समेटकर बैलों पर रखकर जो सेवादार आए थे, वे चल पड़े। तब सिकंदर लोधी, शेखतकी, कबीर जी, केशव जी तथा राजा के कई अंगरक्षक भी खड़े थे। अंगरक्षक ने आवाज लगाई कि बैल धरती से छः इन्च ऊपर चल रहे हैं। पथ्वी पर पैर नहीं रख रहे। यह लीला देखकर सब हैरान थे। फिर कुछ देर बाद देखा तो आसपास तथा दूर तक न बैल दिखाई दिए और न बनजारे सेवक। सिकंदर लोधी ने पूछा हे कबीर जी! बनजारे और बैल कहाँ गए? परमेश्वर कबीर जी ने उत्तर दिया कि जिस परमात्मा के लोक से आए थे, उसी में चले गए। उसी समय केशव वाला स्वरूप देखते-देखते कबीर जी के शरीर में समा गया। सिकंदर राजा ने कहा हे अल्लाहु अकबर! मैं तो पहले ही कह रहा था कि यह सब आप कर रहे हो, अपने आपको छिपाए हुए हो। शेखतकी तो जल-भुन रहा था। कहने लगा कि ऐसे भण्डारे

तो हम अनेकों कर दें। यह तो महौछा-सा किया है। हम तो जग जौनार कर देते।

महौछा कहते हैं वह धर्म अनुष्ठान जो किसी पुरोहित द्वारा पितर दोष मिटाने के लिए थोपा गया हो। उसमें व्यक्ति बताए गए नग (Items) मन मारकर सस्ती कीमत के लाकर पूरे करता है, हाथ सिकोड़कर लंगर लगाता है।

जग जौनार कहते हैं जिसके घर कई वर्षों उपरांत संतान उत्पन्न होती है तो दिल खोलकर खर्च करता है, भण्डारा करता है तो खुले हाथों से।

संत गरीबदास जी ने उस भण्डारे के विषय में जिसकी जैसी विचारधारा थी, वह बताई :-

गरीब, कोई कहे जग जौनार करी है, कोई कहे महौछा। बड़े बड़ाई कर्या करें, गाली काढ़ै औछा।।

❖ भावार्थ है कि जो भले पुरूष थे, वे तो बड़ाई कर रहे थे कि जग जौनार करी है। जो विरोधी थे, ईर्ष्यावश कह रहे थे कि क्या खाक भण्डारा किया है, यह तो महौछा-सा किया है। जब शेखतकी ने ये वचन कहे तो गूंगा तथा बहरा हो गया, शेष जीवन पशु की तरह जीया। अन्य के लिए उदाहरण बना कि अपनी ताकत का दुरूपयोग करना अपराध होता है, उसका भयंकर फल भोगना पड़ता है।

केशव आन भया बनजारा षट्दल किन्ही हाँस है।

परमेश्वर कबीर जी स्वयं आकर (आन) केशव बनजारा बने। षट्दल कहते हैं गिरी-पुरी, नागा-नाथ, वैष्णों, सन्यासी, शैव आदि छः पंथों के व्यक्तियों को जिन्होंने हँसी-मजाक करके चिट्ठी डाली थी। परमात्मा ने यह सिद्ध किया है कि भक्त सच्चे दिल से मेरे पर विश्वास करके चलता है तो मैं उसकी ऐसे सहायता करता हूँ।

## ''एक अन्य करिश्मा जो उस भण्डारे में हुआ''

वह जीमनवार (लंगर) तीन दिन तक चला था। दिन में प्रत्येक व्यक्ति कम से कम दो बार भोजन खाता था। कुछ तो तीन-चार बार भी खाते थे क्योंकि प्रत्येक भोजन के पश्चात् दक्षिणा में एक मौहर (10 ग्राम सोना) और एक दौहर (कीमती सूती शॉल) दिया जा रहा था। इस लालच में बार-बार भोजन खाते थे। तीन दिन तक 18 लाख व्यक्ति शौच तथा पेशाब करके काशी के चारों ओर ढ़ेर लगा देते। काशी को सड़ा देते। काशी निवासियों तथा उन 18 लाख अतिथियों तथा एक लाख सेवादार जो सतलोक से आए थे। उस गंद का ढ़ेर लग जाता, श्वांस लेना दूभर हो जाता, परंतु ऐसा महसूस ही नहीं हुआ। सब दिन में दो-तीन बार भोजन खा रहे थे, परंतु शौच एक बार भी नहीं जा रहे थे, न पेशाब कर रहे थे। इतना स्वादिष्ट भोजन था कि पेट भर-भरकर खा रहे थे। पहले से दुगना भोजन खा रहे थे। उन सबको मध्य के दिन टैंशन (चिंता) हुई कि न तो पेट भारी है, भूख भी ठीक लग रही है, कहीं रोगी न हो जाऐं। सतलोक से आए सेवकों को समस्या बताई तो उन्होंने कहा कि यह भोजन ऐसी जड़ी-बूटियां डालकर बनाया है जिनसे यह शरीर में ही समा जाएगा। हम तो प्रतिदिन यही भोजन अपने लंगर में बनाते हैं, यही खाते हैं। हम कभी शौच नहीं जाते तथा न पेशाब करते हैं। आप निश्चिंत रहो। फिर भी विचार कर रहे थे कि खाना खाया है, कुछ तो मल निकलना चाहिए। उनको लैट्रिन जाने का दबाव हुआ। सब शहर से बाहर चल पड़े। टट्टी के लिए एकान्त स्थान खोजकर बैठे

तो गुदा से वायु निकली। पेट हल्का हो गया तथा वायु से सुगंध निकली जैसे केवड़े का पानी छिड़का हो। यह सब देखकर सबको सेवादारों की बात पर विश्वास हुआ। तब उनका भय समाप्त हुआ, परंतु फिर भी सबकी आँखों पर अज्ञान की पट्टी बँधी थी। परमेश्वर कबीर जी को परमेश्वर नहीं स्वीकारा।

पुराणों में भी प्रकरण आता है कि अयोध्या के राजा ऋषभ देव जी राज त्यागकर जंगलों में साधना करते थे। उनका भोजन स्वर्ग से आता था। उनके मल (पाखाने) से सुगंध निकलती थी। आसपास के क्षेत्र के व्यक्ति इसको देखकर आश्चर्यचकित होते थे। इसी तरह सतलोक का भोजन आहार करने से केवल सुगंध निकलती है, मल नहीं। स्वर्ग तो सतलोक की नकल है जो नकली (**Duplicate**) है।

## ''धर्मदास जी को शरण में लेना''

{पाठकों से निवेदन है कि अमृतवाणी को भी पढ़ें। इसके पढ़ने से आत्मा का आकर्षण परमात्मा की ओर अधिक होता है। यह वाणी परमात्मा से मिले महात्मा के मुख कमल से उच्चारण की गई है। यह सिद्ध वाणी है। आत्मा को धो देती है। फिर परमात्मा की भक्ति में रूचि बढ़ती है।}

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 940-1024 तथा चौपाई नं. 1025-1124 :-**

धर जिंदे का रूप, सैल बृन्दाबन कीनी। तहां मिले धर्मदास करत हैं बहुत आधीनी।।940।।
बौहरंगी बरियाम, काम निहकामी सोई। धरि सतगुरू का रूप, धनी उतरे हैं लोई।।941।।
परम उजागर ज्ञान, ध्यान बौहरंगी बानां। तहां मिले धर्मदास, अचार बिचार दिवानां।।942।।
कौन तुम्हारी जाति, कहां सें आये स्वामी। पूछैं पुरूष कबीर, धनी साहिब निहकामी।।943।।

**पारख के अंग की वाणी नं. 940-943 का सरलार्थ :-** भक्त धर्मदास जी नगर बांधवगढ़ प्रांत-मध्यप्रदेश के रहने वाले धनी सेठ थे। परमात्मा में अधिक श्रद्धा थी। एक रूपदास नाम के वैष्णव पंथी साधु से दीक्षा ले रखी थी। उनके बताए अनुसार मूर्तियों की पूजा करना, श्राद्ध करना, एकादशी का व्रत, राम, कृष्ण यानि विष्णु तथा लक्ष्मी देवी तथा शिव-पार्वती की पूजा, तीर्थों व धामों पर जाकर स्नान करना आदि शास्त्रविरूद्ध साधना किया करता था। गीता का नित्य पाठ किया करता। गायत्री मंत्र का जाप, राम, कृष्ण हरे कृष्ण, हरे राम, ॐ नमो शिवायः, ॐ भागवते वासुदेवाय नमः आदि-आदि जाप किया करता। एक समय तीर्थों पर भ्रमण करते-करते धर्मदास जी मथुरा वृंदावन में गए हुए थे। धर्मदास जी को सतपुरूष कबीर जी ने पृथ्वी पर जन्म दिया था। एक धनवान बनिये के घर इनका जन्म हुआ था। धन अत्यधिक था। कबीर परमेश्वर जी ने इसे भेजा तो इसलिए था कि पृथ्वी पर मेरा ज्ञान प्रचार कर, सच्चाई जनता को बता तथा सबको काल ब्रह्म का जाल समझा। सतलोक व सतपुरूष का ज्ञान करवा। सब जीव सतलोक से काल ब्रह्म के लोक में कष्ट उठा रहे हैं। सबको धर्मराय (काल ब्रह्म) ने धोखा देकर रखा है। सच्चा अध्यात्म ज्ञान खत्म कर दिया। अपने को पूर्ण परमात्मा सिद्ध किए हुए है। एक लाख मानव जीवों को प्रतिदिन खाता है। सवा लाख प्रतिदिन उत्पन्न करता है। कष्ट देने के लिए चौरासी लाख

**प्रकार के प्राणियों के शरीरों में जन्म देता है। कर्म भोग प्रधान नियम है। धर्मदास जी को ज्योति निरंजन काल ने अपने जाल में दृढ़ फंसा लिया तथा उसके पुत्र के रूप में अपना महादुष्ट दूत मृत्यु-अंधा को भेज दिया। धर्मदास जी ने उसका नामकरण अपने गुरू रूपदास जी से करवाया था। उन्होंने धर्मदास जी के उस पुत्र का नाम नारायण दास रखा। धर्मदास जी का जन्म विक्रमी संवत् 1452 (सन् 1395) में हुआ। परमेश्वर जी का प्राकाट्य तीन वर्ष पश्चात् विक्रमी संवत् 1455 (सन् 1398) को ज्येष्ठ महीने की पूर्णमासी को हुआ। {कबीर परमात्मा जी, धर्मदास को मथुरा में मिले। उस समय धर्मदास की आयु के विषय में कबीरपंथियों की पुस्तक में साठ (60) वर्ष लिखा है। दामाखेड़ा वालों (धर्मदास जी की गद्दी वालों) की पुस्तक में 89 वर्ष लिखा है। हमने इस चक्कर में नहीं पड़ना है। उस समय आयु क्या थी? हमने ज्ञान समझना है। धर्मदास जी आए तो थे जीवों को काल के जाल से निकालने, स्वयं ही काल के जाल में बुरी तरह फंस गए। धर्मदास को निकालना परमात्मा कबीर जी के लिए कठिन हो गया था। धर्मदास जी ने वृंदावन के तालाब में तीर्थ स्नान किया। सुबह का समय था। फिर एक स्थान को गाय के गोबर व गारा से लीपकर उसके ऊपर चद्दर बिछाकर सब भगवानों की मूर्ति आदर से रखी। कुछ छोटी थी, कुछ बड़ी थी। विष्णु-लक्ष्मी, शिव-पार्वती, गणेश, शिवलिंग, नादियाँ आदि-आदि की मूर्ति थी। विष्णु की पूजा ईष्ट रूप में करता था। उनकी मूर्ति बड़ी थी। धर्मदास अपना कर्मकाण्ड करने लगा। उसी समय परमेश्वर कबीर जी जिंदा बाबा का वेश बनाकर धर्मदास जी से थोड़ी दूरी पर बैठ गए। धर्मदास जी ने सब मूर्तियों को तिलक किया। धूप जगाई, दीप (ज्योति) जगाई। घंटी बजा-बजाकर आरती गाई। गीता का पाठ करने लगा। कबीर जी और निकट आकर बैठकर ध्यान से गीता का पाठ सुनने लगे। जब धर्मदास जी ने सब पूजा कर ली, तब कबीर जी ने प्रश्न किया कि हे स्वामी जी! आप किस जाति से संबंध रखते हो तथा कहाँ से आए हो? आप तो पहुँचे हुए संत दिखाई देते हैं।**

हम वैष्णव बैरागी, धर्म में सदा रहाई। सुद्र न बैठें संग, कलप ऐसी मन मांही।।944।।
दोहा—सुन जिंदा मम ज्ञान कूं अधिक अचार बिचार। हमरी करनी जो करै, उतरे भवजल पार।।945।।

''धर्मदास वचन''

**पारख के अंग की वाणी नं. 944-945 का सरलार्थ :- धर्मदास जी ने उत्तर दिया कि मैं वैष्णव पंथ से दीक्षित हूँ। मेरे को अपने परमात्मा विष्णु के प्रति पूर्ण वैराग्य है। सदा अपने हिन्दु धर्म में पुण्य के कार्य करता हूँ। हम शुद्र को निकट नहीं बैठने देते, यह हमारे मन की कल्पना है। हम शुद्ध, स्वच्छ रहते हैं। हे जिन्दा! हमारा ज्ञान सुन। हम अधिक आचार-विचार यानि कर्मकाण्ड करते हैं। हमारी क्रिया जो करेगा, वह भवजल (संसार सागर) से पार हो जाएगा।**

बोलैं धनी कबीर, सुनौं वैष्णव बैरागी। कौन तुम्हारा नाम, गाम कहिये बड़भागी।।946।।
कौन कौंम कुल जाति, कहां को गवन किया है। कौन तुम्हारी रहसि, किन्हें तुम नाम दिया है।।947।।
कौन तुम्हारा ज्ञान ध्यान, सुमरण है भाई। कौन पुरूषकी सेव, कहां समाधि लगाई।।948।।
को आसन को गुफा, के भ्रमत रहौ सदाई। शालिग सेवन कीन, बहुत अति भार उठाई।।949।।

झोली झंडा धूप दीप, तुम अधिक आचारी। बोलै धनी कबीर, भेद कहियौं ब्रह्मचारी।।950।।
दोहा—हम कूं पार लंघावही, पर उजागर रूप। जिंद कहै धर्मदास सैं, तुम हो मुक्ति स्वरूप।।951।।

''कबीर साहिब वचन''

**पारख के अंग की वाणी नं. 946-951 का सरलार्थ :- (धनी कबीर) कुल के मालिक कबीर परमेश्वर जी ने धर्मदास जी को एक महात्मा, स्वामी जी कहकर संबोधित किया ताकि यह मेरी बात पूर्ण सुन सके। परमात्मा ने प्रश्न किया कि हे वैष्णव बैरागी! हे (बड़ भागी) भाग्यवान! आप अपना नाम तथा गाँव का नाम बताने की कपा करें। आप किस वर्ण (जाति) में जन्में हैं? अब आपको कहाँ जाना है? आपका (रिहिस) निवास यानि संत डेरा कहाँ है? आपको किस गुरू ने नाम दिया है? आप किस नाम का स्मरण करते हैं? आप किस (पुरूष) प्रभु के पुजारी हैं? कहाँ पर समाधि लगाते हो? आप किसी गुफा में रहते हो या कोई (आसन) स्थाई स्थान यानि डेरा बनाया है या सदा भ्रमण करते रहतो हो? आपने शालिगराम (मूर्तियाँ जो पत्थर तथा पीतल की ढ़ेर सारी ले रखी थी जो एक पेटी में डाल रखी थी। उनको उस समय देखा था जब धर्मदास जी उनकी पूजा कर रहा था) यानि मूर्तियों की पूजा की है। यह बहुत भार उठाया हुआ है। हे ब्रह्मचारी (ब्रह्म = परमात्मा के आचारी = भक्ति के आचार यानि कर्मकाण्ड आचरण करने वाले)! मुझे इस साधना का ज्ञान बताऐं। मैं भक्ति करने का इच्छुक हूँ। मुझे सच्ची साधना का ज्ञान बताने वाला कोई मिला नहीं है। आप धूप, दीप (ज्योति के लिए दीपक जैसा पीतल का पात्र), झोली, झंडा आदि लिए हो। आप तो अधिक (आचारी) कर्मकांडी हो। आप बहुत भक्ति करने वाले लगते हो। (धनी कबीर) सबके मालिक कुल धनी कबीर जी ने यह प्रश्न किया। जिंदा बाबा के वेश में उपस्थित कबीर परमेश्वर जी ने धर्मदास जी से निवेदन किया कि आप तो मुक्ति के दाता हैं। मेरे को भी पार करो। आपका चेहरा बताता है कि आप महान आत्मा (उजागर स्वरूप) हैं।**

बांदौगढ़ है गाम, नाम धर्मदास कहीजै। वैश्य कुली कुल जाति, शुद्र की नहीं बात सुनीजै।।952।।
सिर्गुण ज्ञान स्वरूप, ध्यान शालिग की सेवा। मलागीर छिरकंत, संत सब पुजै देवा।।953।।
अठसठि तीरथ न्हांन, ध्यान करि करि हम आये। पुजै शालिगराम, तिलक गलि माल चढाये।।954।।
धूप दीप अधिकार, आरती करैं हमेशा। राम कृष्ण का जाप, रटत हैं शंकर शेषा।।955।।
नेम धर्म सें नेह, सनेह दुनियां से नांहीं। आरूढं बैराग, औरकी मानौं नांहीं।956।।
दोहा—सुनि जिंदे मम धर्म कूं वैष्णव रूप हमार। अठसठि तीरथ हम किये, चीन्हा सिरजनहार।।957।।

''धर्मदास वचन''

**पारख के अंग की वाणी नं. 952-957 का सरलार्थ :- धर्मदास जी अपनी प्रशंसा सुनकर मन-मन में हर्षित हुआ तथा अपना परिचय बताया। मेरा गाँव-बांधवगढ़ (मध्यप्रदेश प्रान्त में) है। मेरे को धर्मदास कहते हैं। मेरी कुल जाति वैश्य है। हम शुद्र से बात नहीं करते। मैं सर्गुण परमात्मा के स्वरूप शालिग (मूर्तियों) की पूजा करता हूँ। (मलया गीर) चंदन छिड़कता हूँ। सब संत इसी प्रकार देवताओं की पूजा करते हैं। मैं अड़सठ तीर्थों के स्नान के लिए निकला हूँ। कुछ पर स्नान कर आया हूँ। वहाँ ध्यान व पूजा करके आया हूँ। हम शालिगराम की पूजा करते हैं, तिलक लगाते हैं। गले में माला डालते हैं। इस तरह**

**सर्गुण परमात्मा रूप में मूर्ति की पूजा करते हैं। धूप लगाते हैं, (दीप) देशी घी की ज्योति जलाते हैं। आरती प्रतिदिन सदा करते हैं। राम-कष्ण का जाप जपते हैं। शंकर भगवान तथा शेष नाग की पूजा करते हैं। मैं तो सदा अपने नित्य नियम यानि भक्ति कर्म में लगा रहता हूँ। मुझे संसार से कोई प्रेम (लगाव) नहीं है। मैं अपने वैष्णव धर्म पर पूर्ण रूप से आरूढ़ हूँ। अन्य किसी के धर्म के ज्ञान को नहीं मानता। हे जिन्दा! मेरे धर्म के विषय में सुन! मेरा वैष्णव धर्म है। मेरी वैष्णव वेशभूषा है। मैंने अड़सठ तीर्थों पर भ्रमण करके (सजनहार) सबके उत्पत्तिकर्ता परमात्मा को चिन्हा है यानि प्राप्त किया है।**

बौलै जिन्दा बैंन, कहां सें शालिंग आये। को अठसठिका धाम, मुझैं ततकाल बताये।।958।।
राम कृष्ण कहां रहै, नगर और कौन कहावै। ये जड़वत हैं देव, तास क्यौं घंट बजावै।।959।।
सुनहि गुनहि नहीं बात, धात पत्थर के स्वामी। कहां भरमें धर्मदास, चीन्ह निजपद निहकामी।।960।।
आवत जात न कोय, हम ही अलख अबिनाशी सांई। रहत सकल सरबंग, बोलि है जहाँ तहाँ सब मांही।।961।।
बोलत घट घट पूर्ण ब्रह्म, धर्म आदू नहीं जाना। चिदानंदकौं चीन्ह, डारि पत्थर पाषाणा।।962।।
दोहा—राम कृष्ण कोट्यौं गये, धनी एक का एक। जिंद कहै धर्मदाससैं, बूझौं ज्ञान बिबेक।।963।।
बूझौं ज्ञान बिबेक, एक निज निश्चय आनं। दूजा दोजिख जात, कहा पूजो पाषानं।।964।।
शिला न शालिगराम, प्रतिमा पत्थर कहावै। पत्थर पीतल घात बूड़ जल दरीया जावै।965।।
कूटि घड़्या घनसार, लगी है टांकी ज्याकै। चितर्या बदन बनाय, ऐसी पूजा को राखै।।966।।
जलकी बूंद जिहान, गर्भ में साज बनाया। दश द्वार की देह, नेहसैं मनुष्य कहाया।।967।।
जठर अग्नि में राखि, साखि सुनियौं धर्मदासा। तजि पत्थर पाषान, छाड़ि यह बोदी आशा।।968।।
दोहा—अनंत कोटि ब्रह्मांड रचि, सब तजि रहै नियार। जिंद कहैं धर्मदाससूं, जाका करो बिचार।।969।।
जाका करौ बिचार, सकल जिन सृष्टि रचाई। वार पार नहीं कोय, बोलता सब घट माहीं।।970।।
अजर आदि अनादि, समाधि स्वरूप बखाना। दम देही नहीं तास, अभय पद निरगुण जान्या।।971।।
सकल सुनि प्रवान, समानि रहै अनुरागी। तुम्हरी चीन्ह न परैं, सुनौं वैष्णव बैरागी।।972।।
अलख अछेद अभेद, सकल ज्यूनीसैं न्यारा। बाहरि भीतरि पूर्णब्रह्म, आश्रम अधरि अधारा।।973।।
अलख अबोल अडोल, संगि साथी नहीं कोई। परलो कोटि अनंत, पलक में अनगिन होई।।974।।
दोहा—अजर अमर पद अभय है, अबिगत आदि अनादि। जिंद कहै धर्मदाससैं, जा घर विद्या न बाद।।975।।

**''कबीर परमेश्वर वचन''**

**पारख के अंग की वाणी नं. 958-975 का सरलार्थ :- जिंदा रूप में परमेश्वर कबीर जी ने तर्क-वितर्क करके यथार्थ अध्यात्म ज्ञान समझाया। प्रश्न किया कि जो शालिगराम (मूर्तियाँ) लिए हुए हो, ये किस लोक से आए हैं? अड़सठ तीर्थ के स्नान व भ्रमण से किस लोक में साधक जाएगा? यह तत्काल बता। राम तथा कष्ण कौन-से लोक में रहते हैं? जिनको आप शालिगराम कहते हो, ये तो जड़ (निर्जीव) हैं। इनके सामने घंटा बजाने का कोई लाभ नहीं। ये न सुन सकते हैं, न बोल सकते हैं। ये तो पत्थर या अन्य धातु से बने हैं। हे धर्मदास! कहाँ भटक रहे हो? (निजपद निहकामी) सतलोक को (चीन्ह) पहचान। जिस परमेश्वर की शक्ति से प्रत्येक जीव बोलता है, हे धर्मदास! उसको नहीं जाना। चिदानंद परमेश्वर को पहचान। इन पत्थर व धातु को पटक दे। परमेश्वर कबीर जी जिंदा बाबा ने**

**कहा कि हे धर्मदास! राम-कष्ण तो करोड़ों जन्म लेकर मर लिए। (धनी) मालिक सदा से एक ही है। वह कभी नहीं मरता। आप विवेक से काम लो। ये आपके पत्थर व पीतल धातु के भगवानों को दरिया में छोड़कर देखो, डूब जाऐंगे तो ये आपकी क्या मदद करेंगे? इनको मूर्तिकार ने काट-पीट, कूटकर इनकी छाती पर पैर रखकर (तरासा) काटकर रूप दिया। इनका रचनहार तो कारीगर है। ये जगत के उत्पत्तिकर्ता व दुःख हरता कैसे हैं? ऐसी पूजा कौन करे? जिस परमेश्वर ने माता के गर्भ में रक्षा की, खान-पान दिया, सुरक्षित जन्म दिया, उसकी भक्ति कर। यह पत्थर-पीतल तथा तीर्थ के जल की पूजा की (बोदी) कमजोर आशा त्याग दे। जिंदा बाबा ने कहा कि जो पूर्ण परमात्मा सब सष्टि की रचना करके इससे भिन्न रहता है। अपनी शक्ति से सब ब्रह्मंडों को चला व संभाल रहा है, उसका विचार कर। उसका शरीर श्वांस से नहीं चलता। वह सबसे ऊपर के लोक में रहता है। आपकी समझ में नहीं आता है। उसकी शक्ति सर्वव्यापक है। उसका आश्रम (स्थाई स्थान) अधर-अधार यानि सबसे ऊपर है। वह अजर-अमर अविनाशी है।**

बोलत है धर्मदास, सुनौं जिंदे मम बाणी। कौन तुम्हारी जाति, कहांसैं आये प्राणी।।976।।
ये अचरज की बात, कही तैं मोसैं लीला। नामा के पीया दूध, पत्थरसैं करी करीला।।977।।
नरसीला नित नाच, पत्थर के आगै रहते। जाकी हूंडी झालि, सांवल जो शाह कहंते।।978।।
पत्थर सेयै रैंदास, दूध जिन बेगि पिलाया। सुनौ जिंद जगदीश, कहां तुम ज्ञान सुनाया।।979।।
परमेश्वर प्रवानि, पत्थर नहीं कहिये जिंदा। नामा की छांनि छिवाई, दइ देखो सर संधा।।980।।
दोहा–सिरगुण सेवा सार है, निरगुण सें नहीं नेह। सुन जिंदे जगदीश तूं, हम शिक्षा क्या देह।।981।।

''धर्मदास वचन''

**पारख के अंग की वाणी नं. 976-981 का सरलार्थ :- धर्मदास जी कुछ नाराज होकर परमेश्वर से बोले कि हे (प्राणी) जीव! तेरी जाति क्या है? कहाँ से आया है? आपने मेरे से बड़ी (अचरज) हैरान कर देने वाली बातें कही हैं, सुनो! नामदेव ने पत्थर के देव को दूध पिलाया। नरसी भक्त नित्य पत्थर के सामने नत्य किया करता यानि पत्थर की मूर्ति की पूजा करता था। उसकी (हूंडी झाली) ड्रॉफ्ट कैश किया। वहाँ पर सांवल शाह कहलाया। रविदास ने पत्थर की मूर्ति को दूध पिलाया। हे जिन्दा! तू यह क्या शिक्षा दे रहा है कि पत्थर की पूजा त्याग दो। ये मूर्ति परमेश्वर समान हैं। इनको पत्थर न कहो। नामदेव की छान (झोंपड़ी की छत) छवाई (डाली)। देख ले परमेश्वर की लीला। हम तो सर्गुण (पत्थर की मूर्ति जो साक्षात आकार है) की पूजा सही मानते हैं। निर्गुण से हमारा लगाव नहीं है। हे जिन्दा! मुझे क्या शिक्षा दे रहा है?**

बौलै जिंद कबीर, सुनौ बाणी धर्मदासा। हम खालिक हम खलक, सकल हमरा प्रकाशा।।982।।
हमहीं से चंद्र अरू सूर, हमही से पानी और पवना। हमही से धरणि आकाश, रहैं हम चौदह भवना।।983।।
हम रचे सब पाषान नदी यह सब खेल हमारा। अचराचर चहुं खानि, बनी बिधि अठारा भारा।।984।।
हमही सृष्टि संजोग, बिजोग किया बोह भांती। हमही आदि अनादि, हमैं अबिगत कै नाती।।985।।
हमही माया मूल, हमही हैं ब्रह्म उजागर। हमही अधरि बसंत, हमहि हैं सुखकै सागर।।986।।
हमही से ब्रह्मा बिष्णु, ईश है कला हमारी। हमही पद प्रवानि, कलप कोटि जुग तारी।।987।।

दोहा—हम साहिब सत्यपुरूष हैं, यह सब रूप हमार। जिंद कहै धर्मदाससैं, शब्द सत्य घनसार।।988।।

''परमेश्वर कबीर वचन''

**पारख के अंग की वाणी नं. 982-988 का सरलार्थ :- हे धर्मदास! आपने जो भक्त बताए हैं, वे पूर्व जन्म के परमेश्वर के परम भक्त थे। सत्य साधना किया करते थे जिससे उनमें भक्ति-शक्ति जमा थी। किसी कारण से वे पार नहीं हो सके। उनको तुरंत मानव जन्म मिला। जहाँ उनका जन्म हुआ, उस क्षेत्र में जो लोकवेद प्रचलित था, वे उसी के आधार से साधना करने लगे। जब उनके ऊपर कोई आपत्ति आई तो उनकी इज्जत रखने व भक्ति तथा भगवान में आस्था मानव की बनाए रखने के लिए मैंने वह लीला की थी। मैं समर्थ परमेश्वर हूँ। यह सब संष्टि मेरी रचना है। हम (खालिक) संसार के मालिक हैं। (खलक) संसार हमसे ही उत्पन्न है। हमने यानि मैंने अपनी शक्ति से चाँद, सूर्य, तारे, सब ग्रह तथा ब्रह्मंड उत्पन्न किए हैं। ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश की आत्मा की उत्पत्ति मैंने की है। हे धर्मदास! मैं सतपुरूष हूँ। यह सब मेरी आत्माऐं हैं जो जीव रूप में रह रहे हैं। यह सत्य वचन है।**

बोलत हैं धर्मदास, सुनौं सरबंगी देवा। देखत पिण्ड अरू प्राण, कहौ तुम अलख अभेवा।।989।।
नाद बिंद की देह, शरीर है प्राण तुम्हारै। तुम बोलत बड़ बात, नहीं आवत दिल म्हारै।।990।।
खान पान अस्थान, देह में बोलत दीशं। कैसे अलख स्वरूप, भेद कहियो जगदीशं।।991।।
कैसैं रचे चंद अरू सूर, नदी गिरिबर पाषानां। कैसैं पानी पवन, धरनि पृथ्वी असमानां।।992।।
कैसैं सृष्टि संजोग, बिजोग करैं किस भांती। कौन कला करतार, कौन बिधि अबिगत नांती।।993।।
दोहा—कैसैं घटि घटि रम रहे, किस बिधि रहौ नियार। कैसैं धरती पर चलौ, कैसैं अधर अधार।।994।।

''धर्मदास वचन''

**पारख के अंग की वाणी नं. 989-994 का सरलार्थ :- धर्मदास जी श्री विष्णु जी के भक्त थे। शिव जी की भी भक्ति करते थे। परमात्मा इन्हीं को मानते थे। फिर लोकवेद के आधार से परमात्मा को निराकार भी कहते थे। इसी आधार पर धर्मदास जी ने परमात्मा से प्रश्न किया कि आपका नाद-बिन्द यानि माता-पिता से उत्पन्न शरीर प्रत्यक्ष दिखाई दे रहा है। आप खीते-पीते हो, बोलते, चलते हो। आप अपने को परमेश्वर भी कह रहे हो। परमात्मा तो निराकार है। वह दिखाई नहीं देता। हे जगदीश! मुझे यह (भेद) रहस्य समझाईए। आपने संष्टि की रचना कैसे की? कैसे चाँद व सूर्य उत्पन्न किए? कैसे नदी, पहाड़, पानी, पवन, पंथ्वी, आकाश की रचना की? आप कितनी कला के प्रभु हैं? जैसे श्री विष्णु जी सोलह कला के प्रभु हैं। आप कैसे सर्वव्यापक हैं? कैसे सबसे (न्यारे) भिन्न हो? धरती पर चलते हो। परंतु आकाश में कैसे चलते हो? यह सब ज्ञान मुझे बताऐं।**

बोलत जिंद अबंध, सकल घट साहिब सोई। निर्वानी निजरूप, सकल सें न्यारा होई।।995।।
हमही राम रहीम, करीम पूर्ण कर्तारा। हमही बांधे सेतु, चढे संग पदम अठारा।।996।।
हमही रावण मारा, लंक पर करी चढाई। हमही दशशिर मारि, देवता बंधि छुटाई।।997।।
हमरी शक्ति से सीता सती, जती लक्ष्मण हनुमाना। हमही कलप उठाय, करत हम ही क्षैमानां।।998।।
बलि कै हम बावन रूप, इन्द्र और बरूण कुबेरं। हमही से हैं धर्मराय, अदलि करि सृष्टि सुमेरं।।999।।
दोहा—छिन में धरती पग धरौं, नादैं सृष्टि संजोग। पद अमान न्यारा रहूं, इस बिधि दुनी बिजोग।।1000।।

"परमेश्वर कबीर वचन"

पारख के अंग की वाणी नं. 995-1000 का सरलार्थ :- जिन्दा वेशधारी परमेश्वर कबीर जी ने कहा कि हे धर्मदास! मैं असँख्य कला का करतार हूँ। मेरा शरीर पाँच तत्व से नहीं बना है। मैंने अपनी वचन शक्ति से सब चाँद-सूर्य, तारे, ग्रह, ब्रह्मंड, नदी-पानी, पवन, धरती, आकाश व पहाड़ तथा वनस्पति की रचना की है। जैसे वैज्ञानिक वायुयान को बनाकर उसके ऊपर सवार होकर आकाश में घूमता है। जैसे रॉकेट वैज्ञानिकों ने बनाया। उसे आकाश में छोड़ा। वह कई वर्षों तक आकाश में उड़ता रहता है। वैज्ञानिक इन दोनों (विमान तथा रॉकेट) से भिन्न भी रिमोट शक्ति से रॉकेट को कंट्रोल भी करता है। मैं पूर्ण परमेश्वर हूँ। मेरे द्वारा बनाए नियम के आधार से रावण व रामचन्द्र की उत्पत्ति हुई। उनका युद्ध पूर्व निर्धारित संस्कार से हुआ था। मैंने रामचन्द्र के पूर्व जन्म के संस्कार के कारण उसकी गुप्त सहायता की थी। समुद्र पर पुल मैंने अपनी शक्ति से पत्थर हल्के करके बनवाया था। रावण को गुप्त रूप से मैंने मारा था। रामचन्द्र अंदर से थक चुका था। मेरी शक्ति से सीता सती धर्म पर कायम रही। हनुमान में मेरी शक्ति ने काम किया जिसके कारण द्रोणागिरी को उठाकर उड़कर लाया था। हनुमान जी महाबली तो थे। बलवान व्यक्ति अधिक भार उठाकर पथ्वी पर तो शारीरिक बल से चल सकता है, उड़ नहीं सकता। लक्ष्मण की रक्षा करनी थी। इसलिए हनुमान जी में आध्यात्मिक शक्ति (उड़ने की सिद्धि) मैंने प्रवेश की थी। सीता की खोज के समय समुद्र पार उड़कर गया था। यह भी शक्ति मैंने गुप्त रूप में दी थी। इन दो घटनाओं के अतिरिक्त हनुमान जी कभी आकाश में नहीं उड़े। राजा बली की अश्वमेघ यज्ञ में हम ही बावना रूप बनाकर गए थे। मेरे विधान से भक्ति के कारण वरूण (जल का देवता) तथा कुबेर (धन का देव) की पदवी प्राप्त हैं। हमारे से ही धर्मराय (काल का न्यायधीश) विद्यमान है। मैं एक (छिन) क्षण में सतलोक से आकर पथ्वी के ऊपर (पग) पैर रख देता हूँ तथा दूसरे (छिन) क्षण में (न्यारा) पथ्वी से भिन्न होकर सतलोक (जो सोलह शंख कोस की दूरी पर है, वहाँ) चला जाता हूँ। इस प्रकार मैं सष्टि से न्यारा हूँ। (नादै) वचन से सष्टि की उत्पत्ति कर देता हूँ।

बोलत है धर्मदास, जिंद जननी को थारी। कौंन पिता परवेश, कौन गति रहनि अधारी।।1001।।
क्यौं उतरे कलि मांहि, कहौ सभ भेद बिचारा। तुम निज पूरण ब्रह्म, कहां अन्न पान अहारा।।1002।।
कौन कुली कर्तार, कौन है बंश बिनांनी। शब्द रूप सर्बंग, कहांसैं बोलत बानी।।1003।।
कौन देह सनेह, नयन मुख नासा नेहा। तुम दीखत हौ मनुष्य, कौन बिधि जिंद बिदेहा।।1004।।
कौन तुम्हारा धाम, नाम सुमरन क्या कहिये। तुम व्यापक कलिमांहि, कहौ कहां साहिब रहिये।।1005।।

"धर्मदास वचन"

पारख के अंग की वाणी नं. 1001-1005 का सरलार्थ :- धर्मदास ने पुनः प्रश्न किया कि हे जिन्दा! ऊपर जहाँ आप रहते हो, वहाँ आपकी जननी का क्या नाम है? पिता का क्या नाम है? आप यदि ऊपर को रहते हो तो पथ्वी के ऊपर किसलिए आए हो? यदि आप (निज) वास्तव में पूर्ण ब्रह्म हैं तो आप ऊपर आकाश में अन्न-पानी का आहार कहाँ से करते हो? आप कौन से कुल के प्रभु हो? जैसे विष्णु के अवतार हो या शिव के गण हो? यदि आपके

**सब अंग शब्द रूप हैं तो बोल कैसे रहे हो? आप तो मनुष्य दिखाई देते हो। आप परमात्मा कैसे हो सकते हो? आपका (धाम) लोक कौन-सा है? स्मरण का नाम क्या है? आप अपने को सर्वव्यापक कह रहे हो और एक स्थान पर भी रहते हो। कृपया समझाईए।**

दोहा—गगन शून्य में हम रहें, व्यापक सबही ठौर। हृदय रहनि हमार है, फूल पान फल मौर।।1006।।
जिंद कहै धर्मदास, सुनौं सतगुरू की बानी। हमही संत सुजान, हमही हैं शारंगपानी।।1007।।
ॐकार अरू माया, सब तास के पुत्र कहावै। हम परमात्म पद पिता, दहूं कै मधि रहावै।।1008।।
हम उतरे तुम काज, शुन्य सें किया पयाना। शब्द रूप धरि देह, समझि बानी सुर ज्ञाना।।1009।।
नहीं नाद नहीं बिंद, नहीं पांच तत्व अकारं। घुड़िला ज्ञान अमान, हंस उतारूं पारं।।1010।।
निरखि परखि करि देख, नहीं भौतिक हमरैं काया। हम उतरे तुम काज, नहीं कछु मोह न माया।।1011।।
दोहा—गगन शून्य में धाम है, अबिगत नगर नरेश। अगम पंथ कोई ना लखै, खोजत शंकर शेष।।1012।।

**''परमेश्वर कबीर वचन''**

**पारख के अंग की वाणी नं. 1006-1012 का सरलार्थ :- हे धर्मदास! मैं ऊपर आकाश में सुंनसान स्थान पर यानि काल ब्रह्म व अक्षर पुरूष के लोकों से दूर एकान्त में बने सतलोक में रहता हूँ। मेरी शक्ति सर्वव्यापक है। वह मेरे शरीर से जुड़ी है यानि शरीर से ऊर्जा प्राप्त करके विश्व में व्यापक है। मैं सब प्राणियों के हृदय में निवास करता हूँ। जैसे सूर्य दूर रहकर भी घड़े के जल में विद्यमान रहता है। {गीता अध्याय 18 श्लोक 61 में भी यही प्रमाण है कि हे अर्जुन! शरीर रूप यन्त्र में आरूढ़ हुए सम्पूर्ण प्राणियों को अन्तर्यामी परमेश्वर अपनी माया से उनके कर्मों के अनुसार भ्रमण करता हुआ, सब प्राणियों के हृदय में स्थित है।} हे धर्मदास! सुनो, मैं ही पूर्ण संत हूँ। मैं ही (सारंगपाणी) हाथ में शक्ति रूपी (सारंग) बाण रखता हूँ। {पाणी माने हाथ, सारंग माने बाण, यह उपमा श्री रामचन्द्र पर लगा रखी है कि श्री रामचन्द्र इसलिए परमेश्वर हैं। वे हाथ में बाण रखते थे। वे सारंगपाणी हैं। यदि इस बाण से परमेश्वर की पहचान है तो श्री कृष्ण जी तो बाण हाथ में नहीं रखते थे। वे तो परमात्मा नहीं हुए। वास्तविक्ता है जो ऊपर बता दी है।} ओंकार (ज्योति निरंजन) तथा माया (अष्टंगी) इनके सब पुत्र कहे जाते हैं जो काल ब्रह्म के लोक में हैं। मैं (परमात्मा पद पिता) सबका परम पिता परमात्मा हूँ। मैंने सब आत्माओं को वचन से उत्पन्न किया है। हे धर्मदास! मैं तेरे काम से पृथ्वी पर उतरा हूँ। शुन्य यानि सतलोक से प्रस्थान (गति) करके आया हूँ। शब्द रूप देह (हल्के तेज का अविनाशी शरीर) धारण करके आया हूँ। हे बुद्धिमान देव पुरूष! यह मेरी वाणी समझ ले। मेरा शरीर पाँच तत्व का नहीं है। हाथ लगाकर (परख-निरख) अच्छी तरह जाँचकर देख। मेरा भौतिक शरीर नहीं है। मैं आपके काम के लिए आपको काल के जाल से छुड़वाने के लिए ऊपर से उतरा हूँ। मेरे को इस लोक से कोई मोह नहीं है। मेरा सतलोक बहुत दूर ऊपर है जिसको शंकर जी व शेषनाग जी भी खोज रहे हैं। कोई उसे मेरी कृपया के बिना न ही प्राप्त कर सकता और न ही देख सकता।**

बोलत है धर्मदास, सुनौं सतगुरू सैलानी। निरखि परखि सें न्यार, भेद कछु अकल अमानी।।1013।।
सुन जिंदे जगदीश, शीश पग चरण तुम्हारे। पौहमी आसन साज, कहौ तुम अधरि अधारै।।1014।।
जूंनी जीव दम श्वास, उश्वास कहौ क्यौं स्वामी। नहीं जो माया मोह, तौ क्यौं उतरे घननामी।।1015।।

तुम सुखसागर रूप, अनूप जो अधर रहाई। नहीं पिंड नहीं प्राण, तौ कित सें बोलैं गुसांई।।1016।।
अन्नजल करौं अहार, ब्यौहार ब्रह्म की बातां। निराकार निर्मूल, तुम्हरै दीखै तन गाता।।1017।।

"धर्मदास वचन"

**पारख के अंग की वाणी नं. 1013-1017 का सरलार्थ :- धर्मदास जी ने वितर्क किया कि हे सतगुरू! आपका ज्ञान मेरे विवेक से भिन्न है। आप मेरे सामने पथ्वी पर बैठे हो। कह रहे हो कि मैं ऊपर रहता हूँ। आपका शीश है, पैर हैं, आप श्वांस-उश्वांस ले रहे हो। परमात्मा तो निराकार है, आप अन्न-जल खाते-पीते हो। आप मानव सदश हो। मेरे सामने हो। आप बता रहे हो कि (ब्रह्म) परमात्मा हो। यदि आपको कोई मोह-माया नहीं है तो किसलिए उतरे हो? यह मेरी समझ में नहीं आ रहा।**

दोहा—सुंन गगन में हम बसैं, पृथ्वी आसन थीर। धर्मदास धोखा दिलां, छानौं नीर अरू पीर।।1018।।
हम हैं शब्द स्वरूप, अनूप अनंत अजूंनी। हमरै न पिण्ड अरू प्राण, हमें काया मधि मौनी।।1019।।
हमरै नाद और बिंद, सिन्ध सरबर सैलाना। हम से गृहचारी पुरुष, हमही से हैं सृष्टि अमाना।।1020।।
हमही से सकल सरूप, हमही से पुरुषा और नारी। हमही से स्वर्ग पताल, ख्याल साहिब संसारी।।1021।।
फजल अदल अधिकार, भार हलके कूं हलका। छिन में छार उडंत, संत सूभर सर पलका।।1022।।
जो धारै सो होय, गुप्त मंत्र मुसकानी। कहैं जिंद जगदीश, सुनौं तुम धर्म निशानी।।1023।।
दोहा—ना मैं जन्मूं ना मरूं, नहीं आबूं नहीं जांहि। शब्द विहंगम शून्य में, ना मेरै धूप न छांहि।।1024।।

त.र.—बोलै जिंद सुनो धर्मदासा, हमरै पिण्ड प्राण नहीं श्वासा।
गर्भ योनि में हम नहीं आये, मादर—पिदर न जननी जाए।।1025।।

"परमेश्वर कबीर वचन"

**पारख के अंग की वाणी नं. 1018-1025 का सरलार्थ :- परमेश्वर कबीर जी ने कहा कि हे धर्मदास! मैं आसमान के ऊपर सतलोक में रहता हूँ। पथ्वी पर भी बैठा हूँ। आपके दिल में अज्ञान छाया है। आपने धोखा खाया है। आप मुझे पहचानने में धोखा खा रहे हो। मेरा तेरे जैसा शरीर नहीं है। मैं गहस्थी हूँ क्योंकि अनंत ब्रह्मंड मेरा परिवार है। मेरे कारण ही सष्टि में (अमाना) अमन-चैन यानि शांति है। मेरे पास मोक्ष का गुप्त मंत्र है। हे धर्मदास! यह मेरी निशानी जान ले कि मैं भक्ति का गुप्त नाम प्रकट करता हूँ। परमात्मा के बिना यह गुप्त नाम कोई नहीं जानता। {ऋग्वेद मण्डल नं. 9 सूक्त नं. 95 मंत्र नं. 2 में कहा है कि परमात्मा अपने मुख से वाणी बोलकर भक्ति की प्रेरणा करता है। परमात्मा भक्ति के गुप्त नाम का आविष्कार करता है। कबीर परमात्मा ने कहा है कि** सोहं शब्द हम जग में लाए। सारशब्द हम गुप्त छुपाए।।} **न तो मेरा जन्म होता है, न मेरी मत्यु होती है। सतलोक में गर्मी व सर्दी नहीं है। सदा बसंत रहती है। शब्द की शक्ति से विहंगम मार्ग से सतलोक जाया जाता है।**

**जिंदा बाबा वेशधारी परमेश्वर कबीर जी ने कहा कि हे धर्मदास! मेरा शरीर श्वांस-उश्वांस वाला नहीं है। मेरा (पिंड) पाँच तत्व का शरीर नहीं है। मैं कभी माता के गर्भ में नहीं आता। माता-पिता के संयोग से मेरा जन्म कभी नहीं हुआ। हे धर्मदास! आप विष्णु जी की भक्ति करते हो, यह तो नाशवान है। इसकी मत्यु होती है। आप जो गीता पढ़ रहे**

थे। इसमें देखो! आपका कष्ण उर्फ विष्णु स्वयं कह रहा है कि हे अर्जुन! तेरे और मेरे बहुत जन्म हो चुके हैं। तू नहीं जानता, मैं जानता हूँ। अविनाशी तो उसे जान जिसे कोई मार नहीं सकता जिससे सर्व संसार व्याप्त है। (गीता अध्याय 2 श्लोक 12 तथा 17, गीता अध्याय 4 श्लोक 5, गीता अध्याय 10 श्लोक 2 में।)

फिर कहा है कि हे अर्जुन! तू सर्वभाव से उस परमेश्वर की शरण में जा जिसकी कपया से तू परम शांति को तथा सनातन परम धाम को प्राप्त होगा।(गीता अध्याय 18 श्लोक 62) फिर कहा है कि तत्वज्ञानी संत मिल जाए तो उससे तत्वज्ञान समझने के पश्चात् परमेश्वर के उस परम पद की खोज करनी चाहिए जहाँ जाने के पश्चात् साधक कभी लौटकर संसार में नहीं आता। जिस परमेश्वर से संसार वक्ष की प्रवति विस्तार को प्राप्त हुई है यानि जिस परमात्मा ने सष्टि की उत्पत्ति की है, उसकी भक्ति कर।(गीता अध्याय 15 श्लोक 4)

फिर कहा है कि हे अर्जुन! इस संसार में दो पुरूष हैं। एक क्षर पुरूष, दूसरा अक्षर पुरूष। इन दोनों प्रभुओं के अंतर्गत जितने प्राणी हैं, सब नाशवान हैं। ये दोनों (पुरूष) प्रभु भी नाशवान हैं। आत्मा किसी की नहीं मरती।(गीता अध्याय 15 श्लोक 16)

फिर कहा है कि (उत्तम पुरूष) श्रेष्ठ पुरूष यानि पुरूषोत्तम तो इन दोनों से अन्य ही है जो परमात्मा कहा जाता है जो तीनों लोकों में प्रवेश करके सबका धारण-पोषण करता रहता है। वह वास्तव में अविनाशी परमेश्वर है।(गीता अध्याय 15 श्लोक 17)

कबीर साहेब ने कहा कि धर्मदास! कष्ण उर्फ विष्णु तो अन्य परमेश्वर को अविनाशी कह रहा है। उसी की शरण में जाने का निर्देश दे रहा है। क्या आप जानते हैं, वह परमेश्वर कौन है? मैं जानता हूँ। परमेश्वर के मुख कमल से गीता का गूढ़ रहस्य सुनकर धर्मदास स्तब्ध रह गया। उसको सब श्लोक याद थे, परंतु अभिमानवश हार मानने को तैयार नहीं था। कहा कि तुम मुसलमान हो। जीव हिंसा करते हो। हम कोई जीव हिंसा नहीं करते। सदा धर्म करते हैं। तुम पाप करते हो। कभी मुक्ति प्राप्त नहीं कर सकते। मैं आपकी कोई बात सुनने को तैयार नहीं हूँ।

धर्मदास जी : हे जिन्दा! तू अपनी जुबान बन्द कर ले, मुझसे और नहीं सुना जाता। जिन्दा रुप में प्रकट परमेश्वर ने कहा, हे वैष्णव महात्मा धर्मदास जी! सत्य इतनी कड़वी होती है जितना नीम, परन्तु रोगी को कड़वी औषधि न चाहते हुए भी सेवन करनी चाहिए। उसी में उसका हित है। यदि आप नाराज होते हो तो मैं चला। इतना कहकर परमात्मा (जिन्दा रुप धारी) अन्तर्ध्यान हो गए। धर्मदास को बहुत आश्चर्य हुआ तथा सोचने लगा कि यह कोई सामान्य सन्त नहीं था। यह पूर्ण विद्वान लगता है। मुसलमान होकर हिन्दु शास्त्रों का पूर्ण ज्ञान है। यह कोई देव हो सकता है। धर्मदास जी अन्दर से मान रहे थे कि मैं गीता शास्त्र के विरुद्ध साधना कर रहा हूँ। परन्तु अभिमानवश स्वीकार नहीं कर रहे थे। जब परमात्मा अन्तर्ध्यान हो गए तो पूर्ण रुप से टूट गए कि मेरी भक्ति गीता के विरुद्ध है। मैं भगवान की आज्ञा की अवहेलना कर रहा हूँ। मेरे गुरु श्री रुपदास जी को भी वास्तविक भक्ति विधि का ज्ञान नहीं है। अब तो इस भक्ति को करना, न करना बराबर है, व्यर्थ है।

बहुत दुखी मन से इधर-उधर देखने लगा तथा अन्दर से हृदय से पुकार करने लगा कि मैं कैसा नासमझ हूँ। सर्व सत्य देखकर भी एक परमात्मा तुल्य महात्मा को अपनी नासमझी तथा हठ के कारण खो दिया। हे परमात्मा! एक बार वही सन्त फिर से मिले तो मैं अपना हठ छोड़कर नम्र भाव से सर्वज्ञान समझूंगा। दिन में कई बार हृदय से पुकार करके रात्रि में सो गया। सारी रात्रि करवट लेता रहा। सोचता रहा हे परमात्मा! यह क्या हुआ। सर्व साधना शास्त्रविरुद्ध कर रहा हूँ। मेरी आँखें खोल दी उस फरिस्ते ने। मेरी आयु 60 वर्ष हो चुकी है। अब पता नहीं वह देव (जिन्दा रुपी) पुनः मिलेगा कि नहीं।

प्रातः काल वक्त से उठा। पहले खाना बनाने लगा। उस दिन भक्ति की कोई क्रिया नहीं की। पहले दिन जंगल से कुछ लकड़ियाँ तोड़कर रखी थी। उनको चूल्हे में जलाकर भोजन बनाने लगा। एक लकड़ी मोटी थी। वह बीचो-बीच थोथी थी। उसमें अनेकों चीटियाँ थीं। जब वह लकड़ी जलते-जलते छोटी रह गई तब उसका पिछला हिस्सा धर्मदास जी को दिखाई दिया तो देखा उस लकड़ी के अन्तिम भाग में कुछ तरल पानी-सा जल रहा है। चीटियाँ निकलने की कोशिश कर रही थी, वे उस तरल पदार्थ में गिरकर जलकर मर रही थी। कुछ अगले हिस्से में अग्नि से जलकर मर रही थी। धर्मदास जी ने विचार किया। यह लकड़ी बहुत जल चुकी है, इसमें अनेकों चीटियाँ जलकर भस्म हो गई है। उसी समय अग्नि बुझा दी। विचार करने लगा कि इस पापयुक्त भोजन को मैं नहीं खाऊँगा। किसी साधु सन्त को खिलाकर मैं उपवास रखूँगा। इससे मेरे पाप कम हो जाएंगे। यह विचार करके सर्व भोजन एक थाल में रखकर साधु की खोज में चल पड़ा। परमेश्वर कबीर जी ने अन्य वेशभूषा बनाई जो हिन्दु सन्त की होती है। एक वक्ष के नीचे बैठ गए। धर्मदास जी ने साधु को देखा। उनके सामने भोजन का थाल रखकर कहा कि हे महात्मा जी! भोजन खाओ। साधु रुप में परमात्मा ने कहा कि लाओ धर्मदास! भूख लगी है। अपने नाम से सम्बोधन सुनकर धर्मदास को आश्चर्य तो हुआ परंतु अधिक ध्यान नहीं दिया। साधु रुप में विराजमान परमात्मा ने अपने लोटे से कुछ जल हाथ में लिया तथा कुछ वाणी अपने मुख से उच्चारण करके भोजन पर जल छिड़क दिया। सर्वभोजन की चींटियाँ बन गई। चींटियों से थाली काली हो गई। चींटियाँ अपने अण्डों को मुख में लेकर थाली से बाहर निकलने की कोशिश करने लगी। परमात्मा भी उसी जिन्दा महात्मा के रुप में हो गए। तब कहा कि हे धर्मदास वैष्णव संत! आप बता रहे थे कि हम कोई जीव हिंसा नहीं करते, आपसे तो कसाई भी कम हिंसक है। आपने तो करोड़ों जीवों की हिंसा कर दी। धर्मदास जी उसी समय साधु के चरणों में गिर गया तथा पूर्व दिन हुई गलती की क्षमा माँगी तथा प्रार्थना की कि हे प्रभु! मुझ अज्ञानी को क्षमा करो। मैं कहीं का नहीं रहा क्योंकि पहले वाली साधना पूर्ण रुप से शास्त्र विरुद्ध है। उसे करने का कोई लाभ नहीं, यह आप जी ने गीता से ही प्रमाणित कर दिया। शास्त्र अनुकूल साधना किस से मिले, यह आप ही बता सकते हैं। मैं आपसे पूर्ण आध्यात्मिक ज्ञान सुनने का इच्छुक हूँ। कपया मुझ किंकर पर दया करके मुझे वह ज्ञान सुनाऐं जिससे मेरा मोक्ष हो सके।

कबीर परमेश्वर ने कहा कि और सुन। तुम कितनी जीव हिंसा करते हो?

शब्द स्वरूपी रूप हमारा, क्या दिखलावै अचार बिचारा।
सतरि ब्राह्मण की है हत्या, जो चौका तुम देहौ नित्या।।1026।।
ब्राह्मण सहंस हत्या जो होई, जल स्नान करत हो सोई।
चौके करम कीट मर जांही, सूक्ष्म जीव सो दरसैं नाहीं।।1027।।
हरी भांति पृथ्वी के रंगा, अंनत कोटि जीव उड़ैं पतंगा।
तारक मंत्र कोटि जपाहीं, वाह जीव हत्या उतरै नाहीं।।1028।।
पृथ्वी ऊपर पग जो धारै, कोटि जीव एक दिन में मारै।
करै आरती संजम सेवा, या अपराध न उतरै देवा।।1029।।
ठाकुर घंटा पौंन झकोरैं, कोटि जीव सूक्ष्म शिर तोरैं।
ताल मृदंग अरू झालर बाजैं, कोटि जीव सूक्ष्म तहां साजैं।।1030।।
धूप, दीप और अर्पण अंगा, अनंत कोटि जीव जरैं बिहंगा।
एती हिंसा करत हो सारे कैसे दीदार करो करतारे।।1031।।
स्वामी सेवक बूडत बेरा, मार परै दरगह जम जेरा।
ऐसा ज्ञान अचंभ सुनाऊं, पूजा अर्पण सबै छुडाऊं।।1032।।
झाड़ी लंघी करत हमेशा, सूक्ष्म जीव होत हैं नेशा।
खान पान में दमन पिरानी, कैसें पावैं मुक्ति निशानी।।1033।।
कोटि जीव जल अचमन प्रानी, यामैं शंकि सुबह नहीं जानी।
कहौ कैसें बिधि करौ अचारं, त्रिलोकी का तुम शिर भारं।।1034।।
रापति सूक्ष्म एकही अंगा, अल्प जीव जूंनी जत संगा।
योह जतसंग अभंगा होई, कहौ अचार सधै कहां लोई।।1035।।
आत्म जीव हतै जो प्राणी, जो कहां पावै मुक्ति निशानी।
उरध पींघ जो झूलै भेषा, जिनका कदे न सुलझै लेखा।।1036।।

**पारख के अंग की वाणी नं. 1026-1036 का सरलार्थ :- कबीर जी ने बताया कि हे धर्मदास! जो खाना बनाने के स्थान पर यानि चूल्हे तथा आसपास के क्षेत्र को प्रतिदिन लीपते हो तथा पोंचा लगाते हो। पूजा के स्थान पर लीपते हो (Mud Plaster करते हो)। उसमें सत्तर ब्राह्मणों की हत्या के समान पाप लगता है। इतनी जीव हिंसा होती है।**

**जो आप तीर्थ वाले तालाब में स्नान करते हो, उसके जल में असँख्यों जीव होते हैं। जो आप मल-मलकर स्नान करते हो, असँख्यों जीवों की मत्यु हो जाती है। वह पाप एक हजार ब्राह्मणों की हत्या के समान लगता है। पथ्वी के ऊपर घास के अंदर भी जीव हैं। कुछ तो पथ्वी के रंग जैसे हैं, कुछ घास के रंग जैसे हैं। कुछ सुक्ष्म हैं जो दिखाई भी नहीं देते। एक दिन में करोड़ों जीव पथ्वी के ऊपर चलने से मर जाते हैं। जो आप आरती करते हो, उस समय ज्योति जलाते हो। उसमें जीव मरते हैं। घंटी बजाते हो, झालर बजाते हो, ताल मदंग बजाते हो, उनमें करोड़ों जीव मर जाते हैं। (धूप) अगरबत्ती के धुँऐ में करोड़ों जीव वायु वाले मरते हैं। इतने पाप करते हो तो आपको परमात्मा के दर्शन कैसे होंगे? और सुन! (झाड़ी लंघी) टट्टी-पेशाब करते हो, उसमें जीव मरते हैं। खाना खाते हो, पानी पीते हो,**

**उसमें भी जीव हिंसा होती है। कैसे मुक्ति पाओगे? आप बताओ कि इतना पाप करते हो तो आपका आचार-विचार यानि क्रियाकर्म भक्ति की शुद्धता कैसे रहेगी? आपने कहा था कि जो जीव हिंसा करते हैं, उनका मोक्ष कभी नहीं हो सकता। आपका मोक्ष भी कभी नहीं हो सकता। मैं ऐसा अद्भुत ज्ञान सुनाऊँगा जिससे सब शास्त्रविरूद्ध साधना बंद हो जाएगी तथा ऐसा नाम जाप करने की दीक्षा दूँगा कि सब पाप कट जाऐंगे। प्रतिदिन होने वाला उपरोक्त पाप नाम के जाप से नाश हो जाएगा।**

दोहा – ऐसा ज्ञान सुनाय हूं, ना कहीं भ्रमण जावै।
गरीबदास जिंदा कहैं, धर्मदास उर भाव।।1037।।
झरणै बैठि जलाबिंब धारा, संखौं जीव करत प्रतिहारा।
पंच अग्नि जो धूप धियाना, जन्म तीसरै शूकर स्वाना।।1038।।
बजर दंड करि दमकूं तोड़ै, वहां तो जीव मरत हैं करोड़ैं।
निसबासर जो धूनी फूकैं, तामैं जीव असंखौ सूकैं।।1039।।
तीरथ बाट चले जो प्राणी, सो तो जन्म जन्म उरझानी।
जाय तीरथ करि हैं दानं, आवत जात जीव मरै अरबानं।।1040।।
परबी लेन जात है दुनियां, हमारा ज्ञान किनौं नहीं सुनियां।
गोते गोते परि है भारं, गंगा जमना गया किदारं।।1041।।
लोहागिर पौहकरकी आशा, अनंत कोटि जीव होत बिनाशा।
पाती तोरि चढावैं अंधें, जिन के कदे न कटि हैं फंदे।।1042।।
गंगा काशी गया प्रियागु, बहुरि जाय द्वारा लै दागु।
हरि पैड़ी हरिद्वार हमेशा, ऐसा ज्ञान देत उपदेशा।।1043।।
जा गरूवाकी गरदन मारं, जो जीव भरमैं अचार बिचारं।
पिण्ड पिहोवै बहुतक जाहीं, बदरी बोध सुनौं चितलाहीं।।1044।।
सरजू करि अस्नान हजूमं, अनंत कोटि जीव घाली धूमं।
पिण्ड प्रदान मुक्ति नहीं होई, भूत जूनि छूटत है लोई।।1045।।
दोहा – भूत योनि जहां छूटि है, पिण्ड प्रधान करंत।
गरीबदास जिंदा कहै, नहीं मिलैं भगवंत।।1046।।
जगन्नाथ जो दर्शन जांहीं, काली प्रतिमा भवन कै मांहीं।
वह जगदीश न पावै किसही, जगन्नाथ जो घट घट बसही।।1047।।
गोमति और गोदावरी न्हांहीं, अठसठ तीरथ का फल पांही।
नहीं पूजै जिन संत सुजाना, जाके मिथ्या सब अस्नाना।।1048।।
कोटि यज्ञ अश्वमेघ करांही, संत चरण रज नांहितुलांही।
कोटि गऊ नित दान जुदेहीं, एक पलक संतन परबीलेही।।1049।।
धूप दीप और जुगंता, कोटि ज्ञान क्यों कथहीं मिथ्या।
जिन जान्या नहीं पदका भेऊ, जाके संत न रहे बटेंऊ।।1050।।
तीरथ व्रत करै जो प्राणी, तिनकी छूटत है नहीं खानी।

चौदस नौमी द्वादश बरतं, जिनसै जम जौरा नहीं डरतं।।1051।।
करैं एकादशी संजम सोई, करवा चौथ गदहरी होई।
आठैं सातैं करैं कंदूरी, नीच चूहरे कै घर सूरी।।1052।।
दोहा – आन धर्म जो मन बसै, कोइ करो नर नार।
गरीबदास जिंदा कहै, सो जासी जमद्वार।।1053।।
कहे जो करूवा चौथि कहांनी, तास गदहरी निश्चय जानी।
दुर्गा देबी भैरव भूता, राति जगावै होय जो पूता।।1054।।
करै कढाही लपसी नारी, बूढैबंश ताहि घरबारी।
दुर्गाध्यान परै तिस बगरं, ता संगति बूडै सब नगरं।।1055।।
ये सब हमरे ख्याल मुरारी, हम नहीं नाचे देदे तारी।
हम से ही भैरव खित्र खलीला, आदिअंत सब हमरी लीला।।1056।।
हम नहीं वैष्णवधर्म चलाया, हमनहीं तीरथ व्रत बनाया।
हम से ही जपतप संजमशाखा, हमही चारि बेद सबभाखा।।1057।।
हम नहीं देवल धाम बनाये, हम नही पुजारी पूजन आये।
हम हैं नरसिंह हम हैं पीरं, हम ही तोरे जम जंजीरं।।1058।।
हमही राजा भूप कहावैं, हमही माल भरनकौं जावैं।
हम नहीं कौम छतीस बनाये, हम नहीं चार वरण सरसाये।।1059।।
दोहा–सकल सृष्टि में रमि रहा, सकल जाति अजाति।
गरीबदास जिंदा कहै, ना मेरै दिवस न राति।।1060।।
ना मेरै आदि अंत नहीं मूलं, ना मेरै पिण्ड प्राण अस्थूलं।
ना मेरै गगन शून्य सैलाना, ना मेरै रचना आवन जाना।।1061।।
ना हम जोगी ना हम भोगी, ना बीतरागी सृष्टि संजोगी।
नहिं मेरै पवन नहीं मेरै पानी, नहीं मेरै चंद्र सूर रजधानी।।1062।।

**पारख के अंग की वाणी नं. 1037-1062 का सरलार्थ :- कबीर परमेश्वर जी ने धर्मदास को समझाया कि हे धर्मदास! अब ऐसा ज्ञान सुनाता हूँ जिसको सुनकर कहीं भी भटकना नहीं पड़ेगा। ध्यानपूर्वक दिल लगाकर सुन। जो सर्दी के मौसम में जलधारा (झरने) के नीचे बैठकर सिर के ऊपर शीतल जल बरसाते हैं तथा गर्मी के मौसम में पाँच धूंने अग्नि के लगाकर उनके मध्य में बैठकर तप करते हैं। जो श्वांस को रोकते हैं। जो दिन-रात धूनि (अग्नि) जलाकर रखते हैं। चिलम में तम्बाकू पीते हैं, उसमें करोड़ों जीव मर जाते हैं। जो तीर्थ यात्रा करते हैं, वे जन्म-जन्म यानि असँख्यों जन्म काल जाल में उलझकर रह जाते हैं। जो तीर्थ पर जाकर दान करते हो। पहले उस तीर्थ में स्नान करते हो। उसमें करोड़ों जीवों की हिंसा का पाप लग जाता है। पुण्य एक, पाप अनेक लगे।**

**दुनिया वाले प्रबी लेने सैंकड़ों-हजारों किलोमीटर दूर जाते हैं। हमारा ज्ञान किसी ने नहीं सुना कि इससे पाप मिलते हैं, पुण्य नहीं मिलता। तीर्थ के जल में जितने गोते (डुबकी) लगाते हैं, प्रत्येक में जीव हिंसा होती है। पाती तोड़कर पत्थर की मूर्ति पर चढ़ाते हैं, वे ज्ञान**

नेत्रहीन (अंधे) हैं। उनके फंदे यानि काल का जाल कभी नहीं छूट सकता। तीर्थों के नाम बताए हैं :- लोहागिर, पुष्कर पर जाकर स्नान करते हैं। उनको महापाप लगता है। काशी, गया, प्रयाग, द्वारका, हर की पैड़ी हरिद्वार में जाने व तीर्थ में स्नान-दान करने से मोक्ष बताते हैं। उन गुरूओं की गर्दन पर जूते मारने चाहिए। जो जीवों को (आचार-विचार) कर्मकांड में भ्रमित करते हैं। शास्त्रविधि विरूद्ध साधना का ज्ञान देते हैं। जो पिहोवा (हरियाणा) में पिंड भरवाने की कहते हैं, बद्रीनाथ पर जाने की कहते हैं। (सरजू) सूर्य नदी में स्नान से मोक्ष बताते हैं। यह साधना व्यर्थ है। पिंडदान करने से भूत की योनि छूट जाती है, मोक्ष नहीं मिलता। भूत की जूनि छूटकर गधे की मिल गई तो क्या लाभ हुआ पिंडदान करने का?

जगन्नाथ के दर्शन करने जाते हैं। एक भवन (महल) में काली मूर्ति रखी है उस जगन्नाथ की। जो जगन्नाथ सर्वव्यापक है, उसको कोई नहीं खोजता। वह किसी को गलत भक्ति से नहीं मिलता।

गोदावरी नदी तथा गोमती नदी में स्नान करते हैं। कहते हैं कि हम अड़सठ तीर्थों का फल प्राप्त करेंगे यानि अड़सठ तीर्थ स्नान करके मोक्ष प्राप्त करेंगे। यह गलत धारणा है। जिन्होंने पूर्ण संत की (पूजा) सेवा नहीं की तो उसके सब स्नान व्यर्थ हैं। करोड़ अश्वमेघ यज्ञ करो, संत के चरण की रज (धूल) के समान भी नहीं है। करोड़ गऊ दान दो, कोई लाभ नहीं। एक पल संतों के साथ ज्ञान चर्चा रूपी प्रबी लेने से जीवन बदल जाता है। जिनके मेहमान संत नहीं हुए यानि जिन्होंने पूरे संत का सत्संग नहीं सुना, उनको यथार्थ भक्ति (पद) पद्धति का ज्ञान नहीं हो सकता। उसके बिना मोक्ष नहीं होगा।

जो तीर्थ तथा व्रत करते हैं, उनकी चारों खानि यानि चौरासी लाख प्रकार के प्राणियों के शरीर में जाना नहीं बचेगा। चौदस, नौमी, द्वादशी आदि किसी भी व्रत से जम का दूत नहीं डरता। जो एकादशी का व्रत करते हो। करवा चौथ की कहानी कहती हैं, व्रत रखती हैं, वे गधी की योनि प्राप्त करती हैं। (आन धर्म) आन-उपासना नर या नारी कोई करो, वह नरक में जाएगा। जो दुर्गा देवी की पूजा करते हैं, भैरव, भूत की पूजा करते हैं। पुत्र होने पर रात जगाते हैं। ये सब नरक के भागी बनेंगे, नरक में गिरेंगे। जो करवाचौथ का व्रत रखने वाली को कहानी सुनाती हैं, दोनों गधी का जीवन प्राप्त करेंगी। जिस बगड़ (कालौनी) में दुर्गा देवी का जागरण होता है, उसके कारण सारा नगर डूब जाता है क्योंकि वह साधना शास्त्रविधि त्यागकर मनमाना आचरण है जो व्यर्थ है। परंतु उसका अनुष्ठान करने वाले सुरीली आवाज वाले होते हैं, नाचते हैं, बाजा बजाते हैं। मन को मोहने वाला जागरण करते हैं। देखा-देखी सारा नगर उस अनुष्ठान को करवाने लगता है। जिस कारण से वह नगर ही नरक में जाता है।

उदाहरण :- एक रात्रि में एक घर के आंगन में टैंट लगा था जिसमें जागरण करने वाली मंडली रूकी थी। मौसम न गर्मी थी, न सर्दी। अक्तूबर का महीना था। आंगन में टैंट से बाहर जागरण चल रहा था। जो मुख्य गायक था, वह कह रहा था कि सारे बोलो जय माता दी। अगले बोलो जय माता दी, पिछले बोलो जय माता दी। यूं कहता-कहता टैंट में गया और शराब की बोतल से एक कप शराब पीकर तुरंत बाहर आ गया। आते ही बोला

**मैं नहीं सुनियां जय माता दी, ओए! मैं नहीं सुनिया। श्रोता बोल रहे थे जय माता दी। उसने पी रखी शराब, उसको कैसे सुनेगा? बोलने वालों का गला सूख गया। वह कह रहा था मैं नहीं सुनिया। इस कारण से दुर्गा का अनुष्ठान (जागरण) जहाँ भी होगा, उसका प्रभाव पड़ेगा। आध्यात्मिक लाभ कुछ नहीं मिलता। केवल मन खुश करके नरक में जाना है।**

**परमात्मा कबीर जी ने कहा कि हम (देवल) मंदिर व धामों की पूजा न तो करते हैं, न करने की राय देते हैं। हमने तीर्थ, व्रत आदि की क्रिया शुरू नहीं की।**

योह रंग रास बिलास हमारा, हमरी योनि सकल संसारा।
हम ज्ञानी हम चातुरा चोरा, हमही दशशिर का शिर फोर्‌या।।1063।।
व्रता सुर जब बेद चुराये, हम बराह रूप धरि आय।
हम हिरणाकुश उदर विहंडा, नृसिंहरूप गाज नौ खंडा।।1064।।
जब प्रहलाद अग्नि में डारे, हम हिरणाकुश उदरबिदारे।
जब प्रहलाद बांधियां खंभा, हम नृसिंह रूप धर्‌या प्रचण्डा।।1065।।
हम सुरपति का राज डिगाये, हमही बलि के द्वारे आये।
हम ही त्रिलोकी सब मापी, तास डरे बलि तन मन कांपी।।1066।।
दोहा—विष्णु को दीन बढाई, हम पूर्ण करतार।
गरीबदास जिंदा कहै, सकल सृष्टि हमार।।1067।।
हम बाहरि हम भीतर बोलै, हमही अनन्त लोक में डोलै।
हम नहीं गृहचारी हम नहीं उदासी, न हम बैरागी नहीं सन्यासी।।1068।।
हम नहीं मुग्ध ज्ञान घनसारा, हम नहीं करत अचार बिचारा।
हमरी पूजा हमरी सेवा हम नहीं पाती तोरत देवा।।1069।।
हम नहीं घंटा ताल बजावै, दोखा दोष और किस लावै।
हम नहीं जड़ जूंनी जहड़ाये, हमही चेतन हो करि आये।।1070।।
हम ज्ञानी हमनहीं मुग्ध मुवासी, हमही ख्याल रच्या चौरासी।
हमसे ही काल कर्म करतारा, हम नहीं मारै हम रहै नियारा।।1071।।
हम नहीं दोष अदोष लगावैं, हम नहीं अनंत लोक भरमावै।
हम नहीं गाडन फूकन जांही, हम नहीं च्यारि दाग में आंही।।1072।।
हम न रोवैं हम ना शोक संतापं, हम न मुये जपि अजपा जापं।
हम नहीं कर्मकांड व्यवहारा, हम नहीं पाहन पूज बिचारा।।1073।।
दोहा—जलथल जूंनि जीव में, सब घट मोहि मुकाम।
च्यारि बेद वर्णन करैं, हमरा नाम और गाम।।1074।।
हम नहीं नाश काल में आवै, हम नहीं चौदह भवन रचावै।
कलप करै एक माया मेरी, सो तो सत्यपुरूष की चेरी।।1075।।
ताकी कलप शरू जो होई, अनंत लोक रचि ताना गोई।
अनंत लोक ब्रह्मांड कटाचं, ऐसी कलप करै मन सांचं।।1076।।
अनंत कोटि विष्णु शंकर और ब्रह्मा, नारद शारद और विश्वकर्मा।

कामधेनु कल्पवृक्ष कलावर, एकनाद जहां पंच मुजांबर।।1077।।
छटा मन भैरव भरमाया, पांचौं गैल पचीस लगाया।
तास भारिजा अनंतं, कैसें भेटैं सतगुरू संतं।।1078।।
औह निजरूप निरंतर न्यारा, वस्तु अलप और बहुत पसारा।
बस्त अलप नहीं पावैं भाई, कोटिक ब्रह्मा गए बिलाई।।1079।।
कोटिक शंकर गऐ समूलं, कैसें पावैं बिन अस्थूलं।
अधर विदेही अचल अभंगी, सबसैं न्यारा सब सत्संगी।।1080।।
दोहा – बेचगून चिंतामनं, है निमूंन निर्बांन।
गरीबदास जिंदा कहै, अविगत पद प्रवान।।1081।।
बेद कितेब न जाकौं पावैं, अठारा पुराण कथा नित गावैं।
जिन सिरजे पुरूष और नारी, जाकौ खोज रहे त्रिपुरारी।।1082।।
शब्द स्वरूपी सब घट बोलै, प्रगट देखि नहीं वह ओलै।
सनक सनंदन ब्रह्मा थाके, अनंत कोटि शंकर पढि भाखे।।1083।।
निर्णय किन्हें न कीन्हा भाई, कोटि विष्णु गये दुनी रचाई।
कितसैं बीज पान फल मौरा, अनंत कोटि जहां बीज बिजौरा।।1084।।
वह निर्गुण निह बीज निशांनी, अलफ रूप नित रहै अमानी।
कुंडलनाद मुकुट नहीं माला, पद बहुरंगी बर्ण विशाला।।1085।।
चतुर्भुजी नहीं अष्ट अनादं, सहंस भुजा कोई जानै साधं।
शंख भुजा परि शंख समूलं, जाका उर्ध बिमानं झूलं।।1086।।
नारद शारद महिमा गावैं, अलफ रूपकूं सो नहीं पावैं।
अलफ रूप है हमरा अंगा, जहां अनंत कोटि त्रिवेणी गंगा।।1087।।
दोहा–सुरग नरक नहीं मृत्यु है, नहीं लोक बंधान।
गरीबदास जिंदा कहैं, शब्द सत्य प्रमाण।।1088।।
शब्दै शब्द रहैगा भाई, दुनी सृष्टि सब परलो जाई।
चलसी कच्छ मच्छ कूरंभा, चलसी धौल धरणि अठखंभा।।1089।।
चलसी सुरग पाताल समूलं, चलसी चंद सूर दो फूलं।
जे आरंभ चलै धर्मदासा, पिण्ड प्राण चलसी घटश्वासा।।1090।।
चलै भिस्त बैकुंठ विशालं, चलसी धर्मराय जमशालं।
पानी पवन पृथ्वी नासा, शब्द रहैगा सुनि धर्मदासा।।1091।।
चलै इंद्र कुबेर बरूण धर्मराजा, ब्रह्मा विष्णु ईश चलि साजा।
चलै आदि माया ब्रह्मज्ञानी, हम नहीं चलै पद प्रवानी।।1092।।
शब्द स्वरूपी पिण्ड हमारा, हम न चलै चलि है संसारा।
जलतरंग जल में मिल जाई, अविगति लहरि लीन पद झांई।।1093।।
जिंद कहै सुनियौं धर्मनिनागर, लहरि मिलत है सुख के सागर।
लहरि बीनिवौं बान विजोगं, पल पल रूप माया रस भोगं।।1094।।

वह उदगार नेश होय जाई, सुखसागर सो अमर रहाई।
हम हैं अमर लोक के वासी, सदा रहें जहाँ पुरूष अविनाशी।।1095।।
दोहा–अगम अनाहद अधर में, नराकार निज नरेश।
गरीबदास जिंदा कहै, सुनौं धर्म उपदेश।।1096।।

**पारख के अंग की वाणी नं. 1063-1096 का सरलार्थ :- परमेश्वर कबीर जी ने कहा कि मैंने ही गुप्त रूप में दस सिर वाले रावण को मारा। हम ही ज्ञानी हैं। चतुर भी हम ही हैं। चोर भी हम हैं क्योंकि काल के जाल से निकालने वाला स्वयं सतपुरूष होता है। अपने को छुपाकर चोरी-छुपे सच्चा ज्ञान बताता है। यह रंग रास यानि आनंददायक वस्तुऐं भी मैंने बनाई हैं। सब आत्माओं की उत्पत्ति मैंने की है जिससे काल ब्रह्म ने भिन्न-भिन्न योनियां (जीव) बनाई हैं। जब-जब भक्तों पर आपत्ति आती है, मैं ही सहायता करता हूँ। व्रतासुर ने जब वेद चुराए थे तो मैंने ही बरहा रूप धरकर व्रतासुर को मारकर वेदों की रक्षा की थी। हिरण्यकशिपु का उदर मैंने ही नरसिंह रूप धारण करके फाड़कर मारा था। मैंने ही बली राजा की यज्ञ में बावन रूप बनाकर तीन कदम (डंग) स्थान माँगा था। सुरपति के राज की रक्षा की थी। महिमा विष्णु की बनाई थी। इन्द्र ने विष्णु को पुकारा। विष्णु ने मुझे पुकारा। तब मैं गया था।**

**मैं जन्मता-मरता नहीं हूँ। इसलिए चार प्रकार से जो अंतिम संस्कार किया जाता है, वह मेरा नहीं होता। हम किसी को भ्रमित नहीं करते।**

**काल का रूप मन सबको भ्रमित करता है। करोड़ों शंकर मरकर समूल (जड़ा मूल से) चले गए। ब्रह्मा, विष्णु की गिनती नहीं कि कितने मरकर जा चुके हैं। मैं वह परमेश्वर हूँ जिसका गुणगान वेद तथा कतेब (कुरान व बाईबल) करते हैं। ब्रह्मा, विष्णु तथा शंकर, सनकादिक भी जिसे प्राप्त नहीं कर सके, वे प्रयत्न करके थक चुके हैं। अल्फ रूप यानि मीनी सतलोक भी हमारा अंग (भाग) है। उसको भी ये प्राप्त नहीं कर सके जहाँ पर अनंत करोड़ त्रिवेणी तथा गंगा बह रही हैं। हमारे लोक में स्वर्ग-नरक नहीं, मत्यु नहीं होती। कोई बंधन नहीं है। सब स्वतंत्र हैं। सत्य शब्द उस स्थान को प्राप्त करवाने का मंत्र है। केवल हमारे वचन (शब्द) से उत्पन्न ऊपर के लोक तथा उनमें रहने वाले भक्त/भक्तमति (हंस, हंसनी) अमर रहेंगे, और सब ब्रह्मांड एक दिन नष्ट हो जाऐंगे। कच्छ, मच्छ, कूरंभ, धौल, धरती सब नष्ट हो जाऐंगे। स्वर्ग, पाताल सब नष्ट हो जाऐंगे। इन्द्र, कुबेर, वरूण, धर्मराय, ब्रह्मा, विष्णु, तथा शिव भी मर जाऐंगे। आदि माया (दुर्गा) काल ब्रह्म (ज्योति निरंजन) भी मरेंगे। हम नहीं मरेंगे। सब संसार मरेगा। जो हमारी शरण में हैं, वो नहीं मरेंगे। सतलोक में मौज करेंगे।**

धर्मदास बोलत है बानी, कौंन रूप पद कहां निशानी।
तुम जो अकथ कहांनी भाषी, तुमरै आगै तुमही साषी।।1097।।
योह अचरज है लीला स्वामी, मैं नहीं जानत हूं निजधामी।
कौन रूप पदका प्रवानं, दया करौं मुझ दीजै दानं।।1098।।
हम तो तीरथ ब्रत करांही, अगम धामकी कछु सुध नांही।

गर्भ जोनि में रहैं भुलाई, पद प्रतीति नहीं मोहि आई।।1099।।
हम तुम दोय एकम एका, सुन जिंदा मोहि कहौ बिबेका।
गुण इन्द्री और प्राण समूलं, इनका कहो कहां अस्थूलं।।1100।।
तुम जो बटकबीज कहिदीन्या, तुमरा ज्ञान हमौं नहीं चीन्या।
हमकौं चीन्ह न परही जिंदा, कैसे मिटै प्राण दुख दुन्दा।।1101।।
त्रिदेवनकी की महिमा अपारं, ये हैं सर्व लोक करतारं।
सुन जिन्दा क्यूं बात बनाव, झूठी कहानी मोहे सुनावैं।।1102।।
मैं ना मानुं, बात तुम्हारी। मैं सेवत हूँ, विष्णु नाथ मुरारी।
शंकर–गौरी गणेश पुजाऊँ, इनकी सेवा सदा चित लाऊँ।।1103।।
तहां वहां लीन भये निरबांनी, मगन रूप साहिब सैलानी।
तहां वहां रोवत धर्मनीनागर, कहां गये तुम सुख के सागर।।1104।।
अधिक बियोग हुआ हम सेती, जैसैं निर्धन की लुटी गई खेती।
कलप करै और मन में रोवै, दशौं दिशा कौं वह मग जोवै।।1105।।
हम जानैं तुम देह स्वरूपा, हमरी बुद्धि अंध गृह कूपा।
हमतो मानुषरूप तुम जान्या, सुन सतगुरू कहां कीन पियाना।।1106।।
बेग मिलौ करि हूं अपघाता, मैं नाहीं जीवूं सुनौं विधाता।
अगम ज्ञान कुछि मोहि सुनाया, मैं जीवूं नहीं अविगत राया।।1107।।
तुम सतगुरू अबिगत अधिकारी, मैं नहीं जानी लीला थारी।
तुम अविगत अविनाशी सांई, फिरि मोकूं कहां मिलौ गोसांई।।1108।।

दोहा – कमर कसी धर्मदास कूं, पूरब पंथ पयान।
गरीब दास रोवत चले, बांदौगढ अस्थान।।1109।।

जा पौंहचैं काशी अस्थाना, मौमन के घरि बुनि है ताना।
षटमास बीतै जदि भाई, तहां धर्मदास यग उपराई।।1110।।
बांदौगढ में यग आरंभा, तहां षटदर्शन अधि अचंभा।
यज्ञमांहि जगदीश न आये, धर्मदास ढूंढत कलपाये।।1111।।
अनंत भेष टुकड़े के आहारी, भेटै नहीं जिंद व्यौपारी।
तहां धर्मदास कलप जब कीनं, पलक बीच बैठै प्रबीनं।।1112।।
औही जिंदे का बदन शरीरं, बैठे कदंब वृक्ष के तीरं।
चरण लिये चिंतामणि पाई, अधिक हेत सें कंठ लगाई।।1113।।
अजब कुलाहल बोलत बानी, तुम धर्मदास करूं प्रवानी।
तुम आए बांदौगढ स्थाना, तुम कारण हम कीन पयाना।।1114।।
अललपंख ज्यूं मारग मोरा, तामधि सुरति निरति का डोरा।
ऐसा अगम ज्ञान गोहराऊँ, धर्मदास पद पदहिं समाऊं।।1115।।
गुप्त कलप तुम राखौं मोरी, देऊँ मक्रतार की डोरी।
पद प्रवानि करूं धर्मदासा, गुप्त नाम हृदय प्रकाशा।।1116।।

हम काशी में रहैं हमेशं, मोमिन घर ताना प्रवेशं।
भक्ति भाव लोकन कौ देही, जो कोई हमारी सिष बुद्धि लेही।।1117।।
ऐसी कलप करौ गुरूराया, जैसे अंधरें लोचन पाया।
ज्यूं भूखेकौ भोजन भासै, क्षुध्या मिटि है कलप तिरासै।।1118।।
जैसे जल पीवत तिस जाई, प्राण सुखी होय तृप्ती पाई।
जैसे निर्धनकूं धन पावैं, ऐसैं सतगुरू कलप मिटावैं।।1119।।
कैसैं पिण्ड प्राण निसतरहीं, यह गुण ख्याल परख नहीं परहीं।
तुम जो कहौ हम पद प्रवानी, हम कैसैं जानैं सहनानी।।1120।।
दोहा – धर्म कहैं सुन जिंद तुम, हम पाये दीदार।
गरीबदास नहीं कसर कुछ, उधरे मोक्षद्वार।।1121।।
अजर करूं अनभै प्रकाशा, खोलि कपाट दिये धर्मदासा।
पद बिहंग निज मूल लखाया, सर्व लोक एकै दरशाया।।1122।।
खुलै कपाट घाटघट माहीं, शंखकिरण ज्योति झिलकांहीं।
सकल सृष्टि में देख्या जिंदा, जामन मरण कटे सब फंदा।।1123।।
दोहा – जिंद कहैं धर्मदास सैं, अभय दान तुझ दीन।
गरीबदास नहीं जूंनि जग, हुय अभय पद लीन।।1124।।

**''धर्मदास वचन''**

**पारख के अंग की वाणी नं. 1097-1124 का सरलार्थ :- धर्मदास ने कहा कि हे जिन्दा! जो यह (अकथ) अवर्णनीय अद्भुत कथा आपने सुनाई है, यह किसी से नहीं सुनी। इसके तो आप ही वक्ता, आप ही साक्षी हैं। कपया करके मुझे विश्वास दिलाओ। हम तो तीर्थ, व्रत करते हैं। (अगम धाम) स्वर्ग से आगे के धाम (सतलोक) का हमें ज्ञान नहीं है। हम तो जन्म-मरण में पड़े हैं। निजधाम को भूल गए हैं। आप द्वारा बताए स्थान पर विश्वास (प्रतित) नहीं हो रहा। (त्रिदेवन) ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश की अपार महिमा हमने सुनी है। ये सब लोकों के सजनहार हैं। हे जिन्दा! सुन! क्यों झूठी कहानी बनाता है? मैं आपकी बात को नहीं मानता। मैं तो विष्णु जी को मानता (पूजता) हूँ। गौरी, शंकर तथा गणेश को भी पूजता हूँ। इनकी पूजा सदा करूँगा। धर्मदास की अरूचि देखकर परमेश्वर कबीर जी अन्तर्ध्यान हो गए। धर्मदास रोने लगा। बोला कि हे सुखसागर! कहाँ चले गए? मेरा तो सब कुछ लुट गया। जैसे निर्धन किसान की खेती लुट जाती है। इस तरह की कल्पना करे और मन-मन में रोवे। मुख से बात कह नहीं पावे। मैंने तो आपको शरीरधारी मानव समझा था। मेरी बुद्धि अंधे कुँए के समान है यानि मैं मूर्ख हूँ। हे सतगुरू! आप कहाँ चले गए? (बेग) शीघ्र दर्शन दो, अन्यथा मैं (अपघात) आत्महत्या करूँगा। हे विधाता! मैं जीवित नहीं रहूँगा। आपने (अगम ज्ञान) आगे का ऊँचा ज्ञान समझाया है। हे (अविगत राया) दिव्य स्वामी! मैं आपके दर्शन बिना जीवित नहीं रहूँगा। संत गरीबदास जी ने अपनी दिव्य दष्टि से पिछले चलचित्र देखकर सब वर्णन आँखों देखा बताया है कि इस प्रकार विलाप करके रोता हुआ धर्मदास अपने गाँव बांधवगढ़ की ओर चल पड़ा। अन्य तीर्थों पर जाने का ईरादा भी बदल**

दिया क्योंकि ज्ञान ही ऐसा है। धर्मदास जी अपने घर बांधवगढ़ चला गया। परमेश्वर कबीर जी काशी में मोमिन नूर अली (नीरू) के घर पर चले गए। वहाँ कपड़ा बुनने का कार्य करते थे। वह करने लगे। छः महीनों के पश्चात् धर्मदास को अपनी पत्नी आमनी देवी के कहने से प्रेरणा हुई कि सतगुरू परमेश्वर ने क्या कहा था कि वे कैसे मिलते हैं? धर्मदास जी को याद आया कि उन्होंने कहा था कि जहाँ धर्म-भंडारे (लंगर) चलते हैं या सत्संग में संत इकट्ठे होते हैं तो वहाँ मैं अवश्य आता हूँ। आमनी ने कहा कि आप धर्म यज्ञ प्रारंभ कर दो। धर्मदास जी ने तीन दिन के भंडारे का आयोजन किया। दो दिन तक परमात्मा नहीं आए। तीसरे दिन भी दोपहर बाद आए। धर्मदास बहुत दुःखी हो रहा था। इधर-उधर खोज रहा था। अंतिम दिन परमेश्वर कबीर जी उसी जिन्दे के वेश में भंडारे के स्थान के समीप कदंब के वक्ष के नीचे बैठ गए। धर्मदास की दष्टि उसी खोज में बार-बार इधर-उधर व भोजन खा रहे संतों की ओर लगी थी। धर्मदास दौड़कर गया। ध्यान से चेहरा देखा। पहचान लिया। चरणों में सिर रखकर कहा कि यदि आज आप नहीं आते तो आपका दास संसार से चला जाता। धर्मदास जी अधिक प्रेम के साथ परमात्मा कबीर जी के गले मिले। परमेश्वर ने कहा कि धर्मदास! मेरे विषय में यहाँ अन्य किसी को न बताना। मैं तेरे को एक अति उत्तम अध्यात्म ज्ञान सुनाऊँगा। सच्ची साधना का ज्ञान करवाकर मोक्ष प्रदान करूँगा। मैं काशी शहर में मोमीन नीरू के घर ताना बुनने का कार्य करता हूँ। जो हमारा ज्ञान सुनता है, उसको ज्ञान सुनाता हूँ। सच्चे अध्यात्म ज्ञान से परिचित करवाता हूँ तथा भक्ति भाव लोगों को बताता हूँ। धर्मदास जी ने कहा कि हे गुरूदेव! आपके मिलने से मुझे आशा है कि मेरा कल्याण होगा। आपने दया की। अब ऐसी दया और करो। मुझे सम्पूर्ण अध्यात्म ज्ञान सुनाओ। मुझ अंधे को आँखें मिल गई हैं। भूखे को भोजन मिल गया। भूख समाप्त हुई। प्यासे को जल मिला प्यास बुझी। जीव सुखी हुआ। आप तो कहते हो कि आप (पद प्रवानी) पूर्ण भक्ति पद्यति के जानने वाले हो। मैं कैसे जानूँ? आप समझाने की कपया करें। धर्मदास जी ने कहा कि हे जिन्दा! सुनो। आपके दर्शन हुए अब मुझे मोक्ष मिलने की आशा बनी है। कपया अपना दास जानकर सब भेद बताओ। परमेश्वर कबीर जी ने सम्पूर्ण अध्यात्म ज्ञान समझाया। प्रथम नाम की दीक्षा दी। फिर सतलोक ले गए, वापिस छोड़ा। धर्मदास जी ने देखा कि सर्व सष्टि का मालिक यही जिन्दा बाबा है। इसके सामने ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव तो कुछ भी मायने नहीं रखते हैं। सतलोक से तीन दिन बाद शरीर में धर्मदास आए। सामने जिन्दा नहीं मिला। ज्ञान हो गया था कि काशी में मुसलमान नीरू जुलाहे के घर कपड़ा बुनने का कार्य करते हैं। विश्वास नहीं हो रहा था कि परमात्मा जुलाहे के घर कैसे रूके हैं? वे कपड़ा क्यों बनाऐंगे? परंतु अन्य कोई विकल्प नहीं बचा था उनसे मिलने का। तब धर्मदास काशी शहर में गए। इससे पूर्व पाँच बार अंतर्ध्यान हो चुके थे। {पूर्ण प्रकरण विस्तार के साथ आगे इसी पारख के अंग के सरलार्थ में लिखा है। पूरा पढ़ें, तब सब समझ आएगा।}

धर्मदास जी ने काशी में वही सकल (सूरत) जिन्दा वाली कपड़ा बुनते देखी। आँखों पर विश्वास नहीं हो रहा था कि परमेश्वर यह कार्य कर रहे हैं। परमेश्वर कबीर जी ने कहा कि आओ शाहू के पूता धर्मदास! मैं वही हूँ जिसकी तुझे खोज है। ये वचन परमेश्वर के मुख

से सुनकर चरणों में गिर गया। सतनाम प्राप्त किया। अपने घर ले गया। कई दिन परमात्मा को घर रखा। सत्संग सुना। {कपया आगे पढ़ें सम्पूर्ण प्रकरण धर्मदास को परमात्मा कबीर जी के मिलने का, आँखें भर आऐंगी। आत्मा भक्ति से ओत-प्रोत हो जाएगी।}

❖ सरलार्थ :- उपरोक्त वाणियों का सरलार्थ पवित्र कबीर सागर के अध्याय ''ज्ञान प्रकाश'' में विस्तार से प्रमाणों के साथ यह प्रकरण लिखा है जो मुझ दास (रामपाल दास) द्वारा सरल करके लिखा है जो इस प्रकार है :-

{यदि केवल गद्य भाग यानि सत्य कहानी रूप में पढ़ना है तो इसी पुस्तक के पष्ठ 385 पर पढ़ें जिसकी हैडिंग है ''किस-किसको मिला परमात्मा''।}

## कबीर सागर के अध्याय ''ज्ञान प्रकाश'' का सारांश (छठा अध्याय)

जैसा कि इस ग्रन्थ (कबीर सागर का सरलार्थ) के प्रारम्भ में लिखा है कि कबीर सागर के यथार्थ अर्थ को न समझकर कबीर पंथियों ने इस ग्रन्थ में अपने विवेक अनुसार फेर-बदल किया है। कुछ अंश काटे हैं। कुछ आगे-पीछे किए हैं। कुछ बनावटी वाणी लिखकर कबीर सागर का नाश किया है। परंतु सागर तो सागर ही होता है। उसको खाली नहीं किया जा सकता। इसी प्रकार कबीर सागर में बहुत सा सत्य विवरण उनकी कुदष्टि से बच गया है। शेष मिलावट को अब एक बहुत पुराने हस्तलिखित ''कबीर सागर'' से मेल करके तथा संत गरीबदास जी की अमतवाणी के आधार से तथा परमेश्वर कबीर जी द्वारा मुझ दास (रामपाल दास) को दिया, दिव्य ज्ञान के आधार से सत्य ज्ञान लिखा गया है। एक प्रमाण बताता हूँ जो बुद्धिमान के लिए पर्याप्त है।

ज्ञान प्रकाश में परमेश्वर कबीर जी द्वारा धनी धर्मदास जी को शरण में लेने का विवरण है। आपसी संवाद है, परंतु धर्मदास जी का निवास स्थान भी गलत लिखा है। पष्ठ 21 पर पूर्व गुरू रूपदास जी से शंका का निवारण करके अपने घर चले गए। धर्मदास जी का निवास स्थान ''मथुरा नगर'' लिखा है, वाणी इस प्रकार है:-

तुम हो गुरू वो सतगुरू मोरा। उन हमार यम फंदा तोरा (तोड़ा)।।
धर्मदास तब करी प्रणामा। मथुरा नगर पहुँचे निज धामा।।

जबकि धर्मदास जी का निज निवास स्थान ''बांधवगढ़'' कस्बा था जो मध्यप्रदेश में है। संत गरीबदास जी ने अपनी वाणी में सर्व सत्य विवरण लिखा है कि धर्मदास बांधवगढ़ के रहने वाले सेठ थे। वे तीर्थ यात्रा के लिए मथुरा गए थे। उसके पश्चात् अन्य तीर्थों पर जाना था। कुछ तीर्थों पर भ्रमण कर आए थे। नकली कबीरपंथियों द्वारा किए फेर-बदल का अन्य प्रमाण इसी ज्ञान प्रकाश में धर्मदास जी का प्रकरण चल रहा है। बीच में सर्वानन्द ब्राह्मण की कथा लिखी है जो वहाँ पर नहीं होनी चाहिए। केवल धर्मदास की ही बात होनी चाहिए। पष्ठ 37 से 50 तक सर्वानन्द की कथा है। इससे पहले पष्ठ 34 पर धर्मदास जी को नाम दीक्षा देने, आरती-चौंका करने का प्रकरण है। पष्ठ 35 पर गुरू की महिमा की वाणी है जो पष्ठ 36 तक है। फिर ''धर्मदास वचन'' चौपाई है जो मात्र तीन वाणी हैं। इसके बाद ''सतगुरू वचन'' वाला प्रकरण मेल नहीं करता। पष्ठ 36 पर ''धर्मदास वचन'' चौपाई की

तीन वाणी के पश्चात् पष्ठ 50 पर ''धर्मदास वचन'' से मेल (Link) करता है जो सर्वानन्द के प्रकरण के पश्चात् ''धर्मदास वचन'' की वाणी है।

**ज्ञान प्रकाश पष्ठ 36 पर ''धर्मदास वचन'' चौपाई**

हो साहब तव पद सिर नाऊँ। तव पद परस परम पद पाऊँ।।
केहि विधि आपन भाग सराही । तव बरत गहैं भाव पुनः बनाई।।
कोधों मैं शुभ कर्म कमाया। जो सदगुरू तव दर्शन पाया।।

**ज्ञान प्रकाश पष्ठ 50 ''धर्मदास वचन''**

धन्य धन्य साहिब अविगत नाथा। प्रभु मोहे निशदिन राखो साथा।।
सुत परिजन मोहे कछु न सोहाही। धन दारा अरू लोक बड़ाई।।

**इसके पश्चात् सही प्रकरण है। बीच में अन्य प्रकरण लिखा है, वह मिलावटी तथा गलत है।**

**नाम दीक्षा देने के पश्चात् परमेश्वर कबीर जी ने धर्मदास जी को प्रसन्न करने के लिए कहा कि जब आपको विश्वास हो जाएगा कि मैं जो ज्ञान तथा भक्ति मंत्र बता रहा हूँ, वे सत्य हैं। फिर तेरे को गुरू पद दूँगा। आप दीक्षा लेने वाले से सवा लाख द्रव्य (रूपये या सोना) लेकर दीक्षा देना। परमात्मा ने धर्मदास जी की परीक्षा ली थी कि वैश्य (बनिया) जाति से है यदि लालची होगा तो इस लालचवश मेरा ज्ञान सुनता रहेगा। ज्ञान के पश्चात् लालच रहेगा ही नहीं। परंतु धर्मदास जी पूर्ण अधिकारी हंस थे। सतलोक से विशेष आत्मा भेजे थे। फिर उन्होंने इस राशि को कम करवाया और निःशुल्क दीक्षा देने का वचन करवाया यानि माफ करवाया।**

**अब ''ज्ञान प्रकाश'' के पष्ठ 9 से आवश्यक वाणी लेते हैं क्योंकि जो अमतवाणी परमेश्वर कबीर जी के मुख कमल से बोली गई है, उसके पढ़ने-सुनने से भी अनेकों पाप नाश होते हैं। ज्ञान प्रकाश पष्ठ 9 से वाणी:-**

**धर्मदास बोध = ज्ञान प्रकाश**

**निम्न वाणी पुराने कबीर सागर ग्रन्थ के अध्याय ''ज्ञान प्रकाश'' से हैं :-**

बांधवगढ़ नगर कहाय। तामें धर्मदास साह रहाय।।
धन का नहीं वार रू पारा। हरि भक्ति में श्रद्धा अपारा।।
रूप दास गुरू वैष्णव बनाया। उन राम कष्ण भगवान बताया।।
तीर्थ बरत मूर्ति पूजा। एकादशी और सालिग सूजा।।
ताके मते दढ़ धर्मनि नागर। भूल रहा वह सुख का सागर।।
तीर्थ करन को मन चाहा। गुरू आज्ञा ले चला उमाहा।।
भटकत भ्रमत मथुरा आया। कष्ण सरोवर में उठ नहाया।।
चौका लीपा पूजा कारण। फिर लगा गीता सलोक उचारण।।
ताही समय एक साधु आया। पाँच कदम पर आसन लाया।।
धर्मदास को कहा आदेशा। जिन्दा रूप साधु का भेषा।।
धर्मदास देखा नजर उठाई। पूजा में मगन कछु बोल्या नाहीं।।
जग्यासु वत देखै दाता। धर्मदास जाना सुनत है बाता।।

ऊँचे सुर से पाठ बुलाया। जिन्दा सुन–सुन शीश हिलाया।।
धर्मदास किया वैष्णव भेषा। कण्ठी माला तिलक प्रवेशा।।
पूजा पाठ कर किया विश्रामा। जिन्दा पुनः किया प्रणामा।।
जिन्दा कहै मैं सुना पाठ अनुपा। तुम हो सब संतन के भूपा।।
मोकैं ज्ञान सुनाओ गोसाँई। भक्ति सरस कहीं नहीं पाई।।
मुस्लिम हिन्दू गुरू बहु देखे। आत्म संतोष कहीं नहीं एके।।
धर्मदास मन उठी उमंगा। सुनी बड़ाई तो लागा चंगा।।

**धर्मदास वचन**

जो चाहो सो पूछो प्रसंगा। सर्व ज्ञान सम्पन्न हूँ भक्ति रंगा।।
पूछहूँ जिन्दा जो तुम चाहो। अपने मन का भ्रम मिटाओ।।

**जिन्द वचन**

तुम काको पाठ करत हो संता। निर्मल ज्ञान नहीं कोई अन्ता।।
मोकूं पुनि सुनाओ बाणी। जातें मिलै मोहे सारंग पाणी।।
तुम्हरे मुख से ज्ञान मोहे भावै। जैसे जिह्वा मधु टपकावै।।
धर्मदास सुनि जब कोमल बाता। पोथी निकाली मन हर्षाता।।

## धर्मदास का गीता का पाठ अनुवाद सहित सुनाना (उग्र गीता)

**धर्मदास जी को ज्ञान था कि जिन्दा वेशधारी मुसलमान संत होते हैं जबकि मुसलमान नहीं मानते कि पुनर्जन्म होता है। इसलिए पहले उसी प्रकरण वाले श्लोक सुनाए। (गीता अध्याय 2 श्लोक 12 व 17, अध्याय 4 श्लोक 5 व 9)**

हे अर्जुन आपन जन्म–मरण बहुतेरे। तुम ना जानत याद है मेरे।।
नाश रहित प्रभु कोई और रहाई। जाको कोई मार सकता नाहीं।।

**फिर गीता अध्याय 8 श्लोक 1 से 10 सुनाए :-**

अर्जुन मन जो शंका आई। कृष्ण से पूछा विनय लाई।।
हे कृष्ण तुम तत् ब्रह्म बताया। अध्यात्म अधिभूत जनाया।।
वाका भेद बताओ दाता। मन्द मति हूँ देवो ज्ञान विधाता।।(गीता अ. 8 श्लोक 1-2)
कृष्ण अस बोले बानी। दिव्य पुरूष की महिमा बखानी।।
तत् ब्रह्म परम अक्षर ब्रह्म कहाया। जिन सब ब्रह्माण्ड बनाया।।
मम भक्ति करो मोकूं पाई। यामै कछु संशय नाहीं।।(गीता अ. 8 श्लोक 5,7)
जहाँ आशा तहाँ बाशा होई। मन कर्म बचन सुमरियो सोई।।(गीता अ. 8 श्लोक 6)
जोहै सनातन अविनाशी भगवाना। वाकि भक्ति करै वा पर जाना।।
जैसे सूरज चमके आसमाना। ऐसे सत्यपुरूष सत्यलोक रहाना।।
वाकी भक्ति करे वाको पावै। बहुर नहीं जग में आवै।।(गीता अ. 8 श्लोक 8-9-10)
मम मंत्र है ओम् अकेला।(गीता अ. 8 श्लोक 13)

ताका ओम् तत् सत् दूहेला।।(गीता अ. 17 श्लोक 23)
तुम अर्जुन जावो वाकी शरणा। सो है परमेश्वर तारण तरणा।।(गीता अ. 18 श्लोक 62,66)
वाका भेद परम संत से जानो। तत ज्ञान में है प्रमाणो।।(गीता अ. 4 श्लोक 34)
वह ज्ञान वह बोलै आपा। ताते मोक्ष पूर्ण हो जाता।।(गीता अ. 4 श्लोक 32)
सब पाप नाश हो जाई। बहुर नहीं जन्म–मरण में आई।।
मिले संत कोई तत्त्वज्ञानी। फिर वह पद खोजो सहिदानी।।
जहाँ जाय कोई लौट न आया। जिन यह संसार वृक्ष निर्माया।।(गीता अ. 15 श्लोक 4)
अब अर्जुन लेहू विचारी। कथ दीन्ही गीता सारी।।(गीता अ. 18 श्लोक 63)
गुप्त भेद बताया सारा। तू है मोकूं आजीज पियारा।।(गीता अ. 18 श्लोक 63)
अति गुप्त से गुप्त भेद और बताऊँ। मैं भी ताको इष्ट मनाऊँ।।(गीता अ. 18 श्लोक 64)
जे तू रहना मेरी शरणा। कबहु ना मिट है जन्म रू मरणा।।
नमस्कार कर मोहे सिर नाई। मेरे पास रहेगा भाई।।(गीता अ. 18 श्लोक 65)
बेसक जा तू वाकी शरणा। मम धर्म पूजा मोकूं धरणा।।
फिर ना मैं तू कूं कबहूं रोकूं। ना मन अपने कर तू शोकूं।।(गीता अ. 18 श्लोक 66)
और अनेक श्लोक सुनाया। सुन जिन्द एक प्रश्न उठाया।।

**जिन्दा बाबा (कबीर जी) वचन**

हे वैष्णव! तव कौन भगवाना। काको यह गीता बखाना।।

**धर्मदास वचन**

राम कृष्ण विष्णु अवतारा। विष्णु कृष्ण है भगवान हमारा।।
श्री कृष्ण गीता बखाना। एक एक श्लोक है प्रमाणा।।
जे तुम चाहो मोक्ष कराना। भक्ति करो अविनाशी भगवाना।।
विष्णु का कबहु नाश न होई। सब जगत के कर्ता सोई।।
तीर्थ वरत करूँ मन लावो। पिण्ड दान और श्राद्ध करावो।।
यह पूजा है मुक्ति मार्ग। और सब चले कुमार्ग।।

**जिन्दा बाबा (कबीर जी) वचन**

जै गीता विष्णु रूप में कृष्ण सुनाया। कह कई बार मैं नाश में आया।।1।।
अविनाशी है कोई और विधाता। जो उत्तम परमात्मा कहाता।।2।।
वह ज्ञान मोकूं नाहीं। वाको पूछो संत शरणाई।।3।।
अविनाशी की शरण में जाओ। पुनि नहीं जन्म–मरण में आओ।।4।।
मैं भी इष्ट रूप ताही पूजा। अविनाशी कोई है मोते दूजा।।5।।
मम भक्ति मंत्र ओम् अकेला। वाका ओम् तत् सत् दुहेला।।6।।
मैं तोकूं पूछूं गोसांई। तेरे भगवान मरण के माहीं।।7।।
हम भक्ति वाकी चाहैं। जो नहीं जन्म–मरण में आहै।।8।।
जे तुम पास वह मंत्र होई। तो मैं पक्का चेला होई।।9।।
यही बात एक संत सुनाई। राम कृष्ण सब मरण के माहीं।।10।।

पूर्ण कबीर सकल घट दरशै, हरदम हाल हजूरा है।
नाम कबीर जपै बड़भागी, नानक चरण को धूरा है।

**अगम निगम बोध पृष्ठ 46 पर प्रमाण दिया है कि महादेव जी के पूज्य ईष्ट देव कबीर परमेश्वर जी हैं।**

**पारख के अंग की वाणी नं. 1134-1146 :-**

गरीब, सील मांहि सर्व लोक हैं, ज्ञान ध्यान बैराग। जोग यज्ञ तप होम नेम, गंगा गया प्रयाग।।1134।।
गरीब, कहाँ सुरग पाताल सब, और कहां मृत्यु लोक। फिर पीछै कौं क्या रहा, जब आया संतोष।।1135।।
गरीब, बिवेक बिहंगम अचल है, आया हृदय मांहि। भक्ति मुक्ति और ज्ञान गति, फिर पीछै कछु नांहि।।1136।।
गरीब, दया सर्वका मूल हैं, क्षमा छिक्या जो होय। त्रिलोकी कौं त्यार दे, नाम परमेश्वर गोय।।1137।।
गरीब, दश हजार रापति बल, कामदेव महमन्त। ता शिर अंकुश शीलका, तोरत गज के दंत।।1138।।
गरीब, क्रोध बली चंडाल है, बल रापति द्वादश सहंस। एक पलक में डोबिदे, अनंत कोटि जीव हंस।।1139।।
गरीब, ता शिर अंकुश क्षमाका, मारै तुस तुस बीन। त्रिलोकी सें काढि दे, जै कोय साधु प्रबीन।।1140।।
गरीब, लोभ सदा लहर्या रहै, त्रिलोकी में अंछ। बलरापति बीस सहंस हैं, पलक पलक प्रपंच।।1141।।
गरीब, ता अंकुश संतोष है, त्रिलोकी सें काढि। काटै कोटि कटक दल, संतोष तेग बड़ बाड।।1142।।
गरीब, मोह मुवासी मस्त है, बलरापति तीस सहंस। त्रिलोकी परिवार है, जहां उपजै तहां वंश।।1143।।
गरीब, ता शिर अंकुश बिवेक है, पूरण करैं मुराद। त्रिलोकी की बासना, ले बिवेक सब साधि।।1144।।
गरीब, सरजू सिरजनहार है, जल न्हाये क्या होय। भक्ति भली परमेश्वर की, नाम बीज दिल बोय।।1145।।
गरीब, ये बैरागर छिप रहैं, हृदय कमल कै मांहि। नघ पत्थर एक ठौर हैं, बीनैं जिस बलि जांहि।।1146।।

**सरलार्थ :- इन वाणियों में विशेष ज्ञान नहीं है। यह ज्ञान पहले कई अंगों में वर्णन है। इनमें बताया है कि (शील) संयम, संतोष, विवेक, दया, क्षमा आदि ये गुण इंसान में होने चाहिऐं।**

**काम (स्त्री भोग = Sex), क्रोध, मोह, लोभ, अहंकार से भक्त को बचना चाहिए। इनसे बचना जीव के वश में नहीं है। साधना से बचाव होता है। साधना भी सतपुरूष कबीर जी की करने से लाभ होता है।**

**1. काम (Sex) में दस हजार हाथियों जितना बल है, समाधान शील है।**

**2. क्रोध में बारह हजार हाथियों जितना बल है, समाधान क्षमा करना है।**

**3. लोभ में बीस हजार हाथियों का बल है, समाधान संतोष करना है।**

**4. मोह में तीस हजार हाथियों जितना बल है, समाधान विवेक है।**

**5. अहंकार सर्वनाश करने वाला है। इसमें छत्तीस हजार हाथियों का बल है। समाधान आधीनी भाव करना है।**

**पारख के अंग की वाणी नं. 1147-1169 :-**

गरीब, मन को मुरजीवा करैं, गोता दिल दरियाव। माणिक भरे समुद्र में, बाहिर लेकै आव।।1147।।
गरीब, बैरागर के गंज हैं, ऊंचै शून्य सुमेर। तापर आसन मार कर, सुन मुरली की टेर।।1148।।
गरीब, बाजै मुरली कौहक पद, बिना कण्ठ मुख द्वार। आठ बखत सुनता रहै, सुनि अनहद झनकार।।1149।।
गरीब, उस मुरली की लहरि सैं, कहर जरैं ज्यौं घास। आठ बखत पद में रहै, कोई जन हरि के दास।।1150।।

गरीब, मुरली मधुर अधर बजे, राग छतीसौं बैंन। इत उत मुरली एक हैं, चरनां बिसरी धैंन।।1151।।
गरीब, मुरली उरली बिधि नहीं, बाजत है परलोक। सरब जीव अचराचरं, सुनि करि पाया पोष।।1152।।
गरीब, मुरली मदन मुरारि मुख, बाजी नन्द द्वार। सकल जीव ल्यौलीन गति, सुनिया गोपी ग्वाल।।1153।।
गरीब, बाजत मुरली मुख बिना, सुनियत बिनही कान। स्वर्ग सलहली गर्ज धुन,फिर भी अबिगत पद निर्वाण।।1154।।
गरीब, मुरली बजै कबीर की, परखो मुरली बिबेक। ताल ख्याल नहीं भंग होय, बाजैं बजैं अनेक।।1155।।
गरीब, अनंत कोटि बाजे बजैं, ता मधि मुरली टेर। रनसींगे सहनाईयां, झालरि झांझरि भेर।।1156।।
गरीब, बजैं नफीरी शुन्य में, घट मठ नहीं आकाश। सो जन भिन्न भिन्न सुनत हैं, जो लीन करैं दमश्वास।।1157।।
गरीब, मुरली गगन गर्ज धुनि, जहां चन्द्र नहीं सूर। नाद अगाध घुरैं जहां, बाजत अनहद तूर।।1158।।
गरीब, तूर दूर नहीं निकट हैं, तन मन करि ले नेश। मुरली के मोहे पडे, ब्रह्मा बिष्णु महेश।।1159।।
गरीब, बिष्णु सुनी शंकर सुनी, ब्रह्मा सुनी एक रिंच। पारब्रह्म कूं मोहिया, और भू आत्म पंच।।1160।।
गरीब, मुरली सरली सुरति सर, जिन सरबर तूं न्हाय। अनंत कोटि तीरथ बगै, परबी द्यौं समझाय।।1161।।
गरीब, मुरली बजै अगाधि गति, शिब विरंच बिष्णु सुन लीन्ह। उस मुरली की टेर सुन, नारद डारी बीन।।1162।।
गरीब, नारद शारद सब थके, सनक सनन्दन संत। अनंत कोटि जुग कलप क्या, बाजत हैं बे अंत।।1163।।
गरीब, सुन्दर मुर्ति मोहनी, पीतांबर पहिरानं। मुरली जाके मुख बजै, दर दिवाल गलतानं।।1164।।
गरीब, कालंदरी के तीर, बाजी मुरली मुख कबीर। सुनी ब्रह्मा बिष्णु महेश कुं और दरिया का नीर।।1165।।
गरीब, सूक्ष्म मूर्ति स्वर्ग में, छत्रसेत शिर शीश। बाहर भीतर खेलता, है कबीर अबिगत जगदीश।।1166।।
गरीब, भिरंग नाद अगाध गति, राग रूप होय जात। नूरी रूप हो गया, पिण्ड प्राण सब गात।।1167।।
गरीब, उस मुरली की टेर सुनि, फेरि धरत नहीं जूंनि। आसन गगन औजूद बिन, बिचरत शून्य बेशुंनि।।1168।।
गरीब, बिन शाखा फूलै फलै, बिना मूल महकंत। बिना घटा लखि दामनी, बिन बादल गरजंत।।1169।।

**सरलार्थ :- जैसे समुद्र में मोती हैं। (मूरजीवा) गोताखोर होकर समुद्र से मोती लाता है। ऐसे मानव के दिल रूपी दरिया में परमात्मा की शक्ति का खजाना है। सत्य साधना करने से वह भक्त की आत्मा में प्रवेश कर जाती है। जैसे कोई बैंक में नौकरी करता है। बैंक रूपयों से भरा है, परंतु वह नौकरी करता रहेगा तो बैंक से उसकी तनख्वाह उसे मिल जाएगी, उसके खाते में आ जाएगी।(1147)**

**(बैरागर) हीरों के (गंज) खजाने हैं, ऊँचे-ऊँचे ढ़ेर लगे हैं। तापर आसन लायकर यानि भक्ति करने से भक्त को अध्यात्मिक शक्ति मिलती है। परमात्मा के पास तो शक्ति के पहाड़ हैं। सुमेरू पर्वत सबसे विशाल माना जाता है। उससे परमात्मा की शक्ति की उपमा की है कि सत्य साधना करने से भक्त की भक्ति की कमाई (धन) अत्यधिक हो जाएगा। उसके कारण शरीर में धुन (संगीत) सुनाई देने लगेगा। वैसे तो परमात्मा के सतलोक में असँख्यों धुन (संगीत की ध्वनि) हो रही हैं। जब भक्ति कमाई (शक्ति) अधिक हो जाती है, तब मूरली की (टेर) ध्वनि सुनाई देने लगती है। इसलिए उपमात्मक तरीके से समझाया है कि सुमेरू पर्वत जितनी विशाल भक्ति की शक्ति हो जाए, तब उसे सुमेरू जैसी भक्ति के बाद मुरली सुनाई देगी। तब आपका सत्यलोक जाने का मार्ग खुल गया है। जीवात्मा उसे सुनती-सुनती उस ओर चलती है। सतलोक पहुँच जाती है। वह निरंतर बजती रहती है। उस मुरली की आवाज सुनने से (कहर) भयंकर दंड देने वाले पाप ऐसे नष्ट हो जाते हैं जैसे सूखा घास**

जलकर भस्म बन जाता है।

श्री कष्ण जी नंद बाबा के द्वार पर पथ्वी पर मुरली बजाते थे तो अनेकों गोपियाँ (गौ पालन करने वालों की पत्नियाँ) तथा ग्वाले सुनकर मस्त हो जाते। गोपियाँ रात्रि में अपने पतियों को सोये हुए छोड़कर चुपचाप मुरली सुनने चाँदनी रात्रि में जंगल में श्री कष्ण के पास चली जाती थी।

परंतु जो मुरली सतपुरूष कबीर जी के सत्यलोक में बज रही है, उसकी मधुरता तथा आकर्षण श्री कष्ण वाली मुरली से असँख्य गुणा अधिक है। स्वर्ग में बादल की गर्ज जैसी आवाज आती है। (अविगत पद निर्वाण) पूर्ण मोक्ष की पद्यति भिन्न है। कबीर परमात्मा की मुरली की ध्वनि को परखो जो सत्यलोक में बज रही है। काल ने धोखा देने के लिए ब्रह्मलोक में भी मुरली की ध्वनि चला रखी है जो सतपुरूष कबीर जी की सत्यलोक वाली मुरली की ध्वनि की तुलना में बहुत खराब है। सत्यलोक में असँख्यों बाजे बज रहे हैं। संगीत चल रहा है। उनके बीच में ही मुरली की ध्वनि भी चल रही है।

जो मुरली काल ब्रह्म ने ब्रह्मलोक में नकली बजा रखी है, परमात्मा कबीर जी ने अपने लोक वाली मुरली ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव को एक-एक बार सुनाई थी। वे उस मुरली की (टेर) ध्वनि पर मोहित हो गए हैं। परंतु उनकी साधना सतलोक वाली नहीं है। इसलिए वे उसे नहीं सुन पा रहे हैं।

परमात्मा कबीर जी अच्छी भक्त आत्माओं को मिलते हैं। इस क्रम में ऋषि नारद को भी मिले थे। उसे भी सतलोक वाली मुरली एक बार सुनाई थी। कुछ समय तक नारद जी सुनते रहे। उस मुरली की सुरीली ध्वनि को सुनकर नारद मुनि ने अपनी मुरली फैंक दी कि यह तो उस मुरली की तुलना में कुछ मायने नहीं रखती।**(1148-1164)**

जिस समय परमात्मा कबीर जी काशी नगर (भारत) में जुलाहे की भूमिका करके तत्वज्ञान प्रचार किया करते थे। उस समय धनी धर्मदास जी को मिले थे। सेठ धर्मदास जी श्री कष्ण के परम भक्त थे। बाद में तत्वज्ञान सुनकर तथा सत्यलोक में परमात्मा कबीर जी को आँखों देखकर मान गए थे कि समर्थ परमात्मा कबीर जी हैं। एक दिन चलती बात पर धर्मदास जी ने कहा कि हे सतगुरू देव! श्री कष्ण की मुरली की ध्वनि में इतना आकर्षण था, बताते हैं कि गौऐं, गोपियाँ तथा ग्वाले आकर्षित होकर उसकी ओर स्वतः चले आते थे। ऐसी क्या शक्ति थी उनमें? परमात्मा बोले कि हे धर्मदास! इसका उत्तर जुबानी नहीं दिया जा सकता। कार्यरूप देकर (**Practically**) उत्तर दिया जाएगा। चलो उस स्थान पर जहाँ श्री कष्ण मुरली बजाया करते थे। परमात्मा कबीर जी अपने प्रिय भक्त धर्मदास जी को साथ लेकर कालंदरी (यमुना) के उस तट पर गए जहाँ श्री कष्ण मुरली बजाया करते। कबीर परमात्मा ने आकाश की ओर संकेत किया। एक मुरली उनके हाथ में आ गई। परमात्मा ने मुरली बजानी प्रारम्भ की। आसपास के क्षेत्र के सभी स्त्री-पुरुष, पशु-पक्षी, स्वर्ग लोक के देवता, स्वर्ग गए हुए ऋषि-मुनि, तीनों ब्रह्मा-विष्णु-महेश भी अपने-अपने लोक त्यागकर मुरली की (टेर) ध्वनि सुनने आए थे।

यमुना नदी का जल भी परमात्मा की मुरली की टेर सुनने के लिए रूक गया। एक

**पहर यानि तीन घण्टे तक मुरली बजाई। सब यथास्थिति में खड़े रहे। टस से मस भी नहीं हुए। जब मुरली रूकी तो सब कबीर जी की जय-जयकार करने लगे। स्थानीय लोगों ने जानना चाहा कि यह कौन देव है जिसने इतनी मधुर मुरली बजाई है। इनकी शक्ति का कोई वार-पार नहीं है। उन्हें बताया गया कि ये पूर्ण परमात्मा हैं। काशी में जुलाहे का कार्य कर रहे हैं। सब अपने-अपने स्थान को लौट गए।**

**संत मलूक दास जी को परमात्मा कबीर जी मिले थे। सत्यलोक दिखाया। अपने से परिचित करवाया था। उन्होंने कहा था :-**

एक समय गुरू मुरली बजाई, कालंदरी के तीर। सुरनर मुनिजन थकत भए थे, रूक गया जमना नीर।
जपो रे मन साहेब नाम कबीर।।(1165)

**परमात्मा कबीर जी सुक्ष्म रूप में स्वर्ग में गुप्त निगरानी रखते हैं। सत्यलोक में सिंहासन पर बैठे हैं। सिर के ऊपर सफेद (White) छत्र लगा रखा है। नराकार है। उस मुरली की टेर सुनकर यदि साधक साधना त्याग देता है तो वह बहुत समय तक पुनर्जन्म नहीं लेता। उसमें आकाश में उड़ने की सिद्धि आ जाती है। वह ऊपर सुन्न में तथा अन्य शुन्य स्थानों में भ्रमता रहता है। उसे कोई (आसन) ठिकाना नहीं होता। उसका स्थूल शरीर भी नहीं होता। सुक्ष्म शरीर में अपनी भक्ति को खा-खर्चकर पुनः पृथ्वी पर मानव जन्म भी प्राप्त कर सकता है। चौरासी लाख प्रकार के प्राणियों के शरीरों में भी जन्म ले सकता है।(1166-1168)**

**सतलोक में बिना परमात्मा की शक्ति से फूल बिना शाखा के दिखाई देते हैं। यह कुछ क्षेत्र है। बिना घटा बादल के (दामिनि) बिजली देखो। बिना बादल के बादल की गर्जना सुनो। ऐसा दिव्य है सतलोक।(1169)**

## ''तैमूरलंग को सात पीढ़ी का राज्य कबीर जी ने दिया''

## ''कबीर परमात्मा ने एक रोटी के बदले सात पीढ़ी का राज तैमूरलंग को दिया''

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 1170-1180 :-**

गरीब, दिल्ली अकबराबाद फिरि, लाहौराकूं जात। रोटी रोटी करत हैं, किन्हें न बूझी बात।।1170।।
गरीब, तिबरलंग तालिब मिले, एक रोटी की चाह। जिंदा रूप कबीर धरहीं, तिबरलंग सुनि राह।।1171।।
गरीब, रोटी पोई प्रीतसैं, जलका ठूठा हाथि। जिंदेकी पूजा करी, मात पुत्र दो साथ।।1172।।
गरीब, संकल काढी चीढकी, सन्मुख लाई सात। लात धमूक्के लाय करि, जिंदा भया अजाति।।1173।।
गरीब, रोटी मोटी हो गई, साग पत्र बिस्तार। सहंस अठासी छिकि गये, पंडौं जगि जौंनार।।1174।।
गरीब, दुर्बासा पूठे परै, कौरव दीन शराप। पंडौं पद ल्यौलीन हैं, कौरव तीनौं ताप।।1175।।
गरीब, अठारा खूंहनि खपि गइ, दुर्योधन बलवंत। पंडौं संग समीप हैं, आदि अंत के संत।।1176।।
गरीब, तिबरलंग हुम्यौं रहैं, मन में कछु न चाह। मौज मेहर मौला करी, दीन्या तख्त बठाय।।1177।।
गरीब, हिंद जिंद सबही दीई, सेतबंध लग सीर। गढगजनी ताबै करी, जिंदा इसम कबीर।।1178।।
गरीब, सात सहीसल नीसलीं, पीछै डिगमग ख्याल। औंरगजेबअरु तिबरलग, इन परि नजरिनिहाल।।1179।।
गरीब, अगले सतगुरु शेर थे, पिछले जंबुक गीद। यामें भिन्न न भांति है, देखि दीद बरदीद।।1180।।

❖ सरलार्थ :- परमेश्वर कबीर जी एक जिंदा बाबा का वेश बनाकर पृथ्वी के ऊपर धार्मिकता देखना चाहते थे। वैसे तो परमात्मा कबीर जी अंतर्यामी हैं, फिर भी संसार भाव बरतते हैं। जिंदा बाबा के वेश में कई शहरों-गाँवों में गए, एक रोटी माँगते रहे। अन्न का अभाव रहता था। बारिश पर खेती निर्भर थी। जिस कारण से अधिकतर व्यक्तियों का निर्वाह कठिनता से चलता था। जब परमात्मा चलते-चलते उस नगर में आए जिसमें तैमूरलंग मुसलमान लुहार अपनी माता के साथ रहता था। तैमूर के पिता की मृत्यु हो चुकी थी। तैमूर अठारह वर्ष की आयु का था। निर्धनता कमाल की थी। कभी भोजन खाने को मिलता, कई बार एक समय का भोजन ही नसीब होता था। तैमूरलंग की माता जी बहुत धार्मिक स्त्री थी। कोई भी यात्री साधु या सामान्य व्यक्ति द्वार पर आता था तो उसे खाने के लिए अवश्य आग्रह करती थी। स्वयं भूखी रह जाती थी, रास्ते चलते व्यक्ति को अवश्य भोजन करवाती थी। जिस दिन परमात्मा जिंदा रूप में परीक्षा के उद्देश्य से आए, उस दिन केवल एक रोटी का आटा बचा था। तैमूरलंग को भोजन खिला दिया था। स्वयं भी खा लिया था। शाम के लिए केवल एक रोटी का आटा शेष था।

तैमूरलंग अमीर व्यक्तियों की भेड़-बकरियों को चराने के लिए जंगल में प्रतिदिन ले जाया करता। वह किराये का पाली था। धनी लोग उसे अन्न देते थे। निर्धनता के कारण तैमूरलंग एक लौहार के अहरण पर शाम को बकरी-भेड़ गाँव लाने के बाद घण की चोट लगाने की ध्याड़ी करता था। उससे भी अन्न मिलता था।

जिस दिन परमात्मा तैमूरलंग को जंगल में मिले। उस दिन भी तैमूरलंग प्रतिदिन की तरह भेड़-बकरियाँ चराने जंगल में गाँव के साथ ही गया हुआ था। जब परमात्मा तैमूरलंग को मिले तथा रोटी माँगी तो तैमूरलंग खाना खा चुका था। तैमूरलंग ने कहा कि महाराज! आप बैठो। मेरी भेड़-बकरियों का ध्यान रखना कि कहीं कोई गुम न हो जाए। मैं निर्धन हूँ। भाड़े पर बकरियों तथा भेड़ों को चराता हूँ। मैं घर से रोटी लाता हूँ। यहाँ पास में ही हमारा घर है। परमात्मा ने कहा ठीक है, संभाल रखूँगा। तैमूरलंग घर गया। माता को बताया कि एक बाबा कई दिन से भूखा है। रोटी माँग रहा है। माता ने तुरंत आटा तैयार किया। एक रोटी बनाई क्योंकि आटा ही एक रोटी का बचा था। एक रोटी कपड़े में लपेटकर जल का लोटा साथ लेकर बाबा जी के पास दोनों माँ-बेटा आए। रोटी देकर जल का लोटा साथ रख लिया। माता तथा बेटे ने बाबा जी की स्तुति की तथा माता ने कहा, महाराज! हम बहुत निर्धन हैं। दया करो, कुछ रोटी का साधन बन जाए। बाबा ने रोटी खाई। तब तक माई ने आँखों में आँसू भरकर कई बार निवेदन किया कि मेहर करियो दाता। बाबा जिंदा ने रोटी खाकर जल पीया। बकरी बाँधने की सांकल (बेल) लेकर उसको तैमूरलंग की कमर में सात बार मारा। चीढ़ की सण की बेल थी। चीढ़ को कामण भी कहते हैं। कामण की छाल का रस्सा बहुत मजबूत होता है। फिर लात मारी तथा मुक्के मारे। माता को लगा कि मैंने बाबा को बार-बार बोल दिया जिससे चिढ़कर लड़का पीट दिया। माई ने पूछा कि बाबा जी! बच्चे ने क्या गलती कर दी। माफ करो, बच्चा है। परमात्मा बोले कि माई! इस एक रोटी का फल तेरे पुत्र को सात पीढ़ी का राज्य का वरदान दिया है जो सात बार बेल (सांकल) मारी है।

जो लात तथा मुक्के मारे हैं, यह इसका राज्य टुकड़ों में बँट जाएगा। माई को लगा कि बाबा पागल है। रोटी शाम की नहीं, कह रहा है तेरा बेटा राज करेगा। माई विचार कर ही रही थी कि बाबा जिंदा अंतर्ध्यान हो गया।

कुछ दिन के पश्चात् गाँव की एक जवान लड़की को राजा के सिपाही उठाने की कोशिश कर रहे थे। वे राजा के लिए विलास करने के लिए ले जाना चाहते थे। तैमूरलंग दौड़ा-दौड़ा गया। सिपाहियों को लाठी से पीटने लगा। कहने लगा कि हमारी बहन हमारी इज्जत है। दुष्ट लोगो! चले जाओ। परंतु वे चार-पाँच थे। घोड़े साथ थे। उन्होंने तैमूरलंग को बहुत पीटा। मत समझकर छोड़ दिया और लड़की को उठा ले गए। तैमूरलंग होश में आया। गाँव में चर्चा चली की तैमूरलंग ने बहादुरी का काम गाँव की इज्जत के लिए किया। अपनी जान के साथ खेलकर गाँव की इज्जत बचानी चाही। गाँव के प्रत्येक व्यक्ति की हमदर्दी का पात्र बन गया।

एक रात्रि को स्वपन में बाबा जिंदा तैमूरलंग को दिखाई दिया और बोला कि जिस लुहार के अहरण पर शाम को नौकरी करता है, उसके नीचे खजाना है। तू उस स्थान को मोल ले ले। मैं उस लुहार के मन में बेचने की प्रेरणा कर दूँगा। दो महीने की उधार कह देना। तैमूरलंग ने अपना सपना अपनी माता जी को बताया। जो-जो बात परमात्मा से हुई थी, माता जी को बताई। माता जी ने कहा, बेटा! बाबा जी मुझे भी आज रात्रि में स्वपन में दिखाई दिए थे। कुछ कह रहे थे, मुझे स्पष्ट नहीं सुनाई दिया। माता ने कहा कि बाबा जी की बात सच्ची है तो बेटा धन्य हो जाऐंगे। तू जा, अहरण वाले से बात कर।

अहरण वाले के मन में कई दिन से प्रबल प्रेरणा हो रही थी कि यह स्थान कम पड़ गया है। मेरी दूसरी जगह जमीन बड़ी है। इसे कोई उधार भी ले ले तो दे दूँगा। मैं अपने बड़े प्लाट में अहरण लगा लूँगा।

तैमूरलंग अहरण वाले मालिक के पास गया और वर्तमान अहरण वाली जगह को उधार लेने की प्रार्थना की। अहरण वाला बोला कि बात पक्की करना। जो समय रूपये देने का रखा जाएगा, उस समय रूपये देने होंगे। तैमूरलंग ने कहा कि दो-तीन महीने में रूपये दे दूँगा। अहरण वाला तो एक वर्ष तक उधार पर देने को तैयार था। बात पक्की हो गई। तीसरे दिन अहरण वाली जगह खाली कर दी गई। तैमूरलंग ने अपनी माता जी के सहयोग से उस जगह की मिट्टी के डलों की चारदिवारी बनाई। वहाँ पर झोंपड़ी डाल ली। रात्रि में खुदाई की तो खजाना मिला। अहरण वाला पुराना अहरण भी उसे दे गया। उसके कुछ रूपये ले लिए। स्वयं नया अहरण ले आया। परमात्मा स्वपन में फिर तैमूरलंग को दिखाई दिए तथा कहा कि बेटा! खजाने से थोड़ा-थोड़ा धन निकालना। उससे एक-दो घोड़ा लेना। उन्हें मंहगे-सस्ते, लाभ-हानि में जैसे भी बिके, बेच देना। फिर कई घोड़े लाना, उन्हें बेच आना। जनता समझेगी कि तैमूरलंग का व्यापार अच्छा चल गया। तैमूरलंग ने वैसे ही किया। छः महीने में अलग से जमीन मोल ले ली। पहले भेड़-बकरियाँ खरीदी, बेची। फिर सैंकड़ों घोड़े वहाँ बाँध लिए। उन्हें बेचने ले जाता, और ले आता। गाँव के नौजवान लड़के नौकर रख लिए। बड़ा मकान बना लिया। तैमूरलंग को वह घटना रह-रहकर कचोट रही

थी कि यदि मैं राजा बन गया तो सर्वप्रथम उस अपराधी बेशर्म राजा को मारूँगा जिसने मेरे गाँव की इज्जत लूटी थी। जवान लड़की को उसके सैनिक बलपूर्वक उठाकर ले गए थे। अब तैमूरलंग के साथ धन था। जंगल में वर्कशॉप बनाई। लुहार कारीगर था, स्वयं तलवार बनाने लगा। गाँव के नौजवान व्यक्तियों को अपना उद्देश्य बताया कि उस राजा को सबक सिखाना है जिसने अपने गाँव की बेटी की इज्जत लूटी है। मैं सेना तैयार करूँगा। जो सेना में भर्ती होना चाहे, उसे एक रूपया तनख्वाह दूँगा। उस समय एक रूपया चाँदी का बहुत होता था। जवान लड़के सैंकड़ों तैयार हो गए। वे अपने रिश्तेदारों को ले आए। इस प्रकार बड़ी सेना तैयार की। लुहार कारीगर तनख्वाह पर रखे। तलवार-ढ़ाल तैयार करके उस राजा पर धावा बोल दिया। उसे अपने आधीन कर लिया। उसका राज्य छीन लिया। उसको मारा नहीं, अलग गाँव में भेज दिया। उसके निर्वाह के लिए महीना देने लगा। धीरे-धीरे तैमूरलंग ने इराक, ईरान, तुर्किस्तान पर कब्जा कर लिया। फिर भारत पर भी अपना शासन जमा लिया। दिल्ली के राजा ने उसकी पराधीनता (गुलामी) स्वीकार नहीं की, उसे मार भगाया। उसके स्थान पर बरेली के नवाब को दिल्ली का वायसराय बना दिया जो तैमूरलंग का गुलाम रहा। उसे प्रति छः महीने फसल कटने पर कर देकर आता था। तैमूरलंग की मत्यु के पश्चात् दिल्ली के वायसराय ने कर देना बंद कर दिया। स्वयं स्वतंत्र शासक बन गया। तैमूरलंग का पुत्र दिल्ली का राज्य लेना चाहता था तो उसे नहीं दिया। बाबर तैमूरलंग का तीसरा पोता था। उसने बार-बार युद्ध करके भारत का राज्य प्राप्त कर लिया। बाबर का पुत्र हमायूं था। हमायूं का अकबर, अकबर का जहांगीर, जहांगीर का शाहजहां, शाहजहां का पुत्र औरंगजेब हुआ। सात पीढ़ियों ने भारत पर राज्य किया। इतिहास गवाह है। फिर औरंगजेब के बाद राज्य टुकड़ों में बँट गया। अन्नदेव की आरती में भी संत गरीबदास जी ने कहा है कि :-

रोटी तैमूरलंग कूं दिन्ही, तातें सात पादशाही लिन्हीं।।

तैमूरलंग को परमात्मा उसी जिंदा वाले वेश में फिर मिले जब वह अस्सी (80) वर्ष का हो गया था। शिकार करने गया था, राजा था। तब उसको समझाया कि भक्ति कर राजा, नहीं तो (दोजख) नरक में गिरेगा। भूल गया वो दिन जब एक रोटी ही घर पर थी। उस समय तैमूरलंग बाबा के चरणों में गिर गया। दीक्षा ली। राज्य पुत्र को दे दिया। दस वर्ष और जीवित रहा। वह आत्मा जन्म-मरण में है। परंतु भक्ति का बीज पड़ गया है। यदि उस निर्धनता में भक्ति करने को कहता तो नहीं मानना था। परमात्मा कबीर जी ही जानते हैं कि काल की जकड़ से कैसे जीव को निकाला जा सकता है।

वाणी नं. 1180 का सरलार्थ :- धर्म (मजहब) कोई भी है, जो उसके प्रवर्तक होते हैं, वे साफ-सुथरे (स्वच्छ) व्यवहार के होते हैं। धर्म-कर्म करने वाले, परमात्मा से डरने वाले होते हैं। बाद में केवल दिखावा रह जाता है। इसका ध्यान देकर देखा जा सकता है। यही होता है। इस बात में कोई अंतर नहीं है। सतगुरू फिर से धर्म को सुधारता है। सत्य साधना पर लगाता है।

## ''दान-धर्म करने से लाभ''

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 1181-1248 :-**

गरीब, पिछला टांका रहि गया, उतर्या हुकम हजूम। तिबरलंग कहौ कौन है, आये मौलवी रूम।।1181।।
गरीब, गाडा अटक्या कीच में, ऊपर बैठे तिम। बेलनहारा राम हैं, धोरी आप धरंम।।1182।।
गरीब, धरम धसकत है नहीं, धसकैं तीनूं लोक। खैरायतमें खैर हैं, कीजे आत्म पोष।।1183।।
गरीब, धर्म बिना ऐसा नरा, जैसी बंझा नार। बिन दीन्या पावै नहीं, सुन्हा भया गंवार।।1184।।
गरीब, साधु संत सेये नहीं, करी न अन्नकी सांट। कुतका बैठया कमरि में, हो गया बारह बाट।।1185।।
गरीब, धर्म बिना धापै नहीं, योह प्रानी प्रपंच। आश बिरांनी क्यूं करै, दीन्हा होय तो संच।।1186।।
गरीब, धर्म किया बलिरायकौं, ठानी इकोतरि जगि। तहां बावन अवतार धरि, लिए समूचे ठगि।।1187।।
गरीब, कंपे स्वर्ग समूल सब, ऐसी यज्ञ आरंभ। आसन सुरपति के डिगे, पान अपानं संभ।।1188।।
गरीब, हवन किए हरि हेत सैं, जप तप संयम साध। बलि कै बावन आईया, देख्या अगम अगाध।।1189।।
गरीब, एक यज्ञ है धर्म की, दूजी यज्ञ है ध्यान। तीजी यज्ञ है हवन की, चौथी यज्ञ प्रणाम।।1190।।
गरीब, च्यारि बेद का मूल सुनि, स्वसंबेद संगीत। बलिकौं ये चारौं करी, बावन उतरे प्रीति।।1191।।
गरीब, अमर किए आसन दिये, सिंहासन सुरपति। ऐसी जगि जगदीश की, ताहि मानियौं सत्य।।1192।।
गरीब, दान किए देही मिलै, नर स्वरूप निरबांन। बूक बाकला देतहीं, चकवै भये निशान।।1193।।
गरीब, नाम सरीखा दान है, दान सरीखा नाम। सुनहीकौं भोजन दिया, तीनि छिके बलिजांव।।1194।।
गरीब, बुढिया और बाजींदजी, सुनहीकै आनंद। रोटी चारौं मुक्ति हैं, कटैं गले के फंद।।1195।।
गरीब, राजा की बांदी होती, रोटी देत हमेश। चक्र भये हैं दहूं दिशा, जीते जंग नरेश।।1196।।
गरीब, इंद्र भये हैं धर्म सैं, यज्ञ हैं आदि जुगादि। शंख पचायन जदि बजे, पंचगिरासी साध।।1197।।
गरीब, सुपच शंक सब करत हैं नीच जाति बिश चूक। पौहमी बिगसी स्वर्ग सब, खिले जा पर्बत रूंख।।1198।।
गरीब, कंनि कंनि बाजा सब सुन्या, पंच टेर क्यौं दीन। द्रौपदी कै दुर्भाव हैं, तास भये मुसकीन।।1199।।
गरीब, करि द्रौपदी दिलमंजना, सुपच चरण पी धोय। बाजे शंख सर्व कला, रहे अवाजं गोय।।1200।।
गरीब, द्रौपदी चरणामृत लिये, सुपच शंक नहीं कीन। बाज्या शंख असंख धुनि, गण गंधर्व ल्यौलीन।।1201।।
गरीब, सुनी शंखकी टेर जिन, हृदय भाव बिश्बास। जोनी संकट ना परै, होसी गर्भ न त्रास।।1202।।
गरीब, दान अभैपद अजर है, नहीं दूई दूर्भाव। जगि करी बलिरायकूं, बावन लिये बुलाय।।1203।।
गरीब, दिया दान दधीचिकौं, पांसू धनक धियान। तेतीसौं कुरनसि करैं, हो गये पद प्रवान।।1204।।
गरीब, दान वित्त समान हैं, टोपी कोपीन टूक। यासैं लघु क्या और है, साग पत्र गई भूख।।1205।।
गरीब, पीतांबरकूं पारि करि, द्रौपदी दिन्ही लीर। अंधेकू कोपीन कसि, धनी कबीर बधाये चीर।।1206।।
गरीब, देना जगमें खूब है, दान ज्ञान प्रवेश। ब्रह्माकूं तौ जगि करि, बतलाई है शेष।।1207।।
गरीब, दान ज्ञान ब्रह्मा दिया, सकल सृष्टिकै मांहि। सूंम डूंम मांगत फिरैं, जिन कुछि दीन्ह्या नांहि।।1208।।
गरीब, दान ज्ञान प्रणाम करि, होम जो हरि कै हेत। यज्ञ पंचमी तुझ कहूं, ध्यान कमल सुर सेत।।1209।।
गरीब, धर्म कर्म जगि कीजिये, कूवें बाय तलाव। इच्छा अस्तल स्वर्ग सुर, सब पृथ्वी का राव।।1210।।
गरीब, भूख्यां भोजन देत हैं, कर्म यज्ञ जौंनार। सो गज फीलौं चढत हैं, पालक कंध कहार।।1211।।
गरीब, कूवें बाय तलावडी, बाग बगीचे फूल। इंद्रलोक गन कीजियें, परी हिंदोलौं झूल।।1212।।

गरीब, जती सती इंद्री दमन, बिन इच्छा बाटंत। कामधेनु कल्प वृक्ष पद, तास बार दूझंत।।1213।।
गरीब, स्वर्ग नंदिनी दर बंधै, बिन इच्छा जौंनार। गण गंधर्व और मुनिजन, तीनी लोक अधिकार।।1214।।
गरीब, पतिब्रता नारी घरौं, आंन पुरुष नहीं नेह। अपने पति की बंदगी, दुर्लभ दर्शन येह।।1215।।
गरीब, माता मुक्ति सुनीतिसी, मैनासी पुरकार। फकर फरीद फिकर लग्या, कूप कलप दीदार।।1216।।
गरीब, ऐसी जननी मात सत्य, पुत्र देत उपदेश। और नार व्यभिचारिणी, यौं भाखत हैं शेष।।1217।।
गरीब, समुद्र तौ नघ देत है, इन्द्र देत है स्वांति। नारी पुत्र देत हैं, ध्रुव कैसी लगमांति।।1218।।
गरीब, सात धात पृथ्वी दई, सात अन्न प्रबीन। वृक्षा नदियौं फल दिये, यौ नर मूढ कुलीन।।1219।।
गरीब, जिन पुत्र नहीं जगि करी, पिण्ड प्रदान पुरान। नाहक जग में अवतरे, जिनसैं नीका श्वान।।1220।।
गरीब, बिना धर्म क्या पाईये, चौदह भुवन बिचार। चमरा चूक्या चाकरी, स्वर्गहूं में बेगार।।1221।।
गरीब, स्वर्ग स्वर्ग सब जीव कहैं, स्वर्ग मांहि बड दुःख। जहां चौरासी कुंड हैं, थंभ बलैं ज्यूं लुक।।1222।।
गरीब, कुंड पर्‌या निकसैं नहीं, स्वर्ग न चितवन कीन। धर्मराय के धाम में, मार अधिक बेदीन।।1223।।
गरीब, करि साहिब की बंदगी, सुमरण कलप कबीर। जमकै मस्तक पांव दे, जाय मिलै धर्मधीर।।1224।।
गरीब, धर्मधीर जहां पुरुष हैं, ताकी कलप कबीर। सकल प्रान में रमि रह्या, सब पीरन शिर पीर।।1225।।
गरीब, धर्म धजा फरकंत हैं, तीनौं लोक तलाक। पापी चुनि चुनि मारिये, मुंख में दे दे राख।।1226।।
गरीब, पापीकै परदा नहीं, शिब पर कलप करंत। माता कूं घरणी कहै, भस्मागिर भसमंत।।1227।।
गरीब, भसम हुये अप कलपसैं, शिबकूं कछु न कीन। इस दुनियां संसार में, कर्म भये ल्यौलीन।।1228।।
गरीब, जिन्हौं दान दत्तब किया, तिन पाई सब रिद्ध। बिना दानि व्याघर भये, तास पजाबे गद्ध।।1229।।
गरीब, कर दिन्ह्ये कुरबांनजां नयन नाक मुखद्वार। पीछैं कुछ राख्या नहीं, नर मानुष अवतार।।1230।।
गरीब, दान दया दरबेश दिल, बैराट फटक जो दिल। दानी ज्ञानी निपजहीं, सूंम सदा ज्यूं सिल।।1231।।
गरीब, सूंम सुसरसैं शाख क्या, हनिये छाती तोर। असी गंज बांटे नहीं, कीन्ह्ये गारत गोर।।1232।।
गरीब, हरिचंद ऐसी यज्ञ करी, राजपाट स्यूं देह। संगही तारालोचनी, काशी नगर बिकेह।।1233।।
गरीब, मरघट का मंगता किया, मुर्द पीर चिंडाल। डायन तारालोचनी, राजा पुत्र काल।।1234।।
गरीब, उस डायन कूं तोरि है, हरिचंद हाथ खड्ग। स्वर्ग मृत्यु पाताल में, ऐसी और न जगि।।1235।।
गरीब, मोरध्वज मेला किया, जगि आये जगदीश। ताम्रध्वज आरा धर्‌या, अरपन कीन्ह्या शीश।।1236।।
गरीब, अंबरीष आनंद में, यज्ञ रूप सब अंग। दुर्बासाकूं दव नहीं, चक्र सुदर्शन संग।।1237।।
गरीब, राजा अधिक पुरुरवा, होमि दई जिन देह। तीन लोक साका भया, अमर अभय पद नेह।।1238।।
गरीब, मरुत यज्ञ अधकी करी, पृथ्वी सर्वस्व दान। अनंत कोटि राजा गये, पद चीन्हत प्रवान।।1239।।
गरीब, नगर पुरी भदरावती, जोबनाथ का राज। श्यामकर्ण जिस कै बंध्या, खूंहनि अनगिन साज।।1240।।
गरीब, गये भीम जहां भारथी, श्याम कर्ण कौं लैंन। भारथ करि घोरा लिया, तास यज्ञ तहां दैंन।।1241।।
गरीब, गोरख जोगी ज्ञान यज्ञ करी, तत्तवेत्ता तरबीत। सतगुरु सें भेटा भया, हो गये शब्दातीत।।1242।।
गरीब, सेऊ समन जग करी, शीश भेद करि दीन। सतगुरु मिले कबीर से, शीश चढे फिरि सीन।।1243।।
गरीब, कबीर यज्ञ जैसी करी, ऐसी करै न कोय। नौलख बोडी बिस्तरी, केशव केशव होय।।1244।।
गरीब, यज्ञ करी रैदास कूं, धरै सात सै रूप। कनक जनेऊ काढियां, पातशाह जहां भूप।।1245।।
गरीब, तुलाधार कूं जग करी, नामदेव प्रवान। पलरे में सब चढि गये, ऊठ्या नहीं अमान।।1246।।
गरीब, पीपा तौ पद में मिल्या, कीन्ही यज्ञ अनेक। बुझ्या चंदोवा बेगही, अबिगत सत्य अलेख।।1247।।

गरीब, तिबरलंग तौ जग करी, एक रोटी रस रीति। बिन दीन्ही नहीं पाईये, दान ज्ञान सें प्रीति।।1248।।

❖ **सरलार्थ :- इन वाणियों में दान-पुण्य करने का ज्ञान है। बताया है कि जो दान नहीं करते, उनका भविष्य नरक बन जाता है। दान-धर्म के अनुष्ठान यानि धर्म यज्ञ व अन्य यज्ञ करने से भक्ति ऐसे सफल होती है जैसे खेत में किसान बीज बो कर बाद में समय-समय पर सिंचाई करता है जिससे बीज उगता है। पौधा बनकर अन्न देता है। इसी प्रकार भक्ति मार्ग में नाम तो बीज है। यज्ञ (धर्म यज्ञ, ध्यान यज्ञ, हवन यज्ञ, प्रणाम यज्ञ, ज्ञान यज्ञ) सिंचाई का कार्य करती हैं। यदि दीक्षा लेकर यज्ञ नहीं की तो भक्ति सफल नहीं होती। पारख के अंग की वाणी नं. 1209 में पाँच यज्ञ बताई हैं :-**

गरीब, दान ज्ञान प्रणाम करि, होम जो हरि कै हेत।
यज्ञ पंचमी तुझ कहूं, ध्यान कमल सुर सेत।।1209।।

**अर्थात् (1) दान (धर्म) यज्ञ, (2) ज्ञान यज्ञ, (3) प्रणाम यज्ञ, (4) होम (हवन) यज्ञ, (5) ध्यान यज्ञ। ये पाँचों यज्ञ साधक को गुरू जी के आदेशानुसार करनी चाहिऐं।**

❖ **जैसे पूर्व की वाणियों में तैमूरलंग को परमात्मा मिले। इसका कारण है कि किसी जन्म में यह आत्मा, परमात्मा कबीर जी की शरण में आकर साधना किया करती थी। सुख होने पर काल तुरंत परमात्मा को भुलाता है। तैमूरलंग ने फिर अनेकों पशु-पक्षियों के जन्म भोगे। जब मानव जन्म हुआ। धर्म के अभाव में निर्धन घर में जन्मा। यह पिछला टांका रह गया था।(1181)**

❖ **जीवन रूपी गाड़ी पाप कर्मों की कीच (कीचड़) में धंस जाती है तो धर्म उस गाड़ी को पाप रूपी कीचड़ से निकालने वाला (धोरी) दमदार बैल है।(1182)**

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 1183-1186 :-**

गरीब, धरम धसकत है नहीं, धसकैं तीनूं लोक। खैरायतमें खैर हैं, कीजै आत्म पोष।।1183।।
गरीब, धर्म बिना ऐसा नरा, जैसी बंझा नार। बिन दीन्या पावै नहीं, सुन्हा भया गंवार।।1184।।
गरीब, साधु संत सेये नहीं, करी न अन्नकी सांट। कुतका बैठया कमरि में, हो गया बारह बाट।।1185।।
गरीब, धर्म बिना धापै नहीं, योह प्रानी प्रपंच। आश बिरांनी क्यूं करै, दीन्हा होय तो संच।।1186।।

❖ **सरलार्थ :- धर्म कभी नष्ट नहीं होता। तीनों लोक नष्ट हो जाते हैं। (खैरायत) दान-धर्म करने से (खैर) बचाव है। इसलिए धर्म-भण्डारा (लंगर) करके धर्म करना चाहिए।(1183)**

❖ **जो धर्म नहीं करते, उनको भक्ति का कोई लाभ नहीं मिलता। उदाहरण दिया है कि जैसे बांझ स्त्री का विवाह भी हो जाता है, परंतु संतान नहीं होती। इसी प्रकार धर्म बिना भक्ति सफल नहीं होती, उल्टा (सुन्हा) कुत्ते का जीवन प्राप्त करता है। सतगुरू से दीक्षा ली नहीं, अन्न की सांट नहीं की यानि अन्न दान (भोजन नहीं कराया) नहीं किया तो कुत्ता बनकर घर-घर जाता है। कहीं-कहीं उसकी कमर पर (कुतका) मुगदर लगाया जाता है। हाय-हाय करता फिरता है।(1184-1185)**

❖ **धर्म किए बिना आत्मा की संतुष्टि नहीं होती। अन्य सब प्रपंच है। यदि पूर्व जन्म में या इस जन्म में दान किया है तो धन मिलेगा, अन्यथा कुछ नहीं मिलेगा।(1186)**

❖ **वाणी नं. 1187-1192 का सरलार्थ :-**

**बली राजा ने सौ यज्ञ की थी। परमात्मा बावना रूप धारण करके आया था। यह धर्म का प्रभाव था कि परमात्मा को आना पड़ा। राजा बली भक्त प्रहलाद का पोता था। पिता का नाम बैलोचन था। राजा बली ने चार यज्ञ की थी। बावन रूप परमात्मा को आना पड़ा।**

❖ **वाणी नं. 1190-1191 :-**

गरीब, एक यज्ञ है धर्म की, दूजी यज्ञ है ध्यान। तीजी यज्ञ है हवन की, चौथी यज्ञ प्रणाम।।1190।।
गरीब, च्यारि बेद का मूल सुनि, स्वसंबेद संगीत। बलिकौं ये चारौं करी, बावन उतरे प्रीति।।1191।।

❖ **सरलार्थ :- जो चार यज्ञ राजा बली ने की, वे हैं 1. धर्म यज्ञ, 2. ध्यान यज्ञ, 3. हवन यज्ञ, 4. प्रणाम यज्ञ।**

❖ **बलि को कुछ समय के लिए पाताल लोक में छोड़ दिया है। वह वर्तमान इन्द्र के शासन काल को पूरा होने के बाद इन्द्र की गद्दी पर बैठकर स्वर्ग का राज करेगा। इतना अमर किया है बली को।(1192)**

❖ **दान करने से मानव शरीर भी मिलता है। उसको मिलता है जो गुरू बनाकर धर्म करता है, यज्ञ करता है। एक बार दुर्भिक्ष गिरा था। एक धर्मात्मा ने प्रतिदिन एक (बूक) आंजला चनों की बाकली बनाकर प्रत्येक व्यक्ति को बाँटा था। उसके धर्म के कारण कई बार चक्रवर्ती राजा बना था वह सेठ।(1193)**

❖ **वाणी नं. 1194-1195 :-**

गरीब, नाम सरीखा दान है, दान सरीखा नाम। सुनहीकौं भोजन दिया, तीनि छिके बलिजांव।।1194।।
गरीब, बुढिया और बाजींदजी, सुनहीकै आनंद। रोटी चारौं मुक्ति हैं, कटैं गले के फंद।।1195।।

❖ **सरलार्थ :- एक समय बाजीद राजा राज्य-घर त्यागकर जंगल में साधना कर रहे थे। एक कुतिया ने 8 बच्चों को जन्म दिया। उसको बहुत भूख लगी थी। एक बुढ़िया अपनी 4 रोटी कपड़े में बाँधकर खेत में काम के लिए जा रही थी। बाजीद ने कहा, माई! इस कुतिया को एक रोटी डाल दो, यह भूख से मरने वाली है, साथ में 8 बच्चे और मरेंगे। बुढ़िया चतुर थी, उसने कहा मेरे खून-पसीने की कमाई है, यह कैसे दे दूँ? संत ने कहा कैसे रोटी डालोगी? बुढ़िया ने कहा आप अपनी भक्ति का चौथा भाग मुझे दे दो, मैं रोटी डाल दूँगी। संत ने अपनी साधना का ¼ भाग संकल्प कर बुढ़िया को दे दिया। वद्धा ने एक रोटी कुतिया को डाल दी। फिर भी कुत्ती भूखी थी। करते-करते चारों रोटी कुतिया को डाल दी और संत बाजीद जी ने अपनी सर्व भक्ति कमाई वद्धा को संकल्प कर दी। जिससे कुतिया (सुनही) तथा उसके बच्चों का जीवन बचा। रोटी देने से माई को भक्ति की कमाई प्राप्त हुई और बाजीद जी भक्ति पुण्यहीन हो गया, परंतु कुतिया और उसके बच्चों को जीवन दान देने के कारण स्वर्ग प्राप्ति हुई।**

❖ **वाणी नं. 1196 :-**

गरीब, राजाकी बांदी होती, रोटी देत हमेश। चक्र भये हैं दहूं दिशा, जीते जंग नरेश।।1196।।

❖ **सरलार्थ :- एक राजा की (बांदी) नौकरानी धार्मिक थी। वह प्रतिदिन गरीबों को रोटी बाँटती थी। उसके कारण उस राजा ने कई राजाओं पर विजय प्राप्त की। उसका राज्य**

विशाल हो गया। जब उसने किसी ज्योतिषी से पता किया तो पता चला कि तेरी नौकरानी के द्वारा तेरे खजाने से किए रोटी दान से तुझे यह सफलता मिली है।

❖ वाणी नं. 1192-1202 का सरलार्थ पूर्व में वाणी नं. 41-47 के सरलार्थ में कर दिया है।

❖ वाणी नं. 1203 का सरलार्थ पहले इसी अंग में कर दिया है।

❖ एक समय देवताओं और राक्षसों का युद्ध हुआ। एक राक्षस किसी भी शस्त्र से नहीं मर रहा था। एक ऋषि ने बताया कि इसकी मत्यु ऋषि दधिचि की हड्डी के तीर से होगी। ऋषि दधिचि ने अपने पैर की हड्डी दान कर दी। तब वह राक्षस मरा। यह परमार्थ केवल महात्मा ही कर सकता है।(1204)

❖ अपनी वित्तीय स्थिति के अनुसार सच्चे मन से दान किया जाए, वह वास्तव दान फलता है। (टोपी) सिर पर पहनने वाला सर्दी से बचाने वाला टोपा दान ही किया जाए। यदि अधिक दान करने का सामर्थ्य नहीं है तो यही फल देगा। (कोपी) कोपीन जो साधु लंगोट (कटिवस्त्र) पहनते हैं जो छः इंच चौड़ा तीन फुट लंबा कपड़े का टुकड़ा होता है। यदि अधिक दान करने का सामर्थ्य नहीं है तो सच्ची श्रद्धा से इतना भी दान लाभ देगा। एक बार दान करना शुरू करें। परमात्मा बरकत (लाभ) देने लगेगा। फिर दान की मात्रा बढ़ाते जाऐं। बताया है कि जब पाण्डवों को श्राप देने ऋषि दुर्वासा अठासी हजार ऋषियों की सेना लेकर गया। तब पाण्डव जंगल में तेरह वर्ष का वनवास काट रहे थे। उस समय परमात्मा श्री कष्ण रूप में पाण्डवों के पास गए। एक साग का पत्ता ही दान किया गया था। उसी से अठासी हजार ऋषि तप्त हो गए थे। इससे लघु दान और क्या हो सकता है? जितना घर पर बचा था, सब दान कर दिया। ऐसा दान जो सच्चे और समर्पण भाव से किया जाता है, पूरा लाभ देता है।(1205)

❖ पारख के अंग की वाणी नं. 1206 :-

गरीब, पीतांबरकूं पारि करि, द्रौपदी दिन्ही लीर। अंधेकू कोपीन कसि, धनी कबीर बधाये चीर।।1206।।

❖ आदि पुराण के अंग की वाणी नं. 503-508 :-

द्रौपदी न्हान चली है गंगा, सहंस सुहेली कै सत्संगा।
द्रौपदी गंग किया अस्नाना, धूपदीप दे कीना ध्याना।।503।।
अंधरे की कोपीन बहाई, ढूंढत बेर लगी रे भाई।
औघट घाट द्रौपदी मेला, देख्या अंधरे का सब खेला।।504।।
चीर फारि कोपीन बहाई, द्रौपदी अधंरे आगै ल्याई।
एक तो बही गंग की धारा, दूजैं और करी जहां त्यारा।।505।।
पांच सात कोपीन बहाई, द्रौपदी मुख सें बोलत नाहीं।
लकड़ी कै जब दिया लपेटा, अंधरे सेती हो गई भेटा।।506।।
चीर फारि पीतंबर डार्या, द्रौपदी चाली नगर मंझारा।
दु:शासन योधा महमंता, दश सहंस रापति बलवंता।।507।।
गरीब, नगन अंधरे कूं दिये, द्रौपदी चीर उतार।
कोटि सहंस हो गये, दु:शासन की बार।।508।।

❖ सरलार्थ :- राजा द्रोपद की बेटी कष्णा उर्फ द्रोपदी अपने पिता के घर पर कंवारी थी। उस नगर के साथ एक नदी बहती थी। राजा द्रोपद ने उस नहर के ऊपर अपनी रानियों तथा बेटी के स्नान के लिए एक पक्का घाट बनवा रखा था। उस घाट के आसपास कोई नर नहीं जा सकता था यानि उस घाट के आसपास नर का जाना वर्जित था। द्रोपदी प्रतिदिन नगर की सैंकड़ों सहेलियों को साथ लेकर स्नान करने जाती थी।

❖ एक सुबह एक अंधा साधु गलती से उस ओर स्नान करने चला गया। उसे पता नहीं था कि यहाँ आसपास कोई जनाना घाट भी है। उस घाट के नीचे की ओर जिस ओर जल बहकर जा रहा था (down stream), घाट से लगभग दो सौ फुट की दूरी पर स्नान करने लगा। उसके पास केवल एक कोपीन थी। (कोपीन एक कटिवस्त्र होता है जो छः इंच चौड़ा तथा दो-तीन फुट लंबा कपड़े का टुकड़ा है जिसे लंगोट भी कहते हैं।) दरिया में स्नान करते समय कोपीन पानी में बह गई। उसी समय द्रोपदी अपनी हजारों सहेलियों के साथ दरिया में स्नान करने के लिए वहाँ घाट पर पहुँच गई। बालिकाओं की आवाज सुनकर अंधे साधु को समझते देर नहीं लगी कि मैं किसी जनाना घाट के पास पहुँचा हूँ। उस समय साधु नग्न हो गया था। शर्म के मारे दरिया के अंदर छाती तक गहरे जल में चला गया तथा पानी पर हाथ मारने लगा कि हो सकता है कोई फटा-पुराना कपड़ा जल में बहता हुआ आ जाए। द्रोपदी भक्ति के संस्कारों युक्त थी। साधु को देखकर खुशी हुई कि साधु स्नान कर रहा है। हम भी स्नान कर लेते हैं। फिर साधु से परमात्मा की चर्चा सुनूँगी। आशीर्वाद लूँगी। आधा घंटा स्नान करके द्रोपदी घाट से बाहर आई और साधु को देखा कि कहीं चला न गया हो। साधु स्नान ही नहीं कर रहा था। कुछ खोज रहा था। द्रोपदी ने विचार किया। ध्यान लगाकर देखा तो पता चला कि साधु नंगा है। बाहर पटरी पर भी कोई कपड़ा नहीं है। द्रोपदी समझ गई कि साधु की कोपीन पानी में बह गई है। उसे यह भी ध्यान था कि यदि साधु के निकट जाकर बोलूंगी तो लड़की की आवाज सुनकर जल में और आगे भी जा सकता है। दरिया का तेज बहाव है, साधु मर जाएगा। लड़की ने अपनी स्वच्छ नई साड़ी जो प्रतिदिन बदलकर पहनती थी। राजा की लड़की थी। प्रतिदिन नई साड़ी पहनती थी। पुरानी दासियों (नौकरानियों) को देती थी। अपनी साड़ी से एक नौ इंच चौड़ा टुकड़ा साड़ी की चौड़ाई जितना लम्बा फाड़ा। जल में कोपीन के लिए छोड़ दिया। अंधा होने के कारण साधु देख नहीं पा रहा था। जिस कारण से कपड़े का टुकड़ा साथ से निकल जाता। लगभग सात टुकड़ी द्रोपदी देवी ने निःस्वार्थ फाड़कर साधु के लिए बहा दिए। परंतु बात नहीं बनी। फिर लड़की ने एक लंबी लकड़ी खोजी। उसके एक सिरे पर कोपीन के लिए कपड़ा फाड़कर लपेटा। अंधे साधु के हाथों से छू दिया। बाबा कपड़ा बहता आने की आशा में बार-बार हाथ पानी पर चला रहा था। साधु के हाथों पर कपड़ा लगा। तुरंत मजबूती से पकड़ लिया। अंधे के हाथ आँखों का कार्य करते हैं। संत को समझते देर नहीं लगी कि यह किसी बेटी की साड़ी का कपड़ा है। मेरी समस्या को समझकर पानी में डाला गया है। वह आसपास ही होगी। महात्मा ने कोपीन पर्दे पर बाँधी तथा भरे कण्ठ से भावुक होकर बोला कि बेटी! महा उपकार मेरे पर किया है। आज आपने मेरी इज्जत रखी है। मैं नंगा बाहर जाता, शर्म लगती या

**दरिया में ही मर जाता। हे देवी! परमात्मा तेरी इज्जत रखे। तेरे को अनंत गुना चीर परमात्मा देवे।**

(साधु बोले सहज स्वभाव, साधु का बोला मिथ्या न जावै।
देते को हरि देत हैं, जहाँ तहाँ से आन। अनदेवा माँगत फिरे, साहेब सुने ना कान।।)

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 1206 :-**

गरीब, पीतांबरकूं पारि करि, द्रौपदी दिन्ही लीर। अंधेकू कोपीन कसि, धनी कबीर बधाये चीर।।1206।।

❖ **सरलार्थ :- द्रोपदी ने अपनी साड़ी के कपड़े में से कपड़े का टुकड़ा (लीर) अंधे महात्मा को दान किया था। अंधे महात्मा ने कोपीन कसकर बाँधी। धन्य हुआ। धनी कबीर सबके मालिक कबीर जी ने द्रोपदी का चीर बढ़ाया। द्रोपदी कोपीन दान करके आशीर्वाद लेकर अपने नगर में चली गई।**

❖ **आदि पुराण के अंग की वाणी नं. 509-521 :-**

दुर्योधन राजा जहां बोले, द्रौपदी नग्न करौ पट ओले।
द्रौपदी तुंही तुंही करि टेरी, राखौ लाज मुरारी मेरी।।509।।
बिदुर कहै ये बंधू थारा, एकै कुल एकै परिवारा।
बिदुर के मुख लग्या थपेरा, तूं तौ पंडौं का है चेरा।।510।।
तूं तौ है दासी का जाया, भीष्म द्रोण जहां मुसकाया।
दुःशासन भरि हैं गल बांही, द्रौपदी ध्यान धर्या पद मांही।।511।।
गरीब, द्रौपदी टेरी ध्यान धरि, सुनौ पुरुष रघुबीर।
दुःशासन थाके जबै, अनंत कोटि भये चीर।।512।।
प्रियतम पूरण ब्रह्म बिनानी, मेरी लाज रखो प्रवानी।
गज ग्राह के तारन हारे, बिल्ली के सुत अग्नि उबारे।।513।।
प्रहलाद भक्त किये प्रवाना, नृसिंह रूप धर्या बिधि नाना।
पापी अधम को तारन हारे, मैं बांदी हूं पंच भर्तारे।।514।।
द्रौपदी टेर सुनी प्रवाना, द्रौपदी है कैलास समाना।
जैसैं अडिग अडोलं खंभा, ध्यान धर्या है पिंड हुरंभा।।515।।
रूक्मणि कर पकर्या मुसकाई, अनंत कहा मो कूं समझाई।
दुःशासन कूं द्रौपदी पकरी, मेरी भक्ति सकलमें सिखरी।।516।।
जो मेरी भक्ति पंछोंडी होई, हमरा नाम न लेवै कोई।
तन देही सें पासा डारी, पौंहचे सूक्ष्म रूप मुरारी।।517।।
द्रुपद सता के चीर बढाये, संख असंखौं पार न पाये।
खैंचत खैंचत खैंचि कसीसा, शिरपर बैठे हैं जगदीशा।।518।।
शंख चीर पितंबर झीनें, द्रौपदी कारण साहिब कीनें।
शंख चीर पीतंबर डारे, दुःशासन से योधा हारे।।519।।
गरीब, पंडौं सेती द्रोह करि, गये इकोतर बीर।
भीष्म द्रोण कर्ण कै, शीश चढी तकसीर।।520।।

भीष्म द्रोण कर्ण कुल द्रोहा, पंडौं सेती पकर्या लोहा।
दुर्योधन की संग्या कीन्हीं, बासुदेव की कल्प न चीन्ही।।521।।

❖ **सरलार्थ :- धतराष्ट्र तथा पांडू दो भाई थे। धतराष्ट्र बड़ा था तथा अंधा था। जिस कारण से छोटे भाई पांडू को राज्य दिया गया। पांडू इन्द्रप्रस्थ (दिल्ली) का राजा बना। धतराष्ट्र के एक सौ एक पुत्र जन्में। पांडू के पाँच। पांडू राजा पीलिये का रोगी था। उसकी मत्यु हो गई। उसके बड़े बेटे युद्धिष्ठिर को राजा नियुक्त किया गया।**

**धतराष्ट्र के बड़े पुत्र का नाम दुर्योधन था। उससे छोटे का नाम दुःशासन।**

**यहाँ पर यह बताना अनिवार्य है कि द्रोपदी का विवाह अर्जुन पाण्डव के साथ हुआ था। पांडव पाँच भाई थे। 1. युद्धिष्ठिर 2. अर्जुन 3. भीम, ये कुंती रानी से जन्मे थे। पाण्डव राजा की दो रानियाँ थी।**

**माद्री पांडव राजा के साथ सती हो गई थी। तब तक अर्जुन का विवाह द्रोपदी से नहीं हुआ था। जब स्वयंवर में मछली की आँख में तीर मारकर अर्जुन ने द्रोपदी के विवाह की शर्त पूरी कर दी थी तो राजा द्रोपद ने अपनी बेटी द्रोपदी का विवाह अर्जुन से कर दिया। उस स्वयंवर में पाँचों पाण्डव गए थे। जब द्रोपदी को लेकर पाँचों पाण्डव घर आए तो कुंती माता महल के अंदर थी। दरवाजा बंद था। युद्धिष्ठिर ने आवाज लगाई, माता जी! दरवाजा खोलो। आपके पाँचों पुत्र आए हैं। एक अनमोल वस्तु लाए हैं। माता कुंती ने अंदर से ही कह दिया कि उस वस्तु को पाँचों बाँट लो। जब कुंती ने बाहर आकर देखा तो एक बहू लाए हैं। माता ने कहा कि बेटा! माता के वचन का पालन करना होगा। यह तुम पाँचों की पत्नी रहेगी।**

**राजा युद्धिष्ठिर ने एक अति सुंदर महल पूर्ण रूप से शीशे (Glass) का बनवाया। एक दिन द्रोपदी सिर पर घड़ा लेकर प्रतिदिन की तरह तालाब से पीने का पानी लेकर घर पर आई थी। उसी समय दुर्योधन भी पाण्डवों के शीशमहल को देखने के लिए आया तो उसकी टक्कर शीशे की दीवार से हो गई क्योंकि पता नहीं लगता था कि आगे खाली स्थान है या दीवार है। टक्कर लगने से दुर्योधन धड़ाम से गिरा। द्रोपदी जोर-जोर से हँसी तथा व्यंग्य किया कि अंधे की संतान अंधी ही होती है। इस बात का दुर्योधन ने बहुत दुःख माना तथा प्रतिशोध लेने का अवसर तलाशने लगा।**

**दुर्योधन की आयु भी युद्धिष्ठिर की आयु के समान थी। धतराष्ट्र के पुत्रों को कौरव कहते थे। पांडू के पुत्रों को पाण्डव कहते थे। कौरवों ने विचार किया कि दिल्ली की गद्दी पर हमारा अधिकार है क्योंकि हमारे पिता जी चाचा पांडू से आयु में बड़े थे। राजनीति का नियम है कि राजा का जो बड़ा पुत्र होगा, वह राजगद्दी पर बैठेगा। वह राजा होगा। दुर्योधन के मामा का नाम शकुनि था जो एक पैर से लंग करके (लंगड़ाकर) चलता था। उसने अपने भानजों को उकसाया कि राज पर आपका अधिकार है। जैसे-तैसे राज्य प्राप्त करो। आपको सदा पाण्डवों का गुलाम बनकर रहना होगा। मैं यह नहीं देख सकता। एक योजना बताई कि युद्धिष्ठिर राजा को जूआ खेलने के लिए खुश करो। मैं (शकुनि) युद्धिष्ठिर को हेरा-फेरी करके हरा दूँगा। यह मेरी जिम्मेदारी है। युद्धिष्ठिर जूआ खेलने को राजी हो गया। बार-बार**

हारता चला गया। राज्य भी हार गया। अंत में शकुनि ने कहा कि द्रोपदी को दाँव पर लगा दे, हो सकता है सब लौट आए। युद्धिष्ठिर ने द्रोपदी (अपनी पत्नी) को भी दाँव पर लगा दिया। उसमें भी युद्धिष्ठिर हार गया। शर्त थी कि जो सब हार जाएगा, वह पूरा परिवार बारह वर्ष वन में निवास करेगा। किसी बस्ती में नहीं रहेगा। एक वर्ष अज्ञातवास में रहना होगा। यदि तेरहवें वर्ष अज्ञातवास में पता लग गया तो फिर से बारह वर्ष वनवास तथा एक वर्ष अज्ञातवास की सजा होगी। यदि तेरहवें वर्ष वाला अज्ञातवास में पता नहीं लगा तो दुर्योधन का राज्य युद्धिष्ठिर को लौटाना होगा।

जब युद्धिष्ठिर द्रोपदी को भी खो बैठा तो दुर्योधन का दाँव लग गया। अब द्रोपदी दुर्योधन के कब्जे में थी। उसने अपने से छोटे भाई दुःशासन से कहा कि उस अर्जुन की रांडी द्रोपदी को सिर के बाल पकड़कर घसीटकर सभा में ला। नंगी करके मेरी जांघ पर बैठा दे। हम तो अंधे की संतान हैं। हम अंधे हैं, हमें कुछ दिखाई नहीं देता।

द्रोपदी को यह बात दौड़कर जाकर नौकरानी ने बताई कि दुर्योधन ने राजा युद्धिष्ठिर को जूआ खिलाकर सब राज्य तथा आपको भी जीत लिया है। आपको भरी सभा में नंगा किया जाएगा। दुर्योधन ने अपने भाई दुःशासन से कहा है कि द्रोपदी को सिर के बालों से (केश) पकड़कर घसीटकर लाओ। द्रोपदी ने पूछा कि सभा में कौरवों के अतिरिक्त और कौन-कौन हैं? नौकरानी ने बताया कि दादा भीष्म, गुरू द्रोणाचार्य, काका कर्ण, काका विदुर, पाँचों भाई (पाण्डव) तथा अन्य गणमान्य व्यक्ति सभा में हैं। द्रोपदी ने कहा कि सभा में दादा भीष्म, काका कर्ण, काका (चाचा) विदुर, गुरू द्रोणाचार्य व मेरे पति विद्यमान हैं तो दुर्योधन की क्या मजाल मुझे छूने तक की? इतने में दुःशासन आया और बोला कि चल तुझे दिखाऐंगे हम अंधे हैं या आँखों वाले। तू हमारी नौकरानी है। द्रोपदी ने बहुत विरोध किया, परंतु दुःशासन बलवान था। उसमें दस हजार हाथियों के समान शक्ति थी। द्रोपदी के केश पकड़े। घसीटकर सभा में ले गया।

दुर्योधन ने कहा कि दुःशासन नंगी कर हरामजादी को। मेरी जांघ पर बैठा दे। द्रोपदी ने अपने पाँचों पतियों की ओर देखा। उन्होंने नीची गर्दन कर ली। फिर भीष्म पितामह, द्रोणाचार्य की ओर देखा। उस समय दुःशासन ने द्रोपदी का हाथ पकड़ लिया था क्योंकि द्रोपदी साड़ी को मजबूती के साथ दोनों हाथों से पकड़े हुए थी। किसी ने भी दुःशासन व दुर्योधन से नहीं कहा कि आप गलत कर रहे हो। पंचायत में अबला के साथ अभद्र व्यवहार न करो। यदि भीष्म पितामह, द्रोणाचार्य, कर्ण में से एक भी खड़ा होकर कह देता कि बस बहुत हो चुकी है। छोड़ दो अबला को, वरना ठीक नहीं रहेगा। किसी की हिम्मत नहीं थी कि द्रोपदी को हाथ लगा देता। परंतु इनमें से किसी ने कुछ भी नहीं कहा। नंगी होने का इंतजार करने लगे। कलमुँहों ने नजर भी नीची नहीं की। द्रोपदी के ऊपर टिका रखी थी। उस सभा में केवल इंसान विदुर था जो भक्त आत्मा पंचायती था। विदुर जी खड़े हुए और बोले :-

विदुर कहै ये बंधू थारा, एकै कुल एकै परिवारा।।
विदुर के मुख पर लगा थपेड़ा, तूं तो है पांडवों का चेरा।।

तूं तो है बांदी का जाया, भीष्म, द्रौण, कर्ण मुस्काया।।

अर्थात् विदुर जी ने कहा कि हे दुर्योधन! आप अपनी बेइज्जती आप ही कर रहे हो। पांडव आपके चचेरे भाई हैं। आपकी और इनकी इज्जत एक है। एक कुल है, एक परिवार है। ऐसा गलत कर्म ना करो।

दुर्योधन ने कहा कि हे दुःशासन! विदुर को थप्पड़ मार। यह सदा से पांडवों का पक्ष लेता है।

दुःशासन ने अपने चाचा विदुर के मुख पर थप्पड़ मारा और बोला कि तू तो पांडवों का (चेरा) शिष्य है। उनका गुलाम है। तू तो बांदी (नौकरानी) से जन्मा है। इसलिए तेरे क्षत्री वाले विचार नहीं हैं। दुःशासन से ये बात सुनकर दादा भीष्म, गुरू द्रोणाचार्य तथा कर्ण मुस्कुराये। विदुर जी सभा छोड़कर चला गया। वह अत्याचार तथा नंगापन नहीं देख पाया।

एक सच्चे पंचायती का कर्तव्य बनता है कि वह सभा में सत्य का पक्ष ले। यदि कोई नहीं मानता है तो सभा छोड़कर चला जाए। विदुर जी ने कर्तव्य पूरा किया। जब द्रोपदी ने देखा कि मैं जिनको अपना संरक्षक मानती थी। जिन बड़े बुजुर्गों पर विश्वास करती थी कि ये कभी अबला को नंगा नहीं होने देंगे। यह मेरी भूल थी। अपना तो परमात्मा है। द्रोपदी श्री कष्ण को गुरू बनाए हुए थी। आपत्ति में गुरूजी को याद किया जाता है। गुरू में आध्यात्मिक इंटरनैट लग जाता है। उसके माध्यम से भक्त की पुकार परमात्मा के पास जाती है। परमात्मा उस कॉल (Call) को धर्मराज के पास डाइवर्ट कर देता है। धर्मराज उस जीवात्मा का पुण्य देखता है। उस पुण्य को परमात्मा के पास तुरंत ई-मेल कर देता है। परमात्मा देखता है कि इसके कौन-से धर्म-कर्म या भक्ति के कारण साधक का संकट निवारण किया जा सकता है? उस आत्मा (द्रोपदी) के खाते में अंधे महात्मा को दिए लीर (छोटा-सा कपड़े का टुकड़ा) के प्रतिफल में सहायता करनी बनती है। उसी समय कबीर परमेश्वर जी सुक्ष्म रूप में द्रोपदी के सिर पर कमल के फूल पर विराजमान हो गए।

उस समय श्री कष्ण जी तो द्वारिका में अपनी पत्नी रूकमणी के साथ चौपड़ खेल रहे थे। श्री कष्ण जी चौपड़ पासे डालकर अचानक बोले "अनंत" और ऊपर को हाथ उठा लिया। यह परमात्मा कबीर जी ने रिमोट से बुलवाया था। गुरू के माध्यम से परमात्मा की शक्ति संकट वाले साधक के पास जाती है। पासे डालकर बोलना तो चाहिए था कच्चे बारह या पक्के अठारह, परंतु बोलने लगे अनंत-अनंत। तब रूकमणी ने श्री कष्ण जी का (कर) हाथ पकड़ा जो आशीर्वाद के लिए उठा हुआ था। पूछा कि यह अनंत किसलिए कहा? मुझे समझाओ। श्री कष्ण की दिव्य दष्टि परमात्मा ने खोल दी। कहा कि दुःशासन ने द्रोपदी को पकड़ रखा है। उसका चीर उतारना चाहता है। हमारी भक्ति तीन लोक में सबसे ऊँची (सकल में शिखरी) है। हमारे भक्त की हार हो गई तो हमारा नाम ना लेवे कोई।

{यह सब कुछ परमात्मा कबीर जी कष्ण जी से बुलवा रहे थे ताकि परमात्मा में आस्था मानव की बनी रहे। काल चाहता है कि मानव गलत साधना करे। उससे उसको कोई लाभ न हो। नास्तिक हो जाए। अंधा बाबा की भूमिका भी स्वयं परमात्मा कबीर जी ने की थी। जिस कारण से उस साड़ी के कपड़े के टुकड़े का इतना अधिक फल मिला। यदि कबीर

परमात्मा द्रोपदी की सहायता न करता तो द्रोपदी नंगी हो जाती। परमात्मा कबीर जी ने परमात्मा में आस्था बनाए रखने के लिए यह अनहोनी करनी थी। द्रोपदी के चीर को बढ़ाकर विश्व विख्यात चमत्कार कर दिया जो आज तक परमात्मा का गुणगान हो रहा है। कृष्ण जी के तो अनेकों भक्त हैं। किसी अन्य के लिए ऐसा चमत्कार नहीं हुआ। मेरे (संत रामपाल दास की) लोहे के तारों की जाली जो खिड़कियों पर मच्छरों के बचाव के लिए लगाई जाती है, वह कबीर परमात्मा ने लगभग एक फुट बढ़ाई। मेरे शिष्यों को कबीर परमात्मा की भक्ति से अनेकों अनहोनी हो रही हैं। उस समय जब द्रोपदी रानी का चीरहरण हो रहा था। कृष्ण जी तो द्वारिका में रूकमणी के साथ चौपड़ खेल रहे थे। रूकमणी ने सबको बताया कि कृष्ण ऐसे-ऐसे बोले। वे तो चौपड़ भी खेलते रहे, द्रोपदी का चीर भी बढ़ा दिया। संत गरीबदास जी की दिव्य दृष्टि खुली हुई थी। वे जो देख रहे थे, वह बता रहे थे। वास्तव में सब परमात्मा कबीर जी कर रहे थे। यह संत गरीबदास जी ने बार-बार स्पष्ट किया है कि :-

गरीब, भक्ति–मुक्ति के दाता सतगुरू, भटकत प्राणी फिरंदा।
उस साहेब के हुकम बिना, नहीं तरूवर पात हिलंदा।।
राम कृष्ण सतगुरू सहजादे, भक्ति हेत यूं हुए प्यादे।।

अर्थात् संत गरीबदास जी ने स्पष्ट किया है कि सतगुरू कबीर जी भक्ति-मुक्ति के दाता हैं। और कोई देव न भक्ति दे सकता, न ही मुक्ति। उस कबीर (साहेब) परमात्मा के आदेश बिना पत्ता भी नहीं हिल सकता। राम-कृष्ण भी परमात्मा की भक्ति करके कुछ शक्ति प्राप्त करके प्रसिद्धि पाए हुए थे। उनके आदेश से पृथ्वी पर भक्ति को कायम रखने के लिए आए थे। वे परमात्मा कबीर जी के शहजादे यानि राजकुमार थे क्योंकि इस विष्णु वाली आत्मा ने किसी मानव जन्म में परमात्मा कबीर जी की शरण में रहकर अच्छी साधना की थी। दुर्भाग्य से पार नहीं हो पाए। काल ब्रह्म के जाल में फँसे रह गए। इस आत्मा की सत्य भक्ति अधिक थी। इसको अपनी पत्नी दुर्गा देवी द्वारा जन्म देकर विष्णु पद दे रखा है। इसकी पूर्व जन्म की भक्ति की कमाई पूर्ण रूप से नष्ट करवाकर पृथ्वी के ऊपर जन्म देगा। एक मानव जन्म भी हो सकता है। फिर चौरासी लाख प्रकार के प्राणियों के जन्म भोगेगा। प्रसंग द्रोपदी के चीरहरण का चल रहा है।}

श्री कृष्ण तो द्वारिका में चौपड़ खेल रहा था। परमात्मा कबीर (मुरारि) पापों के शत्रु द्रोपदी के सिर पर सुक्ष्म रूप में विराजमान हुए। दुःशासन चीर खेंच-खेंचकर थक गया। चीर का अंत नहीं हुआ। दुःशासन दस हजार हाथियों जितनी शक्ति वाला, द्रोपदी उसके सामने कमल के फूल जैसी नाजुक थी। फिर भी परमात्मा की भक्ति की शक्ति यानि साधु रूप कबीर परमात्मा को दिए दान के कारण चीर का अंत नहीं हुआ। द्रोपदी श्री कृष्ण की शिष्य थी। जिस कारण से उसने अपने गुरू की महिमा गाई कि मेरे गुरूजी के कारण मेरी इज्जत सुरक्षित रही है। वाणी में भी प्रमाण है कि द्रोपदी कृष्ण से अर्ज नहीं कर रही थी। वह तो परमात्मा से प्रार्थना कर रही थी। कह रही थी कि हे प्रिय पूर्णब्रह्म जी! मेरी लाज रखना। आपने सत्ययुग में गज-ग्राह (मगरमच्छ) को पार किया। अग्नि से बिल्ली के बच्चों की रक्षा की। नरसिंह रूप धारण करके भक्त प्रहलाद की रक्षा की थी। हे पूर्ण परमात्मा! मेरी भी

**इज्जत रखो। द्रोपदी की लाज परमात्मा कबीर जी ने रखी। सभा में जिम्मेदार होने के कारण भीष्म, द्रोणाचार्य तथा कर्ण ने अपना कर्तव्य नहीं निभाया। जिस कारण से इन तीनों को महाभारत के युद्ध में दंड मिला। बुरी मौत मरे। भक्तमति टटीरी के अण्डों की रक्षा की थी। दान का फल द्रोपदी को मिला। परंतु सतनाम-सारनाम की दीक्षा बिना पूर्ण मोक्ष नहीं मिलता। पाँचों पाण्डवों की भी पूर्व जन्म के शुभ कर्मों के कारण महाभारत में रक्षा परमात्मा कबीर जी ने की, परंतु भक्ति नहीं हुई। पाँचों पाण्डव स्वर्ग गए। फिर नरक में गिरे। युद्धिष्ठिर ने झूठ बोला था कि अश्वथामा मर गया। उसका दंड भी उसे नरक में कुछ समय रहकर भोगना पड़ा।६**

❖ **पारख के अंग का सरलार्थ किया जा रहा है :-**

❖ **पारख के अंग की वाणी नं. 1207-1214 :-**

गरीब, देना जग में खूब है, दान ज्ञान प्रवेश।
ब्रह्माकूं तौ जगि करि, बतलाई है शेष।।1207।।
गरीब, दान ज्ञान ब्रह्मा दिया, सकल सृष्टिकै मांहि।
सूंम डूंम मांगत फिरैं, जिन कुछि दीन्ह्या नांहि।।1208।।
गरीब, दान ज्ञान प्रणाम करि, होम जो हरि कै हेत।
यज्ञ पंचमी तुझ कहूं, ध्यान कमल सुर सेत।।1209।।
गरीब, धर्म कर्म जगि कीजिये, कूवें बाय तलाव।
इच्छा अस्तल स्वर्ग सुर, सब पृथ्वी का राव।।1210।।
गरीब, भूख्यां भोजन देत हैं, कर्म यज्ञ जौंनार।
सो गज फीलौं चढत हैं, पालक कंध कहार।।1211।।
गरीब, कूवें बाय तलावडी, बाग बगीचे फूल।
इंद्रलोक गन कीजियें, परी हिंदोलौं झूल।।1212।।
गरीब, जती सती इंद्री दमन, बिन इच्छा बाटंत।
कामधेनु कल्प वृक्ष पद, तास बार दूझंत।।1213।।
गरीब, स्वर्ग नंदिनी दर बंधै, बिन इच्छा जौंनार।
गण गंधर्व और मुनिजन, तीनी लोक अधिकार।।1214।।

❖ **सरलार्थ :- इन वाणियों में कहा है कि संसार में सबसे उत्तम दान यथार्थ अध्यात्म ज्ञान देना है क्योंकि तत्वज्ञान से पूर्ण परमात्मा की भक्ति का ज्ञान होता है। पूर्ण मोक्ष मिलता है। जीव सदा सुखी हो जाता है। अन्य दान भी आवश्यक है जिनसे अस्थाई सुख मिलता है। वाणी नं. 1209 पारख के अंग में पाँच यज्ञ करना अनिवार्य बताया है। जो दान नहीं करते, वे अगले जन्म में जब कभी मानव (स्त्री-पुरूष) का जन्म मिलता है, अति निर्धन होते हैं।**

❖ **दान-धर्म का फल बताया है कि तालाब, कुँए तथा बावड़ी (बगीची) बनवाने से एक अश्वमेघ यज्ञ के समान पुण्य मिलता है। उससे यदि स्वर्ग जाने की इच्छा करें तो स्वर्ग में कुछ समय (सुर) देव पद मिलता है। फिर अपनी करनी भोगकर पृथ्वी पर पशु-पक्षियों के जन्म प्राप्त करता है। यदि पृथ्वी पर राज्य की इच्छा करता है तो उपरोक्त पुण्य के कारण**

